द्राजी पयस्या ऋप्यगंधा ये दश कषाय बृंहणीय होते हैं ॥ २६ ॥

मुस्तकुष्ठहरिद्रादारुहरिद्रावचा तिविषाकटुरोहिणीचित्रकचिरि बिल्वहैममत्यइतिदशेमानिलेख नीयानिभवन्ति ॥ २७ ॥

मोथा कूट हलदी दारुहलदी वच अतीस कटुरोहिणी चित्रक करंजुवा हैमपती ये दश कषाय लेखनीय होतेहैं ॥ २७ ॥

सुवहार्कारुबूकाग्निमुखीचित्राचि त्रकचिरबिल्वशंखिनीशकुलाद नीस्वर्णक्षीरिण्यइतिदशेमानिभेद नीयानिभवन्ति ॥ २८ ॥

सुवहा अर्क रुवूका अग्निमुखी चित्रा चीता पुराणवेल शंखिनी शकुलादनी स्वर्णक्षीरिणी ( सोनामक्खी ) ये दश कषाय भेदनीय होते हैं ॥ २८॥

मधुकमधुपर्णीपृश्निपर्ण्यम्बष्ठकी समङ्गामोचरसधातकीलोध्रप्रियं गुकट्फलानीतिदशेमानिसंधानी य.नि भवन्ति ॥ २९ ॥

महुआ मधुकपर्णी पृश्निपर्णी अंबष्ठकी समंगा मोचरस धातकी लोध प्रियंगु कायफल येदश कषाय संधानीय होतेहैं२९

पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्याचित्रक शृङ्गवेराम्लवेतसमरिचाजमोदा भल्लातकास्थिहिंगुनिर्यासाइतिद शेमानिदीपनीयानिभवन्ति ॥३०

पीपल पीपलामूल चव्य चित्रक शृंगवेर अम लंवेत मिरच अजमोद भिलाये हींग ये दश दीपनीय होते हैं ॥ ३० ॥

इतिषट्ककषायवर्गः । ऐन्द्रीऋष भ्यतिरसर्प्यप्रोक्तापयस्यश्वगंधा स्थिरारोहिणीबलातिबलाइतिद शेमानिबल्यानिभवन्ति ॥३१॥

ये छः कषायोंके वर्ग हैं इंद्रायण ऋषभ अतिरस ऋप्यप्रोक्ता पयस्या आसगंध स्थिरा रोहिणी बला अतिबला ( खरेंटी ) ये दश कषाय बलकारक होते हैं ॥ ३१॥

चन्दनतुङ्गपद्मकोशीरमधुकमञ्जि ष्ठाशारिवापयस्यासितालताइति दशेमानिवर्ण्यानिभवन्ति॥ ३२॥

चंदन तुंग,पद्माख खस महुआ मजीठ सारिवा पयस्या सितालता ये दश कषाय वर्णशोधक होते हैं ॥ ३२ ॥

सारिवेक्षुमूलमधुकपिप्पलीद्राक्षा विदारीकैटर्यहंसपदीबृहतीकण्ट कारिकइतिदशेमानिकण्ठ्यानि भवन्ति ॥ ३३ ॥

सारिवा इक्षुमल महुआ पीपल मुनक्का विदारीकंद कैटर्य्य हंसपदी बडी कटेहली ये दश कषाय कंठके हितकारी होतेहैं ॥ ३३ ॥

आम्राम्रातकनिकुचकरमर्दवृक्षा म्लाम्लवेतसकुबलबदरदाडिममा

तुलुङ्गानीतिदशेमानिहृद्यानिभवन्ति ॥ ३४ ॥

आम्र आम्रातक निकुच करमर्द वृक्षाम्ल अमलवेत कुवलय वेर अनार मातुलुंग ( विजोरा ) ये दशकषाय हृदयकोहितकारी होते हैं—यह चार कषायोंका वर्ग है ॥ ३४ ॥

इतिचतुष्कःकषायवर्गः । नागरचित्रकचव्यविडङ्गमूर्वागुडूचीवचामुस्तपिप्पलीपटोलानीतिदशेमानितृप्तिघ्नानिभवन्ति ॥ ३५ ॥

सूंठ चीता चव्य वायविडंग मूर्वागिलोय वच मोथा पीपल पटोल ये दश कषाय तृप्तिके नाशक हैं ॥ ३५ ॥

कुटजबिल्वचित्रकनागरातिविषाभयाधन्वयशकदारुहरिद्रावचाचव्यानीतिदशेमानिअर्शोघ्नानिभवन्ति ॥ ३६ ॥

कुटज वेल चीता सूंठ अतीस हरडे धमासा दारुहलदी वच चव्य ये दश कषाय अर्शके नाशकहैं ॥ ३६ ॥

खदिराभयामलकहरिद्रारुष्करसप्तपर्णारग्वधकरवीरविडङ्गजातिप्रवालाइतिदशेमानिकुष्ठघ्नानिभवन्ति ॥ ३७ ॥

खदिर हरडे आमले हलदी अरुष्कर सप्तपर्ण अमलतास कनेर वायविडंग जातिके पत्ते ये दश कषाय कुष्ठनाशक होतेहैं ॥ ३७ ॥

चन्दननलदकृतमालनक्तमालनिम्बकुटजसर्षपमधुकदारुहरिद्रामुस्तानीतिदशेमानिकण्डुघ्नानिभवन्ति ॥ ३८ ॥

चंदन नलद कृतमाल नक्तमाल निंब कुटज सरसों महुआ दारुहलदी मोथा ये दश कषाय कंडूनाशक होतेहैं॥ ३८॥

अक्षीवमरिचगण्डीरकेवूकविडङ्गनिर्गुण्डीकिणहीश्वदंष्ट्रावृषपर्णिकाआखुपर्णिकाइतिदशेमानिकृमिघ्नानिभवन्ति ॥ ३९ ॥

अक्षीव मिरच गंडीर केवुक वायविडंग निर्गुंडी किणही गोखरू वृषपर्णी आखुपर्णी ये दश कषाय कृमि नाशक होतेहैं ॥ ३९॥

हरिद्रामञ्जिष्ठासुवहासूक्ष्मैलापालिन्दीचन्दनकतकशिरीषसिन्धुवारश्लेष्मातकाइतिदशेमानिविषघ्नानिभवन्ति ॥ ४० ॥

हलदी मंजीठ सुहागा छोटी इलायची पालिंदी चंदन कतक शिरस सिंधुवार वहेडा ये दश कषाय विषनाशक होतेहैं ४०

इतिषट्कःकषायवर्गः । वीरणशालीषष्टिकेक्षुवालिकादर्भकुमूकाशगुन्द्रेत्कटकतृणमूलानीतिदशेमानिस्तन्यजननानिभवन्ति ४१

यह छःकषायोंका वर्गहै—वीरणशाली सांठीचावल इक्षुवालिका दर्भ कुशकाश गुंद्र उत्कट कतृणकी जड ये दश कषाय स्तन्यजनन होतेहें ॥ ४१ ॥

पाठामहौषधसुरदारुमुस्तमूर्वागुडूचीवत्सकफलकिराततिक्तकटुरोहिणीशारिवाइतिदशेमानी स्तन्यशोधानानिभवन्ति ॥४२॥

पाठा सूंठ देवदारु मोथा मूर्वा गिलोय वांसाका फल किरात तिक्त कटुरोहिणी शारिवा ये दश कषाय स्तन्य शोधन होतेहें ॥ ४२ ॥

जीवकर्षभककाकोलीक्षीरकाकोलीमुद्गपर्णीमाषपर्णीमेदावृक्षरुहाजटिलाकुलिङ्गाइतिदशेमानिशुक्रजननानिभवन्ति ॥ ४३ ॥

जीवक ऋषभक काकोली क्षीरकाकोली मुद्गपर्णी माषपर्णी मेदा वृक्षरुहा जटिला कुलिंगा ये दशकषाय शुक्रजनन होतेहें ॥ ४३ ॥

कुष्ठैलवालुककट्फलसमुद्रफेणकदम्बनिर्यासेक्षुकाण्डेक्षिवक्षुरकवसुकोशीराणीतिदशेमानिशुक्रशोधनानिभवन्ति ॥ ४४ ॥

इति चतुष्कः कषायवर्गः ।

कूट, एलवालुक कायफल समुद्रझाग कदंबका गोंद इक्षु, कांडेक्षु इक्षुरक वसुक खस ये दश शुक्रशोधन होतेहें ॥४४॥

यह चार कषायोंका वर्ग है—

मृद्वीकामधुकमधुपर्णीमेदाविदारीक.कोलीक्षीरकाकोलीजीवकजीवन्तीशालपर्ण्यइतिदशेमानि स्नेहोपयोगानिभवन्ति ॥ ४५ ॥

मुनक्का महुआ मधुपर्णी मेदा विदारीकंद काकोली क्षीरकाकोली जीवत जीवंती शालपर्णी ये दशकषाय स्नेहके उपयोगी होतेहें ॥ ४५ ॥

शोभाञ्जनकैरण्डार्कवृश्चीरपुनर्नवायवतिलकुलत्थमापबदराणीतिदशेमानिस्वेदोपगानिभवन्ति ४६

सहिंजना एरंड आख वृश्चीर पुनर्नवा ( सांटवा विषखपरा ) जौं तिलककुलथी उड़द बेर ये दश कषाय स्वेदोपग ( पसीना कारक ) होतेहें ॥ ४६ ॥

मधुमधुककोविदारकर्बुदारणोपविदुलविम्बीशणपुष्पीसदापुष्पीप्रत्यक्पुष्प्यइति दशेमानिवमनोपगानिभवन्ति ॥ ४७ ॥

सहत महुआ कचनार वा कनेर कर्बुदा अरणी अरल उपविदुल बिंबी वा कडवी तुंबी- शणपुष्पी सदापुष्पी प्रत्यक्पुष्पी ये दश कषाय वमनकारी होतेहें ॥ ४७ ॥

द्राक्षाकाश्मर्य्यपरूषकाभयामलकविभीतककुवलबदरकर्कन्दुपीलूनीतिदशेमानिविरेचनोपगानि भवन्ति ॥ ४८ ॥

मुनक्का केशर काश्मरी अपरूपक(फालसा )हरडे आंवले वहेडा कमलवेर हाऊवेर पीलु ये दश कषाय दस्तावर होतेहैं॥ ४८॥

त्रिवृद्बिल्वपिप्पलीकुष्ठसर्षपवचा वत्सकफलशतपुष्पामधुकमदन फलानीतिदशेमान्यास्थापनीयो पगानिभवन्ति ।। ४९ ।।

हरडे वेल पीपल कूट सरसो वच वांसेकाफल सौंफ महुआ मेनफल ये दश कषाय मलवंधक होतेहैं ॥ ४९ ॥

रास्नासुरदारुबिल्वमदनशतपुष्पा वृश्चीरपुनर्नवाश्वदंष्ट्राग्निमन्थश्यो णाकाइतिदशेमानिअनुवासनोप गानिभवन्ति ।। ५० ।।

रायसन देवदारु वेल मेनफल सौंफ विच्छू घास सांटि अश्वदंष्ट्रा ( गोखरू ) एरण्डी स्योनाक अरलू ये दश कपाय अनुवासन (सुगंधिकारक) होतेहैं ॥५०॥

ज्योतिष्मतीक्षवकमरिचपिप्पली विडङ्गशिग्रुसर्षपापामार्गतण्डुल श्वेतामहाश्वेताइतिदशेमानिशि रोविरेचनोपगानिभवन्ति ॥ ५१ ॥

इति सप्तकः कषायवर्गः ।

ज्योतिष्मती ( मालकांगनी ) छत्राक मिरच पीपल वायविडंग सहिंजना सरसों अपामार्ग ( ओंगा ) तंडुल श्वेता महाश्वेता ये दश कषाय शिरके विरेचनकारक होतेहैं ॥ ५१ ॥

यह सातकषायोंका वर्ग है ।

जम्ब्वाम्रपल्लवमातुलुङ्गाम्लवदरदा डिमयवयष्टिकोशीरमृल्लाजाइति दशेमानिछर्दिनिग्रहाणिभवन्ति ५२

जामुन आमकेपत्ते मातुलुंग(विजोरा) इमली वेर अनार जौं मुलहटी उशीर चंदनकी मिट्टी खील ये दश कपाय वमनको रोकतेहैं ॥ ५२ ॥

नागरधन्वयवासकमुस्तपर्प्पटक चन्दनकिराततिक्तकगुडूचीह्री वेरधान्यकपटोलानीतिदशेमा नितृष्णानिग्रहाणिभवन्ति ५३

सूंठ धवासा मोथा पित्तपापडा चंदन चिरायता गिलोह हाऊवेर धनियां परवल ये दश तृषाको रोकतेहैं ॥ ५३ ॥

शटीपुष्करमूलवदरबीजकण्टका रिकाबृहतीवृक्षरुहाभयापिप्पली दुरालभाकुलीरश्रृङ्ग्यइतिदशेमा मानिहिक्कानिग्रहाणिभवन्ति ५४

इतित्रिकःकषायवर्गः ।

शटी ( कचूर ) पोहकरमूल वेरकी गुठली कटेहलीवडी आकाशवेल हरडे पीपल दुरालभा ( चिरचिटा ) कुलीरशृंगी ( काकडासिंगी ) ये दश हिचकीको रोकतेहैं ॥ ५४ ॥

यह तीनकषायोंका वर्गहै ।

प्रियंग्वनन्ताम्रास्थिकट्वङ्गलोध्रमो चरससमङ्गाधातकीपुष्पपद्मप

ध्मकेशराणीतिदशेमानिपुरीषसं ग्रहणानिभवन्ति ॥ ५५ ॥

चिरोंजी अनंता (जवासा) आमकी गुठली कूटलोध मोचरस(मजीठ)समंगाधाइकेफूल पद्माख कमलकी केशर ये दश मलको रोकतेहैं ॥ ५५ ॥

जम्बुशल्लकीत्वकूकच्छुरामधूक शाल्मलीश्रीवेष्टकभृष्टमृत्पयस्यो त्पलतिलकणाइतिदशेमानिपुरी षविरजनीयानिभवन्ति ॥ ५६॥

जामुन शल्लकी ( चीढ )की त्वचा कच्छुरा( जवासा कचूर ) महुआ सैंभल श्रीवेष्टक ( कुंदुरु )भुनी मिट्टी जल कमल तिल पीपल ये दश मलको स्वच्छ करतेहैं ॥ ५६ ॥

जम्ब्वाम्रप्लक्षवटकपीतनोदुम्बरा श्वत्थभल्लातकाश्मन्तकसोमव ल्काइतिदशेमानिमूत्रसंग्रहणानि भवन्ति ॥ ५७ ॥

जामुन आम पिलखन बड कैथ गूलर पीपल भल्लातक ( भिलावे ) अश्मंतक ( बहेड़ा) सोमवल्क ये दश मूत्रका संग्रह ( रोक ) करतेहैं ॥ ५७ ॥

वृक्षादनोश्वदंष्ट्रावसुकोशीरपाषा णभेददर्भकुशपद्मोत्पलनलिनकु मुदसौगन्धिकपुण्डरीकशतपत्रम धुकप्रियंगुधातकीपुष्पाणीतिदशे मानिमूत्रविरेजनीयानिभवन्ति५८

वृक्षाकाशगुन्द्रोत्कटमूलानीति दशेमानिमूत्रविरेचनीयानिभव न्ति ॥ ५९ ॥

इति पञ्चकः कषायवर्गः ।

मैनफल अश्वदंष्ट्रा ( गोखरू ) वसुक उशीर ( खस ) पाषाणभेद दर्भ कुश (कास)गुंद्र उत्कट इनकी जड़ ये दश मूत्रके शोधक होतेहैं । कुमुद पद्म उत्पल नलिन सौगंधिक पुष्प पुंडरीक शतपत्र महुआ फूल प्रियंगु धाईके पुष्प ये दश मूत्रके विरे चनकारक होतेहैं ॥५८ ॥ ५९ ॥

यह पांच कषायोंका वर्गहै ।

द्राक्षाभयामलकपिप्पलीदुरालभा शृङ्गीकण्टकारिकारिकावृश्चीरपु नर्नवातामलक्यइतिदशेमानिका सहराणिभवन्ति ॥ ६० ॥

मुनकादाख हरडे आंवले पीपल चिर चिटा काकडाशिंगी कटेहली विच्छुघास सांठी आंवले ये दश कासको नष्ट करतेहैं ॥ ६० ॥

शटीपुष्करमूलाम्लवेतसैलाहिंग्व गुरुसुरसातामलकीजीवन्तीच ण्डाइतिदशेमानिश्वासहराणिभव न्ति ॥ ६१ ॥

शटी ( कचूर) पोहकरमूल अमल- वेत इलायची हींग अगर सुरसा ( तुलसी) आमलकी जीवंती ( हरडे ) चंडा ये दश श्वास हरतेहैं ॥ ६१ ॥

पाटलाग्निमन्थबिल्वश्योणाककाश्मर्य्यकण्टकारिकाबृहतीशालपर्णीपृश्निपर्णीगोक्षुरकाइतिदशेमानिशोथहराणिभवन्ति ॥ ६२॥

पाढल( अग्निमंथ) अरणी बेल श्योणाक काश्मरी कटेहली वडीकटेहली शालपर्णी पृश्निपर्णी गोखरू ये दशशोथको हरतेहैं ६२

शारिवाशर्करापाठामञ्जिष्ठाद्राक्षापीलपरूपकाभयामलकविभीतकानीतिदशेमानिज्वरहराणिभवन्ति६३

शारिवा ( गुलसरके बीज ) शर्करा ( सीरखिस्त ) पाठा मजीठ दाख पीलू परूष ( फालसे ) हरड़े आंवले बहेड़ा ये दश ज्वरको हरतेहैं ॥ ६३ ॥

द्राक्षाखर्जूरपियालबदरदाडिमभल्गुपरूषकेक्षुयवयष्टिकाइतिदशेमानिश्रमहराणिभवन्ति॥६४॥

इति पञ्चकः कषायवर्गः ।

मुनक्कादाखखजूर चिरौंजी बेर अनार फल्गु परुषक ( फालसे )ईख जौं मुलहटी ये दश श्रमको हरतेहैं ॥ ६४ ॥

यह पांच कषायोंका वर्ग है ।

लाजाचन्दनकाश्मर्य्यफलमधुकशर्करानीलोत्पलोशीरशारिवागुडूचीह्रीवेराणीतिदशेमानिदाहप्रशमनानिभवन्ति ॥ ६५ ॥

लाजा चंदन काश्मरीका फल महुआ शर्करा नील उत्पल उशीर ( खस ) शारिवा गिलोय हाऊवेर ये दश दाहको शांत करतेहैं ॥ ६५॥

तगरागुरुधान्यकशृङ्गवेरभूतीकवचाकण्टकारिकाग्निमन्थश्योणाकपिप्पल्यइतिदशेमानिशीतप्रशमनानिभवन्ति ॥ ६६ ॥

तगर अगर धनियां शृंगवेर भूतीक वच कटेहली अग्निमंथ श्योनाक पीपल ये दश शीतको शांत करतेहैं ॥ ६६ ॥

तिन्दुकपियालबदरखदिरकदरसप्तपर्णाश्वकर्णार्जुनासनारिमेदाइतिदशेमान्युदर्द्दप्रशमनानिभवन्ति ६७

तेंदू चिरौंजी बेर खैर कदर सप्तपर्ण अश्वकर्ण ( साल ) अर्जुन असन अरिमेद ये दश उदर्दको शांत करतेहैं ॥ ६७ ॥

विदारिगन्धापृश्निपर्णीबृहतीकण्टकारिकैरण्डकाकोलीचन्दनोशीरैलामधुकानीतिदशेमान्यङ्गमर्दप्रशमनानिभवन्ति॥ ६८ ॥

विदारिगंधा पृश्निपर्णी कटेहली कंटकारी अरंड काकोली चंदन उशीर ( खस ) इलायची महुआ ये दश अंगमर्दको शांत करतेहैं ॥ ६८ ॥

पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्याचित्रकशृङ्गवेरमरिचाजमोदाजगन्धाजाजीगण्डीराणीतिदशेमानिशूलप्रशमनानिभवन्ति ॥ ६९ ॥

इति पञ्चकःकषायवर्गः ।

पीपल पीपलामूल चव्य चीता शृंगवेर मिरच अजमोद अजगंधा अजाजी(जीरा) गंडीर ये दश शूलको शांत करतेहैं॥ ६९॥

यह पांच कषायोंका वर्ग है ।

मधुमधुकरुधिरमोचरसमृत्कपाललोध्रगैरिकप्रियंगुशर्कराला जाइतिदशेमानिशोणितस्थापनानिभवन्ति ॥ ७० ॥

सहत महुआ रुधिर मोचरस मृत्कपाल लोध गेरु प्रियंगु शर्करा लाजा ये दश रुधिरके स्थापन होतेहैं ॥ ७० ॥

शालकट्फलकदम्बपद्मकतुङ्गमोचरसशिरीषवंजुलैलावालुकाशोकाइतिदशेमानिवेदनास्थापनानिभवन्ति ॥ ७१ ॥

शाल कायफल कदंब पद्माख तुरंग मोचरस सिरस वंजुल एलवा वालुका अशोक ये दश वेदना ( दर्द ) के स्थापक होतेहैं अर्थात् बढ़ने नहीं देतेहैं ॥ ७१ ॥

हिंगुकैटर्य्यारिमेदवचाजीरकवयःस्थागोलोमीजटिलापलङ्कपाशोकरोहिण्यइतिदशेमानिसंज्ञास्थापनानिभवन्ति ॥ ७२ ॥

हींग कैटर्य्य अरिमेद ( विट्खदिर ) बच जीरा वयस्था गोलोमी जटिला पलंकषा (लाख) अशोक रोहिणी ये दश संज्ञाके स्थापन होते हैं अर्थात् सावधानी रखते हैं ॥ ७२ ॥

ऐन्द्रीब्राह्मीशतवीर्य्यासहस्रवीर्य्यामोघाव्यथाशिवारिष्टावाट्यपुष्पीविश्वक्सेनकान्ताइतिदशेमानिप्रजास्थापनानिभवन्ति ॥ ७३ ॥

ऐंद्री ( इंद्रायण ) ब्राह्मी शतवीर्या ( सौंफ ) सहस्रवीर्या शतावर अमोघा अव्यथा ( बडी हरडे ) हरडे अरिष्टा वाट्यपुष्पी–विष्वक्सेन कांता ये दश प्रजा ( संतान ) के स्थापन होतेहैं॥ ७३॥

अमृताभयाधात्रीमुक्ताश्वेताजीवन्त्यतिरसामण्डूकपर्णीस्थिरापुनर्नवाइतिदशेमानिवयस्थापनानिभवन्ति ॥ ७४ ॥

इति पञ्चकःकषायवर्गः ।

गिलोय हरडे आंवला मुक्ता श्वेता जीवंती अतिरसा मंडूकपर्णी स्थिरा पुनर्नवा–( विषखपरा ) ये दश अवस्थाके स्थापन होतेहैं ॥ ७४ ॥

यह पांच कषायोंका वर्ग है ।

इति पञ्चकषायशतान्यभिसमस्यपञ्चाशन्महाकषायाःमहताञ्चकषायाणां लक्षणोदाहरणार्थं व्याख्याताभवन्ति ॥ ७५ ॥

ये पांचसौ कषायोंमेंसे संक्षेप करके पचास कषाय–बडे २ कषायोंके लक्षण और उदाहरणके लिये वर्णन कियेहैं॥७५॥

नहिविस्तरस्यप्रमाणमस्तिनचाप्यतिसंक्षेपोऽल्पबुद्धीनांसामर्थ्यायो

पकल्पतेतस्मादनतिसंक्षेपेणानति विस्तरेणचोद्दिष्टाः।एतावन्तोह्यल्प बुद्धीनांव्यवहारायबुद्धिमताञ्च स्वालक्षण्यानुमानयुक्तिकुशला नामनुक्तार्थज्ञानायेति ॥ ७६ ॥

क्योंकि विस्तारका कोई प्रमाण नहीं है–और अत्यंत संक्षेपभी अल्प बुद्धियोंके सामर्थ्यके लिये योग्यहै तिससे अति संक्षेपके और अति विस्तारके विना वर्णन कियेहैं–इतनेही कषाय अल्पबुद्धियोंके व्यवहारके लिये और बुद्धिमानोंके अनुक्त अर्थके ज्ञानार्थ जो सुंदर लक्षण अनुमान और युक्तिमें कुशलहैं–बहुतहैं–इति ७६

एवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवे शउवाच । नैतानिभगवन्पञ्चक षायशतानिपूर्य्यन्ते । तानितानि ह्येवाङ्गानिसंप्लवन्तेतेषुतेषुमहाक षायेष्विति ॥ ७७ ॥

इस प्रकार कहते हुये भगवान् आत्रे- यको अग्निवेश बोले कि,हे भगवन्! इतनेसे पांचसौ कषायोंकी पूर्ति नहीं हो सकती क्योंकि वेही २ अंग तिन २ महा कषा- योंमें मिलतेहैं अर्थात् वेही औषधि अदल वदलकर आतीहै ॥ ७७ ॥

तमुवाचभगवानात्रेयः । नैतदेवं बुद्धिमताद्रष्टव्यमग्निवेश ।एकोऽ प्यनेकांसंज्ञांलभतेकार्य्यान्तरा णिकुर्व्वन् । तद्यथापुरुषोबहूनां कर्म्मणांकरणेसमर्थोभवति । स यद्यत्कर्मकरोतितस्यतस्यकर्मणः कर्तृकरणकार्य्यसंप्रयुक्तंतत्तद्गौ णंनामविशेषंप्राप्नोति । तद्वदौष धद्रव्यमपिद्रष्टव्यम् । यदिचैक मेवकिञ्चिद्द्रव्यमासादयामस्त थागुणयुक्तंयत्सर्व्वकर्मणांकरणे समर्थंस्यात्कस्ततोऽन्यदिच्छेदु पधारयितुमुपदेष्टुंवाशिष्येभ्यइति ।

उस अग्निवेशके प्रति भगवान् आत्रेय बोले–कि हे अग्निवेश ! बुद्धिमान्को यह इस प्रकार न देखना चाहिये क्योंकि भिन्न २ कार्य्योंको करता हुआ एकभी मनुष्य अनेक संज्ञाओंको प्राप्त होताहै सो ऐसेहैं कि, मनुष्य बहुत कर्मोंके करनेमें समर्थ होताहै वह जो २ कर्म करताहै तिस २ कर्मके कर्ता करण कार्यके योगसे तिस तिस गौण नाम विशेषको जैसे प्राप्त होताहै तिसी प्रकार औषधकोभी देखना– यदि एकही किसी द्रव्यको ग्रहण करले जो सब कार्य करनेके गुणोंसे युक्त होय तो कौन अन्य द्रव्यके धारण और उप- देश करनेके लिये शिष्योंके अर्थ इच्छा करताअर्थात् ऐसा एक कोई द्रव्य नहीं७८

तत्र श्लोकाः ।

यतोयावन्तियैर्द्रव्यैर्विरेचनशता निषट् । उक्तानिसंग्रहेणेहतथैवै षांषडाश्रयाः ॥ ७९ ॥

उसमें ये श्लोकहैं-जिससें जितने छःसौ विरेचन जिन द्रव्योंसे संग्रह करके इस ग्रंथमें कहे हैं तिससेही इनके छः आश्रयहैं ॥ ७९ ॥

रसालवणवर्जाश्चकषायाइतिसंज्ञिताः । तस्मात्पञ्चविधायोनिःक्षायाणामुदाहृता ॥ ८० ॥

वे लवणको छोडकर कषाय कहातेहैं तिससे कषायोंकी योनि पांच प्रकारकी कही है ॥ ८० ॥

तथाकल्पनमप्येषामुक्तंपञ्चविधं पुनः । महताञ्चकषायाणांपञ्चाशत्परिकीर्तिताः ॥ ८१ ॥

तैसेही इनकी कल्पनाभी पांच प्रकारकी कहीहै और बडे २ कषाय पचास कहेहैं ॥ ८१ ॥

पञ्चचापिकषायाणांशतान्युक्ता निभागशः । लक्षणार्थंप्रमाणंहि विस्तरस्यनविद्यते ॥ ८२ ॥

और भागसे पाँचसौ कषायभी लक्षणके लिये कहे हैं और विस्तारका कोई प्रमाण नहीं है ॥ ८२ ॥

नचालमतिसंक्षेपःसामर्थ्यायोपकल्प्यते । अल्पबुद्धेरयंतस्मान्नातिसंक्षेपविस्तरः ॥ ८३ ॥

और अत्यंत संक्षेपभी सामर्थ्यके लिये योग्य नहींहै तिससे अल्पबुद्धिकेलिये न अति संक्षेपहै न अति विस्तारहै ८३

मन्दानांव्यवहारायबुधानांबुद्धिवृद्धये । पञ्चाशत्कोह्ययंवर्गःक्षायाणामुदाहृतः ॥ ८४ ॥

और यह मंदोंके व्यवहारार्थ और बुद्धिमानोंकी बुद्धि वढानेके लिये है-यह पचास कषायोंका वर्ग कहाहै॥८४॥

तेषांकर्मसुबाह्येषुयोगमाभ्यन्तरेषुच । संयोगंचवियोगञ्चयोवेद सभिषग्वरः ॥ ८५ ॥

भेषजचतुष्कषड्विरेचनशताश्रितीयोनाम चतुर्थोध्यायःसमाप्तः॥ इतिभेषजचतुष्कः॥

तिनके बाह्य और भीतरके कर्मोंका योग और संयोग और वियोगको जो जानताहै वह वैद्योंमें श्रेष्ठ है ॥ ८५ ॥ यह भेषजचतुष्क षड्विरेचन शताश्रितीय नामका चौथा अध्याय समाप्त भया॥ ४॥

इति भेषजचतुष्कः ॥

## अथ पञ्चमोऽध्यायः ।

अथातोमात्राशितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।

अब मात्राशितीय अध्यायका वर्णन करतेहैं ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

यह भगवान् आत्रेयजीने कहाहै ।

मात्राशीस्यात्।आहारमात्रापुनरग्निबलापेक्षिणी।।यावध्यस्याशनमशितमनुपहत्यप्रकृतिंयथाकालं जरांगच्छतितावदस्यमात्राप्रमाणं

वेदितव्यंभवति ।। तत्रशालिषष्टिकमुद्गलावकपिञ्जलैणशशशरभशम्बरादीन्याहारद्रव्याणिप्रकृतिलघून्यपिमात्रापेक्षीणिभवन्ति ।। तथापिष्टेक्षुक्षीरविकृतिमाषानूपौदकपिशितादीन्याहारद्रव्याणिप्रकृतिगुरूण्यपिमात्रामेवापेक्षन्ते ॥ नचैवमुक्तेद्रव्येगुरुलाघवमकारणंमन्यते । लघूनिहिद्रव्याणिवाय्वग्निगुणबहुलानिभवन्ति। पृथिवीसोमगुणबहुलानीतराणि । तस्मात्स्वगुणादपिलघून्यग्निसन्धुक्षणस्वभावान्यल्पदोषाणिचोच्यन्ते अपिसौहित्योपयुक्तानिगुरूणिपुनर्नाग्निसन्धुक्षणस्वभावान्यसामान्यादतश्चातिमात्रंदोषवन्तिसौहित्योपयुक्तानिअन्यत्रव्यायामाग्निबलात्। सैषाभवत्यग्निबलापेक्षिणीमात्रानचनापक्षतेद्रव्यम् । द्रव्यापेक्षयाचत्रिभागसौहित्यमर्द्धसौहित्यंवागुरूणामुपदिश्यते । लघूनामपिचनातिसौहित्यमग्नेर्युक्त्यर्थम् । मात्रावद्ध्यशनमशितमनुपहत्यप्रकृतिंबलवर्णसुखायुषायोजयत्युपयोक्तारमनुष्यामिति

मात्रासे औषधका भक्षण करै–और आहारकी मात्रा अग्नि और बलकी अपेक्षासे होतीहै–इस मनुष्यका जितना भक्षण किया हुआ भोजन प्रकृति विना बिगाडे अपने समयपर पचजाय उतनाही इसकी मात्राका प्रमाण जानना चाहिये–उनमें तंडुल साठी चावल मूंग लाव कपिंजल एण शश शरभ शंबर आदि जो स्वभावसे लघुभी द्रव्यहैं वे भी मात्राकी अपेक्षा करतेहैं–तैसेही पीठी इक्षु दूधकेविकार उड़द सजल देशका जल–मांस आदि जो स्वभावसे गुरुभीहैं तोभी मात्राकीही अपेक्षा करतेहैं इस प्रकार पूर्वोक्त द्रव्यमें गुरुता और लघुता विनाकारण नहीं मानी है–लघुद्रव्योंमें वायु और अग्निका अधिक गुण होताहै और गुरु पदार्थोंमें पृथिवी और सोमका गुण अधिक होताहै–तिससे अपने गुणसेभी लघुद्रव्योंका अग्निके प्रज्वलित करनेका स्वभाव कहाताहै और अत्यंत हितके उपयोगीभी गुरु द्रव्योंका अग्नि प्रज्वलित करनेका स्वभाव नहीं होता। असामान्य रीतिसे मात्रासे अधिक भक्षण करने वालेको सौहित्यसे उपयुक्तभी दोषवाले हो जातेहैं यदि अग्निका बल और व्यायाम न हो सो यह अग्नि और बलकी अपेक्षावाली मात्रा द्रव्यकी अपेक्षा न करै यह बात नहीं है–द्रव्यकी अपेक्षासे गुरुपदार्थोंका त्रिभाग वा आधा सौहित्यका उपदेश कियाहै–लघु द्रव्योंकोभी अग्निकी युक्तिके लिये अत्यंत हित नहीं जानना–क्योंकि मात्रासे

भक्षण किया भोजन प्रकृतिको विना बिगाडे भोजन कर्ताके बल वर्ण सुख अवस्था इनको बढाताहै ॥ १ ॥

भवन्तिचात्र॥ गुरुपिष्टमयंतस्मात्तण्डुलान्पृथुकानपि। नजातुभुक्तवान्खादेन्मात्रांखादेद्बुभुक्षितः ॥ २ ॥

इसमें ये श्लोकभीहैं कि मोटे चावलोंकाभी चूर्ण जिससे गरिष्ठहै तिससे भोजन किये पीछे इसको न खाय और जो भूखाहै वह मात्रासे खाय ॥ २ ॥

वल्लूरंशुष्कशाकानिशालूकानिबिसानिच । नाभ्यस्येद्गौरवान्मांसं कृशंनैवोपयोजयेत् ॥ ३ ॥

मांस सूकेशाक शालूक बिस इनको नखाय–गुरुहोनेसे मांसका अभ्यास न करै और न कृश मनुष्यको मांसदे ॥ ३ ॥

कूर्चिकांश्चकिलाटांश्चशौकरंगव्यमाहिषे । मत्स्यान्दधिचमाषांश्चयवकांश्चनशीलयेत् ॥ ४ ॥

कूर्चिक किलाट ( फटादूध ) सूकर गौ भैंस इनके मांस मत्स्य दधि उड़द जौं इनकोभी विशेषकर न खाय ॥ ४ ॥

षष्टिकान्शालिमुद्गांश्चसैन्धवामलकेयवान् । आन्तरीक्षंपयःसर्पिर्जाङ्गलंमधुचाभ्यसेत् ॥ ५ ॥

साठीचावल तंडुल मूंग सींधानूण आंवले जौ आकाश ( वर्षा ) काजल घी और जंगलका सहत इनका अभ्यास करै ॥ ५ ॥

तच्चनित्यंप्रयुञ्जीतस्वास्थ्यंयेनानुवर्त्तते । अजातानांविकाराणामनुत्पत्तिकरञ्चयत् ॥ ६ ॥

और जिस द्रव्यसे स्वस्थता बनीरहै उसको नित्य खा। जो शरीरमें विनाउत्पन्न किये विकारोंको पैदा न करै उसकोभीखा ६

अतऊर्द्ध्वंशरीरस्यकार्य्यमभ्यञ्जनादिकम् । स्वस्थवृत्तमभिप्रेत्य गुणतःसंप्रवक्ष्यते ॥ ७ ॥

इससे आगे शरीरके अभ्यंजन आदिका कार्य स्वस्थताके वृत्तांतको जानकर गुणसे वर्णन करतेहैं ॥ ७ ॥

सौवीरमञ्जनंनित्यंहितमक्ष्णोःप्रयोजयेत् । पञ्चरात्रेऽष्टरात्रेवा स्त्रावणार्थेरसाञ्जनम् ॥ ८ ॥

प्रतिदिन हितकारी चंदनका अंजन नेत्रोंमें लगावै पांचरात्रमें वा अष्टरात्रमें जल निकासनेके लिये रसका अंजन जो लगावै ॥ ८ ॥

नहिनेत्रामयंतस्यविशेषात्श्लेष्मतोभयम् । दिवातन्नप्रयोक्तव्यं नेत्रयोस्तीक्ष्णमञ्जनम् ॥ ९ ॥

उसको विशेषकर कफसे भय और नेत्ररोग नहीं होता और तीक्ष्ण अंजनको नेत्रोंमें दिनमें लगावै ॥ ९ ॥

विरेकदुर्बलादृष्टिरादित्यंप्राप्य सीदति । तस्मात्स्राव्यंनिशाया न्तुध्रुवमञ्जनमिष्यते ॥ १० ॥

विरेचनसे दुर्बल हुई दृष्टि सूर्यकी प्राप्ति होनेपर नष्ट होजातीहै तिससे जल-निकासनेका अंजन रात्रिके विषे विशेष-कर इष्टहै ॥ १० ॥

ततःश्लेष्महरंकर्महितंदृष्टेःप्रसाद नम् ॥ ११ ॥

फिर कफहारक कर्म दृष्टिकी प्रसन्न-ताका कर्ता हितहै ॥ ११ ॥

यथाहिकणकादीनांमलिनांविवि धात्मनाम् । धौतानांनिर्मलाशु द्धिस्तैलचेलकचादिभिः॥ १२॥

जैसे अनेक प्रकारके मलीन कणक आदिजो धोयेहैं उनकी निर्मल शुद्धि तेल वस्त्र केश आदिसे होती है ॥१२॥

एवंनेत्रेषुमर्त्यानामञ्जनाश्च्योतना दिभिः । दृष्टिर्निराकुलाभातिनि र्मलेनभसीन्दुवत् ॥ १३ ॥

इस प्रकार मनुष्योंके नेत्र आदिमें अंजन और धोने आदिसे ऐसी निराकुल दृष्टि प्रकाशित होतीहै जैसे निर्मल आका-शमें चंद्रमा होताहै ॥ १३ ॥

हरेणुकांप्रियंगुञ्चपृथ्वीकांकेशरं नखम् । ह्रीवेरंचन्दनंपत्रंत्वगे लोशीरपद्मकम् ॥ १४ ॥

हरेणु अर्थात् महदी वा निर्गुंडीके वीज—प्रियंगु पृथ्वीक ( इलायची) केशर नख हाऊवेर चंदन पत्रज दालचिनी इलायची खस पद्माख ॥ १४ ॥

ध्यामकंमधुकंमांसींगुग्गुल्वगुरुर्श र्करम् । न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्ल क्षलोध्रत्वचःशुभाः ॥ १५ ॥

ध्यामक ( रोहिससोधिया ) महुआ मांसी गुग्गुलु अगर मिसरी वड गूलर पीपल पीलखन लोध इनकी त्वचा नेत्रोंके अंजनमें हितहैं ॥ १५ ॥

वन्यंस्वर्जरसंमुस्तंशैलेयंकमलो त्पले । श्रीवेष्टकंशल्लकींश्चशुकवर्ह मथापिच ॥ १६ ॥

वनकी खजूरकारस मोथा चंदन कमल उत्पल श्रीवेष्टक ( सरलका गोंद ) शल्लकी ( शालई ) तोतेका पंख॥ १६॥

पिष्ट्वालिम्पेच्छिरपिकांतांवर्त्तिय वसन्निभाम् । अंगुष्ठसंमितांकु र्य्यादष्टांगुलसमांभिषक्॥ १७॥

इनको पीस जौके समान बत्ती बना-कर लेप करै वह बत्ती अंगुल भरकी हो वा आठ अंगुलकी हो ऐसी वैद्य बनावै॥ १७॥

शुष्कांविगर्भांतांवर्त्तिंधूमनेत्रार्पितां नरः । स्नेहाक्तामग्निसंप्लुष्टांपिबे त्प्रायोगिकींसुखाम् ॥ १८ ॥

गर्भ रहित सूकी उस बत्तीको धूमको मनुष्य नेत्रोंमें लगावै और अग्निमें फूंक-कर घी मिलाकर प्रयोगसे पीवै तो सुख-कारी होतीहै ॥ १८ ॥

वसाघृतमधूच्छिष्टैर्युक्तियुक्तैर्वरौषधैः । वर्त्तिमधुरकैःकृत्वास्नैहिकींधूममाचरेत् ॥ १९ ॥

वसाकी घी मोम और युक्तिसे युक्त श्रेष्ठ मधुर औषध इनकी वत्ती बनाकर घृत मिलाकर धूम ले ॥ १९ ॥

श्वेताज्योतिष्मतीचैवहरितालंमनःशिला । गन्धाश्चागुरुपत्राद्या धूमोमूर्द्धविरेचनम् ॥ २० ॥

श्वेता(फोडी) ज्योतिष्मती (मालकांनगी) हडताल मनसिल गंधा ( चंपाकी कली )अगर पत्रज इनका धूम मस्तकके विरेचनको करताहै ॥ २० ॥

गौरवंशिरसःशूलंपीनसार्द्धावभेदकौ । कर्णाक्षिशूलंकासश्चहिक्काश्वासौगलग्रहः ॥ २१ ॥

शिरका भारापन पीनस आधे शिरका फूटना कान और नेत्रोंका शूल कास हुचकी श्वास गलग्रह ॥ २१ ॥

दन्तदौर्बल्यमास्रावःश्रोत्रघ्राणाक्षिदोषजः । पूतिघ्राणास्यगन्धश्चदन्तशूलमरोचकः ॥ २२ ॥

दांतोंका दौर्बल्य कान नेत्र नाक इनमें से जलका जाना नासिकाकी दुर्गंध मुखकी दुर्गंध दांतोंका शूल अरुचि २२

हनुमन्याग्रहःकण्डूःक्रिमयःपाण्डुतामुखे । श्लेष्मप्रसेकोवैस्वर्य्यंगलशुण्डयुपजिह्विका ॥ २३ ॥

ठोडीका जकडना खुजली क्रिमि मुखकी पांडुता कफका प्रसेक ( वृद्धि ) स्वरका विगडना गलगंड जिह्वाका जकडना २३

खालित्यंपिञ्जरत्वञ्चकेशानांपतनन्तथा । क्षवथुश्चातितन्द्राचबुद्धेर्मोहोऽतिनिद्रता ॥ २४ ॥

गंजापन पिंजरता केशोंका पड़ना क्षवथु अत्यंत तंद्रा बुद्धिका मोह अत्यंत निद्रा ॥ २४ ॥

धूमपानात्प्रशाम्यन्तिबलंभवतिचाधिकम् । शिरोरुहकपालानामिन्द्रियाणांस्वरस्यच ॥ २५॥

ये सब पूर्वोक्त औषधियोंके धूम्रपानसे शांत होतेहैं और अधिक बल होताहै केश कपाल इंद्रिय स्वर इनमें बल होताहै२५॥

नचवातकफात्मानोबलिनोऽप्यूर्द्धजत्रुजाः । धूमरक्तकपालस्य व्याधयःस्युःशिरोगताः॥ २६ ॥

और वात,कफ प्रकृतिके मनुष्यकेभी बलवान् होनेसे जत्रुके ऊपरके विकार शिरमें विकार इससे नहीं होते कि कपाल धूमसे रक्त होजाताहै ॥ २६ ॥

प्रयोगपानेतस्याष्टौकालाःसम्परिकीर्त्तिताः । वातश्लेष्मसमुत्क्लेशःकालेष्वेपुहिलक्ष्यते॥ २७।

उसके पीनेके प्रयोगमें आठ काल कहेहैं क्यों कि वात कफका क्लेश इन्हीं कालोंमें दीखताहै ॥ २७ ॥

स्नात्वाभुक्त्वासमुल्लिख्यक्षुत्त्वाद
न्तान्विघृष्यच।नावनाञ्जननिद्रा
न्तेचात्मवान्धूमपोभवेत्॥ २८॥

स्नान भोजन लिखना छीकना दांतोंको घिसना दौडना अंजन निद्रा इनके अंतमें बुद्धिमान् मनुष्य धूम्र पानकरै ॥ २८ ॥

तथावातकफात्मानोनभवन्त्यूर्द्ध
जत्रुजाः। रोगास्तस्यतुपेयाःस्यु
रापानास्त्रिस्त्रयस्त्रयः॥ २९॥

तो वात कफ प्रकृतिके मनुष्यको जत्रुके ऊपरके रोग नहीं होते और पीनेसे तीनों वस्ति पीनेके योग्य होजातीहै ॥ २९ ॥

परंद्विकालपायीस्यादह्नःकालेषु
बुद्धिमान् । प्रयोगेस्नैहिकेत्वेवं
विरेच्यंत्रिश्चतुःपिबेत् ॥ ३० ॥

और बुद्धिमान् मनुष्य दिनके कालोंमें दोसमयमें धूम्रपान करै और एवंवारकी विधि घृत आदि पीनेके प्रयोगमेंहैं और विरेचन औषधियोंको तो तीन या चारवार पीवै ॥ ३० ॥

हृत्कण्ठेन्द्रियसंशुद्धिर्लघुत्वंशिर
सःशमः। यथेरितानांदोषाणांस
म्यक्पीतस्यलक्षणम् ॥ ३१ ॥

इससे हृदय कंठ इंद्रिय इनकी शुद्धि और शिरकी लघुता और उन दोषोंकी शांति होतीहै जो पहिले कहेहैं यह अच्छे धूम्रपानका लक्षणहै ॥ ३१ ॥

बाधिर्य्यमान्ध्यंमूकत्वंरक्तपित्तंशि
रोभ्रमम् । अकालेचातिपीतश्च
धूमःकुर्य्यादुपद्रवान् ॥ ३२ ॥

और विना समय अत्यंत जो धूम्र पान करताहै उसको ये उपद्रव धूम्रपान करताहै कि बधिरता मंदता मूकता रक्त पित्त शिरमें भ्रम ॥ ३२ ॥

तत्रेष्टंसर्पिषःपानंनावनाञ्जनतर्प
णम् । स्नैहिकंधूमजेदोषेवायुःपि
त्तानुगोयदि ॥ ३३ ॥

उनमें घीका पीना नावन अंजन तर्पण ये इष्टहैं ( करने ) स्नेहके धूमसे पैदा हुये दोषमें यदि वायुपित्तके अनुकूल होजाय तो ॥ ३३ ॥

शीतन्तुरक्तपित्तेस्याच्छ्लेष्मपि
त्तेविरूक्षणम् । परन्त्वतःप्रवक्ष्या
मिधूमोयेषांविगर्हितः ॥ ३४॥

रक्तपित्तमें शीत हो जाताहै और श्लेष्म पित्तमें विरुक्षण हो जाताहै—इससे आगे उनका वर्णन करतेहैं जिनको धूम्रपान निंदितहै ॥ ३४ ॥

नविरिक्तःपिबेद्धूमंनकृतेबस्तिक
र्मणि । नरक्तीनविषेणार्त्तोनशो
चीनचगर्भिणी ॥ ३५ ॥

कि विरेचन और बस्तिकर्म किये पीछे धूम्रकोन पीवैं और रक्तका विकारी—विषसे दुःखी—शोकवान् गर्भवती स्त्री—ये धूम्रपान न करैं ॥ ३५ ॥

नश्रमेनमदेनामेनपित्तेनप्रजागरे । नमूर्च्छाभ्रमतृष्णासुनक्षीणेनापि चक्षते ॥ ३६ ॥

और श्रम-मद-आमपित्त जागरण मूर्च्छा भ्रम तृष्णा-क्षीणता-घाव ॥ ३६ ॥

नमद्यदुग्धेपीत्वाचनस्नेहंनचमाक्षिकम् । धूमंनभुक्त्वादध्नाचनरूक्षःक्रुद्धएवच ॥ ३७ ॥

मदिरा दूध इनको पीकर स्नेह और सहतको पीकर और दधिसे भोजन करके-रूक्षता और क्रोधमें ॥ ३७ ॥

नतालुशोषेतिमिरेशिरस्यभिहतेन च । नशंखकेनरोहिण्यांनमेहेनमदात्यये ॥ ३८ ॥

तालुके शोषमें तिमिरमें शिरकी चोटमें शंखक रोगमें रोहिणी रोगमें प्रमेहमें मदात्ययमें ॥ ३८ ॥

एषुधूममकालेषुमोहात्पिबतियो नरः। रोगास्तस्यप्रवर्द्धन्तेदारुणा धूमविभ्रमात् ॥ ३९ ॥

इन निषिद्ध कालोंमें जो मनुष्य मोहसे धूम्रपान करताहै उसके धूमके विभ्रमसे दारुण रोग बढ़तेहैं ॥ ३९ ॥

धूमयोग्यःपिबेद्दोषेशिरोघ्राणाक्षिसंश्रये । घ्राणेनास्येनकण्ठस्थेमुखेनघ्राणपोवमेत् ॥ ४० ॥

धूम योग्य मनुष्य शिर घ्राण नेत्रके दोषोंमें घ्राण और मुखसे धूम्रपान करै कंठके दोषमें घ्राणसे पीकर मुखसे वमन करै ॥ ४० ॥

आस्येनधूमकवलान्पिबन्घ्राणेननोद्वमेत् । प्रतिलोमंगतोह्याशु धूमोहिंस्याद्धिचक्षुषी ॥ ४१ ॥

मुखसे धूमके कवलोंको पीवे तो घ्राणसे वमन न करै-क्योंकि प्रतिलोम रीतिसे गया हुआ धूम शीघ्रही नेत्रोंको नष्ट करताहै ॥ ४१ ॥

ऋज्वङ्गचक्षुस्तच्चेताःसूपविष्टस्त्रिपर्य्ययम् । पिबेच्छिद्रंपिधायैकं नासयाधूममात्मवान् ॥ ४२ ॥

कोमलहै अंग और नेत्र जिसके धूममें है मन जिसका भली प्रकारसे स्थित ऐसा बुद्धिमान् मनुष्य नासिकाके एक छिद्रको रोककर नाकसे धूमका पान तीनवार करै ॥ ४२ ॥

चतुर्विंशतिकंनेत्रंस्वंगुलीभिर्विरेचने।द्वात्रिंशदंगुलंस्नेहेप्रयोगेऽध्यर्द्धमिष्यते ॥ ४३ ॥

अपनी चौवीस अंगुलियोंका नेत्र ( नेचा ) विरेचनमें होताहै स्नेहमें बत्तीस अंगुलका अन्य प्रयोगोंमें आधा इष्टहै ४३

ऋजुत्रिकोषाफलितंकोलास्थ्यग्रप्रमाणितम् । बस्तिनेत्रसमद्रव्यं धूमनेत्रंप्रशस्यते ॥ ४४ ॥

कोमल तीन कोष्ठ ( पर्वका ) फलका कोलेके अस्थिके अग्रभागकी तुल्य-बस्तिके

और नेत्रके समान द्रव्यका धूम नेत्र श्रेष्ठ होताहै ॥ ४४ ॥

दूराद्विनिर्गतःपर्वच्छिन्नोनाडीतनूकृतः । नेन्द्रियंबाधतेधूमोमात्राकालनिषेवितः ॥ ४५ ॥

दूरसे निकासा हुआ पर्वोंमें छिन्न नाडीमें सूक्ष्म किया धूम मात्राके कालमें पीनेसे इंद्रियोंको बाधा नहीं करता॥ ४५॥

यदाचोरश्चकण्ठश्चशिरश्चलघुतांव्रजेत् । कफश्चतनुतांप्राप्तःसुपीतंधूममादिशेत् ॥ ४६ ॥

जब कंठ उर शिर ये लघु हो जांय और कफभी अल्प हो जाय उस समय धूम्र पानकी उत्तमता कहै ॥ ४६ ॥

अविशुद्धःस्वरोयस्यकण्ठश्चसकफोभवेत् । स्तिमितोमस्तकश्चैवमपीतंधूममादिशेत् ॥ ४७ ॥

जिसका स्वर अत्यंत शुद्ध हो और कंठमें कफ हो मस्तक स्तिमित (रुका) होय तो उस धूमको अपीत ( निंदित ) कहै ॥ ४७ ॥

तालुमूर्द्धाचकण्ठश्चशुष्यतेपरितप्यते । तृष्यतेमुह्यतेजन्तूरक्तञ्चस्रवतेऽधिकम् ॥ ४८ ॥

तालु-मूर्द्धा-कंठ ये शुष्क हों और दूखते हों तृषा मोह हों और अधिकरुधिर जिस मनुष्यके जाताहै ॥ ४८ ॥

शिरश्चभ्रमतेऽत्यर्थंमूर्च्छाचास्योपजायते । इन्द्रियाण्युपतप्यन्ते धूमेऽत्यर्थंनिषेविते ॥ ४९ ॥

शिरमें अत्यंत भ्रम हो और मूर्छा उस मनुष्यको होजातीहै-इंद्रियोंमें दुःख होताहै इतने उपद्रव धूमके अत्यंत सेवनसे होतेहैं ॥ ४९ ॥

वर्त्मवर्षेऽणुतैलश्चकालेषुत्रिषुनाचरेत् । प्रावृट्शरद्वसन्तेषुगतमेघेनभस्तले ॥ ५० ॥

मार्ग वर्षा अल्पतैल इनका प्रावृट् शरद् वसंत इन तीन कालोंमें सेवन न करै और जब आकाशमें मेघ न रहैं ५०

नस्यकर्म्मयथाकालंयोयथोक्तंनिषेवते । नतस्यचक्षुर्नघ्राणंनश्रोत्रमुपहन्यते ॥ ५१ ॥

उस समय जो यथाकाल नस्यकर्मको सेवताहै उसके नेत्र घ्राण श्रोत्र ये नष्ट नहीं होते ॥ ५१ ॥

नस्युःश्वेतानकपिलाःकेशाःश्मश्रूणिवापुनः । नचकेशाःप्रलुठ्यन्तेवर्द्धन्तेचविशेषतः ॥ ५२॥

और उसके केश और श्मश्रु श्वेत और पीले नहीं होते और न केश गिरतेहैं और विशेषकर बढतेहैं ॥ ५२ ॥

मन्यास्तम्भःशिरःशूलमर्द्दितंहनुसंग्रहः। पीनसार्द्धावभेदौचशिरःकम्पश्च शाम्यति ॥ ५३ ॥

मन्या शिराकास्तंभन शिरका शूल मर्दित हनु ( ठोडी ) का संग्रह पीनस आधे शिरका फूटना शिरका कंप ये शांत होते हैं ॥ ५३ ॥

शिराःशिरःकपालानांसन्धयःस्ना युकण्डराः। नावनप्रीणिताश्चा स्यलभन्तेऽभ्यधिकंवलम् ५४॥

शिरा और शिरके कपालोंकी संधि स्नायुमें खुजली ये सब नावनसे तृप्त हुये अधिक बलको प्राप्त होतेहैं ॥५४॥

मुखंप्रसन्नोपचितंस्वरःस्निग्धःस्थि रोमहान्। सर्वेन्द्रियाणांवैमल्यं बलंभवतिचाधिकम् ॥ ५५ ॥

मुख प्रसन्न होताहै स्वर स्निग्ध और अधिक स्थिर होताहै सब इंद्रिय निर्मल होतीहैं और अधिक बल होताहै५५

नचास्यरोगाःसहसाप्रभवन्त्यूर्द्ध्व जत्रुजाः। जीर्य्यतश्चोत्तमाङ्गेव जरानलभतेबलम् ॥ ५६ ॥

और उस मनुष्यके जत्रुके ऊपरके रोग सहसा नहीं होते और जीर्ण समयमें उत्तम अंग ( मूर्द्धा ) में जरा बल नहीं करती ॥ ५६ ॥

चन्दनागुरुणीपत्रंदार्वीत्वक्मधु कंबलाम्। प्रपौण्डरीकंसूक्ष्मैलां विडङ्गंबिल्वमुत्पलम् ॥ ५७॥

चंदन अगर पत्रज दारुहलदीकी त्वचा सहत बला कमल छोटी इलायची वायविडंग वेल उत्पल ॥ ५७ ॥

ह्रीवेरमभयंवन्यंत्वङ्मुस्तंसारि वांस्थिराम्। सुराह्वंपृश्निपर्णींच्च जीवन्तीञ्चशतावरीम् ॥ ५८॥

हाऊवेर वनकी हरडे मोथा सारिवा स्थिरा ( शालपर्णी ) देवदारु पृश्निपर्णी पिठवन जीवंती (हरडे) शतावर ॥५८॥

हरेणुंबृहतींव्याघ्रींसुरभींपद्मकेश रम्। विपाचयेच्छतगुणेमाहेन्द्रे विमलेऽम्भसि ॥ ५९ ॥

हरेणु मोथा कटेहली व्याघ्री(वडी कटेहली ) सुरभी ( चंपा ) पद्मकेशर इन सबको तेलसे सौगुने वर्षाके निर्मल जलमें पकावै ॥ ५९ ॥

तैलाद्दशगुणंशेषंकषायमवतारये त्। तेनतैलंकषायेणदशकृत्वोवि पाचयेत् ॥ ६० ॥

तेलसे दश गुणे शेषकषायको उतारले उस कषायमें दशवार तेलको पकावै ॥ ६० ॥

अथास्यदशमेपाकेसमांशंछागलं पयः। दद्यादेषोनुतैलस्यनावनी यस्यसंविधिः ॥ ६१ ॥

फिर इसके दशमें पाकमें बराबरका बकरीका दूध डालदे यह नावन (नस्य) कर ने योग्य तेलकी विधिहै ॥ ६१ ॥

तस्यमात्रांप्रयुञ्जीततैलस्यार्द्धपलो

न्मिताम् । स्निग्धस्विन्नोत्तमाङ्ग स्यपिचुनानावनैस्त्रिभिः ॥ ६२ ॥

उस तैलकी मात्रा आधे पलकी लगावे-चिकना और स्वेद युक्त जिसका मस्तकहो उसके कूँचीसे तीनवार नावन ( मलना ) से ॥ ६२ ॥

त्र्यहात्र्यहाच्चसप्ताहमेतत्कर्म्मसमाचरेत् । निवातोष्णसमाचारोहिताशीनियतेन्द्रियः ॥ ६३ ॥

इस कर्मको तीन २ दिनके अंतरसे सप्ताहभर करै पवन और धूपमें नमलै हितभोजी और जितेंद्रिय रहै ॥ ६३ ॥

तैलमेतत्त्रिदोषघ्नमिन्द्रियाणांबलप्रदम् । प्रयुञ्जानोयथाकालंयथोक्तानश्नुतेगुणान् ॥ ६४ ॥

यह तैल त्रिदोषको नष्ट करता है इंद्रियोंको बल देताहै इसको समयके अनुसार लगाता हुआ यथोक्त गुणोंको प्राप्त होताहै ॥ ६४ ॥

आपोत्थिताग्रंद्वीकालैकषायंकटुतिक्तकम् । भक्षयेद्दन्तपवनंदन्तमांसान्यबाधयन् ॥ ६५ ॥

चबायाहै अग्रभाग जिसका ऐसे कसैले कटु तिक्त दतोनको इस प्रकार भक्षण करै जिससे दांतोंके मांसोंमें पीडा नहो ॥ ६५ ॥

निहन्तिगन्धवैरस्यंजिह्वादन्तास्यजंमलम् । निष्कृष्यरुचिमाधत्ते सद्योदन्तविशोधनम् ॥ ६६ ॥

तो वह गंधकी विरसता जिह्वा दंत मुखका मल इनको नष्ट करताहै और निकासनेसे रुचि करताहै दांतोंको शीघ्र शुद्ध करताहै ॥ ६६ ॥

सुवर्णरूप्यताम्राणित्रपुरीतिमयानिचजिह्वानिर्लेखनानिस्युरतीक्ष्णान्यनृजूनिच ॥ ६७ ॥

सुवर्ण चांदी तांबा त्रपु ( सीसा ) रांग इनके जिह्वाके निर्लेखन (जिम्भी ) ऐसे बनावै जो तीक्ष्ण (पैने ) नहों और नऋजु हों ॥ ६७ ॥

जिह्वामूलगतंयच्चमलमुच्छ्वासरोधिच । सौगन्ध्यंभजतेतेनतस्माज्जिह्वांविनिर्लिखेत् ॥ ६८ ॥

और जिह्वाके मूलमें जो ऊर्ध्व श्वासको रोकनेका मलहै वहभी सुगंधवान् उस निर्लेखन करनेसे होताहै ॥ ६८ ॥

करञ्जकरवीरार्कमालतीककुभासनाः । शस्यन्तेदन्तपवनेयेचाप्येवंविधाद्रुमाः ॥ ६९ ॥

तिससे जिह्वाको निर्लेखनसे स्वच्छ करै-करंज वा-करवीर-मालती ककुभ (अर्जुन)असन ( विजय सार )ये वृक्ष दंतोन करनेमें श्रेष्ठहैं और जो अन्य ऐसे २ वृक्षहैं ॥ ६९ ॥

धार्य्याण्यास्येनवैशयरुचिसौग

न्धमिच्छता । जातीकटुकपूगानांलवङ्गस्यफलानिच ॥ ७० ॥

वेभी मुखमें सुगंधके अभिलाषीको धारण करने-जाती मालती कटुक सुपारी लौंग इनके फलोंको ॥ ७० ॥

कक्कोलकफलंपत्रंताम्बूलस्यशुभंतथा।तथाकर्पूरनिर्य्यासःसूक्ष्मैलायाःफलानिच ॥ ७१ ॥

और कंकोलके फल और तांबूलके पत्तोंको शुभ कहतेहैं और तैसेही कपूरका चूर्ण छोटी इलायचीके फल ॥ ७१ ॥

हन्वोर्बलंस्वरबलंवदनोपचयःपरः । स्यात्परश्चरसज्ञानमन्नेचरुचिरुत्तमा ॥ ७२ ॥

इनके मुखमें रखनेसे हनुमें और स्वरमें बल मुखका श्रेष्ठ उपचय (वृद्धि) होताहै और रसका उत्तम ज्ञान अन्नमें उत्तम रुचि होतीहै ॥ ७२ ॥

नचास्यकण्ठशोषःस्यान्नौष्ठयोःस्फुटनाद्भयम् । नचदन्ताःक्षयंयान्तिदृढमूलाभवन्तिच ॥ ७३ ॥

और उस मनुष्यके कंठमें शोष नहीं होता और न ओष्ठोंके फटनेका भय होताहै और न दंत नष्ट होतेहैं और मूलमें दृढ होतेहैं ॥ ७३ ॥

नशूलन्तेनचाम्लेनहृष्यन्तेभक्षयन्तिच ॥ परानपिपरान्भक्ष्यान्तैलगण्डूषसेवनात् ॥ ७४ ॥

और खटाईसेभी नहीं दूखतेहैं और दांत प्रसन्न रहतेहैं और तेलके गंडूष करनेसे परसे परभी ( करडे ) भक्षणके पदार्थोंको भक्षण करसकतेहैं ॥ ७४ ॥

नित्यंस्नेहार्द्रशिरसःशिरःशूलंनजायते।नखालित्यंनपालित्यंनकेशाःप्रपतन्ति च ॥ ७५ ॥

और तेलसे प्रतिदिन आर्द्र है शिर जिसका उसके शिरमें शूल नहीं होता और न गंजापन न सपेद केश गिरतेहैं न त्वचा ढीली पडतीहै ॥ ७५ ॥

बलंशिरःकपालानांविशेषेणाभिवर्द्धते । दृढमूलाश्चदीर्घाश्चकृष्णाःकेशाभवन्तिच ॥ ७६ ॥

और शिर और कपालोंका बल विशेष कर बढताहै और मूलमें दृढ और काले केश होतेहैं ॥ ७६ ॥

इन्द्रियाणिप्रसीदन्तिसुत्वग्भवतिचामलम् । निद्रालाभःसुखंचस्यान्मूर्ध्नितैलनिषेवणात् ॥ ७७ ॥

इंद्रिय प्रसन्न होतीहैं और निर्मल सुंदर त्वचा होजातीहै मस्तकमें तेलके लगानेसे निद्राका लाभ और सुख होताहै ॥ ७७ ॥

नकर्णरोगावातोत्थाःनमन्याहनुसंग्रहः। नोच्चैःश्रुतिर्नबाधिर्य्यस्यान्नित्यंकर्णतर्पणात् ॥ ७८ ॥

और नित्य कानोंमें तेल भरनेसे वात

से कानोंके रोग मन्या (ग्रीवा पृष्ठनाडी) और हनुका संग्रह ( जकड़ना ) नहीं होता नीचेभी वचनको सुन सकताहै बधिरता नहीं होती ॥ ७८ ॥

स्नेहाभ्यङ्गाद्यथाकुम्भश्चर्मस्नेहविमर्दनात्।भवत्युपाङ्गाद्क्षश्चदृढः क्लेशसहोयथा ॥ ७९ ॥

स्नेहके अभ्यंगसे जैसे घट और स्नेहके मलनेसे जैसे चर्म और उपांगोंमें दक्ष (वलवान्) दृढ और क्लेशोंका सहन शील होता है तैसेही अभ्यंग करनेसे शरीर दृढ होजाताहै और त्वचा सुंदर होजातीहै ॥ ७९ ॥

तथाशरीरमभ्यङ्गाद्दृढंसुत्वक्प्रजायते । प्रशान्तमारुताबाधंक्लेशव्यायामसंग्रहम् ॥ ८० ॥

प्रशांत होनेसे पवनकी वाधा नहींहोती क्लेश और व्यायामका संग्रह होताहै ८०

स्पर्शनेचाधिकोवायुःस्पर्शनञ्चत्वगाश्रितम् । त्वच्यश्चपरमोभ्यङ्गस्तस्मात्तंशीलयेन्नरः ॥ ८१॥

स्पर्शकरनेमें वायु अधिकहै और स्पर्श त्वचाके आश्रयहै और अभ्यंग त्वचाके लिए परम हितहै तिससे मनुष्य अभ्यंगका सेवन करै ॥ ८१ ॥

नचाभिघाताभिहतंगात्रमभ्यङ्गसेविनः। विकारंभजतेऽत्यर्थंबलकर्मणिवाक्वचित् ॥ ८२ ॥

अभ्यंगके कर्त्ता मनुष्यका गात्र अभिघातसे नष्ट नहीं होता और कदाचित्भी बलके काममें विकारकोप्राप्त नहीं होताहै८२

सुस्पर्शोपचिताङ्गश्चबलवान्प्रियदर्शनः । भवत्यभ्यङ्गनित्यत्वान्नरोऽल्पोजरएवच ॥ ८३ ॥

सुंदर स्पर्शसे बढा हुआ अंग होताहै बलवान् प्रियदर्शन होताहै अभ्यंगके नित्यकरनेसे मनुष्य अलपभी जरा रहित होताहै ॥ ८३ ॥

खरत्वंशुष्कतारौक्ष्यंश्रमःसुप्तिश्चपादयोः। सद्यएवोपशाम्यन्तिपादाभ्यङ्गनिषेवणात् ॥ ८४ ॥

खरता सूखापन रूक्षता श्रम पैरोंका सोना ये सब शीघ्रही चरणोंके अभ्यंग करनेसे नष्ट होतेहैं ॥ ८४ ॥

जायतेसौकुमार्य्यञ्चबलंस्थैर्य्यञ्चपादयोः । दृष्टिःप्रसादंलभतेमारुतश्चोपशाम्यति ॥ ८५ ॥

और चरणोंमें कोमलता बल और स्थिरता होतीहै दृष्टि सुंदर होतीहै वात व्याधि शांत होतीहै ॥ ८५ ॥

नचस्याद्गृध्रसीवाताःपादयोःस्फुटनंनच । नशिरास्नायुसङ्कोचःपादाभ्यङ्गेनपादयोः ॥८६॥

और गृध्रसी वात नहींहोती पादोंका फटना नहीं होता शिरा और स्नायुका

संकोच(सुकड़ना) पादोंके अभ्यंगसे नहीं होता ॥ ८६ ॥

दौर्गन्ध्यंगौरवंतन्द्रांकण्डूमलम
रोचकम्। स्वेदंबीभत्सतांहन्ति
शरीरपरिमार्ज्जनम् ॥ ८७ ॥

और दुर्गंधि गुरुता तंद्रा कंडू(खुजली) मल अरुचि स्वेद बीभत्सता शरीरके मार्जन ( स्नान ) से नष्ट होतेहैं ॥८७॥

पवित्रंवृष्यमायुष्यंश्रमस्वेदमला
पहम्। शरीरबलसन्धानंस्नानमो
जस्करंपरम् ॥ ८८ ॥

स्नान-पवित्र वीर्यवर्द्धक अवस्थाका दाता श्रम स्वेदमल इनका नाशक शरीरमें बलका दाता और परम बलकारीहै॥८८॥

काम्यंयशस्यमायुष्यमलक्ष्मीघ्नंप्र
हर्षणम्। श्रीमत्पारिषदंशस्तंनि
र्मलाम्बरधारणम् ॥ ८९ ॥

और निर्मल वस्त्रका धारण कामना योग्य यश आयुका दाता दरिद्रताका नाशक आनंदका जनक लक्ष्मीका दाता सभामें हित और श्रेष्ठहै ॥ ८९ ॥

वृष्यंसौगन्ध्यमायुष्यंकाम्यंपुष्टि
बलप्रदम्। सौमनस्यमलक्ष्मीघ्नं
गन्धमाल्यनिषेवणम् ॥९०॥

और सुगंधिके पुष्पोंकासेवन वीर्य वर्द्धक सुगंधका कर्ता अवस्थाका दाता कामना योग्य पुष्टि बलका दाता मनकी प्रसन्नताका कर्ता अलक्ष्मीका नाशकहै९०

धन्यंमङ्गल्यमायुष्यंश्रीमद्व्यसन
सूदनम्। हर्षणंकाम्यमोजस्यंर
त्नाभरणधारणम् ॥ ९१ ॥

और रत्नोंके भूषणोंका धारण-धन्य-मंगल अवस्था इनका दाता-लक्ष्मी कारक-व्यसनोंका नाशक आनंदकारी कामना योग्य बलकारी होताहै ॥ ९१ ॥

मेध्यम्पवित्रमायुष्यमलक्ष्मीक
लिनाशनम्। पादयोर्मलमार्गा
णांशौचाधानमभीक्ष्णशः ९२॥

और वारंवार पाद-मलके मार्गों के शौचका करना-मेध्य ( बुद्धि वर्द्धक ) पवित्र-आयुका दाता-अलक्ष्मी कलि इनका नाशक होताहै ॥ ९२ ॥

पौष्टिकंवृष्यमायुष्यंशुचिरूपवि
राजनम्। केशश्मश्रुनखादीनां
कल्पनंसंप्रसाधनम् ॥ ९३ ॥

और केश श्मश्रु नख आदिकी कल्पना और भली प्रकार साधन ( धोना आदि ) पुष्टि वीर्य आयु इनका वर्द्धक शुद्ध रूपका प्रकाशक होताहै ॥ ९३ ॥

चक्षुष्यंस्पर्शनहितंपादयोर्व्यसना
पहम्। बल्यंपराक्रमसुखंवृष्यं
पादत्रधारणम् ॥ ९४ ॥

और पादत्राणोंका धारण नेत्रोंको हित स्पर्शमें हित पादोंके दुःखका नाशक बलकारक पराक्रममें सुखदायी वीर्यवर्द्धक होताहै ॥ ९४ ॥

ईतेःप्रशमनंबल्यंगुप्त्यावरणसङ्करम् । घर्मानिलरजोम्बुघ्नंछत्रधारणमुच्यते । स्खलतःसंप्रतिष्ठानं शत्रूणाञ्चनिषेधनम् ॥ ९५ ॥

और छत्रका धारण ईति ( अति वर्षाआदि ) की शांतिका कर्ता बल कारक रक्षा आच्छादन इनका कर्ता- धूप पवन रजजल इनका नाशक होता है और दंडका धारण गिरतेहुयेका स्थापक शत्रुओंका निषेधक है ॥ ९५ ॥

अवष्टम्भनमायुष्यंभयघ्नंदण्डधारणम् । नगरीनगरस्यैवरथस्यैव रथीसदा ॥ ९६ ॥

रोकने हारा आयुका दाता भय नाशक होता है-जैसे नगरी नगरका रथका रथी सदा हितकारी होताहै ९६॥

स्वशरीरस्यमेधावीकृत्येस्वरहितोभवेदिति । भवतिचात्र! वृत्त्युपायान्निषेवेत येस्युर्द्धर्म्माविरोधिनः । शममध्ययनञ्चैवसुखमेवंसमश्नुते ॥ ९७ ॥

इसी प्रकार बुद्धिमान् मनुष्य अपने शरीरके कृत्यके लिये अपनी वाणीका हितकारी रहै इस विषयमें यह श्लोकभीहै कि जो धर्मके विरोधी नहीं उन जीविकाके उपायोंको करै शांतिसे पढै इसप्रकार सुखको भोगताहै ॥ ९७ ॥

तत्रश्लोकाः । मात्राद्रव्याणिमात्राश्चसंश्रित्यगुरुलाघवम् । द्रव्याणांगर्हितोभ्यासोयेपांयेपाञ्चशस्यते ॥ ९८ ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि मात्राकि द्रव्य और मात्रा और गुरु लाघव इनके आश्रयसे और जिन २ द्रव्योंका अभ्यास निंदितहै और जिन २ का श्रेष्ठहै॥९८॥

अञ्जनंधूमवर्त्तिश्चत्रिविधावर्त्तिकल्पना । धूमपानगुणाःकालाःपानमानंचयस्ययत् ॥ ९९ ॥

और अंजन धूम, वर्ति तीन प्रकारसे वर्तिकी कल्पना धूमपानके गुण और काल और जिस पानका जो मानहै ९९

व्यापत्तिचिह्नंभैषज्यंधूमोयेषांविगर्हितः । पेयोयथायन्मयंचनेत्रं यस्यचयद्विधम् ॥ १०० ॥

रोगका चिन्ह औषधके योग्य, जिनका धूम निंदितहै और जिस प्रकारका पीने योग्यहै और जो पीने योग्यहैं और जिसका जैसा नेत्रहै ॥ १०० ॥

नस्यकर्म्मगुणानस्तःकार्य्यंयच्चयथायदा । भक्षयेद्दन्तपवनंयथाय यद्गुणञ्चयत् ॥ १०१ ॥

नस्य कर्मके गुण नस्यका जो कार्य जैसे और जिस समय होताहै-और दतोनको जैसे भक्षण करै जिसको करै जिसका जो गुणहै ॥ १०१ ॥

यदर्थंयानिचास्येनधार्य्याणिकव लग्रहे ।तैलस्ययेगुणादृष्टाशिरस्तै लगुणाश्चये ॥ १०२ ॥

और जिसके लिये जो मुखमें ग्रासमें धारण करने—और तेलके जो गुण देखेंहें शिरमें तेल लगानेके जो गुणहें॥१०२॥

कर्णेतैलंतथाभ्यङ्गेपादाभ्यङ्गे चमार्जने । स्नानेवाससिशुद्धेचसौ गन्ध्येरत्नधारणे ॥ १०३ ॥

कानोंमें और अभ्यंगमें पादोंके अभ्यं-गमें मार्जनमें जो तेलके गुणहें—और स्नान वस्त्रकी शुद्धिमें सुगंध, रत्नोंके धारणमें ॥ १०३ ॥ 5950

शौचेसंहरणेलोम्नांपादत्रछत्रधार णम् । गुणमात्राश्रितीयेऽस्मिन् यथोक्तादण्डधारणे ॥ १०४ ॥

इतिअग्निवेशकृतेतन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृतेश्लो कस्थानेमात्राश्रितीयोनामपञ्चमोऽध्यायः ।

शौच और क्षौरमें पादत्राण और छत्रके धारणमें दंड धार करनेमें जो २ गुणहें वे सब इस मात्राश्रितीय अध्यायमें यथार्थ रीतिसे कहेंहें ॥ १०४ ॥

इति अग्निवेशकृतेतंत्रेचरकप्रतिसंस्कृतेश्लोकस्थाने पंडितमिहिरचंद्रकृतभाषाविवृतिसहितेमात्रा श्रितीयोनामपंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

## षष्ठोऽध्यायः ।

अथातःतस्याशितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।

इसके अनंतर तिस मात्राके अशितीय अध्यायको कहतेहें

तस्याशितोयोऽध्याहाराद्बलंवर्ण श्चवर्द्धते । यावत्तुसात्म्यंविदितं चेष्टाहारव्यपाश्रयम् ॥ १ ॥

यह भगवान् आत्रेय कहतेहें उस मात्रा का अशितीय ( भक्षण )है कि जितनी मात्राके भक्षणसे बल और वर्ण बढताहै जिससे प्रकृति स्वस्थ रहे और चेष्टा अहार आनुकूल रहें ॥ १ ॥

इहखलुषडङ्गमृतुविभागेनविद्यात्। तदादित्यस्योदगयनमादानंचत्री नृतून्शिशिरादीन् ग्रीष्मान्तान् व्यवस्येत्वर्षादीन्पुनर्हेमन्ता न्तान्दक्षिणायनंविसर्गञ्च ॥ २॥

उसमें वर्षको छः अंग ऋतुओंके वि-भागसे जाने वह सूर्य्यका उत्तरायण और आदान ( दक्षिणायन ) है वे शिशिर वर्षा ग्रीष्ममें इसे तीन ऋतु जाननी वर्षा से हेमन्त पर्यंतोंको दक्षिणायन और विसर्ग कहतेहें ॥ २ ॥

विसर्गेचपुनर्वायवोनातिरूक्षाःप्रवा न्तीतरेपुनरादानेसोमश्चाव्याहत बलः । शिशिराभिर्भाभिरापूरयन् जगदाप्याययतिशश्वदतोविसर्गः सौम्यः ॥ ३ ॥

और विसर्गमें वायु अत्यंत रूखी नहीं चलती और दूसरे आदानमें चंद्रमाका

बल बना रहताहै शीतल किरणोंसे जगत्को पूर्ण करता हुआ निरंतर जगत्को पुष्ट करताहै इससे विसर्ग सौम्यहै ॥ ३ ॥

आदानंपुनराग्नेयंतावेतावर्कवायूसोमश्चकालस्वभावमार्गपरिगृहीताः कालर्तुरसदोपदेहबलनिर्वृत्तिप्रत्ययभूताःसमुपदिश्यन्ते ॥ ४ ॥

और आदान आग्नेयहै वेही सूर्य वायु और सोम कालके स्वभाव मार्गके अनुग्रहसे–काल ऋतुके रस दोष देह बल इनको सिद्धिके साक्षिरूप हुये कर्ता उपदेश किये जातेहैं ॥ ४ ॥

तत्ररविर्भाभिराददानोजगतःस्नेहंवायवस्तीव्ररूक्षाश्चोपशोषयन्तः ॥ शिशिरवसन्तग्रीष्मेपुयथाक्रमंरौक्ष्यमुत्पादयन्तोरूक्षान्रसान्तिक्तकषायकटुकांश्चाभिवर्द्धयन्तो नृणांदौर्बल्यमावहन्ति॥ ५ ॥

उसमें सूर्य जगत्के स्नेहको अपनी किरणोंसे ग्रहण करताहुआ और तीक्ष्ण रूखे वायु उसको सुखाते हुए और शिशिर वसंत ग्रीष्म ऋतुओंमें क्रमसे रूक्षताको पैदा करते हुए और रूखे रसोंको और चरपरे कसेले कडवे रसोंको वढाते हुए मनुष्योंको दुर्बल करतेहैं ॥ ५ ॥

वर्षाशरद्धेमन्तेपुतुदक्षिणाभिमुखेऽर्केकालमार्गेमेघवातवर्षाभिहतप्रतापेशशिनिचाव्याहतबलेमाहेन्द्रसलिलप्रशान्तसन्तापेजगत्यरूक्षारसाःप्रवर्द्धन्तेऽम्ललवणमधुरायथाक्रमंतत्रबलमुपचीयन्ते नृणामिति ॥ ६ ॥

वर्षा शरद हेमंत इनमें तो सूर्यके दक्षिणाभिमुख होनेसे और कालमार्गका प्रताप मेघवात वर्षासे प्रायः नष्ट होनेपर और चंद्रमाका वल नष्ट होजानेसे वर्षाके जलसे संतापके शांत होनेसे जगत्में स्निग्ध रस वढतेहैं और वे क्रमसे अम्ल लवण मधुर होतेहैं उसमें मनुप्योंका वल वढताहै ॥ ६ ॥

भवतिचात्र ॥ आदावन्तेचदौर्बल्यंविसर्गादानयोर्नृणाम् । मध्येमध्यंवरन्त्वन्तेश्रेष्ठमग्रेचनिर्दिशेत्

इसमें ये श्लोकभीहैं कि विसर्ग और अदानके आदि और अंतमें मनुप्योंको दुर्वलता होतीहै मध्यमें मध्य अंतमें और आरंभमें श्रेष्ठताको कहे ॥ ७ ॥

शीतेशीतानिलस्पर्शसंरुद्धोबलिनांबली । पक्ताभवतिहेमन्तेमात्राद्रव्यगुरुक्षमः ॥ ८ ॥

शीतकालमें शीतपवनके स्पर्शसे रुका हुआ बलवानोंका बली ( वायु ) हेमन्तमें पाचक और मात्रा द्रव्य इनकी गुरुतामें समर्थ होजाताहै ॥ ८ ॥

सयदानेन्धनंयुक्तंलभतेदेहजंतदा। रसंहिनस्त्यतोवायुःशीतःशीते प्रकुप्यति ॥ ९ ॥

वह जब देहमें योग्य इंधन (भोजन) को नहीं प्राप्त होता तब वह रसको नष्ट करताहै—शीत पवन शीत कालमें कुपित होताहै ॥ ९ ॥

तस्मात्तुषारसमयेस्निग्धाम्ललवणानूरसान्।औदकानूपमांसानां मेध्यानामुपयोजयेत् ॥ १० ॥

तिससे शीत कालके समयमें स्निग्ध अम्ल लवण रसोंको और जलके मांसों को योग्य जानकर भक्षण करै ॥ १० ॥

बिलेशयानांमांसानिप्रसहानांभृतानिच। भक्षयेन्मदिरांसीधुंमधु चानुपिबेन्नरः ॥ ११ ॥

और बिलमें सोनेहारे जीवोंके मांसों को और भारवाहियोंके अन्न वा मांसों को भक्षण करै फिर मदिरा सीधु शहद् इनका पान मनुष्य करै ॥ ११ ॥

गोरसानिक्षुविकृतीर्वसांतैलंनवौदनम्। हेमन्तेऽभ्यस्यतस्तोयमुष्णञ्चायुर्नहीयते ॥ १२ ॥

गोरस इक्षुके विकार वसा तेल नवोदन उष्णजल इनका अभ्यास जो हेमंतमें करताहै उसकी आयु हीन नहींहोती १२

अभ्यङ्गोत्सादनंमूर्ध्नितैलंजेन्ताकमातपम्। भजेद्भूमिगृहञ्चोष्णमुष्णंगर्भगृहंतथा ॥ १३ ॥

मस्तकपर अभ्यंगका करना तेल सूर्यकी धूप उष्ण भूमि और गृह और उष्ण गर्भ गृह ॥ १३ ॥

शीतेसुसंवृतंसेव्यंयानंशयनमासनम्। प्रावाराजिनकौषेयप्रवेणीकुथकास्तृतम् ॥ १४ ॥

इनका सेवन शीतकालमें करै और शीतकालमें भली प्रकार ढके हुये ऐसे यान शयन आसनका सेवन करै—प्रावार अजिन और रेशम उष्ण प्रवेणी (गद्दा) कुथक ये सब जिसपर बिछे हों ॥१४॥

गुरूष्णवासादिग्धाङ्गोगुरुणाऽगुरुणासदा। शयनेप्रमदांपीनांविशालोपचितस्तनीम् ॥ १५ ॥

और उस गुरु उष्ण वस्त्रसे सदैव अंगको ढकै जो गुरु वा हलका हो—और शय्यापर विशाल ऊंचे स्तनवाली॥१५॥

आलिङ्ग्याऽगुरुदिग्धाङ्गींसुप्यात्समदमन्मथः। प्रकामञ्चनिषेवेतमैथुनंशिशिरागमे ॥ १६ ॥

उस पुष्ट स्त्रीका आलिंगन करके और काम देवका मथन करके शयन करै जो कोमल वस्त्रोंको धारणकर रही हो—और शिशिर ऋतुके आगमनमें यथेच्छ मैथुनको करै ॥ १६ ॥

वर्जयेदन्नपानानिलघूनिवातलानि च। प्रवातंप्रमिताहारमुदमन्थं हिमागमे ॥ १७ ॥

और लघु वातल अन्न पानोंको वर्ज दे—और हिमके आनेपर प्रवात और प्रमित भोजन जलमें मथकर करै ॥ १७ ॥

हेमन्तशिशिरेतुल्येशिशिरेऽल्पं विशेषणम् । रौक्ष्यमादानजंशीतं मेघमारुतवर्षजम् ॥ १८ ॥

हेमंत शिशिरमें तुल्य और शिशिरमें विशेषतासे अल्पभोजन करै और आदान कालका जो रूखा शीतहै जो मेघ पवन वर्षासे उत्पन्न होताहै ॥ १८ ॥

तस्माद्धैमन्तिकःसर्वःशिशिरेविधिरिष्यते । निवातमुष्णमधिकं शिशिरेगृहमाश्रयेत् ॥ १९ ॥

तिससे शिशिर ऋतुमें संपूर्ण विधि हेमंतकी इष्टहै—शिशिरमें ऐसे गृहमें वसै जो निवात और अधिक उष्ण हो॥ १९॥

कटुतिक्तकपायाणिवातलानिलघूनिच । वर्जयेदन्नपानानिशिशिरेशीतलानिच ॥ २० ॥

और शिशिरमें कटु तिक्त कषाय वातल लघु शीतल जो अन्न पानहैं उनको वर्ज दे ॥ २० ॥

हेमन्तेनिचितःश्लेष्मादिनकृद्भाभिरीरितः । कायाग्निंबाधतेरोगांस्ततःप्रकुरुतेबहून् ॥ २१ ॥

हेमंत ऋतुमें संचित हुआ कफ सूर्यकी किरणोंकी प्रेरणासे जठराग्निको बाधताहै फिर वहुतसे रोगोंको करताहै २१

तस्माद्वसंन्तेकर्माणिवमनादीनि कारयेत् । गुर्वम्लस्निग्धमधुरं दिवास्वप्नञ्चवर्जयेत् ॥ २२ ॥

तिससे वसंतमें वमन आदि कर्मोंको करावै और गुरु अम्ल स्निग्ध मधुर भोजन और दिनमें शयनको वर्ज दे २२

व्यायामोद्वर्त्तनंधूमंकवलग्रहमञ्जनम् । मुखाम्बुनाशौचविधिंशीलयेत्कुसुमागमे ॥ २३ ॥

व्यायाम उवटना धूम कवलग्रह अंजन और मुखके जलसे शौच इनका सेवन वसंतमें करै ॥ २३ ॥

चन्दनागुरुदिग्धाङ्गोयवगोधूमभोजनः । शारभंशाशमैणेयंमांसंलावकपिञ्जलम् ॥ २४ ॥

चंदन अगर इनको देहमें लगावै-जौं गेहूंका भोजन करै—और शरभ शश एण मृग लाव कपिंजल इनका मांस २४

भक्षयेन्निगदंसीधुपिवेन्माध्वीकमेववा । वसन्तेनुपिबेत्स्त्रीणां कामिनीनाञ्चयौवनम् ॥ २५॥

और निरोग सीधु सिरका और महुओंकी मदिराका भोजन पानकरै—वसंत ऋतुमें कामिनी स्त्रियोंके यौवनको निश्चयसे पीवे ॥ २५ ॥

मयूखैर्जगतःसारंग्रीष्मेपेपीयतेरविः । स्वादुशीतंद्रवंस्निग्धमन्नपानंतदाहितम् ॥ २६ ॥

और ग्रीष्म ऋतुमें अपनी किरणोंसे सूर्य जगत्के सारको पीलेताहै उसमें स्वादु शीतल द्रव स्निग्ध अन्न पानहित होताहै २६

शीतंसशर्करंमन्थंजाङ्गलान्मृगप क्षिणः । घृतंपयःसशाल्यन्नंभज न्ग्रीष्मेनसीदति ॥ २७ ॥

शीतल शर्करा सहित मंथन ( मठा आदि ) और जंगलके मृग और पक्षी- घृत दूध चावलमिला अन्न इन सबका सेवन करताहुवा मनुष्य ग्रीष्ममें दुःखी नहीं होता ॥ २७ ॥

मद्यमल्पंनवोपयमथवासुबहूदक म् । लवणाम्लकटूष्णानिव्याया मञ्चात्रवर्जयेत् ॥ २८ ॥

मदिरा अल्प पीवै वा न पीवै अथवा अधिक जल मिलाकर पीवै-लवण अम्ल कटु उष्ण पदार्थ और व्यायाम इनको ग्रीष्ममें वर्ज दे ॥ २८ ॥

दिवाशीतगृहेनिद्रांनिशिचन्द्रांशु शीतले । भजेचन्दनदिग्धाङ्गःप्र वातेहर्म्यमस्तके ॥ २९ ॥

दिनके समय शीतल घरमें और रात्रिको चंद्रमाकी किरणोंसे शीतल मह- लके ऊपर जहाँ अधिक पवन लगै वहाँ चंदनको देहमें लगाकर निद्राका सेवन करै ॥ २९ ॥

व्यजनैःपाणिसंस्पर्शैश्चन्दनोदक शीतलैः । सेव्यमानोभजेदोस्यां मुक्तामणिविभूषितः ॥ ३० ॥

व्यजन और हाथका स्पर्श जो चंदन और जलसे शीतल हों उनका सेवन करता हुआ और मोती और मणिसे विभूषित होकर रात्रिमें शयन करै॥ ३०॥

काननानिचशीतानिजलानिकुसु मानिच । ग्रीष्मकालेनिषेवेतमैथु नाद्विरतोनरः ॥ ३१ ॥

और शीतलवन जल पुष्पोंका ग्रीष्म कालमें सेवन मनुष्यकरै और मैथुनको त्यागदे ॥ ३१ ॥

आदानदुर्बलेदेहेपक्ताभवतिदुर्ब लः । स वर्षास्वनिलादीनांदूषणै र्बाध्यतेपुनः ॥ ३२ ॥

आदानसे दुर्बल देहमें जठराग्नि दुर्बल होजातीहै फिर वह वर्षाओंमें पवन आदिके दूषणोंसे बाधितहो जाता है ३२

भूवास्पान्मेघनिस्यन्दात्पाकाद म्लाज्जलस्यच । वर्षास्वग्निबले क्षीणेकुप्यन्तिपवनादयः ३३॥

भूमिकी सुगंधि मेघकी वर्षा पाक जलकी अम्लता इनसे अग्निका बलक्षीण होनेसे पवन आदि कुपित होजातेहैं ३३

तस्मात्साधारणःसर्व्वोविधिर्वर्षा सुवक्ष्यते । उदमन्थंदिवास्वप्न मवश्यायंनदीजलम् ॥ ३४ ॥

तिससे वर्षाओंमें सब विधि साधारण कहेंगे-जलका मंथन दिनमें स्वप्न-अव श्याय नदीका जल ॥ ३४ ॥

व्यायाममातपञ्चैवव्यवायञ्चात्र वर्जयेत् । पानभोजनसंस्कारान्

प्रायःक्षौद्रान्वितान्भजेत् ३५

व्यायाम आतप मैथुन इनको वर्षाओंमें वर्जदे- और पान भोजनके जो संस्कारहैं इनको प्रायःशहत मिलाकर सेवन करै ॥ ३५ ॥

व्यक्ताम्ललवणस्नेहंवातवर्षाकुले ऽहनि। विशेषशीतेभोक्तव्यंवर्षा स्वनिलशान्तये ॥ ३६ ॥

और प्रकटहै अम्ल लवण स्नेह जिसमें ऐसे पदार्थको वात वर्षासे व्याकुल दिनमें विशेष शीत होनेपर सेवन करै ॥ ३६ ॥

अग्निसंरक्षणवतायवगोधूमशाल यः। पुराणाजाङ्गलैर्मांसैर्भोज्य यूषैश्चसंस्कृतः ॥ ३७ ॥

अग्निकी रक्षाका अभिलाषी मनुष्य पुराने जौ गेहूं शाली और जांगलके मांस और यूप इनसे संस्कृत करके भोजन करै ॥ ३७ ॥

पिबेत्क्षौद्रान्वितञ्चाल्पंमाध्वी कानिष्टमम्बुवा। माहेन्द्रंतप्तशी तंवाकौपंसारसमेववा ॥ ३८ ॥

और शहतसे युक्त वा माध्वीक (महुवेके पुष्पोंकी मदिरा) से युक्त जलको पीवे—इंद्रका तपाया शीतल कूपका तलावका जल, सेवे ॥ ३८ ॥

प्रघर्षोद्वर्त्तनस्नानगन्धमाल्यपरोभ वेत् । लघुशुद्धाम्बरःस्थानंभजे दक्लेदिवार्षिकम् ॥ ३९ ॥

प्रघर्ष ( घिसना ) उवटना स्नान गंध पुष्प इनसे युक्त रहै—लघु—शुद्ध—वस्त्र स्थान इनका सेवन ऐसोंका करै जो वर्षासे गीले नहों ॥ ३९ ॥

वर्षाशीतोचिताङ्गानांसहसैवार्क रश्मिभिः । तप्तानामाचितंपित्तं प्रायःशरदिकुप्यति ॥ ४० ॥

वर्षाके शीतसे युक्त जिनका अंगहैं वे शीघ्रही सूर्यकी किरणोंसे तप्त हो जातेहैं तिससे युक्त जो पित्तहै वह प्रायःशरद ऋतुमें कुपित हो जाताहै ॥ ४० ॥

तत्रान्नपानंमधुरंलघुशीतंसतिक्त कम् । पित्तप्रशमनंसेव्यंमात्रया सुप्रकाङ्क्षितैः ॥ ४१ ॥

उस समयमें ऐसे अन्न पानको करै जो मीठा लघु शीतल और तिक्त सहित हो और वडी आकांक्षासे पित्तकी शांतिके कर्ता पदार्थका सेवन करै ॥ ४१ ॥

लावान्कपिञ्जलानेणानुरभ्रान् शरभान्शशान् । शालीनयव गोधूमान्सेव्यानाहुर्घनात्यये ४२

और वर्षाके वीतनेपर लाव कपिंजल एण उरभ्र शरभ शश इनको और शालीन जौ गेहूंइनको सेवन करने योग्य कहतेहैं ४२

तिक्तस्यसर्पिषःपानंविरेकोरक्त मोक्षणम् । धाराधरात्ययेकार्य्य मातपस्यचवर्जनम् ॥ ४३ ॥

और तिक्त और सर्पि ( घी ) का

पीना विरेचन फस्त और आतपका त्याग इनको वर्षाके वीतनेपर करै ॥ ४३ ॥

वसांतैलमवश्यायमौदकानूपमा मिषम् ।क्षारंदधिदिवास्वमंप्राग्वा तश्चात्रवर्ज्जयेत् ॥ ४४ ॥

और वसा तेल अवश्याय और जलका मांस खारीवस्तु दधि दिनमें शयन पूर्वकी पवन इनको वर्जदे ॥ ४४ ॥

दिवासूर्य्यांशसन्तप्तंनिशिचन्द्रां शुशीतलम् । कालेनपक्वंनिर्दोष मगस्तेनाविषीकृतम् ॥ ४५ ॥

जो जल दिनमें सूर्यकी किरणोंसे तपाया जाय और रात्रिमें चंद्रमाकी किरणोंसे शीतल होजाय और कालसे पकाहो निर्दोषहो अगस्तमुनिने विष रूप न कियाहो ॥ ४५ ॥

हंसोदकमितिख्यातंशारदंविमलं शुचि । स्नानपानावगाहेषुशस्य तेतयथामृतम् ॥ ४६ ॥

उस शरद ऋतुके निर्मल शुद्ध जलको हंसोदक कहतेहैं वह स्नान पान अवगाहमें ऐसा श्रेष्ठ है जैसा अमृत ४६

शारदानिचमाल्यानिवासांसिवि मलानिच । शरत्कालेप्रशस्यन्ते प्रदोषेचन्द्ररश्मयः ॥ ४७ ॥

और शरद ऋतुके पुप्प निर्मल वस्त्र और प्रदोषमें चंद्रमाकी किरणयें शरत्कालमें श्रेष्ठ होतेहैं ॥ ४७ ॥

इत्युक्तमृतुसात्म्यंयच्चेष्टाहारव्य पाश्रयम् । उपशेतेयदौचित्यादे कसात्म्यंतदुच्यते ॥ ४८ ॥

यह ऋतुओंकी सात्म्य अवस्था चेष्टा आहारकें आश्रयसे वर्णनकी जो उचित भावको प्राप्तहो उसको एक सात्म्य कहतेहैं ॥ ४८ ॥

दोपाणामामयानाञ्चविपरीतगुणं गुणैः । सात्म्यमिच्छन्तिसात्म्य ज्ञाश्चेष्टितंचाद्यमेवच ॥ ४९ ॥

दोष और रोगोंको अपने गुणोंसे जो विपरीत गुणको करै उसको सात्म्यके ज्ञाता सात्म्य कहतेहैं वह चेष्टित हो वा भोजन हो अर्थात् प्रकृतिके अनुकूल कारीको सात्म्य कहतेहैं इति ॥ ४९ ॥

इति तत्रश्लोकाः।ऋतावृतौनृभिः सेव्यमसेव्यंयचकिञ्चन । तस्या शितीयेनिर्दिष्टंहेतुमत्सात्म्यमेव चेति ॥ ५० ॥

इति अग्निवेशकृतेतन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृते तस्याशितीयोऽध्यायः ॥ ६ ॥

उसमें यह श्लोकहै ऋतु २ में मनुष्योंके सेवनके योग्य और अयोग्य जो कुछहैं वे सब और हेतु और असात्म्य ये सब तस्याशितीय नामके इस अध्यायमें कहेहैं ॥ ५० ॥

इति अग्निवेशकृते तंत्रे चरक प्रति संस्कृते पं०मिहिरचंद्रकृत भाषा विवृति सहिते तस्याशितीयोध्यायः ॥ ६ ॥

## सप्तमोऽध्यायः ।

अथातो न वेगान्धारणीय मध्यायंव्याख्यास्यामः ।

इति हस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर न वेगान् धारणीय अध्यायका वर्णन करतेहैं—यह भगवान् आत्रेय कहतेहैं ॥

नवेगान्धारयेद्धीमान्जातान्मूत्र पुरीषयोः । नरेतसोनवातस्यनव म्याःक्षवथोर्नच ॥ १ ॥

कि बुद्धिमान् मनुष्य मूत्र और मलमें पैदाहुये वेगोंको धारण न करै और रेत ( वीर्य ) वात वमन छिक्का ॥ १॥

नोद्गारस्यनजृम्भायानवेगान्क्षुत्पि पासयोः । नबाष्पस्यननिद्रायान श्वासस्यश्रमेणच ॥ २ ॥

उद्गार जृंभा क्षुधा तृषा बाष्प निद्रा श्रम श्वास इनके वेगोंकोभी न रोकै २॥

एतान्धारयतोजातान्वेगान्रोगा भवन्तिये।पृथक्पृथक्चिकित्सार्थं तन्मेनिगदतःशृणु ॥ ३ ॥

और इन वेगोंको धारण करते हुये मनुष्यके जो २ रोग होतेहैं उन सबकी पृथक् २ चिकित्साको कहते हुये मुझसे सुनो ॥ ३ ॥

बस्तिमेहनयोःशूलंमूत्रकृच्छ्रंशिरो रुजा । विरामोवङ्क्षणानाहःस्या ल्लिङ्गंमूत्रनिग्रहे ॥ ४ ॥

कि वस्ति और मेहन ( लिंग ) में शूल—मूत्र कृच्छ्र शिरमें पीडा—विराम अवंक्षण अफारा ये लिंगमें मूत्रके निग्रहसे होतेहैं ॥ ४ ॥

स्वेदावगाहनाभ्यङ्गान्सर्पिषश्चा वपीडकम्।मूत्रेप्रतिहतेकुर्य्यात्त्रि विधंबस्तिकर्मच ॥ ५ ॥

मूत्रके नाश होनेपर स्वेद अवगाहन अभ्यंग घृतका अव पीडन ( मलना ) और तीन प्रकारके वस्ति कर्मको करै ५

पक्वाशयशिरःशूलंवातवर्चोनिरो धनम् । पिण्डिकोद्वेष्टनाध्मानंपु रीषेस्याद्विधारिते ॥ ६ ॥

और मलके रोकनेसे पक्वाशय और शिरमें शूल वात और विष्ठाकीरोक पिंडिकाका उद्वेष्टन आध्मान ये रोग होतेहैं ॥ ६ ॥

स्वेदाभ्यङ्गावगाहाश्चवर्त्तयोवस्ति कर्म्मचहितंप्रतिहतेवर्चस्यन्नपानं प्रमाथिच ॥ ७ ॥

उस मलकी रोकमें स्वेद अभ्यंग अवगाह वर्त्ति बस्तिकर्म और प्रमाथि अन्नपान ये हित होतेहैं ॥ ७ ॥

मेढ्रवृषणयोःशूलमङ्गमर्द्दोहृदिव्य था । भवेत्प्रतिहतेशुक्रेविबद्धं मूत्रमेवच ॥ ८ ॥

और वीर्यके नष्ट होनेपर लिंग और अंडकोशोंमें शूल अंगका मर्दन हृद-

यमें पीडा—और मूत्रका बंधन ये रोग होतेहैं ॥ ८ ॥

तत्राभ्यङ्गावगाहाश्वमदिराचरणायुधाः । शालिःपयोनिरूहाश्वशस्तंमैथुनमेवच ॥ ९ ॥

उसमें अभ्यंगअवगाह मदिरा—मुरगा शालि दूधके झाग और मैथुन ये श्रेष्ठ होतेहैं ॥ ९ ॥

वातमूत्रपुरीषाणांसंङ्गोध्मानंक्लमोरुजाजठरेवातजाश्चान्येरोगाःस्युर्वातनिग्रहात् ॥ १० ॥

और पवनेके रोकनेसे वात मूत्र मल इनका संघ (मेल) आध्मान ग्लानि खेद और उदरमें वातसे पैदा हुए अन्य रोग होतेहैं ॥ १० ॥

स्नेहस्वेदविधिस्तत्रवर्त्तयोभोजनानिच । पानानिबस्तयश्चैवशस्तंवातानुलोमनम् ॥ ११ ॥

उसमें स्नेह और स्वेदकी विधि वर्ति और भोजन पान वस्ति ये सब वातके अनुलोमसे श्रेष्ठ होतेहैं ॥ ११ ॥

कण्डूकोठाऽरुचिव्यङ्गशोथपाण्ड्वामयज्वराः । कुष्ठहृल्लासवीसर्पाश्छर्दिनिग्रहजागदाः ॥ १२ ॥

छर्दिके निग्रहसे ये रोग होतेहैं कि खुजली कोष्ठमें अरुचि व्यंगता सूजन आमज्वर कुष्ठ हृल्लास वीसर्प ॥ १२

भुक्त्वाप्रच्छर्दनंधूमोलंघनंरक्तमोक्षणम् । रूक्षान्नपानंव्यायामोविरेकश्चात्रशस्यते ॥ १३ ॥

उसमें भोजन करके छर्द धूमपान लंघन रक्तमोक्षण (फस्त) रूक्ष अन्नपान व्यायाम विरेचन ये श्रेष्ठ होतेहैं ॥ १३ ॥

मन्यास्तम्भःशिरःशूलमर्दितावर्द्धभेदकौ । इन्द्रियाणाञ्चदौर्बल्यंक्षवथोःस्याद्विधारणात् १४

और छींकके रोकनेसे मन्याओंका स्तंभन शिरमें शूल मर्दन अर्द्धभेदन इंद्रियोंकी दुर्वलता होतीहै ॥ १४ ॥

तत्रोर्द्ध्वजत्रुकेऽभ्यङ्गःस्वेदोधूमंसनावनः । हितंवातघ्नमाद्यश्चघृतश्चोत्तरभक्तिकम् ॥ १५ ॥

उसमें जत्रुके ऊपरले भागमें अभ्यंग स्वेद धूम्रपान नावन वातनाशक भोजन और भोजनके अंतमें घृतका भक्षण हित होतेहैं ॥ १५ ॥

हिक्काकासेऽरुचिःकम्पोविबन्धोहृदयोरसोः । उद्गारनिग्रहात्तत्रहिक्कायास्तुल्यमौषधम् ॥ १६ ॥

उद्गारके रोकनेसे हिचकी कास अरुचि कंप हृदय और छातीमें विबंध होताहै उसमें हिक्काके तुल्य औषधहैं ॥ १६ ॥

विनामाक्षेपसङ्कोचाःसुप्तिःकम्पःप्रवेपनम् । जृम्भायानिग्रहात्तत्र

सर्वंवातघ्नमौषधम् ॥ १७ ॥

जृंभाके निग्रहसे विनाम आक्षेप संकोच सोना कंप प्रवेपन होतेहैं उससे वात नाशक औषध होतीहै ॥ १७ ॥

कार्श्यदौर्बल्यवैवर्ण्यमङ्गमर्दोऽरुचिर्भ्रमः । क्षुद्वेगनिग्रहात्तत्रस्निग्धोष्णंलघुभोजनम् ॥ १८ ॥

क्षुधाका वेग रोकनेसे कृशता दुर्बलता विवर्ण अंगमर्द अरुचि भ्रम होतेहैं उसमें स्निग्ध उष्ण लघु भोजन श्रेष्ठहै ॥ १८ ॥

कण्ठास्यशोषोबाधिर्य्यंश्रमःश्वासोहृदिव्यथा । पिपासानिग्रहात्तत्रशीतंतर्पणमिष्यते ॥ १९ ॥

प्यासके रोकनेसे कंठ और मुखका शोषण—बधिरता—श्रम श्वास हृदयमें पीडा होतीहै उसमें शीतल पदार्थोंसे तर्पण इष्टहै ॥ १९ ॥

प्रतिश्यायोऽक्षिरोगश्चहृद्रोगश्चारुचिर्भ्रमः । बाष्पनिग्रहणात्तत्रस्वप्नोमद्यंप्रियाःकथाः ॥ २० ॥

बाष्पके निग्रहसे प्रतिश्याय नेत्रोंमें रोग हृदयमें रोग अरुचि भ्रम होतेहैं उसमें सोना मद्यपान और प्रिय २ कथा, हित होतेहैं ॥ २० ॥

जृम्भाङ्गमर्दस्तन्द्राचशिरोरोगाक्षिगौरवम् । निद्राविधारणात्तत्रस्वप्नःसंवाहनानिच ॥ २१ ॥

निद्राके रोकनेसे जृंभा अंगमर्द तंद्रा शिरमें रोग नेत्रोंमें गुरुता होतेहैं उसमें सोना और संवाहन ( दवाना ) हित होतेहैं ॥ २१ ॥

गुल्महृद्रोगसम्मोहाःश्रमनिश्वासधारणात् । जायन्तेतत्रविश्रामोवातघ्नाश्चक्रियाहिताः २२ ॥

श्रमसे श्वासके रोकनेसे गुल्म हृदयमें रोग संमोह होतेहैं उसमें विश्राम और वात नाशक क्रिया हित होतीहैं ॥ २२ ॥

वेगनिग्रहजारोगायएतेपरिकीर्त्तिताः । इच्छंस्तेषामनुत्पत्तिंवेगानेतान्नधारयेत् ॥ २३ ॥

वेगके निग्रहसे पैदा हुये जो ये रोग कहेहैं इनकीअनुत्पत्तिको चाहताहुआ मनुष्य इन वेगोंको धारण न करै (न रोकै) ॥ २३

इमांस्तुधारयेद्वेगान्हितैपीप्रेत्यचेहच। साहसानामशस्तानामनोवाक्कायकर्म्मणाम् ॥ २४ ॥

परलोक और इस लोकमें हितका अभिलाषी इन वेगोंको तो धारण करै कि साहस निंदित मन वाणी कायाके कर्म २४

लोभशोकभयक्रोधमानवेगान्निधारयेत् । नैर्लज्ज्येर्ष्यातिरागाणामभिध्यायाचबुद्धिमान् २५

लोभ शोक भय क्रोध मान इनके वेगोंको रोकै—बुद्धिमान् मनुष्य निर्लज्जता ईर्ष्या अत्यंत राग इनकोभी न करै ॥ २५ ॥

परुषस्यातिमात्रस्यसूचकस्यानृतस्यच । वाक्यस्याकालयुक्तस्य धारयेद्वेगमुत्थितम् ॥ २६ ॥

अत्यंत कठोरता चुगलपन झूंठ अकाल ( असमय ) में कहे वाक्य इनके उठे हुए वेगको धारण करै ॥ २६ ॥

देहप्रवृत्तिर्याकाचित्वर्ततेपरपीडया । स्त्रीभोगस्तेयहंसाद्यातस्या वेगान्विधारयेत् ॥ २७ ॥

जो कुछ देहकी प्रवृत्ति पराई पीडासे होतीहै उन पीडाकारी स्त्रीके भोग चोरी हिंसा आदिके वेगोंको धारण करै॥७२॥

पुण्यशब्दोविपापत्वान्मनोवाक्कायकर्म्मणाम् । धर्मार्थकामानृपुरुषःसुखोभुङ्क्तेचिनोतिच २८

मन, वाणी कायाके कर्मोंको पाप रहित होनेसे जो पुण्य शब्द, धर्म, अर्थ, काम, रूपहै उसको पुरुष सुखसे भोगताहै और संचित करता है ॥ २८ ॥

शरीरचेष्टायाचेष्टास्थैर्य्यार्थाबलवर्द्धिनी । देहव्यायामसंख्याता मात्रयातांसमाचरेत् ॥ २९ ॥

लाघवंकर्मसामर्थ्यंस्थैर्य्यंक्लेशसहिष्णुता । दोषक्षयोऽग्निवृद्धिश्च व्यायामादुपजायते ॥ ३० ॥

स्थिरता करनेहारी जो शरीरकी चेष्टा रूप चेष्टा बलवर्द्धिनीहै जिसको देहका व्यायाम कहतेहैं उसकोभी प्रमाणसे करै क्योंकि व्यायाम करनेसे लाघव मर्के करनेमें सामर्थ्य स्थिरता क्लेशका सहना दोषकाक्षय अग्निकीवृद्धि ये सव होतेहैं ॥ २९ ॥ ३० ॥

श्रमःक्लमःक्षयस्तृष्णारक्तपित्तंप्रतामकः । अतिव्यायामतःकासो ज्वरश्छर्दिश्चजायते ॥ ३१ ॥

व्यायामहास्यभाष्याध्वंग्राम्यधर्मप्रजागरान् । नोचितानपिसेवेतबुद्धिमानतिमात्रया ॥ ३२ ॥

और अत्यंत व्यायाम करनेसे ये रोग होतेहैं कि श्रम ग्लानि क्षय तृष्णा रक्तपित्त प्रतामक कास ज्वर छर्दि व्यायाम हँसना भाषण मार्ग मैथुन जागरण उचितभी इनका प्रमाणसे अधिक बुद्धिमान मनुष्य सेवन न करै ३१॥ ३२॥

एतानेवंविधांश्चान्यान्योऽतिमात्रंनसेवते । गजःसिंहमिवाकर्षन्सहसासविनश्यति ॥ ३३ ॥

इनको और इसी प्रकारके अन्य कर्मोंको जो मात्रासे अधिक सेवन करता है वह सिंहको खीचने हारे गजके समान शीघ्र नाशको प्राप्त होताहै ॥ ३३ ॥

उचितादहिताद्धीमान्क्रमशोविरमेन्नरः । हितंक्रमेणसेवेतक्रमश्चात्रोपदिश्यते ॥ ३४ ॥

अहितउचितसेभी बुद्धिमान् मनुष्य क्रमसे हटजाय और हितका क्रमसे सेवन करै वह क्रम यहांपर कहतेहैं ॥ ३४

प्रक्षेपापचयेताभ्यांक्रमःपादांशि कोभवेत् । एकान्तरंततश्चोर्द्ध्वं द्व्यन्तरं त्र्यन्तरंतथा ॥ ३५ ॥

उनसे प्रक्षेप और अपचयमें अर्थात् दोषोंके नाशमें पाद२के भागसे क्रम होताहै वह एक अंतरसे और फिर दोदिनके अंतरसे और तीन दिनके अंतरसे होताहै ॥ ३५ ॥

क्रमेणापचितादोषाःक्रमेणोपचितागुणाः । सन्तोयान्त्यपुनर्भावमप्रकम्प्याभवंतिच ॥ ३६ ॥

क्रमसे दोषोंका नाश होताहै और क्रमसे गुणोंकी वृद्धि होतीहै और विद्यमानभी दोष पुनः नहीं होते और गुण निश्चल हो जातेहैं ॥ ३६ ॥

समपित्तानिलकफाःकेचिद्गर्भादिमानवाः । दृश्यन्तेवातलाःकेचित्पित्तलाःश्लेष्मलास्तथा ३७

कोई २ मनुष्य गर्भसे समान पित्त-वात कफ होतेहैं और कोई वातल दीख-तेहैं कोई पित्तप्रकृति और कोई कफ प्रकृति दीखतेहैं ॥ ३७ ॥

तेषामनातुराःपूर्ववातलाद्याःसदातुराः । दोषानुशयिता ह्येषांदेहप्रकृतिरुच्यते ॥ ३८ ॥

उनमें पहिले नीरोग होतेहैं और वातल आदि सदा रोगी होतेहैं—इनके देहकी प्रकृतिके दोषोंसे युक्त कहीहै ३८

विपरीतगुणस्तेषांस्वस्थवृत्तेर्विधिर्हितः । समसर्वरसंसात्म्यंसमधातोःप्रशस्यते ॥ ३९ ॥

उनसे विपरीत गुणकी जो स्वस्थ वृत्तिकी विधिहै वह उनकेलिये हितहै समान जिसमें संपूर्ण रसहों ऐसा सात्म्य सम धातुके लिये श्रेष्ठ होताहै ॥ ३९ ॥

द्वेअधःसप्तशिरसिखानिस्वेदमुखानिच । मलायनानिबाध्यन्तेदुष्टैर्मात्राधिकैर्मलैः ॥ ४० ॥

दो छिद्र देहके नीचेहैं और सात शिरपरहैं और वे स्वेदके मुखहैं—दुष्ट मात्रासे अधिक मलोंसे मलके जो कर्ण आदि स्थानहैं वे बांधे जातेहैं ४०॥

मलवृद्धिंगुरुत्वेनलाघवान्मलसंक्षयम् । मलायनानांबुद्ध्येतसङ्गोत्सर्गादतीवच ॥ ४१ ॥

मलके स्थानोंमें मलकी वृद्धिको गुण और लाघवसे, मलके संक्षयको संग और उत्सर्गसे, भली प्रकार जानै॥४१॥

तान्दोषलिङ्गैरादिश्यव्याधीन्साध्यानुपाचरेत्।व्याधिहेतुप्रतिद्वन्द्वैर्मात्राकालौविचारयेत् ४२

उनको दोषोंके लिंगोंसे कहकर साध्य व्याधियोंकी चिकित्साकरै—व्याधिके हेतुके जो विरोधीहैं उनसे मात्राके कालोंको विचारै ॥ ४२ ॥

विषमस्वस्थवृत्तानामेतेरोगास्तथा परे । जायन्तेनातुरस्तस्मात्स्व स्थवृत्तपरोभवेत् ॥ ४३ ॥

विषम और स्वस्थ वर्ताव कर्ताओंको ये रोग और तैसेही अन्य रोग होतेहैं तिससे अनातुर मनुष्य स्वस्थ आचरणमें तत्परहो ॥ ४३ ॥

माधवप्रथमेमासिनभस्यप्रथमेपु नः । सहस्यप्रथमेचैवहारयेद्दोष सञ्चयम् ॥ ४४ ॥

वैशाखसे पहिले श्रावणसे पहिले और सहस्य ( पौष ) से पहिल मासोंमें दोषोंके संचयको दूर करै ॥ ४४ ॥

स्निग्धस्विन्नशरीराणामूर्द्ध्वञ्चाध श्चबुद्धिमान् । बस्तिकर्मततःकु र्य्यान्नस्तःकर्मचबुद्धिमान् ४५॥

स्निग्ध और स्विन्न जिनका शरीरहै उनके ऊपर और नीचेके भागमें बुद्धिमान मानव बस्ति कर्म करावै ॥ ४५ ॥

यथाक्रमंयथायोगमतऊर्द्ध्वंप्रयो जयेत् । रसायनानिसिद्धानिवृष्य योगांश्चकालवित् ॥ ४६ ॥

फिर नासिकाके कर्मको करावै इनको यथा क्रम और यथा योगसे करके फिर सिद्ध रसायन और वीर्यवर्द्धक योगोंको समयका ज्ञाता भिषक करै ॥ ४६ ॥

रोगास्तथानजायन्तेप्रकृतिस्थेषु धातुषु । धातवश्चाभिवर्द्धन्तेजरा चान्त्यमुपैतिच ॥ ४७ ॥

तिस प्रकारसे धातुओंके समान प्रकृति होनेसे रोग नहीं होतेहैं और धातु बढ़-तीहैं और जरा नष्ट होजातीहै ॥४७॥

विधिरेपविकाराणामनुत्पत्तौनि दर्शितः । निजानामितरेषान्तु पृथगेवोपदिश्यते ॥ ४८ ॥

यह अपने देहमें विकारोंके उत्पन्न नहीं होनेकी विधि दिखाईहै—अन्य मनु-प्योंकी तो पृथकही कहतेहैं ॥ ४८ ॥

येभूतविपवाय्वग्निसंप्रहारादिसम्भ वाः । नृणामागन्तवोरोगाःप्रज्ञा तेष्वपराध्यति ॥ ४९ ॥

जो मनुष्योंको भूत विष वायु अग्नि इनके संप्रहार आदिसे आगंतुक रोग होतेहैं उन सबमें बुद्धिकाही अपराधहै४९

ईर्ष्याशोकभयक्रोधमानद्वेषादय श्चये । मनोविकारास्तेऽप्युक्ताः सर्वेप्रज्ञापराधजाः ॥ ५० ॥

ईर्ष्या शोक भय क्रोध मान द्वेष आदि जो मनके विकार कहेहैं वेभी सब बुद्धिके अपराधसे पैदा होतेहैं ॥ ५० ॥

त्यागःप्रज्ञापराधानामिन्द्रियोपश मःस्मृतिः । देशकालात्मविज्ञानं सद्वृत्तस्यानुवर्त्तनम् ॥ ५१ ॥

बुद्धिके अपराधोंका त्याग इंद्रियोंकी

शांति स्मृति देशकाल आत्मा इनका विज्ञान सदाचरणसे वर्त्ताव ॥ ५१ ॥

आगन्तूनामनुत्पत्तावेषमार्गोनिदर्शितः । प्राज्ञःप्रागेवतत्कुर्य्याद्धितंविद्यात्तदात्मनः ॥ ५२ ॥

आगंतु रोगोंके नहीं उत्पन्न होनेकी यह विधि दिखाईहै बुद्धिमान् मनुष्य पहिलेही उस विधिको करे और तिससेही अपना हित समझे ॥ ५२ ॥

आप्तोपदेशःप्राज्ञानांप्रतिपत्तिश्च कारणम् । विकाराणामनुत्पत्तावुत्पन्नानाञ्चशान्तये ॥ ५३ ॥

बुद्धिमानोंको सज्जनोंका उपदेश और अपना ज्ञान ये विकारोंकी अनुत्पत्तिके और उत्पन्न हुये विकारोंकी शांतिके कारण होतेहैं ॥ ५३ ॥

पापवृत्तवचःसत्वाःसूचकाःकलहप्रियाः । मर्मोपहासिनोलुब्धाः परवृद्धिद्विषःशठाः ॥ ५४ ॥

पापाचारीहै वचन जिनका ऐसे मनुष्य चुगल कलहप्रिय मर्मकी हँसीके कर्ता लोभी पराई वृद्धिके द्वेषी ॥ ५४ ॥

परापवादरतयःपरनारीप्रवेशिनः निर्घृणास्त्यक्तधर्माणःपरिवर्ज्या नराधमाः ॥ ५५ ॥

शठ पराईनिंदामें रत परस्त्रीगामी घृणारहित धर्मके त्यागी ये नरोंमें अधम वर्जने योग्यहै ॥ ५५ ॥

बुद्धिविद्यावयःशीलधैर्य्यस्मृतिसमाधिभिः । वृद्धोपसेविनोवृद्धा स्वभावज्ञागतव्यथाः ॥ ५६ ॥

और बुद्धि विद्या अवस्था शील धीरता स्मृति समाधि इनसे वृद्धोंके सेवक वृद्ध स्वभावके ज्ञाता ॥ ५६ ॥

सुमुखाःसर्वभूतानांप्रशान्ताःशंसितव्रताः । सेव्याःसन्मार्गवक्तारः पुण्यश्रवणदर्शनाः ॥ ५७ ॥

दुःखसेहीन सुंदरमुख सब प्राणियों पर शांत शंसितव्रत, ऐसे जो श्रेष्ठमार्गके वक्ता पुण्यहै श्रवण दर्शन जिनका वे सेवन करने योग्यहैं ॥ ५७ ॥

आहाराचारचेष्टासुसुखार्थीप्रेत्य चेहच।परंप्रयत्नमातिष्ठेद्बुद्धिमान् हितसेवने ॥ ५८ ॥

परलोक और इस लोकमें सुखका अभिलाषी मनुष्य आहार आचरण चेष्टा इनके विषे हितके सेवनमें परम यत्न करे ॥ ५८ ॥

ननक्तंदधिभुञ्जीतनचाप्यघृतशर्करम् । नामुद्गसूपंनाक्षौद्रंनोष्णं नामलकैर्विना ॥ ५९ ॥

रात्रिमें दधिका, और घी खांडके विना, और मूंगकी दालके विना और शहत विना,और उष्ण दधिका—आंवलोंके विना दधिका भोजन न करै ॥ ५९ ॥

अलक्ष्मीदोषयुक्तत्वान्नक्तन्तुदधि वर्जितम् । श्लेष्मणंस्यात्ससर्पि ष्कंदधिमारुतसूदनम् ॥ ६० ॥

अलक्ष्मीके दोषसे युक्त होनेसे रात्रिमें दधि वर्जित है और कफकारी होताहै—घी सहित दधि वात नाशक होताहै ॥ ६० ॥

नचसन्धूक्षयेत्पित्तमाहारञ्चवि पाचयेत् । शर्करासंयुतंदद्यात्तृ ष्णादाहनिवारणम् ॥ ६१ ॥

पित्तको न जगावे और आहारको पकावै—शर्करासे युक्त दधिको देतो तृषा दाह इनका निवारण करताहै ॥ ६१ ॥

मुद्गसूपेनसंयुक्तंदद्याद्रक्तानिलाप हम् । सुरसञ्चाल्पदोषञ्चक्षौद्रयु क्तंभवेद्दधि ॥ ६२ ॥

मूंगकी दालके संग देतो रक्त वातको नाश करताहै—शहतसे युक्त दधि सुरस और अल्प दोष कारक होताहै—और उष्ण दधि पित्त रक्तके दोषोंको करताहै और आंवलोंसे युक्त दधि पित्तरक्तके दोषोंको दूर करताहै ॥ ६२ ॥

उष्णंपित्तासृक्दोषान्धात्रीयुक्त न्तुनिर्हरेत् । ज्वरासृक्पित्तवी सर्पकुष्ठपाण्ड्वामयभ्रमान् ॥ ६३ ॥

जो मनुष्य विधिको त्यागकर दधिका भक्षण करताहै वह ज्वर रक्त पित्त वीसर्प कुष्ठ पांडुरोग भ्रम और उग्र कामलाके रोगोंको प्राप्त होताहैं इति ॥ ६३ ॥

प्राप्नुयात्कामलाञ्चोग्रांविधिंहि- त्वादधिप्रियइति ॥ अत्रश्लोकाः ॥ वेगावेगसमुत्थाश्चरोगास्तेषाञ्चभे षजम् । येषांवेगाविधार्य्याश्चय- दर्थंयद्धिताहितम् ॥ ६४ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि वेग और अवेगसे उत्पन्न जो रोगहैं उनकी औषध और जिनका वेग रोकने योग्यहै और मेरे (अपने) लिये जो हित अहितहै ॥ ६४ ॥

उचितेचाहितेवर्ज्येसेव्येचानुचि- तेक्रमः । यथाप्रकृतिचाहारोम- लायनगदौषधम् ॥ ६५ ॥

उचित अहित वर्जित सेवने योग्य अनुचित इनमें क्रम और प्रकृतिके अनुकूल भोजन और मलायन ( स्थान ) की औषध वा रोग ॥ ६५ ॥

भविष्यतामनुत्पत्तौरोगाणामौ- षधञ्चयत् । वर्ज्याःसेव्याश्चपुरु षाधीमतात्मसुखार्थिना ॥ ६६ ॥

और होनेवाले रोगोंकी अनुत्पत्तिकी जो औषधहै और बुद्धिमान् अपने सुखार्थी मनुष्यको जो पुरुष वर्जित और सेवन करने योग्यहै ॥ ६६ ॥

विधिनादधिसेव्यञ्चयेनयस्मात्तद

त्रिजः । नवेगान्धारणेऽध्याये सर्वमेवावदन्मुनिरिति ॥ ६७ ॥

अग्निवेशकृतेतन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृते ।
न वेगान्धारणीयोऽध्यायः ॥

और जिस विधिसे दधिका सेवन तिससे अत्रिके पुत्र मुनिने यह पूर्वोक्त सब न वेगान् धारणीय इस अध्यायमें वर्णन कियाहै ॥ ६७ ॥

इति अग्निवेशकृतेतंत्रेचरकप्रतिसंस्कृतेपं० मिहिरचंद्रकृतभाषाविवृतौ न वेगानधारणीयोऽध्यायः ७

## अष्टमोऽध्यायः ।

अथातइन्द्रियोपक्रमणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर इंद्रियोपक्रमणीय अध्यायकी कहतेहैं यह भगवान् आत्रेयजीने कहाहै कि;—

इहखलुपञ्चेन्द्रियाणिपञ्चेन्द्रियद्रव्याणि ।

पञ्चेन्द्रियाधिष्ठानानिपञ्चेन्द्रियार्थाः । पञ्चेन्द्रियबुद्धयोभवन्तीत्युक्तमिन्द्रियाधिकारेअतीन्द्रियं पुनःमनःसत्वसंज्ञकश्चेत्याहुरेके तदर्थात्मसम्पत्तदायत्तचेष्टम् ॥ १ ॥

इस संसारमें निश्चयसे पांच इंद्रियहैं पांच इंद्रियोंके द्रव्यहैं पांच इंद्रियोंके अधिष्ठानहैं पांच इंद्रियोंके विषयहैं पांच इंद्रियोंकी बुद्धिहैं यह इंद्रियाधिकारमें कहाहै और कोई यह कहतेहैं कि सत्व संज्ञक मन अतींद्रियहै उसके आधीन आत्माकी सब संपदाहै उसीके आधीन चेष्टाहै ॥ १ ॥

चेष्टाप्रत्ययभूतमिन्द्रियाणाम् । स्वार्थेन्द्रियार्थसङ्कल्पव्यभिचरणाच्चानेकमेकस्मिन्पुरुषेसत्वम् । रजस्तमःसत्वगुणयोगाच्चन चानेकत्वंनानेकंह्येककालमनेकेषुप्रवर्त्तते ॥ २ ॥

इंद्रियोंकी चेष्टाओंका प्रत्यय (साक्षी) भूतहै स्वार्थ इंद्रियार्थ संकल्प व्यभिचार इन भेदोंसे एक पुरुषमें अनेक प्रकारका सत्वहै रजोगुण तमोगुण सत्वगुण इनके योगसे अनेक प्रकारका नहीं है अनेक होनेसे एक पुरुषमें एककालमें नहीं वर्तता ॥ २ ॥

तस्माच्चानेककालासर्वेन्द्रियप्रवृत्तिः । यद्गुणंश्चाभीक्ष्णंपुरुषमनुवर्त्ततेसत्वंतत्सत्वमेवोपदिशन्ति ऋषयोबाहुल्यानुशयात् ॥ ३ ॥

तिससे संपूर्ण इंद्रियोंकी प्रवृत्ति अनेक कालमें होतीहै जिस गुणवाला सत्व पुरुषमें निरंतर रहताहै उसकोभी ऋषि बाहुल्यसे योगसे सत्वगुणही कहतेहैं ॥ ३ ॥

मनःपुरःसराणीन्द्रियाण्यर्थग्रहणसमर्थानिभवन्ति । तत्रचक्षुःश्रो

त्रघ्राणंरसनंस्पर्शनमितिपञ्चेन्द्रियाणि ॥ ४ ॥

मनको आगे करके सब इंद्रिय विषयोंके ग्रहण करनेमें समर्थ होती हैं उसमें चक्षु श्रोत्र घ्राण रसना स्पर्शन ये पांच इंद्रियेहैं ॥ ४ ॥

पञ्चेन्द्रियद्रव्याणिखंवायुर्ज्योतिरापोभूरिति । पञ्चेन्द्रियाधिष्ठानान्यक्षिणीकर्णौनासिकेजिह्वात्वक्चेति ॥ ५ ॥

और आकाश वायु ज्योती जल भूमि ये पांच इंद्रियोंके द्रव्यहैं और नेत्र कर्ण नासिका जिह्वा त्वचा ये पांच इंद्रियोंके अधिष्ठानहैं ॥ ५ ॥

पञ्चेन्द्रियार्थाःशब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः ॥ पञ्चेन्द्रियबुद्धयश्चक्षुबुद्ध्यादिकाःस्ताः ॥ ६ ॥

शब्द स्पर्श रूप रस गंध ये पांच इंद्रियोंके विषयहैं पांच इंद्रियोंकी बुद्धि चक्षु बुद्धि आदिहैं ॥ ६ ॥

पुनरिन्द्रियेन्द्रियार्थस्वत्वात्मसन्निकर्षजाः ॥ ७ ॥

फिर इंद्रिय इंद्रियार्थ स्वत्व आत्मा इनके संबंधसे उत्पन्नहैं ॥ ७ ॥

क्षणिकानिश्चयात्मिकाश्चेत्येतत्पञ्चपञ्चकम् । मनोमनोरथोबुद्धिरात्माचेत्यध्यात्मद्रव्यगुणसंग्रहः शुभाशुभप्रवृत्तिनिवृत्तिहेतुश्चद्रव्याश्रितंकर्मयदुच्यते क्रियेति ॥ ८ ॥

क्षणिक और निश्चयात्मक ये पांच २ होतेहैं मन, मनका विषय, बुद्धि, आत्मा यह अध्यात्म द्रव्य गुणोंका संग्रह है और यही शुभ अशुभकी प्रवृत्ति और निवृत्तिका हेतु द्रव्याश्रित कर्म जो कहाता है वह क्रियाहै ॥ ८ ॥

तत्रानुमानगन्धानांपञ्चमहाभूतविकारसमुदायात्मकानामपिसतामिन्द्रियाणांतेजश्चक्षुषिश्रोत्रेनभः घ्राणेक्षितिरापोरसनेस्पर्शनेऽनिलो विशेषेणोपदिश्यते ॥ ९ ॥

उसमें अनुमानसे जानने योग्य जो पांच महाभूतोंके विकार समुदायरूप इंद्रियहैं उनमें तेज चक्षुमें श्रोत्रमें आकाश घ्राणमें भूमि जल रसनामें और स्पर्शनमें पवन इनका विशेषकर उपदेश करतेहैं ॥ ९ ॥

तत्रयद्यदात्मकमिन्द्रियंविशेषात्तत्तदात्मकमेवार्थमनुधावति । तत् स्वभावाद्विभुत्वाच्च ॥ १० ॥

उसमें जो इंद्रिय जिसरूपहै वह विशेषसे तिसरूपके अर्थकाही अनुधावन तिसका स्वभाव और विभु होनेसे करतीहै ॥ १० ॥

तदर्थातियोगायोगमिथ्यायोगात् समनस्कमिन्द्रियंविकृतिमापद्य

मानंयथास्वबुद्ध्युपघातायसम्प
घते ॥ ११ ॥

उस अर्थके अत्यंत योग अयोग मिथ्या योगसे मनसहित विकारको प्राप्तहुई सब इंद्रिय जैसे अपनी बुद्धिके नाशके अर्थ होतींहैं ॥ ११ ॥

समयोगात्पुनःप्रकृतिमापद्यमानं
यथास्वंबुद्धिमाप्याययति॥ १२॥

समयोग होनेसे पुनः अपनी प्रकृतिको प्राप्तहुई जैसे अपनी बुद्धिकी पुष्टताको करतीं हैं ॥ १२ ॥

मनसस्तुचिन्त्यमर्थः । तत्रमन
सोबुद्धेश्चतएवसमानातिहीनमि
थ्यायोगाःप्रकृतिविकृतिहेतवो
भवन्ति ॥ १३ ॥

मनका तो विषय चिंतनहै उसमें मन और बुद्धिके वेही समान अत्यंत हीन मिथ्यायोग प्रकृति और विकृतिके हेतु होतेहैं ॥ १३ ॥

तत्रेन्द्रियाणांसमनस्कानामनुपत
प्तानामनुपतापायप्रकृतिभावेप्रय
तितव्यमेभिर्हेतुभिः ॥ १४ ॥

उसमें इंद्रियोंके और मनके अनुताप ( दुःख ) होनेपर अनुतापके नाशार्थ प्रकृति भावके लिये इन हेतुओंसे यत्न करना चाहिये ॥ १४ ॥

तद्यथासात्म्येन्द्रियार्थसंयोगेनबु
द्ध्यासम्यगवेक्ष्यावेक्ष्यकर्मणांस
म्यक्प्रतिपादनेनदेशकालात्मगुण
विपरीतोपसेवनेनचेति ॥ तस्मा
दात्महितंचिकीर्षतासर्वेणसर्वस
र्वदास्मृतिमास्थायसद्वृत्तमनुष्ठेयम्।
तद्ध्यनुष्ठानंयुगपत्सम्पादयत्यर्थ
द्वयमारोग्यमिन्द्रियविजयञ्चेति १५

वह ऐसेहैं कि साम्य इंद्रिय और अर्थके संयोगसे बुद्धिसे भलीप्रकार देख२ कर कर्मोंको भलीप्रकार करनेसे और देशकाल आत्मागुण इनके विपरीत उपसेवनसे तिससे अपने हित करनेका अभिलाषी संपूर्ण मनुष्य संपूर्ण रीतिसे सब कालमें स्मृतिमें टिककर सदा चरणको करै-क्योंकि वह अनुष्ठान ( करना ) एक वार दो अर्थोंका संपादन करताहै कि आरोग्य और इंद्रियोंका विजय ॥ १५ ॥

तत् सद्वृत्तमखिलेनोपदेक्ष्यामः ।
तद्यथा ॥ देवगोब्राह्मणगुरुवृद्ध
सिद्धाचार्यानर्चयेत् । अग्नि
मनुचरेत् । ओषधीःप्रशस्ताधा
रयेत् ॥ द्वौकालावुपस्पृशेत् ॥
मलायतनेष्वभीक्ष्णंपादयोश्चवै
मल्यमादध्यात् । त्रिःपक्षास्यके
शश्मश्रुलोमनखान्संहारयेत् ।
नित्यमनुपहतवासाःसुमनःसुगन्धिः
स्यात् ॥ १६ ॥

उस संपूर्ण सदाचरणका उपदेश करतेहैं-वह ऐसेहै कि देव गौ ब्राह्मण गुरु वृद्ध सिद्ध आचार्य इनका पूजन करै-अग्निहोत्र करै-प्रशस्त औषधियोंका धारण करै-दोनोंकालमें स्नान करै-मलके स्थान और चरण इनकी निर्मलताकोवारं वार करै-तीन वार एक पक्षमें मुखकेश श्मश्रुलोम नख इनको दूर करावै-नित्य नवीन वस्त्र धारै पुष्पोंसे सुगंधित रहै १६॥

साधुवेशःप्रसाधितकेशोमूर्द्धश्रोत्रपादतैलनित्योधूमपःपूर्वाभिभाषीसुमुखः। दुर्गेष्वभ्युपपत्ताहोतायष्टादाताचतुष्पथानांनमस्कर्त्ताबलीनामुपहर्त्ताऽतिथीनांपूजकःपितृणांपिण्डदःकालेहितमितमधुरार्थवादी। वश्यात्मधर्मात्माहेतुवीर्य्यःफलेनेर्षुः। निश्चिन्तोनिर्भीकोधीमान्ह्रीमान्महोत्साहःदक्षःक्षमावान्धार्मिकःआस्तिकःविनयबुद्धिविद्याभिजनवयोवृद्धसिद्धाचार्य्याणामुपासिता। छत्रीदण्डीमौनीसोपानत्कोयुगमात्रदृक्विचरेत् १७

सुंदर वेश रक्खै-केशोंका प्रसाधन ( धोना आदि ) करै मस्तक श्रोत्र पाद इनमें नित्य तेल लगावै-धूम्रपान करै-पहिले भाषण करै-शोभन मुख रहै-दुर्ग ( कठिन ) कार्योंकी प्राप्तिमें होम करै-यज्ञ-करै दान दे-चतुष्पथोंको नमस्कार करै-बलिदान करै-अतिथियोंको पूजै-पितरोंको पिंड दे समयपर हित प्रमित मधुर अर्थको कहै-अपने धर्म आत्माको वशमेंरक्खै-कारणमें बलवान्रहै-फलकी ईर्ष्या न करै-चिंता भय न करै-बुद्धिमान् लज्जावान् महोत्साही चतुर रहै-क्षमा शील धार्मिक आस्तिक नम्र बुद्धि रहै-विद्या कुल आयु इनसे वृद्धोंकी सिद्ध और आचार्योंकी सेवा करै-छत्र दंड मौन उपानह इनको धारै-युगभर आगे दृष्टि रखकर विचरै ॥ १७ ॥

मङ्गलाचारशीलःकुचैलास्थिकण्ठकामेध्यकेशतुषोत्करभस्मकपालस्नानबलिभूमीनांपरिहर्त्ताप्राक्श्रमाद्व्यायामवर्जीस्यात्। सर्वप्राणिषुबन्धुभूतःस्यात्क्रुद्धानामनुनेताभीतानामाश्वासयितादीनानामभ्युपपत्ता। सत्यसंन्धः। सामप्रधानः। परपरुषवचनसहिष्णुःअमर्षघ्नः। प्रशमगुणदर्शी १८

मंगल आचरणमें शील रक्खै-निंदित वस्त्र अस्थि कंटक अपवित्र केश तुषोंका समूह भस्म कपाल-स्नान बलि इनकी भूमियोंको त्याग दे-श्रमके कामसे पहिले व्यायामको वर्ज दे-संपूर्ण प्राणियोंका बंधु रहै क्रुद्ध मनुष्योंकी प्रार्थना करै-भीतोंको विश्वास दे-दीनोंका पालन करै-

सत्य बोले-शांतिको प्रधान समझै-पराये कठोर वचनको सहे क्रोधको नष्ट करै-शांतिके गुणोंको देखै ॥ १८ ॥

रागद्वेषहेतूनांहन्ता ॥ नानृतंब्रूयात् ॥ नान्यस्वमादीत। नान्यस्त्रियमभिलषेत् । नान्यश्रियंनवैरंरोचयेत् । नकुर्यात् पापंन पापेऽपिपापीस्यात् ॥ नान्यदोपान्ब्रूयात् । नान्यरहस्यमागमयेत् ॥ १९ ॥

राग द्वेषके हेतु ओंको नष्ट करै-झूंठ न बोलै-अन्यके धनको ग्रहण न करै न अन्यकी स्त्रीकी इच्छा करै अन्यकी लक्ष्मी और वैरमें रुचि न करै-न पापको करै न पापमें पापी बनै न अन्यके दोषोंको कहे न अन्यके रहस्य ( गुप्त ) को प्रसिद्धकरै ॥ १९ ॥

नाधार्मिकैर्ननरेन्द्रद्विष्टैःसहासीत । नोन्मत्तैर्नपतितैर्नभ्रूणहन्तृभिर्नक्षुद्रैर्नदुष्टैः ॥ नदुष्टयानान्यारोहेत् । नजानुसमंकठिनमासनमध्यासीत् ॥ २० ॥

अधार्मिक और राजाके वैरियोंके संग न बैठे-और उन्मत्त पतित भ्रूण हत्यारे क्षुद्र दुष्ट इनके संगन बैठै-न दुष्ट यानोंपरचढे-जानुओंके समान ऊंचे कठिन आसनपर न बैठे ॥ २० ॥

नानास्तीर्णमनुपहितमविशालमसमंवाशयनंप्रपद्येत । नगिरिविषमस्तकेष्वनुचरेत् ॥ नद्रुममारुहेत् । न जलोग्रवेगमवगाहेत् । कुलच्छायांनोपासीत । नाग्न्युत्पातमभितश्चरेत् । नोच्चैर्हसेत् ॥ नशब्दवन्तंमारुतंमुञ्चेत् ॥ नासंवृतमुखो जृम्भांक्षवथुंहास्यंवाप्रवर्त्तयेत्। ननासिकांकुष्णीयात् । नदन्तान्विघट्टयेत् । ननखान्वादयेत् ॥नास्थीन्यभिहन्यात् । नभूमिंविलिखेत् । नछिंद्यात्तृणम् ॥ नलोष्टंमृद्नीयात् ॥ २१ ॥

बिछोना रहित-नष्ट-असुंदर असमान जो शय्या उस पर शयन न करै-पर्वतकी विषम शिखरोंपर न विचरै-वृक्ष पर न चढे-उग्र वेगके जलमें अवगाहन न करै-कुलकी छायाकी उपासना न करै-अग्निके उत्पातके चारों तरफ न विचरै-ऊंचे स्वरसे न हंसै-शब्दवाले अधो वायुको न छोडे-खुले मुखसे जृंभा छींक हास्य इनको न करै नासिका को न खींचै दांतोंको आपसमें न घिसै-नखोंको न बजावै-अस्थियोंका हनन न करै-भूमिपर न लिखै-तृणका छेदन न करै-ढेलाका मर्दन न करै ॥२१॥

नविगुणसङ्गैश्चेष्टेत् । ज्योतींष्य

ग्निश्चामेध्यमशस्तश्चनाभिवीक्षेत् नहुंकुर्य्याच्छवम् । नचैत्यध्वज गुरुपूज्याशस्तच्छायामाक्रामेत् नक्षपास्वमरसदनचैत्यचत्वरचतु ष्पथोपवनश्मशानायतनान्यासेवे त् । नैकःशून्यगृहंनचाटवीमनु प्रविशेत्। नपापवृत्तान्स्त्रीयमित्र भृत्यान्भजेत् । नोत्तमैर्विरुध्येत् नावरानुपासीतनजिह्मंरोचयेत् । नाऽनार्य्यमाश्रयेत् । नभयमुत्पा दयेत् । नसाहसातिस्वप्नप्रजागर स्नानपानाशनान्यासेवेत् । नोर्द्ध्व जानुश्चिरंतिष्ठेत् । नव्यालानुपस र्पेन्नदंष्ट्रिणःनविषाणिनः । पुरो वातातपावश्ययातिप्रवातान्ज ह्यात्कलिंनारभेत् । नानिभृतोऽ ग्निमुपासीत । नोच्छिष्टोनाधःकृ त्वाप्रतापयेत् । नाविगतक्लमोना नाप्लुतवदनोननग्नउपस्पृशेत् । न स्नानशाटयास्पृशेदुत्तमाङ्गम् । नकेशाग्राण्यभिहन्यात्।नोपस्पृ शेतएववाससीबिभृयात् । नास्पृ ष्ट्वारत्नाज्यपूज्यमङ्गलसुमनसोऽ भिनिष्क्रामेत् । नपूज्यमङ्गला न्यपसव्यंगच्छेत् । नेतराण्यनु दक्षिणम् ॥ २२ ॥

निगुर्णोंके संगोंमें चेष्टा न करै–तारागण अग्नि अपवित्र प्रशस्तसे भिन्न इनके संमुख न देखै–शवको हुंकार शब्द न कहै–चैत्य ध्वजा गुरु पूज्य अश्रेष्ठ इनकी छाया में न जाय–रात्रिके समयमें देव मंदिर चैत्य चत्वर–चतुष्पथ पवन श्मशान इतने स्थानोंमें न वसै–एकाकी शून्य घर और वनमें प्रवेश न करै और पापी स्त्री मित्र भृत्योंका सेवन न करै–उत्तमोंके संग विरोध न करै–छोटोंकी सेवा न करै कपटमें रुचि न रक्खै–अनार्यका आश्रय न ले–किसीके लिये भयको पैदा न करै–और साहस अत्यंत स्वप्न जागरण स्नान पान भोजन इनको अधिक न करै–ऊपरको जानु किये चिरकालतक न बैठै–सर्प–दंष्ट्री सींगवाले इनके पीछे न भागै–पूर्वकी पवन धूप अवश्यय ( शीत ) अति प्रवाह ( पवन ) इनको त्याग दे–कलहको न करै–अग्निहोत्र धारण किये विना अग्निकी उपासना न करै–न उच्छिष्ट होकर नीचे रखकर अग्निसे न तापै ग्लानिको त्यागे विना मुखको धोये विना और नग्नहुआ अग्निका स्पर्श न करै स्नानकी धोतीसे उत्तम अंगका स्पर्श न करै केशोंके अग्रभागोंको न काटै न स्पर्शकरै दोवस्त्रोंको धारणकरै रत्न घी पूज्य मंगलपुष्प इनका स्पर्श कियेविना घरसे वाहिर न निकसै पूज्य और मंगलकी वस्तुओंके वामभागसे गमन न करै और अन्योंके दक्षिण भागको न जाय ॥ २२ ॥

नारत्नपाणिर्नास्नातोनोपहतवासा

नाऽजपित्वानाहुत्वादेवताभ्योऽना रूप्यपितृभ्योनाऽदत्वा॥ गुरुभ्यो नातिथिभ्योनोपाश्रितेभ्योनापुण्यग न्धोनामालीनाप्रक्षालितपाणिपाद वदनोनाऽशुद्धमुखोनोदङ्मुखोनाविम नाभक्ताशिष्टाशुचिक्षुधितपरिचरो नापात्रीष्वमेध्यासुनादेशेनाऽकाले नाकीर्णेनाऽदत्त्वाग्रमग्नयेनाप्रोक्षितं प्रोक्षणोदकैर्नमन्त्रैरनभिमन्त्रितंन कुत्सयन्नकुत्सितंनप्रतिकूलोप हितमन्नमाददीत। नपर्य्युपितम न्यत्रमांसहरितकशुष्कशाकफल भक्ष्येभ्यः ॥ २३ ॥

रत्नोंकी हाथमें धारेविना स्नानके विना फटे वस्त्रोंको धारकर विना जपकिये विना होमकिये देवताओंको दियेविना पितर गुरु अतिथि आश्रित इनको दियेविना पवित्र गंधमाला धारेविना पाणि पादमुख इनको धोयेविना अशुद्ध मुखहुये उत्तरको मुखकिये उदासीन हुये भक्तसे शेष अशुद्ध क्षुधित परिवार अपवित्र पात्रोंमें देशकालके विना आकीर्ण ( भीड ) में पहिले अग्निको दियेविना जो प्रोक्षित नही प्रोक्षणके जल और मंत्रोंसे जो अभिमंत्रित न हो अन्नकी निंदा करता हुआ और निंदित अन्नको और अनादरसे दिये अन्नको भक्षण वा ग्रहण न करै और पर्युषित ( वासी ) अन्नको इनको छोडकर नखाय कि मांस हरित शुष्क शाक फल भक्ष्य ॥ २३ ॥

नाऽशेषभुक्स्यादन्यत्रदधिमधुलव णसक्तुसर्पिभ्यः ॥ ननक्तंदधिभुञ्जी त। नसक्तूनेकानश्नीयात् ॥ २४।

और दधि मधु लवण सत्तू घी इनको छोडकर अशेष (सब)का भक्षण नकरै २४

ननिशिनभुक्त्वानबहूनद्विर्नोद कान्तरितान् ॥ २५ ॥

रात्रिमें दधि न खाय और अकेले सत्तुओंको न खाय और न रात्रिमें-न भोजनके अनंतर-न बहुत न दो वार, न जलके अंतरायसे सत्तुओंका भक्षण करै ॥ २५ ॥

नछित्वाद्विजैर्भक्षयेत् ॥ नाऽनृ जुःक्षुयान्नाद्यान्नशयीत। नवेगि तोऽन्यकार्य्यःस्यात्। नवाय्व ग्निसलिलसोमार्कद्विजगुरुप्रतिमु खंनिष्ठीविकावातवर्चोमूत्राण्युत सृजेत् ॥ नपन्थानमवमूत्रयेत् नजनवतिनान्नकाले। नजप्यहो माध्ययनबलिमङ्गलक्रियासुश्ले ष्मसिंघानकंमुञ्चेत् । नस्त्रियम वजानीत । नातिविश्रम्भयेत् । नगुह्यमनुश्रावयेन्नाधिकुर्य्यात्॥ नरजस्वलांनातुरांनामेध्यांनाश स्तांनानिष्टरूपाचारोपचारांनाद

क्षिणांनाकामांनान्यकामांनान्य
स्त्रियंनान्ययोनिंनायोनौनचैत्य
चत्वरचतुष्पथपवनश्मशानायत
नसलिलौषधिद्विजगुरुसुरालयेषु
नसन्ध्ययोर्नातिननिषिद्धतिथि
पुनाशुचिर्नजग्धभेषजोनाप्रणीत
सङ्कल्पोनानुपस्थितप्रहर्षोनाभुक्त
वान्नात्यशितोनविषमस्थोनमू
त्रोच्चारपीडितोनश्रमव्यायामोप
वासक्लमाभिहतोनाऽरहसिव्यवा
यंगच्छेत् ॥ २६ ॥

न छीनकर ब्राह्मणोंके संग भक्षण करै और कठोर होकर जलपान भोजन शयन इनको न करै और वेगसे अन्य कार्यमें आसक्त न हो-और वायु अग्नि जल चंद्रमा सूर्य द्विज गुरु इनके सन्मुख थूक अधोवायु मल मूत्र इनको न त्यागै-मार्गमें मूत्र न करै-मनुष्यवाले देशमें अन्नके समयमें जप होम अध्ययन बलि मंगलके कार्य इनमें कफ-सिणकका त्याग न करै-स्त्रीका तिरस्कार न करै और न अत्यंत विश्वासकरै गोप्य वस्तुको न सुनावै न आधि(मनसंताप)को करै और रजस्वला रोगिन अपवित्र अनुत्तम अनिष्टरूप आचरण वाली अचतुर कामनारहित अन्यपुरुषकी कामनावती अन्यकी स्त्री अन्ययोनि इतनी स्त्रियोंके संग और योनिसे भिन्नमें चैत्य चत्वर चतुष्पथ पवन श्मशान जल औषधि द्विज गुरु देव मंदिर इनमें संध्याओंके समय अत्यंत अधिक निषिद्ध तिथियोंमें अशुद्ध हुये औषधि खाकर संकल्प किये विना आनंद हुये विना भोजन किये विना अत्यंत भोजन करके विषम अवस्थामें स्थित मूत्रके त्यागनेसे पीडित श्रम व्यायाम उपवास ग्लानि इनसे पीडित सबके प्रत्यक्ष मैथुनको न करै ॥ २६ ॥

नसतोनगुरून्परिवदेत् । नाशु
चिरभिचारकर्मचैत्यपूज्यपूजा
ध्ययनमभिनिर्वर्त्तयेत् । नविद्यु
त्स्वनार्त्तवीपुनाभ्युदितासुदिक्षु
नाग्निसंप्लवेनभूमिकम्पेनमहोत्स
वेनोल्कापातेनमहाग्रहोपगमनेन
ष्टचन्द्रायांतिथौनसन्ध्ययोर्नमु
खाद्गुरोर्नावपतितंनातिमात्रंनतान्तं
नविस्वरंनानवस्थितपदंनातिद्रुतंन
विलम्बितंनातिक्लीबंनात्युच्चैर्ना
तिनीचैः । स्वरैरध्ययनमध्यसे
त् । नातिसमयंद्रुह्यात् । ननिय
मंभिन्द्यात् ॥ २७ ॥

सज्जन और गुरुओंकी निंदा न करै अशुद्ध हुआ अभिचार कर्म (मारण)चैत्य पूज्यकी पूजा अध्ययन इनको न करै विजलीके शब्दसे दुःखित और अभ्युदितदिशाओंके होने पर अग्निके संप्लव(नाश)में भूमि

केकंपमे महान् उत्सवमें उल्काके पड़नेपर महान् ग्रहोंके उपगमनमें नष्टचंद्र तिथिमें संध्याओंके समयमें गुरुके मुखसे श्रवण किये विना—और अत्यंत अधिकता जिसके अंतमें हो जो स्वरसहीन हो जिसके पद पृथक् २ न हो अत्यंत शीघ्र और विलंबसे और क्लीवरूपसे अत्यंत ऊंचे अत्यंत नीचे स्वरसे इतने प्रकारसे अध्ययनको न करै—समयका अत्यंत द्रोह न करै (वृथा न खोवे ) नियमको न छोडे ॥ २७ ॥

न नक्तंनादेशेचरेत् ॥ नसन्ध्यास्वभ्यवहाराध्ययनस्त्रीस्वप्नसेवी स्यात् । नबालवृद्धलुब्धमूर्खक्लिष्टक्लीबैःसहसख्यंकुर्य्यात् ॥ न मद्यद्यूतवेश्याप्रसङ्गरुचिःस्यात्। नगुह्यंविवृणुयात् ॥ नकञ्चिदवजानीयात् । नाहंमानीस्यात् । नदक्षोनादक्षिणोनासूयकोनदक्षिणान्परिवदेत् ॥ नगवांदण्डमुद्यच्छेत् ॥ नवृद्धान्नगुरून्नगणान्ननृपान्वाधिक्षिपेत्नचातिब्रूयात्॥नबान्धवानुरक्तकृच्छ्राद्वितीयगुह्यज्ञान्बहिःकुर्य्यात् २८

रात्रिमें और कुदेशमें न विचरै—संध्याओंमें भोजन अध्ययन स्त्री शयन इनका सेवन न करै—बालक वृद्ध लोभी मूर्ख क्लेशित नपुंसक इनके संग मित्रता न करै, मदिरा जूआ वेश्या इनके प्रसंगमें रुचि न करै गुह्य वस्तुको छिपावै—किसीका तिरस्कार न करै अहंकारी नहो—चतुर अचतुर न हो किसीकी असूया ( निंदा ) न करै चतुरोंके संग विवादको न करै गौओंपर दंडको न उठावै—और वृद्ध गुरु—गण ( पिता आदि ) राजा इनकी निंदा न करै न इनके संग अत्यंत बोलै—बांधवोंमें अनुरक्तके कष्टके अद्वितीय गुह्यके जो ज्ञाताहैं उनको बाहिर न करै२८

नाधीरोनात्युच्छ्रितसत्वःस्यात् । नाभृतभृत्योनविश्रब्धस्वजनोनैकःसुखी ॥ नदुःखशीलाचारोपचारोनसर्वविश्रम्भी । नसर्वाभिशङ्की ॥ नसर्वकालविचारी ॥ नकार्य्यकालमतिपातयेत् ॥ नापरीक्षितमभिनिविशेत् । नेन्द्रियवशगःस्यात् ॥ २९ ॥

अधीर अत्यंत ऊंचे सत्व गुणवान् नहो भृत्योंके पालनको न त्यागे जिसका अपने जनोंको विश्वास न हो ऐसा और एक सुखी न रहै और दुःख शील आचरण उपचार न रहै सबको विश्वास न दे ऐसा न रहे जिससे सब शंका मानैं सर्व कालमें विचारवान् न रहै कार्यके समयका अवलंबन न करै विना परीक्षा किये आग्रहको न करै इंद्रियोंके वशमें नरहै२९

नचञ्चलंमनोभ्रामयेत्।नबुद्धीन्द्रियाणामतिभारमादध्यात् ॥ न चातिदीर्घसूत्रीस्यात् । नक्रोध

हर्षावनुविदध्यात् । नशोकमनु वशेत् । नसिद्धावुत्सौक्यंगच्छे न्नासिद्धौदैन्यम् । प्रकृतिमभी क्ष्णंस्मरेत् । हेतुप्रभावनिश्चितः स्यात् ॥ हेत्वारंभनित्यश्च । नकृतमित्याश्वसेत् ॥ नवीर्यंज ह्यात् । नापवादमनुस्मरेत्॥३०॥

चंचलतासे मनको न भ्रमावे बुद्धि और इंद्रियोंके अत्यंत भारको धारण न करे अत्यंत दीर्घसूत्री न हो और क्रोध और हर्षको न करे ( सम रहे ) शोकके वशमें न हो कार्यकी सिद्धि होनेपर उत्साह को प्राप्त नहो असिद्धिमें दीनता न करै अपनी प्रकृतिका वारंवार स्मरण करै हेतुके प्रभावमें निश्चय रक्खे हेतुके प्रारंभको नित्य करे ऐसा विश्वास न दे कि मैं कार्य करादिया वीर्यका त्याग न करै निंदाका स्मरण न करे ॥ ३० ॥

नाशुचिरुत्तमाज्याक्षततिलकुश सर्षपैरग्निंजुहुयात् । आत्मानमा शीर्भिराशासानः ॥ अग्निर्मेनाप गच्छेच्छरीरात् । वायुर्मेप्राणा नादधातु । विष्णुर्मेबलमादधातु। इन्द्रोमेवीर्य्यंशिवामांप्रविशंस्त्वा पः ॥ आपोहिष्ठेत्यपःस्पृशेत् ॥ द्विःपरिमृजेदोष्ठौपदौचाभ्युक्ष्यमू र्द्धिखानिचोपस्पृशेत् । अद्भिरा त्मानंहृदयंशिरश्चब्रह्मचर्य्यंज्ञान दानमैत्रीकारुण्यहर्षोपेक्षाप्रशमप रश्चस्यादिति ॥ ३१ ॥

अशुद्ध होकर उत्तम घी अक्षत तिल कुशा सरसों इनसे अग्निमें होम न करै- अपने आत्माको आशीर्वाद चाहता हुआ अग्नि मेरे शरीरमें से न जाओ-वायु मेरे प्राणोंको पुष्ट करो विष्णु मुझे बल दो इंद्रमुझे वीर्य दो-कल्याण रूप जल मेरेमें प्रवेशकरो आपो हिष्ठा॰इत्यादि मंत्रोंसे जलका स्पर्शकरै-दोवार ओष्ठोंका मार्जन करै-चरणोंमें जल छिडक कर मस्तक और छिद्रोंका स्पर्श करै-जलसे आत्मा हृदय शिरका स्पर्श करै-ब्रह्मचर्य ज्ञान दान मैत्री दया आनंद इनकी अपेक्षा और शांतिमें तत्पर रहै ॥ ३१ ॥ इति

## अत्र श्लोकाः ।

पञ्चपञ्चकमुद्दिष्टंमनोहेतुचतुष्टय म्।इन्द्रियोपक्रमेऽध्यायेसद्वृत्त मखिलेनच ॥ ३२ ॥

इसमें ये श्लोक हैं कि मन और चारों हेतु पांच२ कहे इस इंद्रियोपक्रमआध्या यमें संपूर्ण सदाचरणकहा ॥ ३२ ॥

स्वस्थवृत्तंयथोद्दिष्टंयःसम्यगनुति ष्ठति । ससमाःशतमव्याधिरायु षानवियुज्यते ॥ ३३ ॥

यथार्थ कहेहुये स्वस्थ वृत्तको जो भली प्रकार करता है वह सौ वर्षतक व्याधि

रहित होकर अवस्थासे हीन नहीं होता ॥ ३३ ॥

नृलोकमापूरयतेयशसासाधुसम्मतः। धर्मार्थौचेतिभूतानांबन्धतामुपगच्छति ॥ ३४ ॥

सज्जनोंका संमत वह अपने यशसे मनुष्य लोकको पूर्ण करताहै-धर्म अर्थ जो भूतोंके बंधन को प्राप्त होते हैं ।३४

परान्सुकृतिनोलोकान्पुण्यकर्माप्रपद्यते।तस्माद्वृत्तमनुष्ठेयमिदंसर्वेणसर्वदा ॥ ३५ ॥

इससे पुण्य कर्मा मनुष्य उत्तम सुकृतियोंके लोकको प्राप्त होताहै तिससे सब मनुष्य सर्वकालमें इस पूर्वोक्त वर्तावको करैं ॥ ३५ ॥

यच्चान्यदपिकिञ्चित्स्यादनुक्तमिहपूजितम् । वृत्तंतदपिचात्रेयःसदैवाभ्यनुमन्यते ॥ ३६ ॥

इति स्वस्थवृत्तचतुष्कः ॥ अग्निवेशकृतेतन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृतेइन्द्रियोपक्रमणीयोऽष्टमोध्यायः॥८॥

जो कुछ अन्यभी यहां नहीं कहाहै और श्रेष्ठहै उसवर्तावकोभी आत्रेय सदैव मानतेहैं ॥ ३६ ॥

इति स्वस्थवृत्तचतुष्कः अग्निवेशकृते तंत्रे चरकप्रति संस्कृते पं०मिहिरचंद्रकृत भाषा विवृतौ इंद्रियोपक्रमणीयो नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

## अथनवमोऽध्यायः ।

अथातःखुड्डाकचतुष्पादमध्यायंव्याख्यास्यामः ॥

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ॥

अब खुड्डाक चतुष्पाद अध्यायकावर्णन करतेहैं-यह भगवान् अत्रियजीने कहाहै

भिषग्द्रव्याण्युपस्थातारोगीपादचतुष्टयम् । गुणवत्कारणंज्ञेयंविकारव्युपशान्तये ॥ १ ॥

कि, वैद्य द्रव्य उपस्थाता रोगी ये चारों पाद गुणवान् होंयतो विकारकी शांतिके लिये कारण समझना ॥ १ ॥

विकारोधातुवैषम्यंसाम्यंप्रकृतिरुच्यते । सुखसंज्ञकमारोग्यंविकारोदुःखमेवच ॥ २ ॥

धातुओंकी विषमताको विकार और समताको प्रकृति कहतेहैं सुखको आरोग्य और दुःखको विकार कहतेहैं ॥ २ ॥

चतुर्णांभिषगादीनांशस्तानांधातुवैकृते । प्रवृत्तिर्धातुसाम्यार्थाचिकित्सेत्यभिधीयते ॥ ३ ॥

उत्तम जो चारों वैद्य आदिहैं उनकी जो धातुओंके विकारमें धातुओंकी समता के लिये प्रवृत्तिहै उसको चिकित्सा कहतेहैं

श्रुतेपर्य्यवदातृत्वंबहुशोदृष्टकर्म

ता । दाक्ष्यंशौचमितिज्ञेयंवैद्येगु
णचतुष्टयम् ॥ ४ ॥

श्रुतकापर्यवदाता ( निश्चयवान् ) हो बहुतसे कर्म जिसने देखेहों चतुरता औरशौचहोये चारगुण वैद्यमें होतेहैं॥४॥

बहुतातत्रयोग्यत्वमनेकविधकल्प
ना । सम्पच्चेतिचतुष्कोऽयंद्र
व्याणांगुणउच्यते ॥ ५ ॥

अधिकता और उनमें योग्यता और अनेक प्रकारकी कल्पना और संपदा ये चार द्रव्यों ( औषधिके ) गुण कहेहैं ५

उपचारज्ञतादाक्ष्यमनुरागश्चभर्त्त
रि । शौचञ्चेतिचतुष्कोऽयंगुणः
परिचरेजने ॥ ६ ॥

उपचार (सेवा)का ज्ञान चतुराई स्वामी में प्रीति और शौच ये चार गुण सेवक मनुष्यमें कहेहैं ॥ ६ ॥

स्मृतिर्निर्देशकारित्वमभीरुत्वम
थापिच । ज्ञापकत्वञ्चरोगाणा
मातुरस्यगुणाःस्मृताः ॥ ७ ॥

स्मरण—आज्ञाको करना और अभी-रुता और रोगोंका बोधक ये चार गुण आतुरमें कहे हैं ॥ ७ ॥

कारणंषोडशगुणंसिद्धौपादचतुष्ट
यम् । विज्ञाताशासितायोक्ताप्र
धानंभिषगत्रतु ॥ ८ ॥

ये सोलह गुण चारों पाद सिद्धिमें कारण होते हैं और इनमें विशेष कर ज्ञाता शिक्षक योजनकर्ता जो भिषक्है वह प्रधान है॥ ८ ॥

पक्तौहिकारणंपक्तुर्यथापात्रेन्ध
नानलाः । विजेतुर्विजयेभूमिश्च
मूःप्रहरणानिच ॥ ९ ॥

जैसे पाचकके पकानेमें पात्र इंधन अग्नि कारण हैं और विजयकर्ता के विजयमें भूमि सेना और शस्त्र कारण है ॥ ९ ॥

आतुराद्यास्तथासिद्धौपादाःकार
णसंज्ञिताः । वैद्यस्यातश्चिकित्सा
यांप्रधानंकारणंभिषक् ॥ १० ॥

तिसी प्रकार आतुरआदि चारों पाद सिद्धिमें कारण कहे हैं–इससे वैद्यक को चिकित्सामें प्रधान कारण भिषक् होताहै ॥१० ॥

मृद्दण्डचक्रसूत्राद्याःकुम्भकारा
दृतेयथा । नावहन्तिगुणंवैद्याद्द
तेपादत्रयंतथा ॥ ११ ॥

मिट्टी दंड चक्र सूत्र आदि जैसे कुंभ कारके विना गुणको नहीं देते अर्थात् घटको नहीं बनासकते तिसी प्रकार वैद्यके विना तीनों पाद गुणदाय-क नहीं होते ॥ ११ ॥

गन्धर्वपुरवन्नाशंयद्विकाराःसुदा
रुणाः । यान्तियच्चेतरेवृद्धिमाशू
पायप्रतीक्षिणः ॥ १२ ॥

जिससे महान् दारुणभी विकार गंधर्व पुरके समान नाशको और इतर (आरोग्य) जोहैं वे वृद्धिको उसके प्राप्त होतेहैं जो शीघ्र उपायको करताहै ॥ १२ ॥

सतिपादत्रयेज्ञाज्ञौभिषजावत्रका रणम् । वरमात्माहुतोज्ञेननचि कित्साप्रवर्त्तिता ॥ १३ ॥

तीन पादोंके होनेपर पंडित और मूर्ख वैद्य चिकित्सामें कारणहै–उनमें पंडित अपने आत्माकी होमको वर मानताहै परंतु चिकित्सामें प्रवृत्त नहीं होता॥ १३॥

पाणिचाराद्यथाचक्षुरज्ञानाद्भीत भीतवत् । नौर्मारुतवशेवाज्ञोभि षक्चरतिकर्मसु ॥ १४ ॥

जलके प्रचारसे जैसे चक्षु तैसे अज्ञानसे भीतसेभी भीतके समान होताहै और पवनके वेगसे जैसे नौका डगमग होतीहै इसीप्रकार मूर्ख वैद्य कर्मोंको करताहै १४

यदृच्छयासमापन्नमुत्तार्य्यनिय तायुषम् । भिषग्मानौनिहन्त्या शुशतान्यनियतायुषाम् ॥ १५॥

जिसकी अवस्था नियत है अकस्मात् प्राप्तहुये उसको नीरोग करकेभी अभिमानी वैद्य उन सैकडोंको शीघ्र मार देताहै जिनकी अवस्थाका निश्चय नहीं है ॥ १५ ॥

तस्माच्छास्त्रेऽर्थविज्ञानेप्रवृत्तौक र्मदर्शने । भिषक्चतुष्टयेयुक्तःप्रा णाभिसरउच्यते ॥ १६ ॥

तिससे शास्त्र अर्थकाविज्ञान प्रवृत्ति कर्मदर्शन इन चारोंमें जो युक्त वैद्यहै उसको प्राणाभिसर कहतेहैं ॥ १६ ॥

हेतौलिङ्गेप्रशमनेरोगाणामपुनर्भ वे । ज्ञानंचतुर्विधंयस्यसराजार्ह भिषक्तमः ॥ १७ ॥

हेतु लिंग शांति रोगोंका फिर न होना इनचारों प्रकारोंका जिसको ज्ञानहै उस उत्तम भिषक्को राजा कहतेहैं १७॥

शस्त्रंशास्त्राणिसलिलंगुणदोषप्रवृ त्तये । पात्रापेक्षीण्यतःप्रज्ञांचि कित्सार्थंविशोधयेत् ॥ १८॥

शस्त्र और शास्त्र और जल ये गुण दोषकी प्रवृत्तिके लिये पात्रकी अपेक्षा करतेहैं इससे चिकित्साके लिये बुद्धिकी शुद्धिको करै ॥ १८ ॥

विद्यावितर्कोविज्ञानंस्मृतिस्तत्प रताक्रिया । यस्यैतेषड्गुणास्त स्यनसाध्यमतिवर्त्तते ॥ १९ ॥

विद्या वितर्क विज्ञान स्मृति तत्परता क्रिया ये छःगुण जिसमें हैं वह साध्यका अवलंघन नहीं करताहै ॥ १९ ॥

विद्यामतिःकर्मदृष्टिरभ्यासःसिद्धि राश्रयः । वैद्यशब्दाभिनिष्पत्तौ वलमेकैकमप्यदः ॥ २० ॥

विद्या बुद्धि कर्ममें दृष्टि अभ्यास सिद्धि आश्रय वैद्य शब्दकी सिद्धिमें ये एक २ भी समर्थ हैं ॥ २० ॥

यस्यत्वेतेगुणाःसर्वेसन्तिविद्या दयःशुभाः । सवैद्यशब्दंसद्भूत मर्हन्प्राणिसुखप्रदः ॥ २१ ॥

जिसमें ये विद्या आदि संपूर्ण शोभन गुण हैं वह उत्तम वैद्य शब्दके योग्य होनेसे प्राणियोंके सुखका दाताहै २१॥

शास्त्रंज्योतिःप्रकाशार्थंदर्शनंबु द्धिरात्मनः । ताभ्यांभिषक्सु युक्ताभ्यांचिकित्सन्नापराध्य ति ॥ २२ ॥

ज्योतिके प्रकाशार्थ शास्त्रका दर्शन और अपनी बुद्धि, योग्य इन दोनोंसे चिकित्सा करता हुआ वैद्य अपराधका भागी नहीं होता ॥ २२ ॥

चिकित्सितेत्रयःपादायस्माद्वैद्य व्यपाश्रयाः । तस्मात्प्रयत्नमा तिष्ठेद्भिषक्स्वगुणसम्पदि २३

चिकित्साके तीनोंपाद जिससे वैद्यके आश्रयहैं तिससे वैद्य अपने गुणोंकी संपदामें महान् यत्न करै ॥ २३ ॥

मैत्रीकारुण्यमार्त्तेषुशक्येप्रीतिरु पेक्षणम् । प्रकृतिस्थेषुभूतेषुवैद्य वृत्तिश्चतुर्विधेति ॥ २४ ॥

मित्रता और रोगियों पर दया शक्य रोगीमें प्रीति और स्वस्थ मनुष्योंकि उपेक्षा यह चार प्रकारकी वैद्योंकी वृत्तिहैं इति ॥ २४ ॥

तत्रश्लोकौ ॥

भिषग्जितांचतुष्पादंपादःपादश्च तुर्गुणः । भिषक्प्रधानंपादेभ्योय स्माद्वैद्यस्तुयद्गुणः ॥ २५ ॥

इसमें ये दो श्लोकहैं कि भिषक्के जीतने हारोंके चारों पादहैं और पाद२में चार २ गुणहैं पादोंसे वैद्य प्रधानहै जिससे वैद्यभी उसी गुणवान् होताहै ॥ २५ ॥

ज्ञानानिबुद्धिर्ब्राह्मीचभिषजांया चतुर्विधा । सर्वमेतच्चतुष्पादेखुड्ड केसम्प्रकाशितमिति ॥

खुड्डाकचतुष्पादाध्यायःसमाप्तः ॥ ९ ॥

ज्ञान और ब्राह्मी बुद्धि जो वैद्योंकी चार प्रकारकी होतीहै यह सब इस खुड्डाक चतुष्पाद अध्यायमें भलीप्रकार प्रकाशित कियीहै ॥

खुड्डाक चतुष्पादाध्यायः समाप्तः ॥ ९ ॥

## दशमोऽध्यायः ।

अथातोमहाचतुष्पादमध्यायंव्या ख्यास्यामः । इतिहस्माहभगवा नात्रेयः ॥

इसके अनंतर महाचतुष्पाद अध्यायका वर्णन करतेहैं, यहभगवान्आत्रेयने कहाहै—

चतुष्पादंषोड़शकलंभेषजमिति भिषजोभाषन्ते । यदुक्तंपूर्वाध्या येषोड़शगुणमितितद्भेषजम् । युक्तियुक्तमलमारोग्यायेतिभग वान्पुनर्वसुरात्रेयः ॥ १ ॥

कि चतुष्पाद भेषज सोलह कलाकाहै यह वैद्य कहतेहैं जो पहिले अध्यायमें कहाहै कि सोलह गुणाहै वह भेषज युक्तिसेहोय युक्त तो आरोग्यके लिये

समर्थ है यह भगवान् पुनर्वसु आत्रेय कहतेहैं ॥ १ ॥

नेतिमैत्रेयःकिंकारणंदृश्यन्तेह्यातुराःकेचिदुपकरणवन्तश्चपरिचारकसम्पन्नाश्चात्मवन्तश्चकुशलैश्चभिषग्भिरनुष्ठिताःसमुत्तिष्ठमानास्तथायुक्ताश्चापरेम्रियमाणास्तस्माद्भेषजमकिञ्चित्करंभवति २

आरोग्यके लिये समर्थ नहीं यह मैत्रेय कहतेहैं क्या कारणहै कि कोई २ आतुर ऐसे दीखतेहैं उपकरणवाले-सेवकोंसे संपन्न आत्मवान् ,और कुशलवैद्योंसे चिकित्सित भली प्रकार उत्तिष्ठमान ( नीरोग ) और तिसी प्रकारसे युक्तभी अन्य म्रियमाण दीखतेहैं तिससे भेषज अकिंचित्कर ( निष्फल ) है ॥ २ ॥

तद्यथा ॥ श्वभ्रेसरसिचप्रासिक्तमल्पमुदकम् ॥ नद्यांस्यन्दमानायांपांशुधानेपांशुमुष्टिप्रकीर्णइति ॥ तथापरेदृश्यन्तेअनुपकरणाश्चापरिचारिकाश्चानात्मवन्तश्चाकुशलैश्चभिषग्भिरनुष्ठिताः समुत्तिष्ठमानाः । तथायुक्ताम्रियमाणाश्चापरेयतश्चप्रतिकुर्वन्सिद्ध्यतिप्रतिकुर्वन्म्रियतेअप्रतिकुर्वन्म्रियतेततश्चिन्त्यतेभेषजमभेषजेनाविशिष्टमितिमैत्रेयः ॥ ३ ॥

सो ऐसे है श्वभ्र ( कुंड ) और सरमें सींचा अल्पजल-वहती हुई नदीमें पांशुधानमें पांशुकी मुष्टि प्रकीर्ण करदी तो कुछ नहीं करसकती-तैसेही अपरभी दीखतेहैं कि उपकरणसे रहित-परिचारकसे शून्य आत्मवानोंसे भिन्न अकुशल वैद्योंसे चिकित्सित भली प्रकार उत्तिष्ठमान होजातेहैं तैसेही युक्त अपरम्रियमाण दीखतेहैं जिस प्रतीकार करताहुआ सिद्धिकोभी प्राप्त होताहै-और प्रतीकार करताहुआ मरताभीहै और प्रतीकार नहीं करताभी मरता है तिससे चिंताकी जाती है कि भेषज अभेषजसे विशिष्ट नहींहै यह मैत्रेय कहतेहैं ॥ ३ ॥

मिथ्याचिन्त्यतइत्यात्रेयःकिंकारणंयेह्यातुराः षोडशगुणसमुदितेनानेनभेषजेनोपपद्यमानाइत्युक्तंतदनुपपन्नंनहिभेषजसाध्यानांव्याधीनांभेषजमकारणंभवति । येपुनरातुराःकेवलाद्भेषजादृतेसमुत्तिष्ठन्तेनतेषांसम्पूर्णभेषजोपपादानायसमुत्थानविशेषोऽस्तियथाहिपतितंपुरुषंसमर्थमुत्थानायोत्थापयन्पुरुषोबलमस्योपादध्यात् । सक्षिप्रतरमपरिक्लिष्टएवोत्तिष्ठेत्तद्वत्संपूर्णभेषजोपलम्भादातुराः । येचातुराःकेवलाद्भेषजादपिम्रियन्तेनचसर्वएवतेभेषजोपपन्नाःस

मुत्तिष्ठेरन्नहिसर्वेव्याधयोभव
न्त्युपायसाध्याः ॥ ४ ॥

मिथ्याही चिंता करतेहें यह आत्रेय कहतेहें क्या कारण है कि जो मनुष्य आतुर सोलहगुने संपूर्ण इस भेषजसे युक्त भी मरतेहें इत्यादि जो कहाहे सो ठीक नहीं क्योंकि भेषजकी साध्य जो व्याधी हैं उनका भेषज अकारण नहीं होता—और जो आतुर केवल भेषजके विना भली प्रकार उत्तिष्ठ मानहोतेहें उनका संपूर्ण भेषजके उपपादनके लिये विशेष उद्योग नहींहे—जैसे कि पतित समर्थ पुरुषको उठानेके लिये उठाता हुआ पुरुष उसमें बलका उपाधान (सहारा) करताहै वह फिर अत्यंत शीघ्र विनाक्लेशके उठ जाताहै तैसेही संपूर्ण भेषजके उपलंभसे आतुर शीघ्र उठ जातेहें—और जो आतुर केवल भेषजसे मरतेहें वे संपूर्ण, भेषजसे उपपन्न नहीं होते और जो उठतेहें वहां कुछ संपूर्ण व्याधि उपाय साध्यनहीं होती ४

नचोपायसाध्यानांव्याधीनामनु
पायेनसिद्धिरस्तिनचासाध्यानां
व्याधीनांभेषजसमुदायोऽस्तिनह्य
लंज्ञानवान्भिषङ्मुमूर्षुमातुरमु
त्थापयितुम्। परीक्ष्यकारिणो
हिकुशलाभवन्ति । यथाहियो
गज्ञोऽभ्यासनित्यइष्वासोधनुरादा
येषुमपास्यन्नातिविप्रकृष्टेमहति
कार्येनापबाधोभवति । सम्पा
दयतिचेष्टकार्य्यम् । तथाभि
षक्स्वगुणसम्पन्नउपकरणवान्वी
क्ष्यकर्मारम्भमाणःसाध्यरोगमन
पराधःसम्पादयत्येवातुरमारोग्ये
णनतस्मान्नभेषजमभेषजे नावि
शिष्टंभवति ॥ ५ ॥

और उपायसे साध्य व्याधियोंको विना उपायसे सिद्धि नहींहे और असाध्य व्याधियोंके लिये कोई भेषजका समुदायभी नहींहे क्योंकि ज्ञानवान् वैद्य मुमूर्षु आतुरके उठानेको समर्थ नहीं परीक्षासे जो कार्योंको करतेहें वे कुशल होतेहें जैसे बाण योगके मार्गका ज्ञाता नित्यका अभ्यासी बाणोंका क्षेपक, धनुषको लेकर बाणको फेंकताहुआ अत्यंत समीपके महान् कार्यमें बाधित नहीं होता और इष्ट कार्यका संपादन ( सिद्ध ) करताहै तिसीप्रकार अपने गुणोंसे संपन्न उपकरणवान् और देखकर कर्मोंका प्रारंभ कर्ता साध्य रोगको अपराधता(नष्ट करता) हैऔर आतुरको आरोग्यसे युक्त करताहै तिससे यह नहींहै कि भेषज अभेषजसे विशिष्ट नहीं ॥ ५ ॥

इदंचेदंचनःप्रत्यक्षंयदनातुरेणभे
षजेनातुरंचिकित्सामः । क्षाम
मक्षामेनकृशंदुर्बलमाप्याययामः६

और यह हमारे प्रत्यक्षहै कि अनातुर

भेषजसे आतुरकी चिकित्सा करै क्षामकी चिकित्सा अक्षामसे करै और दुर्बल कृशका आप्यायन पुष्टि करै ॥ ६ ॥

स्थूलंमेदस्विनमपतर्पयामः । शीतेनोष्णाभिभूतमुपचरामः । शीताभिभूतमुष्णेनन्यूनान् धातून्पूरयामः।व्यतिरिक्तान्ह्रासयमः । व्याधीन्मूलविपर्ययेणोपचरन्तःसम्यक्प्रकृतौस्थापयामः । तेषांनस्तथाकुर्वतामयंभेषजसमुदायः । कान्ततमोभवति ॥ ७ ॥

स्थूलमेदवान्का अपतर्पण करै-उष्णतासे अभिभूतका शीतसे उपचार करै-शीतसे अभिभूतका उष्णसे करै-न्यून धातुओंको पूर्ण करै अधिक धातुओंकी हानिको करै- व्याधियोंका मूलके विपरीत भावसे उपचार करके भलीप्रकार प्रकृतिमें स्थापन करै-तिस प्रकारसे करते हुये हमको यह भेषजका समुदाय अत्यंत कांत होताहै ॥ ७ ॥

भवंतिचात्र ।

साध्यासाध्यविभागज्ञोज्ञानपूर्वंचिकित्सकः । कालेचारभतेकर्म यत्तत्साधयतिध्रुवम् ॥ ८ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि साध्य असाध्यके विभागका ज्ञाता-बुद्धिसे चिकित्साका कर्ता और समयपर कर्मके प्रारंभका कारी जो है वह निश्चयसे कार्य सिद्धिको करलेताहै ८ ॥

स्वार्थविद्यायशोहानिमुपक्रोशमसंग्रहम् । प्राप्नुयान्नियतंवैद्योयोऽसाध्यंसमुपाचरेत् ॥ ९ ॥

जो वैद्य असाध्यकी चिकित्सा करताहै वह स्वार्थ विद्या यश इनकी हानि और निंदा और असंग्रह इनको नियमसे प्राप्त होताहै ॥ ९ ॥

सुखसाध्यंमतंसाध्यंकृच्छ्रसाध्यमथापिच । द्विविधञ्चाप्यसाध्यंस्याद्याप्यंयदनुपक्रमम् १०

साध्यरोगी सुखसाध्य और कष्टसाध्यके भेदसे दो प्रकारका और असाध्यभी याप्य ( देखने योग्य ) और अनुपक्रम ( समीप जानेके अयोग्य ) भेदसे दो प्रकारका होताहै ॥ १० ॥

साध्यानांत्रिविधश्चाल्पमध्यमोत्कृष्टतांप्रति । विकल्पोनत्वसाध्यानांनियतानांविकल्पना ११

और अल्प मध्यम उत्तम भेदसे साध्योंके तीन भदोंमें विकल्पहै और नियत असाध्योंमें विकल्प नहींहै॥११॥

हेतवःपूर्वरूपाणिरूपाण्यल्पानियस्यच । नचतुल्यगुणोदूष्योन दोषःप्रकृतिर्भवेत् ॥ १२ ॥

जिसके हेतु पूर्वरूप रूप येतीनों अल्पहों और दूषणके योग्यमें तुल्य गुण नहों प्रकृतिमें दोष न हों ॥ १२ ॥

नचकालगुणस्तुल्योनदोषोदुरुप क्रमः । गतिरेकानवत्वञ्चरोग स्योपद्रवोनच ॥ १३ ॥

कालके गुणभी तुल्य न हों और दोष चिकित्साके अयोग्य न हो एकही रोगकी गति हो रोग नया हो कोई उपद्रव न हो १३

दोषश्चैकःसमुत्पत्तौदेहःसर्वौषध क्षमः । चतुष्पादोपपत्तिश्चसुख साध्यस्यलक्षणम् ॥ १४ ॥

और उत्पत्तिके समयमें एकही दोष हो और देह संपूर्ण औषधियोंके योग्य हो और चतुष्पाद भेषजकी उपपत्ति हो ये सुखसाध्यके लक्षणहैं ॥ १४ ॥

निमित्तपूर्वरूपाणांरूपाणांमध्यमे बले । कालप्रकृतिदुष्टानांसामा न्योऽन्यतमस्यच ॥ १५ ॥

निमित्त पूर्वरूप रूप इनका बल मध्यम हो काल प्रकृति दोष इनमें किसी एककी सामान्यता हो ॥ १५ ॥

गर्भिणीवृद्धबालानांनात्युपद्रवपी डितम् । शस्त्रक्षाराग्निकृत्याना मनवंकृच्छ्रदोषजम् ॥ १६ ॥

गर्भिणी वृद्ध बालक इनको अत्यंत उपद्रवकी पीडा नहो-शस्त्र क्षार अग्निका कृत्य ये पुराने हों और कृच्छ्र दोषसे उत्पन्न हों ॥ १६ ॥

विद्यादेकपथंरोगंनातिपूर्णचतुष्पदम् । द्विपथंनातिकालंवाकृ च्छ्रसाध्यंद्विदोषजम् ॥ १७ ॥

उसको एकपथ रोग जाने जिसके अत्यंत पूर्ण चतुष्पाद न हों और जो अतिकालका न हो उस द्विदोषज और कृच्छ्र साध्यको द्विपथ जानै ॥ १७ ॥

शेषत्वादायुषोयाप्यमसाध्यंपथ्य सेवया । लब्ध्वाल्पसुखमल्पेन हेतुनाशप्रवर्त्तकम् ॥ १८ ॥

आयुका शेष होनेपर याप्य नामके असाध्यका पथ्यके सेवनसे उपचार करै- अल्प सुखको प्राप्त होकर अल्पही हेतुसे जो शीघ्र प्रवृत्त हो जाताहै ॥ १८ ॥

गम्भीरंबहुधातुस्थंमर्म्मसन्धिस माश्रितम् । नित्यानुशायिनंरोगं दीर्घकालमवस्थितम् ॥ १९ ॥

गंभीर और बहुत धातु और मर्म- संधियोंमें स्थित और नित्य अनुशायी- दीर्घकालके टिके ॥ १९ ॥

विद्याद्द्विदोषजंतद्वत्प्रत्याख्ये यंत्रिदोषजम् । क्रियापथमति क्रान्तंसर्वमार्गानुसारिणम् २०

उस रोगको द्विदोषज जानै वह और तिसी प्रकार त्रिदोषज रोग प्रत्याख्यान ( नांहीं ) करने योग्य हैं- क्रिया करनेके अयोग्य और सबमार्गोंका अनुसारी होवे तो ॥ २० ॥

औत्सुक्यारतिसंमोहकरमिन्द्रियनाशनम् । दुर्बलस्यसुसंवृद्धं व्याधिंसारिष्टमेवच ॥ २१ ॥

उत्साह अरति संमोह इनका कर्ता और इंद्रियोंका नाशक–और दुर्बलमनुष्यके अत्यंत वढी और अरिष्टसहित व्याधि इनकोभी त्यागदे ॥ २१ ॥

भिषजाप्राक्परीक्ष्यैवंविकाराणां सुलक्षणम् । पश्चात्कार्य्यसमारम्भःकार्य्यःसाध्येषुधीमता २२

इस पूर्वोक्त प्रकारसे विकारोंके लक्षणोंकी परीक्षा करके पश्चात् बुद्धिमान् वैद्यसाध्य रोगियोंकी चिकित्सका प्रारंभ करै॥२२॥

साध्यासाध्यविभागज्ञोयःसम्यक् प्रतिपत्तिमान् । नसमैत्रेयतुल्यानांमिथ्याबुद्धिंप्रकल्पयेदिति २३

हे मैत्रेय साध्य असाध्यके विभागका ज्ञाता जो उत्तमज्ञानवान् वैद्य है वह तुल्य रोगोंमें मिथ्या बुद्धिकी कल्पना नकरै–इति ॥ २३

तत्रश्लोकौ ।

इहौषधंपादगुणाःप्रभावौभेषजाश्रयः । आत्रेयमैत्रेयमतीमतिद्वैविध्यनिश्चयः ॥ २४ ॥

उसमें ये दो श्लोक हैं इसमें औषध पाद गुण भेषजका प्रभाव आत्रेय और मैत्रेय की बुद्धियोंमें दो प्रकारकी मतिका निश्चयहै ॥ २४ ॥

चतुर्विधविकल्पाश्चव्याधयःस्वस्वलक्षणाः । उक्तामहाचतुष्पादेयेष्वायत्तंभिषग्जितमिति २५

अग्नीत्यादि ॥ महाचतुष्पदाध्यायःसमाप्तः॥

चार प्रकारके विकल्प,अपने २ लक्षणकी व्याधि ये सब महा चतुष्पाद अध्यायमें कहीहैं जिनके अधीन वैद्यका जय है ॥ २५ ॥

अग्नी इत्यादि॰महाचतुष्पादाध्यायःसमाप्तः ॥ १० ॥

## एकादशोऽध्यायः ।

अथातस्तिस्रैषणीयमध्यायंव्याख्यास्यामः ॥ इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर तिस्रैषणीय अध्यायको कहते, हैं यह भगवान् आत्रेयने कहा है–

इहखलुपुरुषेणानुपहतसत्त्वबुद्धिपौरुषपराक्रमेणहितमिहचामुष्मिंश्लोकेसमनुपश्यतातिस्रएषणाः पर्य्येष्टव्याभवन्ति ॥ १ ॥

इस संसारमें जिसके सत्व बुद्धि पुरुषार्थ पराक्रम विद्यमानहैं उस पुरुष को इस लोक और पर लोकके हितको भली प्रकार देखकर तीन एषणा ( इच्छा ) मानने योग्य हैं ॥ १ ॥

तद्यथा । प्राणैषणाधनैषणापरलोकैषणेतिआसान्तुखल्वेषणानांप्राणैषणांतावत्पूर्वतरमापद्येत

कस्मात्प्राणपरित्यागेहिसर्व त्यागः । तस्यानुपालनंस्वस्थ स्यस्वस्थवृत्तिरातुरस्यविकारप्र शमनेऽप्रमादस्तदुभयमेतदुक्तंव क्ष्यतेच । तद्यथोक्तमनुवर्त्तमानः प्राणानुपालनाद्दीर्घमायुरवाप्नो तीति ॥ प्रथमैषणाव्याख्याता भवति ॥ २ ॥

वे ऐसे हैं कि प्राणैषणा धनैषणा और परलोकैषणा अर्थात् प्राण धन परलोक इनकी इच्छा–इन तीनों एषणा-ओंमें सबसे पहिले प्राणकी एषणा को प्राप्तहो ( देखै ) क्योंकि प्राणके परित्या-गमें सबका परित्याग होताहै–उस प्राणका पालन यह है कि स्वस्थकी स्वस्थवृत्ति–रोगी को रोगकी शांतिमें अप्रमाद वे दो-नों ये कहे और आगे कहेंगे–तिससे यथोक्तरीतिसे वर्ताव करता हुआ प्राणों के पालनसे दीर्घ अवस्था को प्राप्तहो-ताहै पहिली एषणा का वर्णन होचुका॥

अथद्वितीयांधनैषणामापद्यते । प्राणेभ्योह्यनन्तरंधनमेवपर्य्येष्टव्यं भवति । नह्यतःपापात्पापीयो ऽस्तियदनुपकरणस्यदीर्घमायुः तस्मादुपकरणानिपर्य्येष्टुंयतेत तत्रोपकरणोपायाननुव्याख्या स्यामः ॥ ३ ॥

अब दूसरी धनकी एषणाको कहते हैं–कि प्राणोंके अनंतर सब प्रकारसे धनकी इच्छा करनी क्योंकि इस पापसे परे कोई पापी नहीं कि उपकरण(सामग्री) से रहित मनुष्य दीर्घ अवस्थाको प्राप्तहो तिससे उपकरणोंकी इच्छाके लिये यत्न करे उसमें उपकरणोंके उपायोंको कह-तेहैं ॥ ३ ॥

तद्यथा । कृषिपाशुपाल्यवाणि ज्यराजोपसेवादीनि । यानिचा न्यान्यपिसतामविगर्हितानिकर्मा णिवृत्तिपुष्टिकराणिविद्यात्तान्या रभेतकर्त्तुम् । तथाकुर्वन्दीर्घजीवि तमनुवसतःपुरुषोभवतीति ॥ द्वि तीयाधनैषणाव्याख्याताभवति४

वे ये हैं कि, कृषि पशुओंकी पालना वाणिज्य राजसेवा आदि और जो अन्यभी सत्पुरुषोंके अनिंदित-जीविकाकी पुष्टिके कर्ता कर्म समझें उनकेभी करनेका प्रारंभ करे–तिस प्रकार करताहुआ दीर्घ जीवितको भोगता हुआ पुरुष होताहै दूसरी धनैषणाको कहचुके ॥ ४ ॥

अथतृतीयांपरलोकैषणामापद्येत संशयश्चात्रकथंभविष्यामइतश्च्यु तानवेतिकुतःपुनःसंशयइतिउच्य तेसन्तिह्येकेप्रत्यक्षपराःपरोक्षत्वा त्पुनर्भवस्यनास्तिक्यमाश्रिताः सन्तिचागमप्रत्ययादेवपुनर्भवमि

च्छन्तिश्रुतिभेदाच्च । मातरंपि तरञ्चैकेमन्यन्तेजन्मकारणंस्व भावंपरनिर्माणंयदृच्छाञ्चापरेज नाइत्यतःसंशयः । किंनुखल्वस्ति पुनर्भवोनवेति ॥ तत्रबुद्धिमान्ना स्तिक्यबुद्धिंजह्यात्विचिकित् साञ्च । कस्मात्प्रत्यक्षंह्यल्पम नल्पमप्रत्यक्षमस्तियदागमानुमा नयुक्तिभिरुपलभ्यते ॥ यैरेवता वदिन्द्रियैःप्रत्यक्षमुपलभ्यतेतान्ये वसन्तिचाप्रत्यक्षाणि ॥ ५ ॥

अव तीसरी परलोकैपणाको प्राप्त हो इसमें संशयहै कि इस देहको त्यागकर कैसे होंगे वा न होंगे–संशय पुनः क्योंहै इसमें कहतेहैं कि कोई मनुष्य प्रत्यक्षको मानतेहैं क्योंकि पुनर्जन्म तो परोक्षहै– नास्तिकतामेंभी आश्रित कोई है आगम ( शास्त्र)के प्रमाणसे और श्रुतिके भेदसे कोई पुनः जन्मको चाहतेहैं–और कोई मनुष्य माता पिताको–कोई स्वभा वको–कोई परमेश्वरकी रचना को और अपर मनुष्य यदृच्छा ( अकस्मात् ) को पुनः जन्मका कारण कहते हैं इससे संशय है–कि पुनर्भवहै वा नहीं– उसमें बुद्धिमान् मनुष्य नास्तिकताकी बुद्धिको और संशय को त्यागदे–क्योंकि प्रत्यक्ष अल्पहै और अप्रत्यक्ष बहुत है जो आगम अनुमान युक्तियोंसे जाना जाताहै और जिन इंद्रियोंसे प्रत्यक्ष जाना जाताहै वे इंद्रियही अप्रत्यक्ष हैं ॥ ५ ॥

सताञ्चरूपाणामतिसन्निकर्षाद तिविप्रकर्षादावरणात्करणदौर्ब ल्यान्मनोऽनवस्थानात्समाना भिहारादभिभावादतिसौक्ष्म्याच्च प्रत्यक्षानुपलब्धिः ॥ तस्मादपरी क्षितमेतदुच्यतेप्रत्यक्षमेवास्तिना न्यदस्तीतिश्रुतयश्चैतानकारणंयु क्तिविरोधात् ॥ ६ ॥

और अत्यंत समीप अति दूर आवरण इंद्रियों की दुर्बलता मनकी असावधानी समानोंका अभिहार ( मेल ) अभिभव ( तिरस्कार ) अत्यंतसूक्ष्मता इनसे विद्यमानभी रूप आदिका प्रत्यक्ष नहीं होता तिससे तुम यह परीक्षाको छोड कर कहते हो कि प्रत्यक्षहीहै अन्य नहीं है–और ये श्रुतिभी हैं कि युक्तिके विरोधसे कारण नहीं होता ॥ ६ ॥

आत्मामातुःपितुर्वायःसोपत्यंयदि सञ्चरेत्। द्विविधंसञ्चरेदात्मासर्वा वावयवेनवा ॥ ७ ॥

माता पिताका जो आत्माहै उसका संचार यादि अपत्यमेंहो तो दो प्रकारके आत्माका संचार संपूर्ण रूपसे होगा वा अवयव रूपसे ॥ ७ ॥

सर्वश्चेत्सञ्चरेन्मातुःपितुर्वामरणं भवेत् । निरन्तरंनावयवःकश्चि

तत्सूक्ष्मस्यचात्मनः ॥ ८ ॥

संपूर्ण आत्माका संचार कहोगे तो माता वा पिताका मरण होजायगा और सूक्ष्मरूप आत्माका कोई निरंतर अवयव नहींहै ॥ ८ ॥

बुद्धिर्मनश्चनिर्णीतेयथैवात्मातथैवते । येषाञ्चैषामतिस्तेषांयोनिर्नास्तिचतुर्विधा ॥ ९ ॥

और निर्णय किये हुये बुद्धि और मनभी वैसेहींहैं जैसा आत्माहै जिन पुरुषोंकी यहमतिहै तिनके मतमें चार प्रकारकी योनि नहीं है ॥ ९ ॥

विद्यात्स्वाभाविकंषण्णांधातूनांयत्स्वलक्षणम् । संयोगेचवियोगेचतेषांकर्मैवकारणम् ॥ १० ॥

छओं धातुओंका जो अपना २ लक्षणहै उसको स्वभावसे उत्पन्न जानै उन धातुओंके संयोग और वियोगमें कर्म ही कारणहै ॥ १० ॥

अनादेश्चेतनाधातोर्नेष्यतेपरनिर्मितिः । परआत्मासचेद्धेतुरिष्टोऽस्तुपरिनिर्मितिः ॥ ११ ॥

अनादि चेतनारूप जो परमेश्वरकी रचनाहै वह धातुओंसे नहीं होसकतीहै परम जो आत्मा वह हेतु परके निर्माणमें इष्ट रहो ॥ ११ ॥

नपरीक्षानपरीक्ष्यंनकर्त्ताकारणं नच नदेवानर्षयःसिद्धाःकर्म्मकर्म्मफलंनच ॥ १२ ॥

न परीक्षाहै न परीक्षाके योग्य कोई पदार्थहै न कर्त्ता है नकारणहै न देवताहैं न ऋषिहैं न सिद्धहैं न कर्महै न कर्मका फलहै ॥ १२ ॥

नास्तिकस्यास्तिनैवात्मायदृच्छोपहतात्मनः । पातकेभ्यःपरञ्चैतत्पातकंनास्तिकग्रहः ॥ १३ ॥

और यदृच्छासे नष्टहै बुद्धिजिसकी ऐसे नास्तिककी आत्माभी नहींहै यह नास्तिकका ज्ञान पातकोंसे परे पातकहै १३

तस्मान्मतिंविमुच्यैताममार्गप्रसृतांबुधः । सतांबुद्धिप्रदीपेनपश्येत्सर्वंयथातथमिति ॥ १४ ॥

तिससे बुद्धिमान् मनुष्य कुमार्गमें फैली इस मतिको छोडकर सत्पुरुषों की बुद्धिरूप दीपकसे सबको यथायोग्य देखै ॥ १४ ॥

द्विविधमेवखलुसर्वंसच्चासच्चतस्य चतुर्विधापरीक्षा । आप्तोपदेशः प्रत्यक्षमनुमानंयुक्तिश्चेति १५॥

और निश्चयसे सब सत् असत्रूपसे दोप्रकारकाहै उसकी परीक्षा चार प्रकार कीहै कि आप्तोंका उपदेश प्रत्यक्ष अनुमान और युक्ति ॥ १५ ॥

आप्तास्तावत् ।

रजस्तमोभ्यांनिर्मुक्तास्तपोज्ञान

वलेनये । येषांत्रिकालममलंज्ञा नमव्याहतंसदा ॥ १६ ॥

प्रथम आप्ततों ये हैं कि जो तप ज्ञान के वलसे रजोगुण तमोगुणसे रहितहैं और जिनका त्रिकाल निर्मल ज्ञान,सदैव नाशसे रहितहै ॥ १६ ॥

आप्ताःशिष्टविबुद्धास्तेतेषांवाक्य मसंशयम् । सत्यंवक्ष्यन्तितेक स्मादसत्यंनीरजस्तमाः ॥ १७॥

शिष्ट और विशेष बुद्धिमान् वे आप्त हैं उनका वाक्य असंशयहै वे सत्य कहेंगे और रजोगुण तमोगुणसे रहित वे असत्य क्यों कहेंगे ॥ १७ ॥

आत्मेन्द्रियमनोऽर्थानांसन्निकर्षा त्प्रवर्त्तते । व्यक्तातदात्वेयाबु द्धिःप्रत्यक्षंसानिरुच्यते ॥ १८॥

आत्मा इंद्रिय मन पदार्थ इन चारोंके संबंधसे जो प्रकट बुद्धि प्रवृत्त होतीहै उसको प्रत्यक्ष कहतेहैं ॥ १८ ॥

प्रत्यक्षपूर्वंत्रिविधंत्रिकालश्चानुमी यते । वह्निर्निगूढोधूमेनमैथुनंगर्भ दर्शनात् ॥ १९ ॥

और प्रत्यक्ष पूर्व कही तीन प्रकारका त्रिकाल अनुमान किया जाताहै छिपी हुई अग्निको धूमसे गर्भके देखनेसे मैथुनको जानतेहैं ॥ १९ ॥

एवंव्यवस्यन्त्यतीतंबीजात्फल मनागतम् । दृष्ट्वाबीजात्फलं जातमिहैवसदृशंबुधाः ॥ २०॥

ऐसे भूत पदार्थका निश्चय करतेहैं और बीजसे अनागत ( भविष्यत् ) का और इसीके समान बीजसे फलको देखकर बुद्धिमान् जातको जान लेतेहैं २०

जलकर्षणबीजर्तुसंयोगाच्छस्य संभवः । युक्तिःषड्धातुसंयोगा द्गर्भाणांसम्भवस्तथा ॥ २१ ॥

जल कर्षण ( जोतना ) बीज ऋतु उनसबके संयोगसे शस्यकी उत्पत्ति होती है यह युक्तिहै तैसेही छः धातुओंके संयोगसे गर्भोंका संभव होताहै ॥ २१ ॥

मथ्यमन्थनमन्थानसंयोगादग्निस म्भवः । युक्तियुक्ताचतुष्पादस म्पद्व्याधिनिवर्हणी ॥ २२ ॥

और मथने योग्य मंथन मंथान इनके संयोगसे अग्निकी उत्पत्तिभी युक्तिहै युक्तिसे युक्त चतुष्पादकी संपत् व्याधिको नष्टकरने हारीहै ॥ २२ ॥

बुद्धिःपश्यतियाभावान्बहुकार णयोगजान् । युक्तिस्त्रिकालासा ज्ञेयात्रिवर्गःसाध्यतेयया॥ २३॥

जो बुद्धि अनेक कारणोंके योगसे पैदा हुये पदार्थोंको देखतीहै वह त्रिकाल युक्ति जाननी जिससे त्रिवर्ग ( धर्म अर्थ काम ) सिद्ध होताहै ॥ २३ ॥

एषापरीक्षानास्त्यन्यायया सर्वंप रीक्ष्यते । परीक्ष्यंसदसच्चैवंतया चास्तिपुनर्भवः ॥ २४ ॥

यही परीक्षाहै अन्य नहीं जिससे सब की परीक्षा (ज्ञान) होतीहै और परीक्षाके योग्य सत् असत्हैं और तिससे पुनर्भव ( जन्म ) है ॥ २४ ॥

तत्राप्तागमस्तावद्वेदोयश्चान्योऽपि कश्चिद्वेदार्थादविपरीतःपरीक्षकैः प्रणीतः । शिष्टानुमतोलोकानुग्रहप्रवृत्तःशास्त्रवादःसचाप्तागमः । आप्तागमादुपलभ्यते । दानतपो यज्ञसत्याहिंसाब्रह्मचर्य्याण्यभ्युदयनिःश्रेयसकराणीतिनचानतिवृत्तसत्वदोषाणामदोषैरपुनर्भवो धर्म्यद्वारेषूपदिश्यते ॥ २५ ॥

उसमें आप्तागम वेदहै और जो अन्यभी कुछ वेदके अर्थके अनुसार परीक्षकों ने रचाहै शिष्टोंने मानाहै लोकके अनुग्रहमें प्रवृत्त शास्त्रवादहै वहभी आप्तागम है और आप्तागमसे दान तप यज्ञ सत्य अहिंसा ब्रह्मचर्य ये सब अभ्युदय ( प्रताप ) और मोक्षके कारण प्राप्त होतेहैं और अत्यंत वर्तमान सत्व दोषोंका अदोषोंसे पुनर्जन्मका अभाव धर्मके अनुकूल द्वारोंमें कहींभी नहीं कहा २५

धर्मद्वारावहितैश्चव्यपगतभयरागद्वेषलोभमोहमानैर्ब्रह्मपरैराप्तैःकर्मविद्भिरनुपहतसत्वबुद्धिप्रचारैःपूर्वैःपूर्वतरैर्महर्षिभिर्दिव्यचक्षुर्भिर्दृष्ट्वोपदिष्टपुनर्भवइतिव्यवस्येदेवं प्रत्यक्षमपिचोपलभ्यते ॥ २६ ॥

धर्मके द्वारोंमें जो तत्परहैं और जिनके भयराग द्वेष लोभ मोह मान ये नष्टहैं और ब्रह्ममें तत्पर आप्त कर्मके ज्ञाता और जिनके सत्व बुद्धिका प्रचार वर्तमानहै ऐसे पूर्व और उनसेभी पूर्व दिव्य चक्षु महर्षियोंने देखकरही पुनर्भवका उपदेश कियाहै यह निश्चय करें ऐसेही प्रत्यक्षभी दीखताहै ॥ २६ ॥

मातापित्रोर्विसदृशान्यपत्यानि तुल्यसम्भवानांवर्णस्वराकृतिसत्वबुद्धिभाग्यविशेषाः । प्रवरावरकुलजन्मदास्यैश्वर्य्यसुखासुखमायुः । आयुषोवैषम्यमिहकृतस्यावाप्तिरशिक्षितानाञ्चरुदितस्तनपानहासत्रासादीनाञ्चप्रवृत्तिलक्षणोत्पत्तिःकर्मसामान्येफलविशेषोमेधाक्वचित्क्वचित्कर्मण्यमेधाजातिस्मरणमिहागमनमितश्च्युतानाञ्चभूतानांसमदर्शनेप्रियाप्रियत्वम्अतएवानुमीयते।यत् स्वकृतमपरिहार्य्यमविनाशिपौर्वदेहिकंदैवसंज्ञकमानुबन्धिकंकर्म्म तस्यैतत्फलमितश्चान्यद्भविष्यतीतिफलाद्बीजमनुमीयते।फलञ्च बीजात् ॥ २७ ॥

कि माता पिताके विसदृश (असमान) अपत्य और तुल्य पैदा हुओंमें वर्ण स्वर आकार सत्व बुद्धि भाग्य इनका विशेष और उत्तम निकृष्ट कुलमें जन्म दासता ऐश्वर्य सुख असुख आयुः आयुःकी विषमता इस लोकमें कियेकी प्राप्ति और नहीं शिक्षितभी रोदन स्तनपान हास त्रास आदिकोंमें प्रवृत्तिरूप उत्पत्ति और सामान्य कर्ममें फलका विशेष किसी कर्ममें मेधा किसीमें अमेधा जातिका स्मरण इसलोकमें आगमन और यहां से जो भूतगयेहैं उनके समदर्शनमें प्रियत्व अप्रियत्वहै इसीसे अनुमान किया जाता है कि अपने किये कर्मका परिहार विनाश इनसे रहितहै वह पूर्व देहका दैव नामका आनुबंधिक कर्महै उसकाही यह फलहै इससे अन्य होगा इस प्रकार फलसे बीजका अनुमान होताहै और बीजसे फलका ॥ २७ ॥

युक्तिश्चैषापड्धातुसमुदयाद्गर्भज न्मकर्तृकरणसंयोगात्क्रियाकृ तस्यकर्मणःफलंनाकृतस्यनाङ्कु रोत्पत्तिरबीजात् । कर्मसदृशं फलंनान्यस्माद्बीजादन्यस्योत्प त्तिरितियुक्तिः ॥ २८ ॥

और युक्ति यह है कि छःधातुओंके समुदायसे गर्भका जन्म—कर्ता करणके संयोगसे क्रियासे किये कर्मका फल होताहै विना कियेका नहीं विना बीज अंकुरका जन्म नहीं होता—कर्मके समान फल होताहै क्योंकि अन्य बीजसे अन्यकी उत्पत्ति नहीं होती यह युक्तिहै ॥ २८ ॥

एवंप्रमाणैश्चतुर्भिरुपदिष्टेःपुनर्भवो धर्म्मद्वारेष्वनुविधीयते ॥ २९ ॥

इस प्रकार पूर्वोक्त चार प्रमाणोंसे पुनर्जन्मका सिद्ध होनेपर—धर्म द्वारोंके विषय वर्णन करतेहैं ॥ २९ ॥

तद्यथागुरुशुश्रूषायामध्ययनेव्रत चर्य्यायांदारक्रियायामपत्योत्पा दनेभृत्यभरणेऽतिथिपूजायांदाने नाभिध्यायांतपस्यनसूयायांदेह वाङ्मनसेकर्म्मण्यक्लिष्टेदेहेन्द्रियमनो ऽर्थबुद्ध्यात्मपरीक्षायांमनःसमा धाविति । यानिचान्यान्यप्येवं विधानिकर्म्माणिसतामविगर्हिता निस्वर्ग्याणिवृत्तिपुष्टिकराणिवि द्यात्तान्यारभेतकर्त्तुम् । तथा कुर्वन्निहचयशोलभतेप्रेत्यचस्व र्गमिति । तृतीयापरलोकैषणा व्याख्याताभवति ॥ ३० ॥

वह ऐसेहै कि अध्ययनमें गुरुकी सेवामें व्रत करनेमें विवाह करनेमें संतानकी उत्पत्तिमें—भृत्योंके भरणमें—अतिथिकी पूजामें दानमें ध्यानमें तपमें अनसूयामें अर्थात् पराये गुणोंमें दोषोंके न देखनेमें देह वाणी मन इनके अक्लिष्ट

कर्ममें देह इंद्रिय मन अर्थ बुद्धि आत्मा इनकी परीक्षामें मनकी समाधिमें इन धर्मके द्वारोंमें प्रवृत्ति करै-और जो अन्यभी कर्म इसी प्रकारके और सज्जनोंसे अनिंदितहें और स्वर्गके दाता जीविकाके पोषक-जानै उनकेभी करनेका प्रारंभ करें-उनको करता हुआ इस जन्ममें यशको और परलोकमें स्वर्गको प्राप्त होताहै-तीसरी परलोकैषणाका वर्णन हो चुका ॥ ३० ॥

अथखलुत्रयउपस्तम्भाः । त्रिविधबलम् ॥ त्रीण्यायतनानि । त्रयोरोगाः । त्रयोरोगमार्गाःत्रिविधाभिषजःत्रिविधमौषधामिति ॥ ३१ ॥

इसके अनंतर तीन उपस्तंभहें और तीन प्रकारका बलहै-तीन आयतनहें तीन रोगहें तीन रोगोंके मार्गहे तीन प्रकारके वैद्यहें तीन प्रकारकीऔषधहें ३१

त्रयउपस्तम्भाइत्याहारःस्वप्नोब्रह्मचर्य्यमितिएभिस्त्रिभिर्युक्तियुक्तै रुपस्तब्धमुपस्तम्भैःशरीरंबलवर्णोपचयोपचितमनुवर्त्तते । यावदायुषःसंस्कारात् ॥ ३२ ॥

तीन उपस्तंभ ये हैं कि आहार स्वप्न ब्रह्मचर्य-युक्ति सहित इन तीनों उपस्तंभोंसे उपस्तब्ध ( बँधा हुआ ) शरीर बल वर्णवृद्धि इनसे बढा हुआ अवस्थाके संस्कार पर्यंत रहताहै ॥ ३२ ॥

संस्कारमहितमनुपसेवमानस्यय इहैवोपदेक्ष्यते । त्रिविधंबलमितिसहजंकालजंयुक्तिकृतश्चसहजंयच्छरीरसत्ववयाःप्राकृतम् । कालकृतऋतुविभागजंवयःकृतश्च । युक्तिकृतंपुनरस्तदाहारचेष्टायोगजम् ॥ ३३ ॥

संस्कार सहित सेवन नहीं करने वाले के लिये यहांही कहेंगे-सहज कालज और युक्तिकृतके भेदसे तीन प्रकारका बलहै सहज वहहै जो शरीरका सत्व अवस्थासे प्राकृत हो कालकृत वहहै जो ऋतुओंके विभागसे वा अवस्थासे हो भोजनकी चेष्टाके योगसे जो हो वह युक्तिकृतहै ३३

त्रीण्यायतनानीतिअर्थानांकर्म्मणःकालस्यचातियोगायोगाभियोगाः । तत्रातिप्रभावतांदृश्यानामतिमात्रंदर्शनमतियोगःसर्वशोऽदर्शनमयोगः । अतिसूक्ष्मातिविप्रकृष्टरौद्रभैरवाद्भुतद्विष्टबीभत्सविकृतादिरूपदर्शनंमिथ्यायोगः ॥ ३४ ॥

तीन आयतन ये हैं कि अर्थ कर्म काल इनके अति योग अयोग और अभियोग-उनतीनोंमें अत्यंत प्रभावाले दृश्य पदार्थोंका जो अत्यंत दर्शन उसको अतियोग कहतेहैं सबका जो अदर्शन उसको अयोग कहतेहैं-अत्यंत सूक्ष्म अत्यंत

दूर रौद्र भैरव अद्भुत द्विष्ट बीभत्स (भयानक ) विकृत आदिरूपोंका जो दर्शन उसको मिथ्या योग कहतेहैं ॥ ३४ ॥

तथातिमात्रस्तनितोपहतकृष्टादीनांशब्दानामतिमात्रश्रवणमतियोगः। सर्वशोऽश्रवणमयोगः। परुषेष्टविनाशोपघातप्रधर्षणभीषणादिशब्दश्रवणंमिथ्यायोगः ३५

तैसेही अत्यंत गर्जन से नष्ट कृष्ट गाली ) आदि शब्दोंका जो अत्यंत श्रवण वह अतियोग– सबको न सुनना अयोग–कठोर इष्टका विनाश उपघात प्रधर्षण भीषण आदिशब्दोंका जो श्रवण वह मिथ्यायोग–कहाताहै ॥ ३५ ॥

तथातितीक्ष्णोग्राभिष्यन्दिनांगन्धानामतिमात्रंघ्राणमतियोगः। सर्वशोऽघ्राणमयोगः। पूतिद्विष्टामेध्यक्लिन्नविषपवनकुणपगन्धादिघ्राणंमिथ्यायोगः ॥ ३६ ॥

तिसी प्रकार अत्यंत तीक्ष्ण उग्र अभिस्यंदी ( फैलती ) गंधोंका जो अत्यंत घ्राण वह अतियोग–सबका अघ्राण अयोग–पूति ( दुर्गंध ) द्विष्ट अपवित्र क्लिन्न विषका पवन–कुणपगंध आदिका जो घ्राण वह मिथ्या योग–कहाता है ॥

तथारसानामत्यादानमतियोगः। अनादानमयोगः। मिथ्यायोगो राशिवर्ज्येष्वाहारविधिविशेषायतनेषूपादिक्ष्यते ॥ ३७ ॥

तैसेही रसोंका जो अत्यंत आदान वह अतियोग–आदान न करना अयोग–कहाहै–मिथ्या योग को राशिसे भिन्न जो आहार विधिविशेषोंके आयतनोंमें कहेंगे ॥ ३७ ॥

तथातिशीतोष्णानांस्पृश्यानांस्नानाभ्यङ्गोत्सादनादीनाञ्चात्युपसेवनमतियोगः। सर्वशोऽनुपसेवनमयोगः। विषमस्थानाभिघाताशुचिभूतसंस्पर्शादयश्चेतिमिथ्यायोगः ॥ ३८ ॥

तैसेही अत्यंत शीतल उष्ण स्पर्शके योग्योंका स्नान अभ्यंग उत्सादन आदिकोंका जो अत्यंत सेवत वह अतियोग–सबका असेवन अयोग–विषमस्थान अभिघात अशुद्ध भूतसंस्पर्श यह मिथ्यायोग–कहाताहै ॥ ३८ ॥

तत्रैकंस्पर्शनेन्द्रियमिन्द्रियाणामिन्द्रियव्यापकंततःसमवायिस्पर्शनव्याप्तेर्व्यापकमपिचचेतस्तस्मात्सर्वेन्द्रियाणांव्यापकःस्पर्शकृतोयोभावविशेषःसोऽयमनुपशयात्पञ्चविधस्त्रिविधविकल्पोभवत्यसात्म्येन्द्रियार्थसंयोगः। सात्म्यार्थोह्युपशयार्थः ॥ ३९ ॥

उनमे एकभी स्पर्शन इन्द्रिय इंद्रियोंमें व्यापकहै क्यों किचित्तके समवायसे स्पर्श नकीव्याप्तिहै औरचित्तभी व्यापकहै तिससे सब इंद्रियोंका व्यापक जो स्पर्शका किया भाव विशेषहै सो यह अनुपशयसे पांच प्रकारका होताहै विकल्पसे तीन प्रकारका असात्म्य इंद्रिय अर्थका संयोग सात्म्य और उपशयके अर्थ होताहै ॥ ३९ ॥

कर्म्मवाङ्मनःशरीरप्रवृत्तिः । तत्र वाङ्मनःशरीरातिप्रवृत्तिरतियोगः सर्वशोऽप्रवृत्तिरयोगः ॥ ४० ॥

वाणी मन शरीरकी प्रवृत्तिको कर्म कहतेहैं उनमें वाणी मन शरीरकी अत्यंत प्रवृत्तिको अतियोग सबमें अप्रवृत्तिको अयोग ॥ ४० ॥

सूचकानृताकालकलहाप्रियाबद्धानुपचारपरुषवचनादिर्वाङ्मिथ्यायोगः ॥ ४१ ॥

सूचक अनृत अकाल कलह अप्रिय बद्ध अनुपचार कठोरवचन आदिको वाणीका मिथ्या योग कहतेहैं ॥ ४१ ॥

भयशोकक्रोधलोभमोहमानेर्ष्यामिथ्यादर्शनादिर्मानसोमिथ्यायोगः

भय शोक क्रोध लोभ मोह मान ईर्ष्या मिथ्या दर्शन आदि मनका मिथ्या योगहै ॥ ४२ ॥

वेगधारणोदीरणविषमस्खलनपतनाङ्गप्रणिधानाङ्गप्रदूषणप्रहारमदनप्राणोपरोधसंक्लेशनादिःशारीरोमिथ्यायोगः ॥ ४३ ॥

वेग धारण उदीरण ( कंपन ) विषम स्खलन ( पतन ) अंग प्रणिधान अंग प्रदूषण प्रहार मर्दन प्राणोंका उपरोध संक्लेशन आदि शरीरका मिथ्या योगहै ४३

संग्रहेणचातियोगायोगवर्जंकर्म्मवाङ्मनःशरीरजमहितमनुपदिष्टंयत्तच मिथ्यायोगंविद्यादिति । त्रिविधविकल्पंत्रिविधमेवकर्म्मप्रज्ञापराध इतिव्यवस्येत् ॥ ४४ ॥

संग्रहसे अतियोग और अयोगसे भिन्न जो कर्म वाणी मन शरीरसे उत्पन्न यहां अहित नहीं कहा उसकोभी मिथ्या योग जाने तीन प्रकार विकल्प (भेद ) का तीन प्रकारकाभी कर्म प्रज्ञाका अपराधहै यह निश्चय करै ॥ ४४ ॥

शीतोष्णवर्षालक्षणाःपुनर्हेमन्तग्रीष्मवर्षासंवत्सरःसकालः ॥ तत्रातिमात्रस्वलक्षणःकालःकालातियोगः।हीनस्वलक्षणःकालयोगः। यथास्वलक्षणविपरीतलक्षणस्तु कालोमिथ्यायोगः । कालःपुनः परिणामउच्यते ॥ ४५ ॥

शीत उष्ण वर्षा हैं लक्षण जिनके और हेमंत ग्रीष्म वर्षा रूप जो संवत्सर वह कालहै–उसमें अत्यंत जो स्वलक्षण काल वह कालका अतियोग–हीनहैं अपने

लक्षण जिसमें ऐसा काल अयोग जो अपने लक्षणहैं उनसे विपरीत क्षण काल मिथ्यायोग कहाताहै और काल परिणाम कहाताहै ॥ ४५ ॥

इत्यसात्म्येन्द्रियार्थसंयोगःप्रज्ञापराधःपरिणामश्चेति ॥ ४६ ॥

यह असात्म्य इंद्रिय अर्थका संयोग प्रज्ञापराध और परिणामहै ॥ ४६ ॥

त्रयस्त्रिविधविकल्पाःकारणंविकाराणाम् ॥ ४७ ॥

ये तीन तीन प्रकारका जो विकल्पहैं वे विकारोंके कारणहैं ॥ ४७ ॥

समयोगयुक्तास्तुप्रकृतिहेतवोभवन्ति । सर्वेषामेवभावानांभावाभावौनान्तरेणयोगायोगातियोगामिथ्यायोगात्समुपलभ्येते।यथास्वस्वापेक्षिणीहिभावाभावौ ४८॥

और समान योगसे युक्त तो प्रकृतिके हेतु होतेहैं—संपूर्ण पदार्थोंके भाव अभाव, योग अयोग अतियोग मिथ्या योग इनके विना नहीं मिलसकते जैसे यथा योग्य युक्तिके अपेक्षी भाव अभावहैं ॥ ४८ ॥

त्रयोरोगाइतिनिजागन्तुमानसाः तत्रनिजःशरीरदोषसमुत्थः।आगन्तुर्भूतविषवाय्वग्निसम्प्रहारादिसमुत्थः । मानसःपुनरिष्टस्यालाभाल्लाभाच्चानिष्टस्योपजायते४९॥

तीन रोग निज आगंतु मानस भेदसेहैं उनमें अपने शरीरके दोषसे जो उत्पन्नहो वह निज और भूत विष वायु अग्नि संप्रहार आदिसे जो उत्पन्नहो वह आगंतु और इष्टके अलाभ और अनिष्टके लाभसे जो उत्पन्नहो वह मानस होता है ॥ ४९ ॥

तत्रबुद्धिमतामानसव्याधिविपरीतेनापिसताबुद्ध्याहिताहितमवेक्ष्यावेक्ष्यधर्मार्थकामानामहितानामनुपसेवनेहितानाञ्चोपसेवने प्रयतितव्यम् ॥ ५० ॥

उनमें मानस व्याधिसे रहितभी बुद्धिमान् मनुष्यको अपने हित अहितको देख २ कर अहित धर्म अर्थ कामोंके असेवनमें और हितोंके सेवनमें यत्न करना चाहिये ॥ ५० ॥

नह्यन्तरेणलोकेत्रयमेतन्मानसं किञ्चिन्निष्पद्यतेसुखंवादुःखंवात स्मादेतच्चानुष्ठेयम् । तद्विद्यावृद्धानाञ्चोपसेवनेप्रयतितव्यम् । आत्मदेशकालबलशक्तिज्ञानेयथावच्चेति ॥ ५१ ॥

क्योंकि इनतीनोंके विना जगत्में कोईभी मानस दुःख उत्पन्न नहीं होता न सुख न दुःख होता है तिससे यह करना चाहिये और त्रिवर्ग की विद्यासे वृद्धों के सेवनमें और आत्मा देश काल

बल शक्ति के ज्ञानमें यथार्थ यत्न करना चाहिये ॥ ५१ ॥

भवतिचात्र॥ मानसंप्रतिभैषज्यं त्रिवर्गस्यान्ववेक्षणम् । तद्विद्या सेवाविज्ञानमात्मादीनाञ्चसर्वश इति ॥ ५२ ॥

इसमें यह श्लोक है कि धर्म अर्थ कामका ढूंढना मानस दुःखकी औषधि है और त्रिवर्ग की विद्यासे जो वृद्ध हैं और आत्मादि उनकी ज्ञानभी औषधि है ॥ ५२ ॥

त्रयोरोगमार्गाइति । शाखामर्मा स्थिसन्धयःकोष्ठश्च । तत्रशाखा रक्तादयोधातवस्त्वक्चबाह्योरोग मार्गः । मर्माणिपुनर्वस्थिहृदय मूर्द्धादीन्यस्थिसन्धयोऽस्थिसंयो गास्तत्रोपनिबद्धाश्चस्नायुकण्डरा समध्यमोरोगमार्गः । कोष्ठंपुनरुच्य तेमहास्रोतःशरीरमध्यंमहानिम्न मामपक्वाशयश्चेतिपर्य्यायशब्दैः सरोगमार्गआभ्यन्तरः ॥५३ ॥

तीनरोगके मार्ग हैं कि शाखा मर्म अस्थियों कीसंधि,और कोष्ठ उन शाखा रक्त आदि धातु और त्वचा यह बाह्य रोगका मार्ग है और मर्म बस्ति हृदय मूर्द्धा आदि और अस्थियों के संयोग रूप अस्थियों की संधि और उनमें बँधी हुई स्नायुकी नसें हैं वह मध्यम रोगका मार्ग है और कोष्ठको कहते हैं-महास्रोत रूप शरीरका मध्य और महानिम्न आम और पक्वाशय इन पर्याय शब्दोंसे कोष्ठ कहा जाताहै वह आभ्यंतर ( भीतर ) का रोग मार्ग है ॥ ५३ ॥

तत्रगण्डःपीडकालज्यपचीचर्म्म कीलाधिमांसमसककुष्ठव्यङ्गाद योविकाराबहिर्मार्गजाः ॥ ५४ ॥

उनमें गंड पिडक अलजी अपची चर्म कील अधिमांस अलस कुष्ठ व्यंग आदि विकार बाहिरके मार्गोंमें होतेहैं५४

वीसर्पश्वयथुगुल्मार्शोविद्रध्यादयः शाखानुसारिणोभवन्तिरोगाः ५५

वीसर्प श्वयथु गुल्म अर्श विद्रधि आदिरोग शाखाओंके अनुसारी होते हैं५५

पक्षवधग्रहापतानकार्दितशोपरा जयक्ष्मास्थिसंधिशूलगुदभ्रंशाद यःशिरोहृद्वस्तिरोगादयश्चमध्यम मार्गानुसारिणोभवन्तिरोगाः५६ ॥

पक्ष वध ग्रह अपतानक अर्दित शोप राजयक्ष्मा अस्थिसंधि शूल गुदभ्रंश आदि और शिर हृदय बस्तिरोग आदि रोग मध्यम मार्गके अनुसारी होतेहैं५६

ज्वरातीसारछर्यलसकविषूचिका श्वासहिक्कानाहोदरप्लीहादयोऽन्त मार्गजाश्च । विसर्पश्वयथुगुल्मा

र्शोविद्रध्यादयःकोष्ठानुसारिणोभ वन्तिरोगाः ॥ ५७ ॥

ज्वर अतीसार छर्दि अलसक विषूचिका कास श्वास हिक्का आनाह उदर प्लीहा आदि रोग अंतमार्गमें पैदा होतेहैं वीसर्प श्वयथु गुल्म अर्श विद्रधि आदि रोग कोष्ठके अनुसारी होतेहैं ॥ ५७ ॥

त्रिविधाभिषजाइति। भिषक्छ न्दचराःसन्तिसन्त्येकेसिद्धाधि ताःसन्तिवैद्यागुणैर्युक्तास्त्रिविधा भिषजोभुवि ॥ ५८ ॥

तीन प्रकारके भिषज ये हैं कि भिषक् छंदानुचुर कोई हैं और कोई सिद्ध साधित हैं कोई वैद्य गुणोंसे युक्त हैं ये पृथ्वीपर तीन प्रकारके भिषजहैं ॥५८॥

वैद्यभाण्डौषधैःपुस्तैःपल्लवैरवलो कनैः। लभन्तेयेभिषक्शब्दमज्ञा स्तेप्रतिरूपकाः ॥ ५९ ॥

वैद्योंके पात्रोंकी औषध पुष्प पत्ते देखना इनसे जो भिषक् शब्दको प्राप्त होजाय वे मूर्ख प्रतिरूपक वैद्य जानना५९

श्रीयशोज्ञानसिद्धानांव्यपदेशाद तद्विधाः । वैद्यशब्दंलभन्तेयेज्ञे यास्तेसिद्धसाधिताः ॥ ६० ॥

श्रीयश ज्ञान इनसे सिद्धोंके उप देशसे जो पंडित वैद्य शब्दको प्राप्त होतेहैं वे सिद्ध साधित जानना ॥ ६० ॥

प्रयोगज्ञानविज्ञानसिद्धिसिद्धाःसु खप्रदाः । जीविताभिसरास्तेस्यु र्वैद्यत्वंतेष्ववस्थितमिति॥ ६१ ॥

प्रयोग ज्ञान विज्ञानकी सिद्धिसे जो सिद्धहैं सुखके दाता और जीवितके अनुसारी वैद्य जोहैं उनमेंही वैद्यत्व स्थितहै अर्थात् वेही यथार्थ वैद्यहैं ॥ ६१ ॥

त्रिविधमौषधमिति । दैवव्यपाश्र यंयुक्तिव्यपाश्रयंसत्वावजयश्च । तत्रदैवव्यपाश्रयंमन्त्रौषधिमणि मङ्गलनियमप्रायश्चित्तोपवासस्व स्त्ययनप्रणिपातगमनादियुक्तिव्य पाश्रयंपुनराहारौषधद्रव्याणांयो जना । सत्वावजयःपुनरहितेभ्यो ऽर्थेभ्योमनोनिग्रहः ॥ ६२ ॥

तीन प्रकारके औषध ये हैं कि दैवके आश्रय युक्तिके आश्रय और सत्वका अवजय उनमें मंत्र औषधि मणि मंगल नियम प्रायश्चित्त उपवास स्वस्त्ययन प्रणिपात तीर्थगमन आदि दैवव्यपाश्रय होतीहै आहार औषधको द्रव्योंकी योजना युक्ति व्यपाश्रयहै और अहित पदार्थोंसे मनके निग्रहको सत्वावजय कहतेहैं ६२

शरीरदोषप्रकोपेखलुशरीरमेवाश्रि त्यप्रायशस्त्रिविधमौषधमिच्छ न्ति । अन्तःपरिमार्जनंबहिःपरि मार्जनंशास्त्रप्रणिधानञ्चेति ।

तत्रान्तःपरिमार्जनंयदन्तःशरीरमनुप्रविश्यौषधमाहारजातव्याधीन्प्रतिमार्ष्टि। यत्पुनर्बहिःस्पर्शमाश्रित्याभ्यङ्गस्वेदप्रदेहपरिषेकोन्मर्दनाद्यैरामयान्प्रमार्ष्टितद्बहिः परिमार्जनम् ॥ ६३ ॥

शरीरमें दोषोंका प्रकोप होनेपरही शरीरके आश्रयसे प्रायःतीन प्रकारके औषधोंकी इच्छा करतेहैं कि,अंतःपरिमार्जन बहिःपरिमार्जन शस्त्र प्रणिधान उनमें अंतः परिमार्जन यहहै कि शरीरके भींतर प्रविष्ट होकर औषधि आहारसे उत्पन्न व्याधियोंका मार्जन ( निवृत्ति) करतीहैं—और जो शरीरके बाहिर स्पर्शके आश्रयसे अभ्यंग स्वेद प्रदेह परिसेक उन्मर्दन आदिसे रोगों को दूर करै वह बहिः परिमार्जन कहाताहै ॥ ६३ ॥

शस्त्रप्रणिधानंपुनश्छेदनभेदनव्यधनदारणलेखनोत्पाटनप्रच्छन्नसीवनैषणक्षारजलौकाश्चेति ६४॥

शस्त्रप्रणिधान यहहै कि छेदन भेदन व्यधन ( वींधना ) दारण लेखन उत्पाटन प्रच्छन्न सीवन एषण क्षार जलौका इनसे चिकित्सा करनी ॥ ६४ ॥

प्राज्ञोरोगेसमुत्पन्नेबाह्येनाभ्यन्तरेणवा। कर्मणालभतेशर्मशस्त्रोपक्रमणेनवा ॥ ६५ ॥

रोगके उत्पन्न होनेपर बुद्धिमान् मनुष्य बाहिर वा भींतरके कर्मसे वा शस्त्रके लगानेसे सुखको प्राप्त होताहै ॥ ६५ ॥

बालस्तुखलुमोहाद्वाप्रमादाद्वान बुध्यते । उत्पद्यमानंप्रथमंरोगं शत्रुमिवाबुधः ॥ ६६ ॥

बालक तो मोहसे वा प्रमादसे उत्पन्न होते हुये रोगको प्रथम इस प्रकार नहीं जानता जैसे अज्ञानी अपने शत्रुको नहीं जानता ॥ ६६ ॥

अग्राहिप्रथमंभूत्वारोगःपश्चाद्विवर्द्धते। सजातमूलोमुष्णातिबलमायुश्चदुर्मतेः ॥ ६७ ॥

प्रथम रोग सूक्ष्म होकर पीछेसे वढताहै—वह अपनी जडको पाकर दुर्मति मनुष्यके बल और आयुको नष्टकर देताहै ॥ ६७ ॥

नमर्त्योलभतेश्रद्धांतावद्यावन्नपीड्यते। पीडितस्तुमतिंपश्चात्कुरुतेव्याधिनिग्रहे ॥ ६८ ॥

मनुष्य इतने रोगसे पीडित नहीं होता तबतक श्रद्धाको प्राप्त नहीं होता और रोगपीडित मनुष्य पीछेसे व्याधिकी चिकित्सामें मतिको करताहै ॥ ६८ ॥

अथपुत्रांश्चदारांश्चजातींश्चाहूय भाषते। सर्वस्वेनापिमेकश्चिद्भिषगानीयतामिति ॥ ६९ ॥

फिर पुत्र स्त्री और जाति इनको बुलाकर कहताहै कि सर्वस्वको देकरभी मेरे लिये किसी भिषक्को लाओ॥ ६९॥

तथाविधश्चकःशक्तोदुर्बलंव्याधिपीडितम् । कृशंक्षीणेन्द्रियंदीनंपरित्रातुंगतायुषम् ॥ ७० ॥

उस प्रकारके व्याधिसे पीडित दुर्बल कृश क्षीणेंद्रिय दीन गतायुःकी रक्षा करनेको कौन समर्थहै ॥ ७० ॥

सत्रातारमनासाद्यबालस्त्यजति जीवितम् । गोधालांगूलबद्धेवा कृष्यमाणाबलीयसा ॥ ७१ ॥

वह रक्षकको न पाकर बाल अवस्थामेंहीं ऐसे जीवितको त्याग देताहै जैसे पूंछमें बलवान्ने बांधकर खींची हुई गोह त्याग देतीहै ॥ ७१ ॥

तस्मात्प्रागेवरोगेभ्योरोगेषुतरुणेषुवा । भेषजैःप्रतिकुर्वीतयइच्छेत्सुखमात्मनः ॥ ७२ ॥

तिससे जो अपने आत्माके सुखकी इच्छा करै वह रोगोंसे प्रथम वा रोगोंकी तरुण अवस्थामें औषधोंसे प्रतीकार करै७२

तत्रश्लोकौ ।

एषणाःसमुपस्तम्भाबलकारणमामयाः। तिस्रैषणीयेमार्गाश्चभिषजोभेषजानिच ॥ ७३ ॥

त्रित्वेनाष्टौसमुद्दिष्टाःकृष्णात्रेयेण धीमता । भावाभावेषुशक्तेनयेषु सर्वंप्रतिष्ठितमिति ॥ ७४ ॥

अर्न्नीत्यादि ॥ एक.दशास्तिस्रैषणीयाध्यायःसमाप्तः ।

उसमें ये दो श्लोकहैं कि-एषणा समुपस्तंभ बल कारण रोग मार्ग वैद्य औषध ये सब तीन प्रकारसे आठ तिस्रैषणीय अध्यायमें बुद्धिमान् और भाव अभावमें समर्थ कृष्णात्रेयने कहेहैं जिनमेंही संपूर्ण प्रतिष्ठित ( आधीन ) है७३॥७४

इति अर्न्नीत्यादि तिस्रैषणीयोनाम एकादशोऽध्यायः .पं०मिहिरचंद्रकृत भाषाविवृति सहितः समाप्तः ॥ ११ ॥

## द्वादशोऽध्यायः ।

अथातोवातकलाकलीयमध्यायं व्याख्यास्यामः । इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर वातकलाकलीय अध्यायकाव्याख्यान करतेहैं । यह भगवान् आत्रेयने कहाहै

वातकलाकलाज्ञानमधिकृत्यपरस्परमेतानिजिज्ञासमानाः समुपविश्यमहर्षयःपप्रच्छुरन्योन्यंकिंगुणोवायुःकिमस्यप्रकोपनमुपशमनानिवास्यकानि । कथश्चैनमसङ्घातमनवस्थितमनासाद्यप्रकोपनप्रशमनानिप्रकोपयन्तिप्रशमयन्तिवा । कानिचास्यकुपिताकुपितस्यशरीराशरीरचरस्यशरीरेषुचरतःकर्माणिबहिःशरीरेभ्योवेति ॥ १ ॥

वातकीकला, कलाका ज्ञान इसका अधिकार ( प्रस्ताव ) करके परस्पर

इनके ज्ञानके अभिलाषी महर्षि बैठ कर परस्पर पूछते भये–कि वायुके क्या गुणहें–इसका प्रकोप क्या है और इसके उपशमन कौनहें और समूह रहित अनवस्थित ( डिगमग ) इस वायुके प्राप्त हुये विना प्रकोपन और प्रशमन ( औषधि ) प्रकोप करते हैं वा शांति करते हैं और कुपित और अकुपित शरीर अशरीरमें विचरते और शरीरमें मर्तमान इस वायुके कौन कर्म हैं और शरीरसे वाहिर कौनहें ॥ १ ॥

अत्रोवाचकुशःसांकृत्यायनः । रूक्षलघुशीतदारुणखरविपदाःप डिमेवातगुणाभवन्ति । तच्छ्रुत्वावाक्यंकुमारशिराभरद्वाजउवाच ॥ २ ॥

इसमें सांकृत्यायन कुश बोले कि रूक्ष लघु शीत दारुण खर विपद ये छः वातके गुण होते हैं उस वाक्यको सुनकर कुमारशिराभरद्वाज बोले कि ॥२॥

एवमेतद्यथाभगवानाहएतएववातगुणाभवन्ति । सत्त्वैरेवंगुणैरेवंद्रव्यैरेवंप्रभावैश्चकर्म्मभिरभ्यस्यमानैर्वायुःप्रकोपमापद्यतेसमानंगुणाभ्यासोहिधातूनांवृद्धिकारणमिति ॥ ३ ॥

जो आप भगवान्ने येही वातके गुण कहे यह यथार्थमेंऐसेहीहै–इसी प्रभावके सत्व गुण द्रव्य और कर्मोंके अभ्याससे वायु प्रकोपको प्राप्त हो जातीहै क्योंकि समान गुणोंका अभ्यासही धातुओंकी वृद्धिका कारण होताहै ॥ ३ ॥

तच्छ्रुत्वावाक्यंकाङ्क्षायनोवाल्हीकभिषगुवाच । एवमेतद्यथाभगवानाह । एतान्येववातप्रकोपनानिभवन्ति । अतोविपरीतानिस्वत्वस्यप्रशमनानिभवन्ति । प्रकोपनविपर्य्ययोहिधातूनांप्रशमकारणमिति ॥ ४ ॥

उस वाक्यको सुनकर कांक्षायन वाल्हीकभिषक् बोले कि जैसे भगवान्ने कहा वह ऐसेहीहै कि येही वातके प्रकोपन होतेहैं और इनसे विपरीत वातके प्रशमन होतेहैं क्योंकि प्रकोपनका विपर्यय यही धातुओंकी प्रशांतिका कारणहै ॥ ४ ॥

तच्छ्रुत्वावाक्यंवडिशोधामार्गवउवाच । एवमेतद्यथाभगवानाह। एतान्येववातप्रकोपप्रशमनानिभवन्ति । यथाह्येनमसंघातमवस्थितमनासाद्यप्रकोपनप्रशमनानिप्रकोपयन्तिप्रशमयन्तिवा। तथानुव्याख्यास्यामः । वातप्रकोपनानिखलुरूक्षलघुशीतदारुणखरविषदशुषिरकराणिशरीराणांतथाविधेषुशरीरेषुवायुराश्रयं

गत्वाआप्याय्यमानःप्रकोपमापद्यते । वातप्रशमनानिपुनःस्निग्धगुरूष्णश्लक्ष्णमृदुपिच्छिलघनकराणिशरीराणांतथाविधेषुशरीरेषुवायुरासज्यमानश्चरन्प्रशान्तिमापद्यते ॥ ५ ॥

उस वाक्यको सुनकर वडिश धामार्गव बोले कि जैसे भगवान्ने कहा वह ऐसेहीहै यही वातके प्रकोप और प्रशमन होतेहैं-जैसे समूहसेहीन अनवस्थित इस वायुको प्राप्त न होकर प्रकोप-और प्रशमन के पदार्थ कुपित और शांत करतेहैं उसी प्रकारसे वर्णन करतेहैं-वातके प्रकोपन तो निश्चयसे ये हैं कि रूक्ष लघु शीतल दारुण खर विषद शुषिर करनेवाले जो शरीरोंकेहैं और तिसी प्रकारके शरीरोंमें वायु आश्रयको प्राप्त होकर पुष्टिको प्राप्तहुआ प्रकोपको प्राप्त होताहै-और वातके प्रशमनतो ये हैं कि स्निग्ध गुरु उष्ण श्लक्ष्ण कोमल पिच्छिल घन जो शरीरोंको करतेहैं और तिसी प्रकारके शरीरोंमें आसक्त होकर चरताहुआ वायु शांतिको प्राप्त होजाता है ॥ ५ ॥

तच्छ्रुत्वाबडिशवचनमवितथमृषिगणैरनुमतमुवाचवार्योविदोराजर्षिः । एवमेतत्सर्वमनपवादंयथाभगवानाह । यानितुखलुवायोःकुपिताकुपितस्यशरीराशरीरचरस्यशरीरेषुचरतःकर्माणिबहिःशरीरेभ्योवाभवन्ति ॥ ६ ॥

उस वडिशके सत्यवचनको सुनकर ऋषिगणोंकी अनुमतिसे वार्योविद राजर्षि बोले कि जो भगवान्ने कहा वह सब अपवाद ( निषेध ) से रहित ऐसेहीहै-और जो कुपित अकुपित शरीर अशरीरमें विचरते और शरीरमें वर्तमान वायुके कर्म हैं और शरीरसे बाहिरके जो लक्षण होतेहैं ॥ ६ ॥

तेषामवयवान्प्रत्यक्षानुमानोपमानैःसाधयित्वानमस्कृत्यवायवेयथाशक्तिप्रवक्ष्यामोवायुस्तन्त्रयन्त्रधरःप्राणोदानसमानव्यानापानात्माप्रवर्त्तकश्चेष्टानामुच्चावचानांनियन्ताप्रणेताचमनसः । सर्वेन्द्रियाणामुद्योतकः । सर्वेन्द्रियार्थानामभिवोढ़ासर्वशरीरधातुव्यूहाकरःसन्धानकरःशरीरस्यप्रवर्त्तकोवाचःप्रकृतिःस्पर्शशब्दयोःश्रोत्रस्पर्शनयोर्मूलंहर्षोत्साहयोर्योनिसमीरणोऽग्नेर्दोषसंशोषणः । क्षेप्ताबहिर्मलानांस्थूलाणुस्रोतसांभेत्ताकर्त्तागर्भाकृतीनांआयुषोऽनुवृत्तिप्रत्ययभूतोभवत्यकुपितः ७

उनके अवयवोंको प्रत्यक्ष अनुमान उपमानोंसे सिद्ध करके वायुको नमस्कार करके यथाशक्तिसे कहतेहैं कि तंत्र यंत्र का धारी वायु प्राण उदान समान व्यान

अपान रूप होकर छोटी वडी चेष्टाओंका प्रवर्तक और मनका नियंता और प्रणेता संपूर्ण इंद्रियोंका प्रकाश सब इंद्रियोंके विषयोंका प्रापक सब शरीरकी धातुओंके व्यूहका आकर संधान ( मेल ) का कर्ता शरीरका प्रवर्तक वाणीकी प्रकृति स्पर्श शब्द और श्रोत्र स्पर्शनका मूल हर्ष और उत्कर्षकी योनि अग्निका समीरण ( प्रेरक ) दोषका संशोषण मलोंका वाहिर क्षेपक स्थूल अणु स्रोतोंका भेदक गर्भके आकारोंका कर्त्ता अवस्थाके अनुवर्तनका साक्षी अकुपित ( स्वस्थ ) वायु इनसवका कर्ता होताहै ॥ ७ ॥

कुपितस्तुखलुशरीरेशरीरंनाना विधैर्विकारैरुपतपतिवलवर्णसुखायुपामुपघातायमनोव्याहर्षयतिसर्वेन्द्रियाण्यपहन्ति।विहन्ति गर्भान् विकृतिमापादयत्यतिकालंधारयति । भयशोकमोहदैन्यातिप्रलापान् जनयतिप्राणांश्चोपरुणद्धि ।प्रकृतिभूतस्यखल्वस्यलोकेचरतःकर्माणीमानिभवन्ति ८॥

और शरीरमें कुपितवायु तो शरीरको नाना प्रकारके विकारोंसे तपाताहै वल वर्ण सुख आयु इनको नष्ट करताहै मनके हर्षको दूर करताहै सब इंद्रियोंको नष्ट करताहै गर्भोंको नाशताहै अतिकाल तक विकारोंको पैदा करताहै और धारता है भय शोक मोह दीनता अतिप्रलाप इनको पैदा करताहै प्राणोंको रोकताहै प्रकृतिरूपसे लोकमें विचरते इस वायुको तो ये कर्म होतेहें ॥ ८ ॥

तद्यथा ।

धरणीधारणंज्वलनोज्ज्वालनम् । आदित्यचन्द्रनक्षत्रग्रहगणानांसन्तानगतिविधानंसृष्टिश्चमेधानाम् । अपाञ्चविसर्गःप्रवर्तनंस्रोतसांपुष्पफलानाञ्चाभिनिर्वर्त्तनमुद्भेदनञ्चौद्भिदानामृतूनांप्रविभागः । विभागोधातूनांधातुमानसंस्थानव्यक्तिः । बीजाभिसंस्कारः शस्याभिवर्द्धनंविक्लेदोपशोषणमवैकारिकविकारश्चेति ॥ ९ ॥

वे ऐसेहैं कि धरणीका धारण अग्निका ज्वालन—सूर्यचंद्र नक्षत्र ग्रहगण इनको निरंतर गतिको करना और बुद्धियोंकी सृष्टि—जलोंकी रचना स्रोतोंकी प्रवृत्ति—पुष्प फलोंकी रचना और उद्भिदों ( वृक्ष आदिका ) उद्भेदन ऋतुओंका विभाग धातुओंका विभाग धातुओंके प्रमाण और स्थितिकी प्रकटता बीजोंका संस्कार—शस्योंकी वृद्धि—विक्लेद (गील ) को शोषण और विकारसेरहित विकार ये स्वाभाविक वायुके कार्य हैं ॥ ९ ॥

प्रकुपितस्यखल्वस्यलोकेषुचरतः कर्माणीमानि भवन्ति ॥ १० ॥

और प्रकुपित होकर लोकमें विचरने वाले वायुके तो ये कर्म होतेहैं ॥ १० ॥

तद्यथा ।

उत्पीडनंसागराणामुद्वर्त्तनंसरसां प्रतिसरणमापगानामाकम्पनञ्चभूमेराधमनमम्बुदानांशिखरिशिखरावमथनमुन्मथनमनोकहानांनिहारनिर्ह्लादपांशुसिकतामत्स्यभेकोरगक्षाररुधिराश्मा शानिविसर्गो व्यादनञ्चषण्णामृतूनांशस्यानामसंघातोभूतानाञ्चोपसर्गोभावानाञ्चाभावकरणम् । चतुर्युगान्तकराणांमेघसूर्य्यानलानांविसर्गःस हिभगवान्प्रभवश्चाव्ययश्चभूतानांभावानामभावाकरः ॥ ११ ॥

वे ऐसेहैं कि–सागरोंका उत्पीडन–सरसों ( तलाव ) का उद्वर्तन ( मर्यादाका भंग) नदियोंका प्रतिसरण (विरुद्ध गमन ) भूमिका कंपन–मेघोंका आधमन–पर्वतोंकी शिखरोंका मथना–वृक्षोंका उन्मथन ( उखाडना )–नीहार निर्ह्लाद पांशु सिकता मत्स्य भेक सर्प क्षार रुधिर पत्थर वज्र इनकी रचना और नाश–छओं ऋतुओंके शस्योंका असमूह–भूतोंका नाश भावों ( पदार्थों)का अभाव करना–चारों युगोंके अंतकारी मेघ सूर्य अग्नि इनकी रचना–सबका उत्पादकअविनाशी, वह भगवान् वायु, भूत और भावोंके अभावका आकरहै ॥ ११ ॥

सुखासुखयोर्विधातामृत्युर्यमोनियन्ताप्रजापतिरदितिर्विश्वकर्मा विश्वरूपःसर्वगःसर्वतन्त्राणांविधाता । भावानामणुर्विभुर्विष्णुःक्रान्तालोकानांवायुरेवभगवानिति ॥ १२ ॥

सुख और सुखके अभावका कर्ता मृत्यु यम नियंता प्रजापति आदिति विश्वकर्मा विश्वरूप सर्वगामी सब तंत्रोंका कर्ता भावोंमें अणु विभु विष्णु लोकोंका क्रांता ( व्यापी ) भगवान् वायुहीहै १२

तच्छ्रुत्वावाक्यविद्वचोमारीचिरुवाच । यद्यप्येवमेतत्किमर्थस्यास्यवचनेविज्ञानेवासामर्थ्यमस्तिभिषग्विद्यायाम्। भिषग्विद्यांवाधिकृत्यकथाप्रवर्त्तते । वार्योविदउवाच । भिषक्पवनमतिबलमतिपरुषमतिशीघ्रकारिणमात्ययिकञ्चेन्नानुनिशम्येत् १३

उस वार्योविदके वचनको सुनकर मरीचि बोले कि यद्यपि यह ऐसेही है किस अर्थके लिये इस वायुको कहने वा विज्ञानमें सामर्थ्य है वैद्यविद्यामें वा भिषग्विद्याके अधिकारसे कथा प्रवृत्तहै वार्योविद बोले कि यादि वैद्य अति बल-

वान् अति कठोर अति शीघ्रकारी और नाशक. वायुकी शांतिको न करैगा तो १३

सहसाप्रकुपितमतिप्रयतःकथमग्रेऽभिरक्षितुमभिधास्यति । प्रागेवै नमत्ययभयादिति । वायोर्यथार्थस्तुतिरपिभवत्यारोग्यायबलवर्णवृद्धयेवर्चस्वित्वायोपचयायच । ज्ञानोपपत्तयेपरमायुःप्रकर्षायचेति । मारीचिरुवाच । अग्निरेव शरीरेपित्तान्तर्गतःकुपिताकुपितः शुभाशुभानिकरोति ॥ १४ ॥

सहसा प्रकोप किये वायुको अत्यंत यत्नसे आगे रक्षा करनेको कैसे समर्थ होगा क्योंकि प्रथमहीं इससे नाशका भय है वायुकी यथार्थ स्तुतिभी आरोग्यके लियेहै और बलवर्णकी वृद्धि तेजस्वी उपचय ज्ञानकी प्राप्ति परम अवस्थाके प्रकर्षताके लियेहै–मरीचि बोले कि अग्निहा शरीरमें पित्तके अंतर्गत होकर कुपित अकुपित हुआ शुभ अशुभोंको करताहै ॥ १४ ॥

तद्यथा ।

पक्तिमपक्तिंदर्शनमदर्शनंमात्रामात्रत्वमूष्मणःप्रकृतिविकृतिवर्णोऽशौर्य्यंभयंक्रोधंहर्षंमोहंप्रसादमित्येवमादीनिचापराणिद्वन्द्वादीनीति । तच्छुत्वामारीचिवचः ।

काश्यपउवाच । सोमएवशरीरे श्लेष्मान्तर्गतःकुपिताकुपितःशुभाशुभानिकरोति ॥ १५ ॥

वह ऐसाहै कि पचना अपचना दर्शन अदर्शन उष्माकी मात्रा अमात्रा प्रकृति विकार वर्ण अशौर्य भय क्रोध हर्ष मोह प्रमाद इत्यादि और इसीप्रकार अन्य द्वंद्व आदि अग्निके कोप और स्वस्थतासे होतेहैं उस मरीचिके वचनको सुनकर काश्यप बोले कि श्लेष्माके अंतर्गत हुआ सोमही कुपित अकुपित होकर शुभ अशुभोंको करताहै वह ऐसे है ॥ १५ ॥

तद्यथा ।

दार्ढ्यंशैथिल्यमुपचयंकार्श्यमुत्साहमालस्यंवृषतांक्लीबतांज्ञानमज्ञानंबुद्धिंमोहमेवमादीनिचापराणिद्वन्द्वादीनीति । तच्छुत्वाकाश्यपवचोभगवान्पुनर्वसुरात्रेयउवाच । सर्वएवभवन्तःसम्यगाहुरन्यत्रैकान्तिकवचनात् ॥ १६ ॥

कि दृढता शिथिलता वृद्धि कृशता साहस आलस्य वृषता ( पुंस्त्व ) नपुंसकता ज्ञान अज्ञान बुद्धि मोह एवंआदि और अन्य द्वंद्वआदि पूर्वोक्त सोमसे होते हैं उस काश्यपके वचनको सुनकर भगवान् पुनर्वसु आत्रेय फिर बोले कि सबही आप सिद्धांतके वचनको छोडकर यथार्थ कहते हो ॥ १६ ॥

सर्वएवखलुवातपित्तश्लेष्मणःप्रकृतिभूताःपुरुषमव्यापन्नेन्द्रियंबलवर्णसुखोपपन्नमायुषामहतोपपादयन्ति । सम्यगेवाचरिताधर्मार्थकामानिःश्रेयसेनमहतापुरुषमिहचामुष्मिंश्चलोकेविकृतास्त्वेनंमहताविपर्य्ययेणोपवादयन्ति । ऋतवस्त्रयइवविकृतिमापन्नालोकमशुभेनोपघातकालेइत्येतदृषयःसर्वएवानुमेनिरेवचनमात्रेयस्यभगवतोऽभिननन्दुश्चेति ॥ १७ ॥

सबही वात पित्त कफ प्रकृतिरूप हुये पुरुषको स्वस्थ इंद्रियोंसे युक्त बल वर्ण सुखसे उपपन्न महान् आयुसहित करते हैं और भली प्रकार आचरण किये धर्म अर्थ काम पुरुषको इस लोक और परलोकमें महान् कल्याणसे युक्त करते हैं विकारको प्राप्तहुये इस प्रकार महान् विपरीतरूपको करते हैं जैसे विकारको प्राप्त हुये तीन ऋतु नाशके समयमें जगत्को अशुभसे युक्त करते हैं इस आत्रेय भगवान्के वचनको संपूर्णहीं ऋषि स्वीकार करते भये और प्रशंसाभी करने लगे ॥ १७ ॥

भवतिचात्र ॥ तदात्रेयवचःश्रुत्वासर्वएवानुमेनिरेऋषयोऽभिननन्दुश्चयथेन्द्रवचनंसुराः ॥ १८ ॥

इसमें यह श्लोकहै कि उस अत्रियके वचनको सुनकर सब ऋषि मानते भये और इस प्रकार प्रशंसा करते भये कि जैसे इंद्रके वचनकी देवता करतेहैं इति १८

तत्रश्लोकौ । गुणाःषड्द्विविधोहेतुर्विविधंकर्म्मतत्पुनः । वायोश्चतुर्विधंकर्म्मपृथक्चकफपित्तयोः १९

इसमें ये दो श्लोकहैं कि छःप्रकारके गुण–द्विविध हेतु और विविध कर्म वायुका चार प्रकारका कर्म–और कफ पित्तका पृथक् २ कर्म ॥ १९ ॥

महर्षीणांमतिर्यायापुनर्वसुमतिश्चया । कलाकलीयेवातस्यतत्सर्वंसम्प्रकाशितमिति ॥ २० ॥

निर्देशचतुष्कम् ॥

अग्नीत्यादिवातकलाकलीयोऽध्यायःसमाप्तः।

महर्षियोंकी जो २ मति और पुनर्वसुकी जो मति यह सब बात कलाकलीय अध्यायमें भली प्रकार प्रकाशित किया

अग्नीत्यादि० वातकलाकलीयोऽध्यायःसमाप्तः ॥

## त्रयोदशोऽध्यायः ।

अथातःस्नेहाध्यायं व्याख्यास्यामः। इति हस्माह भगवानात्रेयः ॥

अब स्नेहके अध्यायका वर्णन करतेहैं यह भगवान् आत्रेय कहते भये ॥

सांख्यैःसंख्यातसंख्येयैःसहासीनंपुनर्वसुम् । जगद्धितार्थंपप्रच्छवह्निवेशःसुसंशयम् ॥ १ ॥

प्रसिद्धहैं नाम जिनके ऐसे सांख्योंके संग बैठे हुये पुनर्वसुको जगत्के हितार्थ अग्निवेश अपने संशयको पूछते भये॥ १॥

किंयोनयःकतिस्नेहाःकेचस्नेहगु णाःपृथक् । कालानुपानेकेकस्य कतिकाश्चविचारणाः ॥ २ ॥

कि कितने स्नेह हैं और उनकी योनि कितनी है स्नेहके पृथक् २ क्या गुणहैं कालके अनुपानमें किसका क्या गुण है और कितनी और कौन विचारणाहैं॥२॥

कतिमात्राःकथंमानाकाचकेपूप दिश्यते । कश्चकेभ्योहितःस्नेहः प्रकर्षःस्नेहनेचकः ॥ ३ ॥

मात्रा कितनी हैं और किन स्नेहोंमें कितने मानकी कौन मात्रा कही है और कौन स्नेह किनसे हितहै और स्नेहनमें उत्तम कौनहै ॥ ३ ॥

स्नेह्याःकेकेचनस्निग्धाःस्निग्धाति स्निग्धलक्षणम् । किंपानात्प्रथमं पीतेजीर्णेकिश्चहिताहितम् ॥४॥

स्नेह कौन है अस्नेह कौनहै स्निग्ध अति स्निग्धका लक्षण क्या है पानका क्या फलहै प्रथम पीनेमें और जीर्णमें हित अहित कौन स्नेहहै ॥ ४ ॥

केमृदुक्रूरकोष्ठाःकाव्यापदःसिद्ध यश्चकाः । अच्छेसंशोधनेचैवस्ने हेकावृत्तिरिष्यते ॥ ५ ॥

कोमल और क्रूर कोष्ठ कौन हैं- आपद कौन हैं सिद्धि कौनहैं-स्वच्छ और संशोधनमें स्नेहके विषे कौन प्रकार इष्ट है ॥ ५ ॥

विचारणाःकेषुयोज्याविधिनाके नतत्प्रभो । स्नेहस्यामितविज्ञा नज्ञानमिच्छामिवेदितुम् ॥ ६ ॥

विचार किन स्नेहोंमें युक्त करने योग्यहैं और हे प्रभो हे अपरिमित ज्ञान-वाले ! वह कौन विधिसे है स्नेहके इस ज्ञानको आपसे मैं जाना चाहताहूं ॥ ६ ॥

अथतत्संशयच्छेत्ताप्रत्युवाच पुनर्वसुः । स्नेहानांद्विविधाचासौ योनिःस्थावरजङ्गमा ॥ ७ ॥

इसके अनंतर उसके संशयका छेदन कर्ता पुनर्वसु उत्तर देताभया कि स्नेहोंकी योनि स्थावर जंगमरूपसे दो२प्रकारकी है॥७॥

तिलःपियालाभिषुकौविभीतक श्चित्राभयैरण्डमधूकसर्षपाः ।कु सुम्भविल्वार्भकमूलकातसीनिको चकाक्षोडकरञ्जशिग्रुकाः ॥ ८ ॥

कि तिल पियाल अभिषुक विभीतक चित्रक अभय ( हरड ) अरंड मधूक सरसों-कुसुंभ बेल अर्भक मूली अतसी निकोच अखरोट करंज सौंहिंजना ॥८॥

स्नेहाश्रयाःस्थावरसंज्ञितास्तथा स्युर्जाङ्गमामत्स्यमृगाःसपक्षिणः तेषांदधिक्षीरघृतामिषंवसास्नेहेषु मज्जाचतथोपदिश्यते ॥ ९ ॥

ये स्थावर नामके स्नेहके आश्रय ( योनि ) हैं तिसी प्रकार ये जंगम हैं कि मत्स्य मृग पक्षी हैं जिनकी दाधि दूध घी मांस वसा मज्जा स्नेहोंमें शास्त्रकारोंने कही है ॥ ९ ॥

सर्वेषांतैलजातानांतिलतैलंविशिष्यते । बलार्थेस्नेहनेचाग्र्यमैरण्डन्तुविरेचने ॥ १० ॥

संपूर्ण तेलोंके समूहोंमें तिलका तेल उत्तमहै बलके अर्थ और स्नेहन ( चिकनाई ) में मुख्यहै-अरण्डका तेल विरेचनमें श्रेष्ठहै ॥ १० ॥

सर्पिस्तैलंवसामज्जासर्वस्नेहोत्तमा मता । एष्यश्चैवोत्तमंसर्पिःसंस्कारस्यानुवर्त्तनात् ॥ ११ ॥

घी तेल वसा मज्जा ये सब स्नेहोंमें उत्तम कहेहैं-इन सबमें उत्तम संस्कारके अनुवर्तनसे घृत उत्तमहै ॥ ११ ॥

घृतंपित्तानिलहरंरसशुक्रौजसांहितम् । निर्वापणंमृदुकरंस्वरवर्णप्रसादनम् ॥ १२ ॥

घृत पित्त वातका नाशकहै-रस शुक्र-बल इनको हितहै निर्वापणहै मृदुकारी स्वर वर्णका प्रसादनहै ॥ १२ ॥

मारुतघ्नंनचश्लेष्मवर्द्धनंबलवर्द्धनम् । त्वच्यमुष्णंस्थिरकरंतैलंयोनिविशोधनम् ॥ १३ ॥

मारुतका नाशकहै कफवर्द्धक नहींहै बलका वर्द्धकहै-और त्वचाको हित उष्ण-स्थिरकारी योनिका शोधक तेल होताहै ॥ १३ ॥

विद्धभग्नाहतभ्रष्टयोनिकर्णशिरोरुजि । पौरुषोपचयेस्नेहेव्यायामेचेष्यतेवसा ॥ १४ ॥

और विद्ध भग्न हत भ्रष्ट ( डिगा ) योनि कर्ण शिरकी पीडा पुरुषार्थकी वृद्धि व्यायाम इनमें स्नेहके लिये वसा इष्टहै ॥ १४ ॥

बलशुक्ररसश्लेष्ममेदोमज्जाविवर्द्धनः । मज्जाविशेषतोऽस्थ्नाञ्चबलकृत्स्नेहनेहितः ॥ १५ ॥

और बल वीर्य्य रस श्लेष्म मेद मज्जा इनका विशेषकर वर्द्धक और विशेषकर अस्थियोंका बलकारी स्नेहनमें हित मज्जाहै ॥ १५ ॥

सर्पिश्शरदिपातव्यंवसामज्जाचमाधवे । तैलंप्रावृषिनात्युष्णंशतिस्नेहंपिबेन्नरः ॥ १६ ॥

घीको शरद् ऋतुमें पीवै वसा और मज्जाको वैशाखमें वर्षामें तैलको और शीतकालमें अल्प उष्ण स्नेहको मनुष्य पीवै ॥ १६ ॥

वातपित्ताधिकेरात्रावुष्णेचापिपिबेन्नरः । श्लेष्माधिकेदिवाशीतेपिबेच्चामलभास्करे ॥ १७ ॥

* वात पित्तकी अधिकतामें रात्रिमें और उष्णकालमेंभी तेलको मनुष्य पीवे-श्लेष्मकी अधिकतामें शीतकालमें दिनमें निर्मल सूर्यके समय स्नेहको पीवै॥१७॥

अत्युष्णेवादिवापीतेवातपित्ताधिकेनच । मूर्च्छांपिपासामुन्मादंकामलांवासमीरयेत् ॥ १८ ॥

अत्यंत उष्णको दिनमें पीवै और वात पित्तकी अधिकतामें पीवै तो मूर्च्छा पिपासा उन्माद वा कमलाको करताहै ॥ १८ ॥

शीतेरात्रौपिवेत्स्नेहंनरः श्लेष्माधिकोऽपिवा । आनाहमरुचिंशूलंपाण्डुतांवासमृच्छति ॥ १९ ॥

और शीतके समयमें और कफकी अधिकतामें मनुष्य रात्रिमेंभी स्नेहको पीवै तो आनाह अरुचि शूल वा पांडुताको करताहै ॥ १९ ॥

जलमुष्णंघृतेपेयंयूपस्तैलेऽनुशस्यते । वसामज्जोऽस्तुमण्डःस्यात्सर्वेपूष्णमथाम्वुवा ॥ २० ॥

घृतमें उष्ण जल पीवै और तैलमें यूपका पीना श्रेष्ठहै-वसा और मज्जामें मंड होताहै वा सबमें उष्ण जल पीवै२०

ओदनश्चविलेपीचरसोमांसंपयोदधि । यवागूःसूपशाकौचयूषःकाम्बलिकःखडः ॥ २१ ॥

और ओदन विलेप रस मांस दूध दधि यवागू सूप शाक यूप काम्बलिक खल ( कंवलका खल ) ॥ २१ ॥

सक्तवस्तिलपिष्टश्चमद्यंलेहास्तथैवच। भक्ष्यमभ्यअनंबस्तिस्तथा चोत्तरबस्तयः ॥ २२ ॥

सत्तू तिलकीपीठी मद्य और अवलेह भक्ष्य अभ्यंजन वस्ति और उत्तर वस्ति ॥ २२ ॥

गण्डूपःकर्णतैलश्चनस्तःकर्णाक्षितर्पणम् । चतुर्विंशतिरित्येताः स्नेहस्यप्रविचारणा ॥ २३ ॥

गंडूप और कर्णमें तैल और नस्य और कर्ण अक्षिका तर्पण ये चौवीस स्नेहकी विचारणाहैं ॥ २३ ॥

अच्छपेयस्तुयःस्नेहोनतमाहुर्विचारणाम् । स्नेहस्यसभिपग्दृष्टः कल्पःप्राथमकल्पिकः ॥ २४ ॥

और स्वच्छ जो स्नेह पेयहै उसको विचारणा नहींकहतेहैं वह वैद्योंका देखा हुआ प्रथम कल्पका स्नेहका कल्पहै२४

रसैश्चोपहतःस्नेहःसमासव्यासयोगिभिः । षड्भिस्त्रिषष्टिधासंख्याः प्राप्नोत्येकश्चकेवलः ॥ २५ ॥

संक्षेप और विस्तारके योगोंसे जो स्नेह रसोंसे उपहत ( मिश्रित ) वह केवल एकभी छः प्रकारकाभी तिरसठ ६३ संख्याकोप्राप्त होताहै ॥ २५ ॥

एवमेषाचतुःषष्टिःस्नेहानांप्रविचा रणा।सात्म्यर्तुव्याधिपुरुषान्प्रयो ज्याजानताभवेत् ॥ २६ ॥

और एककेवल २५ इस प्रकार यह ६४ चौसठ—स्नेहोंकी विचारणाहै—सात्म्य ऋतु व्याधि पुरुष इनको जानकर वे स्नेह प्रयुक्त करने चाहिये ॥ २६ ॥

अहोरात्रमहःकृत्स्नमर्द्धाहश्चप्रती क्ष्यते । प्रधानामध्यमाह्रस्वास्ने हमात्राजरांप्रति ।। २७ ॥

अहोरात्र संपूर्णदिन अर्द्धदिनके प्रमाणसे स्नेहकी प्रधान मध्यम ह्रस्व मात्रा क्रमसे जराकी प्रतीक्षा करतीहै २७

इतितिस्रःसमुद्दिष्टामात्राःस्नेहस्य मानतः। तासांप्रयोगान्वक्ष्यामि पुरुषंपुरुषंप्रति ॥ २८ ॥

ये स्नेहकी तीन मात्रा मानसे कहीहै पुरुष २ के प्रति उनके प्रयोगोंको कहताहूं ॥ २८ ॥

प्रभूतस्नेहनित्यायेक्षुत्पिपासास हानराः । पावकश्चोत्तमबलोये षांयेचोत्तमाबले ॥ २९ ॥

जो प्रतिदिन अधिक स्नेह खातेहैं क्षुधा और पिपासाको जो मनुष्य नहीं सहतेहैं जिनका अग्निमें उत्तम बलहै और जिनमें उत्तम बलहै ॥ २९ ॥

गुल्मिनःसर्पदष्टाश्चविसर्पोपहता श्चये । उन्मत्ताःकृच्छ्रमूत्राश्चगा ढवर्चसएवच ॥ ३० ॥

गुल्म रोगी सर्पके डसे विसर्पसे उप-हत उन्मत्त मूत्रकृच्छ्री जिनका मलगा ढाहै ॥ ३० ॥

पिबेयुरुत्तमांमात्रांतस्याःपानेगु णान्शृणु । विकारान्शमयत्येषा शीघ्रंसम्यक्प्रयोजिता ॥ ३१ ॥

वे सब उत्तम मात्राको पीवें उसके पीनेमें गुणोंको सुनो भलीप्रकार प्रयोगसे पीई यह मात्रा विकारको शीघ्र शांति करतीहै ॥ ३१ ॥

दोषानुकर्षिणीमात्रासर्वमार्गानु सारिणी । बल्यापुनर्नवकरीश रीरेन्द्रियचेतसाम् ॥ ३२ ॥

और मात्रा दोषोंका अनुकर्ष ( खीं-चना ) करतीहै और संपूर्ण मार्गोंमें पहुं-चतीहै बलकीदाता पुनः शरीर इंद्रिय नवीनता कारक चित्तोंकी होतीहै ॥ ३२

अरुष्कस्फोटपीडकाकण्डुपामा भिरर्दिताः । कुष्ठिनश्चप्रमूढाश्चवा तशोणितकाश्चये ॥ ३३ ॥

और जो अरुष्क ( मर्म पीडित ) स्फोट पीडक कण्डु पामा इनसे पीडितहैं कुष्ठी और अत्यन्त मूढ वात शोणितके रोगीहैं ॥ ३३ ॥

नातिबह्वाशिनश्चैवमृदुकोष्ठास्त

थेवच । पिबेयुर्मध्यमांमात्रांम ध्यमाश्चापियेबले ॥ ३४ ॥

अत्यंत अधिक भोजन जिनका नहों जिनका कोष्ट मृदुहो और जो बलमेंभी मध्यमहों वे मध्यम मात्राको पीवें॥ ३४॥

मात्रेपामन्दविभ्रंशानचातिबल हारिणीसुखेनचस्नेहयतिशोधना र्थेचयुज्यते ॥ ३५ ॥

यह मात्रा मंदताको नष्ट करतीहै बलको सर्वथा नहीं हरती और सुखसे स्नेह करती हैं और शोधनके लिये युक्त होतीहै ३५

येतुवृद्धाश्चबालाश्चसुकुमाराःसु खोचिताः । रिक्तकोष्ठत्वमहितं येपांमन्दाग्नयश्चये ॥ ३६ ॥

और जो वृद्धहैं बालक सुकुमार सुखके भोगी जिनका अहित,रिक्त, कोष्ठहै और जो मंदाग्निहैं ॥ ३६ ॥

ज्वरातीसारकासश्चयेपांचिरसमु त्थिताः । स्नेहमात्रांपिबेयुस्तेह स्वांयेचावराबले ॥ ३७ ॥

और जिनको ज्वर अतिसार कास चिरकालके हैं और जो अल्प बलवान्हैं वे स्नेहकी हस्व मात्राको पीवें ॥ ३७ ॥

परिहारेसुखाचैपामात्रास्नेहनबृंह णी । वृष्याबल्यानिराबाधाचि रश्चाप्यनुवर्त्तते ॥ ३८ ॥

यह मात्रा परिहार ( अंत ) में सुखकी दाता स्नेहनकी वर्द्धक वीर्य वर्द्धक बलदायक बाधासे रहितहै और चिरकालतक गुणदायकहै ॥ ३८ ॥

वातपित्तप्रकृतयोवातपित्तविका रिणः । चक्षुःकामाःक्षताःक्षीणा वृद्धाबालास्तथाबलाः ॥ ३९ ॥

और जो वात पित्त प्रकृतिहैं और जिनके वात पित्तका विकारहै-जिनको चक्षुकी कामनाहै जिनके क्षतहै जो क्षीण वृद्ध बाल बलहीनहें ॥ ३९ ॥

आयुःप्रकर्षकामाश्चबलवर्णस्व रार्थिनः। पुष्टिकामाःप्रजाकामाः सौकुमार्य्यार्थिनश्चये ॥ ४०॥

आयुकी अधिकताको चाहतेहैं बल वर्ण स्वरके अभिलाषीहैं पुष्टि संतान सुकु-मारके जो अर्थी हैं ॥ ४० ॥

दीप्त्योजःस्मृतिमेधाग्निबुद्धीन्द्रि यबलार्थिनः । पिबेयुःसर्पिरार्त्ता श्चदाहशस्त्रविपाग्निभिः ॥४१॥

दीप्ति ओज स्मृति मेधा अग्नि बुद्धि इंद्रिय बल इनके जो अर्थी हैं और जो दाह शस्त्र विष अग्नि इनसे दुखींहैं वे घृतको पीवें ॥ ४१ ॥

प्रवृद्धश्लेष्ममेदस्काश्चलस्थूलगलो दराः । वातव्याधिभिराविष्टावा तप्रकृतयश्चये ॥ ४२ ॥

जिनके कफ मेद बढेहों जिनके चंचल स्थूल गल और उदरहों जिनको

वातकी व्याधिहो जो वातप्रकृतिहो ४२॥

बलंतनुत्वंलघुतांदृढतांस्थिरगात्रताम् । स्निग्धश्लक्ष्णतनुत्वक्तांये चकांक्षन्तिदेहिनः ॥ ४३ ॥

और जो देहधारी वल तनुता लघुता दृढता स्थिरगात्र और जो स्निग्ध स्वच्छ उत्तम तनुको चाहतेहैं ॥ ४३ ॥

कृमिकोष्ठाःक्रूरकोष्ठास्तथानाडीभिरर्दिताः । पिबेयुःशीतलेकाले तैलंतैलोचिताश्चये ॥ ४४ ॥

जिनके कोष्ठमें कृमिहैं जिनका कोष्ठ क्रूरहै जिनकी नाडियोंमें पीडाहै जिनको तैलका अभ्यासहै वे शीतल कालमें तैल को पीवें ॥ ४४ ॥

वातातपसहायेचरूक्षाभाराध्वकर्षिताः । संशुष्करेतोरुधिरानिष्पीतकफमेदसः ॥ ४५ ॥

जो वात आतपको सह सकतेहैं जो रूक्षहैं जो भार और मार्गसे कृशहैं जिनके वीर्य रुधिर शुष्कहैं जिनके कफ मेद नष्टहैं ॥ ४५ ॥

अस्थिसन्धिशिरास्नायुमर्मकोष्ठमहारुजः । बलवान्मारुतोयेषां खानिचावृत्यतिष्ठति ॥ ४६ ॥

जिनके अस्थि सांधि शिरा स्नायु मर्म कोष्ठ इनमें अत्यंत पीडाहै और जिनके बलवान् वायु छिद्रोंको रोककरस्थितहो४६

महच्चाग्निबलंयेषांवसासात्म्याश्चयेनराः । तेषांस्नेहयितव्यानांवसापानंविधीयते ॥ ४७ ॥

जिनके अग्निका बल अधिकहो और जिनकी मनुष्योंकी वसा सात्म्यहो उनको स्नेह युक्त करनेकी इच्छा होय तो वसाका पान कहाहै ॥ ४७ ॥

दीप्ताग्नयः क्लेशसहाघस्मराःस्नेहसेविनः । वातार्त्ताःक्रूरकोष्ठाश्चस्नेह्यामज्जानमाप्नुयुः ॥ ४८ ॥

जो दीप्ताग्निहैं क्लेशको सह सकतेहैं घस्मर ( पित्ताधिक ) और स्नेहके सेवक हैं वातरोगीक्रूर कोष्ठ और स्नेहके योग्य हैं वे मज्जाको पीवें ॥ ४८ ॥

येभ्योयेभ्योहितोयोयःस्नेहःसपरिकीर्तितः । स्नेहनस्यप्रकर्षौतु सप्तरात्रत्रिरात्रकौ ॥ ४९ ॥

जिन२को जो २ हित स्नेहहै वह कहा स्नेहनकी उत्तमतातो सातरात्रि तीन रात्रि तकहै ॥ ४९ ॥

स्वेद्याःशोधयितव्याश्चरूक्षवातविकारिणः । व्यायाममद्यस्त्रीनित्याःस्नेह्याःस्युर्येचचिन्तकाः ५०

और रूक्ष वातके विकारियोंको तो स्वेद और शोधन करावै जो व्यायाम मद्य स्त्री इनका नित्य सेवन करतेहैं जिनको चिंताहै उनको स्नेह पिलावै ५०

संशोधनादृतेयेषांरूक्षणंसंप्रवक्ष्यते । नतेषांस्नेहनंशस्तमुत्सन्नकफ

मेदसाम् ॥ ५१ ॥

संशोधनके विना जिनका रूक्षण कहेंगे उनको कफमेदके अभावसे स्नेहन श्रेष्ठ नहीं है ॥ ५१ ॥

अभिष्यन्दाननगुदानित्यमन्दाग्नयश्चये। तृषामूर्च्छापरीताश्चगर्भिण्यस्तालुशोषिणः ॥ ५२ ॥

जिनके मुख और गुदामें अभिष्यंद (जल) हो जो नित्य मंदाग्निहों-तृपा मूर्च्छासे युक्त हों गर्भिणी जिनका तालु शुष्क हों ॥ ५२ ॥

अन्नद्विपश्छर्दयन्तोजठरामगरार्दिताः। दुर्बलाश्चप्रतान्ताश्चस्नेहग्लानामदातुराः ॥ ५३ ॥

अन्नके वैरी-छर्दकरते हों उदरमें आमसे पीडितहों-दुर्बलहों प्रतांत (कृश) हों स्नेहसे जिनको ग्लानिहो मदसे आतुरहों ॥ ५३ ॥

नस्नेह्यावर्त्तमानेपुननस्तोबस्तिकर्म्मसु। स्नेहपानात्प्रजायन्तेतेपांरोगाःसुदारुणाः ॥ ५४ ॥

उनको स्नेह न पिलावै और वस्तिकर्मके विषै नासिकासेभी स्नेह न दे क्योंकि स्नेहके पीनेसे उनको महादारुण रोग होते हैं ॥ ५४ ॥

पुरीषंग्रथितंरूक्षंवायुरप्रगुणोमृदुः। पक्ताखरत्वंरौक्ष्यञ्चगात्रस्यास्निग्धलक्षणम् ॥ ५५ ॥

जिनका मल गांठोंसहितहो रूक्ष वायुके गुणनहों मृदुहों पक्षमें खरताहोरूखापनहो ये अस्निग्ध गात्रके लक्षणहें ॥५५॥

वातानुलोम्यंदीप्तोग्निर्वर्चःस्निग्धमसंहतम्। मार्दवंस्निग्धताचाङ्गेस्निग्धानामुपजायते ॥ ५६ ॥

वात अनुकूलहो अग्नि दीप्तहो मल स्निग्ध असंहत (पतला) हो और अंगमें नम्रता और स्नेहहो ये सब स्नेहसे युक्तोंके होते हैं ॥ ५६ ॥

पाण्डुतागौरवंजाड्यंपुरीपस्याविपक्वता। तन्त्रीररुचिरुत्क्लेशःस्यादतिस्निग्धलक्षणम् ॥ ५७ ॥

पांडुता गौरव जडता मलका कच्चापन तंत्री अरुचि अधिकक्लेश ये सब अति स्निग्धके लक्षण हैं ॥ ५७ ॥

द्रवोष्णमनभिष्यन्दिभोज्यमन्नंप्रमाणतः। नातिस्निग्धमसंकीर्णं श्वःस्नेहंपातुमिच्छता ॥ ५८ ॥

द्रव उष्ण अभिष्यंदरहित और प्रमाण सहित भोजनका अन्नहो और अति स्निग्ध असंकीर्ण (एक) ऐसा भोजन वह करै जो दूसरे दिन स्नेह पियाचाहै ५८

पिवेत्संशमनंस्नेहमन्नकालेप्रकांक्षितः। शुद्ध्यर्थंपुनराहारेनैशेजीर्णेपिवेन्नरः ॥ ५९ ॥

आकांक्षा सहित मनुष्य अन्नके समयमें शांतिके कर्ता स्नेहको पीवै और

शुद्धिके लिये रात्रिका भोजन जीर्ण हुये-पर मनुष्य स्नेहको पीवे ॥ ५९ ॥

उष्णोदकोपचारीस्याद्ब्रह्मचारी क्षपाशयः। शकृन्मूत्रानिलोद्गारानुदीर्कांश्चनधारयेत् ॥ ६० ॥

उष्णजलका उपचार करै ब्रह्मचारीरहै रात्रिमें शयन करै और आते हुये मल मूत्र उद्गार इनको न रोकै ॥ ६० ॥

व्यायाममुच्चैर्वचनंक्रोधशोकौहिमातपौ । वर्जयेदप्रवातञ्चसेवेत शयनासनम् ॥ ६१ ॥

व्यायाम ऊंचे स्वरसे वचन क्रोध शोक हिम आतप इनको त्याग दे और पवन रहित स्थानमें शयन आसनका सेवन करै ॥ ६१ ॥

स्नेहंपीत्वानरःस्नेहंप्रतिभुञ्जानएव च।स्नेहमिथ्योपचाराद्धिजायन्ते दारुणागदाः ॥ ६२ ॥

मनुष्यके स्नेहको पीकर और स्नेह-कोही भोजन करनेमें इस प्रकार मिथ्यो-पचारसे दारुण रोग होतेहैं ॥ ६२ ॥

मृदुकोष्ठस्त्रिरात्रेणस्निह्यत्यच्छोपसेवया। स्निह्यतिक्रूरकोष्ठस्तुसप्तरात्रेणमानवः ॥ ६३ ॥

जिसका कोष्ठ मृदु हो वह स्वच्छ स्नेहकी सेवासे तीन रात्रिमें कृतार्थ हो जाताहै और कठोर कोष्ठ मनुष्य सात रात्रि में स्निग्ध होता है ॥ ६३ ॥

गुडमिक्षुरसंमस्तुक्षीरमुल्लोडितंदधि।पायसंकृसरंसर्पिःकाश्मर्य्यत्रिफलारसम् ॥ ६४॥

गुड इक्षुकारस मस्तु दूध विलोई दधि खीर कृसर घी काश्मर्य ( केशर ) त्रिफलाकारस द्राक्षा पीलु इनका रस६४

द्राक्षारसंपीलुरसंजलमुष्णमथापि वा । मद्यंवातरुणंपीत्वामृदुकोष्ठो विरिच्यते ॥ ६५ ॥

और उष्णजल और ताजीमदिरा इन को पीकर उसको विरेचन हो जाताहै६५

विरेचयन्तिनैतानिक्रूरकोष्ठंकदाचन । भवतिक्रूरकोष्ठस्यग्रहण्यत्युल्वणानिलाः॥ ६६ ॥

जिसका कोष्ठ मृदु हो-और जिसका कोष्ठ क्रूर हो उसको ये कदाचित्‌भी विरेचन नहीं करतेहैं क्रूरकोष्ठ मनुष्यकी ग्रहणीमें अत्यंत उल्वण पवन होतीहै६६

उदीर्णपित्तात्पकफाग्रहणीमन्दमारुता । मृदुकोष्ठस्यतस्मात्ससुविरेच्योनरःस्मृतः ॥ ६७ ॥

जिससे मृदुकोष्ठ मनुष्यकी ग्रहणीमें पित्त अधिक और कफअल्प मारुतमंद होते हैं तिससे वह नर भली प्रकार विरेचनके योग्य कहाहै ॥ ६७ ॥

उदीर्णपित्ताग्रहणीयस्यचाग्निबलं महत् । भस्मीभवतितस्याशुस्ने हःपीतोऽग्नितेजसा ॥ ६८ ॥

जिसकी ग्रहणीमें पित्त अधिक है अग्निका बल महान्है उसके पीया हुआ स्नेह अग्निके तेजसे शीघ्र भस्म हो जाता है ॥ ६८ ॥

सजग्ध्वास्नेहमात्रांतामोजःप्रक्षा लयन्बली। स्नेहाग्निरुत्तमांतृष्णां सोपसर्गामुदीरयेत् ॥ ६९ ॥

वह उस स्नेहकी मात्राको खाकर बलवान् हुआ अपने ओजको उछालता हुआ स्नेहसे युक्तहै आग्नि जिसकी उपसर्ग(उपद्रव)सहित उत्तम तृषाको प्राप्त होताहै ६९

नालंस्नेहसमृद्धस्यशमायान्नंसुगु र्वपि। सचेत्सुशीतंसलिलंनासा दयतिदह्यते ॥ ७० ॥

स्नेहसे वढेहुये मनुप्यकी शांतिके लिये महागरिष्ठभी अन्न समर्थ नहीं होता है यदि वह महा शीतलजलको न पीवै तो दग्ध होजाता है ॥ ७० ॥

यथैवाशीविषःकक्षमध्यगःस्ववि षाग्निना । अजीर्णेयदितुस्नेहेतृ पास्याच्छर्दयेद्भिपक् ॥ ७१ ॥

जैसे अपने विषकी अग्निसे कक्षके मध्यमें सर्प दग्ध हो जाताहै यादि स्नेह के जीर्ण होनेसे पहिले तृषा होजाय तो वैद्य छर्द करादे ॥ ७१ ॥

शीतोदकंपुनःपीत्वाभुक्त्वारूक्षा न्नमुल्लिखेत् । नसर्पिःकेवलेपित्ते पेयंसामेविशेषतः ॥ ७२ ॥

फिर शीतल जलको पीकर रूक्ष अन्नको खाकर उल्लेखन करै केवल पित्तमें और विशेषकर आमसहित पित्तमें घीको न पीवै ॥ ७२ ॥

सर्वंह्यनुचरेद्देहंहत्वासंज्ञाञ्चमार येत्। तन्द्रासोत्क्लेशआनाहोज्व रःस्तम्भोविसंज्ञता ॥ ७३ ॥

वह घृत सब देहमें फैलताहै और संज्ञाको नष्ट करके मार देताहै तंद्रा और अधिक क्लेशसहित अनाह ज्वर स्तंभ संज्ञाका अभाव ये होते हैं ॥७३॥

कोष्ठानिकण्डुःपाण्डुत्वंशोफार्शां स्यरुचिस्तृषा । जठरंग्रहणीदो षःस्तैमित्यंवाक्यनिग्रहः ॥७४॥

कोष्ठ कंडु पांडुता सूजन अर्प अरुचि तृषा जठर ग्रहणीका दोप स्तैमित्य वाक्यका निग्रह ॥ ७४ ॥

शूलमामप्रदोषाश्चजायतेस्नेहवि भ्रमात् । तत्राप्युल्लेखनंशस्तंस्वे दःकालप्रतीक्षणाम् ॥७५॥

शूल आमके दोष ये सब स्नेहके विभ्रमसे होतेहैं उसमेंभी उल्लेखन श्रेष्ठहै स्वेद कालकी प्रतीक्षा से ॥ ७५ ॥

प्रतिपत्तिर्व्याधिबलंबुद्ध्वास्रंसन

मेवच । तक्रारिष्टप्रयोगश्चरूक्षपा
नान्नसेवनम् ॥ ७६ ॥

प्रतिपत्ति ( ज्ञान ) व्याधिका वल जानकर स्त्रंसन करावे-तक्रका अरिष्ट प्रयोग रूखे पान और अन्नका सेवन७६

मूत्राणांत्रिफलायाश्चस्नेहव्यापत्ति
भेपजम् । अकालेचाहितश्चैवमा
त्रयानचयोजितः ॥ ७७ ॥

मूत्र त्रिफलासे जो स्नेहके नाशको औपध-असमयमें और अहित और मात्राके विना भक्षण किया स्नेह मिथ्या७७

स्नेहोमिथ्योपचाराच्चव्यापद्येताति
सेवितः। स्नेहात्प्रस्कन्दनोजन्तु
स्त्रिरात्रोपरतःपिबेत् ॥ ७८ ॥

प्रचारसे और अत्यंत सेवनसे मार देताहै-स्नेहसे शुष्क जंतु तीन रात्रिके अनंतर स्नेहको पीवै ॥ ७८ ॥

स्नेहश्चद्रवमुष्णञ्चत्र्यहंभुक्त्वार
सौदनम् । एकाहोपरतस्तद्वद्भु
क्त्वाप्रच्छर्दनंपिबेत् ॥ ७९॥

स्नेह द्रव उष्णको तीन दिन खाकर रसौदन भक्षण करै और तैसेही एकदिन उपरामसे भोजन करके प्रच्छर्दनको पीवै ॥ ७९ ॥

स्यात्तुसंशोधनार्थायवृत्तिःस्नेहेवि
रिक्तिवत् । स्नेहद्विषःस्नेहनित्या
मृदुकोष्ठाश्चयेनराः ॥ ८० ॥

और संशोधनके लिये स्नेहमें वर्ताव विरेचनके समानहै जो स्नेहके द्वेपीहैं जो स्नेहको नित्य खातेहैं जिन मनुष्योंका कोष्ठ मृदुहै ॥ ८० ॥

क्लेशासहामद्यनित्यास्तेपामिष्टावि
चारणा । लावतैत्तिरिमायूरंसवा
राहकौक्कुटाः ॥ ८१ ॥

जो क्लेशको सह सकतेहैं जो मदिरा नित्य पीतेहैं उनकी विचारणा इष्टहै-लाव तित्तिर मयूर वराह कुक्कुट ॥ ८१ ॥

गव्यजोरभ्रमात्स्याश्चरसाःस्वस्ने
हनेहिताः । यवकोलकुलत्थाश्च
स्नेहाःसगुडशर्कराः ॥ ८२ ॥

गौ अज उरभ्र मत्स्य इनके रस अपने स्नेहनमें हितहैं-जो कोल कुलथी गुड शर्करा इनके स्नेह ॥ ८२ ॥

दाडिमंदधिसव्योपंरससंयोगसंग्र
हः । स्नेहयन्तितिलाःपूर्वंजग्धाः
सस्नेहफाणिताः ॥ ८३ ॥

दाडिम दधि व्योप यह रसके संयोगका संग्रह है प्रथम भक्षण किये और स्नेहसे फाणित किये तिलभी स्नेहसे युक्त करतेहैं ॥ ८३ ॥

कृशराश्चबहुस्नेहास्तिलकाम्ब
लिकास्तथा। फाणितंशृङ्गवेरश्च
तैलञ्चसुरयासह ॥ ८४ ॥

और कृसर और काले तिल तैसेही अत्यंत स्निग्ध होतेहैं और फाणित शृंगवेर और मदिराके संग तैलको ८४

पिबेद्रूक्षोघृतैर्मांसैर्जीर्णेऽश्नीयाच भोजनम्। तैलंसुरायामण्डेनव सामज्जानमेववा ॥ ८५ ॥

रुक्षमनुष्य पीवै जीर्ण होनेपर घी मांस सहित भोजन करै—सुराके मांडके संग तेलको वा वसा और मज्जाको पीवै८५॥

पिबेत्सफाणितंक्षीरंनरःस्निह्यति वातिकः। धारोष्णंस्नेहसंयुक्तं पीत्वासलवणंपयः ॥ ८६ ॥

और फाणित दूधको पीकर वातिक मनुष्य स्नेह युक्त होताहै—धारोष्ण स्नेहसे और लवणसे युक्त दूधको पीकर ॥ ८६ ॥

नरःस्निह्यतिपीत्वावासरंदध्नःसफाणितम्। पाञ्चप्रसृतिकींपेयापायसोमापमिश्रकः ॥ ८७ ॥

वा फाणित दधि केसर ( तोड ) को पीकर मनुष्य स्नेहसे युक्तहोताहै दूधकी पांच प्रसृति पीने योग्यहैं और उडद युक्त ॥ ८७ ॥

क्षीरसिद्धोबहुस्नेहःस्नेहयेदचिरान्नरम्। सर्पिस्तैलवसामज्जातण्डुलप्रसृतैःकृता ॥ ८८ ॥

दूधकी सिद्ध ( मावा ) अतिस्नेहसे युक्त होकर शीघ्रही मनुष्यको स्नेह युक्त करताहै सर्पि ( घी ) तैल वसा मज्जा इनको प्रसृतिभर तंडुलोंमें बनाकर॥८८॥

पाञ्चप्रसृतिकींपेयापेयास्नेहनमिच्छता। ग्राम्यानुपोदकंमांसंगुडं दधिपयस्तिलान् ॥ ८९ ॥

पांच प्रसृति स्नेहनका अभिलाषी मनुष्य पीवै—ग्रामका अनूपजल मांस गुड़ दधि दूध तिल ॥ ८९ ॥

कुष्ठीशोषीप्रमेहीचस्नेहनेनप्रयोजयेत्। स्नेहैर्यथास्वंतान्सिद्धैः स्नेहयेदविकारिभिः ॥ ९० ॥

इनको कुष्ठी शोषी प्रमेही स्नेहनके लिये भक्षण न करै यथास्व ( स्वाभाविक ) सिद्ध स्नेह जो अविकारीहैं उनसे उनको स्नेहसे युक्त करै ॥ ९० ॥

पिप्पलीभिर्हरीतक्यासिद्धैस्त्रिफलयापिवा। द्राक्षामलकयूषाभ्यां दध्नाचाम्लेनसाधयेत् ॥ ९१॥

अथवा पीपल हरड़े त्रिफला इनसे सिद्ध स्नेहोंसे स्नेहित करै द्राक्षा आँवले इनके यूषोंसे दधि वा अम्लसे साधन करै ॥ ९१ ॥

व्योषगर्भंभिषक्स्नेहंपीत्वास्निह्यतितन्नरः। यवलोककुलत्थानांरसाःक्षीरंसुरादधि ॥ ९२ ॥

व्योषहै गर्भमें जिसके ऐसे स्नेहको भिषक् मिलाकर मनुष्यको स्निग्ध करता है जौ लौका कुलथी इनके रस दूध मदिरा दधि ॥ ९२ ॥

क्षीरःसर्पिश्चतत्सिद्धंस्नेहनीयंघृतो त्तमम् । तैलमज्जावसासर्पिर्बदर त्रिफलारसैः ॥ ९३ ॥

और दूध घी इनसे सिद्ध जो उत्तम घृतहैं स्नेहन करने योग्य है तैल मज्जा वसा घीको वेर त्रिफलाके रसोंमें सिद्ध करके ॥ ९३ ॥

योनिशुक्रप्रदोषेषुसाधयित्वाप्रयो जयेत् । गृह्णात्यम्बुयथावस्त्रंप्रस्र वत्यधिकंयथा ॥ ९४ ॥

योनि शुक्रके दोषोंमें दे जैसे वस्त्र जलको ग्रहण करले जैसे अधिक जल निकसै ॥ ९४ ॥

यथाग्निर्जीर्य्यतिस्नेहस्तथास्रवति चाधिकः । यथावाक्लेद्यमृत्पि ण्डमासिक्तंत्वरयाजलम् ॥ ९५ ॥

और जैसे अग्निजीर्ण होतीहै और स्नेह अधिक करताहै जैसे आर्द्र मिट्टीका पिंड सींचनेसे शीघ्र जलको झरताहै ९५

स्रवतिस्रंसतेस्नेहस्तथात्वरितसे वितः । लवणोपहिताःस्नेहाःस्ने हयन्त्यचिरान्नरम् ॥ ९६ ॥

तैसे शीघ्रतासे सेवन किया स्नेहपतित होजाताहै लवणसे युक्त स्नेह शीघ्रही मनुष्यको स्निग्ध करतेहैं ॥ ९६ ॥

तद्ध्यभिष्यन्द्यरूक्षञ्चसूक्ष्ममुष्णं व्यवायिच । स्नेहमग्रेप्रयुञ्जीतत तःस्वेदमनन्तरम् ॥ स्नेहस्वेदो पपन्नस्यसंशोधनमथेतरमिति ९७

उस स्नेहको अभिष्यंदी और अरूक्ष मनुष्य सूक्ष्म उष्ण व्यवायी स्नेहको प्रथम खा फिर स्वेदन करै स्नेह और स्वेद से युक्त को इतर संशोधनहै ॥ ९७ ॥इति॥

तत्रश्लोकः ॥

स्नेहविधिःकृत्स्नव्यापत्सिद्धिः सभेषजा । यथाप्रश्नंभगवताव्या हृतंचान्द्रभागिना ॥ ९८ ॥

स्नेहाध्यायःसमाप्तः ।

इसमें यह श्लोकहै कि सब स्नेहोंकी विधि भेषजसहित व्यापत्तिकी सिद्धि यह सब भगवान् चांद्रभागीने प्रश्नके अनुसार वर्णन कियाहै ॥ ९८ ॥

स्नेहाध्यायःसमाप्तः ॥ १३ ॥

## चतुर्दशोऽध्यायः ।

अथातःस्वेदाध्यायं व्याख्यास्यामः। इति हस्माह भगवानात्रेयः।

अब स्वेदाध्यायका वर्णन करतेहैं यह भगवान् आत्रेय कहतेहैं ॥

अतःस्वेदाःप्रवक्ष्यन्तेयैर्यथावत् प्रयोजितैः। स्वेदसाध्याःप्रशाम्य न्तिगदावातकफात्मकाः ॥ १ ॥

इसके अनंतर स्वेदोंको कहते हैं जिनके यथावत् प्रयोग करनेसे वात कफके वे रोग शांत होतेहैं जो स्वेदसे साध्य हैं ॥ १ ॥

स्नेहपूर्वंप्रयुक्तेनस्वेदेनावजितेऽनिले । पुरीषमूत्ररेतांसिनसज्जन्ति कथञ्च ॥ २ ॥

स्नेह पूर्वक स्वेदसे जब वायु नष्ट होजाता है तब किसीप्रकार भी मल मूत्र वीर्य आसक्त नहीं होते ॥ २ ॥

शुष्काण्यपिहिकाष्टानिस्नेहस्वेदोपपादनैः । नमयन्तियथान्यायं किंपुनर्जीवतोनरान् ॥ ३ ॥

शुष्ककाष्ठभी स्नेह और स्वेदके करनेसे यथा योग्य नव जातेहैं तो जीवते मनुष्य क्यों नहीं नम्र होंगे ॥ ३ ॥

रोगर्त्तुव्याधितापेक्षोनात्युष्णोऽतिमृदुर्नच । द्रव्यवान्कल्पितोदेशे स्वेदःकार्य्यकरोमतः ॥ ४ ॥

रोग ऋतु व्याधि इनके अनुसार अति उष्ण अति मृदुसे अच्छे देशमें द्रव्योंसे किया स्वेद कार्य कारी कहाहै ॥ ४ ॥

व्याधौशीतेशरीरेचमहान्स्वेदो महाबले। दुर्बलेदुर्बलःस्वेदोमध्यमेमध्यमोहितः ॥ ५ ॥

व्याधि शीत शरीर ये तीनों महा बलवान् होंयतो महान् स्वेद-इनके दुर्बल होनेपर दुर्बल और मध्यममें मध्यम हित होताहै ॥ ५ ॥

वातश्लेष्मणिवातेवाकफेवास्वेद इष्यते। स्निग्धरूक्षस्तथास्निग्धोऽरूक्षश्चाप्युपकल्पितः ॥ ६ ॥

वात श्लेष्ममें वा वातमें वा कफमें वह स्वेद इष्टहै जो स्निग्ध रूक्ष वा स्निग्ध वा अरूक्ष द्रव्योंसे कियाहो ॥ ६ ॥

आमाशयगतेवातेकफेपक्वाशयाश्रिते। रूक्षपूर्वोहितःस्वेदःस्नेहपूर्वस्तथैवच ॥ ७ ॥

आमाशयमें तो वातहो और कफ पक्वाशयमें होयतो रूक्ष पूर्वक और तैसेही स्नेह पूर्वक स्वेद हित होताहै ॥ ७ ॥

वृषणौहृदयंदृष्टीस्वेदयेन्मृदुनैववा। मध्यमंवंक्षणौशेषमङ्गावयवमिष्टतः ॥ ८ ॥

वृषण हृदय दृष्टि इनमें स्वेद मृदु द्रव्यसे करै वंक्षणोंमें मध्यम स्वेद और शेष अंगमें यथेष्ट करै ॥ ८ ॥

सुशुद्धैर्नक्तकैःपिण्डयागोधूमानामथापिवा । पद्मोत्पलपलाशैर्वा स्वेद्यःसंवृत्यचक्षुषी ॥ ९ ॥

शुष्क तिक्तोंसे भलीप्रकार स्वच्छ जीर्ण वस्त्रोंसे वा गेहूंकी पिंडीसे वा पद्म उत्पल पलाशोंसे नेत्रोंको मींचकर स्वेद करावै ॥ ९ ॥

मुक्तावलीभिःशीताभिःशीतलैर्भाजनैरपि। जलार्द्रैर्जलजैर्हस्तैःस्वियतोहृदयंस्पृशेत् ॥ १० ॥

शीतल मोतियोंकी मालाओंसे वा शीतल पात्रोंसे जलसे आर्द्रकमल और

हस्तोंसे स्वेद लेते हुए मनुष्यके हृदयका स्पर्श करे ॥ १० ॥

शीतशूलव्युपरमेस्तम्भगौरवनिग्रहे। सञ्जातेमार्दवेस्वेदेस्वेदनाद्विरतिर्मता ॥ ११ ॥

शीतल स्तंभ गौरव इनकी शांति और नाश होनेपर और स्वेदमें मृदुताके होनेपर स्वेदनसे विराम कहाहै ११

पित्तप्रकोपोमूर्च्छाचशरीरसदनं तृषा । दाहस्वेदाङ्गदौर्बल्यमतिस्निग्धस्यलक्षणम् ॥ १२ ॥

पित्तका प्रकोप और मूर्च्छा शरीरका सदन ( जकडना ) तृषा दाह स्वेद किये अंगोंमें दुर्बलता ये अत्यंत स्विन्नके लक्षणहैं ॥ १२ ॥

उक्तस्तस्याश्रितीयेयोग्रैष्मिकःसर्वशोविधिः। सोऽतिस्विन्नस्यकर्त्तव्योमधुरःस्निग्धशीतलः॥ १३ ॥

उसके आश्रयसे जो ग्रीष्म कालमें संपूर्ण कहीहै वह मधुर स्निग्ध शीतल विधि अति स्विन्नके लिये करनी॥१३॥

कषायमद्यनित्यानांगर्भिण्यारक्तपित्तिनाम् । पित्तिनांसातिसाराणांरूक्षाणांमधुमेहिनाम् ॥ १४ ॥

जो मनुष्य कषाय मदिराको नित्य पीतेहैं गर्भिणी रक्तपित्ती पित्ती अतिसारी रूक्ष मधुमेहीहै ॥ १४ ॥

विदग्धभ्रष्टनाडीनांविषमद्यविकारिणाम् । श्रान्तानांनष्टसंज्ञानां स्थूलानांपित्तमेहिनाम् ॥ १५ ॥

विदग्धसे जिनकी नाडी भ्रष्टहैं विष मद्यका जिनको विकार है जो श्रांतहैं जिनकी संज्ञा नष्ट है जो स्थूलहै जिनको पित्तसे प्रमेह रोग है ॥ १५ ॥

तृष्यतांक्षुधितानाञ्चक्रुद्धानांशोचतामपि । कामल्युदरिणाञ्चैव क्षतानामाढ्यरोगिणाम् ॥ १६ ॥

तृषित और क्षुधितहैं क्रुद्ध और शोचते हुयेहैं–कामला उदर रोगी जोहैं जो क्षतहैं आढ्य रोगीहैं ॥ १६ ॥

दुर्बलातिविशुष्काणामुपक्षीणौजसांतथा । भिषक्तैमिरिकाणाञ्चनस्वेदमवतारयेत् ॥ १७ ॥

दुर्बल अति शुष्कहैं जिनका ओज क्षीणहै–जिनको तिमिर रोगहै इतने मनुष्योंको वैद्य स्वेद न करावे ॥ १७ ॥

प्रतिश्यायेचकासेचहिक्काश्वासेष्वलाघवे। कर्णमण्यांशिरःशूले स्वरभेदेगलग्रहे ॥ १८ ॥

प्रतिश्यायमें कासहिक्का और श्वासमें अलाघवमें–कर्णकी मणि शिरका शूल स्वरभेद गल ग्रह ॥ १८ ॥

अर्दितैकाङ्गसर्वाङ्गपक्षाघातेविनामके । कोष्ठानाहविबन्धेषुशुक्राघातेविजृम्भके॥ १९ ॥

एक अंगमें पीडित और सर्वांग और पक्षके आवातमें विनामकमें कोष्ठ आनाह विबंध शुक्राघात-विजृंभकमें ॥ १९ ॥

पार्श्वपृष्ठकटीकुक्षिसंग्रहेगृध्रसीषु च । मूत्रकृच्छ्रेमहत्वेचमुष्कयो रङ्गमर्दके ॥ २० ॥

पार्श्व पृष्ठ कटि कुक्षी इनके संग्रहमें गृध्रसीमें मूत्रकृच्छ्रमें अंडकोशोंकी वृद्धिमें अंगमर्दमें ॥ २० ॥

पादोरुजानुजङ्घार्त्तिसंग्रहेश्वयथावपि । खल्लीष्वामेषुशीतेचवेपथौ वातकण्टके ॥ २१ ॥

पाद उरु जंघा जानु इनके अत्यंत संग्रहमें श्वयथुमें-खली आम शीत कंप वात कंटक इनमें ॥ २१ ॥

सङ्कोचायामशूलेषुस्तम्भगौरवसुतिषु । सर्वाङ्गेषुविकारेषुस्वेदनं हितमुच्यते ॥ २२ ॥

संकोच आयाम शूलमें-स्तंभ गौरव सुप्तिमें संपूर्ण अंगोंके विकारमें स्वेदन हित कहाहै ॥ २२ ॥

तिलमापकुलत्थाम्लघृततैलामिषौदनैः। पायसैःकृसरैर्मांसैःपिण्ड स्वेदंप्रयोजयेत् ॥ २३ ॥

तिलमाप कुलथी अम्ल तैल मांस ओदन पायस कृसर मांस ये उसको दे जिसको पिंडसे स्वेद करना हो ॥ २३ ॥

गोखरोष्ट्रवराहाश्वशकृद्भिःसतुषैर्यवैः। सिकतापांशुपाषाणकरी पायसपूटकैः ॥ २४ ॥

गौ खर ऊंट वराह अश्व इनका मल और तुषों सहित जौ सिकता पांसु पाषाण शुष्क गोमय लोहेके पुट ॥ २४ ॥

श्लैष्मिकान्स्वेदयेत्पूर्वैर्वातिकान्समुपाचरेत् । द्रव्याण्येतानि शस्यन्तेयथास्वंप्रस्तरेष्वपि ॥ २५ ॥

इनसे कफवालोंको स्वेद करावे और वातरोगियोंकी पहिलेसे चिकित्साकरे-यही द्रव्य यथायोग्य प्रस्तरणोंमेंभी श्रेष्ठ है ॥ २५ ॥

भूगृहेषुचजेन्ताकेषूष्णगर्भगृहेषुच । विधूमाङ्गारतप्तेष्वभ्यक्तःस्विद्यतिनासुखम् ॥ २६ ॥

और भूगृहों ( गर्त ) में जेन्ताकोंमें और उष्ण गर्भके गृहोंमेंभी विधूम अंगारोंसे तपायेहुयोंमें अभ्यंगकर्ता मनुष्य सुखसे स्वेदित होता है ॥ २६ ॥

ग्राम्यानूपौदकंमांसंपयोवस्तशिरस्तथा। वराहमध्यपित्तासृक्स्नेहवत्तिलतण्डुलान् ॥ २७ ॥

ग्रामका अनूपजल मांस दूध भेडका शिर वराहकेमध्य पित्तका रुधिर स्नेहके तिल तंडुल ॥ २७ ॥

इत्येतानिसमुत्क्वाथ्यनाडीस्वेदंप्रयोजयेत् । देशकालविभागज्ञो युक्त्यपेक्षोभिषक्तमः ॥ २८ ॥

इन सबका क्राथ करके नाडी स्वेद को करावे—देशकालके विभागका ज्ञाता युक्तिमान् उत्तम वैद्य ॥ २८ ॥

वारणामृतकैरण्डशिग्रुमूलकसर्षपैः । वासावंशकरञ्जार्कपत्रैरश्मान्तकस्यच ॥ २९ ॥

वारण अमृतके ( गिलोय ) एरंड सहिंजना सरसों वासा तुलसी वंश करंज अर्कपत्र अश्मांतक ( बहेडा ) ॥२९॥

शोभाञ्जनकशैरीयमालतीसुरसार्जकैः । पत्रैरुत्क्काथ्यसलिलंनाडीस्वेदंप्रयोजयेत् ॥ ३० ॥

सौभांजन कसेरु मालती सुरसा अर्जक इनके पत्तोंके जलको पकाकर नाड़ी स्वेदको करावै ॥ ३० ॥

भूतीकपञ्चमूलाभ्यांसुरयादधिमस्तुना॥पत्रैरम्लैश्चसस्नेहैर्नाडीस्वेदंप्रयोजयेत् ॥ ३१ ॥

भूतीक पंचमूलोंसे सुरासे दधिके मस्तुसे और स्नेहसहित अम्लके पत्तोंसे नाडीस्वेदको करावै ॥ ३१ ॥

एतएवचनिर्य्यूहाःप्रयोज्याजालकोष्ठके । स्वेदनार्थंघृतक्षीरतैलकोष्ठांश्चकारयेत् ॥ ३२ ॥

यही निर्यूह जालकोष्ठमें प्रयोग करने स्वेदनके लिये घृत दूध तैल इनके कोष्ठ बनवावै ॥ ३२ ॥

गोधूमशकलैश्चूर्णैर्यवानामम्लसंयुतैः । सस्नेहकिण्वलवणैरुपनाहःप्रशस्यते ॥ ३३ ॥

गेहूंके टुकडोंसे और अम्लसे मिले जौके चूर्णोंसे स्नेह सहित किराव (मदिराका बीज द्रव्य) लवण इनसे उपनाह (लेप वा बंधन) उत्तम होताहै ॥ ३३ ॥

गन्धैःसुरायाःकिण्वेनजीवन्त्याशतपुष्पया । उमयाकुष्ठतैलाभ्यां युक्तयाचोपनाहयेत् ॥ ३४ ॥

गंधोंसे सुराके कीटसे जीवंती ( हरड़े ) सौंफ उमा ( हलदी वा अलसी ) कूट तैल मिलाकर उपनाह करै ॥ ३४ ॥

चर्मभिश्चोपनद्धव्यःसलोमभिरपूतिभिः । उष्णवीर्य्यैरलाभेतुकौशेयाविकशाटकैः ॥ ३५ ॥

और लोमसहित अपवित्र चर्मोंसेभी उपनाह करावै—वह न मिलैतो कौशेय ( रेशम ) और ऊनकी शाडीसे करै ३५

रात्रौबद्धंदिवामुञ्चेत्मुञ्चेद्रात्रौदिवाकृतम् । विदाहपरिहारार्थं स्यात्प्रकर्षस्तुशीतले ॥ ३६ ॥

रात्रिमें बँधे हुयेको दिनमें खोल दे और दिनमें कियेको रात्रिमें खोल दे—विदाहके दूर करनेके लिये शीतलमें प्रकर्ष करै अर्थात् अधिक सेवन करै ॥ ३६ ॥

सङ्करःप्रस्तरोनाडीपरिषेकोऽवगा

हनम् । जेन्ताकोश्मघनःकर्पुकुटीभूःकुम्भिकैवच ॥ ३७ ॥

शंकर, प्रस्तर, नाडी स्वेद—परिसेक, अवगाहन, जेंताक, पत्थर घन, कर्प, कुटी, भू, कुंभिका ॥ ३७ ॥

कूपोहोलाकइत्येतेस्वेदयन्तित्रयोदश । तान्यथावत्प्रवक्ष्यामिसर्वानेवानुपूर्वशः। इति॥३८॥

कूप, होलाक, ये तेरह स्वेद करातेहैं इन सबको यथार्थ रीतिसे क्रम पूर्वक कहताहूं—इति ॥ ३८ ॥

तत्रवस्त्रान्तरितैरवस्त्रान्तरितैर्वापिण्डैर्यथोक्तैरुपस्वेदनंशङ्करस्वेदइतिविद्यात् ॥ ३९ ॥

ऊनमें वस्त्रके भीतर किये हों वा न किये हों ऐसे पूर्वोक्त पिंडोंसे जो उपस्वेदन वह शंकरस्वेद जानना ॥ ३९ ॥

शूकशमीधान्यपुलाकानांवेशवारायसकृशरोत्कारिकादीनांवाप्रस्तरेकौशेयाविकोत्तरप्रच्छदेपञ्चाङ्गुलोरुबुकार्कपत्रप्रच्छदेवास्वभ्यक्तसर्वगात्रस्यशयानस्योपरिस्वेदनंप्रस्तरस्वेदइतिविद्यात् ४०

शूक शमी धान्य पुलाक इनके वा वेशवार लोहा कृशर उत्कारिका आदिके ऐसे विस्तरपर जो रेशम उनसे ढका हो वा पंचांगुल रुबुक अर्कके पत्ते इनसे ढका हो उसपर सब गात्रमें अभ्यंग कराकर शयन कर्ताके ऊपर जो स्वेदन वह प्रस्तरस्वेद जानना ॥ ४० ॥

स्वेदनद्रव्याणांपुनर्मूलफलपत्रभङ्गादीनां मृगशकुनपिशितशिरःस्पदादीनामुष्णस्वभावानांवायथार्हमम्ललवणस्नेहोपसंहितानांमूत्रक्षीरादीनांवाकुम्भ्यांबाष्पमनुद्वमन्त्यामुत्क्वथितानांनाड्याशरेषीकावंशदलकरञ्जार्कपत्रान्यतमकृतयागजाग्रहस्तसंस्थानयाव्यामदीर्घयाव्यामार्द्धदीर्घयावाव्यामचतुर्भागाष्टभागमूलाग्रपरिणाहस्रोतसासर्वतोवातहरपत्रसंवृतच्छिद्रयाद्विस्त्रिर्वाविनामितयावातहरसिद्धस्नेहाभ्यक्तगात्रोबाष्पमपहरेत् । बाष्पोह्यनूर्द्धगामीविहलचण्डवेगस्त्वचमविदहन् सुखंस्वेदयतीतिनाडीस्वेदः ॥ ४१ ॥

स्वेदनके जो मूल फल पत्र भंग आदि द्रव्य हैं वा मृगपक्षी मांस शिरस्पद आदि जो उष्णस्वभाव हैं जो यथायोग्य अम्ल लवण स्नेहसे युक्त हैं उन मूत्र दूध आदिकोंको ऐसी कुंभीमें क्वथित करै जिसमेंसे वाष्प न निकले और शर ईषीका वंशदल करंजअर्कपत्र इनमेंसे किसीएककी बनाई ऐसी नाडीसे जो हाथीकी सूंडकी

बराबरहो और व्यामभर लंबीहो वा व्यामार्द्धलंबीहो व्यामके चतुर्भागका जिसका मूलहो मूलाग्रके प्रमाणका जिसमें स्रोत ( छिद्र ) हों और जिसका छिद्र चारों तरफसे वातके नाशकपत्रोंसे ढकाहो जो दो वा तीन वार नवाई हो उस नाडीसे ऐसे स्नेहसे गात्रमें अभ्यंग करके जो वातनाशक प्रसिद्धहों वाष्पको ग्रहण करै-वह वाष्प ऊपरको न जाकर नष्ट चंड वेग ( शनैः ) त्वचाको नहीं दग्ध करता हुआ सुखसे स्वेद करता है यह नाडीस्वेद है ॥ ४१ ॥

वातिकोत्तरवातिकानांपुनर्मूलादीनामुत्क्राथैःसुखोष्णैःकुम्भीर्वापुलिकाःप्रनाडीर्वापूरयित्वायथार्हसिद्धस्नेहाभ्यक्तगात्रंवस्त्रावच्छन्नंपरिषेचयेदितिपरिषेकः॥४२॥

जो वातिकहैं वा अधिक वातिकहैं उन मूल आदिकोंके सुखोष्ण क्राथोंसे कुंभी वायुलिका वा प्रनाडी इन पात्रोंको पूर्ण करके यथोक्त सिद्ध स्नेहसे अभ्यक्त गात्रको वस्त्रोंसे ढककर सेचन करावै यह परिषेकहै ॥ ४२ ॥

वातहरोत्क्राथक्षीरतैलघृतपिशितरसोष्णसलिलकोष्ठकावनाहस्तु यथोक्तएवावगाहः ॥ ४३ ॥

और वात हारी क्राथ किये दूध-तेल घी मांस-रसोष्णजल-इनके कोष्ठकमें जो स्नान वह यथार्थ अवगाहहै४३

अथजेन्ताकंचिकीर्षुर्भूमिंपरीक्षेत । तत्रपूर्वस्यांदिश्युत्तरस्यांवा गुणवतिप्रशस्तेभूमिभागेकृष्णमृत्तिकेसुवर्णमृत्तिकेवापरीवापपुष्करिण्यादीनांजलाशयानामन्यतमस्यकूलेदक्षिणेपश्चिमेवासूपतीर्थसमसुविभक्तभूमिभागेसप्ताष्टौवा अरत्नीमुपक्रम्योदकात्प्राङ्मुखमुदङ्मुखंवाभिमुखतीर्थंकूटागारं कारयेत् ॥ ४४ ॥

इसके अनन्तर जेन्ताक स्वेदको चाहता हुआ मनुष्य भूमिकी परीक्षा करै उसमें पूर्व वा उत्तर दिशामें वर्तमान गुणवाले श्रेष्ठकाली व सुवर्णकी मट्टीकि भूभागमें और परीवाप पुष्करणी आदि जल स्थानोंमें किसी एकके कूलपर दक्षिण व पश्चिमके सुन्दर उप तीर्थपर सम विभाग किये भूमिभागमें जलसे सात व आठ अरत्नी ( हाथ ) भर दर पर पूर्वाभिमुख वा उत्तराभिमुखका तीर्थके सन्मुख कूटागार अर्थात् गुप्त घेर बनवावै॥४४॥

उत्सेधविस्तारतःपरमरत्नीहिषोडशसमन्तात्सुवृत्तंमृत्कर्म्मसम्पन्नमनेकवातायनम् । अस्यकूटागारस्यान्तःसमन्ततोभित्तिमरत्नीविस्तारोत्सेधांपिण्डिकांकारयेत्कपाटवर्जम् । मध्येचास्यकूटागा

रस्यचतुष्किष्कुमात्रपुरुषप्रमाणं मृण्मयंकन्दुसंस्थानंबहुसूक्ष्मच्छिद्रमङ्गारकोष्ठकान्तंसपिधानंकारयेत् ॥ ४५ ॥

उँचाईके विस्तारसे अधिकसे अधिक सोलह हाथभर गोल मिट्टीके ऐसे पर कोठेसे युक्त हो जिसमें अनेकझरोंखे होंय इसकूटागारकेभीतर चारोंतरफ हाथभर ऊंची भींतकी पिंडी बनवावे उसमें किवाड़ न लगवावे और इस कूटागारके मध्यमें चार किष्कुमात्र पुरुषके प्रमाणका मिट्टीका कन्दके आकारका जिसमें बहुत छिद्रहों और ऐसे जलको ढकने सहित अगारकोष्ठको बनवावे ४५

तत्रखादिराणामाश्वकर्णादीनां वाकाष्ठानांपूरयित्वाप्रदीपयेत् । सयदाजानीयात्साधुदग्धानिकाष्ठानिगतधूमानिअवतप्तञ्चकेवलमग्निनातदग्निगृहंस्वेदयोग्येनचोष्मणायुक्तमिति ॥ ४६ ॥

उसमें खैर वच अश्वकर्ण आदि पवित्र काष्ठोंको भरकर अग्नि लगादे जब उसको ऐसा जानले कि काष्ठ भली प्रकार जल चुके और धूम नहीं रहा वह अग्निका घर केवल अग्निसे तप्त है और स्वेदके योग्य उष्णसे युक्तहै ॥४६

तत्रैनंपुरुषंवातहराभ्यक्तगात्रंवस्त्रावच्छन्नंप्रवेशयेत्प्रवेशयंश्चैनमनुशिष्यात् । सौम्यप्रविशकल्याणायारोग्यायचेति । प्रविश्यचैनांपिण्डिकामधिरुह्यपार्श्वापरपार्श्वाभ्यांयथासुखंशयीथाःनचत्वयास्वेदमूर्च्छापरीतेनापिसतापिण्डिकैषाविमोक्तव्यात्माआप्राणोच्छासात् । भ्रश्यमानोह्यतःपिण्डिकावकाशाद्द्वारमनधिगच्छन्स्वेदमूर्च्छापरीततयासद्यःप्राणान्जह्याः ॥ ४७ ॥

तब उसमें इस पुरुषको वातहारी अभ्यंगको कराकर और वस्त्रोंसे ढककर प्रवेश करावे और प्रवेश कराता हुआ इसको यह शिक्षा दे कि हे सौम्य कल्याण और आरोग्यके लिये इस घरमें प्रवेश कर और प्रविष्ट होकर इस पिंडीपर बैठ कर सुखपूर्वक दोनों पार्श्वोंमें शयनकर और स्वेदकी मूर्च्छा होनेपरभी प्राणोंके स्वास आने पर्यंत यह पिंडका न छोडनी क्योंकि इस पिंडिकाके स्थानसे भ्रष्ट हुआ यदि दूर पर न जायगा तो स्वेदकी मूर्च्छासे युक्त होनेसे शीघ्रही प्राणोंको त्याग देगा ॥ ४७ ॥

तस्मात्पिण्डिकामेनांनकथञ्चनमुञ्चेथाःत्वंयदाजानीयाःविगताभिष्यन्दमात्मानंसम्यक्प्रस्रुतस्वेदपिच्छंसर्वस्रोतोविमुक्तंलघुभूत

मपगतविबन्धस्तम्भसुप्तिवेदनागौरवमिति । ततस्तांपिण्डिकामनुसरन्द्वारंप्रपद्येथाः । निष्क्रम्यच नसहसाचक्षुषोःपरिपालनार्थंशीतोदकमुपस्पृशेथाः । अपगतसन्तापक्लमस्तुमुहूर्त्तात्सुखोष्णेनवारिणायथान्यायंपरिषिक्तोऽश्नीया इतिजेन्ताकस्स्वेदः ॥ ४८ ॥

तिससे इस पिंडिकाको कदाचित् न छोडिये और जब तू अपने देहको ऐसा जाने कि स्वेद नहींहै और स्वेदका जल झर चुके किसी स्रोतमें नरहै और देह लघु होजाय और विबंध स्तंभ सुप्ति वेदना गौरव ये नष्ट होजांय फिर उस पिंडिकाका अनुसरण करताहुआ द्वारमें प्राप्त होजाइयो और निकस कर चक्षुओंकी रक्षाके लिये शीघ्रही शीतल जलका स्पर्श न करियो और जब संतापका खेद दूर होजाय तब मुहूर्तके अनंतर सुखोष्ण जलसे यथा योग्य सेचन करके स्नान करियो यह जेंताकस्वेदहै ॥ ४८ ॥

शयानस्यप्रमाणेनघनामश्ममयींशिलाम् । तापयित्वामारुतघ्नैर्दारुभिःसंप्रदीपितैः ॥ ४९ ॥

प्रमाणसे शयन करते हुये मनुष्यको पत्थरकी घनशिला को वात नाशक जलते हुये काष्ठोंसे तैयारकर ॥ ४९ ॥

व्यपोह्यसर्वानङ्गारान्प्रोक्ष्यचैवोष्णवारिणा।तांशिलामथकुर्वीतकौपेयाविकसंस्तराम् ॥ ५० ॥

सब अंगोंको छोडकर उष्ण जलसे छिडककर उस शिला पर रेशम ऊनका विस्तरकरके ॥ ५० ॥

तस्यांस्वभ्यक्तसर्वाङ्गःशयानःस्विद्यतेसुखम् । रौरवाजिनकौपेयप्रावाराद्यैस्सुसंवृतः ॥ ५१ ॥

उस पर सब अंगोंमें अभ्यंग करके शयन करै तौ सुखसे स्वेदको प्राप्त होताहै और उस समय रुरुमृगका चर्म रेशम प्रावार इनसे आच्छादित रहै ५१॥

इत्युक्तोऽश्मघनस्वेदःकर्पूस्वेदःप्रवक्ष्यते । खानयेच्छयनस्याधः कर्पूस्थानविभागवित् ॥ ५२ ॥

यह अश्म घन स्वेदकहा अब कर्पूस्वेदको कहते हैं कि स्थानके विभागका ज्ञाता शयन करते हुयेके नीचे कर्पू(गढा) खुदवावे ॥ ५२ ॥

दीप्तैरधूमैरङ्गारैस्तांकर्पूंपूरयेत्ततः। तस्यामुपरिशय्यायांस्वपन्स्विद्यतिनासुखम् ॥ ५३ ॥

जलतेहुये निर्धूम अंगारोंसे उस कर्पूको भरदे उसके ऊपर शय्यापर सोताहुआ मनुष्य सुखसे स्वेदको प्राप्त होताहै ॥ ५३ ॥

अनत्युत्सेधविस्तारांवृत्ताकारा

मलोचनाम् । घनभित्तिंकुटींकृ
त्वाकुष्ठाद्यैःसम्प्रलेपयेत् ॥ ५४ ॥

और जिसका अत्यंत ऊंचा विस्तार नहो गोल आकारहो जिसमें झरोखा नहो जिसकी भित्ति सघन हो ऐसी कुटी बनाकर त्रिकुटाआदिसे लेपन करा दे ५४

कुटीमध्येभिषक्शय्यांस्वास्तीर्णां
श्चोपकल्पयेत् । प्रावाराजिन
कौशेयकुत्थकम्बलगोलकैः ५५॥

और कुटीके मध्यमें सुंदर बिछौना जिसका ऐसी शय्याको बिछादे जो शय्या प्रावार मृगछाला रेशमीवस्त्र कुत्थकंबल गोलक इनसे युक्तहो ॥ ५५ ॥

हसन्तिकाभिरङ्गारपूर्णाभिस्ता
श्चसर्वशः । परिवार्य्यान्तरारोहे
दभ्यक्तःस्विद्यतेसुखम् ॥ ५६ ॥

और शय्याके चारों तरफ अंगारोंसे पूर्ण अँगीठी रखदे अभ्यंग करके उस शय्यापर स्थित मनुष्य सुख स्वेदको प्राप्त होताहै ॥ ५६ ॥

यएवाश्मघनस्वेदविधिर्भूमौसएवतु।
प्रशस्तायांनिवातायांसमायामुप
दिश्यते ॥ ५७ ॥

जो अश्म घन स्वेदकी विधिहै वही स्वेदकी विधि प्रशस्त और पवन रहित समान भूमिमें कहतेहैं ॥ ५७ ॥

कुम्भींवातहरक्वाथपूर्णांभूमौनिखा
तयेत् । अर्द्धभागंत्रिभागंवाशय
नंतत्रचोपरि ॥ ५८ ॥

वातके नाशके द्रव्योंके काथसे पूर्ण कुंभीको भूमिमें गाडदे उसके ऊपर अर्द्ध भाग वा त्रिभागपर शय्याको स्थापन कर दे ॥ ५८ ॥

स्थापयेदासनंवापिनातिसान्द्रप
रिच्छदम् । अथकुम्भ्यांसुसन्त
प्तान्प्रक्षिपेदयसोगुडान् ॥ ५९ ॥

वा ऐसा आसन रखदे जिसका बिछौना अत्यंत गीला न हो फिर कुंभीमें भली प्रकार तपाकर लोहा और गुडको पत्थरोंको डालदे ॥ ५९ ॥

पाषाणान्वोष्मणातेनतत्स्थःस्वि
द्यतिनासुखम् । सुसंवृताङ्गस्स्व
भ्यङ्गःस्नेहैरनिलनाशनैः ॥ ६० ॥

उस शय्यापर स्थित मनुष्य सुखसे स्वेदको प्राप्त होताहै और वह मनुष्य वातनाशक स्नेहोंसे अभ्यंग करै और अंगोंको भलीप्रकार ढककर बैठे ॥ ६० ॥

कूपंशयनविस्तारंद्विगुणञ्चापिवे
धतः । देशेनिवातेशस्तेचकुर्य्या
दन्तःसुमार्जितम् ॥ ६१ ॥

शय्याके विस्तारका वा वेधसे द्विगुण कूप वातरहित सुंदर देशमें भीतरसे मार्जन सहित बनवावै ॥ ६१ ॥

हस्त्यश्वगोखरोष्ट्राणांकरीषैर्दग्ध
पूरिते । स्ववच्छन्नःससंस्तीर्णेऽ
भ्यक्तस्स्विद्यतिनासुखम् ॥ ६२ ॥

हाथी अश्व गौ खर ऊंट इनके जले

हुये करीषोंसे पूर्ण कूपमें भली प्रकार बिछोना करके गात्रोंको वस्त्रोंसे ढककर अभ्यंग करनेसे मनुष्य सुखसे स्वेदको प्राप्त होताहै ॥ ६२ ॥

धीतिकान्तुकरीषाणांयथोक्तानां प्रदीपयेत् । शयनान्तःप्रमाणेन शय्यामुपरितत्रच ॥ ६३ ॥

पूर्वोक्त करीषोंको धीतिका ( ढेरी ) को शय्याके भीतर ले प्रमाणसे जलावै वह जब भली प्रकार जलजाय और विधूम होजाय तब उसके ऊपर शय्याको बिछावै ॥ ६३ ॥

सुदग्धायांविधूमायांयथोक्तामुप कल्पयेत् । स्ववच्छन्नःस्वपंस्त त्राभ्यक्तःस्विद्यतिनासुखम् ६४ ॥

भली प्रकार गात्रको ढककर अभ्यंग करके उस शय्यापर सोताहुआ मनुष्य सुखसे स्वेदको प्राप्त होता है ॥ ६४ ॥

होलाकस्वेदइत्येपसुखःप्रोक्तोमह र्षिणेति । इतित्रयोदशविधःस्वे दोऽग्निगुणसंश्रयः ॥ ६५ ॥

यह सुखदायी होलाकस्वेद महर्षिने कहाहै यह अग्निके गुणोंके आश्रयसे तेरह प्रकारका स्वेद है ॥ ६५ ॥

व्यायामउष्णसदनंगुरुप्रावरणंक्षु धा । बहुपानंभयक्रोधावुपनाहा हवातपाः ॥ ६६ ॥

और व्यायाम उष्ण स्थान भारी प्रावरण क्षुधा अधिकपान भय क्रोध उपनाह संग्राम आतप ॥ ६६ ॥

स्वेदयन्तिदशैतानिनरंमग्निगुणादृ ते । इत्युक्तोद्विविधःस्वेदःसंयुक्तो ऽग्निगुणैर्नच ॥ ६७ ॥

ये दश अग्निगुणोंके विनाभी मनुष्यको स्वेदसे युक्त करते हैं अग्निके गुणोंसे युक्त और अयुक्त यह दो प्रकारका स्वेद कहा ॥ ६७ ॥

एकाङ्गसर्वाङ्गगतःस्निग्धोरूक्षस्त थैवच । इत्येतत्त्रिविधंद्वन्द्वंस्वे दमुद्दिश्यकीर्तितम् ॥ ६८ ॥

एक अंगमें वा सर्वांगमें स्निग्ध और रूक्ष यह दो प्रकारका द्वंद्व स्वेदका कहाहै ॥ ६८ ॥

स्निग्धःस्वेदैरुपक्रम्यःस्विन्नःप थ्याशनोभवेत् । तदहःस्विन्नगा त्रस्तुव्यायामंवर्जयेन्नरइति॥६९।

स्निग्ध स्वेदोंसे युक्त होकर स्विन्न मनुष्य पथ्य भोजन करके सुखी होताहै स्वेदको प्राप्त हुआ मनुष्य उसदिन व्यायामको वर्ज दे इति ॥ ६९ ॥

तत्र श्लोकाः ।

स्वेदोयथाकार्यकरोहितोयेभ्यश्च यद्विधः ।यत्रदेशेयथायोग्योदेशो रक्ष्यश्चयोयथा ॥ ७० ॥

इसमें ये श्लोकहैं जैसे स्वेद कार्यकारी होताहै जिनसे और जैसा हितहै जिस देशमें जैसा योग्य है जो देश जैसे रक्षाके योग्यहै ॥ ७० ॥

स्विन्नातिस्विन्नरूपाणितथातिस्विन्नभेषजम्। अस्वेद्याःस्वेदयोग्याश्चस्वेदद्रव्याणिकल्पना ॥ ७१ ॥

स्विन्न अतिस्विन्नकेरूप और अति स्विन्नकी औषध स्वेदके अयोग्य और स्वेद योग्य स्वेदके द्रव्योंकी कल्पना ७१

त्रयोदशविधःस्वेदोविनादशविधोऽग्निना । संग्रहेणचषट्स्वेदाःस्वेदाध्यायेनिदर्शिताः ॥ ७२ ॥

और संग्रहसे तेरह प्रकारके स्वेद और अग्निके विना दश प्रकारका स्वेद और संग्रहसे छःप्रकारका स्वेद स्वेदाध्यायमें दिखायेहैं ॥ ७२ ॥

स्वेदाधिकारेयद्वाच्यमुक्तमेतन्महर्षिणा । शिष्यैस्तुप्रतिपत्तव्यमुपदेष्टापुनर्वसुरिति ॥ ७३ ॥

अग्नीत्यादि ॥ स्वेदाध्यायःसमाप्तः ।

ये सब स्वेदाधिकारमें कहने योग्य महर्षि ने कहेहैं और शिष्योंको जानने चाहिये सबके उपदेष्टा पुनर्वसुहैं ॥७३॥

इति अग्नीत्यादि स्वेदाध्यायः समाप्तः ॥ १४॥

## पञ्चदशोऽध्यायः ।

अथातउपकल्पनीयमध्यायंव्याख्यास्यामः । इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर उपकल्पनीय अध्यायका वर्णन करतेहैं यह भगवान् आत्रेय कहतेहैं

इहखलुराजानंराजमात्रमन्यंवा विपुलद्रव्यंसंभृतसम्भारंवमनंविरेचनंवापाययितुकामेनभिषजा प्रागेवौषधपानात्सम्भाराउपकल्पनीयाभवन्ति । सम्यक्चैव हिगच्छत्यौषधेप्रतिभोगार्थाःव्यापन्नेचौषधेव्यापदःपरिसंख्याय प्रतीकारार्थाः । नहिसन्निकृष्टे कालेप्रादुर्भूतायामापदिसत्यपि क्रयाक्रयेसुकरमाशुसम्भरणमौषधानांयथावदित्येवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच ॥ १ ॥

कि यहां निश्चयसे राजाको नामके राजाको वा अधिक धनाढ्य अन्य संभारवान् को वमन वा विरेचनके द्रव्य पिलानेके अभिलाषी वैद्यको औषधके पीनेसे पहिलेही सामग्रियोंका संचय करना चाहिये जो संभार भली प्रकार औषधके पेटमें जानेसे प्रतिभोगके अर्थ होते हैं और औषधके पचनेपर आपत्तिका ज्ञान होनेसे विशेषकर आपत्तिके निवारक होते हैं अर्थात् चिकित्साके अर्थोंको संपादन करते हैं क्योंकि समीपके कालमें

आपत्तिके प्रकट होनेपर क्रय अक्रयके होनेपरभी शीघ्रही औषधोंका संभरण ( संचय ) यथायोग्य सुकर नहीं होता इस प्रकार कहते हुये भगवान् आत्रेयको अग्निवेश बोले कि ॥ १ ॥

ननुभगवन्नादावेवज्ञानवतातथा प्रतिविधातव्यंयथाप्रतिविहितेसि द्धचेदेवौषधमेकान्तेन । सम्यक् प्रयोगनिमित्ताहिसर्वकर्मणांसि द्धिरिष्टाव्यापच्चासम्यक्प्रयोगनि मित्ता । अथसम्यगसम्यक्चस मारब्धंकर्मसिद्धचतिव्यापद्यतेवा नियमेन । तुल्यंभवतिज्ञानमज्ञा नेनेति ॥ २ ॥

हे भगवन् पहिलेही ज्ञानवान् भिषक् तिस प्रकार चिकित्साको करै जिस प्रकार करनेसे निश्चयसे औषध सिद्धही हो क्योंकि संपूर्ण कर्मोंकी सिद्धि भली प्रकार प्रयोगके निमित्तसे इष्ट है और आपत्ति ( रोग ) असम्यक् प्रयोगसे होती है और सम्यक् असम्यक् रीतिसे प्रारंभ किया कर्म नियमसे सिद्धि अ-सिद्धिको क्रमसे प्राप्त होताहै क्योंकि ज्ञान अज्ञानके तुल्य होता है ॥ २ ॥

तमुवाचभगवानात्रेयः । शक्यंत थाप्रतिविधातुमस्माभिरस्मद्विधै र्वाप्यग्निवेषयथाप्रतिविहितेसि द्धचेदेवौषधमेकान्तेनतच्चप्रयोगसौ ष्ठवमुपदेष्टुंयथावन्नहिकश्चिदस्ति। यएतदेवमुपदिष्टमुपधारयितुमुत् सहेत ॥ ३ ॥

उस अग्निवेशको भगवान् आत्रेय बोले कि-हे अग्निवेश तिस प्रकार करनेको हम वा हमारी तुल्य अन्य समर्थहैं कि जैसे कियेसे नियमसे औषध अवश्य सिद्धही हो उस प्रयोगकी सुष्ठुताका उपदेश यथार्थ करनेको कोई नहींहै कि जो इसके धारण करनेको समर्थ यह औषध इस प्रकारसे हमको उपदेश किईहै ॥ ३ ॥

उपधार्य्य वा तथाप्रतिपत्तुंप्रयोक्तुं वा । सूक्ष्माणिहिदेशभेषजदेश कालबलशरीराहारसात्म्यसत्वप्र कृतिवयसामवस्थान्तराणि ४

और सुनकर उस प्रकारके जाननेको वा प्रयोग करनेको दीहै-क्योंकि दोष भेषज देशकाल बल शरीर आहार सात्म्य सत्व प्रकृति आयु इनकी भिन्न२अवस्था अति सूक्ष्महैं ॥ ४ ॥

यान्यनुचिन्त्यमानानिविमलवि पुलबुद्धेरपिबुद्धिमाकुलीकुर्य्युः किंपुनरल्पबुद्धेः ॥ ५ ॥

जो अनुचिंतन कियेभी निर्मल अधिक बुद्धिमान् की बुद्धिकोभी व्याकुलकर देतेहैं अल्प बुद्धिकी बुद्धिको तो व्याकुल क यों न करेंगे ॥ ५ ॥

तस्माद्वुभयमेतद्यथावदुपदेक्ष्यामः । सम्यक्प्रयोगश्चौषधानां व्यापन्नानाञ्चव्यापत्साधनानिसिद्धिषूत्तरकालम् । इदानींतावत् संभारान्विविधानपिसमासेनोपदेक्ष्यामः ॥ ६ ॥ तद्यथा ॥

तिससे इन दोनोंका यथार्थ उपदेश करेंगे और औषधोंके भली प्रकार प्रयोगको और व्यापन्नोंकी व्यापत्तिके साधनोंको सिद्धियोंको उत्तरकालमें कहेंगे अब तो प्रथम अनेक प्रकारके संभारोंको संक्षेपसे कहतेहैं ॥ ६ ॥

दृढंनिवातंप्रवातैकदेशंसुखप्रविचारमनुपत्यकंधूमातपरजसामनभिगमनीयमनिष्टानाञ्चशब्दस्पर्शरसरूपगन्धानांसोपानोदूखलमुसलवर्चःस्थानस्नानभूमिमहानसोपेतंवास्तुविद्याकुशलःप्रशस्तंगृहमेवतावत्पूर्वमुपकल्पयेत् ॥ ७ ॥

वे ऐसेहैं कि-दृढ वात रहित प्रवातका एकदेश सुखसे विचरने योग्य पर्वतके समीप न हो धूम आतप रज ये जिसमें न जाते हों और अनिष्ट शब्द स्पर्श रस रूप गंध जिसमें नहों-जिसमें सोपान( सीढी ) ऊंचा ऊखल मुसल मलस्थान स्नान भूमि महानस ये सब होंय वास्तु विद्यामें कुशल मनुष्य प्रथम श्रेष्ठ ग्रहकीही सिद्धि करै ॥ ७ ॥

ततःशीलशौचाचारानुरागदाक्ष्यप्रादक्षिण्योपपन्नानुपचारकुशलान्सर्वकर्मसुपर्य्यवदातान्सूपौदनपाचकस्नापकसंवाहकोत्थापकसंवेशकौषधपेषकांश्चपरिचारकान्सर्वकर्मस्वप्रतिकूलान्तथागीतवादित्रोल्लापकश्लोकगाथाख्यायिकेतिहासपुराणकुशलानभिप्रायज्ञनानुमतांश्चदेशकालविदःपरिषद्यांश्च । तथालावकपिञ्जलशशहरिणैणकालपुच्छकमृगमातृकोरभ्रान् ॥ ८ ॥

फिर शील शौच आचार-अनुराग चतुरता-श्रेष्ठता इनसे युक्त सब कुशल कर्मोंमें शुद्ध; द्विदला ओदनके पाचक स्नापक संवाहक उत्थापक संवेशक अर्थात् न्हाने उठाने दबाने और सुलाने वाले और औषधियोंके पीसनेवाले सब कर्मोंमें अनुकूल सेवकोंको और गीत वादित्र उल्लापक श्लोक गाथा आख्यायिका इतिहास पुराण इनमें कुशल अभिप्रायके जाननेवाले और अनुमत देश कालके ज्ञाता सभासदोंको और लाव कपिंजल शश हरिण एण कालपुच्छ मृग मातृक उरभ्र इनको ॥ ८ ॥

गांदोग्ध्रींशीलवतीमनातुरांजीवद्वत्सांसुप्रतिविहिततृणशरणपानी

याम् । पात्र्याचमनीयोदकोष्ठम णिकघटपिठरपर्य्योगकुम्भीकुम्भ कुण्डशरावदर्वीकटोदश्चनपरिपच नमन्थानचर्म्मचेलसूत्रकार्पासो र्णादीनिचशयनासनादीनिचोपन्य स्तभृङ्गारप्रतिग्रहाणिसुप्रयुक्ता स्तरणोत्तरप्रच्छदोपधानानिस्वा पाश्रयाणिसंवेशनस्नेहस्वेदाभ्यङ्ग प्रदेहपरिषेकानुलेपनवमनविरेच नास्थापनानुवासनशिरोविरेचन मूत्रोचारकर्मणामुपचारसुखानि सुप्रक्षालितोपधानाश्चसुश्लक्ष्णख रमध्यमादृषदःशस्त्राणिचोपकर णार्थानि । धूमनेत्रंबचोस्तिनेत्र ञ्चोत्तरबस्तिकञ्च । कुशहस्तक ञ्चतूलाञ्चमानभाण्डञ्चघृततैलव सामज्जक्षौद्रफाणितलवणेन्धनोद कमधुसीधुसुरासौवीरकतुषोदकमै रेयमेदकदधिदधिमण्डोदस्विद्धा न्यम्लमूत्राणिच ॥ ९ ॥

और दूध देती सुशील, अरोगिन जीवितवत्सा ऐसी गौरक्खे जिसके तृण स्थान, जल, उत्तम होंय, और पात्र आचमनी; जल, कोष्ठ, मणि, घट, पिठर कुम्भी; कुम्भ; कुण्ड; शराव वदनी, (कलछी कट, उदंचन परिपचन मन्थान चर्म वस्त्र कार्पास ऊर्णा आदिको और ऐसे शय्या आसन आदि होंय जिनमें शृंगार की सामग्री होय और जिनमें उत्तम आस्तरण प्रच्छादन उपधान होंय और शयनके योग्य होय और शयन स्नेह स्वेद अभ्यंग प्रदेह परिषेक अनुलेपन वमन विरेचन अनुवासन शिरका विरेचन मूत्रोचार इन कर्मोंके उपचारका जिनमें सुख होय और भली प्रकार धुलेहैं उपधान जिनके, और चिकने और मध्यमें कठोर पत्थरोंको और प्रकार शस्त्रोंको और धूमनेत्र बस्तीनेत्र और उत्तरबस्तीनेत्र और कुशहस्तको और तुला और मान भांडको और घी, तैल– बसा– मज्जा– शहत– फाणित–लवण– इन्धन–जल–मधु, सीधु–सुरा–बेर–तुसोदक मैरेय– मेदक– दधि– दधिमण्ड– तक्र–अम्ल–मूत्र इनको ॥ ९ ॥

तथाशालिषष्टिकमुद्गमाषयवति लकुलत्थबदरमृद्वीकाश्मर्य्यपरू षाभयामलकविभीतकानिनाना विधानिचस्नेहस्वेदोपकरणानि द्रव्याणितथैवोर्द्ध्वहरानुलोमिको भयभाञ्जिसंग्रहणीयदीपनीयपा चनीयोपशमनीयवातहराणि समाख्यातानिचौषधानियच्चान्य दपिकिञ्चिद्व्यापदःपरिसंख्यायो पकरणंविद्यात् । यच्चप्रतिभोगा र्थंतत्तदुपकल्पयेत् ॥ १० ॥

. और तिसीप्रकार चावल–सांठी–मूंग उड़द–जौ–कुलथी–तिल–बेर–मुनक्का–अस्मरी–अपरुषा–(फालसा)हरडे–बहेडे आवले–इनको और नानाप्रकारके स्नेह और स्वेदके उपकारी द्रव्योंको और तैसेही उर्द्धहर आनुलोमिक और उभय मुख–संग्रहणीय दीपनीय पाचनीय उपशमनीय वातहर जो औषधकहीहैं और जो अन्यभी किंचित् आपत्तिकी संख्यासे उपकरण जानै और जो भोग के लियेहों उसको एकत्र करै ॥ १० ॥

ततस्तंपुरुषंयथोक्ताभ्यांस्नेहस्वेदा
भ्यांयथार्हमुपपादयेत् । तश्चेद
स्मिन्नन्तरेमानसःशारीरोवाव्या
धिःकश्चित्तीव्रतरःसहसाभ्याग
च्छेत्तमेवतावदस्योपावर्त्तयितुंय
तेत । ततस्तमुपावर्त्यतावन्तमे
वेनंकालंतथाविधेनैवकर्मणोपाच
रेत् । ततस्तंपुरुषंस्नेहस्वेदोपपन्न
मनुपहतमानसमभिसमीक्ष्यसुखो
षितंप्रजीर्णभक्तंशिरःस्नातमनुलि
प्तगात्रंस्रग्विणमनुपहतवस्त्रसंवी
तंदेवताग्निद्विजगुरुवृद्धवैद्यानर्चि
तवन्तमिष्टेनक्षत्रेतिथिकरणमुहू
र्तेकारयित्वाब्राह्मणान्स्वस्तिवाच
नंप्रयुक्ताभिराशीर्भिरभिमन्त्रितां
मधुमधुकसैन्धवफाणितोपहितां
मदनफलकषायमात्रांपाययेत् ११

फिर उस पुरुषको शास्त्रोक्त स्नेह स्वेदसे यथायोग्य युक्त करै–यदि उसको उसी समय मन वा शरीरकी कोई तीव्र व्याधि शीघ्र होजाय तो प्रथम उसके ही निवर्तन करनेमें यत्न करै–फिर उस व्याधिको दूर करके उतने काल पर्यंत उसकी वैसेही कर्मसे चिकित्सा करै–फिर स्नेह स्वेदसे युक्त और मानसव्याधिसे रहित उस पुरुषको देखकर सुखसे वास जीर्ण भोजन–शिरसे स्नान लियाहै गात्र जिसका माला धारण किये नवीन वस्त्रोंसे आच्छादित–देवता अग्नि द्विज गुरु वृद्ध वैद्य इनका पूजक ऐसे उस पुरुषको इष्ट नक्षत्र तिथि करण मुहूर्तमें ब्राह्मणोंसे स्वस्तिवाचन कराकर उन ब्राह्मणोंकी दीहुई आशीर्वादोंसे अभिमंत्रित और मधु मधुक सैंधव फाणित इन समुदित ( युक्त ) हो ऐसी मैन फलके कषायकी मात्राको पिलावै ॥ ११ ॥

मदनफलकषायमात्राप्रमाणन्तुख
लुसर्वसंशोधनमात्राप्रमाणानिच ।
प्रतिपुरुषमपेक्षितव्यानिभवन्ति ।
यावद्धियस्यसंशोधनंपीतंवैकारि
कदोषहरणायोपपद्यते ।। १२ ।।

और मदन फलके कषायकी मात्राका प्रमाणतो और संपूर्ण शोधनकी मात्राओंके प्रमाण प्रत्येक पुरुषकी अपेक्षासे

होतेहैं जिसको जितना संशोधन पीया हुआ विकारके दोष नाशार्थ योग्यहो१२॥

नचातियोगायोगायतावदस्यमा त्राप्रमाणंवेदितव्यंभवति ॥१३॥

और अतियोग और अयोगके लिये इसको मात्राका प्रमाण जानने योग्य नहींहैं ॥ १३ ॥

पीतवन्तन्तुखल्वेनंमुहूर्तमनुकांक्षे त् । तस्ययदाजानीयात्स्वेदप्रा दुर्भावेणदोषप्रविलयनमापद्यमानं लोमहर्षेणचस्थानेभ्यःप्रचलितं कुक्षिसमध्मानेनचकुक्षिमनुगतं हृल्लासास्यश्रवणाभ्यामपचितोर्द्ध्व मुखीभूतमथास्मैजानुसममसम्बा धंसुप्रयुक्तास्तरणोत्तरप्रच्छदोप धानंस्वापाश्रयमासनमुपवेष्टुंप्रय च्छेत् ॥ १४ ॥

पीनेके अनंतर इसकी मुहूर्तमात्र प्रतीक्षा करे जिस समय स्वेदके पैदा होनेसे दोषोंके नाशको हुआ जानै और स्वेद रोमोंके हर्षसे स्थानोंमें प्रचलित और कुक्षिके सम्यक् आध्मानसे कुक्षिमें प्राप्त हृल्लास ( हृत्पीडा ) मुखका स्रवण इनसे अपचित ऊर्द्ध्वमुख बैठे हुयेको फिर जानु समान करावै और बाधासे रहित आस्तरण आच्छादन उपधान इनको अच्छी तरह लगाकर शयनके आसनको बैठनेके लिये दे ॥ १४ ॥

प्रतिग्रहांश्चोपचारयेत् । ललाट प्रतिग्रहेपार्श्वोपग्रहणेनाभिप्रपीड नेपृष्ठोन्मर्द्दनेचअव्युपक्रमनीयाः सुहृदोऽनुमताःप्रवर्तेरन् । अथैन मनुशिष्यात् । विवृतौष्ठतालुकण्ठो नातिमहताव्यायामेनवेगानुदीर्णा नुदीरयन्किञ्चिदवनम्यग्रीवामूर्द्ध्व शरीरमुपवेगमप्रवृत्तान्प्रवर्त्तय न्सूपलिखितनखाभ्यामङ्गुलीभ्या मुत्पलकुमुदसौगन्धिकनालैर्वाक ण्ठमनभिस्पृशन्सुखंप्रवर्त्तयस्वे ति ॥ १५ ॥

और अतिग्रहोंसे उपचार ( सेवा ) करावै मस्तकके पकडने पार्श्वोंके ग्रहण करने नाभीके पीडनमें पृष्ठके उन्मर्द्दनमें ऐसे मित्रोंको यत्नमें लगावे जो वहांसे पृथक् न हों और अनुमत हों–फिर इसको यह शिक्षा दे कि ओष्ठ तालु कंठ इनको न ढकना और अत्यंतमहान् व्यायामसे ऊपरको वेगोंको न वढाइयो–किंचित् ग्रीवाको नवाकर उर्द्ध्व शरीरकी तरफ वेगको न प्राप्त हुयी रखियो–सुंदर लिखितहैं नख जिनके ऐसी अंगुलीयोंसे और उत्पल कुमुद सौगंधिक इनकी नालोंसे कंठका स्पर्श न करियो–इस प्रकार सुखसे वर्ताव करियो ॥ १५ ॥

सतथाविधंकुर्य्यात्ततोऽस्यवेगा न्प्रतिग्रहगतानवेक्षेतावहितःवेग

विशेषदर्शनाद्धिकुशलोयोगायोगातियोगविशेषानुपलभेतवेगविशेषदर्शीपुनःकृत्यंयथार्हमवबुद्ध्येतलक्षणेन । तस्माद्वेगानवेक्षेतावहितः ॥ १६ ॥

वह उसी प्रकार करै—फिर इस रोगीके प्रतिग्रहको प्राप्त हुये वेगोंको देखै क्योंकि वेग विशेषोंके दर्शनमें सावधान कुशल वैद्य योग अयोग अतियोगोंके विशेषोंको जान लेताहै और वेग विशेषका दर्शी यथायोग्य कृत्यको लक्षणसे जान लेता है तिससे सावधान होकर वेगोंको देखै ॥ १६ ॥

तत्रअत्यतियोगातियोगविशेषज्ञानाभिभवन्ति । तद्यथाअप्रवृत्तिकुतश्चित् । केवलस्यवाप्यौषधस्यविभ्रंशोविबन्धोवेगानांयोगलक्षणानिभवन्ति ॥ १७ ॥

वहां अत्यंत अतियोग योग अतियोगोंके विशेषज्ञान होते हैं वे ऐसे हैं कि किसीमें तो अप्रवृत्ति करै वा केवलभी औषधका विभ्रंश वेगोंका बंधन ये योगके लक्षण होते हैं ॥ १७ ॥

कालेप्रवृत्तिरनतिमहतीवयथास्वंदोषहरणंस्वयञ्चावस्थानमितियोगलक्षणानिभवन्ति । योगेनतुदोषप्रमाणविशेषेणतीक्ष्णमृदुमध्यविभागोज्ञेयः । योगाधिक्येनतुफेणिलरक्तचन्द्रिकोपगमनमित्यतियोगलक्षणानिभवन्ति । तत्रातियोगायोगनिमित्तानिमानुपद्रवान्विद्यात् । आध्मानंपरिकर्त्तिकापरिस्रावोहृदयोपशरणमङ्गग्रहोजीवादानंविभ्रंशःस्तंभक्लमउपद्रव इति ॥ १८ ॥

समयपर अत्यंत महाप्रवृत्ति न होनी अर्थात् अल्प उपचार करना यथायोग्य दोषोंको हरना और स्वयं स्थिति रखना ये योगके लक्षण होते हैं और योगसे दोष प्रमाणके विशेषसे तीक्ष्ण मृदु मध्य विभाग जानना—और योगकी अधिकतासे फेणिल रक्तचंद्रिकोपगमन ये अतियोगके लक्षण होते हैं—उसमें अतियोगके योगसे हुये इन उपद्रवोंको जानै कि आध्मान परिकर्तिका परिस्राव हृदयका उपरोध अंगका ग्रह जीवादान विभ्रंश स्तंभ क्लम उपद्रव ॥ १८ ॥

योगेनतुखल्वेनंछर्दितवन्तमभिसमीक्ष्यसुप्रक्षालितपाणिपादास्यंमुहूर्तमाश्वास्यस्नैहिकवैरेचणिकोपशमनीयानांधूमानामन्यतमंसामर्थ्यतःपाययित्वापुनरेवोदकमुपस्पर्शयेत् । उपस्पृष्टोदकञ्चैनंनिवातमगारमनुप्रवेश्यसंवेश्यचानुशिष्यात् ॥ १९ ॥

और योगसे इस छर्दितवान्‌को देख कर भली प्रकार हाथ पाद मुख इनको धुलाकर मुहूर्तमात्र विश्वास देकर स्नेह विरेचन उपशमन इनके कारक धूमोंमेंसे कोईसे धूमको सामर्थ्यके अनुसार पिला-कर फिरभी जलका स्पर्श करावै जब यह जलका स्पर्श कर चुकै तब निर्वात-स्थानमें प्रवेश करके और शयन कराकर यह शिक्षादे कि ॥ १९ ॥

उच्चैर्भाष्यमत्यासनमतिस्थानमतिचंक्रमणंक्रोधशोकहिमातपावश्यायातिप्रवातान् । यानयानं ग्राम्यधर्म्ममस्वपनंनिशिदिवास्वमम् । विरुद्धाजीर्णासात्म्याकालाप्रमितातिहीनगुरुविषमभोजनवेगसन्धारणोदीरणमितिभावानेतान् मनसाप्यसेवमानःसर्वमाहारमद्यादिति । सतथाकुर्य्यात् ॥ २० ॥

ऊंचे स्वरसे भाषण अत्यंत बैठना अत्यंत खडा रहना अत्यंत चलना क्रोध शोक शीत आतप अवश्याय ( कोल ) अति प्रवात—यानमें गमन मैथुन रात्रिमें शयन न करना दिनमें शयन करना और विरुद्ध अजीर्ण असात्म्य अकाल अप्रमित अति हीन गुरु विषम ये सब भोजन वेगको धारना इन सब पदार्थोंको मनसेभी न सेवन करता हुआ संपूर्ण आहारोंका भक्षण करियो—वह उसी प्रकार करै ॥ २० ॥

अथैनंसायाह्नेपरेवाह्निसुखोदकपरिषिक्तंपुराणानांलोहितशालितण्डुलानांस्ववक्लिन्नानांमण्डपूर्वांसुखोष्णांयवागूंपाययेदग्निबलमभिसमीक्ष्यचैवंद्वितीयेतृतीयेचान्नकालेचतुर्थेत्वन्नकालेतथाविधानामेवशालितण्डुलानामुत्स्विन्नांविलेपीमुष्णोदकद्वितीयामस्नेहलवणामल्पस्नेहलवणांवाभोजयेत् । एवंपञ्चमेषष्ठेचान्नकाले सप्तमेत्वन्नकालेतथाविधानामेव शालीनांद्विप्रसृतंसुस्विन्नमोदनमुष्णोदकानुपानंतनुमातनुस्नेहलवणोपपन्नेनमुद्गयूषेणभोजयेत् । एवमष्टमेनवमेचान्नकालेदशमेत्वन्नकालेलावकपिञ्जलादीनामन्यतमस्यमांसरसेनौदकलावणिकेनापिसारवताभोजयेत् । उष्णोदकानुपानमेवमेकादशेद्वादशेचान्नकाले ॥ २१ ॥

इसके अनंतर इसको सायान्हके समय वा परदिनमें सुखोदकसे परिषेचन करा-कर पुराने जो लाल शालि चावलहैं उनकी भली प्रकार पकाकर मंडपूर्वक सुखोष्ण यवागूको पिलावै और अग्निके बलको देखकर इसी प्रकार दूसरे तीसरे

अन्नकालमें पिलावै चौथे अन्नकालमें तो वैसेही शालितंडुलोंकी मांड उतारी विलेपीको उष्णजल समेत और जिसमें स्नेह लवण न हों वा उसको भोजन करावै-इसी प्रकार पांचमें छठे अन्नकालमें करावै-सातमें तो अन्नकालमें वैसेही शालियोंको दो प्रसृति मांड निकासे ओदनको उष्ण जलके अनुपानसे और अल्प जिसमें स्नेह लवण हों ऐसे अल्प मूंगके यूपके संग भोजन करावै ऐसेही आठमें नवमें कालमें करावै-दशमें अन्नकालमें तो लाव कपिंजल आदिमेंसे किसी एकके मांसरसके संग वा उदक लवण जो उत्तम हैं उनके साथ पूर्वोक्त भोजन करावै उष्ण जलके अनुपानको दे-ऐसेही एकादश द्वादश अन्न कालमें करावै ॥ २१ ॥

अतऊर्द्धमन्नगुणान्क्रमेणोपभुञ्जानिसप्तरात्रेणप्रकृतिभोजनमागच्छेत् ॥ २२ ॥

इसके अनंतर सात रात्रतक क्रमसे अन्न गुणोंको भोजन करै तो प्रकृतिके भोजनपर आजायगा ॥ २२ ॥

अथैनंपुनरेवस्नेहस्वेदाभ्यामुपपाद्यानुपहतमनसमभिसामीक्ष्यसुखोषितंसुप्रजीर्णभक्तंकृतहोमबलिमङ्गलजप्यप्रायश्चित्तमिष्टतिथिनक्षत्रकरणमुहूर्तेब्राह्मणान्स्वस्तिवाचयित्वात्रिवृतकल्कमक्षमात्रांयथार्हालोडमप्रतिविनितंपाययेत् ॥ २३ ॥

इसके अनंतर फिर इसको स्नेह स्वेद कराकर अनुवहन गमनमें समर्थ देखकर सुखसे वास भली प्रकार भोजनके पाकको देखकर होम बलि मंगल जप प्रायश्चित्त इनके करनेके अनंतर इष्ट तिथि नक्षत्र करण मुहूर्तमें ब्राह्मणोंसे स्वस्ति वाचन कराकर निसोथके चूर्णकी अक्षमात्राको यथायोग्य शुद्ध लोहसार सहित नम्रतासे पान करावै ॥ २३ ॥

प्रसमीक्ष्यदोषभेषजदेशकालबलशरीराहारासात्म्यसत्वप्रकृतिवयसामवस्थान्तराणिविकारांश्चसम्यक्विरिक्तश्चैनंवमनोक्तेनधूमवर्जेनविधिनोपपादयेदाबलवर्णमतिलाभात् ॥ २४ ॥

और दोष भेषज देश काल बल शरीर आहार असात्म्य सत्व प्रकृति वय ( आयुः ) इनकी अन्य अवस्थाओंको भलीप्रकार विकारोंको देखकर और भलीप्रकार विरेचन कराये इसको वमनमें कहे हुये धूम वर्जित विधिसे चिकित्सा तबतक करै जबतक बल वर्ण पूर्वके समान आवें ॥ २४ ॥

बलवर्णोपपन्नश्चैनमनुपहतमनसमभिसमीक्ष्यसुखोषितंसुप्रजीर्णभक्तंशिरःस्नातमनुलिप्तगात्रंस्रग्वि

णमनुपहतवस्त्रसंवीतमनुरूपाल ङ्कारालंकृतंसुहृदांदर्शयित्वाज्ञाती नांदर्शयेदथैनंकामेष्ववेसृजे।२५॥

जब यह बल वर्णसे युक्त हो जाय मनमें व्याधि न हो ऐसेको देखकर सुखसे निवास भोजनके पाकसहित शिरसे स्नात गात्रमें सुगंधका लेप मालाका धारण नवीनवस्त्रसे आच्छादित अनुरूप भूषणोंसे भूषित एवंरूपको मित्रोंको दिखाकर जातिके मनुष्योंको दिखावै फिर इसको यथेच्छ कामभोगोंकी आज्ञा दे दे ॥ २५ ॥

भवंतिचात्र ।

अनेनविधिनाराजाराजमात्रोऽथ वापुनः । यस्यवाविपुलंद्रव्यंससं शोधनमर्हति ॥ २६ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि इस पूर्वोक्त विधिसे राजा वा राजमात्र वा जिसके अधिक द्रव्यहो वह संशोधनके योग्य है ॥ २६ ॥

दरिद्रस्त्वापदंप्राप्यप्राप्तकालंविरे चनम् । पिबेत्काममसंभृत्यसम्भा रानपिदुर्लभान् ॥ २७ ॥

दरिद्री तो आपत्तिको प्राप्त होकर प्राप्तकालहै जिसका ऐसे विरेचनको दुर्लभ सम्भारोंके संचय किये विनाभी यथेच्छ पीवै ॥ २७ ॥

नहिसर्वमनुष्याणांसन्तिसर्वपरि च्छदाः । नचरोगानबाधन्तेदरि द्रानपिदारुणाः ॥ २८ ॥

क्योंकि सब मनुष्योंके यहां सब प्रकारकी सामग्री नहीं होती और दरिद्रियोंको दारुण रोगभी नहीं बाधते ॥ २८ ॥

यद्यच्छक्यंमनुष्येणकर्त्तुमौषधमा पदि । तत्तत्सेव्यंयथाशक्तिवस नान्यशनानिच ॥ २९ ॥

आपत्तिके समय मनुष्य जिस२औषध को करसकताहै वह २ और वस्त्र भोजन सेवन करने योग्य है ॥ २९ ॥

मलापहंरोगहरंबलवर्णप्रसादनम्। पीत्वासंशोधनंसम्यगायुषायुज्य तेचिरम् ॥ ३० ॥

मलका नाशक रोगहारी बल वर्णकी प्रसन्नताका कारक ऐसी औषधको पीकर भली प्रकार संशोधनके योग्य होता है और चिरकालतक अवस्थाको भोगता है ॥ ३० ॥

तत्रश्लोकाः ।

ईश्वराणांवसुमतांवमनंसविरेचन म् । सम्भारायेयदर्थश्चसमानीय प्रयोजयेत् ॥ ३१ ॥

उसमें ये श्लोकहैं—राजा और धन-वानोंका वमन और विरेचन और जो संभारहैं और जिस लियेहैं आनकर रक्खै ॥ ३१ ॥

यथाप्रयोज्यंयामात्रायदयोगस्य लक्षणम् । योगातियोगयोर्यचदो षायेचाप्युपद्रवाः ॥ ३२ ॥

जैसे प्रयोग करै जो मात्राहै योगका जो लक्षणहै अतियोगका जो दोषहैं और उपद्रवहैं ॥ ३२ ॥

यदसेव्यंविशुद्धेनयश्चसंसर्जनक्रमः । तत्सर्वंकल्पनाध्यायेव्याजहारपुनर्वसुः ॥ ३३ ॥

इतिकल्पनाचतुष्केऽपकल्पनीयोऽध्यायः ।

और विशुद्ध मनुष्यको जो सेवने योग्यहै और जो रचनाका क्रमहै वह सब कल्पनाध्यायमें पुनर्वसुने कहाहै ३३॥

इति कल्पनाचतुष्के उपकल्पनीयोध्यायः ॥ १५ ॥

## षोडशोऽध्यायः ।

अथातःचिकित्साप्राभृतीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।

इति हस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर चिकित्साप्रभृतीय अध्यायका वर्णन करतेहैं—भगवान् आत्रेयने ऐसे कहा है ॥

चिकित्साप्राभृतोविद्वान् शास्त्रवान् कर्मतत्परः।नरंविरेचयतियं सयोगात्सुखमश्नुते॥ १ ॥

कि चिकित्साके कुशल बुद्धिमान् शास्त्र का ज्ञाता कर्ममें तत्पर वैद्य जिस मनुष्य को विरेचन करावे वह योगसे सुखको भोगताहै ॥ १ ॥

यंवैद्यमानीत्वबुधोविरेचयतिमानवम् । सोऽतियोगादयोगाच्चमानवोदुःखमश्नुते ॥ २ ॥

वैद्यका अहंकारी मूर्ख जिस मनुष्य विरेचन कराताहै वह मनुष्य अतियोग और अयोगसे दुःखको भोगताहै ॥२॥

दौर्बल्यंलाघवंग्लानिर्व्याधीनामणुतारुचिः। हृद्वर्णशुद्धिःक्षुत्तृष्णा कालेवेगप्रवर्त्तनम् ।। ३ ।।

दुर्बलता लाघव ग्लानि—व्याधियोंकी अणुता रुचि हृदय—और वर्णकी शुद्धि समयपर क्षुधा और तृषा और वेगकी प्रवृत्ति ॥ ३ ॥

बुद्धीन्द्रियमनःशुद्धिर्मारुतस्यानुलोमता । सम्यग्विरिक्तलिङ्गानिकायाग्नेश्चानुवर्त्तनम् ॥ ४ ॥

वुद्धि—इंद्रिय—मनकी शुद्धि पवनकी अनुकूलता—और जठराग्निका अनुवर्तन ये सम्यग्विरेचनके लक्षणहैं ॥ ४ ॥

ष्ठीवनंहृदयाच्छुद्धिरुत्क्लेशःश्लेष्मपित्तयोः । आध्मानमरुचिच्छर्दिरदौर्बल्यमलाघवम् ॥ ५ ॥

और ष्ठीवन हृदयकी अशुद्धि कफ पित्तका अधिक्लेश आध्मान अरुचि छर्दि दुर्बलताका अभाव अलाघव ॥ ५ ॥

जंघोरुसादनंतन्द्रास्तैमित्यंपीनसागमः । लक्षणान्यविरिक्तानांमारुतस्यचनिग्रहः ॥ ६ ॥

जंघा और उरुका-जकडना-स्तैमित्य पीनसका आगम पवनकी रुकावट ये अविरेचनके लक्षणहैं ॥ ६ ॥

विट्पित्तश्लेष्मवातानामागतानां यथाक्रमम् । परंस्रवतियद्रक्तंमेदोमांसोदकोपमम् ॥ ७ ॥

मल पित्त कफ वात क्रमसे आये हुये इनके संग मेदा मांसके जलके समान रुधिर निकसै ॥ ७ ॥

निःश्लेष्मपित्तमुदकंशोणितंकृष्णमेववा । तृष्यतोमारुतार्त्तस्यसोतियोगप्रमुह्यतः ॥ ८ ॥

श्लेष्म के विना पित्तका जल निकसै वा काला रुधिर निकसै तृषित होय मारुतसे दुःखी होय अतियोगको प्राप्त हुये मनुष्यके ये लक्षणहैं ॥ ८ ॥

वमनातिकृतेलिङ्गान्येतान्येवभवन्तिहि । ऊर्द्धगावातरोगाश्चवाग्ग्रहश्चाधिकोपमः ॥ ९ ॥

वमनके अत्यंत करनेके ये लक्षण होतेहैं बातके रोग ऊर्द्धगामी होंय अधिक वाणीकर बंधन होय ॥ ९ ॥

चिकित्साप्राभृतंतस्मादुपेयात्करणंनरः । युञ्ज्याद्यएनमत्यन्तमायुषाचसुखेनच ॥ १० ॥

तिससे मनुष्य चिकित्सा आदिके उस उस कारणको करै जो कारण इसको अत्यंत आयु और सुखसे युक्त करै ॥ १० ॥

अविपाकोऽरुचिःस्थौल्यंपाण्डुतागौरवंक्लमः । पित्तकाकोठकण्डूनांसम्भवोऽरतिरेवच ॥ ११ ॥

और अन्नका अविपाक अरुचि स्थूलता पाण्डुता गौरव पित्त कोष्ठक खुजली-इनका होना और अरति ॥ ११ ॥

आलस्यंश्रमदौर्बल्यंदौर्गन्ध्यमवमादकः । श्लेष्मपित्तसमुत्क्लेशोनिद्रानाशोऽतिनिद्रता ॥ १२ ॥

आलस्य-श्रमकी दुर्वलता-दुर्गन्धि-जकडना-श्लेष्मपित्तका-अत्यंत क्लेश-अत्यंत निद्रा ॥ १२ ॥

तन्द्राक्लैब्यमबुद्धित्वमशस्तस्वप्नदर्शनम् । बलवर्णप्रणाशश्चतृप्यतोबृंहणैरपि ॥ १३ ॥

तंद्रा क्लीवता-बुद्धिका नाश निंन्दित स्वप्नोंका दर्शन वल और वर्णका नाश १३॥

बहुदोषस्यलिङ्गानितस्मैसंशोधनंहितम् । ऊर्द्धंचैवानुलोमञ्चयथादोषंयथाबलम् ॥ १४ ॥

ये अनेक दोषोंके लक्षणहैं उसके लिये संशोधन हितहै और वह ऊर्द्ध और अनुलोम क्रमसे दोष और वलके अनुसार कराना चाहिये ॥ १४ ॥

एवंविशुद्धकोष्ठस्यकायाग्निरभिवर्द्धते । व्याधयश्चोपशाम्यन्तिप्रकृतिश्चानुवर्तते ॥ १५ ॥

इस प्रकार विशुद्धहै कोष्ठ जिसका ऐसे मनुष्यकी कायाग्नि वढतीहै व्याधि-शांति होतीहै और प्रकृति यथावस्थित रहतीहै ॥ १५ ॥

इन्द्रियाणिमनोबुद्धिर्वर्णश्चास्य प्रसीदति । बलंपुष्टिरपत्यञ्चवृष ताचास्यजायते ॥१६॥

और इन्द्रिय-मन-बुद्धि-वर्ण-प्रसन्न रहतेहैं बल पुष्टी संतान होतीहै और उस मनुष्यकी नपुंसकताभी दूरहोतीहै१६

जरांकृच्छ्रेणलभतेचिरंजीवत्यना मयः। तस्मात्संशोधनंकालेयुक्ति युक्तंपिबेन्नरः ॥ १७ ॥

वृद्ध अवस्थाभी कष्टसे आतीहै चिर-कालतक रहताहै तिससे युक्तिसे युक्त संशोधनको मनुष्य समयपर पीवे ॥१७॥

दोषाःकदाचित्कुप्यन्तिजितालं घनपाचनैः। जिताःसंशोधनैर्ये -तुनतेषांपुनरुद्भवः ॥ १८ ॥

और लंघन पाचनसे जीते हुयेभी दोष कदाचित् कोपको प्राप्त होजातेहैं और संशोधनसे जीते हुये दोषोंकी फिर उत्पत्ति नहीं होती ॥ १८ ॥

दोषाणाञ्चद्रुमाणाञ्चमूलेऽनुपहते सति। रोगाणांप्रस्रवाणाञ्चगता नामागतिर्ध्रुवा ॥ १९ ॥

दोष और वृक्षोंकी जड काटेविना रोग और प्रस्रव गये हुयेभी इनका आना ध्रुव है ॥ १९ ॥

भेषजक्षपितेपथ्यमाहारैरेवबृंहण म्। घृतमांसरसक्षीरहृद्ययूषोपसा धितैः ॥ २० ॥

औषधिसे दोषके दूर होजानेपर वृद्धि घृत-मांस-रस-दूध-और हृद-यको प्रिय यूष इनके साधनसेही होतीहै ॥ २० ॥

अभ्यङ्गोत्सादनैःस्नानैर्निरूहैःसा नुवासनैः। तथासलभतेशर्मयु ज्यतेचायुषाचिरम् ॥ २१ ॥

अभ्यंग उत्सादन-स्नान-निरूह-अनुवासन-इनसे वह सुखको प्राप्त होताहै और चिरकालतक अवस्थासहित होताहै ॥ २१ ॥

अतियोगानुबद्धानांसर्पिःपानंप्र शस्यते। तैलंमधुकरैःसिद्धमथ वाप्यनुवासनम् ॥ २२ ॥

अतियोगसे जो युक्त है उनको घी-का पान कराना श्रेष्ठहै अथवा मधुका-रक पदार्थोंसे सिद्ध तेलका मलना श्रेष्ठहै ॥ २२ ॥

यस्यत्वयोगस्तंसिद्धंपुनःसंशोध येन्नरम्। मात्राकालबलापेक्षी स्मरन्पूर्वमितिक्रमम् ॥ २३ ॥

जिस मनुष्यके अयोग हो सिद्धभी उस मनुष्यका पुनः संशोधन वह वैद्य करै जो मात्राके काल बलकी अपेक्षा करै इस क्रमका स्मरण करता हुआ २३

स्नेहनेस्वेदनेशुद्धौरोगाःसंसर्जनेच ये। जायन्तेऽमार्गविहितेतेषांसिद्धिषुसाधनम् ॥ २४ ॥

स्नेहन—स्वेदन शुद्धि—संसर्ग—इनके यथावत् मार्गके करनेपरभी जो रोग होतेहैं—उनकी सिद्धियोंमें साधन करै२४

जायन्तेहेतुवैषम्याद्विषमादेहधातवः। हेतुसाम्यात्समास्तेषांस्वभावोपरमःसदा ॥ २५ ॥

हेतुकी विषमतासे देहकी धातु विषम और हेतुकी समतासे समता हो जातीहैं उनके स्वभावका उपराम सदा होताहै२५

प्रवृत्तिहेतुर्भावानांननिरोधेऽस्ति कारणम् । केचित्त्वत्रापिमन्यन्तेहेतुंहेतोरवर्त्तनम् ॥ २६ ॥

भावोंकी प्रवृत्तिका न हेतुहै न कोई निरोधमें कारणहै—कोई तो इसमेंभी हेतुकी अप्रवृतिको हेतु मानतेहैं ॥२६॥

एवमुक्तार्थमाचार्य्यमग्निवेशोऽभ्यभाषत । स्वभावोपरमेकर्मचिकित्साप्राभृतस्यकिम् ॥२७॥

इस प्रकार कहते हुये आचार्यको अग्निवेश बोले कि स्वभावही जब सर्वोपरिहै कर्म और चिकित्सा आदि किसलिये हैं ॥ २७ ॥

भेषजैर्विषमान्धातून्कान्समीकुरुतेभिषक् । कावाचिकित्साभगवन् ? किमर्थंवाप्रयुज्यते२८।

और वह वैद्यकोनसी विषम धातुओंको औषधोंसे समान करै है भगवन् चिकित्सा क्याहै और किस लिये की जातीहै२८॥

तच्छिष्यवचनंश्रुत्वाव्याजहारपुनर्वसुः। श्रूयतामत्रयासौम्ययुक्तिर्दृष्टामहर्षिभिः ॥ २९ ॥

उस शिष्यके वचनको सुनकर पुनर्वसु बोले कि—हे सौम्य! सुनो इसमें जो युक्ति महर्षियोंने देखी है ॥ २९ ॥

ननाशकारणाभावाद्भावानांनाशकारणम्। ज्ञायतेनित्यगस्येवकालस्यात्ययकारणम् ॥ ३० ॥

कि नाश कारणके अभावसे भावोंके नाशका कारण कोई ऐसे ज्ञान नहीं है जैसे नित्यकालके नाशका कारण नहीं जाना जाता है ॥ ३० ॥

शीघ्रगत्वाद्यथाभूतस्तथाभावोविपद्यते। विरोधकारणंतस्यनास्तिनैवान्यथाक्रिया ॥ ३१ ॥

शीघ्रगामी होनेसे जैसे भूत ( हुआ ) है तिसी प्रकार भाव विपत्तिको प्राप्त होताहै उसके न कोई विरोधका कारण है न अन्यथा क्रिया है ॥ ३१ ॥

याभिःक्रियाभिर्जायन्तेशरीरेधातवःसमाः। साचिकित्साविका

राणांकर्मतद्भिषजांस्मृतम् ॥ ३२ ॥

जिन क्रियाओंसे शरीरमें धातु समान होती हैं वह चिकित्सा विकारोंकी है और शरीरमें धातुओंकी विषमता कैसे न होय और वही वैद्योंका कर्म है ॥ ३२ ॥

कथंशरीरेधातूनांवैषम्यंनभवेदिति । समानाञ्चानुबन्धःस्यादित्यर्थंकुरुतेक्रिया ॥ ३३ ॥

और समधातुओंका अनुबंध (स्थिति) हो जाय इस लिये क्रियाको करतेहैं ॥ ३३ ॥

त्यागाद्विषमहेतूनांसमानाञ्चोपसेवनात् । विषमानानुबध्नन्तिजायन्तेधातवःसमाः ॥ ३४ ॥

विषमधातुओंके त्यागसे और समधातुओंके सेवनसे विषमोंका अनुबंधन करके समधातु हो जाती हैं ॥ ३४ ॥

समैस्तुहेतुभिर्यस्माद्धातून्सञ्जनयेत्समान् । चिकित्साप्राभृतस्तस्माद्दातादेहसुखायुषम् ॥ ३५ ॥

जिससे समहेतुओंसे समधातुओंकी उत्पत्ति हो तिससे चिकित्साका प्रारंभ देह सुख आयु इनका दाता है ॥ ३५ ॥

धर्मस्यार्थस्यकामस्यत्रिलोकस्याभयस्यच । दातासम्पद्यतेवैद्योदानादेहसुखायुषाम् ॥ ३६ ॥

धर्म अर्थ काम त्रिलोकी, अभय इनका दाता वैद्य इससे है कि वह देहसुख अवस्थाका दाता है ॥ ३६ ॥ इति ।

तत्रश्लोकाः ।

चिकित्साप्राभृतगुणोदोषोयश्चेतनाश्रयः । योगायोगातियोगानां लक्षणंशुद्धिसंश्रयम् ॥ ३७ ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि चिकित्साका प्रारंभ गुण दोष जो चेतनके आश्रयसे हैं योग अतियोग अयोग इनका जो लक्षण शुद्धिके आश्रयसे है ॥ ३७ ॥

बहुदोषस्यलिङ्गानिसंशोधनगुणाश्रये । चिकित्सासूत्रमात्रञ्चसिद्धिव्यापत्तिसंश्रयम् ॥ ३८ ॥

बहुत दोषी मनुष्यके लक्षण और जो संशोधनके गुणहैं—चिकित्साका सूत्र मात्र और सिद्धि जो व्यापत्तिके आश्रयसेहैं ॥ ३८ ॥

याचयुक्तिश्चिकित्सायांयंचार्थंकुरुतेभिषक् । चिकित्साप्राभृतेध्यायेतत्सर्वमवदन्मुनिः ॥ ३९ ॥

इति अग्निवेशकृततन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृतेकल्पनाचतुष्केचिकित्साप्राभृतीयोनामषोडशोऽध्यायःसमाप्तः ॥ १६ ॥

---

और चिकित्सामें जो युक्तिहै और वैद्य जिस अर्थको करताहै उस सबको चिकित्साप्राभृत अध्यायमें मुनिने वर्णन किया ॥ ३९ ॥

इति कल्पनाचतुष्के चिकित्साप्राभृतीयोऽध्यायः १६

समाप्तं कल्पनाचतुष्कं चतुर्थम् ॥

## सप्तदशोऽध्यायः ।

अथातःकियन्तःशिरसीयमध्याऽयंव्याख्यास्यामः ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

अब कियंतःशिरसीय अध्यायका वर्णन करतेहैं—यह भगवान् आत्रेय कहतेहैं ॥

कियन्तःशिरसिप्रोक्तारोगाहृदि चदेहिनाम् ॥ १ ॥

देहधारियोंके शिरमें और हृदयमें कितने रोग कहेहैं ॥ १ ॥

कतिचाप्यनिलादीनांरोगामान विकल्पजाः । क्षयाःकतिसमाख्याताःपिडकाःकतिचानघ॥ २॥

और अग्नि आदिके रोग और मानकी कल्पना कितनीहैं और क्षय कितने कहेहैं और हे अनघ पिटिका कितनी हैं ॥२॥

गतिःकतिविधाचोक्तादोषाणांदोषसूदन । हुताशवेशस्यवचःतच्छ्रुत्वागुरुरब्रवीत् ॥ ३ ॥

हे दोषोंके नाशक ! दोषोंकी गति कितने प्रकारकीहै इस अग्निवेशके वचनको सुनकर गुरु बोले ॥ ३ ॥

पृष्टवानसियत्सौम्य ! तन्मेशृणु सुविस्तरम् । दृष्टाःपञ्चशिरोरोगाःपञ्चैवहृदयामयाः ॥ ४ ॥

कि हे सौम्य ! जो तैं पूछाहै उसको विस्तारपूर्वक मेरेसे श्रवण कर कि शिरके रोग पांच और पांचही हृदयके रोग देखेहैं ॥ ४ ॥

व्याधीनांद्व्यधिकाषष्टिर्दोषमान विकल्पजा । दशाष्टौचक्षयाःसप्तपिडकामधुमेहिकाः ॥ ५ ॥

और दोष और मानके विकल्पसे पैदा हुई व्याधि बासठ ६२ कहीहै अठारह प्रकारके क्षय हैं मधुमेहकी सात पिटकाहैं ॥ ५ ॥

दोषाणांत्रिविधाचोक्तागतिर्विस्तरतःशृणु । सन्धारणाद्दिवास्वप्नाद्रात्रौजागरणान्मदात् ॥ ६ ॥

दोषोंकी गति तीन प्रकारकी हैं उसको तू विस्तारसे श्रवण कर—साधारणसे दिनमें सोना रात्रिमें जागरण मद ॥६॥

उच्चैर्भाष्यादवश्यायात्प्राग्वातादतिमैथुनात् । गन्धादसात्म्यादाघ्राताद्रजोधूमहिमातपात् ॥ ७ ॥

ऊंचेभाषण अवश्याय पूर्वकी पवन अत्यंत मथुन गंध असात्म्य ऊर्द्धस्वेद रज धूम हिम आतप ॥ ७ ॥

गुर्वम्लहरितादानादतिशीताम्बुसेवनात् । शिरोऽभितापाद्दुष्टामाद्रोदनाद्बाष्पनिग्रहात् ॥ ८ ॥

गुरु अम्ल हरित इनका भक्षण अत्यंत शीतल जलका सेवन—शिरमें अभिघात ( चोट ) दूषित आम रोदन वाष्पका निग्रह ॥ ८ ॥

मेघागमान्मनस्तापाद्देशकालवि
पर्य्ययात् । वातादयःप्रकुप्यन्ति
शिरस्यस्रंप्रदुष्याति ॥ ९ ॥

मेघका आगमन मनका ताप देश कालका विपर्यय इतने कारणोंसे वात आदि कोपको प्राप्त हो जाते हैं ॥ ९ ॥

ततःशिरसिजायन्तेरोगाविविध
लक्षणाः। प्राणाःप्राणभृतांयत्रश्रि
ताःसर्वेन्द्रियाणिच ॥ १० ॥

और शिरका रुधिर दूषित हो जाता है-फिर शिरमें अनेक लक्षणके रोग हो जाते हैं जिसमें प्राणधारियोंके प्राण टिके हुये हैं और सब इंद्रिय टिकींहें॥ १०॥

यदुत्तमाङ्गमङ्गानांशिरस्तदभिधी
यते । अर्द्धावभेदकोवास्यात्सर्व
वारुज्यतेशिरः ॥ ११ ॥

और जो अंगोंमे उत्तम है उसको शिर कहते हें अर्द्धका अव भेदक हो जाताहै वा संपूर्ण शिरमें पीडा हो जाती है ॥ ११ ॥

प्रतिश्यामुखनासाक्षिकर्णरोगाः
शिरोभ्रमाः । अर्दितंशिरसःक
म्पोगलमन्याहनुग्रहः ॥ १२ ॥

और प्रतिश्याय मुख नासिका अक्षि कर्ण इनमें रोग शिरमें भ्रम हो जाता है शिरकी पीडा कंप गलमन्था हनुका ग्रह ॥ १२ ॥

विविधाश्चापरेरोगावातादिक्रिमि
सम्भवाः । पृथग्दृष्टास्तुयेपञ्चसं
ग्रहेपरमर्षिणा । शिरोगदांस्तान्
शृणुमेयथास्वैर्हेतुलक्षणैः ॥ १३ ॥

और अनेक प्रकारके वात आदिकी स्मृतिसे उत्पन्न अन्य रोग होते हें-और संग्रहमें महर्षिने जो पांच देखे हैं उन शिरके रोगोंको यथायोग्य हेतु और लक्षणोंसे तू श्रवण कर ॥ १३ ॥

उच्चैर्भाष्यातिभाष्याभ्यांतीक्ष्ण
पानात्प्रजागरात् । शीतमारुत
संस्पर्शाद्व्यवायाद्वेगनिग्रहात् ।
उपवासाच्चाभिघाताद्विरेकाद्वमना
दपि ॥ १४ ॥

ऊंचे भाषणसे अभिभाषणसे तीक्ष्ण पान जागरण शीतल पवनके स्पर्श व्यवाय वेगका निग्रह उपवास अभिघात विरेचन वमन ॥ १४ ॥

वाष्पशोकपरित्रासाद्भारमार्गाति
कर्षणात् ।शिरोगताःशिरावृद्धो
वायुराविश्यकुप्यति ॥ १५ ॥

वाष्प शोक परित्रास भार मार्ग अत्यंत कर्षण इन हेतुओंसे शिरमें विद्यमान नाडियोंमें प्रविष्ट होकर वृद्धिको प्राप्त हुआ वायु कोपको प्राप्त होजाताहै १५

ततःशूलंमहत्तस्यवातात्समुपजा
यते । निस्तुद्येतेभृशंशंखौघाटास
म्भिद्यतेतथा ॥ १६ ॥

उससे उस मनुष्यके वातसे महान् शूल हो जाताहै और शंखोंमें अत्यंत खेद आताहै और घाटा नामकी नाडी भेदन होतीहै और पीडा होतीहै ॥१६॥

भ्रुवोर्मध्यंललाटंचतपतीवातिवेदनम् । बाध्येतेस्वनतःश्रोत्रेनिष्क्रम्येतेइवाक्षिणी ॥ १७ ॥

और भ्रुकुटीके मध्य सहित ललाट अत्यंत वेदनासे मानो पडा जाताहै और स्वन ( शब्द ) से श्रोत्रोंमें बाधा होतीहै नेत्र मानो निकसे जातेहैं ॥ १७ ॥

घूर्णतीवशिरःसर्वंसन्धिभ्यइवमुच्यते।स्फुरत्यतिशिराजालंस्तभ्यते चशिरोधरा ॥ १८ ॥

मानो सब शिरमें घूर्णन होताहै और मानो संधियोंसे पृथक् होताहै और नाडियोंके जालमें कंप होताहै शिरकी धरा ( ग्रीवा ) में स्तंभन होताहै॥१८॥

स्निग्धोष्णमुपसेवेतशिरोरोगेऽनिलात्मके ॥ १९ ॥

और उपशीतके और वात जन्य शिरके रोगमें स्निग्धोष्ण भोजन करे १९॥

कट्वम्ललवणक्षारमद्यक्रोधातपानलैः । पित्तंशिरसिसन्दुष्टंशिरोरोगायकल्पते ॥ २० ॥

और कटु अम्ल लवण क्षार मद्य क्रोध आतप अग्नि इनसे दूषित हुआ शिरका पित्त शिरके रोग का दाता होता है ॥ २० ॥

दह्यतेरुज्यतेतेनशिरःशीतेनशूयते । दह्यतेचक्षुषीतृष्णाभ्रमःस्वेदश्चजायते ॥ २१ ॥

उससे शिरमें दाह पीडा होतीहै और शीत पैदा होजाता है–नेत्रोंमें दाह होता है तृष्णा भ्रम स्वेद हो जाते हैं॥ २१ ॥

आस्यासुखैःस्वप्नसुखैर्गुरुस्निग्धातिभोजनैः । श्लेष्माशिरसिसन्दुष्टंशिरोरोगायकल्पते ॥ २२ ॥

मुखके असुख दाई और प्रमुख ( प्रिय) जो गुरु स्निग्धोंका अतिभोजन उनसे शिरमें अत्यंत दुष्ट कफ शिरके रोगको करताहै ॥ २२ ॥

शिरोमन्दरुजंतेनसुप्तंस्तिमिरं गुरुकम् । भवत्युत्पद्यतेतन्द्रातथालस्यमरोचकः ॥ २३ ॥

उससे शिरके मर्मोंमें पीडा सुप्तिति तिमिर रोग तंद्रा और आलस्य अरुचिये उत्पन्न होतेहैं ॥ २३ ॥

वाताच्छूलंभ्रमःकम्पःपित्तादाहोमदस्तृषा । कफाद्गुरुत्वंतन्द्राचशिरोरोगेत्रिदोषजे ॥ २४ ॥

वातसे शूल भ्रम कंप और पित्तसे मान मद तृषा कफसे गुरुता और तंद्रा त्रिदोषसे पैदा हुये शिरके रोगमें होतेहैं ॥ २४ ॥

तिलक्षीरगुडाजीर्णपूर्णिसंकीर्णभो

जनात् । क्लेदोऽसृक्कफमांसानां दोषश्चास्योपजायते ॥ २५ ॥

तिल दूध गुड अजीर्ण, पूर्णि संकीर्ण भोजन इनसे क्लेद रुधिर कफ मांस इनमें उस मनुष्यके दोष पैदा होजाताहै ॥ २५ ॥

ततःशिरसिसंक्लेदात्क्रिमयःपाप कर्मणः । जनयन्तिशिरोरोगंजा तबीभत्सलक्षणम् ॥ २६ ॥

तिससे शिरमें संक्लेदसे पापकर्मा मनुष्यके क्रिमि होकर भयानक शिरके रोगोंको पैदा कर देतेहैं ॥ २६ ॥

व्यवच्छेदरुजाकण्डूशोफदौर्गन्ध्य दुःखितम् । क्रिमिरोगातुरंविद्या त्क्रिमीणांलक्षणेनच ॥ २७ ॥

व्यवच्छेद ( काटना ) के रोग कंडू शोफ दुर्गतिका दुःखको करते हैं और क्रिमियोंके देखनेसे क्रिमिरोगसे आतुरको जानले ॥ २७ ॥

शोकोपवासव्यायामशुष्करूक्षा ल्पभोजनैः । वायुराविश्यहृदयंज नयत्युत्तमांरुजम् ॥ २८ ॥

शोक उपवास व्यायाम शूल रूक्ष अल्पभोजन इनसे वायु हृदयमें प्रविष्टहोकर अधिकरोगको पैदा करती है२८

वेपथुर्वेष्टनंस्तम्भःप्रमोहःशून्यता द्रवः । हृदिवातातुरेरूपंजीर्णेचा त्यर्थवेदना ॥ २९ ॥

वेपथु ( कंप ) वेष्टन स्तंभ प्रमेह शून्यता द्रव ये सब हृदयमें वातरोगीके रूपहैं और जीर्णमें अत्यंत वेदना होतीहैं ॥ २९ ॥

उष्णाम्ललवणक्षारकटुकाजीर्णभो जनैः । मद्यक्रोधातपैश्चाशुहृदिपि त्तंप्रकुप्यति ॥ ३० ॥

उष्ण–अम्ल–लवण क्षार कटु अजीर्ण भोजनोंसे और मद्य क्रोध आतपसे हृदयमें शीघ्रही पित्त कुपित होजाताहै ३०॥

हृद्दाहस्तिक्ततावक्त्रेक्लमःपित्ताम्ल कोद्गारः।तृष्णामूर्च्छाभ्रमःस्वेदः पित्तहृद्रोगलक्षणम् ॥ ३१ ॥

उससे हृदयमें दाह मुखमें तिक्तता ग्लानि पित्ताम्ल उद्गार तृष्णा मूर्च्छा भ्रमस्वेद ये पित्तसे हृदयमें रोगके लक्षण होतेहैं ॥ ३१ ॥

अत्यादानंगुरुस्निग्धमचिन्तनमचे- ष्टनम् । निद्रासुखंचाप्यधिकंक- फहृद्रोगलक्षणम् ॥ ३२ ॥

और अत्यंत भोजन गुरु स्निग्धका अचिंतन अचेष्टन निद्राका अधिक सुख ये कफसे उत्पन्नहृद्रोगके लक्षणहैं ॥ ३२॥

हृदयंकफहृद्रोगेसुप्तंस्तिमितभारि- कम्। तन्द्रारुचिपरीतस्यभवत्य- श्मावृतंयथा ॥ ३३ ॥

और कफके हृद्रोगमें हृदयका स्तंभ स्तिमित भारी होता है और तन्द्रा अरु-

चिसे युक्तमनुष्यका हृदय ऐसा हो जाताहै जैसा पत्थरसे ढकाहो ॥ ३३ ॥

हेतुलक्षणसंसर्गादुच्यतेसान्निपातिकः । त्रिदोषजेतुहृद्रोगेयोदुरात्मानिषेवते । तिलक्षारगुडादीनि ग्रन्थिस्तस्योपजायते ॥ ३४ ॥

हेतु और लक्षणके संसर्गसे सन्निपातके हृद्रोगको कहतेहैं जो दुरात्मा त्रिदोषज हृद्रोगमें तिलक्षार गुड आदिको भक्षण करता है उसके हृदयमें ग्रन्थि हो जाती है ॥ ३४ ॥

मर्मैकदेशेसंक्लेदंरसश्चास्योपगच्छति । संक्लेदात्क्रिमयश्चास्यभवन्त्युपहतात्मनः ॥ ३५ ॥

और मर्मके एक देशमें संक्लेद और रस यह चले जाते हैं और इस दुष्टात्माके संक्लेदसे क्रिमि हो जाते हैं ॥ ३५ ॥

मर्मैकदेशेतेजाताःसर्पन्तोभक्षयन्तिच । तुद्यमानंसहृदयंसूचीभिरिवमन्यते ॥ ३६ ॥

मर्मके एक देशमें वे जीव चलते हुये भक्षण करतेहैं सूचियोंसे पीडितके समान अपने हृदयको ऐसा मानताहै जैसे सूचिओंसे छेदन किया जाताहै ॥ ३६ ॥

छिद्यमानंयथाशस्त्रैर्जातकण्डूमहारुजम् । हृद्रोगंक्रिमिजंत्वेतैर्लिङ्गैर्बुद्ध्वासुदारुणम् । त्वरेतजेतुंतंविद्वान्विकारंशीघ्रकारिणम् ३७

शस्त्रोंसे छेदन कियेके समान खुजली और महापीडाकारी क्रिमियोंसे पैदा हुये हृद्रोगोंके इन लिंगोंको जानकर महादारुण शीघ्रकारी उस विकारको जीतनेके लिये बुद्धिमान् मनुष्य शीघ्रता करै ॥ ३७ ॥

युल्वणैःकोल्वणैःषट्स्युर्हीनमध्याधिकैश्चषट् । समैश्चैकोविकारास्तेसन्निपातेत्रयोदश ॥ ३८ ॥

कफ–वात–पित्तोंके मध्यमें दो, की अधिकतासे और एककी अधिकतासे छः और एक २ के हीन मध्य अधिकहोनेसे छः तीनोंकी समानतासे एक ये त्रयोदश विकार संनिपातमें होतेहैं ॥ ३८ ॥

संसर्गेणचषट्तेभ्यःएकवृद्ध्यासमैस्त्रयः । पृथक्त्रयश्चतैर्वृद्धैर्व्याधयःपञ्चविंशतिः ॥ ३९ ॥

और उनमेंसे एककी वृद्धिसे संसर्गसे छः समानतासे तीन और पृथक्२तीन और उनकी वृद्धि होनेपर पच्चीस व्याधि सन्निपातकी होतीहैं ॥ ३९ ॥

यथावृद्धैस्तथाक्षीणैर्दोषैःस्युःपञ्चविंशतिः । वृद्धिक्षयकृतश्चान्योविकल्पउपदेक्ष्यते ॥ ४० ॥

जैसे वृद्ध दोषोंसे होतेहैं तैसेही क्षीण दोषोंसे पच्चीस व्याधि होतीहैं और वृद्धिक्षयके किये अन्यभी विकल्पको कहतेहैं ॥ ४० ॥

वृद्धिरेकस्यसमताचैकैकस्यचसं-
क्षयः । द्वन्द्ववृत्तिःक्षयश्चैकस्यै-
कावृद्धिर्द्वयोःक्षयः ॥ ४१ ॥

कि एककी वृद्धि एककी समता एक २ का संक्षय और दोका क्षय एककी वृद्धि दोका क्षयहो ॥ ४१ ॥

प्रकृतिस्थंयदापित्तंमारुतःश्लेष्म-
णःक्षये । स्थानादादायगात्रेपुत-
त्रतत्रविसर्पति ॥ ४२ ॥

जब पित्ततो प्रकृतिस्थहो वायु और कफका क्षयहो स्थानमेंसे लेकर गात्रोंमें तहां २ फैले ॥ ४२ ॥

तदाभेदश्चदाहश्चतत्रतत्रानवस्थि
ताः । गात्रदेशेभवेत्तस्यश्रमोदौ
र्बल्यमेवच ॥ ४३ ॥

तब भेद और दाह तिस२ स्थानमेंसे स्थितिको छोडकर मनुष्यको होतेहैं श्रम और दुर्बलता होतीहै ॥ ४३ ॥

साम्येस्थितंकफंवायुःक्षीणेपित्ते
यदाबली । कर्षेत्कुर्य्यात्तदाशूलं
सशैत्यस्तम्भगौरवम् ॥ ४४ ॥

साम्यमें स्थित कफको पित्तके क्षीण होनेपर बलवान् वायु जब खींचताहै तब शीत स्तंभ गौरव सहित शूलको करताहै ॥ ४४ ॥

यदानिलंप्रकृतिगंपित्तंकफपरिक्ष-
ये । संरुणद्धितदादाहःशूलंचा-
स्योपजायते ॥ ४५ ॥

जब वायु प्रकृतिस्थ होकर कफके नाश होनेपर पित्तको रोकताहै तब इस मनुष्यके दाह और शूल होजाताहै ४५

श्लेष्माणंहिसमंपित्तंयदावातपरि-
क्षये । निपीडयेत्तदाकुर्य्यात्सत-
न्द्रागौरवंज्वरम् ॥ ४६ ॥

जब समानहुआपित्त वातके नाश होनेपर कफको पीडित करताहै तब तंद्रा गौरव सहित ज्वरको करताहै॥४६॥

प्रवृद्धोहियदाश्लेष्मापित्तेक्षीणेस-
मीरणम् । रुन्ध्यात्तदाप्रकुर्वीत
शीतकंगौरवंज्वरम् ॥ ४७ ॥

जब कफ प्रवृद्ध होताहै तब पित्तके क्षीणहोनेपर वातको रोक देताहै तब शीत गौरव पीडाको करताहै ॥ ४७ ॥

समीरणेपरिक्षीणेकफःपित्तंसमत्व
गम्। कुर्वीतसन्निरुन्धानोमृद्वग्नि-
त्वंशिरोग्रहम् ॥ ४८ ॥

जब वायुके क्षीण होनेपर कफपित्त समान होतेहैं तब रुका हुआ वायु मंदाग्नि और शिरोग्रहको करताहै ॥ ४८ ॥

निद्रांतन्द्रांप्रलापञ्चहृद्रोगंगात्रगौ-
रवम् । नखादीनाञ्चपीतत्वंष्ठीव-
नंकफपित्तयोः ॥ ४९ ॥

और निद्रा तंद्रा प्रलाप हृद्रोग गात्र गौरव नख आदिको पीले कफ पित्तका थूक, ये होतेहैं ॥ ४९ ॥

हीनवातस्यतुकफःपित्तेनसहित श्चरन् । करोत्यरोचकापाकौस-दनंगौरवंतथा ॥ ५० ॥

वातहीन मनुष्यका कफ, पित्तसहित फैलता हुआ अरुचि अपाक सदन गौरव करताहै ॥ ५० ॥

हृल्लासमास्यस्रवणंदूयनंपाण्डुतां मदम् । विरेकस्यहिवैषम्यंवैष-म्यमनलस्यच ॥ ५१ ॥

हृल्लास और मुखका स्रवण कंप पांडुता मद विरेचनकी विषमता अग्निकी विषमता इनको करताहै ॥ ५१ ॥

क्षीणपित्तस्यतुश्लेष्मामारुतेनोप-संहितः । स्तम्भंशैत्यंचतोदश्चज-नयत्यनवस्थितम् ॥ ५२ ॥

क्षीणपित्त मनुष्यका कफ, मारुतसे युक्त होकर स्तंभ शीत तोद अनवस्थिति इनको करताहै ॥ ५२ ॥

गौरवंमृदुतामग्नेर्भक्ताश्रद्धांप्रवेप नम् । नखादीनाञ्चशुक्लत्वंगात्र पारुष्यमेवच ॥ ५३ ॥

और गौरव मंदाग्नि भोजनमें अश्रद्धा कंप नखआदिमें सपेदी—गात्रमें कठोरता इनको करताहै ॥ ५३ ॥

हीनेकफेमारुतस्तुपित्तंतुकुपितंद्व यम् । करोतियानिलिङ्गानिशृ णुतानिसमासतः ॥ ५४ ॥

कफके हीन होनेपर मारुत पित्त दोनों कुपित होकर जिन लिंगोंको करतेहैं उनको तू संक्षेपसे सुन ॥ ५४ ॥

भ्रममुद्वेष्टनन्तोदंदाहंस्फोटनवेप नम् । अङ्गमर्दंपरीशोषंदूयनंधू पनंतथा ॥ ५५ ॥

भ्रम उद्वेष्टन तोद दाह अधिक स्फोटन अंगमर्द परिशोष कंप और धूपन ये होतेहैं ॥ ५५ ॥

वातपित्तक्षयेश्लेष्मास्रोतांस्यभिद धद्भृशम् । चेष्टाप्रणाशंमूर्च्छाञ्च वाक्सङ्गञ्चकरोतिहि॥ ५६ ॥

वात पित्तके क्षय होनेपर कफ स्रोतोंको अत्यंत ढकता हुआ चेष्टाका नाश मूर्च्छा वाणीका संग इनको करताहै ॥ ५६ ॥

श्लेष्मवातक्षयेपित्तंदेहेऽजस्रमथो चरन् । ग्लानिमिन्द्रियदौर्वल्यं तृष्णांमूर्च्छांक्रियाक्षयम्५७॥

कफ और वातके क्षय होनेपर देहमें निरंतर विचरता हुआ पित्त, ग्लानि इंद्रियोंकी दुर्वलता तृष्णा मूर्च्छा क्रियाका क्षय इनको करताहै ॥ ५७ ॥

पित्तश्लेष्मक्षयेवायुर्मर्माण्यतिनि पीडयन् । प्रणाशयतिसंज्ञांचवे पयत्यथवानरम् ॥ ५८ ॥

पित्त और कफके क्षय होनेपर मर्मोंको अत्यंत पीडित करता हुआ वायु संज्ञाको नष्ट करताहै अथवा मनुष्यको कंपितकर देताहै ॥ ५८ ॥

दोषाःप्रवृद्धाःस्वंलिङ्गंदर्शयन्तिय
थाबलम् । क्षीणाजहतिलिङ्गं
स्वंसमाःस्वङ्कर्म्मकुर्वते ॥ ५९ ॥

प्रवृद्धहुये दोष अपने लिंगोंको बलके अनुसार दिखातेहैं और क्षीणहुये अपने लिंगोंको छोड देतेहैं समहुये अपने २ कामको करतेहैं ॥ ५९ ॥

वातादीनांरसादीनांमलानामोजस
स्तथा । क्षयस्तत्रानिलादीनामु
क्तंसंक्षीणलक्षणम् ॥ ६० ॥

वातआदि रसआदि मल और ओज इनके जो क्षयहैं उनमें अनिल आदिके सम्यक् क्षीणका लक्षण यह कहाहै ॥ ६० ॥

घट्टतेसहतेशब्दंनोचैर्द्रवतिशूयते।
हृदयंताम्यतिस्वल्पचेष्टस्यापिरस
क्षये ॥ ६१ ॥

कि घट्टशब्द करताहै ऊंचेशब्दको नहीं सहताहै द्रवताहै शूल होताहै और अल्प चेष्टा करनेपरभी हृदयग्लानिको प्राप्त होताहै ये रसक्षयके लक्षणहैं॥ ६१॥

परुषास्फुटिताम्लानात्वग्रूक्षारक्त
संक्षये । मांसक्षयेविशेषेणस्फि
ग्ग्रीवोदरशुष्कता ॥ ६२ ॥

रक्तके भलीप्रकार क्षय होनेपर त्वचा कठोर स्फुटित मैली रूखी हो जातीहै— मांसके क्षय होनेपर विशेषकर स्फिक् ग्रीवा उदर ये शुष्क होजातेहैं ॥ ६२ ॥

सन्धीनांस्फुटनंग्लानिरक्ष्णोराया
सएवच । लक्षणंमेदसिक्षीणेतनु
त्वंचोदरत्वचः ॥ ६३ ॥

मेदके क्षीण होनेपर ये लक्षण होते हैं कि संधियोंमें स्फोट ग्लानि नेत्रोंमें श्रम होताहै—उदर त्वचा दोनों, तनु हो-जातेहैं ॥ ६३ ॥

केशलोमनखश्मश्रुद्विजप्रपतनंश्र
मः । ज्ञेयमस्थिक्षयेरूपंसन्धिशै
थिल्यमेवच ॥ ६४ ॥

अस्थियोंके क्षयमें यह रूप जानना कि केश रोम नख श्मश्रू दंत इनका पतन और श्रम ये होते हैं संधियोंमें शिथिल-ता होती है ॥ ६४ ॥

शीर्य्यन्तइवचास्थीनिदुर्बलानि
लघूनिच । प्रततंवातरोगीचक्षी
णेमज्जनिदेहिनाम् ॥ ६५ ॥

मज्जाके क्षीण होनेपर देह धारियोंके मानों अस्थि गिरे पड़तेहैं और दुःखसे चलते हैं और लघुहैं—निरंतर वातरोग होता है ॥ ६५ ॥

दौर्बल्यंमुखशोषश्चपाण्डुत्वंसदनं
क्लमः । क्लैव्यंशुक्राविसर्गश्चक्षीण
शुक्रस्यलक्षणम् ॥ ६६ ॥

दुर्बलता मुखका शोष पांडुता सदन श्रम ग्लानि शुक्रका नाश क्षीणशुक्रके ये लक्षण हैं ॥ ६६ ॥

क्षीणेशकृतिचान्त्राणिपीडयन्निवमारुतः । रूक्षस्योन्नमयन्कुक्षिंतिर्य्यगूर्द्ध्वंश्वगच्छति ॥ ६७॥

मलके क्षीण होनेपर पवन मानो आंतोंको पीडता हुआ और रूक्ष मनुष्य की कुक्षिको ऊपरको नवाता हुआ तिरछा और ऊपरको जाता है ॥ ६७ ॥

मूत्रक्षयेमूत्रकृच्छ्रंमूत्रवैवर्ण्यमेव च । पिपासाबाधतेचास्यमुखञ्च परिशुष्यति ॥ ६८ ॥

मूत्रके क्षय होनेपर मूत्रकृच्छ्र और मूत्रमें विवर्णता होती है और पिपासा बाधती है और इसका मुख शुष्क हो जाता है ॥ ६८ ॥

मलायनानिचान्यानिशून्यानिच लघूनिच । विशुष्काणिचलक्ष्यन्तेयथास्वंमलसंक्षये ॥ ६९ ॥

और मलका क्षय होनेपर अन्य जो मलके स्थान हैं वे शून्य लघु सूखे, यथायोग्य दीखते हैं ॥ ६९ ॥

बिभेतिदुर्बलोऽभीक्ष्णंध्यायतिव्यथितेन्द्रियः । दुश्छायोदुर्मनारूक्षःक्षामश्चैवोजसःक्षये॥ ७०॥

और ओजके क्षय होनेपर भय करता है दुर्बल हुआ वारंवार ध्यान करता है इंद्रिय व्यथित रहती हैं छाया नष्ट रहती है उदासमन रूखा और थका हो जाता है ॥ ७० ॥

हृदितिष्ठतियच्छुद्धंरक्तमीषत्सपीतकम् । ओजःशरीरेसंख्यातंतन्नाशान्नाविनश्यति ॥ ७१ ॥

हृदयमें जो शुद्ध कुछ पीतता सहित रक्त टिकताहै वह शरीरमें ओज कहाता है उसके नाशसे मनुष्य नष्ट नहीं होता ॥ ७१ ॥

व्यायामोऽनशनंचिन्तारूक्षाल्पप्रमिताशनम् । वातातपौभयंशोकोरूक्षपानंप्रजागरः ॥ ७२ ॥

व्यायाम भोजनका अभाव चिंता रूक्ष अल्प प्रमित भोजन वात आतप भय शोक रूक्षपान अति जागरण ॥ ७२ ॥

कफशोणितशुक्राणांमलानांचातिवर्त्तनम् । कालोभूतोपघातश्च ज्ञातव्याःक्षयहेतवः ॥ ७३ ॥

और कफ शोणित शुक्र और मल इनकी अधिकता काल भूतोंको उपघात ये सब क्षयके हेतु जानने ॥ ७३ ॥

गुरुस्निग्धाम्ललवणंभजतामतिमात्रशः । नवमन्नंचपानंचनिद्रामास्यासुखानिच ॥ ७४ ॥

जो मनुष्य गुरु स्निग्ध अम्ल लवण इनको मात्रासे अधिक खातेहैं नवीन अन्न पान निद्रा सुखके असुखदायी पदार्थोंको खातेहैं ॥ ७४ ॥

त्यक्तव्यायामचिन्तानांसंशोधनमकुर्वताम् । श्लेष्मापित्तञ्चमेदश्च मांसंचातिप्रवर्द्धते ॥ ७५ ॥

व्यायामकी चिंताको नहीं करते और संशोधन नहीं करतेहैं उनके कफ पित्त मेदा मांस अत्यंत बढ जातेहैं ॥ ७५ ॥

तैरावृतःप्रसादंहिगृहीत्वायातिमारुतः । यदावस्तिंतदाकृच्छ्रोमधुमेहःप्रवर्त्तते ॥ ७६ ॥

उनसे युक्त वायु प्रसाद ( सार )को ग्रहण करके जब बस्तिमें जाताहै तब दुःखदाता मधुमेह हो जाताहै ॥ ७६ ॥

समारुतस्यपित्तस्यकफस्यचमुहुर्मुहुः । दर्शयत्याकृतिंकृत्वाक्षयमाप्याय्यतेपुनः ॥ ७७ ॥

वह मारुत पित्त कफ इनकी वारंवार आकृतिको करके फिर क्षयको प्राप्त हो जाताहै ॥ ७७ ॥

उपेक्षयास्यजायन्तेपिडकाःसप्तदारुणाः । मांसलेष्ववकाशेपुमर्म्मस्वपिचसन्धिषु ॥ ७८ ॥

उस मनुष्यके उपेक्षा करनेसे सात दारुण पिडका हो जातेहैं वे मांसल अवकाशोंमें मर्मोंमें और संधियोंमें होतेहैं ॥ ७८ ॥

शराविकाकच्छपिकाजालिनीसर्पपीतथा । अलजीविनताख्याचविद्रधीचेतिसप्तमी ॥ ७९ ॥

वे ये हैं कि शराविका कच्छपिका जालिनी सर्षपी अलजी विनता और सातवीं विद्रधी ॥ ७९ ॥

अन्तोन्नतामध्यनिम्नाश्यावाक्लेदरुजान्विता । शराविकास्यात्पिडकाशरावाकृतिसंस्थिता । अवगाढार्त्तिनिस्तोदामहावास्तुपरिग्रहा ॥ ८० ॥

जो अंतमें ऊंची मध्यमें नीची श्याव-रंग क्लेद पीडासे युक्त पिडकाहै वह शरावके आकारसे स्थित होनेसे शराविका होतीहै जो अवगाढ हो अत्यंत पीडा कारक हो महा वस्तुका परिग्रह हो ॥ ८० ॥

श्लक्ष्णाकच्छपपृष्ठाभापिडकाकच्छपीमता।स्तब्धाशिराजालवतीस्निग्धस्रावामहाशया ॥ ८१ ॥

चिकनी कच्छपकी पीठके समान जिसकी कांति हो वह पिडका कच्छपी कही है-जो स्तब्ध हो शिराओंका जिसमें जाल हो जिसका स्राव चिकनाहो महान् आशय हो ॥ ८१ ॥

रुजानिस्तोदबहलासूक्ष्मच्छिद्राचजालिनी । पिडकानातिमहतीक्षिप्रपाकामहारुजा ॥ ८२ ॥

जिसमें पीडा निस्तोद अधिकहो छिद्र सूक्ष्महो वह जालिनी होती है-जो पिडका अत्यंत वडी न हो शीघ्र पकजाय पीडा अधिक हो ॥ ८२ ॥

सर्षपीसर्पपाभाभिःपिडकाभिश्चिताभवेत् । दहतित्वचमुत्थानेतृष्णामोहज्वरप्रदा ॥ ८३ ॥

जिसके आसपास सरसोंके समान पिडकाहों वह सर्षपी होती है—जो उठने के समय त्वचाको दग्ध करदे तृष्णा मोह ज्वरको करै ॥ ८३ ॥

विसर्पत्यनिशंदुःखाद्दहत्यग्निरिवालजी । अवगाढसजाक्लेदापृष्ठेवाप्युदरेऽपिवा ॥ ८४ ॥

और रात्रिदिन दुःखसे फैले अग्निके समान दग्ध करै वह अलजी होती है जिसमें अतिगाढ़ रोगहो क्लेदहो पीठपर हो वा उदरमें हो ८४ ॥

महतीविनतानीलापिडकाविनता मता । विद्रधिंद्विविधामाहुर्बाह्यामाभ्यन्तरींतथा ॥ ८५ ॥

महती ( वडी ) विनत ( नम्र ) नीलीहो वह पिड़का विनता कहीहै बाहिर और भीतरके भेदसे विद्रधीको दो प्रकारकी कहते हैं ॥ ८५ ॥

बाह्यात्वक्स्नायुमांसोत्थाकण्डराभामहारुजा । शीतकान्त्रविदाह्युष्णरूक्षशुष्कातिभोजनात् ८६ ।

त्वचा स्नायु मांसमें जो उठै वह बाह्य कॉंडरके समान महापीडाको करती है—शीतल आंतोंमें विदाही उष्ण रूक्ष शुष्क अति भोजनसे ॥ ८६ ॥

विरुद्धाजीर्णसंक्लिष्टविषमासात्म्यभोजनात् । व्यापन्नबहुमद्यत्वाद्वेगसन्धारणाच्छ्रमात् ॥ ८७ ॥

विरुद्ध अजीर्ण संक्लिष्ट विषम असात्म्य भोजनसे व्यापन्न ( निंदित ) अधिक मदिरासे वेगोंके धारण और श्रमसे ॥ ८७ ॥

जिह्मव्यायामशयनादतिभाराध्वमैथुनात् । अन्तःशरीरेमांसासृगाविशन्तियदामलाः ॥ ८८ ॥

जिह्म ( कपट ) व्यायाम शयन अतिभार मार्ग मैथुन इनसे जब शरीरके भीतर मांस रुधिर रूप मल प्रविष्ट हो जाते हैं ॥ ८८ ॥

तदासञ्जायतेग्रन्थिर्गम्भीरस्थःसुदारुणः । हृदयेक्लोम्नियकृतिप्लीह्निकुक्षौचवृक्कयोः ॥ ८९ ॥

तब गंभीरस्थानमें महा दारुण ग्रंथि हो जातीहै हृदयमें क्लोममें यकृत्में प्लीहामें कुक्षिमें वृषणोंमें ॥ ८९ ॥

नाभ्यांवंक्षणयोर्वापिवस्तौवातीव्रवेदनः । दुष्टरक्तातिमात्रत्वात्सवैशीघ्रंविदह्यते ॥ ९० ॥

नाभिमें वंक्षणोंमें वस्तिमें होकर तीव्र वेदना करतीहै दुष्ट रक्तका अत्यंत प्रमाण होनेसे वह शीघ्र होजातीहै ॥ ९० ॥

ततःशीघ्रविदाहित्वाद्विद्रधीत्यभिधीयते । व्यवच्छेदभ्रमानाहशब्दस्फुरणसर्पणैः ॥ ९१ ॥

तिससे शीघ्र विदाही होनेसे उसको

विद्रधि कहतेहैं व्यवच्छेद भ्रम आनाह शब्दका स्फुरण-सर्पण ॥ ९१ ॥

वातिकीपैत्तिकींतृष्णादाहमोहमदज्वरैः । जृम्भोत्क्लेशारुचिस्तम्भशीतकैःश्लैष्मिकींविदुः । सर्वास्वासुमहच्छूलंविद्रधीषूपजायते ॥ ९२ ॥

तृष्णा-दाह-मोह-मद-ज्वर-इनसे वात और पित्तकी विद्रधिको जानै जृम्भा उत्क्लेश-अरुचि-स्तम्भ-शीत-इनसेकफकी विद्रधि होतीहै सब विद्रधियोंमें महान् शूल होताहै ॥ ९२ ॥

तप्तैःशस्त्रैर्यथामथ्येतोल्मुकैरिवदह्यते । विद्रधीव्यम्लतांयातावृश्चिकैरिवदश्यते ॥ ९३ ॥

जैसे तपाये हुए शस्त्रोंसे मथा जाता है और उल्मुकोंके समान दग्ध किया जाताहै व्यग्रताको प्राप्त हुई विद्रधि विच्छुओंके समान दग्ध करतीहै ॥९३॥

तनुरूक्षारुणंस्रावंफेनिलंवातविद्रधी । तिलमाषकुलत्थोदसन्निभंपित्तविद्रधी ॥ ९४ ॥

वातकी विद्रधि-तनु-रूक्ष-अरुण शोणित उस स्रावको जो तिल-उड़द-कुलथीके जलकी तुल्यहो देतीहै ॥९४॥

श्लैष्मिकीस्रवतिश्वेतंबहुलंपिच्छिलंबहु । लक्षणंसर्वमेवैतद्भजतेसान्निपातिकी ॥ ९५ ॥

और कफकी विद्रधि श्वेत अधिक पिच्छिल और बहुतसे रुधिरको देतीहै येही सब लक्षण सन्निपातकी विद्रधिमें होतेहैं ॥ ९५ ॥

अथासांविद्रधीनांसाध्यासाध्यविशेषज्ञानार्थंस्थानकृतंलिङ्गविशेषमुपदेक्ष्यामः । तत्रप्रधानमर्मजायांविद्रध्यांहृद्घट्टनतमकप्रमोहकासाःक्लोमजायांपिपासामुखशोषगलग्रहाः । यकृज्जायांश्वासः । प्लीहजायामुच्छ्वासोपरोधः । कुक्षिजायांकुक्षिपार्श्वान्तरांसशूलम् । वृक्कजायांपार्श्वपृष्ठकटिग्रहः नाभिजायांहिक्का । वंक्षणजायांसक्थिसादः । वस्तिजायांकृच्छ्रमूत्रपूतिवर्चस्त्वंचेति ॥ ९६ ॥

इसके अनन्तर उन विद्रधियोंके साध्य असाध्य विशेषके ज्ञानार्थ स्थानसे हुए विशेष लिंगको कहतेहैं उनमें प्रधान मर्ममें पैदा हुई विद्रधिमें हृदयमें घटन तमक प्रमोह काश श्वास होतेहैं क्लोममें उत्पन्न हुईमें पिपासा मुखशोष और गलग्रह होतेहैं यकृत् के विषे उत्पन्नमें श्वास प्लीहाके विषे उत्पन्नमें ऊर्द्ध्वश्वासका उपरोध होताहै कुक्षिके विषे उत्पन्नमें कुक्षि पार्श्व अंश इनमें शूल वृषणोंके विषे उत्पन्नमें पीठका ग्रह नाभिके विषे उत्पन्नमें हिक्का वङ्क्षणोंके विषे उत्पन्नमें

सक्थियोंका जकडना बस्तिके विषे उत्पन्नमें कृच्छ्र और मूत्रके संग मलत्याग होताहै ॥ ९६ ॥

पक्कामभिन्नासुऊर्द्धजासुमुखात् स्रावःस्रवति । अधोजासुगुदात् उभयतस्तुनाभिजायाम् ॥ ९७ ॥

पकी और आमसे भिन्न ऊर्द्ध भागमें पैदा हुई विद्रधियोंमें मुखसे रुधिर जाताहै—और अधोभागकी विद्रधियोंमें गुदासे—और नाभिसे पैदा हुईमें मुख और गुदा दोनोंसे रुधिर जाताहै ॥ ९७ ॥

तासांहृन्नाभिवस्तिजाःपरिपक्वाः सान्निपातिकीचमरणाय । अव शिष्टाःपुनःकुशलमाशुप्रतिकारिणंचिकित्सकमासाद्योपशाम्यन्ति । तस्मादचिरोत्थितांविद्रधींशस्त्रसर्पविद्युदग्नितुल्यांस्नेहस्वेदविरेचनैश्चोपक्रामेत् । सर्वशो गुल्मवच्चेतिचात्र ॥ ९८ ॥

उनमें हृदय नाभि वस्तिमें उत्पन्न हुई विद्रधि और परिपक्व सन्निपातकी विद्रधि मरणके लिये होतीहै और शेष विद्रधि कुशल शीघ्रकारी वैद्यके आश्रयसे शान्त होजातीहैं तिससे तत्काल उठी विद्रधि जो शस्त्र सर्प बिजली अग्निके संतुल्यहैं उसका स्नेह विरेचनोंसे सम्पूर्ण गुल्मोंके समान शीघ्रही चिकित्सा करनेका प्रारम्भ करे ॥ ९८ ॥

विनाप्रमेहमप्येताजायन्तेदुष्टमेदसः । तावच्चैतानलक्ष्यन्तेयावद्वस्तुपरिग्रहः ॥ ९९ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि प्रमेहके विनाभी दुष्ट मेदावाले पुरुषके ये विद्रधि होतीहैं और ये इतने नहीं दीखती जबतक वस्तु स्थानका परिग्रहहो ॥ ९९ ॥

शराविकाकच्छपिकाजालिनी चेतिदुःसहाः । जायन्तेताह्यति बलाःप्रभूतश्लेष्ममेदसाम् १०० ॥

शराविका कच्छपी जालिनी ये विद्रधि दुस्सह होतीहैं और जिनके अधिक कफ और मेदाहैं उनके ये अत्यन्त बलवान् होतीहैं ॥ १०० ॥

सर्षपीचालजीचैवविनताविद्रधीचयाः । सद्यःपित्तोल्वणास्ताहि सम्भवन्त्यल्पमेदसाम् ॥ १०१ ॥

और सर्षपी अलजी और विधिता नामकी जो विद्रधिहैं वे शीघ्र पित्तोल्वण अल्पमेदावाले पुरुषोंके होती हैं ॥ १०१ ॥

मर्मस्वंसेगुदेपाल्योःस्तनेसन्धिषु पादयोः । जायन्तेयस्यपिडकाः सप्रमेहीनजीवति ॥ १०२ ॥

मर्म स्कन्ध गुदा हाथ स्तन चरणोंकी सन्धि इनमें जिसके पिडका होतीहैं वह प्रमेही नहीं जीताहै ॥ १०२ ॥

तथान्याःपिडकाःसन्तिरक्तपीता

सितारुणाः । पाण्डुराःपाण्डुवर्णा श्चभस्माभामेचकप्रभाः ॥ १०३॥

तिसी प्रकार रक्त पित्त असित अरुण पाण्डुर पाण्डुवर्ण भस्मके समान काली अन्यभी पिडिका होतीहैं ॥ १०३ ॥

मृद्व्यश्चकठिनाश्चान्याःस्थूलाः सूक्ष्मास्तथापराः । मन्दवेगाम हावेगाःस्वल्पशूलामहारुजाः१०४

और अन्य कोमल और कठिन और अपर पिड़िका स्थूल और सूक्ष्म होती हैं मंदवेग और महावेग अल्पशूल और महापीडा कारक होतीहैं ॥ १०४ ॥

ताबुद्ध्वामारुतादीनांयथास्वैर्हेतुल क्षणैः । ब्रूयादुपाचरेच्चाशुप्रागुपद्र वदर्शनात् ॥ १०५ ॥

उनको यथायोग्य वात आदिके हेतु और लक्षणोंसे जानकर वात आदिसे उत्पन्न कहे और उपद्रवके होनेसे पूर्वही चिकित्सा करे ॥ १०५ ॥

तृट्श्वासमांससंकोथमेहहिक्काम दज्वराः । वीसर्पमन्दसंरोधाः पिड़कानामुपद्रवाः ॥ १०६ ॥

तृष्णा श्वास मांसका संकोथ (पाक) मोह हिक्का मद ज्वर वीसर्प मंदसंरोध ये पिड़िकाओंके उपद्रव होतेहैं ॥१०६॥

क्षयःस्थानंचवृद्धिश्चदोषाणांत्रिवि धागतिः । ऊर्द्ध्वंचाधश्चतिर्य्यक्च विज्ञेयात्रिविधापरा ॥ १०७॥

संक्षय स्थिति और वृद्धि यह दोषोंकी तीन प्रकारकी गतिहै और दूसरी तीन प्रकारकी यह गति जाननी कि ऊर्द्ध नीचे और तिरछी हो ॥ १०७ ॥

त्रिविधाचापराकोष्ठशाखामर्मा स्थिसन्धिषु । इत्युक्ताविधिभेदे नदोषाणांत्रिविधागतिः ॥ १०८॥

और अपर तीन प्रकारकी यहहैं कि कोष्ठकी शाखा मर्म अस्थियोंकी संधियोंमें हो विधिके भेदसे यह दोषोंकी तीन प्रकारकी गति कहीहै ॥ १०८ ॥

चयप्रकोपप्रशमाःपित्तादीनांयथा क्रमम् ।भवन्त्येकैकशःषट्सुका लेष्वभ्रागमादिषु ॥ १०९ ॥

पित्त आदियोंका क्रमसे एक एकका चय कोप और उपशम मेघोंके आगमन आदि छः कालमें होताहै ये कालकी गतिहैं ॥ १०९ ॥

गतिःकालकृताचैषाचयाद्यापुन रुच्यते । गतिश्चद्विविधादृष्टाप्रा कृतावैकृताचया ॥ ११० ॥

संचय से जो होतीहै उसको कहते हैं प्रकृती वैकृती दो प्रकारकी गति देखीहै ॥ ११० ॥

पित्ताद्धयूष्मोष्मणःपक्तिर्नराणा मुपजायते । तच्चपित्तंप्रकुपितंवि कारान्कुरुतेबहून् ॥ १११ ॥

पित्तसे ऊष्मा और ऊष्मासे पाक मनुष्योंके होताहै–वह पित्त जब कुपित होताहै तब बहुतसे विकारोंको करताहै॥ १११॥

प्राकृतस्तुबलंश्लेष्माविकृतोमल उच्यते । सचैवौजःस्मृतःकायेस चपाप्मोपदिश्यते ॥ ११२ ॥

श्लेष्मा ( कफ ) प्राकृत मलहै और विकृतको मल कहतेहैं वही कफ कायामें ओज कहाहै और उसीको पापी कहतेहैं

सर्वाहिचेष्टावातेनसप्राणःप्राणिनांस्मृतः । तेनैवरोगाजायन्तेतेनचैवोपरुध्यते ॥ ११३॥

सब चेष्टा वातसे होती हैं वही प्राणीयोंका प्राण कहाहै उसीसे रोग कहेहैं और उसीसे उपरोध होताहै ॥ ११३ ॥

नित्यंसन्निहितामित्रंसमीक्ष्यात्मा नमात्मवान् । नित्यंयुक्तःपरिचरेत्विच्छिन्नायुरभित्वरम् ११४॥

बुद्धिमान् मनुष्य अपने नित्य समीपमें स्थित वातरूपी शत्रुको देखकर नित्य युक्तिसे अवस्थाका अभिलाषी शीघ्र चिकित्साको करै ॥ ११४ ॥

तत्रश्लोकौ ।

शिरोरोगाःसहृद्रोगारोगामानविकल्पजाः । क्षयाःसपिडकाश्चोक्तादोषाणांगतिरेवच ॥ ११५ ॥

उसमें ये दो श्लोकहैं कि शिरके रोग हृद्रोग–मान विकल्पसे उत्पन्न रोग क्षय और पिड़िका और दोषोंकी गति ११५॥

कियन्तःशिरसीयेऽस्मिन्नध्याये तत्वदर्शिना । ज्ञानार्थंभिषजाञ्चैवप्रजानाञ्चहितैषिणा ॥ ११६॥

इति रोगचतुष्के कियन्तः शिरसीयो नाम सप्तदशोऽध्यायः समाप्तः।

इस कियन्तः शिरसीय–अध्यायमें वैद्योंके ज्ञानके लिये प्रजाओंके हितकारी तत्वके द्रष्टा आत्रेयने वर्णन कियेहैं ११६॥

इति रोगचतुष्के कियन्तःशिरसीयोऽध्यायःसमाप्तः ॥

## अष्टादशोऽध्यायः ।

अथातस्त्रिशोफीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर त्रिशोफीय अध्यायका वर्णन करते हैं यह भगवान् आत्रेय कहते हैं ॥

त्रयःशोथाभवन्ति। वातपित्तश्लेष्मनिमित्ताः । तेपुनर्द्विविधाःनिजागन्तुभेदेन । तत्रागन्तवः । छेदनभेदनक्षणनभञ्जनपिच्छनोत्पेषणप्रहारवधबन्धनवेष्टनव्यधनपीड़नादिभिर्वा । भल्लातकपुष्पफलरसात्मगुप्ताशूककिमिशूकाहितपत्रलतागुल्मसंस्पर्शनैर्वास्वेदनपरिसर्पणावमूत्रणैर्वाविषिणाम्। सविषाविषप्राणिदंष्ट्रादन्तविषाण

नखनिपातैर्वा । सगरविषवातहि मदहनसंस्पर्शनैर्वाशोथाःसमुपजायन्ते । तेयथास्वंहेतुजैर्व्यञ्जनैरादावुपलभ्यन्ते । निजव्यञ्जनैकदेशविपरीतैःव्रणबन्धमन्त्रागदप्रलेपप्रवातनिर्वापणादिभिश्चोपक्रमैरुपक्रम्यमाणाःप्रशान्तिमापद्यन्ते । निजास्तुपुनःस्नेहस्वेदनवमनविरेचनास्थापनानुवासनशिरोविरेचनानामयथावत्प्रयोगात्मिथ्यासंसर्जनाद्वा । छर्यलसकविसूचिकाश्वासकासातीसारशोषपाण्डुरोगज्वरोदरप्रदरभगन्दरार्शोविकारातिकर्षणैर्वा । कुष्ठकण्डूपिडकादिभिर्वाछार्दक्षवथूद्गारशुक्रवातमूत्रपुरीषवेगधारणैर्वाचर्मरोगोपवासकर्षितस्यवा ।सहसातिगुर्वम्ललवणपिष्टान्नफलशाकरागदधिहरीतकमद्यमन्दकविरूढयावशूकशमीधान्यानूपौदकपिशितोपयोगात्मृत्पङ्कलोष्ट्रभक्षणाल्लवणातिभक्षणाद्वागर्भसम्पीडनादामगर्भप्रपतनात्प्रजातानाञ्चमिथ्योपचारादुदीर्णदोषत्वाच्छोथाःप्रादुर्भवन्ति । इत्युक्तःसामान्योहेतुः । अयंत्वत्रविशेषः । शीतरूक्षलघुविषदश्रमोपवासातिकर्षणक्षेपणादिभिर्वायुःप्रकुपितःत्वङ्मांसशोणितादीन्यभिभूय शोथञ्जनयति । सक्षिप्रोत्थापनप्रशमोभवति । श्यावारुणवर्णःप्रकृतिवर्णोवाचलःस्पन्दनःखरपरुषभिन्नत्वग्लोमाच्छिद्यतइवभिद्यतइवपीड्यतइवसूचीभिरिवतुद्यतेपिपीलिकाभिरिवसंसृप्यतेसर्षपकल्कालिप्तइवचिमिचिमायतेसंकुच्यतेआयम्यतेइतिवातशोथः । उष्णतीक्ष्णकटुकक्षारलवणाम्लाजीर्णभोजनैरग्न्यातपप्रतापैश्चपित्तंप्रकुपितंत्वङ्मांसशोणितान्यभिभूयशोथञ्जनयति । सक्षिप्रोत्थानप्रशमोभवति । कृष्णपीतनीलताम्रकावभासउष्णोमृदुःकपिलताम्रलोमाउष्यतेदूयतेधूप्यतेऊष्मायतेस्विद्यतेक्लिद्यतेनचस्पर्शमुष्णंवासुमृष्यतेइतिपित्तशोथः। गुरुमधुरशीतस्निग्धैरतिस्वमव्यायामादिभिश्चश्लेष्माप्रकुपितःत्वङ्मांसशोणितादीन्यभिभूयशोथञ्जनयति । स कृच्छ्रोत्थानप्रश

मोभवति । पाण्डुःश्वेतावभासः स्निग्धःश्लक्ष्णःगुरुःस्थिरःस्त्यानः शुक्लाग्ररोमास्पर्शोष्णसहश्चेतिश्लेष्मशोथः । यथास्वकारणाकृति संसर्गाद्विदोषजास्त्रयःशोथाःभवन्ति । तथास्वकारणाकृतिसन्निपातात्सान्निपातिकएकः । एवंसप्तविधोभेदः । प्रकृतिभिस्ताभिर्भिद्यमानोद्विविधस्त्रिविधश्चतुर्विधःसप्तविधश्चशोथउपलभ्यते । पुनश्चैकएवोत्सेधसामान्यादिति १

कि तीन शोफ होते हैं वात पित्त कफके निमित्तसे उत्पन्न फिर वे निज और आगंतुके भेदसे दो प्रकारके हैं उनमें आगंतु छेदन भेदन क्षणन भंजन पिच्छन उपेषण प्रहार अववंधन वेष्टन व्यधन पीडन इनसे होते हैं वा भिलायेके पुष्प फल रस आत्मगुप्त अशूक क्रिमि शूक अहित पत्रलता गुल्म इनके संपादनोंसे वा स्वेदन परिसर्पण आदिके सूचनोंसे वा विषाण अंस विष अविषके प्राणियोंकी दंष्ट्रा दंत विषाण नख इनके लगनेसे वा सागर विष वात हिम अग्नि इनके स्पर्शसे शोफ हो जाते हैं वे ऐसे हैं कि अपने हेतुसे उत्पन्न व्यंजनोंसे प्रथम हो जाय अपने व्यंजनोंके एक देशसे विपरीत जो बंधन मंत्र औषधका लेप प्रवात निर्वापण आदि चिकित्साओंसे उपक्रम किये शांतिको प्राप्त हो जाते हैं और जो निजहैं वे स्नेह स्वेद वमन विरेचन आस्थापन अनुवासन शिरके विरेचन इनके अयथार्थ करनेसे वा मिथ्या संसजर्नसे वा छर्द आलस्य विसूचिका श्वास कास अतिसार शोष पांडुरोग ज्वर उदर प्रदर भगंदर अर्श अत्यंत तृषा इनसे वा कुष्ठ कंडु पिड़का आदिसे वा छर्द क्षवथु ( थूक ) उद्गार शुक्र वात मूत्रमल इनके वेग धारणसे वा चर्म रोग उपवास इनसे कृशको वा शीघ्र अतिगुरु अम्ल लवण पिष्टके अन्न-फल शाक राग दधि हरित मद्य मंदक याव शूक शमी धान्य अनूप मांस इनके भक्षणसे वा अधिकलवणके भक्षणसे—गर्भके संपीडनसे आमगर्भके पतनसे और उत्पन्न हुये गर्भोंके मिथ्योपचारसे अधिक दोषसे शोफ प्रकट होजातेहैं—यह सामान्य हेतु कहा—यह तो इसमें विशेषहै कि शीतल रूक्ष लघु विषके दाता, श्रम उपवास कर्षण क्षपण आदिसे वायु प्रकुपित होकर त्वचा मांस शोणित आदिकोंका तिरस्कार करके शोफको पैदा करताहै उस शोफका शीघ्रही उठना, और शांति, होतेहैं, वह श्याम अरुण वर्ण वा प्रकृति वर्ण होताहै और चल स्पंदन खर कठोर त्वचा लोमका भेदक मानो छेदन भेदन पीडित करताहै सूचीयोंके समान तोद होताहै और पिपी-

लिका ( चेंटी ) ओंके समान उसपर चलतीहैं सरसोंकी खलसेलिपेके समान चिम२करताहै संकोश और विस्तारको प्राप्त होताहै यह वात शोफ कहा-और उष्ण तीक्ष्ण कटुक्षार लवण अम्ल अजीर्ण इन भोजनोंसे अग्नि और आतपके अधिक तापनेसे कुपित हुआ पित्त त्वचा मांस शोणित इनका अभिभव ( तिरस्कार ) करके शोफको पैदा करताहै उसका उठना और शांति शीघ्र होतेहैं वह कृष्ण पीत नील तांवा इनके वर्णका होता है उष्ण कोमल कपिल ताम्र अलोम वह ऐसा होता है और उषण दहन धूम ऊष्मास्वेद क्लेद ये मानो उसमें होते हैं और उष्ण स्पर्श उसका नहीं होता यह पित्तका शोफहै और गुरु मधुर शीतल स्निग्ध अति स्वप्न और व्यायाम आदिसें कुपित हुआ कफ त्वचा मांस शोणित आदिका अभिभव करके शोफको पैदा करता है वह कष्टसे उठता है और शांत होताहै वह पांडुश्वेत कांतिका होता है-स्निग्ध श्लक्ष्ण गुरु स्थिर स्त्यान ( वडा ) उसकी रोमोंके अग्र भाग शुक्ल होतेहैं स्पर्श उष्णको सह सकताहै यह कफका शोफहै-जैसे अपने कारण और आकृतिके संसर्गसे तीन शोफादि दोषोंसे उत्पन्न होते हैं तैसेही कारण आकृतिके संनिपातसे एक शोफ संनिपातका होताहै इस प्रकार सात प्रकारका होताहै-भेदकी प्रकृतियोंसे भिन्न २ हुआ दो तीन चार सात प्रकारका शोफ मिलता है और फिर ऊँचाईकी सामान्यतासे एकही है ॥ १ ॥

भवतिचात्र ।

शूयन्तेयस्यगात्राणिस्वपन्तीवरुजन्तिच। निपीडितान्युन्नमन्तिवातशोथन्तमादिशेत् ॥ २ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि जिसके गात्र मानो चलायमान, सोते, पीडित, हों और दबानेसे फिर ऊपरको उठ जांय उसे वात शोफकहै ॥ २ ॥

यश्चाप्यरुणवर्णाभःशोथोनक्तंप्रणश्यति । स्नेहोष्णमर्दनाभ्याञ्च प्रणश्येत्सचवातिकः ॥ ३ ॥

और जो रक्तवर्ण हो रात्रिको नष्ट हो जाय और स्नेह उष्णके मलनेसे नष्ट हो जाय वहभी वातिक है ॥ ३ ॥

यःपिपासाज्वरार्तस्यदूयतेऽथविदह्यते। स्विद्यतेक्लिद्यतेगन्धीसपित्तश्वयथुःस्मृतः ॥ ४ ॥

जो पिपासा ज्वरसे आर्तके हो जिसमें पीडा विशेष दाहहो स्वेद क्लेद गंध हो वह शोफ पित्तका कहाहै ॥ ४ ॥

यःपीतनेत्रवक्त्रत्वक्पूर्वंमध्यात्प्रसूयते। तनुत्वक्चातिसारीचपित्तशोथःसउच्यते ॥ ५ ॥

जो पहिले नेत्र मुख त्वचा इनमें पीतहो मध्यमें वहता हो त्वचा जिसकी

सूक्ष्म हो और अतिसारको करै—वहभी पित्त शोफ कहाहै ॥ ५ ॥

यःशीतलःसक्तगतिःकण्डूमान्पाण्डुरेवच । निपीडितोनोन्नमति श्वयथुःस कफात्मकः ॥ ६ ॥

जिसकी गतिमें शीत हो खुजली हो पीला हो और दबानिसे ऊपरको उठजाय वह शोथ कफात्मक होताहै ॥ ६ ॥

यस्यशस्त्रकुशच्छेदाच्छोणितंनप्रवर्त्तते । कृच्छ्रेणपिच्छानुस्रवतिसचापिकफसम्भवः ॥ ७ ॥

और शस्त्र कुशासे छेदन किये जिसमेंसे रुधिर न निकसै और कष्टसे पिच्छ जिसमेंसे निकसें वहभी कफसे उत्पन्नहै ७

निदानाकृतिसंसर्गात्श्वयथुःस्याद्विदोपजः । सर्वाकृतिःसन्निपाताच्छोथोव्यामिश्रहेतुजः ॥ ८ ॥

निदान और आकृतिके संसर्गसे दो दोषोंसे उत्पन्न शोथ होताहै सब आकार हों मिलेहुये हेतु हों वह शोफ सांनिपातसे होताहै ॥ ८ ॥

यस्तुपादाभिनिर्वृत्तःशोथःसर्वाङ्गगोभवेत् । जन्तोःसचसुकष्टःस्यात्प्रसृतःस्त्रीमुखाच्चयः ॥ ९ ॥

जो शोफ पादोंसे चलकर सर्वांगगामी हो जाय वह शोफ जंतुको अतिकष्ट देताहै और स्त्रीके मुखसे लेकर फैला हो ॥ ९ ॥

यश्चापिगुह्यप्रभवःस्त्रियोवापुरुपस्य वा । सचकष्टतमोज्ञेयोयस्यचस्युरुपद्रवाः ॥ १० ॥

और जो लिंग वा योनिमें स्त्री वा पुरुपके हो और जिसमें उपद्रवहों वह अत्यंत कष्ट दाता जानना ॥ १० ॥

छर्दिःश्वासोऽरुचिस्तृष्णाज्वरोऽतीसारएवच । सप्तकोऽयंसदौर्बल्यःशोथोपद्रवसंग्रहः ॥ ११ ॥

छर्दि श्वास अरुचि तृष्णा, ज्वर अतीसार दुर्बलता ये सात शोकके उपद्रव होतेहैं ॥ ११ ॥

यस्यश्लेष्माप्रकुपितःजिह्वामूलेऽवतिष्ठते । आशुसञ्जनयञ्छोथंकरोतिगलशुण्डिकाम् ॥ १२ ॥

जिसका कुपित हुआ कफ काक पर टिक जाताहै वह शीघ्र शोफको पैदाकरता हुआ, गल शुंडिकाको पैदा करताहै १२।

यस्यश्लेष्माप्रकुपितस्तिष्ठत्यन्तर्गलेस्थितः । आशुसञ्जनयन्शोथंगलगण्डोऽस्यजायते ॥ १३ ॥

और जिसका कुपित कफ गलके भीतर टिकजाय वह शीघ्र शोफको पैदा करके गल गंड कर देताहै ॥ १३ ॥

यस्यश्लेष्माप्रकुपितोगलवाह्येऽवतिष्ठते । शनैःसञ्जनयन्शोथंजायतेऽस्यगलग्रहः ॥ १४ ॥

जिसका कुपित कफ गलेके बाहिरहीं टिकजाय वह शनैः २ शोफको पैदा करके गलग्रह कर देताहै ॥१४॥

यस्यपित्तंप्रकुपितंसरक्तंत्वचिस र्पति । शोथंसरागंजनयन्विसर्प स्तस्यजायते ॥ १५ ॥

जिसका कोपको प्राप्त हुआ पित्त रुधिर सहित त्वचामें फैल जाय वह राग सहित शोफको पैदाकरके विसर्पको करताहै ॥ १५ ॥

यस्यपित्तंप्रकुपितंत्वचिरक्तेऽवति ष्ठते । रागंसशोथञ्जनयन्पिडका तस्यजायते ॥ १६ ॥

जिसका कुपित पित्त रुधिर सहित त्वचामें टिक जाय वह शोफ और रागको पैदा करके पिड़काओंको करताहै ॥ १६ ॥

यस्यपित्तंप्रकुपितंशंखयोरवति ष्ठते । श्वयथुःशंखकोनामदारुण स्तस्यजायते ॥ १७ ॥

जिसका कुपित पित्त शंखोंके विषे टिकजाय उसके शंखक नामका शोथ दारुण होजाताहै ॥ १७ ॥

यस्यपित्तंप्रकुपितंकर्णमूलेऽवति ष्ठते । ज्वरान्तेदुर्जयोऽन्तायशो थस्तस्योपजायते ॥ १८ ॥

जिसका कुपित पित्त कर्णमूलमें टिक जाय उसके ज्वरके अंतमें मरणका दाता दुर्जय शोफ होजाताहै ॥ १८ ॥

वातःप्लीहानमुद्धूयकुपितोयस्यति ष्ठति । शूलैःपरितुदन्पार्श्वंप्लीहा तस्याभिवर्द्धते ॥ १९ ॥

जिसके प्लीहाका ऊर्द्ध्व धमन करके कुपित वात टिक जाता है उसके शूलोंसे पार्श्वको पीडित करती हुई प्लीहा होजातीहै ॥ १९ ॥

यस्यवायुःप्रकुपितोगुल्मस्थाने चतिष्ठति । शोथंसशूलञ्जनयन्गु ल्मस्तस्योपजायते ॥ २० ॥

जिसकी कुपित वायु गुल्मस्थानोंमें टिकतीहै वह शूलसहित शोफको पैदा करके गुल्मरोगको करतीहै ॥ २० ॥

यस्यवायुःप्रकुपितःशोथशूलकर श्चरन् । वंक्षणाद्वृषणौयातिब्रध्नं तस्योपजायते ॥ २१ ॥

जिसके कुपित वायु शोफ शूल करता और विचरता हुआ वंक्षणोंमेंसे वृषणोंमें चलाजायँ उसके वर्ध्म हो जाताहै ॥ २१ ॥

यस्यवातःप्रकुपितःत्वङ्मासान्तर माश्रितः । शोथंसञ्जनयन्कुक्षा वुदरंतस्यजायते ॥ २२ ॥

जिसका कुपित वात त्वचा मांसके भीतर टिककर शोफको पैदा करै उसकी कुक्षिमें उदर रोगको करंता है ॥२२॥

यस्यवातःप्रकुपितःकुक्षिमाश्रित्य तिष्ठति । नाधोव्रजतिनाप्यूर्द्ध्वश्चा नाहस्तस्यजायते ॥ २३ ॥

जिसका कुपित वात कुक्षिके आश्रय से टिकै न नीचे जाय न ऊपर जाय उसके आनाह ( अफरा ) होजाताहै२३

रोगाश्चोत्सेधसामान्यादधिमांसा र्बुदादयः। विशिष्टानामरूपाभ्यां निर्देश्याःशोथसंग्रहे ॥ २४ ॥

और उंचाईके सामान्यसे अधिमांस अर्बुद आदि रोग वे होतेहैं जो विशिष्ट नाम रूपसे शोक संग्रहमें कहेहैं ॥२४॥

वातपित्तकफायस्ययुगपत्कुपिता स्त्रयः । जिह्वामूलेऽवतिष्ठन्तेविद हन्तःसमुच्छ्रिताः ॥ २५ ॥

जिसके वात पित्त कफ तीनों एकवार कुपित हों और जिह्वाके मूलमें टिकैं विदाह करते हुए बढ़जांय वे अत्यंत शोफको पैदा करतेहैं ॥ २५ ॥

जनयन्तिभृशंशोथंवेदनाश्चपृथ ग्विधाः। तंशीघ्रकारिणंरोगंरोहि णीकेतिनिर्दिशेत् ॥ २६ ॥

और अतिशोथ और अनेक प्रकारकी वेदना करतेहैं उस शीघ्र कारी रोगको रोहिणीका कहतेहैं ॥ २६ ॥

त्रिरात्रंपरमंतस्यजन्तोर्भवतिजी वितम् । कुशलेनत्वनुप्राप्तःक्षिप्रं सम्पद्यतेसुखी ॥ २७ ॥

उस जंतुका परेसे परे तीन रात्रि जीवन होताहै और कुशल वैद्य प्राप्त होजाय तो शीघ्र सुखी होजाताहै॥२७॥

सन्तिह्येवंविधारोगाःसाध्यादारु णसम्मताः । येह्नन्त्युरनुपक्रान्ता मिथ्यारम्भेणवापुनः ॥ २८ ॥

इस प्रकारके दारुण संमत(माने)साध्य रोगहैं जो चिकित्साके न करनेसे वा मिथ्या चिकित्सा करनेसे मार देतेहैं२८

साध्याश्चाप्यपरेहन्तिव्याधयोमृ दुसम्मताः । यत्नायत्नकृतंयेषुक र्मसिध्यत्यसंशयम् ॥ २९ ॥

और अपर मृदु संमत साध्य व्याधि भी हैं जिनमें यत्न अयत्नसे किया कर्म निःसंदेह सिद्ध होताहै ॥ २९ ॥

असाध्याश्चापरेसन्तिव्याधयोया प्यसंज्ञिताः । सुसाध्येऽपिकृतंये षुकर्मयाप्यकरंभवेत् ॥ ३० ॥

और जिस मनुष्यके असाध्य नामकी अपरव्याधि व्याप्यहै सुसाध्य होनेपरभी जिनमें किया हुआ कर्म याप्य सिद्धिका कारक होताहै ॥ ३० ॥

सन्तिचाप्यपरेरोगाःकर्मयेषुनसि ध्यति। अपियत्नकृतंवद्यैर्नतान्वि द्वानुपाचरेत् ॥ ३१ ॥

और अपर रोग ऐसेभीहैं जिनमें कर्म सिद्ध नहीं होता चाहे वह यत्नसेभी किया जायं विद्वान् मनुष्य उनकी चिकित्सा न करै ॥ ३१ ॥

साध्याश्चैवाप्यसाध्याश्चव्याधयो द्विविधाःस्मृताः । मृदुदारुणभेदेनतेभवन्तिचतुर्विधाः ॥ ३२ ॥

साध्य और असाध्य दो प्रकारकी व्याधि कही हैं मृदु और दारुणके भेदसे वे चार प्रकारकी होतीहैं ॥ ३२ ॥

तएवापरिसंख्येयाभिद्यमानाभव न्तिहि । निदानवेदनावर्णास्थान संस्थाननामभिः ॥ ३३ ॥

वेही भेदको प्राप्त हुई अपरनामकी होजातीहैं–निदान वेदना वर्ण स्थान संस्थान नाम इनसे ॥ ३३ ॥

व्यवस्थाकारणंतेषांयथास्थूलेषु संग्रहः । तथाप्रकृतिसामान्यंवि कारेषूपदिश्यते ॥ ३४ ॥

उनकी व्यवस्थाका कारण वह है जैसा स्थूल व्याधियोंमें संग्रह है जैसी सामान्य प्रकृति विकारोंमें कहीहैं॥ ३४॥

विकारनामाकुशलोनजिह्रीयात् कदाचन । नहिसर्वविकारणांना मतोऽस्तिध्रुवागतिः । ३५ ॥

विकारोंके नामोंमें अकुशल वैद्य कदाचित्भी लज्जित नहो क्योंकि संपूर्ण विकारोंके नामसे ध्रुव गति (ज्ञान) नहीहैं ॥ ३५ ॥

सएवकुपितोदोषःसमुत्थानविशे षतः । स्थानान्तरगतश्चैवजनय त्यामयान्बहून् ॥ ३६ ॥

वही कुपित दोष समुत्थानके विशेषसे और स्थानांतरमें जानेसे बहुतसे रोगोंको पैदा कर देताहै ॥ ३६ ॥

तस्माद्विकारप्रकृतीरधिष्ठानान्त राणिच । समुत्थानविशेषांश्चबु द्ध्वाकर्मसमाचरेत् ॥ ३७ ॥

तिससे विकारोंकी प्रकृति और अन्यअधिष्ठान और समुत्थानोंके विशेष इनको जानकर चिकित्सा करै॥ ३७॥

योह्येतत्त्रिविधंज्ञात्वाकर्माण्यारभ तेभिषक् । ज्ञानपूर्वंयथान्यायंस कर्मसुनमुह्यति ॥ ३८ ॥

जो वैद्य इन तीनोंको जानकर कर्मोंका प्रारंभ करताहै वह ज्ञान पूर्वक न्यायसे कर्मोंमें मोहको प्राप्त नहीं होता ॥ ३८॥

नित्याःप्राणभृतांदेहेवातपित्तक फास्त्रयः । विकृताःप्रकृतिस्थावा तान्बुभुत्सेतपण्डितः ॥ ३९ ॥

प्राणधारियोंके देहमें वात पित्त कफ ये तीनों नित्यहैं वे विकृतहैं वा प्रकृतिस्थहैं इसप्रकार उनको पंडित जाननेकी इच्छा करै ॥ ३९ ॥

उत्साहोच्छ्वासनिःश्वासचेष्टाधा तुगतिःसमा। समोमोक्षोगतिमतां वायोःकर्माविकारजम् ॥ ४० ॥

उत्साह, ऊर्द्ध्वश्वास निश्वास चेष्टा धातु समानगति सममोक्ष ये गतिमानोंमें वायुके अविकारी कर्म हैं ॥ ४० ॥

दर्शनंपक्तिरुष्माचक्षुत्तृष्णादेह मार्दवम् । प्रभाप्रसादोमेधाचपि त्तकर्म्माविकारजम् ॥ ४१ ॥

दर्शन पाक क्षुधा या स्नेह मृदुता प्रभा प्रसाद मेधा ये पित्तके अविकारी कर्महें ॥ ४१ ॥

स्नेहोबन्धःस्थिरत्वञ्चगौरवंवृषता बलम् । क्षमाधृतिरलोभश्चकफ कर्माविकारजम् ॥ ४२ ॥

स्नेह बंध स्थिरता गौरव वृषता बल क्षमा धैर्य अलोभ ये अविकारी कफके कर्महें ॥ ४२ ॥

वातपित्तकफैश्चैवन्यूनेलक्षणमु च्यते । कर्मणांप्रकृतेर्हानिर्वृद्धि र्वापिविरोधिनाम् ॥ ४३ ॥

वात पित्त कफ इनकी न्यूनतामें लक्षण कहा जाताहै कर्मोंकी प्रकृतिमें हानिहो वा विरोधियोंकी उत्पत्तिहो ४३

दोषप्रकृतिवैशेष्यंनियतंवृद्धिल लणम् । दोषाणांप्रकृतिर्हानिर्वृ द्धिर्वापिपरीक्ष्यतेइति ॥ ४४॥

दोषोंकी प्रकृतिकी विषमताहो ये नियमसे वृद्ध दोषके लक्षणहें दोषोंकी प्रकृति हानि वा वृद्धि इनकी परीक्षाकी जातीहै इति ॥ ४४ ॥

तत्रश्लोकौ ।

संख्यानिमित्तंरूपाणिशोथानांसा ध्यतानच । तेषांतेषांविकाराणां त्रिविधंबोध्यसंग्रहम् ॥ ४५ ॥

उसमें ये श्लोकहें कि संख्याका निमित्त रूप शोफोंकी असाध्यता तिन २ विकारोंके तीन प्रकारके ज्ञानका संग्रह ४५

प्राकृतंकर्मदोषाणांलक्षणंहानिवृ द्धिषु । वीतमोहरजोदोषमोहमा नमदस्पृहः । व्याख्यातवांस्त्रिशो फीयेरोगाध्यायेपुनर्वसुः ॥ ४६॥

इतिरोगचतुष्केत्रिशोफीयोऽष्टादशोऽध्यायःसमाप्तः॥ १८ ॥

दोषोंका प्राकृत कर्म हानि वृद्धियोंके लक्षण इन सबका वर्णन त्रिशोफीय रोगाध्यायमें मोद रजो दोष मोह मान मद स्पृहा इनसे रहित पुनर्वसुने किया४६

इति रोगचतुष्केत्रिशोफीयोध्यायःसमाप्तः ॥ १८ ॥

## ऊनविंशोऽध्यायः ।

अथातोऽष्टोदरीयमध्यायंव्या ख्यास्यामः ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनतंर अष्टोदरीय अध्यायका वर्णन करते हैं यह भगवान् आत्रेय कहते हैं

इहखल्वष्टावुदराणिअष्टौमूत्राघा ताःअष्टौक्षीरदोषाअष्टौरेतोदोषाः सप्तकुष्ठानिसप्तपिडकाःसप्तवीस र्पाःषडतीसाराःषडुदावर्ताःपञ्चगु

ल्माःपञ्चप्लीहदोषाःपञ्चकासाःप
ञ्चश्वासाःपञ्चहिक्काःपञ्चतृष्णाः
पञ्चछर्दयःपञ्चभक्तस्यानशनस्था
नानिपञ्चशिरोरोगाःपञ्चहृद्रोगाः
पञ्चपाण्डुरोगाःपञ्चोन्मादाःचत्वारो
ऽपस्माराःचत्वारोऽक्षिरोगाःचत्वारः
कर्णरोगाःचत्वारःप्रतिश्यायाःच
त्वारोमुखरोगाःचत्वारोग्रहणीदो
षाःचत्वारोमदाःचत्वारोमूर्च्छाः
चत्वारःशोषाःचत्वारिक्लैब्यानि
त्रयःशोथाःत्रीणिकिलासानित्रि
विधंलोहितपित्तंद्वौज्वरौद्वौव्रणौ
द्वावायामौद्वेगृध्रस्यौद्वेकामलेद्वि
विधमामंद्विविधंवातरक्तंद्विविधा
न्यर्शांसिएकःऊरुस्तम्भःएकःस
न्यासःएकोमहागदःविंशतिःक्रि
मिजातयःविंशतिःप्रमेहाःविंशति
र्योनिव्यापदः । इत्यष्टाचत्वारिं
शद्रोगाधिकरणान्यस्मिन्संग्रहेभ
वन्ति । उद्दिष्टानिएतानियथोद्दे
शमभिनिर्देक्ष्यामः । अष्टावुदरा
णीतिवातपित्तकफसन्निपातप्ली
हबद्धच्छिद्रोदकोदरानीति।अष्टौ
मूत्राघाताइतिवातपित्तकफसन्नि
पाताश्मरीशर्कराशुक्रशोणितजाः

अष्टौक्षीरदोषाइतिवैवर्ण्यंवैगन्ध्यं
वैरस्यंपैच्छिल्यंफेनसङ्घातंरौक्ष्यं
गौरवमतिस्नेहश्चेति । अष्टौ
रेतोदोषाइतितनुशुष्कंफेनिलम
श्वेतंपूतिपिच्छिलमन्यधातूपहि
तमवसादिचेति । सप्तकुष्ठानी
तिकपालोडुम्बरमण्डलर्ष्यजिह्व
पुण्डरीकसिध्मकाकणकानि ।
सप्तपिडकाइतिशराविकाकच्छ
पिकाजालिनीसर्षप्यलजीविनता
विद्रधीच । सप्तवीसर्पाइतिवात
पित्तकफाग्निकर्दमग्रन्थिसन्निपा
ताख्याः । षडतीसाराख्याइति
वातपित्तकफसन्निपातभयशोक
जाः । षडुदावर्त्ताइतिवातमूत्र
पुरीषशुक्रछर्दिक्षवथुजाः । पञ्च
गुल्माइतिवातपित्तकफसन्निपात
रक्तजाः । पञ्चप्लीहदोषाइतिगु
ल्मैर्व्याख्याताः । पञ्चकासाइति
वातपित्तकफक्षतक्षयजाः । पञ्च
श्वासाइतिमहोर्द्ध्वच्छिन्नतमकक्षु
द्राः । पञ्चहिक्काइतिमहतीगम्भी
राव्यपेताक्षुद्राचान्नजाच । पञ्च
तृष्णाइतिवातपित्तामक्षयोपसर्गा
त्मिकाः । पञ्चछर्दयइतिद्विष्टान्न

संयोगजावातपित्तकफसन्निपातो द्रेकात्मिकाश्च । पञ्चभक्तस्यान शनस्थानानीतिवातपित्तकफद्वेपा यासाः।पञ्चशिरोरोगाइतिपूर्वोद्देश मभिसमस्यवातपित्तकफसन्निपा तक्रिमिजाः । पञ्चहृद्रोगाइति शिरोरोगैर्व्याख्याताः । पञ्चपा ण्डुरोगाइतिवातपित्तकफसन्निपा तमृद्भक्षणजाः। पञ्चोन्मादाइति वातपित्तकफसन्निपातागन्तुनि मित्ताः । चत्वारोऽपस्माराइति वातपित्तकफसन्निपातनिमित्त जाः। चत्वारोक्षिरोगाःचत्वारः कर्णरोगाःचत्वारःप्रतिश्यायाःच त्वारोमुखरोगाःचत्वारोग्रहणीदो षाःचत्वारोमदाःचत्वारोमूर्च्छाइ तिअपस्मारैर्व्याख्याताः। चत्वा रःशोषाइतिसाहससन्धारणक्षय विषमाशनजाः। चत्वारिक्लैब्या नीतिवीजोपघाताद्धृजभङ्गाज्ज रायाःशुक्रक्षयाच्च । त्रयःशोथा श्वेतिवातपित्तश्लेष्मनिमित्ताः । त्रीणिकिलासानीतिरक्तताम्रशु क्लानि । त्रिविधंलोहितपित्तमि त्यूर्द्ध्वभागमधोभागमुभयभागञ्च।

द्वौज्वरौइतिउष्णाभिप्राय:शीत समुत्थश्चशीताभिप्रायश्चोष्णसमु त्थःद्वौव्रणौइतिनिजश्चागन्तुजश्च। द्वावायामावितिवाह्यश्चाभ्यन्तरश्च द्वेगृध्रस्याविितिवाताद्वातकफाच्च । द्वेकामलेइतिकोष्ठाश्रयाशाखाश्र याच । द्विविधमाममित्यलसको विसूचिकाचेति । द्विविधंवातर क्तमितिगम्भीरमुत्तानञ्च । द्विवि धान्यर्शांसीतिआर्द्राणिशुष्काणि च । एकऊरुस्तम्भइतिआमत्रि दोषसमुत्थानः । एकःसंन्यासइ ति । त्रिदोषात्मकोमनःशरीरा धिष्ठानसमुत्थः । एकोमहागद इतिअतत्त्वाभिनिवेशः।विंशतिः क्रिमिजातयइतियूकाःपिपीलि काश्चेतिद्विविधावहिर्मलजाःके शादाःलोमादालोमद्वीपाःसौरसा औदुम्बराजन्तुमातरश्चेतिषट्शो णितजाःअन्त्रादाउदरादाहृदयच राःचुरवोदर्भपुष्पाःसौगन्धिकाम हागुदाश्चेतिसप्तकफजाःककेरुका मकेरुकालेलिहाःसशूलकाःसौसु रादाश्चेतिपञ्चपुरीषजाइति । विं शतिःक्रिमिजातयः । विंशतिः

प्रमेहाइतिउदकमेहश्चेक्षुमेहश्चरस मेहश्चसान्द्रमेहश्चसान्द्रप्रसादमेह श्चशुक्लमेहश्चशुक्रमेहश्चशीतमेह श्चशनैर्मेहश्चासिकतामेहश्चलाला मेहश्चेतिदशश्लेष्मनिमित्ताः । क्षारमेहश्चकालमेहश्चनीलमेहश्च लोहितमेहश्चमञ्जिष्ठामेहश्चहारिद्रा मेहश्चेतिपट्पित्तनिमित्ताः। वसा मेहश्चमज्जमेहश्चहस्तिमेहश्चमधुमे हश्चेतिचत्वारोवातनिमित्ताइति विंशतिःप्रमेहाः । विंशतिर्योनि व्यापदइतिवातिकीपैत्तिकीश्लै ष्मिकीसान्निपातिकीचेतिचतस्रः दोपजाः । दूष्यसंसर्गप्रकृतिनिर्दे शैरवशिष्टाःषोडशनिर्दिश्यन्ते । तद्यथारक्तयोनिश्चारजस्काचाच रणाचातिचरणाचप्राक्चरणाचो पप्लुताचोदावर्तिनीचकर्णिनीचपु त्रघ्नीचान्तर्मुखीचसूचीमुखीच शुष्काचवामिनीचषण्डयोनिश्च महायोनिश्चेतिविंशतिर्योनिव्याप दःकेवलश्चायमुद्देशः । यथोद्देश मभिनिर्दिष्टइति ।

भवतिचात्र ।

विंशकाश्चैककाश्चैवत्रिकाश्चोक्ता स्त्रयस्त्रयः । द्विकाश्चाष्टौचतुष्का श्चदशद्वादशपञ्चकाः ॥ चत्वार श्चाष्टकावर्गाःषट्कौद्वौसप्तकास्त्र यः । अष्टोदरीयेरोगाणामध्याये सम्प्रकाशितः ॥ १ ॥

कि यहां आठ उदर, आठ मूत्राघात, आठ दूधके दोष, आठ वीर्यके दोष, सात कुष्ठ, सात पिड़का, सात वीसर्प, छः अतीसार, छः उदावर्त, पांच गुल्म, पांच प्लीहाके दोष, पांच कास, पांचश्वास, पांचहिक्का, पांचतृष्णा, पांच छर्दी, पांच भोजनके अनशनस्थान, पांच शिरके रोग, पांच हृद्रोग, पांच पांडुरोग, पांच उन्माद, चार अपस्मार, चार अक्षिरोग, चार कर्णरोग, चार प्रतिश्याय, चारमुखरोग, चार ग्रहणी दोष, चारमद, चारमूर्च्छा, चार शोष, चार क्लैव्य,—तीन शोफ, तीन किलास, तीन प्रकारका लोहित पित्त,—दो ज्वर, दो व्रण,दो आयास, दोगृध्रसी, दोकामला, दोप्रकारका आम, दो प्रकारका वातरक्त, दो प्रकारके अर्श, एक ऊरुस्तंभ, एक सन्यास, एक महागद, बीस प्रकारकी क्रिमि जाति, बीस प्रमेह, बीसयोनिकी व्यापद, ये अड़तालीस रोगाधि करण इस संग्रहमें होतेहैं उद्दिष्ट किये इनको उद्देशके क्रमसे दिखातेहैं कि आठ उद-र ये हैं कि वात पित्त कफ सन्निपात प्लीहा-बद्ध छिद्र जलोदर—आठ मूत्राघात ये हैं कि वात पित्त कफ सन्निपात अश्मरी

शर्करा शुक्र शोणित इनसे उत्पन्न–आठ दूधके दोष ये हैं कि विवर्ण विगंध विरस पिच्छिल फेनसंघात रूखा गुरु अति-स्निग्ध, आठ वीर्य दोष ये हैं कि तनु शुष्क फेनिल अस्वेत पिच्छिल अन्य धातु मिश्रित अवसादि–सातकुष्ठ ये हैं कि कपाल उदुंबर मंण्डल ऋप्य जिह्व पुंडरीक सिध्मकाकणिक–सात पिड़कायेहैं कि शराविका कच्छपिका जालिनी सर्षपी अलजी विनता विद्रधी–सात विसर्प ये हैं कि वात पित्त कफ अग्नि कर्दम ग्रंथि सन्निपात–छः अतीसार ये हैं कि वात पित्त कफ सन्निपात–भय शोकसे पैदा हुये, उदावर्त ये हैं वात मूत्र पुरीष शुक्र छर्दि शवथु इनसे उत्पन्न–पांच गुल्म ये हैं कि वात पित्त कफ सन्निपात रक्त इनसे उत्पन्न पांच प्लीहाके दोष गुल्म नामके कहेहैं पांच कास ये हैं कि वात पित्त कफ क्षत क्षय इनसे उत्पन्न–महान् ऊर्द्ध छिन्न तमक क्षुद्र ये पांच श्वासहैं–पांच प्रकारकी हिक्का ये हैं–कि महती गंभीरा व्यपेता क्षुद्रा अन्नसे उत्पन्न, ये पांच तृषाहैं– कि वात पित्त आम क्षय उपसर्ग रूप, और पांच छर्दि ये हैं कि द्विष्ट अन्नके संयोगसे और वात पित्त कफ सन्निपात इनकी वृद्धिसे होती हैं, पांच भोजनके अनशनस्थान ये हैं कि वात पित्त कफ द्वेष आयास पांच शिरो-रोग ये हैं कि पूर्व उद्देशकी समस्यासे वात पित्त कफ सन्निपात क्रिमि इनसे उत्पन्न, पांच हृद्रोग शिरो रोगके समान जानने और पांच पांडुरोग वात पित्त कफ सन्निपात मिट्टिके भक्षणसे होते हैं पांच उन्माद ये हैं कि वातपित्त कफ सन्निपात आगंतु निमित्तसे होते हैं चार अपस्मार वात पित्त कफ सन्निपातसे होते हैं चार अक्षिरोग चार कर्णरोग चार प्रतिश्याय चार मुखरोग चार ग्रहणी दोष चार मद चार मूर्च्छा ये सब अप-स्मारोंसे व्याख्यात हैं चार शोष साहस संधारण क्षय विषम भोजनसे होते हैं चार क्लैव्य ये हैं कि वीर्यका नाश ध्वजा-का भंग जरा शुक्रका क्षय इनसे होतेहैं तीन शोफ ये हैं कि वात पित्त कफ निमित्तसे होते हैं–रक्त ताम्र शुक्ल भेदसे तीन किलास हैं–ऊर्द्धभाग अधोभाग दोनोंभागके भेदसे तीन प्रकारका लोहितपित्त है दो ज्वर ये हैं कि उष्णाभिप्राय, और शीतसे उत्पन्न, शीताभिप्रायभी उष्णसे उत्पन्न है–दो व्रण ये हैं कि निज और आगंतुसे उत्पन्न–दो आयाम येहैं कि बाह्य-और आभ्यंतर–दो गृध्रसी ये हैं कि वातसे और वातकफसे, दो कामला ये हैं कि कोष्ठकी और शाखाश्रय–दो प्रकारका आम यह है कि अलसक और विसूचिका और गंभीर उत्तान भेदसे दो प्रकारका वातरक्तहै और आर्द्र शुष्क भेद से दो प्रकारका अर्श होताहै–एक ऊरुस्तंभ यह है कि आम त्रिदोषसे उत्पन्न एक संन्यास यह है कि त्रिदोषरूप जो मन शरीर अधिष्ठानसे होताहै–एक

महागद यहहै कि तत्वोंमें अभि निवेशका न होना—वीस क्रिमियोंकी जातिये हैं कि यूका और पिपीलिका ये दो प्रकारकी बाहरके मलसे होती हैं, केशाद, लोमाद, लोमद्वीपा, सौरसा, औदुंबरा जंतुमातर ये छः शोणितसे पैदा होतेहैं—अंत्राद उदराद हृदयचरा चुरवदर्भ पुष्प सौगंधिक महा गुद ये सात कफसे उत्पन्न होतेहैं—ककेरुक मकेरुक लेलिह सशूलका सौसुराद ये पांच विष्ठामें उत्पन्न होतेहैं ये बीस क्रिमियोंकी जातिहैं बीस प्रमेह ये हैं कि उदक मेह इक्षुमेह रसमेह सांद्रमेह सांद्रप्रसादमेह शुक्लमेह शुक्रमेह शीतमेह शनैर्मेह सिकतामेह लालामेह ये दश कफके निमित्तसे होतेहैं—और क्षारमेह कालमेह नील मेह लोहित मेह मंजिष्ठामेह हरिद्रा मेह ये छः पित्तके निमित्तसे होतेहैं और वसामेह मज्जामेह हस्तिमेह मधुमेह ये चार वातके निमित्तसे होतेहैं—ये बीस प्रमेह हैं—बीस योनिकी व्यापद ये हैं कि वातिकी पैत्तिकी श्लैष्मिकी सांनिपातिकी, ये चार और दोषोंसे दूषितके संसर्ग होनेपर प्रकृतिके निर्देशोंसे अवशिष्ट सोलहको दिखाते हैं वे ऐसेहैं कि रक्त योनि अरजस्का अचरणा अतिचरणा प्राक्चरणा उपप्लुता उदावर्तिनी कर्णिनी सुतघ्नी अंतर्मुखी सूचीमुखी शुष्का वामिनी षंडयोनि महायोनि ये बीस योनिकी व्यापदहैं यह उद्देश केवल उपदेशके अनुसार दिखायाहै इसमें ये श्लोकहैं कि विंशक एक त्रिक ये तीन २ कहेहैं आठ द्विक २ दश चार २—द्वादश पांच २ चार अष्टकोंके वर्ग दीपटूक—तीन सप्तकोंका अष्टोदरीय रोगाध्याय इन रोगोंका प्रकाशकहै ॥ १ ॥

सर्वएवनिजविकारानान्यत्रवातपित्तकफेभ्योनिवर्त्तन्ते । यथा शकुनिःसर्वांदिशमपिपरिपतन्स्वां छायांनातिवर्त्ततेतथास्वधातुवैषम्यनिमित्ताःसर्वविकारावातपित्तकफान्नातिवर्त्तन्ते । वातपित्तश्लेष्मणांपुनःसमुत्थानस्थानसंस्थानप्रकृतिविशेषानभिसमीक्ष्यतदात्मकानपिचसर्वविकारांस्तानेवोपदिशन्तिबुद्धिमन्त इति ॥ २ ॥

संपूर्णही विकार वात पित्त कफ इनके विना नहीं होते हैं जैसे पक्षी संपूर्ण दिवसभर उडता हुआ अपनी छायाका अवलंघन नहीं करता तिसीप्रकार अपनी धातुके विषमतारूप निमित्तसे हुए संपूर्ण विकार वात पित्त कफ इनको नहीं त्याग सकते और वात पित्त कफ इनका सम्यक् उत्थान स्थान संस्थान वेदना अर्थ नाम प्रभाव चिकित्सित विशेषोंको देखकर तिनके रूपकेभी संपूर्ण विकारोंको उन्ही नामके बुद्धिमान् कहतेहैं इति ॥ २ ॥

तत्रश्लोकौ ।

स्वधातुवैषम्यनिमित्तजायेविकार

संघावहवःशरीरे। नतेपृथक्पित्त कफानिलेभ्यआगन्तवस्त्वेवततो विशिष्टाः ॥ ३ ॥

उसमें ये दो श्लोकहैं कि अपनी धातुकी विषमताके निमित्तसे जो वहुतसे विकरोंके समूह होतेहैं वे सब शरीरमें पित्त कफ वातसे पृथक् नहीं हैं केवल आगंतुही उनसे विशिष्टहैं ॥ ३ ॥

अगान्तुरन्वेतिनिजंविकारंनिज स्तथागंतुरतिप्रवृद्धः।तत्रानुबन्धं प्रकृतिंचसम्यक्ज्ञात्वाततःकर्मस मारभेत ॥ ४ ॥

इति अग्निवेशकृतेतन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृतेरोगचतुष्केअष्टोदरीयोनामोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

आगंतु अपने विकारका अनुयायी होताहै और अत्यंत वढा हुआ निज-विकार आगंतुका अनुयायी होजाताहै उसमें अनुवंध ( संसर्ग ) और प्रकृतिको भली प्रकार जानकर उसके अनंतर कर्मका प्रारंभ करे ॥ ४ ॥

इति रोगचतुष्केअष्टोदरीयोध्यायः समाप्तः ॥ १९ ॥

## विंशोऽध्यायः ।

अथातो महारोगाध्यायं व्याख्यास्यामः ।

इति हस्माहभगवानात्रेयः ।

अब महारोगाध्यायका वर्णन करतेहैं यह भगवान् अत्रेय कहतेहैं

चत्वारोरोगाभवन्तिआगन्तुवात पित्तश्लेष्मनिमित्ताः।तेषांचतुर्णा मपिरोगाणांरोगत्वमेकविधंरुक् सामान्यात् । द्विविधापुनःप्रकृतिरेषामागन्तुनिजविभागाद्द्वि विधंचैषामधिष्ठानंमनःशरीरविशे षात् । विकाराःपुनरेषामपरिसं ख्येयाःप्रकृत्यधिष्ठानलिङ्गायतन विकल्पविशेषाणामपरिसंख्येय त्वात् । मुखानितुखल्वागन्तोः नखदशनपतनाभिचाराभिशापा भिषङ्गव्यधबन्धपीडनरज्जुदहन मन्त्राशनिभूतोपसर्गादीनि।निजस्यतु मुखंवातपित्तश्लेष्मणांवैषम्यम्।द्व योस्तुखलुआगन्तुनिजयोःप्रेरणसा त्म्येन्द्रियार्थसंयोगःप्रज्ञापराधःप रिणामश्चेति।सर्वेपितुखल्वेतेऽभि प्रवृद्धाश्चत्वारोरोगाःपरस्परमनुबध्न न्तिनचान्योन्यसन्देहमापद्यन्ते। आगन्तुर्हिव्यथापूर्वसमुत्पन्नोज घन्यंवातपित्तश्लेष्मणांवैषम्यमा पादयति।निजेतुवातपित्तश्लेष्मा णःपूर्ववैषम्यमापद्यन्तेजघन्यंव्य थामभिनिर्वर्त्तयन्ति । तेषांत्रया णामपिदोषाणांशरीरेस्थानविभा

गउपदेक्ष्यते । तद्यथावस्तिःपुरीषाधानंकटिःसक्थिनीपादावस्थीनिवातस्थानानि । तत्रापिपक्काशयोविशेषेणवातस्थानं । स्वेदोरसोलसीकारुधिरमामाशयश्चपित्तस्थानानितत्रापिआमाशयौविशेषेणपित्तस्थानम् । उरःशिरोग्रीवापर्वाण्यामाशयोमेदश्चश्लेष्मणःस्थानानि । तत्रापिउदरोविशेषेणश्लेष्मणःस्थानम् । सर्वशरीरचारास्तुवातपित्तश्लेष्माणोहिसर्वस्मिन्शरीरेकुपिताकुपिताःशुभाशुभानिकुर्वन्ति । प्रकृतिभूताःशुभानिउपचयबलवर्णप्रसादादीनि । अशुभानिपुनःविकृतिमापन्नानिविकारसंज्ञकानितत्रविकाराःसामान्यजानानात्मजाश्चतत्रसामान्यजाःपूर्वमष्टोदरीयेव्याख्याताः । नानात्मजास्त्विहाध्यायेऽनुव्याख्यास्यामः । तद्यथाअशीतिर्वातविकाराः चत्वारिंशत्पित्तविकाराःविंशतिःश्लेष्मविकाराः । तत्रादौवातविकाराननुव्याख्यास्यामः । तद्यथानखभेदश्चविपादिकाचपादशूलश्चपादभ्रंशश्चसुप्तपादताचवातखुड्डताचगुल्फग्रहश्चपिण्डिकोद्वेष्टनश्चगृध्रसीचजानुभेदश्च, जानुविश्लेषश्च, ऊरुस्तम्भश्च, ऊरुसादश्च, पाङ्गुल्यञ्च,गुदभ्रंशश्च, गुदार्त्तिश्च, वृषणोत्क्षेपश्च, शेफस्तम्भश्च, वङ्क्षणानाहश्च, श्रोणिभेदश्च; विड्भेदश्च, उदावर्त्तश्च, खञ्जत्वञ्च, कुब्जत्वञ्च, वामनत्वञ्च, त्रिकग्रहश्च, पृष्ठग्रहश्च, पार्श्वावमर्दश्च, उदरवेष्टश्च, हृन्मोहश्च हृद्द्रवश्च, वक्ष-उपरोधश्च,वक्ष-उद्धर्षश्चवाहुशोषश्च, ग्रीवास्तम्भश्च,मन्यास्तम्भश्च, कण्ठोद्धंसश्च, हनुस्तम्भश्च, ओष्ठभेदश्च, दन्तभेदश्च, दन्तशैथिल्यञ्च, मूकत्वञ्च, वाक्सङ्गश्च, कषायास्यताच, मुखशोषश्च, अरसज्ञताच, घ्राणनाशश्च, कर्णशूलञ्च, अशब्दश्रवणञ्च, उच्चैःश्रुतिश्च, वाधिर्य्यञ्च, वर्त्मस्तम्भश्च, वर्त्मसङ्कोचश्च, तिमिरश्च, अक्षिशूलञ्च, अक्षिव्युदासश्च, भ्रूव्युदासश्च, शंखभेदश्च, ललाटभेदश्च, शिरोरुक्च, केशभूमिस्फुटनञ्च, अर्दितञ्च, एका

ङ्गरोगश्च, सर्वाङ्गरोगश्च, पक्षवध श्च, आक्षेपकश्च, दण्डकश्च, श्रम श्च, भ्रमश्च, वेपथुश्च, जृम्भाच, विषादश्चातिप्रलापश्च, ग्लानिश्च, रौक्ष्यञ्च, पारुष्यञ्च, श्यावारुणा वभासताच, अस्वमश्च, अनवस्थि तत्वञ्चेत्यशीतिर्वातविकाराः १

कि चार रोग होतेहैं आगंतु वात पित्त कफ इननिमित्तोंसे उत्पन्न उन चारों प्रकारकेभी रोगोंमें रोगत्व एक प्रकारका रोग सामान्य ( जाति ) रूप है-और इनकी प्रकृति दो प्रकारकी आगंतु और निजके विभागसे होतीहै इनके अधिष्ठानभी मन और शरीरके विशेषसे दो प्रकारकेहैं- और इनकेविकार तो गिनतीके अयोग्यहैं क्योंकि प्रकृति अधिष्ठानभी लिंग आय तन विकल्प इनके विशेष असंख्यहैं और आगंतुके मुख ( कारण ) तोयेहैं कि नख डसना पतन अभिचार अभि- शाप अभिषंग वींधना वंध पीडन रज्जु निश्चित दहन मंत्र वज्र भूतोपसर्ग आदिहैं निजका मुखतो वात पित्त कफकी विषमता है और दोनों आगंतु निजके निमित्ततो प्रेरण असात्म्य इंद्रिय अर्थका संयोग प्रज्ञापराध और परिणामहै- और संपूर्णभी अत्यंत वृद्ध ये चारों रोग परस्पर अनुवंध करतेहैं और पर- स्पर संदेहको प्राप्त नहीं होते आगंतु तो यथा पूर्वक उत्पन्न होकर वात पित्त कफ इनकी सूक्ष्म विषमताको करताहै निज रोगमें तो वात पित्त कफ ये पहिले विषमताको प्राप्त होतेहैं और सूक्ष्मही पीडाको करतेहैं उन तीनोंभी दोषोंके शरीरमें स्थानके विभागको कहतेहैं वह ऐसे हैं कि वस्ति मलका स्थान कटि सक्थि पाद अस्थि ये वातके स्थानहैं इसमेंभी विशेषकर पक्वाशय वातका स्थानहै स्वेद रस लसीका रुधिर आमा- शय ये पित्तके स्थानहैं इसमेंभी आमाशय विशेषकर पित्तका स्थान है उस शिर ग्रीवा पर्व आमाशय मेदा ये श्लेष्माके स्थानहैं इसमेंभी उदर विशेषकर कफका स्थानहै सव शरीरमें विचरनेहारे वात पित्त कफ सव शरीरमें कुपित अकुपित हुए शुभ अशुभोंको करतेहैं और प्रकृति भूत हुए उपचय वल वर्ण प्रसाद आदि शुभोंको और विकारको प्राप्त हुये विकार संज्ञक अशुभोंको करते हैं उनमें विकार सामान्यजऔर नानात्मज भेदसे दो प्रकारके हैं उनमें सामान्यज तो पहिले अष्टोदरीय अध्यायमें कह आये नानात्मजोंको तो इस अध्यायमें वर्णन करतेहैं वे ऐसे हैं अस्सी वातके विकारहैं चालीस पित्तके विकारहैं-वीस कफके विकारहैं-उनमें प्रथम वातके विकारोंका वर्णनकरतेहैं कि वे ये हैं नखभेद विपादिका पादशूल पादभ्रंश सुप्तपादता वात खुड्डता गुल्फग्रह पिंडिकोद्वेष्टन गृध्रसी जानुभेद जानुविश्लेष ऊरुस्तंभ ऊरुसाद पांगुल्य गुदभ्रंश गुदार्ति वृषणोत्क्षेप शेफस्तंभ वंक्षण आनाह श्रोणिभेद विड्भेद उदावर्त खंजत्व कुब्जत्व वामनत्व त्रिकग्रह पृष्ठ

ग्रह पार्श्वावमर्द-उदर वेष्ट हृन्मोह हृद्राव छातीका उपरोध और उद्धर्ष-बाहुशोष ग्रीवास्तंभ मन्यास्तभ कंठोद्धंस हनुताडन ओष्ठभेद दंतभेद और शैथिल्य मूकत्व वाक्संग कषायास्यता मुखशोष रसकी अज्ञता गंधकी अज्ञता घ्राण नाश कर्णशूल अशब्द श्रवण ऊंचा श्रवण बधिरता वर्त्मस्तंभ वर्त्म संकोच तिमिर अक्षिशूल अक्षिव्युदास भ्रूव्युदाह शंख भेद ललाटभेद शिरपीडा केश भूमिका स्फुटन अर्दित एकांग रोग सर्वांग रोग पक्षवध आक्षेपक दंडक श्रम भ्रम कंप जृंभा विषाद अतिप्रलाप ग्लानि रूक्षता पारुष्य श्याव और अरुण कांति अस्वप्न और अनवस्थिति-ये अस्सी वातके विकारहैं ॥ १ ॥

वातविकाराणामपरिसंख्येयाना माविष्कृततमाव्याख्याताःसर्वेष्व पिखल्वेतेषुवातविकारेषुअन्येषु चानुक्तेषुवायोरिदमात्मरूपमपरि णामिकर्मणश्चस्वलक्षणंयदुपल भ्यतदवयवंवाविमुक्तसन्देहावात विकारमेवाध्यवस्यन्तिकुशलाः २

वातके विकार गिननेके अयोग्यहैं इससे वे वर्णन कियेहैं जो अत्यंत प्रगटहैं और संपूर्णोंभी इन वातके विकारोंमें और अनुक्त अन्योंमें वायुका यह जो अपरिणामि रूपहै और कर्मका स्वलक्षण रूपहै जिसको जानकर वा उसके अवयवको देखकर संदेह रहित कुशल वैद्य वात विकारकोही निश्चय करतेहैं२॥

तद्यथा ।

रौक्ष्यंलाघववैषयं, शैत्यंगतिरमूर्त्तत्वञ्चेतिवायोरात्मरूपाणि । एवंविधत्वाच्चकर्मणश्चस्वलक्षणमिद मस्यभवति तंतंशरीरावयवमा विशतःस्रंसभ्रंशव्यासाङ्गभेदसाद हर्ष-तर्षावर्त्त-मर्दकम्पचालतो दव्यधवेष्टभङ्गास्तथाखरपरुष विषदसुषिरतारुणकषायविरस ता-शोषशूलसुप्तिसंकुचनस्तम्भ नानिवायोःकर्माणितैरन्वितंवात विकारमेवाध्यवस्येत् ॥ ३ ॥

वह ऐसे हैं कि रुक्षता लाघव विशदता शीतता गमन अमूर्तता ये वायुके आत्म ( अपने ) रूपहैं और इसी प्रकारके होनेसे कर्मकेभी येहीहैं यह इस वायु वा कर्मका स्वलक्षणहै कि तिस २ शरीरके अवयवमें प्रविष्ट होनेसे स्रंस भ्रंश व्यास अंग भेदसाद हर्ष तृषा आवर्त मर्दन कंप चलन तोद व्यध वेष्टन भंग और तैसेही खर परुष विषद सुषिर अरुण कषाय विरस शोष शूल सुप्ति संकोच स्तंभन ये वायुके कर्म हैं इनसे युक्त मनुष्यको देखकर वात विकारकाही निश्चय करै ॥ ३ ॥

तंमधुराम्ललवणस्निग्धोष्णैरुपक्रमैरुपक्रमेत । स्वेदस्नेहास्थापनानुवासननस्तःकर्मभोजनाभ्यङ्गोत्सादनपरिषेकादिभिर्वातहरैर्मात्रांकालञ्च प्रमाणीकृत्यास्थापनानुवासनन्तुसर्वथोपक्रमेभ्योवातेप्रधानतमंमन्यन्तेभिषजः॥ ४ ॥

उसका मधुर अम्ल लवण स्निग्धोष्णकी चिकित्सासे उपक्रम करे स्वेदस्नेह आस्थापन अनुवासन और नासिकासे कर्म भोजन अभ्यंग उत्सादन परिषेक आदि जो वातहरहैं उनसे करै मात्राके कालको प्रमाण करके आस्थापन और अनुवासनको तो सर्वथा उपक्रमोंसे वातमें वैद्य प्रधान मानते हैं ॥ ४ ॥

तद्ध्यादितएवपक्वाशयमनुप्रविश्य केवलंवैकारिकंवातमूलंछिनत्ति। तत्रावजितेवातेऽपिशरीरान्तर्गता वातविकाराःप्रशान्तिमापद्यन्ते। यथावनस्पतेर्मूलेछिन्नेस्कन्धशाखावरोहकुसुमफलपलाशादीनां नियतोविनाशस्तद्वत् ॥ ५॥

तिससे आदिमें हीं वह औषध पक्काशयमें प्रवेश करिके—केवल वैकारिक वातके मूलको छेदन करताहै—और तब वात विकारके नष्ट होनेपर शरीरके अन्तर्गत सब वातके विकार शान्तिको प्राप्त होतेहैं—जैसे वनस्पतिका मूल छेदन होनेपर—स्कन्ध—शाखा-शाखाओंका अवरोह—पुष्प—फल—आदिका विनाश नियमसे होताहै ॥ ५ ॥

पित्तविकाराश्चत्वारिंशदतऊर्द्धं व्याख्यास्यन्ते । तद्यथा—ओषश्च, प्लोषश्च, दाहश्च, दवथुश्च, धूमकश्च, अम्लकश्च, विदाहश्च, अन्तर्दाहश्च, अंसदाहश्च, उष्माधिक्यञ्च, अतिस्वेदश्चाङ्गगन्धश्च, अङ्गावयवदरणञ्च, शोणितक्लेदश्च, मांसक्लेदश्च, त्वग्दाहश्च, मांसदाहश्च, त्वङ्मांसदरणञ्च, चर्मदरणञ्च, रक्तकोठाश्च, रक्तविस्फोटाश्च, रक्तपित्तञ्च, रक्तमण्डलानिच, हरितत्वञ्च, हारिद्रत्वञ्च, नीलिकाच, कक्षाच, कामलाच, तिक्तास्यताच, पूतिमुखताच, तृष्णायाआधिक्यञ्च, अतृप्तिश्च, आस्यपाकश्च, गलपाकश्च, अक्षिपाकश्च, गुदपाकश्च, मेढ्रपाकश्च, जीवादानञ्च, तमःप्रवेशश्च, हरितहारिद्रमूत्रनेत्रवर्चस्त्वञ्चेतिचत्वारिंशत्पित्तविकाराः । पित्तविकाराणामपरि-

कटुकःकटुकःपाकेवीर्य्योष्णश्चित्रकोमतः । तद्वद्दन्तीप्रभावात्तुविरेचयतिमानवम् ॥ ९३ ॥

कटुक पाकमें कटु और वीर्यमें उष्ण चित्रक मानाहै तिसीप्रकार(दन्ती जमालगोटाकी जड ) प्रभावसे मनुष्यको विरेचन करतीहै ॥ ९३ ॥

विषंविषघ्नमुक्तंयत्प्रभावस्तत्रकारणम् । ऊर्द्धानुलोमनंयच्चतत्प्रभावप्रभावितम् ॥ ९४ ॥

और विषको विषनाशक जो कहाहै उसमें प्रभाव कारणहै ऊर्द्ध अनुलोमन जोहै वहभी प्रभावकाही प्रभावहै ॥९४॥

मणीनांधारणीयानांकर्मयद्विविधात्मकम् । तत्प्रभावकृतंतेषांप्रभावोऽचिन्त्यइष्यते ॥ ९५ ॥

धारण करने योग्य मणियोंका जो नाना प्रकारका कर्महै वहभी प्रभावका किया है तिससे प्रभाव चिन्ता करने अयोग्य है ॥ ९५ ॥

किञ्चिद्रसेनकुरुतेकर्म्मवीर्य्येण चापरम् । द्रव्यंगुणेनपाकेनप्रभावेणचकिञ्चन ॥ ९६ ॥

कोई द्रव्य इससे कर्मको करै है और अपर वीर्यसे कोई गुणसे पाकसे और कोई प्रभावसे करताहै ॥ ९६ ॥

रसंविपाकस्तौवीर्य्यंप्रभावस्तानपोहति । गुणसाम्येरसादीनामितिनैसर्गिकंबलम् ॥ ९७ ॥

रस और विपाकको वीर्य नष्ट करताहै और इनतीनोंका प्रभाव नष्ट करताहै रस आदिके गुणसाम्यमें यह स्वाभाविक बलहै ॥ ९७ ॥

सम्यग्विपाकवीर्य्याणिप्रभावश्चाप्युदाहृतः ॥ ९८ ॥

भलीप्रकार विपाक, वीर्य, प्रभाव, वर्णन किये ॥ ९८ ॥

षण्णांरसानांविज्ञानमुपदेक्ष्याम्यतःपरम् । स्नेहनप्रीणनाह्लादमार्दवैरुपलभ्यते ॥ ९९ ॥

इससे आगे छः औरसोंके विज्ञानका वर्णन करतेहैं स्नेहन, प्रीणन, आह्लाद, मार्दव इनसे मुखमें स्थित होताहै॥९९॥

मुखस्थोमधुरश्चास्यंव्याप्नुवल्लिम्पतीवच । दन्तहर्षात्मुखस्रावात्स्वेदनात्मुखबोधनात् । विदाहाचास्यकण्ठस्यप्राश्यैवाम्लंरसंवदेत् ॥ १०० ॥

मधुररस मुखको व्याप्त कर्ता और मानो लेप कर्ता हुआ प्रतीत होताहै दांतोंके हर्षसे मुखके स्रावसे और स्वेदन औ मुखके बोधनसे और मुख और कण्ठके विदाहसे भक्षण किये हुए अम्लरसको कहै ॥ १०० ॥

प्रलीयन्क्लेदविष्यन्दलाघवंकुरुते

मुखे। यःशीघ्रंलवणोज्ञेयःसविदा हान्मुखस्यच ॥ १०१ ॥

जो मुखमें गलता हुआ क्लेद: विष्यन्द लाघव शीघ्रतासे करें; वह मुखके विदाहसे लवण रस जानना ॥ १०१ ॥

संवर्जयेद्योरसानांनिपातेतुदतीव च । विदहन्मुखनासाक्षिसंस्रावी सकटुःस्मृतः ॥ १०२ ॥

जो जिह्वामें पीडाकरें और निपातमें तोद करताहो और दग्ध मुख करताहुआ नासिका; अक्षि इनका स्राव करें वह कटु रस कहाहै ॥ १०२ ॥

प्रतिहन्तिनिपातेयोरसनंस्वदते नच । सतिक्तोमुखवैशद्यशोपप्र ह्लादकारकः ॥ १०३ ॥

जो निपातमें रसनाको नष्ट करै और स्वादु नहो मुखका वैशद्य ( भेदन ) शोष प्रह्लादका कारण वह तिक्त कहाहै ॥ १०३ ॥

वैशद्यस्तम्भजाड्यैर्योरसनंयोजये द्रसःबध्नातीवचयःकण्ठंकषायः सविकास्यपिइति ॥ १०४ ॥

जो रस रसनामें वैशद्य, स्तम्भ, जड़ताको करें और मानो कण्ठको बांधले विशेषकर काशकारी वह रस कषाय कहाहै इति ॥ १०४ ॥

एवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच । भगवन् श्रुतमेतदवि तथमर्थसम्पद्युक्तंभगवतोयथाव द्द्रव्यकर्माधिकारेवचःपरन्त्वाहा रविकाराणांवैरोधिकानांलक्षणम नतिसंक्षेपेणोपदिश्यमानंशुश्रूषाम हेति ॥ १०५ ॥

इस प्रकार कहते हुए भगवान् आत्रेयको अग्निवेश बोलेकि, हे भगवन् ! सत्य अर्थकी सम्पदासे युक्त द्रव्य, कर्माधिकारके विषे यथार्थ यह आपका वचन सुना परन्तु विरोधीजो आहारके विकारहैं उनके लक्षणको विस्तारसे उपदेश किये हुएको आपसे सुना चाहतेहैं ॥ १०५ ॥

तमुवाचभगवानात्रेयः । देहधा तुप्रत्यनीकभूतानिद्रव्याणिदेहधा तुविरोधमापाद्यन्तेपरस्परविरुद्धा निकानिचित्संयोगात्संस्कारादप राणिदेशकालमात्रादिभिश्चापरा णितथास्वभावादपराणि १०६॥

उसके प्रति भगवान् आत्रेय बोले कि देह धातुके प्रत्यनीक विपरीत जो द्रव्य हैं वह देह और धातुके विरोधको प्राप्त करते हैं और कोई संयोगसे परस्पर विरुद्ध हैं कोई संस्कारसे कोई देश काल मात्रा आदिसे और तैसेही कोई स्वभावसे विरोधी, होजाते हैं ॥ १०६ ॥

तत्रयान्याहारमधिकृत्यभूयिष्ठमु

प्रयुज्यन्तेतेषामेकदेशंवैरोधिकम
धिकृत्योपदेक्ष्यामः ॥ १०७ ॥

उनमें जो भोजनके विषय अधिकतर उपयोगी हैं उनका जो विरोधी एक देश उसके अधिकारसे उपदेश करतेहैं १०७॥

नमत्स्यान्पयसासहाभ्यवहरेदुभ
यंह्येतन्मधुरंमधुरविपाकान्महाभि
ष्यन्दिशीतोष्णत्वाद्विरुद्धवीर्य्यं
विरुद्धवीर्य्यत्वाच्छोणितप्रदूषणा
यमहाभिष्यन्दित्वात्मार्गोपरोधा
यच ॥ १०८ ॥

दूधके संग मत्स्योंको भक्षण न करै क्योंकि ये दोनों मधुर मधुर हैं विपाकसे शीतोष्ण महाअभिष्यन्दी हैं विरुद्धवीर्य होनेसे विरुद्धवीर्य हैं शोणितको दूषित करनेके लिये महाभिष्यन्दी होनेसे मार्गोंके उपरोधकारी हैं १०८

तदनन्तरमात्रेयवचनमनुनिशम्य
भद्रकाप्योऽग्निवेशमुवाच। सर्वा
नेवमत्स्यान्पयसासहाभ्यवहरेत्
अन्यत्रैकस्माच्चिलिचिमात्। स
पुनःशकलीसर्वतोलोहितराजिः
रोहितप्रकारःप्रायोभूमौचरतित
श्चेत्पयसासहाभ्यवहरेन्निःसंशयं
शोणितजानांविबन्धजानांवाव्या
धीनामन्यतमंअथवामरणंप्राप्नुया
दिति ॥ १०९ ॥

उसके अनन्तर आत्रेयकी अनुमतिसे भद्रकाप्य अग्निवेशको बोले; कि-एक चिलिचिम मत्स्यको छोड़कर संपूर्ण मत्स्योंको दूधके संग भोजन करै; क्योंकि वह शाकलि और सर्वतः लोहित राजि ( पंक्ति ) और लोहितप्रकारको शाकलि कहते हैं और वह प्रायः भूमिमें विचरताहै यदि उसको दुग्धके संग भक्षण करै तो शोणितसे उत्पन्न वा विबन्धसेउत्पन्न व्याधियोंके मध्यमें कोईसी व्याधिको अवश्य प्राप्त होताहै ॥ १०९॥

नेतिभगवानात्रेयः । सर्वानेवम
त्स्यान्नपयसाभ्यवहरेद्विशेषतस्तु
चिलिचिमंसहिमहाभिष्यन्दितम
त्वात्स्थूललक्षणतरानेतान्व्या
धीनुपजनयत्यामविषमुदीरयति
च ॥ ११० ॥

यह बात नहीं यह भगवान् आत्रेय कहतेहैं, कि-सबही मत्स्योंको दूधके संग न खाय और चिलिचिमको विशेषकर भक्षण न करै, क्योंकि वह अत्यन्त महाभिष्यन्दी होनेसे स्थूललक्षणवाली इन व्याधियोंको पैदा करताहै और अत्यन्त आमविषको बढाताहै ॥११०॥

ग्राम्यानूपौदकपिशितानिमधुति
लगुडपयोमाषमूलकबिसैर्विरूढ
धान्यैश्चनैकधाअद्यात्। तन्मूल
श्चबाधिर्य्यान्ध्यवेपथुजाड्यविक

लमूकतामैन्मिण्यमथवामरणमाप्नोति ॥ १११ ॥

ग्राम्य और अनूप जलके मांसको मधु, तिल, गुड, दुग्ध, उड़द, मूलक, विष इनके संग और स्वयं उत्पन्न अन्नोंके संग मिलाकर, न खाय उसका मूल यहहै; कि बधिरता, अन्धता, वेपथु,(कंप) जड़ता, वाणीकी मूकता,मैन्मिण्य,अथवा मरणको प्राप्त होताहै १११

नपौष्करंरोहिणीकंवाशाकंनकपोतान्सार्षपतैलभृष्टान्मधुपयोभ्यांसहाभ्यवहरेत् । तन्मूलंहि शोणिताभिष्यन्दधमनीप्रतिचयापस्मारशंखकगलगण्डरोहिणीकानामन्यतमंप्राप्नोत्यथवामरणमिति ॥ ११२ ॥

पौष्कर वा रोहिणीके शाकको वा कपोतोंको सरसोंके तैलमें भूनकर मधु वा दुग्धके संग भक्षण न करै, उसका मूल यहहै, कि शोणितका अभिष्यन्द, धमनिका नाश, अपस्मार, शंखक, गलगण्ड, रोहिणीक, इनमेंसे कोईसी व्याधिको वा मरणको प्राप्त होताहै ॥ ११२॥

नमूलकलशुनकृष्णगन्धार्जकसुमुखसुरसादीनिभक्षयित्वापयःसेव्यंकुष्ठाबाधभयात् ॥ ११३॥

और मूली,लहसन,कृष्णगन्धा,अर्जक, सुमुख, सुरसा आदिको भक्षण करिके, दूधको कुष्ट होनेके भयसे न पीवै॥ ११३

नवास्तुशाकंनलिकुचंपक्वंमधुपयोभ्यांसहोपयोज्यम् । एतद्धिमरणायाथवाबलवर्णतेजोवीर्य्योपरोधायालघुव्याधयेपाण्ड्यायच ११४

वथुएके शाकको पके हुए लिकुचको मधु और दूधके संग भक्षण न करै क्योंकि यह मरणके लिये अथवा वल वर्ण, वीर्य, तेज इनके उपरोधके लिये महाव्याधि और पंडताके लिये होता हैं ॥ ११४ ॥

तदेवलिकुचपक्वंनमापसूपगुडसर्पिर्भिःसहोपयोज्यंवैरोधकत्वात् ॥

और उसी पके हुए लिकुचको उड़दकी दाल गुड, घीके संग न खाय क्योंकि वे परस्पर विरोधी हैं ॥ ११५॥

तथाम्रातकमातुलुङ्गलिकुचकरमर्दमोचदन्तशठबदरकोशाम्रभव्यजाम्बवकपित्थतिन्तिडीकपारावताक्षोटपनसनालिकेरदाडिमामलकान्येवम्प्रकाराणिचान्यानि सर्वंचाम्लंद्रव्यमद्रवंचपयसासह विरुद्धम् ॥ ११६ ॥

तिसी प्रकार आम्रातक, मातुलुंग, लिकुच, करमंद, मोचदन्त, शठवदर, कोशाम्रभव्य, जाम्बव, कैत, तिन्तिनीक, पारावत, अकरोट, पनस, नालिकेर, दाडिम, आमले ये और इस प्रकारके

अन्यपदार्थ और सब प्रकारका द्रव, अद्रव, अम्ल, दुग्धके संग विरुद्ध हैं ११६

कंगुवरकमकुष्ठककुलत्थमापनिष्पावाःपयसासहविरुद्धाःपद्मोत्तरिकाशाकंशार्करोमैरेयोमधुचसहोपयुक्तंविरुद्धंवातश्चातिकोपयति ॥ ११७ ॥

कंगु, वरकम, कुष्ठक, कुलथी, उड़द, निष्पाव ये दूधके संग विरुद्ध हैं, पद्मोत्तरिकाका शाक शर्कराका मैरेय और मधु-ये संग भोजन किये हुए विरुद्ध हैं और वातके अत्यन्त कोपकारी हैं ११७॥

हारिद्रकःसर्षपतैलभृष्टोविरुद्धपित्तश्चातिकोपयति पायसोमन्थानुपानोविरुद्धः । उपोदिकातिलकल्कसिद्धाहेतुरतीसारस्य ११८

सरसोंके तेलमें भुनी हलदी विरुद्ध पित्तको कुपित अतीव करती है, मंथके अनुपानसे पायस विरुद्ध है और पोईके शाक तिलके कल्कमें सिद्ध हुए अतिसारके हेतु होते हैं ॥११८॥

बलाकावारुण्याकुल्माषैरपिविरुद्धा । सैवशूकरवसापरिभृष्टासद्योव्यापादयति ॥ ११९ ॥

वारुणी और कुलमाषोंके संग, बलाकाभी विरुद्धहै और वही शूकरकी वसामें भुनी हुई शीघ्रही मरण करती है ॥ ११९ ॥

मायूरमांसमेरण्डसीसकासक्तमेरण्डाग्निप्लुष्टंसद्योव्यापादयति १२०

मयूरका मांस एरण्डके सीसकमें मिलकर और एरण्डकी अग्निमें पककर शीघ्र मरण करता है ॥ १२० ॥

तदेवभस्मपांसुपरिध्वस्तंसक्षौद्रंमरणाय ॥ १२१ ॥

और वही भस्म और पांशुसे भ्रष्ट ( भुना ) हुआ सहत सहित मरणके लिये होताहै ॥ १२१ ॥

हारीतकमांसंहारिद्राग्निप्लुष्टंसद्योव्यापादयति । मत्स्यतैलनिस्तापनसिद्धाःपिप्पल्यस्तथाकाकमाचीमधुचमरणाय ॥ १२२ ॥

मत्स्यके तैलमें पकाई पीपल और काकमाची और मधु मरणके लिये होतीहै ॥ १२२ ॥

मधुचोष्णमुष्णार्त्तस्यचमधुमरणाय ॥ १२३ ॥

उष्ण मधु और उष्णके रोगीको मधु मरणके लिये होतेहैं ॥ १२३ ॥

मधुसर्पिषीतुल्येमधुवारिचान्तरिक्षंसमधृतंमधुपुष्करबीजंमधुपीत्वोष्णोदकंभल्लातकोष्णोदकम् १२४

और तुल्य घृत और मधु और आकाशका जल ये तुल्यहों और मधु, पुष्करबीज, मधुपीकर उष्णोदक, भल्लातक और उष्णोदक ॥ १२४ ॥

तक्रसिद्धःकम्पिल्लकःपर्युपिताका चमाचीअङ्गारशूल्योभासइति विरुद्धानीत्येतद्यथाप्रश्नमभिनि र्दिष्टम् ॥ १२५ ॥

मट्टेमें सिद्ध कंपिल्लक और वासीका कमाची अंगारका शूल्य ( मांस ) भास-पक्षी ये विरुद्ध पदार्थ प्रश्नके अनुसार दिखायेहें ॥ १२५ ॥

भवन्ति चात्र श्लोकाः ।

यत्किञ्चिद्दोपमासाद्यननिर्हरति कायतः । आहारजातंतत्सर्वम हितायोपपद्यते ॥ १२६ ॥

इसमें ये श्लोकहें जो कोई पदार्थ दूपित होकर कायामेंसे आहारके समूहको न निकासै, वह सब अहितको प्राप्त होताहै ॥ १२६ ॥

यच्चापिदेशकालाग्निसात्म्यासात्म्य निलादिभिः । संस्कारतोवीर्य्य तश्चकोष्ठावस्थाक्रमैरपि॥ १२७॥

और जो देशकाल, अग्नि सात्म्य, असात्म्य—वात आदिसे संस्कार, और वीर्यसे कोष्ठकी अवस्था और ग्लानिसे १२७

परिहारोपचाराभ्यांपाकात्संयोग तोऽपिच । विरुद्धंतच्चनहितंहृ त्संपद्विधिभिश्चयत् ॥ १२८ ॥

परिहार और उपचारसे पाक और संयोगसे जो विरुद्धहै और जो हृदय संपादकी विधिसे विरुद्धहै वह हित नहीं होता ॥ १२८ ॥

विरुद्धंदेशतस्तावद्रूक्षतीक्ष्णादि धन्वनि । आनूपेस्निग्धशीतादि भेपजंयन्निपेव्यते ॥ १२९ ॥

देशसे विरुद्ध तो येहें कि रूक्ष और तीक्ष्ण पदार्थ धन्वदेशमें और अनूपदेशमें, स्निग्ध, शीत आदि औषधका जो सेवन हैं वह विरुद्ध हैं ॥ १२९ ॥

कालतोऽपिविरुद्धंयच्छीतरूक्षा दिसेवनम् । शीतिकालेतथोष्णेच कटुकोष्णादिसेवनम् ॥ १३०॥

और जो शीत रूक्ष आदिका सेवन और शीतकाल और उष्णकालमें कटुक उष्ण आदिका सेवन वह कालविरुद्ध है ॥ १३० ॥

विरुद्धमनलेतद्वदन्नानुरूपंचतुर्वि धे । मधुसर्पिःसमधृतंमात्रयातद्वि रुध्यते ॥ १३१ ॥

चार प्रकारकी अग्निमें जो अग्निके अनुरूप नहो वह अग्निविरुद्ध होती है समान तुले हुए मधु और सर्पि मात्रासे विरुद्ध है ॥ १३१ ॥

कटुकोष्णादिसात्म्यस्यस्वादुशी तादिसेवनम् । यत्तत्सात्म्यविरु द्धन्तुविरुद्धंत्वनलादिभिः ॥ १३२

कटु और उष्ण प्रकृतिके मनुष्यको स्वादु शीत आदिकाजो सेवन वह और

अग्नि आदिसे विरुद्ध सात्म्य विरुद्ध कहाताहे ॥ १३२ ॥

यासमानगुणाभ्यासविरुद्धान्नौषधक्रिया।संस्कारतोविरुद्धन्तयद्भोज्यंविषवद्भजेत् ॥ १३३ ॥

समान गुण और अभ्यासके विरुद्ध जो अन्न और औषधकी क्रिया वह और जो भोजनके अनंतर विषकी समान होजाय वह संस्कारविरुद्ध कहाताहै १३३

ऐरण्डसीसकासक्तंशिखिमांसंतथैवहि । विरुद्धंवीर्य्यतोज्ञेयंवीर्य्यतःशीतलात्मकम् ॥ १३४ ॥

और एरण्डके शीसक ( तेलमें ) मिलाहुआ मयूरका मांसभी तिसीप्रकार संस्कार विरुद्ध होताहे और वीर्यसे शीतल रूप पदार्थको ॥ १३४ ॥

तत्संयोज्योष्णवीर्य्येणद्रव्येणसहसेव्यते । क्रूरकोष्ठस्यचात्यल्पंमंदवीर्य्यमभेदनम् ॥ १३५ ॥

उष्ण वीर्य द्रव्यके संग मिलाकर जो सेवन किया जाय वह वीर्यमें मन्द वीर्यसे विरुद्ध जानना और क्रूर कोष्ठ मनुष्यको अत्यंत अल्पवीर्यमें मन्द और अभेदक ॥ १३५ ॥

मृदुकोष्ठस्यगुरुचभेदनीयंतथाबहु । एतत्कोष्ठविरुद्धन्तुविरुद्धंस्यादवस्थया ॥ १३६ ॥

औषध और मृदुकोष्ठको गुरु भेदक औषध का जो सेवन वह कोष्ठको विरुद्ध होताहै ॥ १३६ ॥

श्रमव्यपायव्यायामसक्तस्यानिलकोपनम् । निद्रालसस्यालसस्य भोजनंश्लेष्मकोपनम् ॥ १३७ ॥

श्रम, व्यवाय, व्यायाम इनमें आसक्त मनुष्यको वातकोपन औषधिका निद्राके अलसको और अलस मनुष्यको श्लेष्म, कोपन औषधिका जो भक्षण वह अवस्थासे विरुद्ध होताहै ॥ १३७ ॥

यच्चानुत्सृज्यविण्मूत्रंभुंक्तेयश्चानुभुक्षितः । तच्चकर्मविरुद्धंस्याद्यच्चातिक्षुद्वशानुगः ॥ १३८ ॥

और जो मलमूत्र, किये विना भोजन करताहै और जो क्षुधाके विना खाताहै जो अत्यंत क्षुधाके वश होकर खाताहै वह कर्म विरुद्ध होताहै॥ १३८॥

परहारविरुद्धन्तुवराहादीन्निषेव्ययत् । सेवतोष्णंघृतादींश्चपीत्वा शीतंनिषेवते ॥ १३९ ॥

वराह आदिको भक्षण करिके उष्णका सेवन करे और घृत आदिको पीकर शीतका सेवन करै, वह आहारके विरुद्ध होताहै ॥ १३९ ॥

विरुद्धंपाकतश्चापिदुष्टदुर्दारुसाधितम् । अपक्वतण्डुलात्यर्थपक्वदग्धंचयद्भवेत् ॥ १४० ॥

और जो दुग्धहो और दुष्ट, काष्ठमें पकाहो, और विना पके तण्डुल, और अत्यन्तपक्क और जलाहुआ पदार्थ जो हो, वह पाकसे विरुद्ध होताहै ॥ १४० ॥

संयोगतोविरुद्धंतद्यथाम्लंपयसा सह । अमनोरुचितंयच्चहृद्विरुद्धं तदुच्यते ॥ १४१ ॥

और दुग्धके साथ अम्ल, संयोग विरुद्ध होताहै जो मनको न रुचै वह हृद्विरुद्ध कहाताहै ॥ १४१ ॥

सम्पद्विरुद्धंतद्विद्यादसञ्जातरसन्तुतत् । अतिक्रान्तरसंवापिविपन्नरसमेववा ॥ १४२ ॥

और जिसमें रस, पैदा न होय वह और जो गतरस होगया हो, वा जिसका रस नष्ट होगया हो वह सम्पद्विरुद्ध होता है ॥ १४२ ॥

ज्ञेयंविधिविरुद्धन्तुभुज्यतेनिभृतेनयत् । तदेवंविधमन्नस्याद्विरुद्धंमुपयोजितम् ॥ १४३ ॥

और निभृत (तृप्त) हुआ जो भोजन करै वह विधि विरुद्ध जानना तिससे एवम्प्रकारके पूर्वोक्त अन्न भक्षण करनेसे विरुद्ध होतेहें ॥ १४३ ॥

सात्म्यतोऽल्पतयावापिदीप्ताग्नेस्तरुणस्यच । स्नेहव्यायामबलिनोविरुद्धंवितथंभवेत् ॥ १४४ ॥

और सात्म्यसे अल्पतासे और दीप्ताग्निकी और युवाकी स्नेह और व्यायामीकी बलवान्को विरुद्धभी झूठा होजाताहै.

पाण्ड्यान्ध्यवीसर्पदकोदराणांविस्फोटकोन्मादभगन्दराणाम् । मूर्च्छामदाध्मानगलग्रहाणांपाण्ड्वामयस्यामविषस्यचैव ॥ १४५ ॥

नपुंसकता, अन्धता, वीसर्प, जलोदर विस्फोट, उन्माद, भगंदर, मूर्च्छा मद, आध्मान, गलग्रह, पाण्डुरोग, आम विष ॥ १४५ ॥

किलासकुष्ठग्रहणीगदानांशोषास्रपित्तज्वरपीनसानाम् । सन्तानदोषस्यतथैवमृत्योर्विरुद्धमन्नंप्रवदन्तिहेतुम् ॥ १४६ ॥

किलास, कुष्ठ, ग्रहणीरोग, शोष अस्र, पित्त, ज्वर, पीनस इन रोगोंका और सन्तानके दोषका और मृत्युका विरुद्ध अन्न हेतु आचार्योंने कहाहै १४६

एषाञ्चखलुपरेषाञ्चवैरोधिकनिमित्तानांव्याधीनामिमेभावाःप्रतिकाराः । यथावमनंविरेचनञ्चतद्विरोधिनाञ्चद्रव्याणांसंशमनार्थमुपयोगस्तथाविधैश्चद्रव्यैःपूर्वमभिसंस्कारःशरीरस्येति ॥ १४७ ॥

विरोधके निमित्तसे हुई इनके और अन्य व्याधियोंके ये भाव प्रतिकारहैं जैसे वमन, और विरेचन और उनके

विरोधी द्रव्योंका शान्तिके लिये उपयोग और वैसेही द्रव्योंसे पहिले शरीरका संस्कार ॥ १४७ ॥

भवतिचात्र ।

विरुद्धाशनजान्रोगान्प्रतिहन्ति विरेचनम् । वमनंशमनञ्चैवपूर्वं वाहितसेवनम् ॥ १४८ ॥

इसमें ये श्लोकहैं विरुद्ध भोजनसे पैदाहुए रोगोंको विरेचन, वमन, और शमन वा पहिलेही हितका सेवन नष्ट करताहै ॥ १४८ ॥

तत्रश्लोकाः ।

मतिरासीन्महर्षीणांयायारसविनिश्चये । द्रव्याणिगुणकर्मभ्यां द्रव्यसंख्यारसाश्रयाः ॥ १४९ ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि रसके निश्चयमें महर्षियोंकी जो मति हुई, द्रव्य, गुण, और कर्मसे द्रव्योंकी संख्या रसके आश्रय ॥ १४९ ॥

कारणंरससंख्याचरसानुरसलक्षणम् । परादीनांगुणानाञ्चलक्षणानिपृथक्पृथक् ॥ १५० ॥

कारण, रसोंकी संख्या, रस, और अनुरसका लक्षणपर आदि गुणोंके पृथक् २ लक्षण ॥ १५० ॥

पञ्चात्मकानांषट्त्वञ्चरसानांयेन हेतुना । ऊर्द्धानुलोमभाजश्चयद्गुणातिशयाद्रसाः ॥ १५१ ॥

पांच प्रकारके रस जिस प्रकार छः प्रकारके होतेहैं जैसे गुणोंकी अधिकतासे रस– ऊर्द्ध; अनु लोमके भागी होतेहैं ॥ १५१ ॥

षण्णांरसानांषट्चैवसुविभक्ताविभक्तयः । उद्देशश्चापविद्धश्चद्रव्याणांगुणकर्मणि ॥ १५२ ॥

और छःओं रसोंको भली प्रकार, छः प्रकारके विभाग, गुण, कर्ममें द्रव्यों को उद्देश और अपविद्ध ॥ १५२ ॥

प्रवरावरमध्यत्वंरसानांगौरवादिषु । पाकप्रभावयोर्लिङ्गंवीर्य्यसंख्याविनिश्चयः ॥ १५३ ॥

और गौरव आदिमें रसोंका प्रवर अवर मध्य पाक और प्रभावका लिंग, वीर्यकी संख्याका निश्चय ॥ १५३ ॥

षण्णामास्वाद्यमानानांरसानांयत् स्वलक्षणम् । यद्यद्विरुध्यतेयस्माद्येनयत्कारिचैवयत् ॥ १५४ ॥

और भक्षण किये हुए रसोंका जो स्वलक्षण जिससे जिसके संगजो विरुद्धहै और जो जिस रोगको करताहै १५४ ॥

वैरोधिकनिमित्तानांव्याधीनामौषधञ्चयत् । आत्रेयभद्रकाप्यीये तत्सर्वमवदन्मुनिः ॥ १५५ ॥

इत्यन्नपानचतुष्केआत्रेयभद्रकाप्यीयोनाम षडविंशोऽध्यायःसमाप्तः ॥ २६ ॥

और विरोधके, निमित्तसे पैदा हुई व्याधियोंकी जो औषध है, इस संपूर्णका आत्रेय भद्रकाप्यय अध्यायमें मुनिने वर्णन किया ॥ १५५ ॥

इत्यन्नपानचतुष्के आत्रेयभद्रकाप्यीयोऽध्यायः ॥२६ ॥

## सप्तविंशोऽध्यायः ।

अथातोऽन्नपानविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर अन्नपान विधि अध्यायका वर्णन करते हैं यह भगवान् आत्रेय कहते हैं

इष्टवर्णगन्धरसस्पर्शंविधिविहितमन्नपानंप्राणिनांप्राणसंज्ञकानां प्राणमाचक्षतेकुशलाः । प्रत्यक्षफलदर्शनात्तदिन्धनाह्यन्तराग्नेः स्थितिस्तदेवसत्त्वमूर्जयति । तच्छरीरधातुव्यूहबलवर्णेन्द्रियप्रसादकरंयथोक्तमुपसेव्यमानंविपरीतमहितायसम्पद्यते ॥ १ ॥

इष्ट वर्णके गंधरस स्पर्श और विधिसे किया अन्नपान प्राणसंज्ञाके प्राणियोंका कुशलोंने प्राण कहाहै, प्रत्यक्ष फल देखनेसे अन्तराग्निकी स्थितिका वही इन्धन है वह सत्वको बढाता है वही शरीरकी धातुओंके व्यूह, वर्ण, बल, इंद्रिय, इनको यथार्थ सेवन किया हुआ प्रसन्न करता है, और विपरीत सेवनसे अहितकारी होताहै ॥ १ ॥

तस्माद्धिताहितावबोधनार्थमन्नपानविधिमखिलेनोपदेक्ष्यामोऽग्निवेश ॥ २ ॥

तिससे, हे अग्निवेश, हित, अहितके ज्ञानके लिये संपूर्ण अन्नपान विधिका उपदेश करते हैं ॥ २ ॥

तत्स्वभावादुदकंक्लेदयति, लवणंविष्यन्दयति, क्षारःपाचयति,मधुसन्दधाति, सर्पिःस्नेहयति, क्षीरंजीवयति,मांसंबृंहयति, रसःप्रीणयति, सुराजर्जरीकरोति, शीधुअवधमयति, द्राक्षारसोदीपयति, फाणितमाचिनोति, दधिशोफंजनयति, पिण्याकशाकंग्लपयति, प्रभूतान्तर्मलोमाषसूपः, दृष्टिशुक्रघ्नःक्षारः, प्रायःपित्तलमम्लमन्यत्रमधुनःपुराणाच्चशालियवगोधूमात्, प्रायःसर्वंतिक्तंवातलमवृष्यञ्चान्यत्रवेत्राग्रपटोलात्, प्रायःकटुकंवातलमवृष्यञ्चान्यत्र पिप्पलीविश्वभेषजात् ॥ ३ ॥

तिस अन्नपानमें जल, स्वभावसे क्लेदकारीहै, लवण विष्यन्द करताहै, क्षार पचाताहै मधु, संधान करताहै, घी,

स्निग्ध करताहै, दूध, जीवनकारीहै, मांस वृद्धिकारीहै, रस प्रसन्न करताहै, सुरा जर्जर करतीहै, शीधु, अवधमन करतीहै, द्राक्षारस, दीपनकारी है, फाणित आचयन ( संचय ) करताहै, दधि शोफको पैदा करताहै पिण्याकका शाक ग्लानिकारीहै, उड़दकी दाल प्रभूत ( अधिक ) अंतर्मलहै, क्षार, दृष्टि और शुक्रका नाशकहै और, प्रायः अम्लरस, मधु, और पुराने, शालि, जौ और, गेहूंको छोड़कर पित्तकारीहै, और प्रायः संपूर्ण, तिक्त, बेंतका अग्र, और पटोलको छोड़कर, वातल और अवृष्य ( वीर्य नाशक ) हैं औ: प्रायः कटुकरस, पीपल, और सोंठको छोड़कर, वातल और अवृष्यहैं ॥ ३ ॥

परमतोवर्गसंग्रहेणाहारद्रव्याण्य नुव्याख्यास्यामः ॥ ४ ॥

इससे आगे वर्गके संग्रहसे द्रव्योंका व्याख्यान करतेहैं ॥ ४ ॥

शूकधान्यशमीधान्यमांसशाक फलाश्रयान् । वर्गान्हरितमद्या म्बुगोरसेक्षुविकारिकान् ॥ ५ ॥

शूकधान्य, शमीधान्य, मांस, शाक, फल, और हरित, मद्य, अम्बु, गोरस, इक्षुके विकार ॥ ५ ॥

दशद्वौचपरौवर्गौकृतान्नाहारयो गिनाम् । रसवीर्य्यविपाकैश्चप्र भावैश्चोपदेक्ष्यते ॥ ६ ॥

इन दश वर्गोंको और कृतान्न और आहार योग इन दो अन्य वर्गोंको रसवीर्य विपाकोंसे और प्रभावसे उपदेश करते हैं ॥ ६ ॥

## अथ शूकधान्यवर्गः ।

रक्तशालिर्महाशालिःकलमःशकु नाहृतः । चूर्णकोदीर्घशूकश्चगौ रःपाण्डुकलांगुलौ ॥ ७ ॥

रक्तशालि, महाशालि, कलम शकुनाहृत तूर्णक, दीर्घशूक, गौर, पाण्डुक लांगल ॥ ७ ॥

सुगन्धिकालोहवालाःशालिवा ख्याःप्रमोदकाः । पतङ्गास्तपनी याश्चयेचान्येशालयःशुभाः ॥ ८ ॥

सुगंधिक लोहवाल शालिवं प्रमोदक पतंग और तपनीय और जो अन्य उत्तम शालिहैं ॥ ८ ॥

शीतारसेविपाकेचमधुराःस्वल्प मारुताः । बद्धाल्पवर्चसःस्निग्धा बृंहणाःशुक्रमूत्रलाः ॥ ९ ॥

वे शीतल-रस और विपाकमें मधुर और अल्पमारुत और मलके अल्पवंधक स्निग्ध, बृंहण शुक्रल, मूत्रल, हैं ॥ ९ ॥

रक्तशालिर्वरस्तेषांतृष्णाघ्नस्त्रिम लापहः । महांस्तस्यानुकलमस्त स्याप्यनुततःपरे ॥ १० ॥

उन सबमें रक्तशालि श्रेष्ठ है तृष्णा और तीनों मलोंका नाशकहै और उससे

नीचे महाशालि उससे नीचे कलम औरभी उससे नीचे अन्यशालि होतेहैं १०

यवकाहायनाःपांशुवाप्योनैषध कादयः । शालीनांशालयःकुर्व न्त्यनुकारंगुणागुणैः ॥ ११ ॥

और यवक हायन पांशुवाप्य, नैषधक आदि जो शालि हैं वे गुण और अगुणसे शालियोंका अनुकरण करतेहैं ११

शीतःस्निग्धोगुरुःस्वादुस्त्रिदोषघ्नः स्थिरात्मकः । षष्टिकःप्रवरोगौ रःकृष्णगौरस्ततोऽनुच ॥ १२ ॥

उनमें षष्टिक शीतल स्निग्ध गुरु स्वादु त्रिदोषनाशक स्थिर आत्मक होनेसे श्रेष्ठहै और गौर और कृष्णरूप होताहै ॥ १२ ॥

वरकोद्दालककौचीनशारदोज्ज्वल दर्दुराः । गन्धलाःकुरुविन्दाश्चष ष्टिकाल्पान्तरागुणैः ॥ १३ ॥

उसके अनुयायी वरक उद्दालक चीन शालक उज्वल दर्दुर गंधन कुर्विन्द ये सब शालि षष्टिकसे गुणोंमें अत्यंत अल्पहैं ॥ १३ ॥

मधुरश्चाम्लपाकश्चव्रीहिःपित्तक रोगुरुः । बहुमूत्रपुरीषोष्मात्रिदो षस्त्वेवपाटलः ॥ १४ ॥

मधुर और अम्लपाक जो व्रीहिहै वह पित्तकारक और गुरुहै और पाटल बहु मूत्र मल, कारीहै ऊष्ण और त्रिदोषको करताहै ॥ १४ ॥

सकोरदूषःश्यामाकःकषायमधुरो लघुः । वातलःकफपित्तघ्नःशीत संग्राहिशोषणः ॥ १५ ॥

कोरदूषक औ श्यामक ये, कसैले मधुर लघु वातल कफ पित्तके नाशक शीतल संग्राही शोषण, होतेहैं ॥ १५॥

हस्तिश्यामाकनीवारतोयपर्णीग वेधुकाः । प्रशातिकाम्भःश्यामा कलौहित्याणुप्रियङ्गवः॥ १६ ॥

और हस्ति श्यामाक नीवार तोयपर्णी गवेधुक प्रशातिका जल श्यामाक लौहित्या अणुप्रियंगु ॥ १६ ॥

मुकुन्दझिण्टिगर्मूटीचरुकावरका स्तथा । शिविरोत्कटजूर्णाह्वः श्यामाकसदृशागुणैः ॥ १७ ॥

मुकुंद झिंटी गर्मूटी चरुक और आवरक शिविर उत्कट जूर्णा ये सब गुणोंमें श्यामाकके सदृशहैं ॥ १७ ॥

रूक्षःशीतोगुरुःस्वादुःबहुवातश कृधवः । स्थैर्य्यकृत्सकषायस्तु बल्यःश्लेष्मविकारनुत् ॥ १८ ॥

जो रूक्ष शीतल गुरु स्वाद जिसका मल बहुत वातल हो वह यव होताहै,और स्थिरताका कर्ता कषाय सहित बल्य कफके विकारका नाशक जौ है ॥ १८ ॥

रूक्षःकषायानुरसोमधुरःकफपि

त्तहा । मेदःक्रिमिविपघ्नश्चबल्यो वेणुयवोमतः ॥ १९ ॥

और वेणुयव रूक्ष कपायके समान रस मधुर,और कफ पित्त नाशक, मेदा क्रिमि विषका नाशक बलकारक होताहै ॥१९॥

सन्धानकृद्वातहरोगोधूमःस्वादु शीतलः। जीवनोबृंहणोवृष्यःस्नि ग्धःस्थैर्य्यकरोगुरुः ॥ २० ॥

संधान ( मल ) काकारी वातहर स्वादु शीतल गेहूं होताहै और जीव-दाता बृंहण वृष्य स्निग्ध स्थिरताका कारी गुरुभी गेहूंहै ॥ २० ॥

नान्दीमुखीमधूलीचमधुरस्निग्ध शीतले । इत्ययंशूकधान्यानां पूर्वोवर्गःसमाप्यते ॥ २१ ॥

और नांदीमुखी मधूली ये दोनों मधुर स्निग्ध शीतलहैं यह सब शूक धान्य ( बालवाले ) धान्योंका प्रथम वर्ग समाप्त करतेहैं ॥ २१ ॥

इति शूक धान्य वर्गः ॥

इतिशूकधान्यवर्गः ।

अथशमीधान्यवर्गः ।

कषायमधुरोरूक्षःशीतःपाकेकटु र्लघुः । विषदःश्लेष्मपित्तघ्नोमुद्गः सूप्योत्तमोमतः ॥ २२ ॥

मूंग कसैला, मधुर, रूक्ष, पित्त, पाकमें कटु, लघु, विषद, कफ, पित्तका, नाशक सूप ( दाल ) में अत्यंत उत्तम कहा है ॥ २२ ॥

रूक्षश्चैवकपायश्चवातलःश्लेष्मपि त्तहा । विष्टम्भीचाप्यवृष्यश्चरा जमापःप्रकीर्त्तितः ॥ २३ ॥

और राजमाप ( रवाश ) रूक्ष कपाय वातल कफ पित्तनाशक विष्टंभी अवृष्य कहा है ॥ २३ ॥

वृष्यःपरंवातहरःस्निग्धोष्णमधु रोगुरुः । बल्योबहुमलःपुंस्त्वंमा पःशीघ्रंददातिच ॥ २४ ॥

और माप ( उड़द ) अतिवृष्य वात-हारक, स्निग्ध, उष्ण, मधुर, गुरु, बल्य बहुमल और शीघ्र पुंस्त्वको देताहै २४

उष्णाःकपायाःपाकेऽम्लाःकफशु क्रानिलापहाः । कुलत्थाग्राहिणः कासहिक्काश्वासार्शसांहिताः ॥ २५

और कुलत्थ, उष्ण, कपाय, पाकमें, अम्ल, कफ शुक्र, वात, इनके नाशक ग्राही, कास हिचकी, श्वास, अर्श, इनको हित होतेहैं ॥ २५ ॥

मधुरामधुराःपाकेग्राहिणोरूक्षशी तलाः । मकुष्ठकाःप्रशस्यन्तेरक्त पित्तज्वरादिषु ॥ २६ ॥

और मकुष्ठक ( मोठ ) मधुर, पाकमेंभी मधुर, ग्राही, रूक्ष, शीतलहैं और रक्त, पित्त, ज्वर, आदिमें श्रेष्ठ होतेहैं ॥ २६ ॥

चणकाश्चमसूराश्चखण्डिकाःसह रेणवः। लघवःशीतमधुराःसक षायाविरूक्षणाः ॥ २७ ॥

चणक और मसूर खंडिका और रेणु ये सब लघु, शीतल, मधुर, कषाय, विरूक्षण होतेहें ॥ २७॥

पित्तश्लेष्मणिशस्यन्तेसूपेष्वाले पनेपुच। तेषांमसूरःसंग्राहीकशा योवातलःपरम् ॥ २८ ॥

और पित्त, श्लेष्ममें सूप और आले-पनमें श्रेष्ठ होतेहें उनमें मसूर, संग्राही, कषाय, अत्यंत वातलहै ॥ २८ ॥

स्निग्धोष्णमधुरस्तीक्ष्णःकषायः कटुकस्तिलः। त्वच्यःकेश्यश्चब ल्यश्चवातघ्नःकफपित्तकृत् २९

और तिल, स्निग्ध उष्ण, मधुर, तीक्ष्ण कषाय, कटु होताहै त्वचा केशको हित बल्य, वातनाशक, कफ, पित्तकारी, होताहै ॥ २९ ॥

गुर्व्योऽथमधुराःशीताबलघ्नारूक्ष णात्मिकाः। सस्नेहाबलिभिर्भो ज्याविविधाःशिम्बिजातयः३०

और संपूर्ण शिम्बिजाति, गुरु, मधुर, शीतल, बलनाशक, रूक्षणात्मक स्नेह सहित बलवानोंको भोगने योग्य और अनेक प्रकारकी होतीहैं ॥ ३० ॥

आढकीकफपित्तघ्नीवातलाकफ वातनुत्। अवल्गुजःसैडगजोनि ष्पावावातपित्तलाः ॥ ३१ ॥

और आढ़की (अरहर) कफ, पित्तकी नाशक वातल कफ वात नाशक होतीहै और अवल्गुज सैडगज निष्पाव ये वात पित्तल हैं ॥ ३१ ॥

काकाण्डोलात्मगुप्तानांमाषवत्फ लमादिशेत्। द्वितीयोऽयंशमी धान्यवर्गःप्रोक्तोमहर्षिणा ३२

और काकाण्डोल आत्मगुप्त इनका फल माषके समान कहे यह दूसरा शमी (फली) धान्योंका वर्ग महर्षिने कहा है ॥ ३२ ॥ इतिशमीधान्यवर्गः ॥

इतिशमीधान्यवर्गः।

अथमांसवर्गः।

गोखराश्वतरोष्ट्राश्वद्वीपिसिंहर्क्ष वानराः। वृकोव्याघ्रस्तरक्षुश्चब भ्रुमार्जारमूषिकाः ॥ ३३ ॥

गौ, खर, अश्वतर, ऊंट, द्वीपि, सिंह, ऋक्ष, वानर, वृक, व्याघ्र, तरक्षु, बभ्रु मार्जार, मूषिक, ॥ ३३ ॥

लोपाकोजम्बुकःश्येनोवान्तादश्चा षवायसौ। शशघ्नीमधुहाभासो गृध्रोलूककुलिङ्गकाः ॥ ३४ ॥

लोपाक, जंबुक, श्येन, वांताद चाष वायस, शशघ्न मधुहा भास, गृध्र, उलूक कुलिंग ॥ ३४ ॥

धूमीकाकुररश्चेतिप्रसहामृगपक्षिणः । श्वेतःश्यामश्चित्रपृष्ठःकालकःकाकुलीमृगः ॥ ३५ ॥

धूमीक कुरर ये मृग और पक्षी प्रसह कहातेहैं श्वेत और श्याम, चित्रपृष्ठ, कालक, काकुलीमृग, ॥ ३५ ॥

कुचीकाचिल्लकोभेकोगोधाशल्लकगण्डकौ । कदलीनकुलःश्वाविदितिभूमिशयाःस्मृताः ॥ ३६ ॥

कुचीका चिल्लड भेक गोधा शल्लक, गंडक कदली नकुल श्वावित् ( सेह ) ये भूमिशय कहेहैं ॥ ३६ ॥

सृमरश्चमरःखड्गोमहिषोगवयोगजः । न्यङ्कुर्वराहश्चानूपामृगाःसर्वेरुरुस्तथा ॥ ३७ ॥

सृमर, चमर, खड्ग, महिष, गवय, गज, न्यंकु, वराह, संपूर्ण मृग और रुरु ये अनूप कहातेहैं ॥ ३७ ॥

कूर्मःकर्कटकोमत्स्यःशिशुमारस्तिमिङ्गिलः । शुक्तिशंखोद्रकुम्भीरचुलुकीमकरादयः ॥ ३८ ॥

कूर्म, कर्कटक, मत्स्य, शिशुमार, तिमिंगिल शुक्तिशंख, उद्रकुंभीर, उलूपी मकर, आदि ॥ ३८ ॥

इतिवारिशयाःप्रोक्तावक्ष्यन्तेवारिचारिणः । हंसःक्रौञ्चोबलाकाचबकःकारण्डवःप्लवः ॥ ३९ ॥

ये वारिशय, कहेहैं अबजल, चारियोंको कहतेहैं हंस क्रौंच बलाका बक, कारंडव, प्लव ॥ ३९ ॥

शरारीपुष्कराह्वश्चकेशरीसानतुण्डिकः । मृणालकण्ठोमद्गुश्चकादम्बःकाकतुण्डकः ॥ ४० ॥

शरारी पुष्कराह्व केशरी सानतुंडिक मृणालकंठ मद्गु कादंब काकतुंडक ४०

उत्क्रोशःपुण्डरीकाक्षोमेघरावोऽम्बुकुक्कुटी । आरानन्दीमुखीवाटीसुमुखाःसहचारिणः ॥ ४१ ॥

उत्क्रोश पुंडरीकाक्ष, मेघराव, अंबुकुक्कुटी आरानंदी मुखीवाटी सुमुख ये सहचारी हैं ॥ ४१ ॥

रोहिणीकामकालीचसारसोरक्तशीर्षकः । चक्रवाकास्तथान्येचखगाःसन्त्यम्बुचारिणः ॥ ४२ ॥

रोहिणी कामकाली, सारस, रक्तशीर्षक, चक्रपाक और, तैसेही अन्यभी पक्षी जलचारी होतेहैं ॥ ४२ ॥

पृषतःशरभोवामःश्वदंष्ट्रामृगमातृकाः । शशोरणौकुरङ्गश्चगोकर्णःकोट्टकारकः ॥ ४३ ॥

और पृषत शरभ वाम, श्वदंष्ट्री, मृगमातृका शश उरण कुरंग गोकर्ण कोट्टकारक ॥ ४३ ॥

चारुष्कोहरिणैणौचशम्बरःका

लपुच्छकः । ऋष्यश्वतरपोतश्च विज्ञेयाजाङ्गलामृगाः ॥ ४४ ॥

चारुष्क, हरिण, एण, शंबर काल, पुच्छक, ऋष्य तरपोत, ये सब जंगलके मृग जानने ॥ ४४ ॥

लावोवर्तीरकश्चैववार्तीकःसकपिञ्जलः । चकोरश्चोपचक्रश्चकुक्कुटोरक्तवर्त्तकः ॥ ४५ ॥

और लाव वर्तीरक वार्तीक कपिंजल, चकोर उपचक्र कुंकुट, रक्तवर्त्तक॥४५॥

लावाद्याविष्किरास्त्वेतेवक्ष्यन्तेवर्त्तकादयः । वर्त्तकोवर्त्तिकाचैवबर्हीतित्तिरिकुक्कुटौ ॥ ४६ ॥

ये लाव आदि विष्किर कहातेहैं अववर्तक आदिको कहतेहैं, वर्तक वर्तिका वर्हीं तित्तिरि कुक्कुट ॥ ४६ ॥

कङ्कसारपदेन्द्राभगोनर्दगिरिवर्त्तकाः । क्रकरोऽवकरश्चैववराहश्चेतिविष्किराः ॥ ४७ ॥

कंक शारपद इंद्राभ गोनर्द गिरिवर्त्तक क्रकर अवकर वराह ये भी विष्किर कहातेहैं ॥ ४७ ॥

शतपत्रोभृङ्गराजःकोयष्टीजीवजीवकः । कैरातःकोकिलोऽत्यूहोगोपापुत्रःप्रियात्मजः ॥४८॥

और शतपत्र भृंगिराज कोयष्टी जीव जीवक कैरात, कोकिल, अत्यूह, गोपापुत्र प्रियात्मज ॥ ४८ ॥

लट्वालट्टषकोवभ्रुर्वटहाडिण्डिमानकः । जटीदुन्दुभिवाक्कावलोहपृष्ठकुलिङ्गकाः ॥ ४९ ॥

लट्वा लट्टषक, वभ्रु वटहा डिंडिमानक जटी दुंदुभी वाक्काव लोहपृष्ठ कुलिंगक ॥ ४९ ॥

कपोतशुकसारङ्गाश्चिरिटीकंकुयष्टिकाः । सारिकाकलविङ्कश्चचटकोऽङ्गारचूडकः ॥ ५० ॥

कपोत शुक, सारंग, चिरटी कंकुयष्टिक सारिका कलविंक चटक अंगारचूडक ५०

पारावतःपाण्डविकइत्युक्ताःप्रतुदाद्विजाः । प्रसह्यभक्षयन्तीतिप्रसहास्तेनसंज्ञिताः ॥ ५१ ॥

पारावत, पांडविक, ये पक्षी प्रतुद कहातेहैं जो प्रसह्य अर्थात् बलात्कारसे भक्षण करतेहैं इससे प्रसह कहातेहैं ५१

भूशयाबिलवासित्वादानूपानूपसंश्रयात् । जलेनिवासाज्जलजाजलचर्य्याज्जलेचराः । स्थलजाजाङ्गलाःप्रोक्तामृगाजाङ्गलचारिणः ॥ ५२ ॥

बिलमें बसनेसे भूशय और अनूपके संश्रयसे अनूप जलमें निवाससे जलज और जलमें विचरनेसे जलचर होतेहैं और स्थलमें पैदा हुए जो जंगलमें विचरें वे जांगल कहेहैं ॥ ५२ ॥

विकीर्य्यविष्किराश्चेतिप्रतुद्यप्रतुदाःस्मृताः । योनिरष्टविधात्वेषां मांसानांपरिकीर्त्तिताः ॥ ५३ ॥

और विकीर्य ( खोदकर ) भक्षण करनेसे विष्किर और चोंचसे तोद (तोड) कर खानेसे प्रतुद कहेहैं यह आठ प्रकारकी मांसोंकी योनि कही ॥ ५३ ॥

प्रसहाभूशयानूपवारिजावारिचारिणः । गुरूष्णंस्निग्धमधुरावलोपचयवर्द्धनाः ॥ ५४ ॥

प्रसह भूशय अनूप वारिज जलचारी ये सब गुरु, उष्ण, स्निग्ध, मधुरहैं, और बलवृद्धिको करतेहैं ॥ ५४ ॥

वृष्याःपरंवातहराःकफपित्ताभिवर्द्धिनः । हिताव्यायामनित्यानांनरादीप्ताग्नयश्चये ॥ ५५ ॥

अधिक वृष्यहैं वातहरहैं और कफ पित्तके अत्यंत वर्द्धकहैं जो नित्य व्यायाम करतेहैं उनको और जो दीप्ताग्निहैं उनको हित हैं ॥ ५५ ॥

प्रसहानांविशेषेणमांसंमांसाशिनांभिषक् । जीर्णार्शोग्रहणीदोषशोषार्त्तानांप्रयोजयेत् ॥ ५६ ॥

प्रसहोंके मांसको वैद्य मांस भक्षकको और जीर्ण अर्श ग्रहणी दोष शोषसे आर्तोंको दे ॥ ५६ ॥

लावाद्योविष्किरोवर्गःप्रतुदाजाङ्गलामृगाः । लघवःशीतमधुराःसकषायाहितानृणाम् ॥ ५७ ॥

लाव आदि जो विष्किर पक्षियोंको वर्ग है प्रतुद जो जंगलके मृगहैं ये लघु शीतल, मधुर, कषायहैं, और मनुष्योंको हितहैं ॥ ५७ ॥

पित्तोत्तरेवातमध्येसन्निपातेकफानुगे।विष्किरावर्त्तकाद्यास्तुप्रसहाल्पान्तरागुणैः ॥ ५८ ॥

पित्त जिसमें अधिक हो वात मध्यम हो कफका अनुयायी जो सन्निपात उसमें विष्किर वर्तका आदि गुणोंमें प्रसहसे कुछही अल्पहैं ॥ ५८ ॥

नातिशीतगुरुस्निग्धंमांसमाजमदोषलम् । शरीरधातुसामान्यादनभिष्यन्दिबृंहणम् ॥ ५९ ॥

और अजाका मांस अति शीत नहींहै, गुरु स्निग्ध दोषोंका अजनक शरीर धातुओंके सामान्यसे अभिष्यंदी नहींहै, और बृंहणहै ॥ ५९ ॥

मांसंमधुरशीतत्वाद्गुरुबृंहणमाविकम् । योनावजाविकेमिश्रगोचरत्वादनिश्चिते ॥ ६० ॥

भेडका मांस मधुर शीतल होनेसे गुरु और बृंहणहै, अजा, और अवि ( भेड ) मिले हुये गोचर होनेसे अनिश्चित होतेहैं ॥ ६० ॥

सामान्येनोपदिष्टानांमांसानांस्व

गुणैःपृथक् । केषाञ्चिद्गुणवैशे ष्याद्विशेषउपदेक्ष्यते ॥ ६१ ॥

प्रथम सामान्यसे उपदेश किये मांसोंका अपने २ गुणोंसे पृथक् २ और किन्हीं२ केगुणोंकी विशेषतासे विशेष ६१

दर्शनश्रोत्रमेधाग्निवयोवर्णस्वरायु षाम् । बर्हीहिततमोबल्योवात घ्नोमांसशुक्रलः ॥ ६२ ॥

दर्शन श्रोत्र बुद्धि अग्नि वायु वर्ण स्वरकी अवस्था इनके लिये उपदेश करते हैं, बर्हीं अत्यंतहित और बलका दाता वात नाशक, मांस और शुक्र वर्द्धक होताहै ॥ ६२ ॥

गुरूष्णस्निग्धमधुराःस्वरवर्णबल प्रदाः । बृंहणाःशुक्रलाश्चोक्ताहं साःमारुतनाशनाः ॥ ६३ ॥

और हंस गुरु स्निग्ध मधुर स्वरवर्ण बल इनके दाता, बृंहण ( पोषक ) शुक्र वर्द्धक उत्तम स्वरके नाशक होतेहैं॥ ६३॥

स्निग्धाश्चोष्णाश्चवृष्याश्चबृंहणाः स्वरबोधनाः । बल्याःपरंवातह राःस्वेदनाश्चरणायुधाः ॥ ६४ ॥

और चरणायुध ( मुरगे ) स्निग्ध उष्ण वृष्य बृंहण स्वरके बोधक, बलके दाता अत्यंत वातहर और स्वेदकारी होतेहैं ॥ ६४ ॥

गुरूष्णमधुरोनातिधन्वानूपनिषेव णात् । तित्तिरिःसञ्जयेच्छीघ्रं त्रीन्दोषाननिलोल्वणान् ॥ ६५ ॥

और गुरु उष्ण मधुर जो तित्तिरिहै वह अधिकतासे जलके समीपके धान्योंके सेवनसे शीघ्रही, वातहै अधिक जिनमें ऐसे तीन दोषोंको पैदा करताहै ॥ ६५ ॥

पित्तश्लेष्मविकारेपुसरक्तेपुकपि ञ्जलाः । मन्दवातेषुशस्यन्तेशै त्यमाधुर्य्यलाघवात् ॥ ६६ ॥

शीतल मधुर लघु होनेसे कपिंजल रुधिर सहित पित्त श्लेष्मके विकारोंमें और मंद वातोंमें श्रेष्ठ होतेहैं ॥ ६६ ॥

लावाःकषायमधुराःलघवोऽग्निवि वर्द्धनाः । सन्निपातप्रशमनाःकटु काश्चविपाकतः । कषायमधुराः शीतारक्तपित्तनिबर्हणाः ॥ ६७ ॥

और लाव, कषाय मधुर लघु अग्नि वर्द्धन सन्निपातके प्रशमन और विपाकमें कटु होतेहैं और कषाय में मधुर शीतल रक्तपित्तके नाशक ॥ ६७ ॥

विपाकेमधुराश्चैवकपोतागृहवा सिनः । तेभ्योलघुतराःकिञ्चित् कपोतावनवासिनः ॥ ६८ ॥

और विपाकमें मधुर गृहवासी कपोत होतेहैं और उनसे कुछ लघु वनके वासी कपोत होतेहैं ॥ ६८ ॥

शीताःसंग्राहिणश्चैवस्वल्पमूत्राश्च तेमताः । शुकमांसंकषायाम्लंवि पाकेरूक्षशीतलम् ॥ ६९ ॥

और वे शीतल संग्राही अल्पयूपवान् मानेहैं और शुकका मांस कसैला अम्ल पाकमें रूक्ष शीतल होताहै ॥ ६९ ॥

शोषकासक्षयहितंसंग्राहिलघुदीपनम् । कषायविशदोरूक्षःशीतः पाकेकटुर्लघुः ॥ ७० ॥

और शोक कास क्षय इनमें हित संग्राही लघु दीपन लघु होताहै और कषायमें विशद रूक्ष शीतल पाकमें कटु लघु ॥ ७० ॥

शशःस्वादुःप्रशस्तश्चसन्निपातेऽनिलावरे । चटकामधुराःस्निग्धा बलशुक्रविवर्द्धनाः ॥ ७१ ॥

स्वादु और वातहै अल्प जिसमें ऐसा सन्निपातमें श्रेष्ठ, शश होताहै, और चटका ( चिड़ा ) मधुर स्निग्ध और बल शुक्रके विवर्द्धन होतेहैं ॥ ७१ ॥

सन्निपातप्रशमनाःशमनामारुतस्यच । मधुराःकटुकाःपाकेत्रिदोषशमनाःशिवाः ॥ ७२ ॥

और शिव ( गीदड़ ) सन्निपातके प्रशमन और मारुतके और त्रिदोषके शमन मधुर और पाकमें कटु होतेहैं ७२

लघवोबद्धविण्मूत्राःशीताश्चैणाः प्रकीर्त्तिताः । गोधाविपाकेमधुराः कषायकटुकारसे ॥ ७३ ॥

और एण ( मृग ) लघु मल मूत्र के बंधक, शीतल कहे हैं, और गोधा, पाकमें मधुर, रसमें कषाय कटु ॥ ७३ ॥

वातपित्तप्रशमनीबृंहणीबलवर्द्धिनी । शल्लकोमधुराम्लस्तुविपाकेकटुकःस्मृतः । वातपित्तकफघ्नश्चकासश्वासहरस्तथा ॥ ७४ ॥

और वात पित्तनाशक, बृंहण और बल वर्द्धक होतीहै, और शल्यक ( सेह ) मधुर अम्ल, पाकमें कटु कहा है, और वातपित्त कफका नाशक और कासश्वास का हारक होता है ॥ ७४ ॥

शैवलाहारभोजित्वात्स्वप्नस्यच विवर्जनात् ॥ ७५ ॥

और शैवल आहारका भोजी और स्वप्नका त्यागी होनेसे ॥ ७५ ॥

रोहितोदीपनीयश्चलघुपाकोमहाबलः । गुरूष्णमधुराबल्याबृंहणाःपवनापहाः ॥ ७६ ॥

रोहितमृग, दीपन, पाकमें लघु, महाबली होताहै और गुरु उष्ण मधुर बलके दाता बृंहण वातनाशक ॥ ७६ ॥

मत्स्याःस्निग्धाश्चवृष्याश्चबहुदोषाःप्रकीर्त्तिताः । स्नेहनंबृंहणंवृष्यंश्रमघ्नमनिलापहम् ॥ ७७ ॥

मत्स्य स्निग्ध, वृष्य, बहुत दोषवाले कहे हैं और इनका स्नेह युक्त मांस बृंहण वृष्य श्रमको हरनेवाला वातका नाशक कहा है ॥ ७७ ॥

बल्योवातहरोवृष्यश्चक्षुष्योबलवर्द्धनः । मेधास्मृतिकरःपथ्यःशोषघ्नःकूर्मउच्यते । वराहपिशितंबल्यंरोचनंस्वेदनंगुरु ॥ ७८ ॥

और कूर्म बलकारी वातहारी वीर्य वर्द्धक नेत्रोंको हित बलवर्द्धन, मेधा स्मृतिकारक पथ्य और शोषनाशक कहाहै और वराहका मांस, बलदायी रोचन, स्वेदन गुरु होताहै ॥ ७८ ॥

गव्यंकेवलवातेपुपीनसेविषमज्वरे ! शुष्ककासश्रमात्यग्निमांसक्षयहितञ्चयत् ॥ ७९ ॥

गौकामांस, केवल वातमें पीनस और विषमज्वरमें और शुष्ककास श्रम अत्यंत अग्निमांसका क्षय, इनमें हित है ॥ ७९ ॥

स्निग्धोष्णमधुरंवृष्यंमाहिषंगुरुतर्पणम् । दार्ढ्यंबृहत्त्वमुत्साहंस्वमञ्चजनयत्यपि ॥ ८० ॥

भैंसका मांस स्निग्ध उष्ण मधुर वृष्य गुरु तृप्तिका कर्ता है और दृढता बृंहण उत्साह और शयन इनकोभी पैदा करताहै ॥ ८० ॥

धार्त्तराष्ट्रचकोराणांदक्षाणांशिखिनामपि । चटकानाञ्चयानिस्युरण्डानिचहितानिच ॥ ८१ ॥

धार्तराष्ट्र ( सपेद चरण हंस ) चकोर दक्ष ( मुरगा ) मयूर चटक इनके अंड और हित कारी जो अन्य अंडहैं॥८१॥

रेतःक्षीणेपुकासेपुहृद्रोगेपुक्षतेपु च । मधुराण्यवपाकीनिसद्योबलकराणिच ॥ ८२ ॥

वे सब वीर्यक्षीण कास हृद्रोग क्षतमें हित होतेहैं मधुरहैं शीघ्रपाकहैं और तत्काल बलकारीहैं ॥ ८२ ॥

शरीरबृंहणेनान्यत्दार्ढ्यंमांसाद्विशिष्यते । इतिवर्गस्तृतीयोऽयंमांसानांपरिकीर्त्तितः ॥ ८३ ॥

इति मांसवर्गः ।

शरीरकी वृद्धि करनेमें मांससे अन्य कोई दृढ नहींहै, यह तीसरा वर्ग मांसोंका वर्णन किया ॥ ८३ ॥इति मांसवर्गः॥

## अथ शाकवर्गः ।

पाठातुपाशठीशाकंवास्तुकंसुनिपण्णकम्।विद्याद्ग्राहित्रिदोषघ्नंभिन्नवर्चस्तुवास्तुकम् ॥ ८४ ॥

पाठा तुषा शठी वास्तुक सुनिपण्णक ये शाक ग्राही त्रिदोषके नाशकहैं मल भेदक तो वास्तु ( वथुआ ) होताहै ॥ ८४ ॥

त्रिदोषशमनीवृष्याकाकमाचीरसायनी । नात्युष्णशीतवीर्य्याचभेदनीकुष्ठनाशिनी ॥ ८५ ॥

और काकमाची ( काय फललता ) त्रिदोष नाशक वृष्य रसायन अति उष्ण और शीतलवीर्य नहीं, भेदक कुष्ठ शमनी होतीहै ॥ ८५ ॥

राजक्षवकशाकन्तुत्रिदोषशमनं लघु । ग्राहिशस्तंविशेषेणग्रहण्य र्शोविकारिणाम् ॥ ८६ ॥

राजक्षवक ( राई ) का शाक तो त्रिदोषका शमन लघु ग्राही और विशेष-कर ग्रहणी अर्शके रोगियोंको उत्तमहै ८६

कालशाकन्तुकटुकंदीपनंगरशोफजित् । लघूष्णंवातलंरूक्षंकरालंशाकमुच्यते ॥ ८७ ॥

कालका शाक तो कटु दीपन गलके शोफका नाशकहै, और करालका शाक लघु उष्ण वातल रूक्ष कहाहै ॥ ८७ ॥

दीपनीचोष्णवीर्य्याचग्राहिणीकफमारुते । प्रशस्यतेऽम्लचाङ्गेरी ग्रहण्यर्शोहिताचसा ॥ ८८ ॥

और अम्लचांगेरी, दीपन वीर्यमें उष्ण ग्राही कफ वातमें श्रेष्ठ और ग्रहणी और अर्शमें हितहै ॥ ८८ ॥

मधुरामधुरापाकेभेदनीश्लेष्मवर्द्धिनी । वृष्यास्निग्धाचशीताचमदघ्नीचाप्युपोदका ॥ ८९ ॥

और उपोदकी ( पोई ) मदघ्नी जो हैं, वे मधुर, पाकमें मधुर भेदक कफ वर्द्धक वृष्य, स्निग्ध और शीतलहैं ॥ ८९ ॥

रूक्षोमदविषघ्नश्चप्रशस्तोरक्तपित्तिनाम् । मधुरोमधुरःपाकेशीतलस्तण्डुलीयकः ॥ ९० ॥

और तंडुलीयकका शाक रूक्ष, मद और विष नाशक, रक्तपित्तियोंको हित मधुर,पाकमें मधुर और शीतल होताहै९०

मण्डूकपर्णीवेत्राग्रंकुचेलावनतिक्तकम् । कर्कोटकावल्गुजकौपटोलंशकुलादनी ॥ ९१ ॥

मंडूकपर्णी, बेंतकाअग्र, कुचेला वन-तिक्तक, कर्कोटका वल्गुजक, पटोल शकुलादनी ॥ ९१ ॥

वृषपुष्पाणिशार्ङ्गेष्टाकेवूकंसकटिल्लकम् । नाडीकलायंगोजिह्वा वार्त्ताकंतिलपर्णिका । कुलकंकर्कशंनिम्बंशाकंपर्पटकश्चयत् ९२

वृषकेपुष्प, शार्ङ्गेष्टा केवुक कटिल्लक नाडी कलाय गोभी बैंगन तिलपर्णी; कु-लक कर्कश निंब पर्पटका शाक ॥९२॥

कफपित्तहरंतिक्तंशीतंकटुविपच्यते । सर्वाणिसूप्यशाकानिफञ्जीचिल्लीकतुम्बुकः ॥ ९३ ॥

ये सब कफ पित्तहर, तिक्त शीतल और पाकमें कटु होते हैं, और संपूर्ण सूप्यशाक, फंजी चिल्ली कतुंबुक ॥९३॥

आलुकानिचसर्वाणिसपत्राणिकुटिञ्जरः । शणशाल्मलिपुष्पाणि कर्बुदारःसुवर्चला ॥ ९४ ॥

संपूर्ण आलु और उनके पत्ते कुटिंजर शण और संभलके पुष्प कर्बुदार सुव-र्चला ॥ ९४ ॥

निष्पावःकोविदारश्चपत्तुरश्चाखुपर्णिका । कुमारजीवोलोट्टाकपालङ्क्यामारिपस्तथा ॥ ९५ ॥

निष्पाव कोविदार पतुर आखुपर्णिका कुमारजीव लट्वाक पालंकी और मारिप ॥ ९५ ॥

कलम्बोनालिकास्मर्य्युःकुसुम्भवृकधूमकौ । लक्ष्मणश्चप्रपुन्नाडो नलिनीकाकुवेरकः ॥ ९६ ॥

कलंब नालिका स्मर्यु कुसुंभ वृकधूम, लक्ष्मण, प्रपुन्नाड नलिनीका कुवेरक ॥ ९६ ॥

लोणिकायवशाकश्चकूष्माण्डकमवल्गुजः । यातुकःशालकल्याणीत्रिपर्णीपीलुपर्णिका ॥ ९७ ॥

लोणीका, यवशाक, कुष्मांडक अवल्गुज यातुक शालकल्याणी त्रिपर्णी पीलुपर्णी ॥ ९७ ॥

शाकंगुरुचरूक्षञ्चप्रायोविष्टभ्य जीर्य्यति । मधुरंशीतवीर्य्यञ्चपुरीपस्यचभेदनम् ॥ ९८ ॥

ये शाक गुरु रूक्ष और विष्टंभ करके जीर्ण होते हैं, और मधुर हैं शीतल वीर्य हैं, मल भेदकहैं ॥ ९८ ॥

स्विन्नंनिष्पीडितरसंस्नेहाढ्यंतत्प्रशस्यते । शणस्यकोविदारस्यकर्बुदारस्यशाल्मलेः ॥ ९९ ॥

और स्वेदन किये इनका निष्पीडित रस स्नेह युक्त होनेसे श्रेष्ठ कहा है, और शणकोविदार कर्बुदार, संभल ॥ ९९ ॥

पुष्पंग्राहिप्रशस्तञ्चरक्तपित्तेविशेषतः । न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षपद्मादिपल्लवाः ॥ १०० ॥

इनके पुष्प ग्राही और विशेष कर रक्त पित्तमें श्रेष्ठ होताहै, वट गूलर पीपल पिलखन पद्म आदिके पत्ते ॥ १०० ॥

कषायाःस्तम्भनाःशीताहिताःपित्तातिसारिणाम् । वायुंवत्सादनी हन्यात्कफंगण्डीरचित्रकौ १०१

कषाय स्तंभन शीतल, और पित्तके अतिसारियोंको हित होते हैं, और वत्सादिनी वायुको कंडीर्यचित्रक, कफको नाश करतेहैं ॥ १०१ ॥

श्रेयसीविल्वपर्णीचविल्वपत्रन्तु वातनुत् । भाण्डीशतावरीशाकं वलाजीवन्तिजञ्चयत् ॥ १०२ ॥

और उत्तम विल्वपर्णी, और विल्वपत्र ये वातको नष्ट करते हैं, और भांडी शतावरकाशाक बलाजीवन्ती ॥ १०२ ॥

पर्वण्याःपर्वपुष्प्याश्चवातपित्तहरं स्मृतम् । लघुभिन्नशकृत्तिक्तंला ङ्गुलक्युरुवुकयोः ॥ १०३ ॥

पर्वणी पर्वपुष्पी इनका शाक वातहर कहाहै लांगुलकी उरुवुक इनका शाक लघु तिक्त और मल भेदक होताहै १०३

तिलवेतसशाकञ्चशाकंमञ्चांगुलस्यवा । वातलंकटुतिक्ताम्लमधोमार्गप्रवर्त्तकम् ॥ १०४ ॥

और तिलवेतस और पंचांगुलका शाक वातल कटु तिक्त अम्ल है और अधोमार्गका प्रवर्तकहै ॥ १०४ ॥

रूक्षाम्लमुष्णंकौसुम्भंकफघ्नंपित्तवर्द्धनम् । त्रपुसैर्वारुकंस्वादुगुरुविष्टम्भिशीतलम् ॥ १०५ ॥

कुसुंभका शाक रूक्ष अम्ल उष्ण है कफनाशक और पित्त वर्द्धक है, त्रपुस एर्वारुकका शाक स्वादु गुरु विष्टंभि शीतल है ॥ १०५ ॥

मुखप्रियञ्चरूक्षञ्चमूत्रलंत्रपुसंत्वति।एर्वारुकञ्चसंपक्वंदाहतृष्णाक्लमार्त्तिनुत् । वर्चोभेदीन्यलाबूनिरूक्षशीतगुरूणिच ॥ १०६ ॥

और त्रपुसका तो मुखमें प्रिय रूक्ष अति मूत्रल होताहै,और अलाबू (मीठीतूंबी) मलकीभेदक रूक्ष शीतल गुरु होतीहै१०६

चिर्भिट्येर्वारुकेतद्वद्वर्चोभेदहितेतुते । कूष्माण्डमुक्तंसक्षारंमधुराम्लंतथालघु ॥ १०७ ॥

और चिर्भिट एर्वारुक ( ककडीके भेद)येदो और पका हुआ एर्वारुक दाह तृष्णाग्लानि इनको नष्ट करताहै तिसी प्रकार मलभेदनमें हितकारी होते हैं और कुष्मांड क्षार मधुर अम्ल लघु कहाहै१०७

सृष्टमूत्रपुरीषञ्चसर्वदोषनिबर्हणम् । केलूटञ्चकदम्बञ्चनदीमाषकमैन्दुकम् ॥ १०८ ॥

और मूत्र पुरीषका उत्पादक, सर्व दोषनाशक होताहै और केलूट, कदंब, नदीमाषक, ऐन्दुक, इनको ॥ १०८ ॥

विषदंगुरुशीतंचसमभिष्यन्दिचोच्यते ॥ १०९ ॥

विषद, गुरु शीतल, भली प्रकार अभिष्यन्दी कहते हैं ॥ १०९ ॥

उत्पलानिकषायाणिपित्तरक्तहराणिच । तथातालप्रलम्बञ्चउरःक्षतरुजापहम् । खर्जूरंतालशस्यञ्चरक्तपित्तक्षयापहम् ॥ ११० ॥

उत्पल, कसेले पित्तरक्तनाशक होते हैं तैसेही तालप्रलंब, उरःक्षतकी पीडाका नाशक है खजूर और तालशस्य ये रक्तपित्त क्षय इनका नाशक हैं ११०

भरूटंबिसशालूकक्रौञ्चादनकशेरुकम् । शृङ्गाटकंकलोड्यञ्चगुरुविष्टम्भिशीतलम् । कुमुदोत्पलनालास्तुसपुष्पाःसफलाःस्मृताः १११

भरूट, बिस, शालूक, क्रौंचादन कसेरु, सिंघाड़ा, कलोड्य, ये गुरु, विष्टम्भी, और शीतल, होतेहैं, और कुमुद उत्पलके, नाल, पुष्प और फल सहित ये ॥ १११ ॥

शीताःस्वादुकपायास्तुकफमारुतकोपनाः । कपायमीपद्विष्टम्भि रक्तपित्तहरंस्मृतम् ॥ ११२ ॥

शीतल, स्वादु, कपाय, होते हैं, और, कफ, वातको कुपित, करते हैं, इनका, कपाय, किंचित् विष्टंभी, और रक्त, पित्त, नाशक, कहाहै ॥ ११२ ॥

पौष्करन्तुभवेद्वीजंमधुरंरसपाकयोः । बल्यःशीतोगुरुःस्निग्धस्तर्पणोबृंहणात्मकः ॥ ११३ ॥

और पुष्करका बीज, रस, और पाकमें मधुर होता है, और, बल्य, शीतल, गुरु, स्निग्ध, तर्पण वृद्धिकारक ॥ ११३ ॥

वातपित्तहरःस्वादुर्वृष्योमुञ्जातकःस्मृतः । जीवनोबृंहणोवृष्यः कण्ठ्यःशस्तोरसायने ॥ ११४ ॥

वात पित्तनाशक, स्वादु, और अत्यंत वृष्य मुंजातक होता है, और जीवन बृंहण वृष्य, कण्ठको हित, और रसायनमें श्रेष्ठ होता है ॥ ११४ ॥

विदारीकन्दोवल्यश्चमूत्रलःस्वादुशीतलः । अम्लीकायाःस्मृतः कन्दोग्रहण्यर्शोहितोलघुः ॥ ११५

विदारीकन्द, वल्य, मूत्रल, स्वादु, और शीतल होताहै, अम्लिकाका कन्द, ग्रहणी और अर्शमें हित और, लघु कहाहै ॥ ११५ ॥

नात्युष्णःकफवातघ्नोग्राहीशस्तो मदात्यये । त्रिदोषंवद्धविण्मूत्रं सार्षपंशाकमुच्यते ॥ ११६ ॥

और अत्यन्त उष्ण नहीं, कफ, वात नाशक, ग्राह्य, और मदात्ययमें श्रेष्ठ सरसोंका शाक कहाहै ॥ ११६ ॥

तद्वत्पिण्डालुकंविद्यात्कन्दत्वाच्चमुखप्रियम्।सर्पच्छत्रकवर्ज्यास्तुवह्व्योन्यच्छत्रजातयः ११७

और त्रिदोष और मलमूत्रका बन्धक कहाहै, तिसी प्रकार पिंडालुकको कन्द होनेसे मुखमें प्रिय जानें और सर्पछत्रकको छोडकर बहुतसी अन्य छत्रकी जाति ॥ ११७ ॥

शीताःपीनसकर्य्यश्चमधुरागुर्व्यएव च । चतुर्थःशाकवर्गोऽयंपत्रकन्दफलाश्रयः ॥ ११८ ॥

इतिशाकवर्गः ।

शीतल पीनसकारक मधुर और गुर्वी ( भारी ) कही हैं पत्र, कन्द, फलके आश्रयसे चौथा यह शाक वर्गहै ११८

इति—शाकवर्गः

## अथफलवर्गः ।

तृष्णादाहज्वरश्वासरक्तपित्तक्षतक्षयान् । वातपित्तमुदावर्तंस्वरभेदंमदात्ययम् ॥ ११९ ॥

तृष्णा, दाह, ज्वर श्वास, रक्त, पित्त, क्षत, क्षय, वात पित्त उदावर्त, स्वरभेद, मदात्यय ॥ ११९ ॥

तिक्तास्यतामास्यशोषंकाशञ्चा शुव्यपोहति । मृद्वीकाबृंहणीवृ ष्यामधुरस्निग्धशीतला ॥ १२० ॥

तिक्तमुखता, मुखकाशोष, काश, इनको; मुनक्का शीघ्र नष्ट करतीहै और बृंहण, वृष्य, मधुर. स्निग्ध, शीतल, होतीहै ॥ १२० ॥

मधुरंबृंहणंवृष्यंखर्जूरंगुरुशीतल म् । क्षयेऽभिघातेदाहेचवातपित्ते चतद्धितम् ॥ १२१ ॥

मधुर, बृंहण, वृष्य, गुरु, शीतल, खजूर, होताहै, क्षय, अविघात, दाह, बात, पित्त, इनमें हितहै ॥ १२१ ॥

तर्पणंबृंहणंफल्गुगुरुविष्टम्भिशीत लम् । परूपकंमधूकञ्चवातपित्ते चशस्यते ॥ १२२ ॥

तर्पण, बृंहण फल्गु गुरु, विष्टंभी, शीतल, फालसा महुआ होताहै और वात, पित्तमें श्रेष्ठ होता है ॥ १२२ ॥

मधुरंबृंहणंबल्यमाम्रातंतर्पणंगुरु। सस्नेहंश्लेष्मलंशीतंवृष्यंविष्टभ्य जर्य्यति ॥ १२३ ॥

और आम्रातक, ( अवाडा ) मधुर? बृंहण बलकारी, तर्पण और गुरु, होता है स्नेह युक्त और कफकारी, शीतल, वृष्य होताहै, और विष्टम्भ करिके पच- ताहै ॥ १२३ ॥

तालशस्यानिसिद्धानिनारिकेल फलानिच । बृंहणस्निग्धशीता निबल्यानिमधुराणिच ॥ १२४ ॥

और सिद्ध किये तालशस्य ( तालम- खाने ) और नारियलके फल ए बृंहण स्निग्ध शीतल, वल्य और मधुर, होते हें ॥ १२४ ॥

मधुराम्लकषायञ्चविष्टम्भिगुरुशी तलम् । पित्तश्लेष्महरंभव्यंग्राहि वक्त्रविशोधनम् ॥ १२५ ॥

और भव्य मधु, अम्ल, कषाय, वि- ष्टंभी, गुरु, शीतल, पित्त, कफ, नाशक, ग्राह्य, मुखका शोधक होता है ॥ १२५ ॥

अम्लंपरूपकंद्राक्षावदर्य्याण्यारु काणिच । पित्तश्लेष्मप्रकोपीणि कर्कन्धुलकुचान्यपि ॥ १२६ ॥

और अम्ल, परूपक, द्राक्षा, बेर और आरुक, और कर्कन्धु और लिकुच, ये पित्तश्लेष्मको कुपित करते है ॥ १२६॥

नात्युष्णंगुरुसम्पक्कंस्वादुप्रायंमुख प्रियम् । बृंहणंजीर्य्यतिक्षिप्रंना तिदोषलमारुकम् ॥ १२७ ॥

और आरुक तो अत्यंत उष्ण नहीं है और पकाहुआ गुरु और प्रायः स्वादु और मुखको प्रिय होताहै, बृंहणहै और

शीघ्र जीर्ण होताहै अत्यंत दोषकारी होताहै ॥ १२७ ॥

द्विविधंशीतमुष्णञ्चमधुरञ्चाम्ल मेवच । गुरुपाकेचतंज्ञेयमरुच्य त्यग्निनाशनम् ॥ १२८ ॥

और दो प्रकारकाभी शीतल और उष्ण, मधुर, अम्ल होताहै और पाकमें गुरु, अग्निका अत्यंत नाशक होताहै १२८

भव्यादल्पान्तरगुणंकाश्मर्य्यफल मुच्यते । तथैवाल्पान्तरगुणन्तू दमम्लंपरूपकम् ॥ १२९ ॥

और भव्यसे किञ्चित्, अल्प गुणका श्मर्य फल होताहै, और तिसीप्रकार किंचित् अल्पगुण, तूद, अम्ल, परूपक होतेहैं ॥ १२९ ॥

कषायमधुरंटङ्कंवातलंगुरुशीतल म् । कपित्थंविषकण्ठघ्नमामंसं ग्राहिवातलम् ॥ १३० ॥

और टंकका फल,कषाय,मधुर,वातल, और गुरु शीतल होताहै, और कपित्थ विष, और कंठका नाशकहै, और कच्चा वह संग्राही, और वातल होताहै॥ १३०॥

मधुराम्लकषायत्वात्सौगन्ध्याच रुचिप्रदम् । परिपक्कंसदोषघ्नंवि षघ्नंग्राहिगुर्वपि ॥ १३१ ॥

और मधुर अम्ल कषाय, सुगंधित होनेसे रुचिकारक होताहै और पका-हुआ दोष और विषका नाशक ग्राही और गुरु होताहै ॥ १३१ ॥

दुर्जरंबिल्वसिद्धन्तुदोषलंपूतिमा रुतम्।स्निग्धोष्णतीक्ष्णंतद्बालंदी पनंकफवातजित् ॥ १३२ ॥

विल्वका सिद्ध; फल दुर्जर, दोषल, पवनमें दुर्गन्ध, कारकहै स्निग्ध, उष्ण, तीक्ष्ण होताहै और कच्चा वह दीपन, और कफ, वातको जीतताहै ॥१३२॥

वातपित्तकरंबालमापूर्णपित्तवर्द्ध नम् । पक्कमाम्रंजयेद्वायुंमांसशु क्रबलप्रदम् ॥ १३३ ॥

और बाल(कच्चा)आम्र वात,पित्तकारी, और अत्यन्त पित्तवर्द्धक होताहै और पक्कआम्रका फल, वायुको जीतताहै, मांस शुक्र, बलका दाताहै ॥ १३३ ॥

कषायमधुरप्रायंगुरुविष्टम्भिशीत लम् । जाम्बवंकफपित्तघ्नंग्राहि वातकरंपरम् ॥ १३४ ॥

कषाय, मधुर, प्रायःगुरु, विष्टम्भी, और शीतल कफ, पित्त नाशक, ग्राही, अत्यन्त, वातकारी जामुन होतीहै १३४

मधुरंबदरंस्निग्धंभेदनंवातपित्तजि त् । तच्छुष्कंकफवातघ्नंपित्तेन चविरुध्यते । कषायमधुरंशीतं ग्राहिसिञ्चितिकाफलम्॥ १३५॥

बेर, मधुर, स्निग्ध भेदक, होताहै और वात,पित्तको जीतताहै शुष्क वह कफ वातनाशक और पित्तविरोधी होताहै

सिञ्चितिकाका फल, कषाय मधुर शीतल, और ग्राही होता है ॥ १३५ ॥

गाङ्गेरुकीकरीरञ्चबिम्बीतोदनधन्वनम् । मधुरंसकषायञ्चशीतंपित्तकफापहम् ॥ १३६ ॥

गाङ्गेरुकी, करीर बिम्बी, तोदन, धन्वन, ये, मधुर, कषाय, शीतल, पित्त, कफके नाशकहैं ॥ १३६ ॥

क्षीरिकंपनसंमोचंराजादनफलानिच । स्वादूनिसकषायाणिस्निग्धशीतगुरूणिच ॥ १३७ ॥

क्षीरिक, पनस, मोच राजादनके फल, ये स्वादु, कषाय, स्निग्ध, शीतल, गुरु, होते हैं ॥ १३७ ॥

कषायविषदत्वाच्चसौगन्ध्याच्चरुचिप्रदम् । अवदंशक्षमंरूक्षंवातलंलवलीफलम् ॥ १३८ ॥

और लवलीका फल, कषाय, विषद होनेसे, सुभग, रुचिकारक, होताहै, और अवदंशमें समर्थ, और वातमें वातल होताहै ॥ १३८ ॥

नीपंसभार्गकंपीलुतृणशून्यंविकङ्कतम् । प्राचीनामलकञ्चैवदोषघ्नंगरहारिच ॥ १३९ ॥

और नीप, क्षताक्ष, पीलु, और तृणसे रहित, विकंकत और प्राचीनआमलक, ये, दोष नाशक, विषहारी, होते हैं १३९

इंगुदंतिक्तमधुरंस्निग्धोष्णंकफवातजित् । तिन्दुकंकफपित्तघ्नंकषायमधुरंलघु ॥ १४० ॥

और इंगुद, तिक्त, मधुर, स्निग्ध, उष्ण, होताहै, कफ, वातको, जीते है, और तिन्दुक, कफ, पित्तनाशक, कषाय लघु मधुर होताहै ॥ १४० ॥

विद्यादामलकेसर्वान्रसान्लवणवर्जितान् । स्वेदमेदःकफोत्क्लेदपित्तरोगविनाशनम् ॥ १४१ ॥

और आमलेमें लवण वर्जित, सब रसोंको जानै, और स्वेदमेदा, कफ, उत्क्लेद, पित्तरोगकोनष्ट करताहै॥ १४१॥

रूक्षंस्वादुकषायाम्लंकफपित्तहरंपरम् । रसासृङ्मांसमेदोजान्दोषान्हन्तिविभीतकम् ॥ १४२ ॥

और बहेड़ा, रूक्ष, स्वादु, कषाय, अम्ल, अत्यंत कफ पित्त नाशक है, और रस रुधिर, मांस, मेदा, इनमें पैदा हुए दोषोंको नष्ट करताहै ॥ १४२॥

अम्लंकषायमधुरंवातघ्नंग्राहिदीपनम् । स्निग्धोष्णंदाडिमहृद्यंकफपित्ताविरोधिच ॥ १४३ ॥

और दाडिम, ( अनार ). स्निग्ध, उष्ण, अम्ल, कषाय, मधुर, वात नाशक, ग्राही, दीपन, हृदयको प्रिय, और कफ, पित्तका अविरोधी होताहै॥ १४३॥

रूक्षाम्लंदाडिमंयत्तुतत्पित्तानिल कोपनम् । मधुरंपित्तनुत्तेषान्त द्धिदाडिममुत्तमम् ॥ १४४ ॥

और रूक्षाम्ल जो अनार है. वह तो पित्त, वातको कोप करता है. उनके मध्यमें मधुर, पित्तका नाशक. पहिला, दाडिम उत्तम होता है ॥ १४४ ॥

वृक्षाम्लंग्राहिरूक्षोष्णंवातश्लेष्म णिशस्यते । अम्लिकायाःफलं शुष्कंतस्मादल्पान्तरंगुणैः॥ १४५

और वृक्षाम्ल, ग्राही रूक्ष उष्णहै और वात कफमें श्रेष्ठ होताहै, और शुष्क, इमलीका फल, गुणोंमें उससे अल्प होताहै ॥ १४५ ॥

गुणैस्तैरेवसंयुक्तंभेदनन्त्वम्लवेत सम् । शूलेऽरुचौविवन्धेचमन्दे ऽग्नौमद्यविक्षये ॥ १४६॥

और उन्ही गुणोंसे संयुक्त अम्लवेत, भेदन होताहै शूल, अरुचि, विवन्ध, मन्दाग्नि, मद्य विक्षय ॥ १४६ ॥

हिक्काकासेचश्वासेचवम्यांवर्चोग देपुच । वातश्लेष्मसमुत्थेपुसर्वेष्वे तेपुदिश्यते ॥ १४७ ॥

हिक्का, श्वास, कास, वमन, मलके रोग, जो वात, कफसे उत्पन्नहें, इन सबमें दिया जाताहै ॥ १४७ ॥

केशरंमातुलुङ्गस्यलघुशीतमतो ऽन्यथा । रोचनोदीपनोहृद्यःसु गन्धिस्त्वग्निवर्जितः ॥ १४८ ॥

मातुलुंग (विजोरा) की, केशर, लघु, शीतल, होतीहै, केशरके विना तो वह रोचन, दीपन, हृदयको, प्रिय, सुगंधि और अग्निसे वर्जितहै ॥ १४८ ॥

कर्चूरःकफवातघ्नःश्वासहिक्कार्श सांहितः । मधुरंकिञ्चिदम्लश्चहृ द्यंभक्तप्ररोचनम् ॥ १४९ ॥

और कचूर, कफ, वातका नाशक, श्वास, हिक्का, अर्शमें हित, मधुर, किंचित् अम्ल हृद्य, भोजनमें रोचक होताहै १४९

दुर्जरंवातशमनंनागरङ्गफलंगुरु । वातामाभिपुकाक्षोटमकूलकनि कोचकाः ॥ १५० ॥

और नारंगीका फल, दुर्जर, वातका प्रशमन, गुरु, होताहै वाताम, अभिपुक, अकरोट अकूलक, निकोच १५०॥

गुरूष्णस्निग्धमधुराःसोरुमाणा वलप्रदाः । वाताघ्नावृंहणावृष्या कफपित्ताभिवर्द्धनाः ॥ १५१ ॥

ये, गुरु, उष्ण, स्निग्ध, मधुर और पके हुए फल देतेहैं, वातके नाशक, वृंहण, वृष्य, कफ, पित्तके वर्द्धक होतेहैं १५१

पियालमेपांसदृशंविद्यादौष्ण्यंवि नागुणैः । श्लेष्मलंमधुरंशीतंश्ले ष्मातकफलंगुरु ॥ १५२ ॥

उष्णताके विना पियालभी, गुणोंसे इनकेही तुल्यहै, श्लेष्मातक (बहेड़ाका)

फल, कफकारी मधुर, शीतल, गुरु, होताहै ॥ १५२ ॥

श्लेष्मलंगुरुविष्टम्भिचाङ्कोटफल मग्निजित् । गुरूष्णमधुरंरूक्षंकें शघ्नंचशमीफलम् ॥ १५३ ॥

और अङ्कोटका फल, कफकारी, गुरु, विष्टम्भी(मलवंधक)होताहै और अग्निको जीतताहै, शमीका फल, गुरु, उष्ण, मधुर रूक्ष केशोंका नाशक होताहै १५३

विष्टम्भयतिकारञ्जंपित्तश्लेष्माविरोधिच । आम्रातकंदन्तशठमम्लं सकरमर्दकम् ॥ १५४ ॥

और करंज, विष्टम्भकारी है, पित्त और कफका, अविरोधी है, आम्रातक, दन्तशठ, अम्ल, करमर्द, ये ॥ १५४ ॥

रक्तपित्तकरंविद्यादैरावतकमेव च । वातघ्नंदीपनञ्चैववार्ताकंक टुतिक्तकम् ॥ १५५ ॥

और ऐरावतक, ये रक्त पित्तको करते हैं, और वार्ताक ( बैंगन ) वात नाशक, दीपन, कटु, और, तिक्त, होताहै १५५

वातलंकफपित्तघ्नंविद्यात्पर्पटकीफलम् । पित्तश्लेष्मघ्नमम्लञ्चवा तिकञ्चाक्षिकीफलम् ॥ १५६ ॥

और पर्पटीका फल, वातल और कफ, पित्त, नाशक जानना, और आक्षिकीकाफल, पित्त कफका नाशक, अम्ल, और वातल होता है ॥ १५६ ॥

मधुराण्यविपाकीनिवातपित्तहराणिच । अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षन्यग्रोधानांफलानिच ॥ १५७ ॥

और पीपल, गूलर, पिलखन, वड़, इनके फल, मधुर, पाकमें अहित, वात, पित्तके नाशक ॥ १५७ ॥

कषायमधुराम्लानिवातलानिगुरूणिच । भल्लातकास्थ्यग्निसमंत्व ङ्मांसंस्वादुशीतलम् ॥ १५८ ॥

कषाय, मधुर, अम्ल, वातल, और गुरु होते हैं, भिलावेकी अस्थि-अग्निके समानहै, त्वचा और मांस, स्वादु और शीतल, होते हैं ॥ १५८ ॥

पञ्चमःफलवर्गोऽयमुक्तःप्रायोप योगिकः ॥ १५९ ॥

इति फलवर्गः ।

प्रायः उपयोगी, यह पांचवा, फल वर्ग कहा ॥ १५९ ॥

इति फलवर्गः ।

## अथ हरितवर्गः

रोचनंदीपनंवृष्यमार्द्रकंविश्वभेष जम् । वातश्लेष्मविबन्धेपुरस स्तस्योपदिश्यते ॥ १६० ॥

आर्द्रक, और सूँठ रोचन, दीपन, वृष्य, और इसका रस, वात, पित्त, कफ, विवन्धमें श्रेष्ठ कहाहै १६० ॥

रोचनोदीपनस्तीक्ष्णःसुगन्धिर्मुख

बोधनः । जम्बीरःकफवातघ्नः क्रिमिघ्नोभुक्तपाचनः ॥ १६१॥

और जम्बीर, ( जंभीरी ) रोचन, दीपन, तीक्ष्ण, सुगंधी, मुखबोधक, कफ, वात, कृमि, इनका नाशक, और भोजनका पाचन होता है ॥ १६१ ॥

बालंदोषहरंवृद्धंत्रिदोषंमारुतापहम् । स्निग्धसिद्धंविशुष्कन्तुमूलकंकफवातजित् ॥ १६२ ॥

और बालमूलक ( नई मूली ) दोषहारक और वृद्धमूली, त्रिदोष, कारी है और वातको नष्ट करतीहै और स्निग्धमें पकाई और शुष्क मूली कफवातको जीत तीहै ॥ १६२ ॥

हिक्काकासविषश्वासपार्श्वशूलविनाशनः । पित्तकृत्कफवातघ्नः सुरसः पूतिगन्धनुत् ॥ १६३ ॥

और सुरसमूली हिक्का, काश, विष श्वास, पार्श्वशूल, कफ, वात, दुर्गन्धि, इनको नष्ट करतीहै,और पित्तकारकहै १६३

यवानीचार्जकश्चैवशिग्रुशालेयमृष्टकम् ॥ हृद्यान्यास्वादनीयानिपित्तमुत्क्लेशयन्तिच १६४

और यवानी ( अजमान ) अर्जक, शिग्रु, शालेय, मृष्टक, ये हृद्य, स्वादके योग्य, पित्तके नाशक होतेहैं ॥ १६४ ॥

गण्डीरोजलपिप्पल्यस्तुम्बुरुःशृङ्गवेरिका ॥ तीक्ष्णोष्णकटुरूक्षाणिकफवातहराणिच १६५

और मण्डीर, जलपीपल्य, तुम्बुरु, शृंगवेर, ये तीक्ष्ण, उष्ण, कटु, रूक्ष, होतेहैं, कफ और वातको हरतेहैं १६५॥

पुंस्त्वघ्नःकटुरूक्षोष्णोभूतृणोवक्त्रशोधनः ॥ खराश्वाकफवातघ्नीवस्तिरोगरुजापहा ॥ १६६ ॥

और भूतृण, पुंस्त्वका नाशक, कटु-रूक्ष, उष्ण, मुखका शोधन है और खराश्वा, ( अजमोदा ) कफ वात और वस्ति रोगकी पीडाको नष्ट करतीहै १६६

धान्यकंचाजगन्धाचसुमुखाश्चेतिरोचनाः ॥ सुगन्धानातिकटुकादोषानुत्क्लेशयन्तितु १६७॥

धान्यक ( धनियां ) अजगन्धा ( अजमायन ) सुमुखा ( तुलसी ) ये, रोचकहैं और सुगंधा ( रायसन ) अत्यंत कटु नहींहै और ये सब दोषोंको नष्ट करतीहै ॥ १६७ ॥

ग्राहीगृञ्जनकस्तीक्ष्णोवातश्लेष्मार्शसांहितः॥स्वेदनेऽभ्यवहार्येचयोजयेत्तमपित्तिनाम् १६८

और गाजर, ग्राही, तीक्ष्ण, वात,कफ अर्श रोगोंमें, हित है और स्वेदन, भोजनमें, उनको, बतावै, जिनके पित्त रोग नहो ॥ १६८ ॥

श्लेष्मलोमारुतघ्नश्चपलाण्डुर्नच

ज्ञकाः । शुभाशुभसमुत्पत्तौतान्प रीक्ष्योपयोजयेत् ॥ ४६ ॥

आहारकी उत्पत्तिमें जो हेतु संज्ञक आठ विशेषहैं शुभ अशुभकी उत्पत्तिमें उनकी परीक्षा करके उपयोग करै॥४६॥

परिहार्य्याण्यपथ्यानिसदापरिहर न्नरः ।भवत्यनृणतांप्राप्तःसाधूना मिहपण्डितः ॥ ४७ ॥

और अपथ्योंको त्यागदे अपथ्योंको सदैव त्यागता हुआ मनुष्य अनृणी होकर साधुओंका पंडित होताहै ॥४७॥

यत्तुरोगसमुत्थानमशक्यमिह केनचित् । परिहर्तुंनतत्प्राप्य शोचितव्यंमनीषिणा ॥ ४८ ॥

और जो रोगकी उत्पत्ति किसी प्रकार निवृत्ति करनेको अशक्यहै उसको प्राप्त होकर बुद्धिमान् मनुष्य शोच न करै ४८॥

तत्र श्लोकाः ।

उसमें ये श्लोकहैं कि—

आहारप्रभवोयस्तुरोगाश्चाहारस म्भवाः । हिताहितविशेषाश्चवि शेषःसुखदुःखयोः ॥ ४९ ॥

आहारसे उत्पन्न जंतुहैं रोगभी आहारसे उत्पन्नहैं, हित अहितके विशेष, सुख दुःखके विशेष ॥ ४९ ॥

सहत्वेचासहत्वेचदुःखानांदेहस त्त्वयोः । विशेषोरोगसंघाश्चधा तुजायेपृथक्पृथक् ॥ ५० ॥

दुःखोंके सहने, देह और सत्वका विशेष, रोगोंके संघ जो पृथक् २ धातुओंमें होतेहैं ॥ ५० ॥

तेषाञ्चैवप्रशमनंकोष्ठाच्छाखाउ पेत्यच ।दोषायथाप्रकुप्यन्तिशा खाभ्यःकोष्ठमेत्यच ॥ ५१ ॥

और उनकी शांति कोष्ठमेंसे शाखामें अकार और शाखाओंसे कोष्ठमें आकर दोष जैसे कुपित होते हैं ॥ ५१ ॥

प्राज्ञासयोर्विशेषश्चस्वस्थातुरहि तञ्चयत् । विविधाशितपीतीये तत्सर्वंसम्प्रकाशितम् ॥ ५२ ॥

इति अग्निवेशकृतेतन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृतेसूत्रस्थानेअन्नपानचतुष्केविविधाशितपीतीयोनामअष्टाविंशोऽध्यायःसमाप्तः ।

प्राज्ञ और अज्ञका विशेष स्वस्थ और आतुरका जो हितहै वह सब विविधाशितपीतीय अध्यायमें भली प्रकार प्रकाशित किया ॥ ५२ ॥

इत्यन्नपानचतुष्केविविधाशितपीतीयोध्यायःसमाप्तः २८

समाप्तं अन्नपानचतुष्कम् ।

## एकोनत्रिंशोऽध्यायः ।

अथातोदशप्राणायतनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर दश प्राणायतनीय अध्यायका व्याख्यान करते हैं ॥

ऐसे भगवान् आत्रेयने कहा है—

दशैवायतनान्याहुःप्राणायेषुप्र निष्ठिताः ॥शंखौमर्म्मत्रयंकण्ठो रक्तंशुक्रौजसीगुदम् ॥ १ ॥

जिनमें प्राण प्रतिष्ठित हैं वे दशही आयतन कहे हैं कि शंख तीनमर्म कंठ रक्त शुक्र ओज गुदा ॥ १ ॥

तानीन्द्रियाणिविज्ञानंचेतनाहेतु मामयम् ॥ जानीतेयःसविद्वान् वैप्राणाभिसरउच्यतेइति ॥ २ ॥

उनको और इंद्रियोंको विज्ञान चेतना हेतु रोगको जो जानताहै वह विद्वान् प्राणाभिसर कहाताहै ॥ २ ॥ इति–

द्विविधास्तुखलुभिषजोभवन्ति अग्निवेश ! प्राणानामेकेऽभिसरा हन्तारोरोगाणां,रोगाणामेकेऽभि सराहन्तारःप्राणानामिति॥ ३ ॥

हेअग्निवेश दो! प्रकारके भिषज होते हैं एक तो प्राणोंके अभिसर और रोगोंके हंता और एक रोगोंके अभिसर और प्राणियोंके हंता होते हैं ॥ ३ ॥

एवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवे शउवाचभगवन् ! तेकथमस्माभि र्वेदितव्याभवेयुरिति ॥ ४ ॥

इस प्रकार कहते हुये भगवान् आत्रेय को अग्निवेश बोले कि हे भगवन्! उनको हम किस प्रकार जान सकतेहैं ॥ ४ ॥

भगवानुवाचयइमेकुलीनाःपर्य्य वदातश्रुताःपरिदृष्टकर्माणोदक्षाः शुचयोजितहस्ताजितात्मानःस र्वोपकरणवन्तःसर्वेन्द्रियोपपन्नाः प्रकृतिज्ञाःप्रतिपत्तिज्ञास्तेप्राणि नामभिसराहन्तारोरोगाणांतथा विधाहिकेवलेशरीरज्ञानेशरीरा भिनिवृत्तिज्ञानेप्रकृतिविकारज्ञा नेचनिःसंशयाःसुखसाध्यकृच्छ्र साध्ययाप्यप्रत्याख्येयानाञ्चरो गाणांसमुत्थानपूर्वरूपलिङ्गवेद नोपशयविशेषविज्ञानेव्यपगतस न्देहाःत्रिविधस्यायुर्वेदसूत्रस्यस संग्रहव्याकरणस्यसत्रिविधौषध ग्रामस्यप्रवक्तारः ॥ ५ ॥

भगवान् बोले कि, जो इन वैद्योंमें कुलीनहैं जिनका श्रुतभी शुद्धहै कर्मों के द्रष्टाहैं चतुर, शुद्ध, हस्त जिनका जितहै आत्मा जितहै संपूर्ण सामग्रीसे युक्तहैं संपूर्ण इंद्रियों सहित हैं, प्रकृतिके ज्ञाता प्रतिपत्ति ( सिद्धि ) कोभी जानते हों ऐसे वैद्य प्राणियोंके अभिसर (रक्षक) और रोगोंके हंता होतेहैं क्योंकि उस प्रकारके वैद्य केवल शरीरके ज्ञानमें शरीरकी अभि निर्वृत्ति ( आनंद ) के ज्ञानमें प्रकृतिके विकार ज्ञानमें संदेह रहित होतेहैं और सुखसे साध्य कष्ट

साध्य याप्य प्रत्याख्यान ( नहीं ) करने योग्य जो रोगहैं उनका उठना पूर्वरूप लिंग वेदना ( पीडा ) उपशय इनके विशेष ज्ञानमें संदेह रहित होतेहैं, तीन प्रकारका जो आयुर्वेदका सूत्रहै संग्रह व्याकरण सहित उसके और तीन प्रकारके औषधोंके समूहके वक्ता होतेहैं॥५॥

पञ्चत्रिंशतश्चमूलफलानांचतुर्णां महास्नेहानांपञ्चानांलवणानामष्टा नाञ्चसूत्राणामष्टानाञ्चमूत्राणाम ष्टानाञ्चक्षीराणांक्षीरत्वक्वृक्षाणा ञ्चषण्णांशिरोविरोचनदेश्चपञ्चक र्माश्रयस्योषधगणस्याष्टाविंशतेश्च यवागूनांद्वात्रिंशतश्चचूर्णप्रदेहानां षण्णांविरेचनशतानांपञ्चानाञ्चक षायशतानामितिस्वस्थवृत्तौचभो जनपाननियमस्थानचङ्क्रमणश य्यासन-मात्रा-द्रव्याञ्जनधूमनाव नाभ्यञ्जन-परिमार्जनवेगविधारणा विधारण-व्यायामसात्म्येन्द्रियप रीक्षोपक्रमसद्वृत्तकुशलाः ॥ ६ ॥

और पैंतीस मूल फलोंके चार महान् स्नेहोंके पांचलवणोंके आठ सूत्रोंके आठ मूत्रोंके आठ दूधोंके और क्षीर त्वचाके वृक्षोंके छः शिरके विरेचनोंके और पंच कर्मका आश्रय जो औषध गण उसके अठाईस यवागुओंके बाईस चूर्णप्रदेहोंके छः सौविरेचनोंके पांचसौ कषायोंके और स्वस्थ अवस्थामें भोजन पान नियम स्थिति चंक्रमण ( गमन ) शय्या आसन मात्रा द्रव्य अंजन धूम नावन सुंघना अभ्यंजन परिमार्जन वेगका विधारण, अविधारण व्यायाम सात्म्य इंद्रियोंकी परीक्षा उपक्रम सद्वृत्त इनमें कुशल होतेहैं ॥ ६ ॥

चतुष्पादोपगृहीतेचभेषजेषोडश कलेसविनिश्चयेसत्रिपर्य्येषणेस वातकलाकलज्ञानेव्यपगतसन्दे हाः ॥ चतुर्विधस्यचस्नेहस्यचतु र्विंशत्यपनयनस्यउपकल्पनीयो क्चतुःषष्टिपर्य्यन्तस्यव्यवस्था पयितारोबहुविधविधान-युक्ता नाञ्चस्नेहस्वेदवम्यविरेच्यौषधो पचाराणांकुशलाः । शिरोरोगा देश्चदोषांशविकल्पजस्यव्याधि संग्रहस्यसंक्षयपिडकविद्रधेःत्रया णाञ्चशोफानांबहुविधशोफानुब न्धानामष्टाचत्वारिंशतश्चरोगाधि कारिणांचत्वारिंशदधिकस्यच नानात्मजस्यव्याधिशतस्य । त थाविगर्हितातिस्थूलातिकृशानां सहेतुलक्षणोपक्रमाणांस्वप्नस्यच हिताहितस्यास्वप्नातिस्वप्नस्यच सहेतूपक्रमस्यषण्णाञ्चलंघनादी

नामुपक्रमाणांसन्तर्पणापतर्पण जानांरोगाणांस्वरूपप्रशमनानां शोणितजानाञ्चव्याधीनांमदमूर्च्छायसंन्यासानाञ्चसकारणरूपौषधानांकुशलाः । कुशलाश्चाहारविधिविनिश्चयस्यप्रकृत्या हिततमानामाहारविकाराणामग्र्यसंग्रहस्यासवानाञ्चचतुरशीतेः द्रव्यगुणविनिश्चयस्यरसानुरसंसंश्रयस्यसविकल्पकवैरोधिकस्यद्वादशवर्गाश्रयस्यचान्नपानस्यसगुणप्रभावस्यसानुपानगुणस्यविविधस्यान्नसंग्रहस्यआहारगतेश्चहिताहितोपयोगविशेषात्मकस्यचशुभाशुभविशेषस्यधात्वाश्रयाणाञ्चरोगाणामौषधसंग्रहाणाञ्चदशानाञ्चप्राणायतनानां यञ्चवक्ष्याम्यर्थेदशमहामूलीयेत्रिंशत्तमाध्यायेतत्रचकृत्स्नस्यतन्त्रोद्देशलक्षणस्यतन्त्रस्यचग्रहण धारणविज्ञानप्रयोगकर्मकार्य्यकालकर्तृकरणकुशलाः ॥ ७ ॥

चारपादका जो भेषज, सोलह कलाकाहै उसके विनिश्चयमें त्रिपर्येषणमें वातकलाकलके ज्ञानमें संदेहसे हीन होतेहैं और चार प्रकारके स्नेहके चौबीस २४ उपनयके उपकल्पनीयमें कहे चौसठ पर्यंतोंके व्यवस्थापक होतेहैं और अनेक प्रकारकी विधिसे युक्त जो स्नेह स्वेद्य वमन विरेचन योग्य और औषधिके उपचार इनमें कुशल होतेहैं और शिरोरोग आदि जो दोषके अंशोंके विकल्पसे उत्पन्नहै उसके व्याधिके संग्रहके, क्षय पिडक विद्रधि इनके तीन शोकोंके अनेक प्रकारके जो शोफके अनुबंधहैं उनके और अड़तालीस रोगों के अधिकारियोंके चवालीस और अधिक अनेक प्रकारसे उत्पन्न सौव्याधियोंके तिसीप्रकार हेतु लक्षण उपक्रम सहित निंदित अतिस्थूल और अति कृशोंके स्वप्नके हेतु उपक्रम सहित हित अहित स्वप्न अति स्वप्नके और छः लंघन आदि उपक्रमोंके और संतर्पण अपतर्पणसे उत्पन्नरोगोंके स्वरूप प्रशमनोंके शोणितसे उत्पन्न व्याधियोंके और कारण रूप औषधों सहित मद मूर्च्छा आय संन्यासोंके ज्ञानमें कुशलहैं और आहार विधिके निश्चयमें कुशलहैं और प्रकृतिसे अत्यंत हित जो आहार विहारहैं उनके मुख्य संग्रह और आसव जो चौरासीहैं और द्रव्य गुणका निश्चय जो रस और अनुरसका आश्रयहै और विकल्प विरोधसहित हैं और द्वादश वर्ग जिसके हैं ऐसे अन्नपानके गुण प्रभाव सहित अनुपान गुणके विविध प्रकारको अन्न संग्रहके आहार गतिके और अहित

के उपयोग विशेष रूप शुभ अशुभके विशेषके धातुके आश्रय रोगोंके औष- धोंके संग्रहोंके, दशा प्राण आयतनोंके और जो आगे तीसके अध्यायमें दश महा मूलीय कहेंगे उसमें संपूर्ण तंत्रोप- देश लक्षणके तंत्रके ग्रहण धारण विज्ञान प्रयोग कर्म कार्य काल कर्ता करण, इन सबमें कुशलहैं ॥ ७ ॥

कुशलाश्चस्मृतिमतिशास्त्रयुक्तिज्ञानस्यात्मनःशीलगुणैरविसंवादनेनसम्पादनेनसर्वप्राणिषुचचेतसोमैत्रस्यमातृपितृभ्रातृबन्धुवदेवंयुक्ताभवन्तिअग्निवेश ! प्राणानामभिसराहन्तारोरोगाणामिति ८॥

और स्मृति बुद्धि शास्त्र युक्ति ज्ञान रूप आत्माके शील गुणोंसे अविसंवादसे संपादन करके सब प्राणियोंमें चित्तकी मित्रतासे माता पिता भ्राता बंधुके समान कुशल और युक्त होतेहैं, हे अग्नि वेश वे वैद्य प्राणोंके अभिसर और रोगों के हंता होते हैं ॥ ८ ॥

अतोविपरीतारोगाणामभिसराहन्तारःप्राणिनामिति । भिषक्छद्मप्रतिच्छन्नाःकण्टकभूतालोकस्यप्रतिरूपिकसहधर्म्माणोराज्ञांप्रसादाच्चरन्तिराष्ट्राणि । तेषामिदंविशेषविज्ञानमत्यर्थंवैद्यवेशेनश्लाघमानाविशिखान्तरमनुचरन्तिकर्म्मलोभात्।श्रुत्वाचकस्यचिदातुर्य्यमभितःपरिपतन्तिसंश्रवणेचास्यात्मनोवैद्यगुणानुच्चैर्वदन्तियश्चास्यवैद्यःप्रतिकर्म्मकरोतितस्यचदोषान्मुहुर्मुहुरुदाहरन्तिआतुरमित्राणिचप्रहर्षणोपजापोपसेवाभिरिच्छन्तिआत्मीकर्तुमल्पेच्छताञ्चात्मनःख्यापयन्तिकर्म्मचासाद्यमुहुर्मुहुरवलोकयन्तिदाक्ष्येणाज्ञानमात्मनःछादयितुकामाव्याधिञ्चापवर्त्तयितुमशक्नुवन्तोव्याधितमेवानुपकरणमपचारिकमनात्मवन्तमुद्दिश्यन्तिअन्तर्गतञ्चाभिसमीक्ष्यान्यमाश्रयन्तिदेशमपदेशमात्मनःकृत्वा । प्राकृतजनसन्निपातेचात्मनःकौशलमकुशलवद्वर्णयन्तिअधीरवच्चधैर्य्यमपवदन्तिधीराणाम् । विद्वज्जनसन्निपातञ्चाभिसमीक्ष्यप्रतिभयमिवकान्तारमध्वगाःपरिहरन्तिदूरात् ॥ ९ ॥

इनसे विपरीत रोगोंके अभिसर और प्राणियोंके हंता होते हैं वैद्यके छद्म(कपट) से युक्त, कंटक धूर्त लोकके प्रतिरूपसे सह धर्मी, राजाओंकी दयासे देशोंमें विचरतेहैं, उनको यह विशेष विज्ञान

अत्यंत हैं वैद्यके वेशसे श्लाघा करते हुये अन्य २ शिखाओंपर कर्मके लोभसे विचरते हैं. किसीकी आतुरताको सुनकर चारों तरफ फिरते हैं और सुनकर इस अपनी आत्माके वैद्यकके गुणोंको ऊंचे स्वरसे कहते हैं और वैद्य जो इसका प्रति कर्म ( विरुद्ध ) करताहै उसके दोषोंको वारंवार कहते हैं और आतुरके मित्रोंको प्रहर्षण उपजाप ( भेद ) सेवाओं अपना करनेकी इच्छा करते हैं और अपनी अल्प इच्छाको प्रकट करते हैं और जा२ कर कर्मको वारंवार देखतेहैं और चतुरतासे अपने अज्ञानके छिपानेकी कामनासे व्याधिके दूर करनेमें असमर्थ हुये रोगीकोही सामग्रीहीन अपचारी अनात्मा बताते हैं और अंतको प्राप्त देखकर अन्यका आश्रय लेते हैं अपने देशको अन्य देश करके और प्राकृत जनोंके समूहमें अपनी कुशलताको अकुशलके समान वर्णन करते हैं अधीरके समान धीरताको धीरोंमें कहते हैं; विद्वान् जनोंके सन्निपात ( समूह ) को देखकर अत्यंत भयसे इस प्रकार दूरसे त्यागते हैं जैसे वनको मार्गके गामी शीघ्र त्याग देते हैं ॥ ९ ॥

यश्चैषांकश्चित्सूत्रावयवउपयुक्तस्तंप्रकृतेप्रकृतान्तरेवासततमुदाहरन्तिनचानुयोगमिच्छन्तिअनुयोक्तुंवामृत्योरिवचानुयोगादुद्विजन्ते । नचैषामाचार्य्यःशिष्योवासब्रह्मचारीवैवादिकोवाकश्चित्प्रज्ञायत इति ॥ १० ॥

और जो कोई सूत्रका अंग इनको उपयुक्त ( आता ) होताहै उस अप्रकृतको वा अन्य प्रकरणमें निरंतर पढते हैं अनुयोग और अनुपयोगकी इच्छा नहीं करते मृत्युके समान अनुयोगसे कँपते हैं; और इनका कोई आचार्य शिष्य सहाध्यायी वा विवादी नहीं जाना जाताहै ॥ १० ॥ इति–

भिषक्छद्मप्रविश्यैवव्याधितांस्तर्कयन्तिये । वसंतमिवसंश्रित्यवनेशाकुन्तिकोद्विजान् । श्रुतदृष्टक्रियाकालमात्रास्थानबहिष्कृताः । वर्ज्जनीयाहितेमृत्योश्चरन्त्यनुचराभुवि ॥ ११ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि वैद्यके छलमें प्रवेश करके जो रोगियोंको ऐसे तर्कणा करते हैं, जैसे वसंतमें जाकर वनमें पक्षीघाती पक्षियोंको तर्कना करताहै और श्रुत दृष्ट क्रियाकाल मात्रा इनके ज्ञानसे रहित होते हैं, ऐसे जो मृत्युके अनुचर भूमिमें विचरते हैं वे वैद्य त्यागके योग्य हैं ॥ ११ ॥

वृत्तिहेतोर्भिषग्मानपूर्णान्मूर्खविशारदान् । वर्ज्जयेदातुरोविद्वान् सर्पास्तेपीतमारुताः ॥ १२

जीविकाके हेतु जो भिषक्के मानसे

पूर्ण मूर्ख विशारदहैं उनको बुद्धिमान् रोगी वर्जदे क्योंकि वे पीईहै पवन जिन्हों ने ऐसे सर्प होतेहैं ॥ १२ ॥

येतुशास्त्रविदोदक्षाःशुचयःकर्म कोविदाः। जितहस्ताजितात्मा नःतेभ्योनित्यकृतंनमः ॥ १३ ॥

और जो शास्त्रके ज्ञाता चतुर शुद्ध कर्ममें कोविद ( ज्ञानी ) हैं और जित हस्त और जितात्मा हैं उनको नित्य नमस्कार करै ॥ १३ ॥ इति–

तत्र श्लोकः ।

दशप्राणायतनिकेश्लोकस्थाना र्थसंग्रहः। द्विविधाभिषजश्चोक्ताः प्राणस्यायतनानिच ॥ १४ ॥

इति दशप्राणायतनीयोनामोनत्रिंशो ऽध्यायः समाप्तः ।

उसमें यह श्लोकहै कि दशप्राणाय तनिक अध्यायमें श्लोकोंके स्थानमें अर्थ संग्रहहै दो प्रकारके वैद्य और प्राणके आयतन कहेहैं ॥ १४ ॥

इति दश प्राणायतनीयोध्यायः समाप्तः ॥२९॥

## त्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातोऽर्थेदशमूलीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।

इति हस्माह भगवानात्रेयः ।

इसके अनन्तर अर्थमें दशमूलीय अध्यायका वर्णन करते हैं ॥

यह भगवान् आत्रेय कहते हैं–

अर्थेदशमहामूलाःसमासक्तामहा फलाः । महच्चार्थश्चहृदयंपर्य्यायै रुच्यतेबुधैः ॥ १ ॥

अर्थमें दश महामूल महाफलके हैं और महान् अर्थको हृदयके पर्याय शब्दोंसे बुद्धिमान् मनुष्य वर्णन करते हैं १

षडङ्गमङ्गविज्ञानमिन्द्रियाण्यर्थ पञ्चकम् । आत्माचसगुणश्चेतः चिन्त्यश्चहृदिसंश्रितम् ॥ २ ॥

अंगके विज्ञानके छः अंगहैं इंद्रिय अर्थ पंचक आत्मा और सगुण चेत और चिंतनके योग्य ये हृदयमें स्थित हैं ॥ २ ॥

प्रतिष्ठार्थंहिभावानामेषांहृदयमि ष्यते । गोपानसीनामागारकर्णि केवार्थचिन्तकैः ॥ ३ ॥

भावोंकी प्रतिष्ठाके लिये इनकाही हृदय नाम ऐसे कहाहै जैसे गोपानसीयोंका स्थान आगारकी कर्णिका (चौक) अर्थके चिंतकोंने कही है ॥ ३ ॥

तस्योपघातान्मूर्च्छायंभेदान्मर णमृच्छति । यद्धितत्स्पर्शविज्ञा नंधारितत्तत्रसंश्रितम् ॥ ४ ॥

उसके उपघातसे मूर्च्छा होतीहै और जिसके भेदनसे यह मरणको प्राप्त होता है, और जो स्पर्शका विज्ञानहै वहभी धारणकारी हृदयमें आश्रित है ॥ ४ ॥

तत्परस्यौजसःस्थानंतत्रचैतन्य

संग्रहः ॥ हृदयंमहदर्थश्चतस्मादु
च्यतेचिकित्सकैः ॥ ५ ॥

उससे परे ओजका स्थानहै और वहां ही चैतन्यका संग्रहहै, तिससे चिकित्सक हृदय और महान् अर्थ इसको कहते हैं ॥ ५ ॥

तेनमूलेनमहतामहामूलामतादश ॥ ओजोवहाःशरीरेवाविध
म्यन्तेसमन्ततः ॥ ६ ॥

तिस महान् मूलसे दश महामूल माने हैं, तेजके वाहिर वा शरीरमें चारों धमन ( प्रकाश ) करते हैं ॥ ६ ॥

येनौजसावर्त्तयन्तिप्रीणिताःसर्व
देहिनः ॥ यदृतेसर्वभूतानांजीवि
तंनावतिष्ठते ॥ ७ ॥

जिस ओजसे तृप्त हुये संपूर्ण देही वर्तते हैं और जिसके विना संपूर्ण भूतोंका जीव नहीं टिकताहै ॥ ७ ॥

यत्सारमादौगर्भस्ययोऽसौगर्भर
सादसः ॥ संवर्द्धमानंहृदयंसमा
विशतियत्पुरा ॥ ८ ॥

और जो प्रथम गर्भका सारहै और जो गर्भके रससे रसरूपहै, और जो वर्तमान हृदयमें पहिले प्रविष्ट होताहै ८॥

यस्यनाशात्तुनाशोऽस्तिधारिय
द्धृदयाश्रितम् ॥ यःशरीररसःस्ने
हःप्राणायत्रप्रतिष्ठिताः ॥ ९ ॥

जिसके नाशसे नाश होताहै जो हृदयमें स्थित होकर देहका धारकहै और जो शरीरका रस स्नेहहै जिसमें प्राण टिकताहै ॥ ९ ॥

तत्फलाविविधावाताःफलन्ती
तिमहाफलाः ॥ ध्मानाद्धमन्यः
स्रवणात्स्रोतांसिसरणाच्छिराः १०

उसीके फलसे महाफलवाली विविध वात फलती हैं और धमन कीहुई धमनी स्रवणसे स्रोत, सरणसे शिरा फलती हैं ॥ १० ॥

तन्महत्तामहामूलास्तच्चौजःपरि
रक्षता ॥ परिहार्य्याविशेषेणम
नसोदुःखहेतवः ॥ ११ ॥

वह महान् है वे महाफलहै वह ओज सर्वतः रक्षकहै, विशेषकर मनमेंसे दुःखके हेतु त्यागने योग्यहैं ॥ ११ ॥

हृद्यंयत्स्याद्यदौजस्यंस्रोतसांय
त्प्रसादनम् ॥ तत्तत्सेव्यंप्रयत्ने
नप्रशमोज्ञानमेवच ॥ १२ ॥

जो हृदयको ओजको प्रिय हो और स्रोतोंको जो प्रसन्न करे, उस शांति और ज्ञानका प्रयत्नसे सेवन करे इति १२

अथखलुएकंप्राणवर्द्धनानामुत्
कृष्टतममेकंबलवर्द्धनानामेकंबृंह
णानामेकंनन्दनानामेकंहर्षणा
नामेकमयनानामिति । तत्राहिं
साप्राणिनांप्राणवर्द्धनानामुत्कृ

ष्टतमम् । वीर्य्यंबलवर्द्धनानाम् । वृष्यंबृंहणानाम् । इन्द्रियजयो नन्दनानाम् । तत्त्वावबोधोहर्ष णानाम् । ब्रह्मचर्य्यमयनानामि त्यायुर्वेदविदोमन्यंते ॥ १३ ॥

और प्राणके वर्द्धकोंमें एक ( मुख्य ) उत्तम है बल वर्द्धकोंमें एक, बृंहणोंमें एक, नंदनोंमें एक हर्षणोंमें एक अयनोंमें एक है और उसमें प्राणियोंकी अहिंसा प्राण वर्द्धकोंमें अत्यंत उत्तम है बल वर्द्धकोंमें वीर्य है, बृंहणोंमें वृष्य आनंदके दाताओंमें इंद्रियोंका जय और हर्षणोंमें तत्वका ज्ञान अयनोंमें ब्रह्मचर्य उत्तम है यह आयुर्वेदके ज्ञाता मानतेहैं १३

तत्रायुर्वेदविदस्तन्त्रस्थानाध्याय प्रश्नानांपृथक्त्केनवाक्यशोवाक्या र्थशोऽर्थावयवशश्चप्रवक्तारोम न्तव्याः ॥ १४ ॥

उसमें आयुर्वेदके ज्ञाता वे मानने जो तंत्र स्थान अध्यायके प्रश्नोंके पृथक् २ वाक्य २ और वाक्यार्थ २ के, अर्थके अवयवोंके, अनुसार कथनके कर्ता हों १४

अत्राहकथंतन्त्रादीनिवाक्यशो वाक्यार्थशोऽवयवशश्चेतिउक्ता निभवन्ति,अत्रोच्यतेतन्त्रमार्षं कार्त्स्न्येनयथास्थानमुच्यमानंवा क्यशोभवत्युक्तम् । बुद्ध्यासम्य गनुप्रविश्यार्थतत्त्वंवाग्भिर्व्यासस मास-प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनि-गमनयुक्ताभिःत्रिविधशिष्यबुद्धि गम्याभिरुच्यमानंवाक्यार्थशोभ वत्युक्तम् । तन्त्रनियतानामर्थदु र्गाणांपुनर्भावनैरुक्तमर्थावयवशो भवत्युक्तम् । तत्रचेत्प्रष्टारःस्युः चतुर्णामृक्सामयजुरथर्ववेदानां कंवेदमुपदिशन्तिआयुर्वेदविदः । किमायुःकस्मादायुर्वेदःकिञ्चाय मायुर्वेदःशाश्वतोऽशाश्वतइति । कानिचास्याङ्गानिकैश्चायमध्ये तव्यःकिमर्थश्चेति ॥ १५ ॥

इसमें शिष्य बोले कि तंत्र आदिको वाक्य वाक्यार्थ अवयवके अनुसार कैसे कह सकतेहैं, इसमें कहतेहैं कि ऋषियोंका तंत्र संपूर्णतासे आम्नायके अनुसार कहा हुआ वाक्य २ से भी कहा हुआ होता है, बुद्धिसे भली प्रकार अर्थके तत्वमें प्रवेशकर ऐसी वाणियोंसे कहा हुआ जो वाणी, व्यास, ( विस्तार ) संक्षेप प्रतिज्ञा हेतु उदाहरण उपनय निगमनसे युक्तहों और तीन प्रकारकी जो शिष्यकी बुद्धि उसके जानने योग्यहों, वाक्यार्थसेभी उक्त होताहै और तंत्रमें नियत जो दुर्गम अर्थ उनके विभावनों (विचारों) से कहाहुआ अवयवोंसेभी उक्त होताहै उसमें यदि शिष्य यह प्रश्नकरै कि ऋक् यजुः साम

अथर्वण नामके चारों वेदोंमें आयुर्वेदको कौनसा वेद आयुर्वेदके ज्ञाता कहतेहैं और आयुः क्याहै और किससे आयुर्वेद है और वह आयुर्वेद क्या शाश्वत ( सनातन ) है वा अशाश्वतहै इसके अंग कौनहैं यह किनको पढने योग्यहै और किस लिये पढना ॥ १५ ॥

तत्रभिषजापृष्टेनैवश्चतुर्णामृक्सामयजुरथर्ववेदानांआत्मनोऽथर्ववेदेभक्तिरादेश्यावेदोह्याथर्वणः स्वस्त्ययनबलिमङ्गलहोमनियमप्रायश्चित्तोपवासमन्त्रादिपरिग्रहाच्चिकित्सांप्राह । चिकित्साचायुषोहितायोपदिश्यतेवेदश्चोपदिश्यआयुर्वाच्यम् । तत्रआयुश्चेतनाप्रवृत्तिर्जीवितमनुबन्धोधारिचेत्येकोऽर्थःतत्रआयुर्वेदयतीत्यायुर्वेदःकथमित्युच्यतेस्वलक्षणतः सुखासुखतोहिताहिततःप्रमाणाप्रमाणतश्च । यतश्चायुष्यानायुष्याणिचद्रव्यगुणकर्माणिवेदयत्यतोऽप्यायुर्वेदः । तत्रआयुष्याणिअनायुष्याणिचद्रव्यगुणकर्माणिकेवलेनोपदेक्ष्यन्ते ॥ १६ ॥

इसप्रकार वैद्यके पूछनेपर कहै कि ऋक् यजुः साम अथर्व वेदोंमें अथर्व वेद आत्माइसकी भक्ति ( भाग ) कही है क्योंकि अथर्वण वेद स्वस्तिका अयन ( स्थान ) बलि मंगल होम नियम प्रायश्चित उपवास मंत्र आदिके संग्रहसे चिकित्साको कहताहै और चिकित्सा अवस्थाके हितार्थ उपदेश कीजाती है वेदका उपदेश करके यह वक्तव्यहै, कि उसमें आयुः चेतनाकी प्रवृत्तिहै जीवित अनुबंध और धारीहै यह एकही अर्थ है, तब ( तिसमें ) आयुको जो वेदयति ( जनावै ) उसे आयुर्वेद कहतेहैं, कैसे यह कोई कहै तो कहतेहैं अपने लक्षणोंसे सुख असुखसे हित अहितसे प्रमाण अप्रमाणसे और जिससे आयुष्य अनायुष्यरूप द्रव्य गुण कर्म जो होतेहैं उनको जो जनावै उसे आयुर्वेद कहतेहैं, उसमें आयुष्य और अनायुष्यरूप द्रव्य गुण कर्मोंका केवल तंत्रसे उपदेश करेंगे १६

तन्त्रेणतंत्रायुरुक्तंस्वलक्षणतोयथावदिहैवतत्रशारीरमानसाभ्यां रोगाभ्यामनभिद्रुतस्यविशेषेणयौवनवतः समर्थानुगतबलवीर्य्ययशःपौरुषपराक्रमस्यज्ञानविज्ञानेन्द्रियेन्द्रियार्थबलसमुदायेवर्त्तमानस्य परमर्द्धिरुचिरविविधोपभोगस्यसमृद्धसर्वारम्भस्ययथेष्टविचारणात्सुखमायुरुच्यतेअसुखमतोविपर्य्ययेण ॥ १७ ॥

तिसमें यह अयुक्तहै कि स्वलक्षणसे आयुर्वेदहै, यथार्थ रीतिसे यहांही उसमें

जो शरीर और मनके रोगोंसे पीडित नहीं, विशेषकर यौवनवान्है, बल वीर्य पुरुषार्थ पराक्रम ये जिसमें भलीप्रकार वर्तमानहैं, ज्ञान विज्ञान इंद्रिय इंद्रियार्थ बल इनके समुदायमें वर्तमानहैं, परम ऋद्धि, रुचिर अनेक प्रकारके भोग इनसे जो युक्तहै, जिसके संपूर्ण आरंभ भली-प्रकार बढे हुयेहैं ऐसे मनुष्यकी यथेष्ट विचारसे आयु सुखरूप कहातीहै इससे विपरीत असुख होतीहै ॥ १७ ॥

हितैषिणःपुनर्भूतानांपरस्वातउप रतस्यसत्यवादिनःशमपरस्यपरी क्ष्यकारिणोऽप्रमतस्यत्रिवर्गपरस्प रेणानुपहतमुपमेवमानस्यपूजार्हस म्पूजकस्यज्ञानविज्ञानोपशमशील वृस्यद्धोपसेविनःसुनियतरागेर्ष्या मदमानवेगस्यसततंविविधप्रदान परस्यतपोज्ञानप्रशमनित्यस्यअ ध्यात्मविदस्तत्परस्यलोकमिमञ्चा मुञ्चावेक्ष्यमाणस्यस्मृतिमतिमतो हितमायुरुच्यते । अहितमतो विपर्य्ययेण ॥ १८ ॥

और जो हितैषी भूतोंका है पराये धनसे निवृत्तहै सत्यवादीहै शममें तत्पर है परीक्षासे कार्य कारीहै अप्रमत्तहै पर-मेश्वरके स्मरणसे निरंतर त्रिवर्गका सेवक है पूजाके योग्यका पूजक है ज्ञान विज्ञान उपशममें शील है वृद्धोंका सेवक है राग रोष ईर्ष्या मद मान इनका वेग नियमित ( रोकना ) करता हो निरंतर विविध दानोंमें तत्पर हो तप, ज्ञान, शांति, इनको नित्य करता हो, अध्यात्मका ज्ञाताहै अध्यात्ममें तत्परहै इस लोककी और परलोककी अपेक्षा करताहो, स्मृतिमान् हो ऐसे मनुष्यकी आयु हित कहातीहै, इससे विपरीतकी आयु अहित कहाती है ॥ १८

प्रमाणमायुषस्त्वर्थेन्द्रियमनोबु द्धिचेष्टादीनांस्वेनाभिभूतस्यविकृ तिलक्षणैरुपलभ्यतेअनिमित्तैरि दमस्मात्क्षणान्मुहूर्त्ताद्दिवसात्त्रि पञ्चदशसप्तदशद्वादशाहात्पक्षात् मासात्षण्मासात्संवत्सराद्वास्वभा वमापत्स्यतेइति । तत्रस्वभावःप्र वृत्तेरुपरमोमरणमनित्यतानिरोध इत्येकोऽर्थः । इत्यायुषःप्रमाणम तोविपरीतमप्रमाणम् ॥ १९ ॥

आयुका प्रमाण तो अर्थ इंद्रिय मन बुद्धि चेष्टा आदिके विकार लक्षण जो अनिमित्त हैं उनसे जाना जाताहै यह इस क्षणसे मुहूर्त्तसे दिनसे तीन पांच सात दश द्वादश दिनसे पक्षसे माससे छः माससे वा संवत्सरसे स्वभावको प्राप्त होजायगा उसमें स्वभाव प्रवृत्तिका उपरम मरण अनित्यता निरोध ये एकही अर्थके बोधकहैं यह आयुका प्रमाण है इससे विपरीत अप्रमाणहै ॥ १९ ॥

अरिष्टाधिकारेदेहप्रकृतिलक्षणम
धिकृत्यचोपदिष्टमायुषःप्रमाणमा
युर्वेदे । प्रयोजनञ्चास्यस्वस्थस्य
स्वास्थ्यरक्षणमातुरस्यविकारप्र
शमनम् । सोऽयमायुर्वेदःशाश्वतो
निर्दिश्यतेऽनादित्वात्स्वभावसं
सिद्धस्वलक्षणत्वाद्भावस्वभावनि
त्यत्वाच्च । नहिनाभूत्कदाचिदा
युषःसन्तानोवृद्धिसन्तानोवाशा
श्वतश्चायुषोवेदिताअनादिमञ्चसु
खदुःखंसद्रव्यहेतुलक्षणमपरापरयो
गादेपचार्थसंग्रहोविभाव्यते। आ
युर्वेदलक्षणमितियत्पुनःगुरुलघु
शीतोष्णस्निग्धरूक्षादीनाञ्चद्वंद्वा
नांसामान्यविशेषाभ्यांवृद्धिह्रासौ
यथोक्तंगुरुभिरभ्यस्यमानैर्गुरूणा
मुपचयोभवत्यपचयोलघूनामे
वेमेवेतरेपामित्येषभावस्वभावोनि
त्यः । स्वस्वलक्षणञ्चद्रव्याणांपृ
थिव्यादीनांसन्तितुद्रव्याणिगुणा
श्चनित्यानित्याः ॥ २० ॥

अरिष्ट अधिकारमें देहकी प्रकृतिलक्षणके अधिकारके विषय आयुर्वेदमें आयुके प्रमाणका उपदेश कियाहै इस आयुर्वेदका प्रयोजन स्वस्थकी स्वास्थ्यरक्षाहै और आतुरके विकारका प्रशमनहै सो यह आयुर्वेद शाश्वत कहाताहै क्योंकि यह अनादिहै स्वभावसंसिद्ध स्वलक्षणहै भावोंके स्वभाव नित्यहैं, यह बात नहींहै कि कदाचित् आयुका संतान न हुआ हो, वा वृद्धिका संतान न हुआ हो और आयुका ज्ञाताभी शाश्वतहै और सुख दुःख और द्रव्य, हेतु,लक्षण अनादि हैं पर अपरके योगसे यह अर्थका संग्रह विचारा जाताहै कि आयुर्वेदका लक्षणहै, गुरु,लघु, शीत,उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष आदि जो द्वंद्वहैं उनके सामान्य विशेषोंसे वृद्धि और न्हास होते हैं,सोई कहा है,गुरु अभ्यासोंसे गुरुओंका उपचय और लघुओंका अपचय होताहै इसीप्रकार इतरोंका समझना यह भावका स्वभाव नित्यहै और पृथिवी आदि द्रव्योंका स्वलक्षणहै और द्रव्यहैं और गुण नित्य अनित्यहैं॥२०॥

नहिआयुर्वेदस्याभूत्वोत्पत्तिरुप
लभ्यते । अन्यत्रावबोधोपदेशा
भ्यामेतद्वैद्वयमधिकृत्यउत्पत्तिमु
पदिशन्त्येकेस्वाभाविकञ्चास्यल
क्षणमधिकृत्ययदुक्तमिहचाद्ये
अध्यायेयथाग्नेरौष्ण्यमपांद्रवत्वं
भावस्वभावनित्यत्वमपिचास्य
यथोक्तंगुरुभिरभ्यस्यमानैर्गुरूणा
मुपचयोभवत्यपचयोलघूनामि
त्येवमादि ॥ २१ ॥

और आयुर्वेदकी हो करके पुनः उत्पत्ति नहीं देखतेहैं अवबोध ( ज्ञान ) और उपदेश तो अवश्य होतेहैं, इनही दोनोंका अधिकार करके कोई उत्पत्तिकाभी उपदेश करतेहैं स्वभाविक जो इसका लक्षणहै वह अकृतक ( नित्य ) है, जो यहां प्रथम अध्यायमें कहाहै कि जैसे अग्निकी उष्णता, जलोंका द्रवत्व और भावोंके स्वभावकी नित्यताहै, सोई कहाहै कि गुरु अभ्यासोंसे गुरुओंका उपचय और लघुओंका अपचय होताहै इत्यादि ॥ २१ ॥

तस्यायुर्वेदस्य अङ्गानि अष्टौ । तद्यथा । कायचिकित्साशालाक्यंशल्यापहर्तृकंविषगरवैरोधिकप्रशमनंभूतविद्याकौमारभृत्यकं रसायनानिवाजीकरणमिति । स चाध्येतव्योब्राह्मणराजन्यवैश्यैः। तत्रानुग्रहार्थंप्राणिनांब्राह्मणैरात्मरक्षार्थंराजन्यैर्वृत्त्यर्थंवैश्यैःसामान्यतोवाधर्मार्थकामप्रतिग्रहार्थंसर्वैः । तत्रचयदध्यात्मविदांधर्मपथस्थानांधर्मप्रकाशानांवामातृपितृभ्रातृबन्धुगुरुजनस्यवाविकारप्रशमनेप्रयत्नवान्भवति । यश्चायुर्वेदोक्तमध्यात्ममनुध्यायत्यवैत्यधीतेवासोऽप्यस्यपरोधर्मः २२

तिस आयुर्वेदके अष्ट अंगहैं, वे ऐसेहैं कि कायचिकित्सा, शालाक्य, शल्यापहर्तृक, विष गरके विरोधका प्रशमन, भूतविद्या, कौमारभृत्यक , रसायन, वाजीकरण, इति वह आयुर्वेद ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्योंको पढने योग्य है, उनमें प्राणियोंके अनुग्रहार्थ ब्राह्मण पढें, रक्षाके लिये क्षत्रिय और जीविकाके लिये वैश्य पढें अथवा सामान्यसे सम्पूर्ण धर्म, अर्थ, कामके लिये पढें उनमें अध्यात्मके ज्ञाता धर्ममार्गमें स्थित धर्मके प्रकाशक इनके और माता. पिता, भ्राता, गुरुजनके विकारकी शान्तिमें जो प्रयत्नवान् होताहै और जो आयुर्वेदमें उक्त अध्यात्मका ध्यान करताहै, जानताहै वा पढताहै, वहभी इसका परम धर्म है ॥ २२ ॥

यापुनरीश्वराणांवसुमतांवासकाशात्सुखोपहारनिमित्ताभवत्यर्थलवावाप्तिरवेक्षणञ्चयाचस्वपरिगृहीतानांप्राणिनामातुर्य्याद्रिक्षाक्षमत्वञ्चास्यार्थः । यत्पुनरस्यविद्वद्ग्रहणंयशःशरण्यत्वंयाचसमानशुश्रूषायच्चेष्टानांजनानामारोग्यमाधत्तेसोऽस्यकामइति ॥ २३ ॥

और राजा धनवान् इनके सकाशसे सुखके उपहार ( भेट ) निमित्तसे, धनके लेशकी प्राप्ति होतीहै और अवेक्षणहै और जो अपने परिग्रहके प्राणी हैं, उनकी

रोगसे; रक्षामें सामर्थ्यभी आयुर्वेदका अर्थ है. और जो आयुर्वेदको. विद्वानको पढाना. यश. और शरणागतकी रक्षा और जो समान शुश्रूषा, और जो इष्ट विषयोंमें आरोग्य रहना; वहभी, काम है ॥ २३ ॥

यथाप्रश्नमुक्तमशेषेण। अथभिष गादिनएवभिषजाप्रष्टव्यइतिअष्ट विधम । तद्यथा,-तन्त्रंतन्त्रार्थं स्थानानिस्थानार्थानध्यायानध्या यार्थान्प्रश्नान्प्रश्नार्थांश्चेति२४॥

प्रश्नके अनुसार, संपूर्ण, वैद्य, प्रथमही वैद्यके पूछने योग्य है, यह वर्णन किया कि आठ प्रकारका आयुर्वेद है; वह ऐसे है कि तन्त्र, तन्त्रका अर्थ, स्थान. स्थानार्थ. अध्याय; अध्यायार्थ, प्रश्न और प्रश्नार्थ ॥ २४ ॥

पृष्टेचैतद्वक्तव्यमशेषेणवाक्यशो वाक्यार्थशोऽर्थावयवशश्चेति२५

इस प्रश्न करनेपर, संपूर्णतासे यह वाक्य, वाक्यार्थ, और अर्थोंके अवयवके अनुसार कहने योग्य हो ॥ २५ ॥

तत्रायुर्वेदःशाखाविद्यासूत्रंज्ञानंशा स्त्रंलक्षणंतन्त्रमित्यनर्थान्तरम् । तन्त्रार्थःपुनःस्वलक्षणेनोपदिष्टः सचार्थःप्रकरणैर्विभाव्यमानोभूय एवशरीरवृत्तिहेतुव्याधिकर्मका र्य्यकालकर्तृकरणविधिविनिश्चयो द्देशप्रकरणाःतानिचप्रकरणानि केवलेनोपदेक्ष्यन्तेतन्त्रेण ॥ २६ ॥

उनमें आयुर्वेद, शाखा, विद्या, सूत्र, ज्ञान, शास्त्र, रक्षण, तन्त्र ये सब एक अर्थवाचक हैं और अपने लक्षणसे तन्त्रका अर्थ, जो है, वह प्रकरणोंसे विचार करनेसे, बहुत प्रकारका है, शरीरकी वृत्ति. हेतु, व्याधि, कर्म, कार्य, काल, कर्ता, करण, इनके अनेक प्रकारके निश्चयसे, दश, प्रकरण हैं, उनका केवल तन्त्रसे उपदेश करेंगे ॥ २६ ॥

तन्त्रमष्टौस्थानानि । तद्यथा,-श्लोक-निदान-विमान-शारीरेन्द्रिय-चिकित्सित-कल्प-सिद्धिस्थानानि । तत्रत्रिंशदध्यायकंश्लोकस्थानम् । अष्टाध्यायकानिनिदानविमानशरीरस्थानानि । द्वादशकमिन्द्रियाणाम् । त्रिंशकंचिकित्सितानाम् । द्वादशकेकल्पसिद्धिस्थानेइति ॥ २७ ॥

तन्त्रके आठ स्थान हैं, वे ऐसे हैं कि, श्लोकस्थान, निदान, विमान, शारीर, इन्द्रिय, चिकित्सित, कल्प, सिद्धि, उनमें तीस ३० अध्यायका श्लोकस्थान है, और निदान, विमान, शारीर, ये आठ ८ अध्यायके हैं, इन्द्रियस्थान द्वादश १२ अध्यायका है, चिकित्सित स्थान तीस अध्यायका, कल्प और

सिद्धि, ये दोनों स्थान द्वादश २ अध्यायके हैं ॥ २७ ॥

भवतिचात्र ।

द्वात्रिंशकेद्वादशकत्रयश्चत्रीण्य
ष्टकान्येपुसमाप्तिरुक्ता ॥ श्लो
कौषधारिष्टविकल्पसिद्धिनिदान
मानाश्रयसंज्ञकेषु ॥ २८ ॥

इसमें ये श्लोक हैं कि दो स्थान, तीस २ के तीन द्वादश द्वादशके तीन आठ २ के इनमेंही समाप्ति ग्रन्थकी कही है, जो श्लोक, औषध, अरिष्ट, विकल्प, सिद्धि, निदान, मान, आश्रय नामके, आठ स्थान हैं ॥ २८ ॥

स्वेस्वेस्थानेयथास्वञ्चस्थानार्थ
उपदेक्ष्यते ॥ सविंशमध्यायशतं
शृणुनामक्रमागतम् ॥ २९ ॥

अपने २ स्थानमें यथायोग्य, स्थानके अर्थका, उपदेश करेंगे अब क्रमसे १२० एक सौ वीस अध्यायोंकी सुनो॥ २९ ॥

दीर्घंजीवोऽप्यपामार्गतण्डुलारग्व
धादिकौ ॥ षड्विरेकाश्रयश्चेति
चतुष्कोभेषजाश्रयः ॥ ३० ॥

दीर्घ जीवा अपामार्ग तण्डुल, आरग्वध, षड्विरेकाश्रय, ये चतुष्कमें भेषजाश्रय हैं ॥ ३० ॥

मात्रातस्याशितीयौचनवेगान्धा
रणंतथा । इन्द्रियोपक्रमश्चेतिच
त्वारःस्वास्थ्यवृत्तिकाः॥ ३१ ॥

मात्रा और मात्राशितीय और वेगों का न धारण और इन्द्रियोपक्रम,ये चार अध्याय स्वास्थ्यवृत्तिकेहैं ॥ ३१ ॥

खुड्डाकश्चचतुष्पादोमहांस्त्रिस्रैष
णस्तथा । सहवातकलाख्येनवि
द्यान्नैर्देशिकान्बुधः ॥ ३२ ॥

खुड्डाक,चतुष्पाद,महान् त्रिस्रैषण और वातकलाप ये चार,नैर्देशिकार्बुदहैं॥ ३२॥

स्नेहनस्वेदनाध्यायावुभौयश्चोप
कल्पनः । चिकित्साप्राभृतश्चैवस
र्वाएवोपकल्पनाः ॥ ३३ ॥

स्नेहन, स्वेदन, जो अध्याय कहेहैं और उपकल्पन और चिकित्सा प्रभृत, ये सब उपकल्पनाहैं ॥ ३३ ॥

कियन्तःशिरसीयश्चत्रिशोफाष्टौ
दरादिकौ । रोगाध्यायोमहांश्चैव
रोगाध्यायचतुष्टयम् ॥ ३४ ॥

और कियन्तः शिरसीय त्रिशोफ और अष्टोदर आदि और महान्, रोगाध्याय, ये चार रोगाध्यायहैं ॥ ३४ ॥

अष्टौनिन्दितसंख्यातस्तथालंघ
नतर्पणौ । विधिशोणितकश्चेति
व्याख्यातास्तत्रयोजनाः॥ ३५॥

अष्टौ निन्दित नामका लंघन और तर्पण और विधिशोणितक, ये चार योजना कहीहैं ॥ ३५ ॥

यज्जःपुरुषकःख्यातोभद्रकाप्यो

ऽन्नपानिकौ । विविधाशितपीत श्चत्वारोऽन्नविनिश्चये ॥ ३६ ॥

यज्ञःपुरुषक, भद्रकाप्य और अन्नपानिक और विविधाशित पीत, ये चार अध्याय अन्नके विनिश्चयमें कहेहैं ३६॥

दशप्राणायतनिकस्तथार्थेदशमूलिकः । द्वावेतौप्राणदेहार्थौप्रोक्तौवैद्यगुणाश्रयौ ॥ ३७ ॥

दशप्राणायतनिक और तैसेहीं अर्थमें दशमूलिक, ये दोनों, वैद्यके गुणके आश्रय प्राण और देहके लिये कहेहैं ३७

औषधस्वस्थनिर्देशकल्पनारोगयोजनाः । चतुष्काःषट्क्रमेणोक्ताःसप्तमश्चान्नपानिकः॥ ३८॥

औषध, स्वस्थ, निर्देश, कल्पना, रोग, योजना, ये छः चतुष्क और सातमा अन्नपानिक चतुष्क क्रमसे कह आये ३८

द्वौचान्यौसंग्रहाध्यायावितित्रिंशकमर्थवत् । श्लोकस्थानंसमुद्दिष्टंतन्त्रस्यास्यशिरःशुभम् ३९

और अन्य दो अध्याय, संग्रहकेहैं, ये तीस ३० अध्याय, चिकित्साके अर्थ साधकहैं, यह श्लोकस्थान, इस तन्त्रका उत्तम शिर कहाहै ॥ ३९ ॥

चतुष्काणांमहार्थानांस्थानेऽस्मिन्सश्चयःकृतः । श्लोकार्थःसंग्रहार्थश्चश्लोकस्थानमतःस्मृतः ४०

और इस श्लोकस्थानमें महान्हैं अर्थ जिसका ऐसे चतुष्कोंका निश्चय कहाहै. इसीसे इसको श्लोकस्थान कहतेहैं ॥४०॥

ज्वराणांरक्तपित्तस्यगुल्मानांमेहकुष्ठयोः । शोपोन्मादनिदानेचस्यादपस्मारणश्चयत् ॥ ४१ ॥

इसमें श्लोकका अर्थ और अर्थसंचय कहाहै और ज्वर, रक्त, पित्त, गुल्म, प्रमेह, कुष्ठ, शोप, उन्माद, और अपस्मार ४१

इत्यध्यायाष्टकमिदंनिदानस्थानमुच्यते । रसेपुत्रिविधेकुक्षौध्वंसेजनपदस्यच ॥ ४२ ॥

इनके निदान जिससे इसमें वर्णन कियेहैं तिससे इन आठ अध्यायों को निदानस्थान कहतेहैं रसोंमें तीन प्रकारकीकुक्षिमें जनपदके ध्वंसमें ४२॥

त्रिविधेरोगविज्ञानेस्रोतःस्वपिचवर्त्तते । रोगानीकेव्याधिरूपेरोगाणाञ्चभिषग्जिते ॥ ४३ ॥

तीन प्रकारके रोगविज्ञानमें, स्रोतोंमें भी वर्तताहै व्याधिरूप रोगानीकमें, रोगोंके, भिषज्जित ( चिकित्सा ) में ॥ ४३ ॥

अष्टौविमानान्युक्तानिमानार्थानिमहर्षिणा । कतिधापुरुषीयश्चगोत्रेणातुल्यमेवच ॥ ४४ ॥

महर्षि ने मानके लिये आठ विमान कहेहैं कतिधा (कै प्रकारके) पुरुषीयमें गोत्रसे अतुल्य ॥ ४४ ॥

खुड्डीकामहतीचैवगर्भावक्रान्ति रुच्यते । पुरुषस्यशरीरस्यविच यौद्वौविनिश्चितौ ॥ ४५ ॥

महती खुड्डीका और गर्भकी अतिक्रान्ति, कहीहै; पुरुष और शरीरके दो विशेष निश्चित कियेहैं ॥ ४५ ॥

शरीरसंख्यासूत्रञ्चजातेरष्टमउ च्यते । इत्युद्दिष्टानिमुनिनाशा रीराण्यत्रिसूनुना ॥ ४६ ॥

शरीरकी संख्या और सूत्र और आठवीं जाति कहीहै; ये अत्रिके पुत्र मुनिने शरीर कहेहैं ॥ ४६ ॥

वर्णस्वरीयंपुष्पाख्यस्तथैवपरिम र्षणः । तथैवचेन्द्रियानीकःपौर्व रूपकमेवच ॥ ४७ ॥

वर्णस्वरीय, पुष्पाख्य, और परिमर्षण, और तैसेही इन्द्रियानीक और पौर्वरूपिक, ॥ ४७ ॥

कतमानिशरीरीयःपन्नरूपोऽप्य वाक्शिराः । यस्यश्यावनिमित्त श्चसद्योमरणएवच ॥ ४८ ॥

अणुज्योतिरितिख्यातस्तथागो मयचूर्णवान् । द्वादशाध्यायकं स्थानमिन्द्रियाणांप्रकीर्त्तितम् ४९

और कतमानी शरीरीय और पन्नरूप अवाक्शिरा और जिसका श्यावके निमित्त सद्योमरण और अणुज्योति और तैसेहीं गोमय चूर्णवान् इन द्वादश अध्यायोंका इन्द्रिय स्थान कहाहै॥ ४८॥ ४९॥

अभयामलकीयञ्चप्राणकामीय मेवच । करप्रचितिकंवेदसमुत्था नंरसायनम् ॥ ५० ॥

अभयामलकीय, प्राणकायपकरप्रचितिक, वेदसमुत्थान रसायन ॥५०॥

संयोगशरमूलीयमासक्तक्षीरकंत था । माषपर्णतृतीयञ्चपुमान्जा तवलादिकम् ॥ ५१ ॥

संयोगशरमूलीय और आसक्तक्षीरक और माषपर्णतृतीय पुमान्; जातवलादिक ॥ ५१ ॥

चतुष्कद्वयमप्येतदध्यायद्वयमु च्यते । रसायनमितिज्ञेयंवाजी करणमेवच ॥ ५२ ॥

ये दो, चतुष्क हैं और दो अध्यायोंको कहतेहैं वे रसायन और वाजीकरण जानना ॥ ५२ ॥

ज्वराणांरक्तपित्तस्यगुल्मानांमेह कुष्ठयोः । शोषेऽर्शसामतीसारेवी सर्पेचमदात्यये ॥ ५३॥

ज्वर, रक्तपित्त, गुल्म, प्रमेह, कुष्ठ, शोष, अर्श, अतीसार, वीसर्प, मदात्यय॥५३॥

द्विव्रणीयेतथोन्मादेस्यादपस्मार एवच । क्षतशोथोदरेचैवग्रहणी पाण्डुरोगयोः ॥ ५४ ॥

द्विव्रणीय और उन्माद, अपस्मार, क्षत, शोथ, उदर, ग्रहणी, पांडुरोग ॥ ५४ ॥

हिक्काश्वासेचकासेचछर्द्दितृष्णा विषेपुच । मर्मत्रयेचोरुसादसवा तेवातशोणिते ॥ ५५ ॥

हिक्का, श्वास, कास, छर्द्दि, तृष्णा, और विष, तीन मर्म, और उरुसाद, वात, वातशोणित ॥ ५५ ॥

त्रिंशच्चिकित्सितान्येवंयोनीनां व्यापदासह ॥ ५६ ॥

तीस चिकित्सित और योनियोंकी व्यापद ॥ ५६ ॥

फलजीमूतकेक्ष्वाकुकल्पोधामार्ग वस्यच । पञ्चमोवत्सकस्योक्तः षष्ठश्चकृतवेधने ॥ ५७ ॥

फल, जीमूत, इक्ष्वाकु, इनका कल्प, और धामार्गव ( ओंगा ) का कल्प और पंचम कल्प, वत्सक, ( कूड़ाकी छाल ) का और छटा, कृतवेधनमें ॥ ५७ ॥

श्यामात्रिवृतयोःकल्पस्तथैवचतु रंगुलेः । तिल्वकस्यसुधायाश्च सप्तलाशंखिनीष्वपि । दन्तीद्रव न्त्योःकल्पश्चद्वादशोऽयंसमाप्य ते ॥ ५८ ॥

श्यामा और त्रिवृत्ताका कल्प, तैसेही चतुरंगुलमें, तिलकका सुधाका सप्तला शंखिनीयोंमें दंती द्रवंती यह द्वादशवां कल्प समाप्त करतेहैं ॥ ५८ ॥

कल्पनापञ्चकर्माख्यावस्तिमूत्रा तथैवच ॥ स्नेहव्यापादिकासि द्धिर्नेत्रव्यापादिकातथा ॥ ५९ ॥

पंचकर्म नामकी कल्पना, और बस्ति मूत्रा और स्नेहव्यापादिका सिद्धि और नेत्र व्यापादिका सिद्धि ॥ ५९ ॥

सिद्धिःशोधनयोश्चैवबस्तिसिद्धि स्तथैवच ॥ प्रासृतीमर्मसंख्या तासिद्धिर्वस्त्याश्रयाचया ॥ ६० ॥

शोधनोंकी सिद्धि और वस्तिकी सिद्धि प्रासृती मर्म नामकी और वास्तिके आश्रयकी सिद्धि ॥ ६० ॥

फलमात्रातथासिद्धिःसिद्धिश्चो त्तरसंज्ञिता ॥ सिद्धयोद्वादशैवे तास्तन्त्रश्चासुसमाप्यते ॥ ६१ ॥

फल मात्राकी सिद्धि उत्तरनामकी सिद्धि ये बारह सिद्धिहैं इनमें इस तंत्रको समाप्त करतेहैं ॥ ६१ ॥

स्वेस्वेस्थानेतथाध्यायेचाध्याया र्थःप्रवक्ष्यते ॥ तंत्रूयात्सर्वतः सर्वंयथास्वंह्यर्थसंग्रहात् ॥ ६२ ॥

अपने २ स्थान और अध्यायमें अध्यायका अर्थ कहेंगे उस तंत्रको सबके प्रति और सबको यथायोग्य अर्थ संग्रहसे कहे ॥ ६२ ॥

पृच्छातन्त्राद्यथाम्नायंविधिना प्रश्नउच्यते ॥ प्रश्नार्थोयुक्तिमां स्तस्यतन्त्रेणैवार्थनिश्चयः ॥ ६३ ॥

आम्नायके अनुसार जो तंत्रकी पृच्छा विधिसे हो उसे प्रश्न कहते हैं, प्रश्नका अर्थ युक्तिमान् है उसके अर्थका निश्चय तंत्रसे होताहै ॥ ६३ ॥

निरुक्तंतन्त्रणात्तन्त्रंस्थानमर्थ प्रतिष्ठया ॥ अधिकृत्यार्थमध्या यनामसंज्ञाःप्रतिष्ठिताः ॥ ६४ ॥

तंत्रणसे इसको तंत्र कहते हैं अर्थको प्रतिष्ठासे स्थान कहतेहैं, आयके अधिकार करनेसे अध्याय नामकी संज्ञा प्रतिष्ठितहै ॥ ६४ ॥

इतिसर्वंयथाप्रश्नमष्टकंसम्प्रका शितम् । कात्स्न्येंनचोक्तस्तन्त्र स्यसंग्रहःसुविनिश्चितः ॥ ६५ ॥

इस प्रकार ये संपूर्ण अष्टक प्रश्नके अनुसार प्रकाशित कियेहैं और संपूर्ण रूपसे निश्चय करके तंत्रका संग्रह कहाहै ॥ ६५ ॥

सन्तिपाल्लविकोत्पाताःसंक्षोभंज नयन्तिये । वर्त्तकानामिवोत्पाताः सहसैवविभाविताः । तस्मात्ता न्पूर्वसंजल्पेसर्वत्राष्टकमादिशेत् ६६

पाल्लविक नामके वे उत्पातेहैं जो संक्षोभको पैदा करतेहैं वे वर्त्तकोंके उत्पातके समान सहसा नहीं विचारे जाते तिससे उनको पहिलेही संजल्पमें सर्वत्र अष्टक का उपदेश करै ॥ ६६ ॥

परापरपरीक्षार्थंनात्रशास्त्रविदांब लम् । शब्दमात्रेणतन्त्रस्यकेव लस्यैकदेशिकाः । भ्रमन्त्यल्पब लास्तन्त्रेज्याशब्देनैववर्त्तकाः ६७।

पर अपरकी परीक्षाके लिये मात्रा और शास्त्रके ज्ञाताओंका बलहै, तंत्रके शब्दमात्रसे जो केवल एकदेशको जानतेहैं, वे अल्प बल जो भ्रमते हैं वे तंत्रमें ज्या शब्दसे वर्तिकों के समानहैं ॥ ६७ ॥

पशुःपशूनांदौर्बल्यात्कश्चिन्मध्ये वृकायते । समत्वंवृकमासाद्यप्रकृ तिंभजतेपशुः ॥ ६८ ॥

पशुओंकी दुर्बलतासे कोई पशु मध्यमें वृकके समान आचरण करताहै, वह पशु बलवान् वृकके समीप आनेपर अपनी पशु प्रकृतिको भजताहै ॥ ६८ ॥

तद्वदज्ञोऽज्ञमध्यस्थःकश्चिन्मौख र्यसाधनः। स्थापयत्याप्तमात्मा नमाप्तन्त्वासाद्यभिद्यते ॥ ६९ ॥

तिसी प्रकार अज्ञोंके मध्यमें स्थित कोइ अज्ञ प्रधान साधन वाला हो जाता है और अपनेको आप्त स्थापन करताहै और आप्तके समीप आनेपर भिन्न हो जाताहै ॥ ६९ ॥

बभ्रुर्मूढइवोर्णाभिरबुद्धिरबहुश्रुतः। किंवैवक्ष्यतिसंजल्पेकुण्डभेदीज डोयथा ॥ ७० ॥

मूढ ऊर्णाओंसे बभ्रु(न्यौला)के समान

अबुद्धि अबहुश्रुत होनेसे संजल्पमें क्या कहना जैसे कुंडभेदी जड ॥ ७० ॥

मन्दैर्नैवविगृह्णीयाद्भिपगल्पश्रुतैर
पि ॥ हन्यात्प्रश्नाष्टकेनादावि
तरांस्त्वात्ममानिनः ॥ ७१ ॥

सदाचरणोंसे अल्पश्रुत वैद्यको ग्रहण न करे वह आदिमें ही प्रश्नाष्टकसे इतर आत्ममानियोंको हतता है ॥७१॥

दम्भिनोमुखराह्यज्ञाःप्रभूतावद्ध
भापिणः ॥ ७२ ॥

दंभी,मुखर,(मुख्य)अज्ञ,प्रभूत,बद्धभापी॥

प्रायःप्रायेणसुमुखाःसन्तोयुक्ता
ल्पभापिणः ॥ तत्त्वज्ञानप्रका
शार्थमहंकारमनाश्रिताः ॥७३॥

और बहुधा प्रायःसुमुख होकर युक्त अल्प भापण करतेहैं, तत्वज्ञानके प्रकाशार्थ जो अहंकारी नहीं हैं ॥७३॥

स्वल्पाधाराज्ञमुखरान्दर्शयुर्नवि
वादिनः ॥ परोभूतेष्वनुक्रोशस्त
त्त्वज्ञानेपरादया ॥ ७४ ॥

उन अल्पआधार अज्ञोंमें प्रधान विवादियोंको न देखें, भूतोंकी अनिंदा उत्तम है तत्वज्ञानमें परमदया श्रेष्ठ ७४

येषांतेषामसद्वादनिग्रहेनिरताम
तिः ॥ असत्पक्षाक्षणित्वार्त्तिद
म्भपारुष्यसाधनाः ॥ ७५ ॥

जिनमें है उनकी असत् वादके निग्रहमें मति निरत होती है, असत्पक्षमें नेत्रआर्ति दंभ पारुष्य जिनकेसाधन हैं ७५

भवन्त्यनाप्ताःस्वेतन्त्रेप्रायःपर
विकत्थनाः ॥ तत्कालपाशसद्द
शान्वर्जयेच्छास्त्रदूपकान् ७६ ॥

ऐसे अनाप्त प्रायः अपनी तंत्रमें परमनुष्योंमें श्लाघा करते हैं तत्कालमें शास्त्रके दूपक पाशकी तुल्य उनको वर्ज दे ॥ ७६ ॥.

प्रशमज्ञानविज्ञानपूर्णाःसेव्याभि
पक्तमाः ॥ समग्रंदुःखमायातम
विज्ञानेद्वयाश्रयम् ॥ ७७ ॥

उत्तम शांति ज्ञान विज्ञानसे पूर्ण जो उत्तम भिपक् हैं वे सेवनके योग्यहैं अविज्ञानमें दोनोंमें समग्र दुःख आजाताहै७७

सुखंसमग्रंविज्ञानेविमलेचप्रतिष्ठि
तम् ॥ इदमेवमुदारार्थमज्ञानार्थ
प्रकाशकम् ॥ ७८ ॥

और समग्र सुख निर्मलविज्ञानमें टिकताहै, इस प्रकार उदार है अर्थ जिसका और अज्ञानोंको अपना प्रकाशक ॥ ७८ ॥

शास्त्रंदृष्टिःप्रनष्टानांयथैवादित्यम
ण्डलमिति ॥ ७९ ॥

यह शास्त्र तिस प्रकार है जैसे नष्ट दृष्टियोंको सूर्यमंडल इति ॥ ७९ ॥

तत्रश्लोकाः।अर्थेदशमहामूलाः संज्ञास्तेषांयथाकृताः॥अयनान्ताः षडग्र्याश्चरूपंवेदविदाञ्चयत् ८०

इसमें ये श्लोकहें कि अर्थमें दशमहा मूलहें उनकी संज्ञा यथार्थ करीहै अयन पर्यंत छः अग्रच और वेदके ज्ञाताओंका जो रूप है ॥ ८० ॥

सप्तकश्चाष्टकश्चैवपरिप्रश्नःसनिर्ण यः । यथावाच्यंयदर्थञ्चषड्विधा श्चैकदेशिकाः ॥ ८१ ॥

और सप्तक और अष्टक प्रश्न और निर्णय सहित, जैसे कहना जिसके अर्थ और जैसे एक देशिकहें ॥ ८१ ॥

अर्थेदशमहामूलेसर्वमेतत्प्रकाशि तम् । संग्रहश्चैवमध्यायस्तन्त्र स्यास्यैवकेवलः ॥ ८२ ॥

दशमहामूल नामके अर्थमें यह सब प्रकाशित किया है, संग्रह और अध्याय ये केवल इस तंत्रमें हैं ॥ ८२ ॥

यथासुमनसांसूत्रंसंग्रहार्थंविधी यते । संग्रहार्थेयथार्थानामृषिणा संग्रहःकृतः ॥ ८३ ॥

इति अग्निवेश कृते तन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने अर्थे महादशमूलीयो नाम त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३०॥

जैसे पुष्पोंके संग्रहके लिये सूत होता है तैसे ही अर्थोंके संग्रहके लिये ऋषिने संग्रह किया है ॥ ८३ ॥

इति युक्ते दशमहामूलीयोऽध्यायः समाप्तः ३०

अग्निवेशकृतेतन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृ ते । इयतावधिनासर्वंसूत्रस्थानं समाप्यते ॥

इति आचार्य चरकमुनि विरचितायां संहितायां पं० मिहिरचंद्रकृतभाषा- विवृत्तिसहितायां सूत्रस्थानं समाप्तम् ॥१॥

## प्रथमोऽध्यायः ।

अथातो निदानस्थानं लिख्यते।

अथातोज्वरनिदानंव्याख्यास्यामः इति हस्माह भगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर निदानस्थान लिखतेहें अव ज्वर निदान का व्याख्यान क- रतेहैं ॥

आत्रेय महर्षि यह कहते भये कि ॥

इहखलुहेतुर्निमित्तमायतनंकर्त्ता कारणंप्रत्ययःसमुत्थाननिदानमि त्यनर्थान्तरम् । तत्त्रिविधअसा त्म्येन्द्रियार्थसंयोगःप्रज्ञापराधःपरि णामश्चेति । अतस्त्रिविधविकल्पा व्याधयःप्रादुर्भवन्त्याग्नेयसौम्यवा यव्याःद्विविधाश्चापरेराजसास्ता मसाश्च । तत्रव्याधिरामयोगदआ तङ्कोयक्ष्माज्वरोविकारइत्यन र्थान्तरम् । तस्योपलब्धिर्निदा नपूर्वरूपलिङ्गोपशयसम्प्राप्तितश्च

तत्रनिदानंकारणमित्युक्तमग्रेपूर्व रूपंप्रागुत्पत्तिर्लक्षणंव्याधेः । प्रादुर्भूतलक्षणंपुनर्लिङ्गंतत्रलिङ्गमाकृतिर्लक्षणंचिह्नंसंस्थानंव्यञ्जनं रूपमित्यनर्थान्तरमस्मिन्नर्थे । उपशयः पुनर्हेतुव्याधिविपरीतानां विपरीतार्थकारिणाञ्चौषधाहारविहाराणां उपयोगः सुखानुबन्धः । संप्राप्तिर्जातिरागतिरित्यनर्थान्तरंव्याधेःसासंख्याप्राधान्यविधिविकल्पबलकालविशेषैर्भिद्यते । संख्या यथाष्टौ ज्वराःपञ्चगुल्माःसप्तकुष्ठान्येवमादि । प्राधान्यंपुनर्दोषाणांतरतमयोगेनोपलभ्यतेतत्रद्वयोस्तरस्त्रिषु तमइति । विधिर्नामद्विविधाव्याधयोनिजागन्तुभेदेनत्रिविधास्त्रिदोषभेदेनचतुर्विधाःसाध्यासाध्य मृदुदारुणभेदनपृथक् । विकल्पो नामसमवेतानांपुनर्दोषाणामंशांशबलविकल्पोऽस्मिन्नर्थे । बल कालविशेषःपुनर्व्याधीनामृत्वमहोरात्राहारकालविधिनियतोभवति । तस्माद्व्याधीन्भिषगनुपहतसत्त्वबुद्धिर्हेत्वादिभिर्भावैर्यथा वदनुबुध्येत । इत्यर्थसंग्रहोनिदानस्थानस्योद्दिष्टःभवतितंविस्तरेणभूयःपरमतोऽनुव्याख्यास्यामः। तत्रप्रथमएवतावदादावाष्टौआभिद्रोहकोपप्रभवानष्टौव्याधीन्निदानपूर्वेणक्रमेणअनुव्याख्यास्यामः । तथासूत्रसंग्रहमात्रंचिकित्सायाः चिकित्सितेपुचोत्तरकालंयथोद्दिष्टंविकारानुव्याख्यास्यामः॥ १

यहां निश्चयसे हेतु निमित्त आयतन कर्ता कारण प्रत्यय समुत्थान निदान इनका अन्य अर्थ नहीं अर्थात् ये सब निदानके नाम हैं वह निदान तीन प्रकारकाहै असात्म्य इंद्रियार्थसंयोग, प्रज्ञापराध, और परिणाम, इससे व्याधि भी तीन विकल्पकी होतीहैं और वे आग्नेय सौम्य वायव्य रूपहैं और अपर व्याधि दो प्रकारकी हैं राजस और तामस, उनमें व्याधि आमय गद आतंक यक्ष्मा ज्वर विकार रोग इनका भिन्न अर्थ नहीं हैं, उसकी उपलब्धि ( ज्ञान ) निदान पूर्वरूप लिंग उपशय संप्राप्तिसे है, उनमें निदान कारण यह पहिले कह आये, प्रथम जो रोगकी उत्पत्तिका चिन्ह वह पूर्वरूप और व्याधिका जो प्रगट लक्षण वह लिंग उसमें लिंग आकृति लक्षण चिन्ह संस्थान व्यंजन रूप इनका भिन्न अर्थ नहींहै, इस अर्थमें उपशय वह है कि

इहखलुज्वरएवादौविकाराणामु पदिश्यते । तत्प्रथमत्वाच्छारीरा णाम् । अथखलुअष्टाभ्यःकार णेभ्योज्वरःसञ्जायतेमनुष्याणांत यथावातात्पित्तात्कफाद्वातपि त्ताभ्यांपित्तश्लेष्मभ्यांवातश्लेष्म भ्यांवातपित्तश्लेष्मभ्यःआगन्तो रष्टमात्कारणात्तस्यनिदानपूर्व रूपलिङ्गोपचयविशेषाननुपदेक्ष्या मः । तद्यथारूक्षलघुशीतव्या यामवमनविरेचनास्थापनशिरो विरेचनातियोगवेगसन्धारणानश नाभिघातव्यवायोद्वेगशोकशोणि तातिसेकजागरणविषमशरीरन्या सेभ्योऽतिसेवितेभ्योवायुःप्रकोप मापद्यते । सयदाप्रकुपितःप्रवि श्यामाशयमुष्मणःस्थानमुष्मणा सहमिश्रीभूतआद्यमाहारपरिणा मधातुंरसनामानमन्ववेत्यरसस्वेद वहानिचस्रोतांसिचपिधायअग्निं उपहत्यपक्तिस्थानादुष्माणंवहिः निरस्यकेवलंशरीरमनुपद्यतेतदा ज्वरमभिनिर्वर्त्तयतितस्येमानि लिङ्गानिभवन्ति । तद्यथाविष मारम्भविसर्गित्वमूष्मणोवैषम्यंती

हेतु व्याधिसे विपरीत और विपरीत अर्थके कर्ता जो औषध आहार विहार उनका सुखसे अनुबंध, और संप्राप्ति जाति आगति इनका भिन्न अर्थ नहीं है, संख्या प्राधान्य विधि विकल्प बलकाल रूप विशेषोंसे व्याधिकी संख्याका भेद होताहै, जैसे आठज्वर, पांचगुल्म, सात कुष्ठ, आदि संख्या और प्राधान्य तो दोषोंके न्यून अधिक भावसे प्रतीत होताहै उसकोही तरतम भाव ( न्यून अधिक भाव ) कहतेहैं वहां दोमें एकके निर्धारणमें तर तीनमें तम प्रत्यय होतीहै इस विधिसे, निज आगंतुके भेदसे दो प्रकारकी व्याधि होतीहै एकके निर्धारणमें त्रिदोषके भेदसे तीन प्रकारकी और साध्य असाध्य मृदु दारुणके भेदसे चार प्रकारकीहै और समवेत ( इकट्ठे ) हुये दोषोंके अंशका अंश बलका विकल्प और इस अर्थमें बलकाल विशेष, जो व्याधियोंकाहै वह ऋतु अहोरात्र आहार काल विधिके आधीनहै तिससे अनष्ट बुद्धि जो वैद्यहै वह व्याधियोंको हेतु आदि भावोंसे यथार्थ जाने यह अर्थ संग्रह निदान स्थानका कहाहै, उसका पुनः विस्तारसे इससे आगे व्याख्यान करतेहैं, उसमें पहिलेही निश्चयसे आद्य ( भक्ष्य ) लोभ अभिद्रोह कोपसे प्रभव ( उत्पन्न ) आठ व्याधियोंको निदान पूर्वक क्रमसे वर्णन करतेहैं तैसेही चिकि-त्साके सूत्रसंग्रह मात्रको और चिकित्सित मनुष्योंके उत्तर कालको और यथोद्दिष्ट विकारोंका क्रमसे वर्णन करतेहैं ॥ १ ॥

व्रतनुभावानवस्थानानिज्वरस्य
जरणान्तेदिवसान्तेवर्मान्तेवाज्व
रस्यागमनमभिवृद्धिर्वाज्वरस्य
विशेषेणपरुपारुणवर्णत्वंनखन
यनवदनमूत्रपुरीपत्वचामत्यर्थंक्लि
मीभावश्चानेकविधोपमाश्चचला
चलाश्चवेदनास्तेपांतेपामङ्गावय
वानाम् । तद्यथापादयोःसुप्तता
पिण्डिकयोरुद्वेष्टनंजानुनोःकेव
लानाञ्चसन्धीनांविश्लेपणमूर्वोः
सादःकटीपार्श्वपृष्ठस्कन्धबाह्वं
सोरसाञ्चभग्नरुग्णमृदितमथित
चटितावपीडितावतुन्नत्वमिवह
न्वोरप्रसिद्धिःस्वनश्चकर्णयोःशं
खयोर्निस्तोदःकपायास्यत्वमा
स्यवैरस्यंवामुखतालुकण्ठशोपः
पिपासाहृदयग्रहःशुष्कछर्द्दिःशु
ष्ककासःक्षवथूद्गारविनिग्रहोऽन्न
रसखेदःप्रसेकारोचकाविपाकाः
विषादविजृम्भाविनामवेपथुश्रम-
भ्रम-प्रलापजागरणलोमहर्षदन्त
हर्पास्तथोष्माभिप्रायतानिदानो
क्तानामनुपचयोविपरीतोपचयश्चे
तिवातज्वरलिङ्गानिस्युः।तृष्णा
म्ललवणक्षारकटुकाजीर्णभोजने
भ्योऽतिसेवितेभ्यस्तथातितीक्ष्णा
तपाग्निसन्तापश्रमक्रोधविपमाहा
रेभ्यःपित्तंप्रकोपमापद्यते । तद्य
थाप्रकुपितमामाशयादेवोष्माण
मुपसंसृज्याद्यमाहारपरिणामधा
तुंरसनामानमन्वावेद्यरसस्वेदवहा
निचस्रोतांसिपिधायद्रवत्वादग्नि
मुपहत्यपंक्तिस्थानादूष्माणंबहि
र्द्वारंनिरस्यप्रपीडयन्केवलंशरीर
मुपपद्यतेतदाज्वरमभिनिर्वर्त्तयति
तस्येमानिलिङ्गानिभवन्ति । त
द्यथायुगपदेवकेवलेशरीरेज्वरा
भ्यागमनमभिवृद्धिर्वा । भुक्तस्य
विदाहकालेमध्यन्दिनेऽर्द्धरात्रेश
रदिवाविशेषेणकटुकास्यताघ्राण
मुखकण्ठोष्ठतालुपाकस्तृष्णाभ्र
मोमदोमूर्च्छापित्तच्छर्द्दनमतीसा
रोऽन्नद्वेपःसदनंस्वेदः प्रलापोरक्त
कोठाभिनिर्वृत्तिः शरीरेहरितहा
रिद्रत्वंनखनयनवदनमूत्रपुरी
पत्वचामत्यर्थमुष्मणस्तीव्रभा
वोऽतिमात्रंदाहः शीताभिप्राय
तानिदानोक्तानामनुपचयोविप
रीतोपचयश्चेतिपित्तज्वरलिङ्गा
निभवन्ति । स्निग्धमधुरगुरुशीत-

पिच्छिलाम्ल-लवण-दिवास्वप्न-हर्षव्यायामेभ्योऽतिसेवितेभ्यःश्लेष्माप्रकोपमापद्यते । सयदाप्रकुपितःप्रविश्यामाशयमूष्मणासह मिश्रीभूतमाद्यमाहारपरिणामधातुंरसनामानमन्ववेत्यरसस्वेदवहानिचस्रोतांसिपिधायाग्निमुपहत्यपंक्तिस्थानादूष्माणंवाबहिः निरस्यप्रपीडयन्केवलंशरीरमुपपद्यतेतदाज्वरमभिनिर्वर्त्तयति । तस्येमानिलिङ्गानिभवन्ति । तद्यथायुगपदेवकेवलेशरीरेज्वराभ्यागमनमभिवृद्धिर्वाभुक्तमात्रेपूर्वाह्णेपूर्वरात्रेवसन्तकालेवाविशेषेणगुरुगात्रत्वमनन्नाभिलाषः श्लेष्मप्रसेकोमुखस्यचमाधुर्य्यंहृल्लासोहृदयोपलेपःस्तिमिरत्वंछर्द्दिर्मृद्वग्नितानिद्रायाआधिक्यंस्तम्भःतन्द्राश्वासःकासःप्रतिश्यायः शैत्यंश्वैत्यश्चनयननखवदनमूत्रपुरीषत्वचामत्यर्थंशीतपिडका भृशमङ्गेभ्यउत्तिष्ठतिउष्णाभिप्रायतानिदानोक्तानामनुपचयोविपरीतोपचयश्चेतिश्लेष्मज्वरलिङ्गानिभवन्ति । विषमाशनादनशनादन्नस्यअपरिवर्त्ताद्दतुव्यापत्तेःअसात्म्यागन्धोपघ्राणाद्विषोपहतस्योदकस्यउपयोगाद्गरेभ्योगिरीणामुपश्लेषात्स्नेहस्वेदवमनविरेचनास्थापनानुवासनशिरोविरेचनानामयथावत्प्रयोगात्स्त्रीणाञ्चविषमप्रजननात्प्रजातानाञ्चमिथ्योपचाराद्यथोक्तानाञ्चहेतूनांमिश्रीभावाद्यथानिदानंद्वन्द्वानामन्यतमःसर्वेवात्रयोदोषायुगपत्प्रकोपमापद्यन्ते । तेप्रकुपितास्तयैवानुपूर्व्याज्वरमभिनिर्वर्त्तयन्तितत्रयथोक्तानांज्वरलिङ्गानां मिश्रीभावविशेषदर्शनाद्द्वान्द्विकमन्यतमंज्वरंसान्निपातिकंवाविद्यात् । अभिघाताभिषङ्गाभिचाराभिशापेभ्यआगन्तुर्य्यथापूर्वोज्वरोऽष्टमोभवति । सकञ्चित्कालमागन्तुःकेवलोभूत्वापश्चाद्दोषैरनुबध्यते । अभिघातजोवायुनादुष्टशोणिताधिष्ठानेनअभि-षङ्गजःपुनर्वातपित्ताभ्याम्अभिचाराभिशापजौतुसन्निपातेनउपनिबध्यते। सप्तविधाज्ज्वराद्विशिष्टलिङ्गोपक्रमसमुत्थितत्वाद्विशि

दोविदितव्यः । कर्मणामाचारणेन चोपक्रम्येतिअष्टविधाज्वरप्रकृतिरुक्ता । ज्वरस्त्वेकएवसन्तापलक्षणस्तमेवाभिप्रायविशेषाद्द्विविधमाचक्षतेनिजागन्तुविशेषाच्च तत्रनिजंद्विविधंत्रिविधंचतुर्विधंसप्तविधश्चाहुर्वातादिविकल्पात्तस्येमानिपूर्वरूपाणि । तद्यथामुखवैरस्यंगुरुगात्रत्वमनन्नाभिलाषश्चक्षुषोराकुलत्वमस्त्रागमनंनिद्राधिक्यमरतिर्जृम्भाविनामोविपथुःश्रमभ्रमप्रलापजागरणलोमहर्षशब्दगतिवातातपासहत्वमरोचकाविपाकौदौर्बल्यमङ्गमर्दःसदनमल्पप्राणतादीर्घसूत्रताआलस्यमुपचितस्यकर्मणोहानिःप्रतीपतास्वकार्य्येषुगुरूणांवाक्येषुअभ्यसूयाबालेषुप्रद्वेषःस्वधर्मेषुअचिन्तामाल्यानुलेपनभोजनक्लेशनंमधुरेषुभक्ष्येषुप्रद्वेषोऽम्ललवणकटुकप्रियताचेतिज्वरपूर्वरूपाणि । प्राक्सन्तापादपिचैनंसन्तापार्त्तमनुवन्धन्तीत्येतानिएकैकज्वरलिङ्गानिविस्तरसमासाभ्याम् । ज्वरस्तुखलुमहेश्वरकोपप्रभवःसर्वप्राणिनांप्राणहरोदेहेन्द्रियमनस्तापकरःप्रज्ञाबलवर्णहर्षोत्साहसादनार्त्तिश्रमक्लमसमोहाहारोपरोधसञ्जननोज्वरयतिशरीराणिइतिज्वरः । नान्येव्याधयःतथादारुणावहूपद्रवादुश्चिकित्स्यायथायमिति । सर्वरोगाधिपतिर्ज्वरःनानातिर्य्यग्योनिषुवहुविधैःशब्दैरभिधीयतेसर्वप्राणभृतश्चसज्वराएवजायन्तेसज्वराएवम्रियन्तेसमहामोहाःतेनाभिभूताःप्राग्दैहिकंदेहिनःकर्मकिञ्चित्स्मरान्तिसर्वप्राणिभ्यश्चज्वरएवप्राणानादत्ते।तत्रास्यपूर्वरूपदर्शनेज्वरादौवाहितंलघ्वशनमतर्पणंवाज्वरस्यामाशयसमुत्थत्वात् । ततःकषायपानाभ्यङ्गस्वेदप्रदेहपरिषेकानुलेपनवमनविरेचनास्थापनानुवासनोपशमननस्तःकर्मधूपधूमपानाञ्जनक्षीरभोजनविधानंयथास्वंयुक्तयाजीर्णज्वरेषुसर्वेष्वेवसर्पिषःपानंप्रशस्यते । यथास्वमौषधसिद्धस्यसर्पिर्हिस्नेहाद्वातंशमयतिसंस्कारात्कफंशैत्यात्पित्तमुष्माणंचतस्माज्जीर्णज्वरेषुतु

सर्वेष्वेवसर्पिर्हितमुदकमिवाग्निप्लुष्टेपुद्रव्येष्विति ॥ २ ॥

यहां तो ज्वरही विकारोंकी आदिमें कहा जाताहै, वह ज्वर शरीरके विकारोंमें प्रथम होनेसे आठ कारणोंसे मनुष्योंके उत्पन्न होता है वह ऐसे है कि वातसे पित्तसे कफसे वातपित्तोंसे, पित्तकफोंसे वातकफोंसे वातपित्तकफोंसे और आठवें आगंतु कारणसे, उस ज्वरके निदान पूर्वरूप लिंग उपचय विशेषोंका उपदेश करते हैं, रूक्ष लघु शीत व्यायाम वमन विरेचन स्थापन शिरोविरेचन अतियोग संधारण अनशन अभिघात व्यवाय उद्वेग शोक शोणित आतिसेचन जागरण विषम शरीरका न्यास, इनके अत्यंत सेवन करनेसे वायु कोपको प्राप्त होताहै, कुपित हुआ वह जब आमाशयमें प्रविष्ट होकर ऊष्माके संग मिला हुआ पहिला जो आहारका परिणाम धातुरस नामकाहै उसके अनुगमनको करके रसस्वेदके वहनेहारे जो स्रोत हैं उनको ढककर, पाकके स्थानसे वाहिर ऊष्माको निकासकर केवल शरीरमें प्राप्त होताहै तब ज्वरको पैदा करताहै उसके ये लिंग होते हैं वे ये हैं कि विषम आरंभ और विसर्ग ऊष्माका वैषम्य तीव्र तनुभावका अनवस्थान, जरणके अंतमें दिनके अंतमें घर्मके अंतमें ज्वरका आगमन वा वृद्धि होती है, और ज्वर विशेष कर परुष अरुण होताहै, और नख नेत्र मुख मूत्र पुरीष त्वचा इनका क्लिष्ट होना अनेक प्रकारकी चल अचल वेदना तिन २ अंगके जानु और केवल संधियोंका विश्लेष, उरुओंका साद, कटी पार्श्व पृष्ठ स्कंध वाहु अंस उर ये भग्न रुग्ण मृदित मथित चटित अवपीडित अव तुन्नके समान होतेहैं, हनुओंकी अप्रसिद्धि कर्णोंमें शब्द और शंखोंमें निरंतर तोद, मुखमें कषाय और विरसता, मुखतालु कंठ इनका शोष, पिपासा हृदयका ग्रह शुष्कछर्दि और कास, क्षवथु उद्गारका विनिग्रह, अन्नके रसका खेद प्रसेक अरोचक अविपाक विपाद विजृंभा विराम वेपथु श्रम भ्रम प्रलाप जागरण लोमहर्ष, दंतहर्ष ये होतेहैं, तैसेही ऊष्मामें अभिप्राय ( प्रीति ) निदानमें जो उक्तहैं उनकी हानि और विपरीतोंकी वृद्धि ये सब वात ज्वरके लिंगहैं, उष्ण अम्ल लवण क्षार कटुक अजीर्णभोजन इनके अत्यंत सेवनसे तैसेही अतितीक्ष्ण आतप अग्निमें संताप श्रम क्रोध विषमभोजन इनसे पित्त कोपको प्राप्त होताहै, वह जब प्रकुपित हुआ आमाशयसेही ऊष्माके संग संसर्गको प्राप्त होकर आहारका परिणाम रूपजो रस नामका प्रथम धातुहै उसका अन्वावेदन ( मेल ) करके और रस स्वेदवाहनी जो स्रोत हैं उनको ढककर और अपने द्रव रूपसे अग्निको हतकर पाक स्थानसे वाहिर ऊष्माको पीडित करताहुआ केवल शरीरमें जब प्राप्त

होताहै तब ज्वरको पैदा करता है उसके ये लिंग होते हैं वे ऐसे हैं कि एकवारही केवल शरीरमें ज्वरका आगमन वा वृद्धि होती है–भुक्तके विदाह कालमें मध्या ह्नमें अर्द्धरात्रमें वासर ( दिन ) के आ दिमें वा शरद्में विशेषकर होताहै. मुखमें कटुता घ्राण मुख कंठ ओष्ठ तालु इनका पकना. तृष्णा भ्रम मोह मूर्च्छा पित्त- छर्दन अतीसार अन्नमें द्वेष सदन स्वेद प्रलाप रक्तकोठोंकी उत्पत्ति, हरित और हारिद्र. नख नेत्र मुख मूत्र पुरीष त्वचाओंका होना. ऊष्माका तीव्रभाव अत्यंत दाह शीतमें अभिप्राय और निदानमें उक्तोंकी अवृद्धि और विपरी- तोंकी वृद्धि ये पित्तज्वरके लिंगहैं, स्निग्ध मधुर गुरु शीत पिच्छिल अम्ल लवण दिनमें स्वप्न हर्ष व्यायाम इनके अत्यं- त सेवनसे श्लेष्मा कोपको प्राप्त होताहै वह जब प्रकुपित हुआ आमाशयमें प्रविष्ट होकर ऊष्माके संग मिले हुये पहिले आहारके परिणाम रूप रसनामके धातुको अनुगमन करके और रस स्वेद के वाहक जो स्रोतहैं उनको ढककर अग्नि- को हतकर वा पाकके स्थानसे बाहिर उष्मा को पीडित करताहुआ केवल शरीरमें प्राप्त होता है तब ज्वरको पैदा करताहै उसके जो लिंग होतेहैं वे ये हैं कि एकवारही केवल शरीरमें ज्वरका आगमन वा वृद्धि होतीहै भोजन करतेही पूर्वाह्णमें वा वसंत कालमें विशेष कर होताहै, गुरु गात्रता अन्नकी अभिलाषाका अभाव, श्लेष्मका

प्रसेक मुखमें मधुरता हृल्लास, हृदयका उपलेप स्तिमितता छर्दि अ- ग्निमें कोमलता निद्राकी अधिकता स्तंभ तंद्रा श्वास कास प्रतिश्याय, शीतता और श्वेतता और नेत्र नख मुख मूत्र पुरीष त्वचा इनमें शीतता और शीत पिडका अंगोंमेंसे अत्यंत उठती हैं उष्णमें अभिप्रायता और निदानमें उक्तोंका अनुपचय ( हानि ) और विपरीतोंका उपचय ( वृद्धि ) ये कफज्वरके लिंग हैं, विषम भोजियोंको अनशनसे भुक्तके परिवर्तनसे ऋतुकी व्यापत्तिसे असात्म्य गंधके घ्राणसे. विषसे उपहत जलके उप- योगसे गरोंसे पर्वतोंके संबंधसे, स्नेह स्वेद वमन विरेचन आस्थापन अनुवासन शिरका विरेचन इनके अयथार्थ प्रयोगसे और स्त्रियोंको विषम प्रजननसे और प्रजा- तोंके ( प्रसूता ) मिथ्या उपचारसे और यथोक्त हेतुओंके मिश्रीभावसे विद्वानके अनुसार द्वंद्वोंमें कोई एक वा संपूर्ण तीनों दोष एकवार प्रकोपको प्राप्त होते हैं कुपित हुये वे उसी पूर्वोक्त क्रमसे ज्वरको पैदा करते हैं, उसमें यथोक्त ज्वरलिंगोंके मिश्रीभावकी विशेषतासे कोई द्वंद्वज, वा संनिपातज ज्वरको जानै, अभिघात अभिषंग अभिचार अभिशाप इनसे आगंतुज्वर आठवां पूर्वोक्त प्रकारसे होता है वह आगंतु कुछ कालतक केवल होकर दोषोंसे जाताहै, अभिघातज शोणितके अधिष्ठान वायुसे और अभिषंगज वातपित्तोंसे

अभिशापज और अभिचारज ये दोनों संन्निपातके संग मिल जाते हैं, सात प्रकारके ज्वरसे विशिष्ट जो लिंग उनके उपक्रमसे उत्थित होनेसे यह आगंतु विशिष्ट जानना, कर्मसे साधारणसे उपक्रमसे यह आठ प्रकारकी ज्वरकी प्रकृति कही, ज्वर तो संताप लक्षणका एकही है उसकोही अभिप्रायके विशेषसे और निज आगंतुके विशेषसे दो प्रकार का कहते है उनमें जिनको दो तीन चार सात प्रकारका वात आदिके विकल्पसे कहते हैं उसके ये पूर्वरूप होते-हैं वे ऐसे हैं कि मुखका वैरस्य गात्रमें गौरव अन्नकी अनिच्छा नेत्रोंमें व्याकुलता आंसुओंका आना अधिक निद्रा आति जृंभा विनाम कंप श्रम भ्रम प्रलाप जागरण लोमहर्ष, शब्द गीत वात आतप इनका सहना न सहना अरुचि अविपाक दुर्बलता अंगमर्द सदन प्राणोंमें अल्पता, दीर्घसूत्रता आलस्य उपचित भी कर्मकी हानि, अपने कार्योंमें प्रतीप वुद्धि गुरुओंके वाक्योंकी असूया बालकोंमें द्वेष अपने धर्मोंमें अचिंता माल्य अनुलेपन भोजन इनमें क्लेश, मधुर पदार्थोंमें द्वेष, अम्ल लवण कटु इनमें प्रीति, ये सब ज्वरके पूर्व रूप हैं संताप से पहिले भी इस मनुष्यको संतापसे आर्तको ये अनुबंधन करते हैं इससे ये एक २ ज्वरके लिंगहैं, विस्तार और संक्षेपसे उक्त ज्वर तो निश्चयसे महादेव के कोपसे उत्पन्न है, सब प्राणियोंके प्राणोंका हर्ता, देह इंद्रिय मन इनके तापका कर्ता, प्रज्ञा बल वर्ण, हर्ष उत्साह सादन आर्ति श्रम क्लम मोह आहार इनके उपरोधको पैदा करता है, जो शरीरोंको जरण करै वह ज्वर कहाताहै, अन्य व्याधि तैसी दारुण बहुत उपद्रवी चिकित्सामें कठिन नहीहैं जैसा यह ज्वर है, सब रोगोंका अधिपति, नाना-प्रकारकी तिरछी योनियोंमें अनेक प्रकारके शब्दोंसे कहा जाता है,संपूर्ण प्राणधारी ज्वर सहितही पैदा होतेहैं ज्वर सहितही मरतेहैं वह ज्वर महामोहहै तिससे तिरस्कृत हुये देहधारी पूर्वदेहके किंचित्भी कर्मका स्मरण नहीं करते, सब प्राणियोंको ज्वरही लेताहै, तिससे इसके पूर्व रूपके दर्शन होनेपर वा ज्वरकी आदिमें लघु भोजनका अतृप्ति, को करै क्योंकि-ज्वर आमाशयमें उत्पन्नहै, फिर कषायका पान अभ्यंग स्वेद प्रदेह परिषेक अनुलोमन विरेचन आस्थापन अनुवासन उपशमन नस्तःकर्म ( सूंघना ) धूप धूमका पान अंजन दूधका भोजन इनको करै, यथा योग्य युक्तिसेसभी जीर्णज्वरोंमें उस घीका पीना श्रेष्ठहै जो यथा योग्य औषधोंसे सिद्ध हो, क्योंकि घी स्नेहसे वातको शांत करताहै संस्कारसे कफको शीतलतासे पित्तको और ऊष्माको शांत करताहै, तिससे संपूर्ण जीर्णज्वरोंमें घी ऐसा हित उत्तम है जैसे अग्निसे दग्ध द्रव्योंमें जल होताहै ॥ २ ॥

तत्र श्लोकाः ।

यथाप्रज्वलितंवेश्मपरिपिञ्चन्ति वारिणा । नराःशान्तिमभिप्रेत्य तथाजीर्णज्वरेघृतम् ॥ ३ ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि जैसे मनुष्य शांन्तिके लिये प्रज्वलित गृहको जलसे सींचतेहैं तैसा जीर्णज्वरोंमें घृत होताहै ३

स्नेहाद्वातंशमयतिशैत्यात्पित्तंनि यच्छति । घृतंतुल्यगुणंदोषंसं स्कारात्तुजयेत्कफम् ॥४॥

स्नेहसे वातको शांत करताहै, शीत होनेसे पित्तको दूर करताहै, तुल्यहैं गुण जिसमें ऐसे दोषोंको घी शांत करताहै ४

नान्यःस्नेहस्तथाकश्चित्संस्कारम नुवर्त्तते । यथासर्पिरतःसर्पिःसर्व स्नेहोत्तरंपरम् ॥ ५ ॥

और संस्कारसे तो कफको जीतताहै, अन्य स्नेह कोईभी तैसा संस्कारका अनुवर्तन नहीं करता जैसा घी करताहै इससे घी सब स्नेहोंमें परम अधिकहै ५

गद्योक्तोयःपुनःश्लोकैरर्थःसमनु गीयते । तद्व्यक्तिव्यवसायार्थं द्विरुक्तःसनगर्ह्यते ॥ ६ ॥

गद्यमें कहा जो अर्थ है वही अर्थ फिर श्लोकोंसे कहा जाताहै उसकी व्यक्तिके निश्चयार्थ द्विरुक्त भी वह निंदायोग्य नहीं होता ॥ ६ ॥

त्रिविधंनामपर्य्यायैर्हेतुंपञ्चविधान् गदान् । गदलक्षणपर्य्यायान् व्याधेःपञ्चविधंग्रहम् ॥ ७ ॥

पर्यायोंसे तीन प्रकारका हेतु-पांचप्रकारके-गदके लक्षणके पर्यायोंसे गद-व्याधिका पांच प्रकारका गृहहै ॥ ७ ॥

ज्वरमष्टविधंतस्यप्रकृष्टासन्नका रणम् । पूर्वरूपञ्चरूपञ्चसंग्रहेभे षजस्यच ॥ ८ ॥

ज्वर आठ प्रकारका और उत्तम आसन्न कारण, पूर्वरूप-और रूप इनको भेषजके संग्रहमें ॥ ८ ॥

व्याख्यातवान्ज्वरस्याग्रेनिदाने विगतज्वरः । भगवानग्निवेशाय प्रणतायपुनर्वसुः ॥ ९ ॥

इतिचरकप्रतिसंस्कृतेतन्त्रेज्वरनिदानो नामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

---

प्रथम ज्वरके निदानमें-संताप रहित पुनर्वसु महर्षि भगवान्ने प्रणत ( नम्र ) अग्निवेशके प्राति वर्णन किया ॥ ९ ॥

इति ज्वरनिदानं समाप्तम् अध्याय ॥ १ ॥

---

## द्वितीयोऽध्यायः ।

### रक्तपित्तनिदानम् ।

अथातोरक्तपित्तनिदानं व्याख्यास्यामः ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर रक्त पित्तके निदानका

व्याख्यान करते हैं यह भगवान् आत्रेय कहते हैं कि ।

पित्तंयथाभूतंलोहितपित्तमितिसंज्ञांलभतेतत्तथानुव्याख्यास्यामः । यदायस्तुजन्तुर्यवकोद्दालकोरकदूषकप्रायाणिअन्नानिनित्यंभुङ्क्तेभृशोष्णतीक्ष्णमपिचान्यदन्नजातंनिष्पावमाषकुलत्थक्षारसूपोपहितंदधिमण्डोदश्वित्कटुम्लकाञ्जिकोपहितंवाराहमाहिषाविकमत्स्यगव्यपिशितंपिण्याकंपिण्डालुकशाकोपहितंमूलकसर्षपलशुनकरञ्जशिग्रुकखडयूषभूस्तृणसुमुखसुरसकुठेरगण्डीरकालमालकपर्णासक्षवकफणिज्जकोपदंशंसुरासौवीरतुषोदकमैरेयमेचकमधूलककुवलबदराम्लप्रायान्नपानंपिष्टान्नोत्तरभूयिष्ठमुष्णाभितप्तोऽतिमात्रमतिवेलंवापयसासमश्नातिरोहिणीकालकपोतमांसंवासर्षपतैलक्षारसिद्धंकुलत्थमाषपिण्याकजाम्बलकुचपक्वैःशौक्तिकैर्वासहक्षीरमाममतिमात्रमथवापिबत्युष्णाभितप्तस्तस्यैवमाचरतःपित्तंप्रकोपमापद्यते। लोहितञ्चस्वप्रमाणमतिवर्त्तते ॥ १ ॥

यथाभूतभी पित्त, लोहित पित्त संज्ञा को प्राप्त होताहै—उसका उसी प्रकारसे वर्णन करते हैं-जब जो प्राणी ( जंतु ) यवक उद्दाल कोरक दूषक प्रायः अन्नोंको खाता है और अत्यंत उष्ण तीक्ष्णभी अन्य अन्नके समूहको निष्पाव ( सेम ) माष कुलथी क्षारसूप इनसे युक्तको, दधि मंड मट्ठा कटु अम्ल भिन्नकांजिक इनसे सेचन सहित वराह महिष भेड मत्स्य गौ इनके मांसको पिंडालकके शाकसे युक्त पिण्याकको मूली सरसों लशुन करंज सोहंजना शिग्रु खडयूष भूस्तृण आदिको, सुरस कठेर कंडीर कालक पर्णास क्षवक फणिज्जक उपदंशको सुरा सौवीर तुषोदक मैरेय मेचक मधूलक कुवल बदर अम्ल, इन प्रायः अनुपानोंको, पिष्टान्नके अनंतर अधिक तृष्णासे अत्यंत व्याकुल हुआ और अत्यंत वा अनेकवार दूधके संग जो भोजन करै, रोहिण काल कपोत इनके मांसको सरसोंके तेल क्षारमें बनाकर, कुलथी माष पिण्याक जामुन लिकुच इनमें पके शौक्तिकोंके संग कच्चे दूधको अधिकवार वा अत्यंत उष्णसे तप्त होकर जो पीवै, इसप्रकार आचरण करतेहुये उस मनुष्यका पित्त कोपको प्राप्त हो जाताहै और अपने प्रमाणसे अधिक लोहित हो जाताहै ॥ १ ॥

तस्मिन्प्रमाणातिप्रवृत्तेपित्तंप्रकुपितंशरीरमनुसर्पद्यदैवयकृत्प्लीहप्रभावाणांलोहितवहानांस्रोतसां

लोहितानिस्यन्दगुरूणिमुखान्या मायप्रतिपद्यतेतद्वलोहितंदूषय ति ॥ २ ॥

जब वह प्रमाणको लंघ जाताहै तब कुपित हुआ पित्त शरीरमें फैलता हुआ जिस यकृत, प्लीहमें; उत्पन्न लोहित वाह स्रोतोंके लोहितके अभिष्यंदसे गुरु ( भारी ) हुये मुखोंपर जाकर प्राप्त होताहै उसकेही लोहितको दूषित करताहै॥२॥

संसर्गान्तर्लोहितप्रदूषणाल्लोहितग न्धवर्णानुविधानाच्चपित्तंलोहित मित्याचक्षते ॥ ३ ॥

संसर्गसे भीतरके लोहितको दूषित करनेसे और लोहितके समान गंध वर्णके करनेसे पित्तकोभी लोहित कहतेहैं॥३॥

तस्येमानिपूर्वरूपाणि । तद्यथा । अनन्नाभिलाषोभुक्तस्यविदाहः शुक्ताम्लरसगन्धस्योद्गारश्छर्देःअ भीक्ष्णागमनंछर्दितस्यबीभत्सता स्वरभेदोगात्राणांसदनंपरिदाहश्च मुखाद्धूमागमइवलोहलोहितम त्स्यामगन्धित्वमपिचास्यस्यरक्त हरितहारिद्रवत्वमङ्गावयवशकृ न्मूत्र-स्वेदलालाशिंघानकास्यक र्णमल-पिडकानामङ्गसंवेदनालो हितनीलपीतश्यावानामर्चिष्मता

श्चरूपाणांस्वप्नदर्शनमभीक्ष्णमि तिलोहितपित्तपूर्वरूपाणि ॥ ४ ॥

उसके जो पूर्वरूपहैं वे ये हैं कि,अन्नकी अनिच्छा, भुक्तका विदाह, शुक्त अम्लर सगंधकी अत्यंत छर्दीका वारंवार आना, छर्द करके डरना, स्वरभेद, गात्रोंका सदन, और दाह मुखसे धूमतुल्यका आना, लोह लोहितमत्स्य इनके समान आमगंधि और इसके रक्त हरित हरिद्राके समान, अंगके अवयव मल मूत्र स्वेद लाला शिंघानक मुख कर्णके मल, पिड कोलिका पिडका हो जातेहैं अंगमें संवेदना ( पीडा ) होतीहै; लोहित नील पीत श्यावरूपोंका और प्रकाशमान रूपोंका वारंवार स्वप्नमें दर्शन, ये लोहित पित्तके पूर्वरूपहैं ॥ ४ ॥

उपद्रवास्तुखलुदौर्बल्यारोचका विपाकश्वासकासज्वरातीसारशो फशोषपाण्डुरोगस्वरभेदाः ॥ ५ ॥

और उपद्रव तो ये निश्चितहैं कि दुर्बलता अरोचक अविपाक श्वास कास ज्वर अतीसार शोफ शोष पांडुरोग स्वर-भेद ये होतेहैं ॥ ५ ॥

मार्गौपुनरस्यद्वौऊर्द्ध्वञ्चाधश्चतद्ब हुश्लेष्मणिशरीरेश्लेष्मसंसर्गादूर्द्ध्वं प्रपद्यमानंकर्णनासिकानेत्रास्येभ्यः प्रच्यवते । बहुवातेतुशरीरेवात संसर्गादधःप्रपद्यमानंमूत्रपुरीषमा

गाभ्यांप्रच्यवते । बहुवातश्लेष्म णितुशरीरेश्लेष्मवातसंसर्गाद्वाव पिमार्गौप्रपद्यते । तौमार्गौप्रपद्य मानंसर्वेभ्यएवयथोक्तेभ्यःखेभ्यः प्रच्यवतेशरीरस्य ॥ ६ ॥

मार्ग इसके दो हैं ऊपर और नीचे, तिसी प्रकार अधिक श्लेष्मी जो हैं उनके श्लेष्माके संसर्गसे ऊपरको प्राप्त हुआ कफ कर्ण नासिका नेत्र मुख इनमेंसे गिरताहै, अधिक वातसे वह कफ शरीरमें श्लेष्मावातके संसर्गसे नीचे प्राप्त हुआ मूत्र और मलके मार्गमेंसे गिरताहै वह वातके श्लेष्ममें तो शरीरमें श्लेष्म वातके संसर्गसे दोनोंभी मार्गोंको प्राप्त हो जाता है उन दोनों मार्गोंमें प्राप्त हुआ संपूर्णभी पूर्वोक्त छिद्रोंसे निकसता है ॥ ६ ॥

तत्रयदूर्द्ध्वंभागंतत्साध्यंविरेचनोपक्रमणीयत्वाद्बह्वौषधत्वाच्च ७

उसमें शरीरका जो ऊर्द्ध भाग है वह साध्य है विरेचनसे उपक्रमयोग्य होनेसे और उसकी बहुत औषध हैं ७॥

यदधोभागंतद्याप्यंवमनोपक्रमणीयत्वात्अल्पौषधत्वाच्च ॥ ८ ॥

जो कफ अधोभागमें गिरता है वह याप्य है क्योंकि उसका वमन उपक्रमहै और अल्प औषधहैं ॥ ८ ॥

यदुभयभागंतदसाध्यंवमनविरेचनायोगित्वादनौषधत्वाच्च ॥९॥

जो दोनों भागमें गिरताहै वह असाध्य है, क्योंकि वमन और विरेचनका अयोगीहै और उसकी कोई औषध नहींहै ९॥

रक्तपित्तप्रकोपस्तुखलुपुरादक्षयज्ञध्वंसेरुद्रकोपामर्षाग्निनाप्राणिनांपरिगतशरीरप्राणानामनुज्वरमभवत् ॥ १० ॥

रक्तपित्तका प्रकोप तो निश्चय पहिले दक्षकी यज्ञके ध्वंसमें रुद्रके कोप और अमर्षके अग्निसे प्राणियोंके शरीरगत प्राण होगये थे उनमें ज्वरके पीछे उत्पन्न हुआथा ॥ १० ॥

तस्याशुकारिणोदावाग्नेरिवापतितस्यात्ययिकस्याशुप्रशान्तौयतितव्यंमात्रांदेशंकालञ्चाभिसमीक्ष्य सन्तर्पणेनापतर्पणेनवामृदुमधुरशिशिरतिक्तकषायैरभ्यवहार्य्यैः प्रदेहपरिषेकावगाहसंस्पर्शनैर्वमनाद्यैर्वातत्रावहितेनेति ॥ ११ ॥

उस शीघ्रकारी, दावाग्निके समान, आगत, प्राणघातक, को शांतिमें शीघ्रयत्न करना चाहिये, और मात्रा देश काल इनको देखकर असंतर्पणसे वा अपतर्पणसे मृदु मधुर शिशिर तिक्त कषाय इनसे भोजनयोग्य प्रदेह परिषेक अवगाह संस्पर्शन इनसे वा वमन आदिसे सावधान होकर यत्न करै ११॥

तत्र श्लोकाः ।

साध्यंलोहितपित्तंतद्यदूर्ध्वंप्रतिप
द्यते । विरेचनस्ययोगित्वाद्बहु
त्वाद्भेषजस्यच ॥ १२ ॥

उसमें ये श्लोकहैं, कि, वह लोहित पित्त साध्य है जो ऊपरको जाता है और वह विरेचनके योग्य है और उसकी औषध बहुतहैं ॥ १२ ॥

वमनंनहिपित्तस्यहरणेश्रेष्ठमुच्य
ते । यश्चतत्रानुगोवायुस्तच्छान्तौ
चावरंमतम् ॥ १३ ॥

पित्तके हरनेमें वमन श्रेष्ठ नहीं कहा है, और जो उसमें वायुका अन्वय है उसकी शांतिमें भी अवर ( न्यून ) मानाहै ॥ १३ ॥

स्याच्चयोगावहंतत्रकषायंतिक्तका
नि च । तस्माद्याप्यंसमाख्यातं
यद्रक्तमनुलोमगम् ॥ १४ ॥

और उसमें योगकारी कषाय तिक्त औषधहैं, तिससे वह याप्य कहा है जो रक्त अनुलोम गामीहै ॥ १४ ॥

रक्तन्तुयदधोभागंतद्याप्यमिति
निश्चयः । वमनस्याल्पयोगित्वा
दल्पत्वाद्भेषजस्यच ॥ १५ ॥

जो रक्त अधोभागगामी है वह याप्य है यह निश्चयहै क्योंकि वह वमन का अल्पयोगी है और उसकी औषध अल्प हैं ॥ १५ ॥

रक्तपित्तन्तुयन्मार्गौद्वावपिप्रतिप
द्यते । असाध्यमपितज्ज्ञेयंपूर्वो
क्तादपिकारणात् ॥ १६ ॥

और जो रक्तपित्त दोनों मार्गोंको प्राप्त होताहै वह पूर्वोक्त भी कारणसे असाध्य जानना ॥ १६ ॥

नहिसंशोधनंकिञ्चिदस्त्यस्यप्रति
मार्गगम् । प्रतिमार्गञ्चहरणंरक्त
पित्तेविधीयते । एवमेवोपशमनं
सर्वशोनास्यविद्यते ॥ १७॥

प्रतिमार्गमें गामी इसका कोई संशोधन नहीं है रक्तपित्तमें प्रति मार्ग हरण कहा है इसी प्रकार इसकी सर्वथा शांति नहीं है, ॥ १७ ॥

संसृष्टेषुचदोषेषुसर्वजिच्छमनंमत
म् ॥ १८ ॥

और संसृष्ट ( मिले ) दोषोंमें सर्व जित् शमन कहा है ॥ १८ ॥

इत्युक्तंत्रिविधोदर्कंरक्तंमार्गविशे
षतः ॥ १९ ॥

यह तीन प्रकारका उदर्कपित्त मार्गके विशेषोंसे कहा है ॥ १९ ॥

एभ्यस्तुखलुहेतुभ्यःकिञ्चित्सा
ध्यंनसिध्यति । प्रेष्योपकरणाभा
वाद्दौरात्म्याद्वैद्यदोषतः । अक
र्म्मतश्चसाध्यत्वंकश्चिद्रोगोऽतिव
र्त्तते । २० ॥

इन कारणोंसे तो किंचित् साध्यभी सिद्ध नहीं होता कि सेवक और उपकरणका अभाव दुरात्मता वैद्यका दोष-अकर्मसे भी कोई रोग साध्यताका अवलंबन करताहै ॥ २० ॥

तत्रासाध्यत्वमेकंस्यात्साध्यया प्यपरिक्रमात् । रक्तपित्तस्यवि ज्ञानमिदंतस्योपदेक्ष्यते ॥ २१ ॥

उसमें साध्य एक होता है साध्य और याप्यके परिक्रमसे यह रक्त पित्तका निदान उपदेश करतेहैं ॥ २१ ॥

यत्कृष्णमथवानीलंयद्वाशक्रधनु ष्प्रभम् । रक्तपित्तमसाध्यंतद्वा ससोरञ्जनञ्चयत् ॥ २२ ॥

कि जो रक्त कृष्ण हो नील हो वा शक्रके धनुषकी कांतिकाहो और जो वस्त्रोंका रंजन हो ॥ २२ ॥

भृशंपूत्यतिमात्रञ्चसर्वोपद्रववच्च यत् । बलमांसक्षयेयच्चतच्चरक्त मसिद्धिमत् ॥ २३ ॥

वह असाध्य है, जो अत्यंत अधिक हो वा दुर्गंधि वा अतिमात्र हो और जो सब उपद्रवोंसे युक्त हो जो बल और मांसका नाशक हो वह भी रक्त असाध्य है ॥ २३ ॥

येनचोपहतोरक्तंरक्तपित्तेनमान वः । पश्येद्दृश्यंवियच्चैवतच्चासा ध्यमसंशयम् ॥ २४ ॥

जिस रक्तपित्तसे उपहत मनुष्य दृश्य पदार्थको वा आकाशको रक्त देखै वह असाध्यहै इसमें संशय नहीं है२४॥

तत्रासाध्यंपरित्याज्यंयाप्यंयत्नेन यापयेत् । साध्यञ्चावहितःसि द्धैर्भेषजैःसाधयेद्भिषक् ॥ २५ ॥

उनमें असाध्य त्यागने योग्य हैं याप्यको यत्नसे दूर करावे और साध्यको वद्य सावधान होकर सिद्ध औषधियोंसे साधन करै, इति ॥ २५ ॥

तत्रश्लोकौ ।

कारणंनामनिर्वृत्तिंपूर्वरूपाण्युपद्र वान् । मार्गौदोषानुबन्धञ्चसाध्य त्वंनचहेतुमत् ॥ २६ ॥

उसमें ये दो श्लोकहैं कि कारण और उत्पत्ति पूर्वरूप उपद्रव दो मार्ग और दोषोंका अनुबंध साध्य और हेतुसे जो नहो ॥ २६ ॥

निदानेरक्तपित्तस्यव्याजहारपुन र्वसुः । वीतमोहरजोदोषलोभमा नमदस्पृहः ॥ २७ ॥

इति अग्निवेशकृततन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृतेरक्तपित्तनिदानंनामद्वितीयोऽध्यायः ।

इन सबका रक्तपित्तके निदानमें मोह, रजका दोष लोभ, मान,मद, स्पृहा इनसे रहित पुनर्वसुने वर्णन कराहै२७॥

इति रक्त पित्त निदानं समाप्तम् २

## तृतीयोऽध्यायः ।

अथातो गुल्मनिदानं व्याख्यास्यामः ।

इति ह स्माह भगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर गुल्मनिदानका वर्णन करते हैं यह भगवान् आत्रेय कहने भये—

इहखलुपञ्चगुल्माभवन्ति । तद्यथा—वातगुल्मःपित्तगुल्मःश्लेष्मगुल्मोनिचयगुल्मःशोणितगुल्म इति ॥ १ ॥

इहां निश्चयसे पांचगुल्म होते हैं वे ऐसे हैं कि वातगुल्म पित्तगुल्म श्लेष्मगुल्म निचयगुल्म शोणितगुल्म ॥ १ ॥

एवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाचकथमिहभगवन् ! पञ्चानां गुल्मानांविशेषमभिजानीमहे । न ह्यविशेषविद्रोगाणांमौषधविदपि भिषक्प्रशमनसमर्थइति ॥ २ ॥

इस प्रकार कहते हुये भगवान् आत्रेयके प्रति अग्निवेश बोले, कि हे भगवन् यहां हम पांचगुल्मोंके प्रत्येक विशेषको कैसे जानें रोगोंके संबंध विशेषका अज्ञानी औषधोंका ज्ञाताभी वैद्य रोगोंके प्रशमनमें असमर्थ होता है ॥ २ ॥

तमुवाचभगवानात्रेयः । समुत्थानपूर्वरूपलिङ्गवेदनोपशयविशेषेभ्योविशेषविज्ञानंगुल्मानांभवत्यन्येषाञ्चरोगाणामग्निवेश ! तत्तुखलुगुल्मेषुउच्यमानंनिबोध ३ ॥

उस अग्निवेशके प्रति भगवान् आत्रेय बोले कि समुत्थान पूर्वरूप लिंग वेदना उपशय विशेषोंसे गुल्मोंका और अन्य रोगोंका हे अग्निवेश विशेषविज्ञान होताहै तिससे गुल्मोंमें तू मानको सुन ॥ ३ ॥

यदापुरुषोवातलोविशेषेणज्वरवमनविरेचनातीसाराणामन्यतमेन कर्शनेनकर्शितोवातलमाहारमाहरतिशीतंवाविशेषेणातिमात्रस्नेहपूर्वं वा वमनविरेचनेपिबत्यनुदीर्णान् वातमूत्रपुरीषवेगान् निरुणद्धिअत्यशितोवापिबतिनवोदकमतिमात्रमतिमात्रसंक्षोभिणावा यानेनयातिअतिव्यवायव्यायाममद्यरुचिर्वाभिघातमिच्छतिवा विषमाशनशयनस्थानचंक्रमणसेवीवाभवतिअन्यद्वाकिञ्चिदेवंविधंवाअतिमात्रंव्यायामजातंवा आरभतेतस्यापचाराद्वातःप्रकोपमापद्यते ॥ ४ ॥

जो वो वातल पुरुष विशेषतासे, ज्वर, वमन विरेचन अतीसार इनमेंसे किसीसे कर्शनसे कृशमनुष्य वातल

आहारको वा अतिशीत भोजनको विशेषकर वा अधिक खाताहै और पहिले स्नेहके विना खाताहै वमन विरेचन करताहै और अल्प छर्दिको करता है और बढेहुये वात मूत्र पुरीषके वेगको रोकताहै और वा अति भोजन करके जलको पीताहै, वा नवीन जलको अधिक पीता है और अत्यंत क्षोभके कर्ता यानमें चलताहै, अधिक व्यवाय व्यायाम मद्यमें रुचि रखता हो अभिघातको चाहता हो वा विषम आसन शयन स्थान चंक्रमण इनका सेवन करताहो वा अन्य किंचित् इसी प्रकारके विष अत्यंतव्यायाम आदिका आरंभ करै उसके अपचारसे वायु कोपको प्राप्त हो जाताहै ॥ ४ ॥

सप्रकुपितोमहास्रोतोऽनुप्रविश्य रौक्ष्यात्कठिनीकृत्याप्लुत्यपिण्डितोऽवस्थानंकरोति । हृदिवस्तौपार्श्वयोर्नाभ्यांवाशूलमुपजनयति। सवातजन्याननेकविधान्वेदनाविशेषान्जनयतिग्रन्थींश्चानेकविधान् । पिण्डितश्चावतिष्ठतेस पिण्डितत्वाद्गुल्मइत्युपचर्य्यते ५

प्रकुपित हुआ वह बडे २ स्रोतोंमें प्रविष्ट होकर और रूक्षतासे कठिनकर आप्लुवन करके पिंड होकर टिक जाता है वह हृदय बस्ति पार्श्व नाभि इनमें शूलको पैदा करताहै और वातसे उत्पन्न अनेक प्रकारकी पीड़ाको करताहै और अनेक प्रकारकी ग्रंथियोंको करताहै और पिंड हुआ टिक जाताहै उसको पिंड होनेसे गुल्म इस नामसे बोलतेहैं ॥५ ॥

समुहुरादध्मातिमुहुरल्पत्वमापद्यते अनियतवेदनाचलत्वाद्वायोःपिपीलिकासंप्रकीर्णइवतोदस्फुरणायामसङ्कोचहर्षप्रलयोदयबहुलस्तदातुरश्चसूच्येवशंकुनेवचातिविद्धमात्मानंमन्यतेऽपिचदिवसान्ते ज्वर्य्यतेशुष्यतिचास्यास्यमुच्छ्वासश्चोपरुध्यतेहृष्यन्तिरोमाणिवेदनायाःप्रादुर्भावेप्लीहाटोपान्त्रकूजविपाकोदावर्त्ताङ्गमर्दमन्याशिरःशंखशूलब्रध्नरोगाश्चैनमुपद्रवन्ति कृष्णारुणपरुषत्वङ्नखनयनवदनमूत्रपुरीषश्चभवतिनिदानोक्तानिचास्यनोपशेरतेविपरीतानिचोपशेरतइतिवातगुल्मः ॥ ६ ॥

वह वारंवार बढताहै वारंवार सूक्ष्म, होजाताहै वेदनाका आनियम होनेसे वायुके चंचल होनेसे पिपीलिका (चींटी) ओंसे संकीर्णके समान तोद स्फुरण आयाम संकोच हर्ष प्रलय उदय ये अधिक होतेहैं उस समय आतुर सूचीके और शंकुके समानसे विंधा हुआ अपने देहको मानताहै और दिनके अंतमें

ज्वग्ति होजाताहै इसका मुख सूख जाता है और ऊर्द्ध श्वास रुक जाताहै रोमोंमें हर्ष वेदनाके होनेसे प्लीहा, आटोप, अंत्र-कूट, अविपाक, उदावर्त्त, अंगमर्द मन्या, शिर और शंखोंमें शूल व्रध्नरोग येभी सब रोग इसमें उपद्रव करते ( आते ) हैं, कृष्ण, अरुण, परुष, त्वचा और नख, नेत्र मुख, मूत्र, पुरीष, होजातेहैं और निदानमें उक्त लिंग, इसमें नहीं होते और विपरीत होजातेहैं इति वात, गुल्मः ॥ ६ ॥

तैरेवतुकर्षणैःकर्षितस्याम्ललवणकटुकक्षारोष्णतीक्ष्णशुष्कव्यापन्नमद्यहरितकफलाम्लानांविदाहिनाश्चशाकमांसानामुपयोगादजीर्णाध्यशनाद्रौक्ष्यानुगतेचामाशयेवमनविरेचनमतिवेलसन्धारणंवातातपौचातिसेवमानस्यपित्तंसहमारुतेनप्रकोपमापद्यते॥ ७ ॥

उन्ही कर्षणोंसे कर्षित मनुष्यके अम्ल लवण कटु क्षार उष्ण तीक्ष्ण शुष्क व्यापन्न मद्य हरेफल और अम्ल जो विदाहीहैं उन शाक और मांसोंके उपयोगसे अजीर्ण अध्यशन रूक्षता इनके अनुयायी आमाशयके होनेपर अनेक वार वमन विरेचन अतिवेग संधारण और वात आतप इनके अत्यंत सेवकके मारुत सहित पित्त कोपको प्राप्त होताहै ॥ ७ ॥

तत्प्रकुपितंमारुतआमाशयैकदेशेसंवर्त्यतानेववेदनाप्रकारानुपजनयतियेउक्तावातगुल्मेपित्तंतेनाविदहतिकुक्षौहृद्युरसिकण्ठेवासविदह्यमानःसधूममिवोद्गारमुद्गिरत्यम्लान्वितंगुल्मावकाशश्चास्यदह्यतेदूयतेधूप्यतेउष्मायतेस्विद्यतिक्लिद्यतिमृदुशिथिलइवचास्पर्शासहोऽल्परोमाश्चोभवतिज्वरभ्रमदवथुपिपासागलवदनतालुशोषप्रमोहविड्भेदाश्चभवन्ति । हरितहारिद्रत्वङ्नखनयनवदनमूत्रपुरीषश्चभवतिनिदानोक्तानिचास्यनोपशेरतेविपरीतानिचास्यचोपशेरतइतिपित्तगुल्मः ॥ ८ ॥

उससे कुपित मारुत आमाशयके एक देशमें संवर्त ( इकट्ठा ) कर के उन्हीं वेदनाओंके प्रकारोंको पैदा करताहै जो वातगुल्ममें कहीहैं पित्त तो इसको कुक्षि हृदय छाती वा कंठमें दग्ध करताहै दग्ध हुआ वह धूमके समान उद्गारोंको उगलताहै और अम्लसे युक्त इसके गुल्मका अवकाश, दग्ध कंपित ऊपित स्वेदयुक्त क्लेदित होताहै मृदु और शिथिलके समान स्पर्शको न सहै और अल्परोमवान् हो जाताहै और ज्वर भ्रम दवथु ( दुःख ) पिपासा गल मुखका शोषण, प्रमोह विट्का भेदन ये सब होतेहैं, हरे और हलदीसे, त्वचा नख

नेत्र मुख मूत्र और पुरीष होजातेहैं और निदानमें उक्त लिंग इसमें नहीं होते और विपरीत होतेहैं इति पित्तगुल्मः ॥८॥

तैरेवतुकर्षणैःकर्षितस्यात्यशनात् स्निग्धगुरुमधुरशीताशनातिपिष्टेक्षुक्षीरमाषतिलगुडविकृति-सेवनमद्यपानाद्धरितकातिप्रणनयादानूपौदकग्राम्यमांसातिभक्षणात्सन्धारणादतिसुहितस्यचातिप्रगाढमुदकपानात्संक्षोभणाद्वाशरीरस्यश्लेष्मासहमारुतेनप्रकोपमापद्यते ॥ ९ ॥

उन्ही कर्षणोंसे कृश मनुष्यके अत्यंत भोजनसे, स्निग्ध गुरु मधुर शीत भोजनसे, पिष्ट इक्षुके विकार दूध उड़दके विकार इनके सेवनसे मादक अतिक्रांत (पुराने) मद्यपान इनसे हरित पदार्थोंमें अत्यंत प्रीतिसे अनूपजलका ग्राम ( समूहसे ) और मांसके अति भक्षणसे संधारणसे अत्यंत भली प्रकार तृप्तिके होनेसे अत्यंत गाढ जलके पानसे संक्षोभसे शरीरका श्लेष्मा,मारुतकेसंगकोपको प्राप्त होजाताहै ॥ ९ ॥

तंप्रकुपितंमारुतआमाशयैकदेशेसंवर्त्यतानेववेदनाप्रकारानुपजनयतियउक्तावातगुल्मे । श्लेष्मात्वस्यशीतज्वरारोचकाविपाकाङ्गमर्दहर्षहृद्रोगछर्दिनिद्रालस्यस्तैमित्यगौरवशिरोऽभितापानुपजनयति ॥ १० ॥

अपिच—

प्रकुपित हुए इस कफको मारुतके एक देशमें इकट्ठा करके उन्ही वेदनाके प्रकारोंको पैदा करता है जो वात गुल्ममें कहेहैं और इसका कफ शीतज्वर अरोचक अविपाक अंगमर्द हर्ष हृद्रोग छर्दि निद्रा आलस्य स्तैमित्य गौरव शिरका अभिताप इनको पैदा करताहै ॥ १० ॥

गुल्मस्यस्थैर्य्यगौरवकाठिन्यावगाढसुप्तताःतथाकासश्वासप्रतिश्यायान्राजयक्ष्माणञ्चातिप्रवृद्धःश्वैत्यंत्वङ्नखनयनवदनमूत्रपुरीषेषुउपजनयति । निदानोक्तानिचास्यनोपशेरतेतद्विपरीतानिचोपशेरतइतिश्लेष्मगुल्मः । त्रिदोषहेतुलिङ्गसन्निपातात्तुसान्निपातिकंगुल्ममुपदिशन्तिकुशलाः । सप्रतिषिद्धोपक्रमत्वादसाध्योनिचयगुल्मः ॥ ११ ॥

और गुल्म, स्थिरता गौरव कठिनता और अधिक सुप्तताको तिसीप्रकार कास, श्वास, प्रतिश्यायोंको राजयक्ष्माको और अत्यंत बढाहुआ श्वेतताको त्वचा, नख, नेत्र, मुख, मूत्र पुरीषोंमें पैदा

करताहै और निदानमें उक्त इसमें नहीं होते और उससे विपरीत होतेहैं इति श्लेष्म गुल्मः त्रिदोषके हेतु लिंगोंके संयोगसे तो सन्निपातके गुल्मको कुशल वैद्य कहतेहैं. वह निषिद्ध उपक्रमसे साध्य; निचयगुल्मः होताहै ॥ ११ ॥

शोणितगुल्मस्तुखलुस्त्रियाएवभवतिनपुरुषस्य । गर्भकोष्ठार्त्तवागमनवैशेष्यात् ॥ १२ ॥

और गर्भके कोष्ठमें आर्तव (रज) रुधिर आगमनकी विशेषतासे शोणितगुल्म तो स्त्रीके ही होताहै और पुरुषके नहीं ॥ १२ ॥

पारतन्त्र्यादवैशारद्यात्सततमुपचारानुरोधाद्वेगानुदीर्णानुपरुन्धन्त्याआमगर्भेवापिअचिरात्पतितेतथाप्याचिरप्रजातायाऋतौवावातप्रकोपनान्यासेवमानायावातप्रकोपमापद्यते।।सप्रकुपितोयोन्यामुखमनुप्रविश्यार्त्तवमुपरुणद्धिमासिमासितदार्त्तवमुपरुध्यमानंकुक्षिमभिवर्द्धयति ।।१३॥१४॥

परतंत्र अविशारदता ( कुचैलता ) से निरंतर अपचारसे अनुरोधसे बढे हुए वेगोंका उपरोध ( रोक ) करती हुयी कें, आमगर्भके अचिरसे अर्द्धपतित होनेपर, और चिरकालकी प्रसूताके ऋतुमें वातके कोपसे उक्त पदार्थोंके सेवनसे वात कोपको प्राप्त हो जाताहै. कुपित हुआ वह योनिके मुखमें प्रविष्ट होकर रजोधर्मका अवरोध करताहै मास २ में उपरोधको प्राप्त हुआ रजोधर्म कुक्षिको बढा देता है ॥ १३ ॥ १४ ॥

तस्याःशूलकासातीसारछर्द्यरोचकाविपाकाङ्गमर्दनिद्रालस्यकफप्रसेकाःसमुपजायन्तेस्तनयोश्चस्तन्यमोष्ठयोःस्तनमण्डलयोश्चकार्ष्ण्यंग्लानिःचक्षुषोर्मूर्च्छाहृल्लासोदोहदःश्वयथुःपादयोरीषच्चोद्गमोरोमराज्यायोन्याश्चाजनत्वमपिचयोन्यादौर्गन्ध्यमास्रावश्चोपजायते ॥ १५ ॥ केवलश्चास्यागुल्मःस्पन्दतेतामगर्भांगर्भिणीमित्याहुर्मूढाः ॥ १६ ॥

उस स्त्रीके शूल कास अतीसार छर्दि अरुचि अविपाक अंगमर्द निद्रा आलस्य कफ प्रसेक हो जातेहैं, स्तनोंमें स्तन्य ओष्ठ और स्तनमंडलमें कृष्णता नेत्रोंमें ग्लानि मूर्च्छा हृल्लास दोहदमें श्वयथु ( वृद्धि ) पादोंमें किंचित् रोमपंक्ति योनिमें जालका अभाव होताहै और योनिकी आदिमें दुर्गंधि और आस्राव होताहै, केवल उपगुल्मही चलताहै उसको मूढ सगर्भा गर्भिणी कहतेहैं ॥ १५ ॥ १६ ॥

एषांतुखलुपञ्चानांगुल्मानांप्रागभिनिर्वृत्तेरिमानिपूर्वरूपाणि । त

यथा ।—अनन्नाभिलपणमरोचकाविपाकावग्निवैषम्यंविदाहोभुक्तस्यपाककालेचायुक्त्याछर्दिरुद्गारोवातमूत्रपुरीपवेगाणामप्रादुर्भावःप्रादुर्भूतानाञ्चाप्रवृत्तिःसङ्गः ईषदागमनंवावातशूलाटोपान्त्रकूजनपरिहर्षणाभिवृत्तपुरीपताअवुभुक्षादौर्बल्यंसौहित्यस्यचासहत्वमितिगुल्मपूर्वरूपाणि ॥ १७ ॥

उन पांचों गुल्मोंमें उत्पत्तिसे पूर्व निश्चयसे जो रूप होतेहैं वे ये हैं, कि अन्नकी अनिच्छा अरुचि अविपाक अग्निमें विषमता विदाह, भोजनके विपाकके समय और अयुक्तिसे छर्दि उद्गार, वात मूत्र पुरीष इनके वेगका न होना और होनेपरभी अप्रवृत्ति संग ईषत् आना, वातशूल आटोप अंत्रकूट इनमें हर्षका न होना पुरीषमें वृत्तभाव ( कठिनता ) बुभुक्षा दुर्बलता सांहित्य ( संघ ) को न सहना ये गुल्मके पूर्वरूप होते हैं ॥ १७ ॥

सर्वेष्वपिचगुल्मेपुनकश्चिद्वाताद्दतेसम्भवति । गुल्मस्तेषांसन्निपातजमसाध्यंज्ञात्वानोपक्रमेत् । एकदोषजेतुयथास्वमारम्भंप्रणयेत् संसृष्टांस्तुसाधारणेनकर्मणोपचरेत् ॥ १८ ॥

संपूर्णभी गुल्मोंमें वातके विना कोई गुल्म नहीं होताहै, उनमें संन्निपातसे उत्पन्न असाध्य है यह जानकर उपक्रम न करै, एक दोषसे उत्पन्नमें तो यथाधन आरंभ करावै, संसृष्टोंका तो साधारण कर्मसे उपचार करै ॥ १८ ॥

यद्वाअन्यदप्यविरुद्धंमन्येत तदवचारयेद्विभज्यगुरुलाघवमुपद्रवाणांसमीक्ष्यगुरूपद्रवांस्त्वरमाणःचिकित्स्येज्जघन्यमितरांस्त्वरमाणस्तुविशेपमुपलभ्यगुल्मेष्वात्ययिकेकर्मणिवातचिकित्सितंप्रणयेत् १९

और जो अन्यकोभी अविरुद्ध मानै उसकोभी उपद्रवोंके गुरु लाववको देखकर विभागसे करै, गुरु उपद्रवोंकी शीघ्र चिकित्सा करै, इतरोंमें तो शीघ्रतासे अल्प विशेषको देखकर करै, और गुल्मोंमें आवश्यक कर्मके विषे वात की चिकित्सा करै ॥ १९ ॥

स्नेहस्वेदौवातहरौस्नेहोपसंहितञ्चमृदुविरेचनंवस्तीनम्ललवणमधुरांश्चरसान्युक्तितोऽवचारयेत्मारुतेह्युपशान्तेस्वल्पेनापिप्रयत्नेन शक्यमन्योऽपिदोषोनियन्तुंगुल्मेष्विति ॥ २० ॥

स्नेह स्वेद ये दोनों वातहरहैं और स्नेहमिला मृदुविरेचन करावै, बस्तिमें अम्ल लवण मधुर रसोंका अवचारण

( प्रवेश ) करावै; वातके शांत होनेपर स्वल्पभी प्रयत्नसे अन्यभी दोष गुल्मोंमें शांत करनेको शक्यहैं-इति ॥ २० ॥

तत्र श्लोकौ ।

गुल्मिनामनिलशान्तिरुपायैःसर्वशोविधिवदाचरितव्या । मारुते ह्यवजितेऽन्यमुदीर्णंदोषमल्पमपि कर्मनिहन्यात् ॥ २१॥

इसमें ये दो श्लोक हैं कि गुल्मरोगी पवनकी शांतिके उपायोंसे विधिपूर्वक उपचार करने योग्यहैं क्योंकि मारुतके जीतनेपर अन्य तो वढे हुये भी दोषको अल्प कर्मभी नष्ट कर देताहै ॥ २१॥

संख्यानिमित्तरूपाणिपूर्वरूपमथापिच । दृष्टंनिदानेगुल्मानामुपदेशश्चकर्मणाम् ॥ २२ ॥

इति अग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते गुल्मनिदानं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

---

संख्या निमित्त रूप पूर्वरूप और कर्मोंका उपदेश यह गुल्मोंके निदानमें देखाहै ॥ २२ ॥

इति गुल्मनिदानं समाप्तम् ॥ ३ ॥

## चतुर्थोऽध्यायः ।

## प्रमेहनिदानम् ।

अथातःप्रमेहनिदानंव्याख्यास्यामः ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर प्रमेहका निदान वर्णन करते हैं; यह भगवान् आत्रेय कहते हैं कि-

त्रिदोषकोपनिमित्ताविंशतिःप्रमेहविकाराः,चापरेऽपरिसंख्येयाः। तत्रयथात्रिदोषप्रकोपःप्रमेहानभिनिवर्त्तयतितथाऽनुव्याख्यास्यामः१

त्रिदोषका कोपहै निमित्त जिनमें ऐसे वीस प्रमेहके विकार होते हैं और अन्य तो संख्याके अयोग्य हैं उनमें जैसे त्रिदोषका कोप प्रमेहोंको पैदा करता है तिस प्रकारका वर्णन करते हैं ॥ १ ॥

इहखलुनिदानदोषदूष्यविशेषेभ्यो विकाराणांविघातभावाभावप्रतिविशेषाभवन्ति ॥ २ ॥

यह निश्चयसे निदान दोपके जो दूष्य विशेष उनसे विकारोंका विघात, भाव, अभाव, प्रति विशेष होते हैं ॥२॥

यदाह्येतेत्रयोनिदानादिविशेषापरस्परंनानुबध्नन्तिअयथाप्रकर्षाद्वलीयांसोवानुबध्नन्तिनतदाविकाराभिनिर्वृत्तिः।चिराद्वाप्यभिनिवर्त्तन्तेतनवोवाभवन्त्यथवाप्ययथोक्तसर्वलिङ्गाविपर्ययेणविपरीताइतिसर्वविकारविघातभावाभावप्रतिविशेषाभिनिर्वृत्तिर्हेतुरुक्तः३

जब ये तीनों निदान आदि विशेष परस्पर अनुबंधको प्राप्त नहीं होते वा अयथार्थ प्रकर्षसे अवलवान् अनुबंधको प्राप्त होते हैं तब विकारोंकी उत्पत्ति नहीं होती; वा चिरकालसे होते हैं वा वे तनुभावसे होते हैं अथवा अयथोक्त यथोक्त सर्वलिंग अविपर्ययसे विपरीत होते हैं, यह सर्व विकारोंका विघात भाव अभाव प्रति विशेषोंकी उत्पत्तिरूप-हेतु कहा ॥ ३ ॥

तत्रइमेनिदानादिविशेषाःश्लेष्मनिमित्तानांप्रमेहाणामाशुअभिनिर्वृत्तिकराः । तद्यथा—हायनकयवचीनकोद्दालकनैषधोत्कटमुकुन्दकमहाव्रीहिप्रमोदकसुगन्धकानांनवान्नानामतिवेलमतिप्रमाणेनोपयोगः । तथासर्पिष्मतांनवहरेणुमाषसूपानांग्राम्यानूपौदकानांमांसानांशाकतिलपललपिष्टान्नपायसकृसरविलेपीक्षुविकाराणांक्षीरमन्दकदधिद्रवमधुरतरुणप्रायाणामुपयोगोमृजाव्यायामवर्जनस्वप्नशयनासनप्रसङ्गोयश्चकश्चिद्विधिरन्योऽपिश्लेष्ममेदोमूत्रसंजननःसर्वःसनिदानविशेषः ॥ ४ ॥

उसमें प्रमेहके ये निदान आदि विशेष श्लेष्मनिमित्तसे पैदा हुये प्रमेहोंकी उत्पत्तिको शीघ्र करते हैं, वे ऐसे हैं कि- व्रीही जौ चीनक उद्दालक नैषध उत्कट मुकुंदक महाव्रीही प्रमोदक सुगंधक इन नवीन अन्नोंका अनेकवार अति प्रमाणसे उपयोग, तैसेही घीसे युक्त नवहरेणु उड़दकी दालका, ग्रामके अनूपजलके मांसोंका शाक तिल पलल पिष्टान्न पायस कृसर विलेप इक्षुके विकार इनका और दूध मंदक दधि द्रव मधु जो प्रायः तरुण हैं उनका उपयोग, मार्जन और व्यायामका वर्जन, स्वप्न शयन आसनका प्रसंग और जो कोई अन्यभी विधि श्लेष्म मेदा मूत्रकी जनक है वह सब निदानका विशेष है ॥ ४ ॥

बहुद्रवश्लेष्मादोषविशेषःबहुबद्धंमेदोमांसञ्चशरीरक्लेदःशुक्रंशोणितञ्चवसामज्जालसीकारसश्चौजःसंख्याताइतिदूष्यविशेषाः ५

बहुत द्रव कफ रूप दोष विशेष और अधिक बद्ध मेदा मांस, शरीरमें क्लेद, शुक्र और शोणित, वसा, मज्जा, लसीका, रस और ओज नामके दूष्य विशेष कहे हैं ॥ ५ ॥

त्रयाणामेषांनिदानादिविशेषाणांसन्निपातेक्षिप्रंश्लेष्माप्रकोपमापद्यतेप्रागतिभूयस्त्वात् । सप्रकुपितःक्षिप्रमेवशरीरेविसृप्तिंलभते। शरीरशैथिल्यात्सविसर्पन्शरीरे

मेदसैवादितोमिश्रीभावंगच्छति । मेदसश्चैवबहुबद्धत्वान्मेदसश्चगुणानांगुणैःसमानगुणभूयिष्ठत्वात्समेदसामिश्रीभावंगच्छन्दूषयत्येतद्विकृतत्वात्सविकृतोदुष्टेनमेदसोपहितःशरीरक्लेदमांसाभ्यांसंसर्गंगच्छति । क्लेदमांसयोरतिप्रमाणाभिवृद्धित्वात्समांसेमांसप्रदोषात्पूतिमांसपिडकाःशराविकाकच्छपिकाद्याःसंजनयतिअप्रकृतिभूतत्वाच्छरीरक्लेदंपुनर्दूषयन्मूत्रत्वेनपरिणमयति । मूत्रवहानांस्रोतसांवङ्क्षणवस्तिप्रभवाणांमेदःक्लेदोपहितानिगुरूणिमुखान्यासाद्यप्रतिरुध्यते । ततःस्थैर्य्यंसाध्यतांवाजनयतिप्रकृतिविकृतिभूतत्वात् ॥ ६ ॥

तीन जो ये निदानआदि विशेष हैं इनके सन्निपातमें श्लेष्मा पहिले अत्यंत अधिक होनेसे शीघ्रही कोपको प्राप्त होजाता है कुपित हुआ वह शीघ्रही शरीरमें फैलताहै, शरीरकी शिथिलतासे फैलता हुआ वह शरीरमें पहिले मेदाके संगही मिश्रीभाव ( मेल ) को प्राप्त होताहै और मेदाको अधिक बँधी हुई होनेसे और मेदाके गुणोंके समान अधिक गुणवान् होनेसे वह मेदाके संग मिश्रीभावको प्राप्त होता हुआ विकृत होनेसे दूषितवीर्यको करताहै, विकृत हुआ दुष्टमेदासे उपहित वह शरीरका क्लेद मांसके संग संसर्गको प्राप्त होताहै, क्लेद और मांसको प्रमाणसे अधिक वृद्धि होनेसे यह मांसके प्रदोषसे, दुर्गंध मांसकी पिडका, शराविका कच्छपिका आदियोंको पैदा करता है और भिन्न प्रकृति होनेसे फिर शरीरके क्लेदको दूषित करता हुआ मूत्ररूप परिणामको करताहै मूत्रके वहनेहारे जो स्रोत वंक्षण वस्तिमें उत्पन्न हैं उनके गुरु मेदाके क्लेदसे ढके मुखोंपर पहुँचकर प्रतिरुद्ध ( रुक ) हो जाता है फिर स्थिरता और साध्यताको पैदा करताहै क्योंकि वह प्रकृतिसे विकृतहै, ॥ ६ ॥

शरीरक्लेदस्तुश्लेष्ममेदोमिश्रःप्रविशन्मूत्राशयेमूत्रत्वमापद्यमानःश्लैष्मिकैरेभिर्दशभिर्गुणैरुपसृज्यतेवैषम्यहानिवृद्धियुक्तैः । तद्यथा,–श्वेतशीतमूर्त्तपिच्छिलाच्छस्निग्धगुरुमधुरसान्द्रप्रसादगन्धैस्तत्रयेनगुणेनैकेनानेकेनवाभूयस्तरमुपसृज्यतेतत्समाख्यंगौणंनामविशेषंप्राप्नोति ॥ ७ ॥

शरीरका क्लेदतो श्लेष्ममेदासेमिला हुआ प्रविष्ट होकर मूत्राशयमें मूत्ररूप हुआ

श्लेष्मके इन दश गुणोंसे युक्त हो जाताहै, जो गुण विषमता हानि वृद्धिसे युक्तहैं वे ऐसे हैं कि श्वेत शीतमूर्त पिच्छिल अच्छ स्निग्ध गुरु मधुर सांद्र प्रसाद, वहां जिस एक गुणसे वा किसीसे अत्यंत अधिक संसर्गको प्राप्त होता है उसकेही समान नामके गौण नाम विशेषको प्राप्त होताहै ॥ ७ ॥

तेतुखलुइमेदशप्रमेहानामविशेषेणभवन्ति । तथाउदकमेहश्चेक्षुमेहश्चसान्द्रमेहश्चसान्द्रप्रसादमेहश्चशुक्लमेहश्चशुक्रमेहश्चशीतमेहश्चसिकतामेहश्चशनैर्मेहश्चलालामेहश्चेति ॥ ८ ॥

वे ये प्रमेह नाम विशेषसे दश होते हैं, कि उदकमेह, इक्षुमेह, सांद्रमेह, सांद्रप्रसादेमह, शुक्लमेह, शुक्रमेह, शीतमेह, सिकतामेह, शनैर्मेह, लालामेह, ॥ ८ ॥

तेदशप्रमेहाःसाध्याःसमानगुणमेदःस्थानत्वात्कफस्यप्राधान्यात्समानक्रियत्वाच्च ॥ ९ ॥

वे दश प्रमेह साध्य होतेहैं क्योंकि वे समान गुण मेदास्थानमें हैं और कफ प्रधान हैं और उनकी समान क्रियाहै ९

तत्र श्लोकाः ।

श्लेष्मप्रमेहविज्ञानार्थाः । अच्छं बहुसितंशीतंनिर्गन्धमुदकोपमम् । श्लेष्मकोपान्नरोमूत्रमुदमेहीप्रमेहति ॥ १० ॥

उसमें श्लेष्मप्रमेहके विज्ञानके अर्थ ये श्लोकहैं कि स्वच्छ अधिकसपेद शीतल निर्गंध उदकके समान मूत्रको कफके कोपसे उदकमेही मनुष्य सींचताहै १०

अत्यर्थमधुरंशीतमीषत्पिच्छिलमाविलम् । काण्डेक्षुरससङ्काशंश्लेष्मकोपात्प्रमेहति ॥ ११ ॥

अत्यंतमधुर शीतल ईषत्पिच्छिल आविल कांड इक्षुके रसोंके समान मूत्रको कफके कोपसे इक्षुरस मेही करताहै ॥ ११ ॥

यस्यपर्य्युषितंमूत्रंसान्द्रीभवतिभाजने । पुरुषंकफकोपेनतमाहुःसांद्रमेहिणम् ॥ १२ ॥

जिसका पर्युषितमूत्र पात्रमें सघन हो जाय कफके कोपसे उस पुरुषको सांद्रमेही कहते हैं ॥ १२ ॥

यस्यसंहन्यतेमूत्रंकिंचित्किंचित्प्रसीदति । सान्द्रप्रसादमेहीतितमाहुःश्लेष्मकोपतः ॥ १३ ॥

जिसका कुछ मूत्र फटजाय और कुछ प्रसन्न रहै उसको कफके कोपसे सांद्रप्रसादमेही कहते हैं ॥ १३ ॥

शुक्लंपिष्टनिभंमूत्रमभीक्ष्णंयःप्रमेहति । पुरुषंकफकोपेनतमाहुःशुक्लमेहिनम् ॥ १४ ॥

शुक्लचूर्णके समान मूत्रको जो वारं वार करै उस पुरुषको कफके कोपसे शुक्लमेही कहतेहैं ॥ १४ ॥

शुक्राभंशुक्रमिश्रंवामुहुर्मेहतियोनरः । शुक्रमेहिणमेवाहुःपुरुषंश्लेष्मकोपतः ॥ १५ ॥

शुक्रके समान शुक्रमेहको वारंवार जो मनुष्य करताहै उस पुरुषको कफके कोपसे शुक्रमेही कहतेहैं ॥ १५ ॥

अत्यर्थशीतमधुरंमूत्रंक्षरतियोभृशम् । शीतमेहिनमाहुस्तंपुरुषंश्लेष्मकोपतः ॥ १६ ॥

अत्यंत शीतल मधुर मूत्रको जो वारंवार करै उस पुरुषको कफके कोपसे शीतमेही कहतेहैं ॥ १६ ॥

मूर्त्तान्मूत्रगतान्दोषानणून्मेहति योनरः । सिकतामेहिनंविद्यात्तंश्लेष्मकोपतः ॥ १७ ॥

मूर्त छोटे २ कणक दोषोंको जो मनुष्य मूत्रमें करताहो उस मनुष्यको कफके कोपसे सिकतामेही कहतेहैं॥१७॥

मन्दंमन्दमवेगन्तुकृच्छ्रंयोमूत्रयेच्छनैः । शनैर्मेहिनमाहुस्तंपुरुषंश्लेष्मकोपतः ॥ १८ ॥

मंद २ किंचित् वेगसे शनैः २ जो मूत्रको करै उस मनुष्यको कफके कोपसे शनैर्मेही कहतेहैं ॥ १८ ॥

तन्तुबद्धमिवालालंपिच्छिलंयःप्रमेहति । आलालमेहिनंविद्यात्तंनरंश्लेष्मकोपतः ॥ १९ ॥

तंतुओंसे बँधेके समान कुछ लाल पिच्छिल जो मूत्रको करताहै उस मनुष्यको कफके कोपसे आलालमेही कहते हैं ॥ १९ ॥

इत्येते दश प्रमेहाः श्लेष्मप्रकोपनिमित्ता व्याख्याताः ।

उष्णाम्ल-लवण-क्षारकटुकाजीर्णभोजनोपसेविनस्तथातितीक्ष्णातपाग्निसन्तापश्रमक्रोधविषमाहारोपसेविनश्चतथात्मकशरीरस्यै वक्षिप्रंपित्तंप्रकोपमापद्यते ॥ २० ॥

श्लेष्मप्रमेहके निमित्तसे पैदाहुए ये दश प्रमेह वर्णन किये उष्ण, अम्ल, लवण, क्षार, कटुक, अजीर्णभोजन, इनके सेवकके तैसेही अतितीक्ष्ण आतप, अग्निसंताप, श्रम, क्रोध, विषमभोजन, इनके सेवीके और तिसीप्रकारके शरीर धारीके शीघ्र पित्त प्रकोपको प्राप्त होजाताहै ॥२०॥

तत्प्रकुपितंतयैवानुपूर्व्याप्रमेहानिमान्षट्क्षिप्रमभिनिर्वर्त्तयति २१ ॥

कुपित हुआ वह उसी पूर्वोक्त क्रमसे इन छः प्रमेहोंको शीघ्रही पैदा कर देताहै२१

तेषामपिचपित्तगुणविशेषेणनाम

विशेषाः । तद्यथा-क्षारप्रमेहश्च कालमेहश्चनीलमेहश्चलोहितमेहश्च मञ्जिष्ठामेहश्चहरिद्रामेहश्चेतितेष ड्भिरेवक्षाराम्ललवणकटुकवि स्रोष्णैःपित्तगुणैःपूर्ववत्समन्वि ताः । सर्वएवतेयाप्याःविषमगुण मेदःस्थानत्वाद्विरुद्धोपक्रमत्वा च्चेति ॥ २२ ॥

उनकेभी पूर्वके समान गुण विशेषसे नाम विशेषहैं, वे ऐसे हैं कि क्षारप्रमेह कालमेह नीलमेह लोहितमेह मंजिष्ठामेह हारिद्रमेह, वे छही क्षार, लवण, कटु, अम्ल, विस्र, उष्ण, नामके पित्तके गुणोंसे पूर्वके समान युक्त हुए सर्वत्र, याप्य होतेहैं क्योंकि उनका दोषसे संसृष्ट मेदास्थान है और क्रमभी विरुद्धहै॥२२॥

तत्रश्लोकाः ।

पित्तप्रमेहविज्ञानार्थाः । गन्धवर्ण रसस्पर्शैर्यथाक्षारस्तथात्मकम् ।पि त्तकोपान्नरोमूत्रंक्षारमेहीप्रमेहति ॥

उसमें पित्तप्रमेहके ज्ञानार्थ ये श्लोकहैं कि गंध वर्ण रस स्पर्श इनसे जो क्षारके समान हो ऐसे मूत्रको पित्तके कोपसे क्षारमेही मनुष्य करताहै ॥ २३ ॥

मसीवर्णमजस्रंयोमूत्रमुष्णंप्रमेह ति । पित्तस्यपरिकोपेनतंविद्या त्कालमेहिनम् ॥ २४॥

स्याहीके समान वर्णके उष्णमूत्रको जो निरंतर करताहै उस मनुष्यको पित्तके कोपसे कालमेही जानना ॥२४॥

चाषपक्षनिभंमूत्रमम्लंमेहतियो नरः । पित्तस्यपरिकोपेनतंविद्या न्नीलमेहिनम् ॥ २५ ॥

चाषके पक्षके समान अम्ल मूत्रको पित्तके परिकोपसे जो नर मंद२ करताहै उसको नीलमेही जानना ॥ २५ ॥

विस्रंलवणमुष्णञ्चरक्तंमेहतियो नरः । पित्तस्यपरिकोपेनतंवि द्याद्रक्तमेहिनम् ॥ २६ ॥

विस्र ( दुर्गंधित ) लवण उष्ण, रुधि-रको जो मनुष्य पित्तके कोपसे मूतताहै उस मनुष्यको पित्तके कोपसे रक्तमेही जानना ॥ २६ ॥

मञ्जिष्ठारूपियोऽजस्रंभृशंविस्रंप्र मेहति । पित्तस्यपरिकोपात्तंवि द्यान्माञ्जिष्ठमेहिनम् ॥ २७ ॥

मंजीठके समानरूपका जो निरंतर अत्यंत वारंवार विस्रमूत्रको पित्तके कोपसे मूतताहै उसको मांजिष्ठमेही जानना ॥ २७ ॥

हरिद्रोदकसङ्काशंकटुकंयःप्रमेह ति । पित्तस्यपरिकोपात्तुविद्या द्धारिद्रमेहिनम् ॥ २८ ॥

हरिद्राके जलके समान कटु जो मूत्रको पित्तके कोपसे करताहै उसको हारिद्रमेही जानना ॥ २८ ॥

इतिषट्प्रमेहाःपित्तप्रकोपनिमित्ता व्याख्याताः । कटुककषायतिक्तरूक्षलघुशीतव्यवायव्यायामवमनविरेचनास्थापनशिरोविरेचनातियोगसन्धारणानशनाभिघातातपोद्वेगशोकशोणिताभिषेकजागरणविषमशरीरन्यासानभ्युपसेवमानस्यतथात्मकशरीरस्यैवक्षिप्रंवायुःप्रकोपमापद्यते । सप्रकुपितस्तथात्मकेशरीरेविसर्पन्यदावसामादायमूत्रवहानिस्रोतांसिप्रतिपद्यतेतदावसामेहमभिनिर्वर्त्तयति॥

ये छः प्रमेह पित्तके कोपनिमित्तसे उत्पन्न वर्णन किये कटु कषाय तिक्त रूक्ष लघु शीत व्यवाय व्यायाम वमन विरेचन आस्थापन शिरका विरेचन इनका अत्यंत योग संधारण अनशन अभिघात आतप उद्वेग शोक शोणित अति सेचन जागरण विषम शरीरका न्यास इनके अत्यंतसेवकके और ऐसाही जिसका शरीरहो उसके शीघ्रही वायु कोपको प्राप्त होताहै वह प्रकुपित हुआ तथात्मक (तैसेही) शरीरमें फैलता हुआ जब वसाको लेकर मूत्रके वहनेहारे स्रोतोंमें पहुंचता है तब वसा मेहको पैदा करताहै ॥२९॥

यदापुनर्मज्जानंमूत्रबस्तावाकर्षतितदामज्जामेहमभिनिर्वर्त्तयति ३०

और जब कभी मज्जाको मूत्र वस्तिमें खींचताहै तब मज्जा मेहको पैदा करती है ॥ ३० ॥

यदालसीकांमूत्राशयेऽभिवहन्मूत्रमनुबन्धंश्च्योतयतिलसीकातिबहुत्वाद्विक्षेपणाच्चवायोःखल्वस्यातिमूत्रप्रवृत्तिसङ्गंकरोति, तदा समत्तइवगजःक्षरत्यजस्रंमूत्रमवेगंतंहस्तिमेहिनमाचक्षते ॥ ३१ ॥

जब लसीकाको मूत्राशयमें बहाता हुआ मूत्रमें मिलीहुईको गिराताहै तब लसीकाके अत्यंत अधिक होनेसे और विक्षेपणरूप वायुके होनेसे उस मनुष्यके निश्चयसे अत्यंत मूत्रप्रवृत्तिके संगको करताहै वह मत्तगजके समान निरंतर विनावेग मूत्र करताहै उसको हस्तिमेही कहतेहैं ॥ ३१ ॥

ओजःपुनर्मधुरस्वभावंतद्यदारौक्ष्याद्वायुःकषायत्वेनाभिसंसृज्य मूत्राशयेऽभिवहतितदामधुमेहिनं करोति ॥ ३२ ॥

और तेजका मधुर स्वभावहै वह जब रूक्षतासे वायुको कषाय रूपसे संसर्ग करके मूत्राशयमे वहताहै तब मधुमेहको करताहै ॥ ३२ ॥

तानिमांश्चतुरःप्रमेहान्वातजानसाध्यानाचक्षते । महात्ययिकत्वाद्विप्रतिषिद्धोपक्रमत्वात्तेषामपि

चपूर्ववद्गुणविशेषेणनामविशेषाः ॥ ३३ ॥

तिससे इन चार वातसे उत्पन्न प्रमेहोंको असाध्य कहतेहैं क्योंकि ये महा नाशकहैं और निषिद्ध उपक्रमहैं औरभी पूर्वके समान गुणविशेषसे नामविशेष हैं ॥ ३३ ॥

तद्यथा ।

वसामेहश्चमज्जमेहश्चहस्तिमेहश्च मधुमेहश्चेति ॥ ३४ ॥

वह ये हैं कि वसामेह मज्जामेह हस्तिमेह और मधुमेह इति ॥ ३४ ॥

तत्र श्लोकाः ।

वातप्रमेहविशेषविज्ञानार्थाः । वसामिश्रंवसाभश्चमूत्रंमेहतियोनरः । वसामेहिनमाहुस्तमसाध्यं वातकोपतः ॥ ३५ ॥

उसमें ये श्लोकहैं वातप्रमेहके विशेष ज्ञानार्थ हैं कि वसामिला वसाकी कांतिके मूत्रको जो नर करताहै उसको वातके कोपसे असाध्य वसामेही कहतेहैं ॥ ३५ ॥

मज्जानंसहमूत्रेणमुहुर्मेहतियोनरः। मज्जामेहिनमाहुस्तमसाध्यंवात कोपतः ॥ ३६ ॥

जो मनुष्य मूत्रके संग वारंवार मज्जाको त्यागताहै उसको वातके कोपसे असाध्य मज्जामेही कहतेहैं ॥ ३६ ॥

हस्तीमत्तइवाजस्रंमूत्रंक्षरतियोभृशम् । हस्तिमेहिनमाहुस्तमसाध्यंवातकोपतः ॥ ३७ ॥

मत्तहस्तीके समान जो निरंतर मूत्रका क्षरण करताहै उस मनुष्यको वातके कोपसे असाध्य हस्तिमेही कहतेहैं ॥ ३७ ॥

कषायमधुरंपाण्डुंरूक्षंमेहतियोनरः । वातकोपादसाध्यंतंप्रतीयान्मधुमेहिनम् ॥ ३८ ॥

कषाय मधुर पांडु रूक्ष मूत्रको जो मनुष्य करताहै उसको वातके कोपसे असाध्य मधुमेही जाने ॥ ३८ ॥

इतिचत्वारःप्रमेहावातप्रकोपनिमित्ताः । तेएवंत्रिदोषप्रकोपनिमित्ताविंशतिप्रमेहाव्याख्याताः । त्रयस्तुदोषाःप्रकुपिताःप्रमेहानभिनिवर्त्तयिष्यन्तइमानिपूर्वरूपाणिदर्शयन्ति ॥ ३९ ॥

ये चार प्रमेह वातके कोपरूप निमित्तसे होतेहैं, वे इस प्रकार त्रिदोषके कोप निमित्तसे पैदा हुये वीस प्रमेह वर्णन किये, तीन दोष कुपित हुये प्रमेहोंको पैदा करनेसे पहिले इन पूर्वरूपोंको दिखातेहैं ॥ ३९ ॥

तद्यथा ।

जटिलीभावंकेशेषुमाधुर्यमास्येकरपादयोःसुप्ततांदाहंमुखतालुकण्ठ

शोषंपिपासामालस्यंमलश्चकाये कायच्छिद्रेपूपदेहंपरिदाहंसुप्ततां चाङ्गेपुपट्पदपिपीलिकाभिःशरी रमूत्राभिसरणंमूत्रेचमूत्रदोषान्वि तंशरीरगन्धंनिद्रांतन्द्राञ्चसर्वका लमिति ॥ ४० ॥

कि वे ये हैं केशोंमें जटिलीभाव मुखमें मधुरता कर पादोंमें सुप्तता दाह, मुख तालु कंठका शोष, पिपासा आलस्य कायामें मल कायाके छिद्रोंमें उपदेह, परिदाह अंगोंमें सुप्तता षट्पद ( भ्रमर ) पिपीलिकाओंसे शरीरके मूत्रका अभि-क्षरण और मूत्रमें मूत्रके दोषसे मिश्रित शरीरगंध, निद्रा तंद्रा ये सब कालमें इति ॥ ४० ॥

उपद्रवास्तुखलुप्रमेहिणांतृष्णाती सारज्वरदाहदौर्बल्यारोचकावि पाकाःपूतिमांसपिडकाअलजीवि द्रध्यादयश्चतत्प्रसङ्गात्भवन्ति४१

उपद्रव तो प्रमेहियोंके ये हैं कि तृष्णा अतीसार ज्वर दाह दुर्बलता अरो-चक अविपाक पूतिमांसके पिडका अलजी विद्रधि आदि तिसके प्रसंगसे होतेहैं ४१

तत्रसाध्यान्प्रमेहान्संशोधनोप शमनैर्यथार्हमुपपादयेच्चिकित्से च्चेति ॥ ४२ ॥

उनमें साध्य प्रमेहोंकी संशोधन उपशमनोंसे यथा योग्य उपपत्तिसे चिकित्सा करै ॥ ४२ ॥

तत्र श्लोकाः ।

गृध्रमभ्यवहार्य्येपुस्नानचंक्रमणा द्विषम् । प्रमेहःक्षिप्रमभ्येतिनीच द्रुममिवाण्डजः ॥ ४३ ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि भोजनके निकृष्ट पदार्थोंमें रोचकको स्थान चंक्रमणके द्वेपीको इसप्रकार शीघ्र प्रमेह प्राप्त होताहै जैसे नीचे वृक्षपर अंडज (पक्षी) ॥४३॥

मन्दोत्साहमतिस्थूलमतिस्निग्धंम हाशनम् । मृत्युःप्रमेहरूपेणक्षिप्र मादायगच्छति ॥ ४४ ॥

मंदउत्साही अतिस्थूल अतिस्निग्ध महाभोजी,ऐसे मनुष्यको प्रमेहरूप होकर मृत्यु शीघ्र आ जातीहै ॥ ४४ ॥

यस्त्वाहारंशरीरस्यधातुसाम्यक रंनरः । सेवतेविविधाश्चान्याश्चे ष्टाःससुखमश्नुते ॥ ४५ ॥

जो मनुष्य शरीरकी धातुओंकी साम्यता कारक भोजनको और अनेक प्रकारकी अन्य चेष्टाओंका सेवन करताहै वह सुखको भोगताहै ॥ ४५ ॥

तत्र श्लोकाः

हेतुर्व्याधिविशेषाणांप्रमेहाणाञ्च कारणम् । दोषधातुसमायोगोरू पंविविधमेवच ॥ ४६ ॥

हेतु व्याधि विशेषोंका और प्रमेहोंका कारण दोष धातुओंका समायोग अनेक प्रकारकारूप ॥ ४६ ॥

दशश्लेष्मकृतायस्मात्प्रमेहाःषट् चपित्तजाः । यथाकरोतिवायुश्च प्रमेहांश्चतुरोबली ॥ ४७ ॥

दश कफके किये और छः पित्तके किये प्रमेह जैसे होतेहैं और जैसे बलवान् वायु चार प्रमेहोंको करतीहै ॥४७॥

साध्यासाध्यविशेषाश्चपूर्वरूपाण्युपद्रवाः । प्रमेहाणांनिदानेऽस्मिन् क्रियासूत्रश्चभाषितम् ॥ ४८ ॥

इतिअग्निवेशकृतेतन्त्रेचरकप्रतिसंस्कृते प्रमेहनिदानंनामचतुर्थोऽध्यायः॥४॥

साध्यासाध्यके विशेष पूर्वरूपउपद्रव क्रिया और सूत्र इस प्रमेहोंके निदानमें कहेहैं ॥ ४८ ॥

इति प्रमेहनिदानं समाप्तम् ॥ ४ ॥

## पञ्चमोऽध्यायः ।

अथातःकुष्ठनिदानंव्याख्यास्यामः । इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर कुष्ठनिदानका वर्णन करतेहैं यह भगवान् आत्रेय कहतेहैं ॥

सप्तद्रव्याणिकुष्ठानांप्रकृतिर्विकृतिमापन्नानिभवन्ति । तद्यथा-त्रयोदोषावातपित्तश्लेष्माणःप्रकोपणविकृतादूष्याश्चशरीरधातवस्त्वङ्मांसशोणितलसीकाश्चतुर्द्धादोषोपघातविकृताइतिएतत्सप्तानांसप्तधातुकमेवंगतमाजननंकुष्ठानामतः प्रभवाण्यभिनिर्वर्त्यमानानिकेवलं शरीरमुपतपन्ति । नचकिञ्चिदस्तिकुष्ठमेकदोषप्रकोपनिमित्तम् १

सातों द्रव्य कुष्ठोंकी प्रकृति विकृतियोंको प्राप्त होतेहैं वे ऐसेहैं कि वात पित्त कफ नामके तीनों दोष कोपसे विकृत और दूष्य होतेहैं शरीरकी धातु-जो त्वचा मांस शोणित लसीकाहैं वे चार प्रकारकी दोषोंके उपघातसे विकृत हो जातीहैं इन सातोंका सप्त धातुक इस प्रकारको प्राप्त हुआ कुष्ठोंका आजनन ( उत्पादक ) होताहै इससे प्रभावको उत्पन्न करते हुए कुष्ठ केवल ( सब ) शरीरमें उपताप करतेहैं, और कोईभी कुष्ठ एक दोषके प्रकोप निमित्तसे उत्पन्न नहींहै ॥ १ ॥

अस्तितुखलुसमानप्रकृतीनामपि सप्तानांकुष्ठानांदोषांशबलविकल्पानुबन्धस्थानविभागेनवेदनावर्णसंस्थानप्रभावनामचिकित्सितविशेषः ॥ २ ॥

और समान प्रकृतिकेभी सात कुष्ठोंके दोष अंश बल विकल्प अनुबंध स्थान इनके विभागसे, वेदना वर्णसंस्थान नाम प्रभाव, रूप चिकित्साके विशेषहैं ॥२॥

ससप्तविधोऽष्टादशविधोऽपरिसंख्येयविधोवा ॥ ३ ॥

और सातप्रकारका अठारहप्रकारका असंख्यप्रकारका विशेषहै ॥ ३ ॥

दोषाहिविकल्पनैर्विकल्प्यमाना विकल्पयन्तिविकारानसंख्यान साध्यभावात्तेषांविकल्पविकारसंख्यानेऽतिप्रसङ्गमभिसमीक्ष्यसप्तविधमेवकुष्ठविशेषमुपदेक्ष्यामः ४

विकल्पोंसे विकल्पको प्राप्त हुये दोष असंख्य विकारोंको करतेहैं उन विकारोंके असाध्य भाव होनेसे विकल्प विकारोंकी संख्यामें अत्यंत प्रसंगको देखकर सात प्रकारकेही कुष्ठका उपदेश करतेहैं ४

इहवातादिपुत्रिपुप्रकुपितेपुत्वगादींश्चतुरःप्रदूपयत्सुवातेऽधिकतरे कपालकुष्ठमभिनिर्वर्त्तते । पित्तेत्वौदुम्बरंश्लेष्मणिमण्डलकुष्ठम् ५

कि इसमें वात आदि तीनोंके प्रकुपित होनेपर त्वचा आदि चारोंको दूषित करता हुआ वह कुष्ठ वातके अत्यंत अधिक होनेपर कपालकुष्ठ हो जाताहै, पित्तके अधिक होनेपर औदुंबरकुष्ठ, श्लेष्माके अधिक होनेपर मंडलकुष्ठ॥५॥

वातपित्तयोर्ऋष्यजिह्वंपित्तश्लेष्मणोःपुण्डरीकंश्लेष्ममारुतयोःसिध्मकुष्ठंसर्वदोषातिवृद्धौकाकणकमभिनिर्वर्त्तते । इत्येवमेषसप्तविधःकुष्ठविशेषोभवति ॥ ६ ॥

वात पित्तके अधिक होनेपर ऋष्यजिह्व कुष्ठ, पित्त कफके अधिक होनेपर पुंडरीककुष्ठ, कफ मारुतके अधिक होनेपर सिध्म कुष्ठ और सब दोषोंकी अत्यंत वृद्धिमें काकणक कुष्ठ, हो जाताहै यह इस प्रकारसे सात प्रकारका कुष्ठ विशेप होताहै ॥ ६ ॥

सचैपभूयोऽतःप्रकृतिविकल्पनया भूयसींविकारसंख्यामापद्यते ७ ॥

और फिर वह इस पूर्वोक्त प्रकृतिकी विकल्पनासे बहुतसी विकारोंकी संख्याको प्राप्त होताहै ॥ ७ ॥

तत्रेदंसर्वकुष्ठनिदानंपुनःसमासेनउपदेक्ष्यामः। शीतोष्णव्यत्यासमलानुपूर्व्योपसेवमानस्यतथासन्तर्पणापतर्पणाभ्यवहार्य्यव्यत्यासंचमधुफाणितमत्स्यमूलककाकमाचीःसततमतिमात्रमप्यजीर्णेसमश्नतश्चिलिचिमश्चपयसाहायनकयवकचीनकोद्दालककोरदूपप्रायाणिचान्नानिक्षीरदधितक्रकोलकुलत्थमापातसीयूपकुसुम्भस्नेहवन्त्येतैश्चापिसुहितस्यव्यवायव्यायामसन्तापानप्युपसेवमानस्यभयश्रमसंतापोपहतस्यसहसाशीतोदकमवतरतोविदग्धमाहारमनुल्लिख्यविदाहीन्यभ्यवहरतःछर्दिंश्चप्रतिघ्नतःस्नेहांश्चाभिचरतःयुगपत्त्रयोदोषाःप्रकोपमापद्यन्ते।त्वगादयःचत्वारः

शैथिल्यमापद्यन्ते । तेपुशिथि लेपुदोषाःप्रकुपिताःस्थानमभिग म्यसन्तिष्ठमानाःतानेवत्वगादी न्दूषयन्तःकुष्ठान्यभिनिर्वर्त्तय न्ति ॥ ८ ॥

उसमें यह कुष्ठका निदान संक्षेपसे उपदेश करतेहैं कि शीत उष्णके व्यत्यास ( उलटापन ) को, मलके क्रमसे सेवन करते हुये मनुष्यके, तैसेही अपतर्पण और भोज्यके व्यत्यासको, मधु फाणित मत्स्य मूलक काकमाची, इनको निरंतर, और अजीर्णमेंभी अत्यंत अधिक भोजन, करते हुये के दूधके संग चिलिचिमको, हायन ( व्रीहि ) यवक आचीनक उद्दाल ककोर जो दूष प्रायः हैं, और दूध दही तक्र कोल कुलथी यूष कुसुंभका स्नेह इनसे मिले अन्नोंसे तृप्त हुये मनुष्यके और व्यवाय व्यायाम संताप इनको सेवते हुये के और भय श्रम संतापसे उपहत के और शीघ्र शीतलजलको तरते हुये मनुष्यके और विदग्ध आहारोंका अनुलेख करके ( नाम न लेकर ) विदाही पदार्थोंके अभ्यासीके, छर्दिको रोकते हुये के स्नेहोंको खाते हुयेके, ऐसे मनुष्यके एकवारही तीनों दोष प्रकोपको प्राप्त होतेहैं, त्वचाआदि चारों शिथिल हो जातेहैं, उनके शिथिल होनेपर प्रकुपित हुये दोष स्थानमें जाकर भली प्रकार टिके हुये उन्ही त्वचा आदिकोंको दूषित करते हुये कुष्ठोंको पैदा करतेहैं ॥ ८ ॥

तत्रेमानिपूर्वरूपाणि ॥ तद्यथा अस्वेदनमतिस्वेदनंपारुष्यमति श्लक्ष्णतावैवर्ण्यंकण्डूर्निस्तोदः सुप्ततापरिदाहःपरिहर्षोलोमहर्षो खरत्वमुष्मायणंगौरवंश्वयथुर्वीस र्पागमनमभीक्ष्णंकायच्छिद्रेपू पदाहःपक्वदग्धदष्टक्षतोपस्खलि तेष्वतिमात्रंवेदनास्वल्पानामपि च व्रणानांदुष्टिरसंरोहणञ्चेतिते भ्योऽनन्तरंकुष्ठानिजायन्ते ॥ ९ ॥

उनमें ये पूर्वरूप होतेहैं वे ऐसेहैं कि अस्वेदन अतिस्वेदन परुपता अति श्लक्ष्णता विवर्णता कंडू निस्तोद सुप्तता परिदाह परिहर्ष लोमहर्ष खरता उष्मा गौरव श्वयथु वीसर्पका होना और निरंतर कायाके छिद्रोंमें उपदाह, पके दग्ध दष्ट क्षत उपस्खलित अंगोंमें अत्यंत दाहकी वेदना, और अल्पभी व्रणोंकी दोषता और असंरोहण ( नभरना ) होताहै, इन पूर्व रूपोंके अनंतर कुष्ठ हो जातेहैं ॥ ९ ॥

तेषामिदंवेदनावर्णसंस्थानप्रभाव नामविशेषविज्ञानम् । तद्यथा । रूक्षारुणपरुपाणिविषमविसृता निखरपर्य्यन्तानितनून्युद्वृत्तब

हिस्तनूनिसुप्तसुप्तानिहृषितलोमा चितानिनिस्तोदबहुलानिअल्पक ण्डूदाहपूयलसीकान्याशुगतिसमु त्थानानिआशुभेदीनिजन्तुमन्ति कृष्णारुणकपालवर्णानिकपालकु ष्ठानीतिविद्यात् ॥ १० ॥

उनका वेदना वर्ण संस्थान प्रभाव नामविशेषोंका ज्ञान यहहै, वह ऐसे हैं कि रूक्ष अरुण परुप विषम विसृत खर रूप अंगके पर्यंत भाग रहते हैं, और तनु मानो बाहिरको अंग निकसे जाते हैं और अति सुप्त रहते हैं लोमहर्षसे व्याप्त रहते हैं निस्तोद बहुत अंगोंमें होताहै, अल्प कंडू दाह पूय लसीका ये शीघ्र गतिसे हो जाते हैं और आशुभेदी हो जाते हैं और जीववाले कृष्ण अरुण कपाल वर्णके अंग हो जातेहैं, उनको कपालकुष्ठवान् जानै ॥ १० ॥

ताम्राणिताम्ररोमराजीभिरवनद्धा निबहुलानिबहुबहलरक्तपूयल सीकानिकण्डू-क्लेद-कोथदाहपाक वन्त्याशुगतिसमुत्थानभेदीनिसस न्तापक्रिमीण्युदुम्बरफलपक्वपर्णा न्युदुम्बरकुष्ठानीतिविद्यात् ११॥

ताम्र ताम्ररोमराजी ( पंक्ति ) वान् बहुत बहते हुये रक्त पूय लसीक जिनमें बहुत हों, कंडू क्लेद कोथ दाह पाक ये जिनमें शीघ्र गतिसे उठकर भेदक हों जिनमें संतापके दाता क्रिमि हों, पके हुये गूलरके फलके समानहों उनको उदुंबरकुष्ठ जानै ॥ ११ ॥

स्निग्धानिगुरूण्युत्सेधवन्तिश्ल क्ष्णस्थिरपीनपर्य्यन्तानिशुक्लरक्ता वभासानिबहुलबहलशुक्लपिच्छि लस्राावीणिशुक्लरोमराजीसन्ताना निबहुकण्डूक्रिमीणिसक्तगतिसमु त्थानभेदीनिपरिमण्डलानिमण्डल कुष्ठानीतिविद्यात् ॥ १२ ॥

स्निग्ध गुरु ऊंचे चिकने स्थिर जिनके पर्यंतभाग पुष्ट हों, शुक्ल रक्तसे दीखें अधिक और वहल शुल्क पिच्छिल जिनका स्राव हो शुल्करोम पंक्तियोंकी संतान हो अधिक कंडू क्रिमि हों सक्त गतिसे उठना और भेदन जिनकाहो, ऐसे जो परिमंडल उनको परिमंडल कुष्ठ जानै ॥ १२ ॥

परुपाण्यरुणवर्णानिबहिरन्तःश्या वानिनीलपीतताम्रावभासान्याशु गतिसमुत्थानान्यल्पकण्डूक्लेदक्रि मीणिदाहभेदनिस्तोदपाकबहुला निशूकोपहतोपमानवेदनान्युत्सन्न मध्यानितनुपर्य्यन्तानिकर्कशपि डकाचितानिदीर्घपरिमण्डलानि ऋष्यजिह्वाकृतीनिऋष्यजिह्वानी तिविद्यात् ॥ १३ ॥

परुष अरुणवर्णके वाहिरभीतर श्यावरंगके नील पीत ताम्रके समान दीखते हों शीघ्रगतिसे उठते हों अल्प कंडू क्लेद क्रिमि हों, दाह भेद निस्तोद पाक ये बहुतहों शूकसे उपहतके समान वेदना जिनमें हो मध्य भाग ऊंचा हो पर्य्यन्तभाग तनुहो, कर्कश पिडकाओंसे व्याप्त हों, दीर्घ परिमंडल हों ऋष्याजिह्वाके आकारके हों उनको ऋष्यजिह्वाकुष्ठ जानै ॥ १३ ॥

शुक्लरक्तावभासानिरक्तपर्य्यन्तानि रक्तशिराराजीसन्ततान्युत्सेधव न्तिबहुबहलरक्तपूयलसीकानि कण्डूक्रिमिदाहपाकवन्त्याशु गतिसमुत्थानभेदीनिपुण्डरीकप लाशसंकाशानिपुण्डरीकाणीति विद्यात् ॥ १४ ॥

शुक्ल रक्त दीखते हों पर्यंतभाग रक्तहो रक्तसिराओंकी पंक्ति जिनमें निरंतरहो ऊंचेहों अधिक बहल रक्त पूय लसीक जिनमें हों, कंडू क्रिमिदाह पाक ये जिनमें हों शी घ्रगतिसे उठते हों भेदीहों, उनको पुंडरीक ( कमल ) पलाशके समान हों उनको पुंडरीककुष्ठ जानै ॥ १४ ॥

परुषारुणविशीर्णबहिस्तनून्यन्तः स्निग्धानिशुक्लरक्तावभासानिबहू न्यल्पवेदनान्यल्पकण्डूदाहपूय लसीकानिलघुसमुत्थानान्यल्प भेद-क्रिमीण्यलाबु-पुष्पसङ्काशा निसिध्म-कुष्ठानीतिविद्यात् ॥ १५

परुष अरुण विशीर्ण बाहिरसूक्ष्म भीतर स्निग्धहों शुक्ल रक्त दीखते हों बहुतहों अल्पदुःख देते हों, कंडू दाह पूय लसीक ये जिनमें अल्पहों लघु उत्थान हो अल्पभेद क्रिमिहों अलाबुके पुष्पकी तुल्य हों उनको सिध्मकुष्ठ जानै ॥ १५ ॥

काकणन्तिकावर्णान्यादौपश्चा त्सर्वकुष्ठलिङ्गसमन्वितानिपापी यसांसर्वकुष्ठलिङ्गसम्भवेनानेकव र्णानिकाकणकानीतिविद्यात् १६

आदिमें काकणंतिकाका वर्ण हों पीछे सब कुष्ठोंके लिंगसे युक्तहों और पापियोंको सब कुष्ठोंके लिंगका संभव होनेसे अनेक वर्णके हों उनको काकणक कुष्ठ जानै ॥ १६ ॥

तान्यसाध्यानिसाध्यानिपुनरित राणि । तत्रयदसाध्यंतदसाध्यतां नातिवर्त्तते । साध्यंपुनःकिञ्चित् साध्यतामतिवर्त्ततेकदाचिदपचा रात् ॥ १७ ॥

ये सब कुष्ठ असाध्य हैं और इतर कुष्ठ साध्य हैं, उनमें जो असाध्य है वह असाध्यताका अवलंघन नहीं करता

और कदाचित् अपचारसे साध्यभी किंचित् साध्यताका अवलंघन करता है ॥ १७ ॥

साध्यानीहषट्काकणकवर्ज्यानि अचिकित्स्यमानानिअपचारतो वादोषैरभिष्यन्दमानानिअसाध्य तामुपयान्ति ॥ १८ ॥

और यहां साध्य तो छःकाकणकको छोड़कर चिकित्साके न करनेसे वा अपचारसे दोषों करके अभिष्यंदमान ( मिले ) हुये असाध्यताको प्राप्त हो जाते हैं ॥ १८ ॥

साध्यानामपिह्युपेक्षमाणानामेषां त्वङ्मांसशोणितलसीकाकोथ क्लेदसंस्वेदजाःक्रिमयोऽभिमूर्च्छ न्ति । तेभक्षयन्तोत्वगादीन्दोषा न्पुनर्दूषयन्तःइमानुपद्रवान्पृथक् पृथगुत्पादयन्ति ॥ १९ ॥

और उपेक्षा किये साध्यरूपभी इनमें त्वचा मांस शोणित लसीका कोथ क्लेद स्वेदोंसे उत्पन्न हुये क्रिमि वढजाते हैं, भक्षण करते हुये वे और दूषित करते हुये दोष इन उपद्रवोंको पृथक् २ पुनः उत्पादन करते हैं ॥ १९ ॥

ततोवातःश्यावारुणपरुषवर्णता मपिचरौक्ष्यशूलशोथतोदवेपथुह र्षसङ्कोचायासस्तम्भसुप्तिभेदभ ङ्गान् । पित्तंपुनर्दाहस्वेदक्लेदको थकण्डूस्रावपाकरागान् । श्लेष्मा त्वस्यश्वैत्यशैत्यास्थैर्य्यकण्डूगौ रवोत्सेधोपस्नेहोपलेपान् । क्रिम यस्त्वगादींश्चतुरःशिराःस्नायून्य स्थीन्यपिचतरुणानिखादन्ति२०

उसमें वाततो श्याव अरुण परुष वर्णको और रूक्षता शूल दोष तोद वेपथु हर्ष संकोच आयास स्तंभ सुप्ति भेद भंग इनको करता है, और पित्त दाह स्वेद क्लेद कोथ कंडूस्राव पाक रागको करता है, कफ तो मुखमें श्वेतता शीत-लता, कंडू स्थिरता गौरव उत्सेध उप-स्नेह उपलेप इनको करता है और क्रिमि त्वचा आदि चार शिरा स्नायु अस्थि जो तरुणहैं उनको खाते हैं ॥ २० ॥

अस्यामवस्थायामुपद्रवाःकुष्ठिनं स्पृशन्ति । तद्यथा ।–प्रस्रवणम ङ्गभेदःपतनान्यङ्गावयवानांतृ ष्णाज्वरातीसारदाहदौर्बल्यारोच काविपाकाश्चतद्विधमसाध्यंवि यादिति ॥ २१ ॥

इस अवस्थामें जो उपद्रव कुष्ठीका स्पर्श करते हैं वे ये हैं, कि प्रस्रवण अंगभेद अंगके अवयवोंका पतन, तृष्णा ज्वर अतीसार दाह दुर्बलता अरोचक अविपाक ये होते हैं इस प्रकारके कुष्ठीको असाध्य जानै–इति ॥ २१ ॥

तत्रश्लोकाः ।

साध्योऽयमितियःपूर्वंनरोरोगमुपेक्षते । सकिञ्चित्कालमासाद्यमृत एवावबुध्यते ॥ २२ ॥

इसमें ये श्लोक हैं कि जो मनुष्य यह रोग साध्य है यह प्रथम समझकर रोगकी उपेक्षा करताहै वह कुछ कालके अनंतर मृतही जाना जाताहै ॥ २२ ॥

यस्तुप्रागेवरोगेभ्योरोगेषुतरुणेषु च । भेषजंकुरुतेसम्यक्सचिरं सुखमश्नुते ॥ २३ ॥

जो रोगोंसे पहिलेही वा तरुण रोगोंमें भलीप्रकार भेषज करताहै वह चिरकालतक सुख भोगताहै ॥ २३ ॥

यथास्वल्पेनयत्नेनच्छिद्यतेतरुणस्तरुः । सएवातिप्रवृद्धस्तुनसुच्छेद्यतमोभवेत् ॥ २४ ॥

जैसे तरुणवृक्ष स्वल्प यत्नसे छेदन किया जाताहै अति प्रवृद्ध हुआ वही वृक्ष छेदनके योग्य नहीं होताहै ॥२४॥

एवमेवविकारोऽपितरुणःसाध्यतेसुखम् । विवृद्धःसाध्यतेकृच्छ्रादसाध्योवापिजायते ॥ २५ ॥

इसीप्रकार विकारभी तरुण तो सुखसे साध्य होता है और बढा हुआ कष्ट साध्य होता है वा असाध्य होजाताहै ॥ २५ ॥

संख्याद्रव्याणिदोषाश्चहेतवःपूर्वलक्षणम् । रूपाण्युपद्रवाश्चोक्ताः कुष्ठानांकौष्ठिकेपृथक् ॥ २६ ॥

इति अग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते कुष्ठनिदानंनाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

संख्या, द्रव्य, दोष, हेतु, पूर्वलक्षण रूप, और उपद्रव ये कुष्ठोंके इस कौष्ठिक ( निदान ) में पृथक् २ कहे ॥ २६ ॥

इति कुष्ठनिदानंसमाप्तम् ॥ ५ ॥

## षष्ठोऽध्यायः ।

## शोषनिदानम् ।

अथातःशोषनिदानं व्याख्यास्यामः। इति हस्माह भगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर शोषनिदानका व्याख्यान करतेहैं यह भगवान् आत्रेय कहते भये कि–

इहखलुचत्वारिशोषस्यायतनानि । तद्यथा ।--साहसंसन्धारणं क्षयोविषमाशनमिति ॥ १ ॥

यहां निश्चयसे चार शोषके स्थान होतेहैं वे ये हैं कि साहस संधारण क्षय विषमाशन इति ॥ १ ॥

तत्रयदुक्तंसाहसंशोषस्यायतनमितितदनुव्याख्यास्यामः । यदापुरुषोदुर्बलोहिसन्बलवतासहविगृह्णातिअतिमहताधनुषाव्यायच्छतिजल्पतिवातिमात्रमतिमात्रंवाभारमुद्वहतिअप्सुवाप्लवतेचातिदूरमुत्सादनपदाघातनेवातिप्र

गाढमासेवतेअतिप्रकृष्टंवाध्वानंद्रु
तमभिपततिअभिहन्यतेवान्य
द्वाकिञ्चिदेवंविधंविषममतिमात्रं
वाव्यायामजातमारभतेतस्याति
मात्रेणकर्मणाउरःक्षण्यतेतस्यउ
रःक्षतमुपप्लवतेवायुः । सतत्रावस्थि
तःश्लेष्माणमुरःस्थमुपसंगृह्यशोष
यन्विहरत्यूर्द्धमधस्तिर्य्यक्‌च २॥

उनमें जो साहस शोषका स्थान कहाहै उसका वर्णन करतेहें जब दुर्वल पुरुष होकर बलवान्‌के संग वैर करै— अति महान् धनुपसे बाण फेंके प्रमाणसे अधिक भाषण करै वा भार लेकर चलै, वा जलमें तरण करै और अधिक दूर उत्सादन पदोंका आघात इनको अति गाढ होकर सेवन करै और अति प्रकृष्ट मार्गमें द्रुत गमन करै, वा उक्त मार्गसे थक जाय, अन्य इसी प्रकारके किसी कर्मको वा करै, अत्यंत विष व्यायाम आदिको करै उसके अतिमात्र कर्मसे छातीमें क्षत हो जाताहै, उसके उरःक्षतमें वायु प्रविष्ट हो जाताहै, वह वहां टिककर छातीके श्लेष्माको ग्रहण करके शुष्क करता हुआ ऊपर अधः तिर्यक् विहार करता हुआ रहताहै ॥२॥

योंऽशस्तस्यशरीरसन्धीन्‌आवि
शतितेनजृम्भाङ्गमर्दोज्वरश्चोपजा
यते । यस्त्वामाशयमुपैतितेनरो
गाभवन्तिउरस्याअरोचकश्च ।
यःकण्ठंप्रपद्यतेकण्ठस्वनमुद्धंसते
स्वरश्चावसीदतियःप्राणवहानिस्रो
तांस्येतितेनश्वासःप्रतिश्यायश्चोप
जायते । यःशिरस्यवतिष्ठतेशिर
स्तेनोपहन्यते ॥ ३ ॥

जो वायुका अंश शरीरकी संधियोंमें प्रविष्ट होताहै उससे जृंभा अंगमर्द और ज्वर होतेहें और जो आमाशयमें पहुंचता है उससे छातीमें रोग होतेहें और अरोचक होताहै जो कंठमें प्राप्त होताहै उससे कंठका शब्द मारा जाताहै और स्वर नष्ट हो जाताहै जो प्राण वाही स्रोतोंमें पहुंचता है उससे श्वास और प्रतिश्याय होतेहें, जो अंश शिरमें टिकताहै उससे शिरका हनन होताहै ॥ ३॥

ततःक्षणनाच्चैवोरसोविषमगति
त्वाच्चवायोःकण्ठस्योद्धंसनात्
कासःसंजायते । कासप्रसङ्गादु
रसिक्षतेसशोणितंष्ठीवतिशोणिं
तागमाच्चास्यदौर्गन्ध्यमुपजायते
एवमेतेसाहसप्रभवाःसाहसिकंमु
पद्रवाःस्पृशान्ति ॥ ४ ॥

फिर छातीके क्षणनसे और वायुकी विषमगतिसे कंठके उद्धंसनसे कास हो जाताहै उस कासके प्रसंगसे छातीमें क्षत होनेसे थूकमें शोणित आताहै, शोणितके आनेसे मुखमें दुर्गंधि हो जातीहै इसप्रकार साह-

सके पैदा हुये ये उपद्रव साहसिक मनुष्यका स्पर्श करतेहैं ॥ ४ ॥

ततःसोऽप्युपशोषणैरेतैरुपद्रवैरुपद्रुतःशनैःशनैरुपशुष्यति । तस्मात्पुरुषोमतिमान्बलमात्मनः समीक्ष्यतदनुरूपाणिकर्माण्यारभेतकर्त्तुम् । बलसमाधानंहिशरीरंशरीरमूलश्चपुरुषइति ॥ ५ ॥

वह भी फिर उपशोषणके हेतु इन उपद्रवोंसे उपद्रुत हुआ शनैः २ शुष्क होजाताहै तिससे पुरुष अपने बलको देखकर उसके अनुरूपही कर्म करनेका प्रारंभ करे क्योंकि शरीरका समाधान बलहै और पुरुषकी मूल शरीरहै इति॥५॥

तत्रश्लोकः ।

साहसंवर्जयेत्कर्मरक्षन्जीवितमात्मनः । जीवन्हिपुरुषस्त्विष्टंकर्मणःफलमश्नुते ॥ ६ ॥

उसमें यह श्लोकहै कि अपने जीवित की रक्षा करता हुआ मनुष्य साहस कर्मको वर्ज दे क्योंकि जीवता मनुष्य कर्मके इष्ट फलको भोगताहै इति ॥६॥

सन्धारणंशोषस्यायतनमितियदुक्तंतदनुव्याख्यास्यामः । यदापुरुषोराजसमीपेभर्तृसमीपेवागुरोर्वापादमूलेद्यूतसभांसभाजयन्स्त्रीमध्यंवानुप्रविश्ययानैर्वाप्युच्चावचैर्गच्छन्भयात्प्रसंगाद्धीमत्वाद्घृणित्वाद्वानिरुणद्ध्यागतानिवातमूत्रपुरीषाणितस्यसन्धारणाद्वायुःप्रकोपमापद्यते ॥ ७ ॥

संधारण शोषका स्थान जो कहाहै उसका व्याख्यान करतेहैं कि जैसे पुरुष राजाके समीपमें वा भर्ताके समीपमें गुरुके पाद मूलमें द्यूतकी सभाको करता हुआ वा स्त्रियोंके मध्यमें प्रवेश करके वा ऊंचे नीचे यानोंमें गमन करता हुआ भयसे प्रसंगसे, लज्जासे, घृणासे, आते हुए, मूत्र पुरीषोंको जो रोकता है संधारणसे उसकी वायु प्रकोपको प्राप्त होतीहै॥७॥

सप्रकुपितःपित्तश्लेष्माणौसमुदीर्य्योर्द्ध्वमधस्तिर्य्यक्चविहरतितत्श्चांशविशेषेणपूर्ववच्छरीरावयवविशेषंप्रविश्यशूलंजनयतिभिनत्तिपुरीषमुच्छोषयतिवा,पार्श्वेचाभिरुजतिगृह्णात्यंसौकण्ठमुरश्चावधमतिशिरश्चोपहन्ति,कासंश्वासंज्वरंस्वरभेदंप्रतिश्यायश्चोपजनयति ॥ ८ ॥

वह प्रकुपित हुआ पित्त कफको बढाकर ऊपर नीचे तिरछा विहार करताहै फिर अंशविशेषसे पूर्वके समान शरीरके किसी अवयवमें प्रविष्ट होकर शूलको पैदा करताहै पुरीषका भेदन करताहै वा शुष्क करताहै,पार्श्वोंमें पीडा करताहै और

यह अंसोंका ग्रहण करता है कंठ छातीका धमन करताहै शिरका उपहनन करताहै कास, श्वास, ज्वर, स्वरभेद, प्रतिश्याय, इनको पैदा करताहै ॥ ८ ॥

ततःसोऽप्युपशोपणैरेतैरुपद्रवैरुप द्रुतःशनैःशनैरुपशुप्यति । तस्मा त्पुरुषोमतिमानात्मनःशरीरेष्वेव योगक्षेमकरेपुप्रयतेतविशेषेणश रीरंह्यस्यमूलंशरीरमूलश्चपुरुषइ ति ॥ ९ ॥

उसके अनंतर शोषणके कर्ता इन उपद्रवोंसे उपद्रुत वह नर शनैः २ शुष्क हो जाताहै, तिससे बुद्धिमान् मनुष्य अपने शरीरमेंही योगक्षेम करनेका विशेषकर यत्न करे शरीरही इसका मूलहै शरीरका मूल पुरुषहै इति ॥ ९ ॥

तत्रश्लोकः ।

सर्वमन्यत्परित्यज्यशरीरमनुपाल येत् । तदभावेहिभावानांसर्वाभा वःशरीरिणामिति ॥ १० ॥

उसमें यह श्लोकहै कि अन्य सबको त्यागकर शरीरकी पालना करे क्योंकि उसके अभाव होनेपर देह धारियोंके सब भावोंका अभाव होताहै, इति ॥ १० ॥

क्षयःशोपस्यायतनमितियदुक्तंत दनुव्याख्यास्यामः । यदापुरुषो तिमात्रंशोकचिन्तापरीतहृदयो भवति, ईर्षोत्कण्ठाभयक्रोधादि भिर्वासमाविश्यते, कृशोवासन्रू क्षान्नपानसेवीभवति, दुर्बलप्रकृ तिरनाहारोऽल्पाहारोवाआस्तेत दातस्यहृदयस्थायीरसःक्षयमुपै ति । सतस्योपक्षयात्संशोपंप्राप्नो तिअप्रतीकाराच्चानुबध्यतेयक्ष्म णायथोपदेक्ष्यमाणरूपेण ॥ ११ ॥

क्षय शोपका आयतन जो कहाहै उसका व्याख्यान करतेहैं कि, जब मनुष्य अत्यंत शोक और चिंतासे युक्त हृदयमें होताहै, वा ईर्ष्या उत्कंठा भय क्रोध आदि, इसमें प्रवेश करतेहैं और कृश होकर रूक्ष अन्नपानका सेवनकरताहै, दुर्वलप्रकृति विना आहार वा अल्पाहार रहताहै, तब उसके हृदयमें स्थित रस क्षयको प्राप्त हो जाताहै वह उसके उपक्षयसे शोषको प्राप्त हो जाताहै और प्रतीकार न करनेसे उस यक्ष्माके अनुवंधनको प्राप्त होताहै जिसकारूप आगे वर्णन करेंगे ॥ ११ ॥

यदापुरुषोऽतिहर्षात्प्रसक्तभावः स्त्रीपुअतिप्रसङ्गमारभतेतस्याति प्रसङ्गाद्रेतःक्षयमुपैतिक्षयमपिचो पगच्छतिरेतसियदिमनःस्त्रीभ्यो नैवास्यनिवर्त्ततेअतिप्रवर्त्ततेएव तस्यातिप्रणीतसङ्कल्पस्यमैथुन मापद्यमानस्यशुक्रंनप्रवर्त्ततेअति

मात्रोपक्षीणत्वात् । अथास्यवायुर्व्यायच्छमानस्यैवधमनीरनुप्रविश्यशोणितवाहिनीस्ताभ्यःशोणितंप्रच्यावयतितच्छुक्रक्षयाच्छुक्रमार्गेणशोणितंप्रवर्त्ततेवातानुसृतलिंगम् ॥ १२ ॥

जब पुरुष अत्यंत हर्षसे स्त्रियोंमें प्रसक्तभाव होकर अति संग करताहै, उसके अत्यंत स्त्रीके संग करनेसे वीर्य क्षयको प्राप्त हो जाताहै और वीर्यके क्षय होने पर भी यदि इसका मन स्त्रियोंसे निवृत्त नहीं किंतु अत्यंत प्रवृत्तही हो अत्यंत कियाहै संगका संकल्प जिसने ऐसे मैथुन करते हुये उस पुरुषके शुक्रकी प्रवृत्ति नहीं होती क्योंकि वह अतिक्षीण होगया, फिर इसकी वायु व्यायाम करनेसे धमनीयोंमें प्रविष्ट होकर शोणितवाहिनी धमनीयोंमेंसे शोणितकी गिराती है वह शोणित शुक्रका क्षय होनेसे शुक्रके मार्गसे प्रवृत्त होताहै क्योंकि वह वातानुसारी लिंगवान् है ॥ १२ ॥

अथास्यशुक्रक्षयाच्छोणितप्रवर्तनाच्चसन्धयःशिथिलीभवन्ति।रौक्ष्यमुपजायते।भूयःशरीरेदौर्बल्यमाविशतिवायुःप्रकोपमापद्यते । सप्रकुपितोऽवशकंशरीरमनुसर्पन्परिशोषयतिमांसशोणितेप्रच्यावयतिश्लेष्मपित्तेसंरुजतिपार्श्वेचावगृह्णात्यंसौकण्ठमुद्ध्वंसयतिशिरःश्लेष्माणमुपक्लिश्यप्रतिपूरयतिश्लेष्मणामुपक्लिश्यप्रतिपूरयतिश्लेष्मणासन्धींश्चप्रपीडयन्करोत्यङ्गमर्दमरोचकाविपाकौचपित्तश्लेष्मोत्क्लेशात्प्रतिलोमगत्वाच्चवायुर्ज्वरंकासंस्वरभेदंप्रतिश्यायश्चोपजनयति ॥ १३ ॥

फिर इसके शुक्रके क्षयसे और शोणितकी प्रवृत्तिसे संधि शिथिल हो जाती हैं और रूक्षता पैदा हो जाती है अधिक दुर्वलता शरीरमें आजातीहै, वायु प्रकोपको प्राप्त हो जाताहै, प्रकुपित हुआ वह अवश्य शरीरमें फैलता हुआ मांस शोणित दोनोंकी शुष्कताको करदेताहै, कफ पित्तका क्षरण करताहै संरुजन ( पीडा ) पार्श्वोंमें करता है, स्कंधोंका अवग्रह करताहै कंठका नाश, शिरके कफको क्लेश देकर कफसे पूर्ण कर देताहै और संधियोंको पीडित करता हुआ अंगमर्दको करताहै अरोचक अविपाकको करताहै; पित्त श्लेष्मके क्लेशसे और वायु प्रति लोमगामी होनेसे ज्वर कास स्वर भेद प्रतिश्याय इनको पैदा करता है १३

ततःसोऽप्युपशोषणैरेतैरुपद्रवैरुपद्रुतःशनैःशनैरुपशुष्यति । तस्मात्पुरुषोमतिमानात्मनःशरीरमनुरक्षंशुक्रमनुरक्षेत् । पराह्येषाफलनिर्वृत्तिराहारस्येति॥ १४ ॥

तिससे वह भी उपशोषणके हेतु इन उपद्रवोंसे उपद्रुत हुआ शनैः २ शुष्क हो जाता है; तिससे बुद्धिमान् पुरुष अपने शरीरकी रक्षा करता हुआ शुक्रकी रक्षा करे क्योंकि यह शुक्र आहारका उत्तमफल है; इति ॥ १४ ॥

तत्रश्लोकः।

आहारस्यपरंधामशुक्रंतद्रक्ष्यमात्मनः। क्षयेह्यस्यबहून्रोगान्मरणंवानियच्छति ॥ १५ ॥

उसमें यह श्लोकहै, कि, भोजनका परमधाम शुक्र है उस अपने शुक्रकी रक्षा करनी योग्य है शुक्र, क्षय होनेपर बहुतसे रोगोंको वा मरणको देताहै १५

विषमाशनंशोषस्यायतनमितियदुक्तंतदनुव्याख्यास्यामः। यदा पुरुषःपानाशनभक्ष्यलेह्योपयोगान्प्रकृतिकरणसंयोगराशिदेशकालोपयोगसंस्थोपशयविषमानासेवतेतदातस्यवातपित्तश्लेष्माणो वैषम्यमापद्यन्ते। तेविषमाःशरीरमनुपसृत्ययदास्रोतसांमुखानिप्रतिवार्य्यावतिष्ठन्तेतदाजन्तुर्यदाहारजातमाहरतितदस्यमूत्रपुरीषमेवोपचीयतेभूयिष्ठम्, नान्यस्तथाशरीरधातुःसपुरीषोपष्टम्भाद्वर्त्तयति ॥ १६ ॥

विषमाशन जो शोषका स्थान कहा है उसका व्याख्यान करते हैं कि जब मनुष्य पान अशन भक्ष्य लेह्य इनके उपयोगोंको, प्रकृति करण संयोग राशि देश काल उपयोग संस्था उपशय इनसे विषम रीतिसे सेवन करता हैं तब उसके वात पित्त श्लेष्मा विषमताको प्राप्त हो जातेहैं. वे विषम हुये शरीरमें न फैल कर जब स्रोतोंके मुखोंको रोककर टिकतेहैं तब प्राणी जिस आहारके समूह को खाता है तब इसके मूत्र पुरीषही अधिक बढते हैं अन्य शरीरकी धातु तिस प्रकारसे नहीं बढती वह पुरीषके उपष्टम्भसे वर्त्तताहै; ॥ १६ ॥

तस्माच्छुष्यतोविशेषेणपुरीषमनुरक्ष्यम्, तथासर्वेषामत्यर्थकृशदुर्बलानाम्। तस्यानाप्याय्यमानस्यविषमाशनोपचितादोषाःपृथक्पृथगुपद्रवैर्युञ्जतोभूयःशरीरमुपशोषयन्ति ॥ १७॥

तिससे शुष्क मनुष्यके पुरीषकी विशेष कर रक्षा करनी योग्य है तिसी प्रकार अत्यंत कृश दुर्बल सबके पुरीष की रक्षा करनी क्योंकि आप्यायन (पुष्ट) नहीं किये उसके विषमाशनसे उपचित दोष पृथक् २ उपद्रवोंसे युक्त करते हुये पुनः भी शरीरका उपशोषण करते हैं१७

तत्रवातःशूलमङ्गमर्दंकण्ठोद्ध्वंसनंपार्श्वसंरोजनमंसावमर्दनंस्वरभे

दंप्रतिश्यायञ्चोपजनयति । पित्तंपुनर्ज्वरमतीसारंसान्तर्दाहञ्च । श्लेष्माप्रतिश्यायंशिरसोगुरुत्वंकासमरोचकञ्च ॥ १८ ॥

उनमें वात तो शूल अंगमर्द कंठकाध्वंस पार्श्वोंका संरंजन अंसोंका मर्दन स्वरभेद और प्रतिश्याय इनको पैदा करताहै और पित्त, ज्वर अतीसार और अंतर्दाह करता है, श्लेष्मा,प्रतिश्याम शिरमें गौरव कास अरोचकको पैदा करता है १८

स कासप्रसङ्गादुरसि क्षते शोणितं ष्ठीवति । शोणितगमनाच्चास्य दौर्बल्यमुपजायते । एवमेते विषमाशनोपचिता दोषा राजयक्ष्माणमभिनिर्वर्त्तयन्ति १९

वह कासके प्रसंगसे छातीमें क्षत होनेपर शोणितको थूकताहै, शोणितके गमनसे यह दुर्बल हो जाताहै,इस प्रकार विषमाशनसे उपचित ये दोष राजयक्ष्माको पैदा करतेहैं ॥ १९ ॥

सतैरुपशोषणैरुद्रवैरुपपद्रुतः शनैः शनैरुपशुष्यति । तस्मात् पुरुषो मतिमान् प्रकृतिकरणसंयोगराशिदेशकालोपयोगसंस्थोपशयादविषमाहारमाहरेदिति ॥ २० ॥

वह उन उपशोषण उपद्रवोंसे उपद्रुत हुआ शनैः २ सूख जाता है, तिससे बुद्धिमान् मनुष्य प्रकृति करण संयोग राशी देश काल उपयोग संस्था उपशय,इनसे अविषम आहारका भक्षण करे इति॥ २०॥

तत्र श्लोकः ।

हिताशी स्यान्मिताशी स्यात् कालभोजी जितेन्द्रियः । पश्यन् रोगान् बहून् कष्टान् बुद्धिमान् विषमाशनादिति ॥ २१ ॥

उसमें यह श्लोक है कि, बुद्धिमान् मनुष्य विषमाशनसे कष्टके दाता बहुत रोगोंको देखता हुआ हिताशी मिताशी कालभोजी जितेंद्रिय रहै इति ॥ २१ ॥

एतैश्चतुर्भिः शोषस्यायतनैरभ्युपसेवितैर्वातपित्तश्लेष्माण एव प्रकोपमापद्यन्ते । ते प्रकुपिता नानाविधैरुपद्रवैः शरीरमुपशोषयन्ति । तं सर्वरोगाणां कष्टतमं मत्वा राजयक्ष्माणमाचक्षते भिषजः । यस्माद्वा पूर्वमासीद्भगवतःसोमस्योडुराजस्य तस्माद्राजयक्ष्मेति ॥ २२ ॥

इन चारों शोषके आयतनोंके अत्यंत सेवनसे वात पित्त श्लेष्मा तीनों प्रकोपको प्राप्त होतेहैं वे प्रकुपित हुये नाना प्रकारके उपद्रवोंसे मनुष्यके शरीरका उपशोषण करते हैं, संपूर्ण रोगोंके मध्यमें अत्यंत कष्ट उसको मानकर वैद्यजन राजयक्ष्मा कहतेहैं,जिससे पहिले भगवान्

सोम नक्षत्रोंके राजाके हुआ इससे राज यक्ष्मा कहतेहैं ॥ २२ ॥

तस्येमानिपूर्वरूपाणि ।तद्यथा,-
प्रतिश्यायःक्षवथुरभीक्ष्णंश्लेष्मप्र
सेकोमुखमाधुर्य्यमनन्नाभिलापो
ऽन्नकालेचायासोदोपदर्शनमदोप
दर्शनमदोपेष्वल्पदोषेपुवाभाविपु
पात्रोदकान्नसूपापूपोपदंशपरिवे
शकेपुभुक्तवतोहृल्लासस्तथोल्लेख
नमाहारस्यान्तरान्तरामुखपाद
स्यशोपःपाण्योरवेक्षणमत्यर्थम
क्ष्णोःश्वेततावाह्वोःप्रमाणजिज्ञा
सास्त्रीकामतातिघृणित्वंबीभत्स
दर्शनताचकायेस्वप्नेहिअभीक्ष्णं
दर्शनमनुदकानामुदकस्थानांशून्या
नाञ्चग्रामनगरनिगमजनपदानांशु
ष्कदग्धभग्नानाञ्चवनानांकृकला
समयूरवानरशुकसर्पकाकोलूका
दिभिःसंस्पर्शनमधिरोहणंवाअ
श्वोष्ट्रखरवराहैर्यानञ्चकेशास्थि
भस्मतुषाङ्गारराशीनाञ्चाधिरोह
णमितिशोषपूर्वरूपाणिभवन्ति २३

उसके जो पूर्वरूप होतेहैं वे ऐसे हैं प्रतिश्याय क्षवथू वारंवार कफका प्रसेक मुखमें मधुरता अन्नके अभिलाषका अभाव अन्नके कालमें आयास निर्दोषोंमें वा अल्पदोष भावोंमें दोषका दर्शन पात्र उदक, अन्न, सूप, अपूप, उपदंश परिवेशक इनमें दोषदृष्टि भोजनके अंतमें हृल्लास और आहारका उल्लेखन (भेदन) और भीतर २ मुख पादोंका शोष हाथोंकाही दर्शन नेत्रोंमें अत्यंत श्वेतता भुजाओंके प्रमाण जाननेकी इच्छा स्त्रीकी इच्छा अत्यंत घृणा कायामें बीभत्स (भयानक) दर्शनता और स्वप्नमें उदकके जलरहित स्थानोंको और शून्य ग्राम नगर निगम जन पदोंका और शुष्क, दग्ध भग्नोंका दर्शन होताहै, कृकलास मयूर वानर शुक सर्प काक उलूक आदिका स्पर्शन वा चढना और अश्व ऊंट खर, वराह, इनपर अधिरोहण (चढना) केश, अस्थि, भस्म, तुष, अंगार, इनकी राशियोंपर अधिरोहण, ये शोषके पूर्व रूप हैं ॥ २३ ॥

अतऊर्द्ध्वमेकादशरूपाणि। तद्यथा,-
शिरसः प्रतिपूरणं कासः श्वासः
स्वरभेदः श्लेष्मणश्छर्द्दनं शोणि
तष्ठीवनं पार्श्वसंरोजनं अंसाव
मर्दोज्वरः अतीसारस्तथा अरो
चक इति ॥ २४ ॥

इससे आगे एकादश रूप होतेहैं वे येहैं कि शिरका प्रतिपूरण, कास, श्वास, स्वरभेद, श्लेष्मकी छर्द्द, शोणितकाथूक, पार्श्वोंका भंजन, अंसोंका अवमर्द, ज्वर, अतीसार, और अरोचक ॥ २४ ॥

तत्रापरिक्षीणमांसशोणितोबलवानजातारिष्टः सर्वैरपि शोपलिङ्गैरुपद्रुतः साध्यो ज्ञेयः ॥ २५॥

उसमें जिसके मांस शोणित परिक्षीण नहीं बलवान्हो अरिष्ट उत्पन्न जिसके नही संपूर्णभी शोपके लिंगोंसे उपद्रुत वह साध्य जानना ॥ २५ ॥

बलवर्णोपयोपचितो हि सहिष्णुत्वाद्व्याध्यौषधबलस्य कामं बहुलिङ्गोऽप्यल्पलिङ्ग एव मन्तव्यः ॥ २६ ॥

क्योंकि जो बलवर्णको वृद्धिसे उपचित है व्याधि औषधके बलका सहन शील होनेसे चाहे बहुत लिंगभी हों तो भी अल्पलिंगहीहै ॥ २६ ॥

दुर्बलन्त्वतिक्षीणमांसशोणितमल्पलिंगमप्यजातारिष्टमपिबहुलिङ्गमेवविद्यात् अहसत्वाद्व्याध्यौषधबलस्य तं परिवर्जयेत् ॥२७॥

और दुर्बल तो जो अत्यंत क्षिणमांस शोणितहै वह अल्प लिंगवान्भी अधिक ही लिंग है यह वैद्य जानै तिससे औषध व्याधिके बलको न सहनेवाले उसको वर्जदे ॥ २७ ॥

क्षणेनहिप्रादुर्भवन्त्यरिष्टानि।अन्यनिमित्तश्चारिष्टप्रादुर्भाव इति २८

क्योंकि अरिष्ट क्षणमात्रमें हो जातेहैं और अरिष्टोंके प्रादुर्भावका अन्यभी निमित्त होताहै, इति ॥ २८ ॥

तत्र श्लोकः ।

समुत्थानञ्च लिङ्गञ्च यः शोपस्यावबुध्यते । पूर्वरूपञ्च तत्वेन सराज्ञः कर्त्तुमर्हति ॥ २९ ॥

उसमें यह श्लोकहै कि जो मनुष्य शोपके समुत्थान और लिंगको पूर्वरूप यथार्थजानताहै वह राजा (राज यक्ष्मा) की चिकित्सा करने योग्यहै ॥ २९ ॥

इति शोषनिदानं समाप्तम् ॥ ६ ॥

## सप्तमोऽध्यायः ।

## उन्मादनिदानम् ।

इति हस्माह भगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर उन्माद निदानका व्याख्यान करतेहैं यह भगवान्आत्रेय कहतेहैं कि ॥

इह खलु पञ्च उन्मादाभवन्ति । तद्यथा,-वातपित्तकफसन्निपातागन्तुनिमित्तास्तत्र दोषनिमित्ताश्चत्वारः ॥ १ ॥

यहां निश्चयसे पांच उन्माद होतेहैं वे ये हैं कि वात पित्त कफ सन्निपात आगंतु इन निमित्तोंसे उत्पन्न, उनमें चार दोष निमित्तसे होतेहैं ॥ १ ॥

पुरुषाणामेवंविधानां क्षिप्रमभिनिर्वर्त्तन्ते । तद्यथा,-भीरूणामुपक्लिष्टसत्त्वानामुत्सन्नदोषाणाञ्च मलविकृतोपहितानि अनुचितानि

आहारजातानि वैषम्ययुक्तेनोप योगविधिनोपयुञ्जानानांतन्त्रप्रयोगं वा विषममाचरतामन्यां वा चेष्टां विषमांसमाचरतांअत्युपक्षीणदेहानाञ्चव्याधिवेगसमुद्भ्रमितानामुपहतमनसांवाकामक्रोधलोभहर्षभयशोकचिन्तोद्वेगादिभिःपुनरभिघाताभ्याहतानांवामनसिउपहतेबुद्धौचप्रचलितायामभ्युदीर्णादोषाःप्रकुपिताहृदयमुपसृत्य मनोवहानिस्रोतांसिआवृत्यजनयतिउन्मादम् । उन्मादंपुनर्मनोबुद्धिसंज्ञाज्ञानस्मृतिभक्तिशीलचेष्टाचारविभ्रमंविद्यात् ॥ २ ॥

इस प्रकारके पुरुषोंके शीघ्र हो जातेहैं वे ये हैं, कि भीरु, अंतःकरणमें क्लेशित, दोषोंसे युक्त, मलविकृतिसे युक्त, अनुचित आहारके समूहोंको विषमतासे युक्त उपयोगकी विधिसे जो भक्षण करतेहैं वा विषम तंत्रयोगको जो करतेहैं, वा अन्य विषम चेष्टाको करतेहैं जिनका देह अत्यंत उपक्षीणहै, व्याधिके वेगसे जो भ्रमितहैं, जिनका मन उपहतहै, वा काम क्रोध लोभ हर्ष भय शोक चिंता उद्वेग आदिसे और वा अभिघातसे अभिहतोंके मनके उपहत होनेपर और बुद्धिके प्रचलित होनेपर वृद्धिको प्राप्त हुये दोष प्रकुपित हुये हृदयमें पहुंचकर मनके बहनेहारे स्रोतोंको रोककर उन्मादको पैदा करतेहैं, फिर मन बुद्धि संज्ञा ज्ञान स्मृति भक्ति शील चेष्टा आहार इनमेंभी विभ्रमको जानना ॥ २ ॥

तस्येमानिपूर्वरूपाणि । तद्यथा,-शिरसःशून्यभावःचक्षुषोराकुलतास्वनःकर्णयोरुच्छासस्याधिक्यमास्यसंस्रवणमनन्नाभिलापोऽरोचकाविपाकौहृदयग्रहोध्यानायाससम्मोहोद्वेगाश्चास्थानेसततंलोमहर्षोज्वरश्चाभीक्ष्णमुन्मत्तचित्तत्वमुदर्दितत्वमर्दिताकृतिकरणञ्च व्याधेः । स्वप्नेचदर्शनमभीक्ष्णं भ्रान्तचलितावस्थितानवस्थितानाञ्चरूपाणामप्रशस्तानाञ्चतिलपीडकचक्राधिरोहणंवातकुण्डलिकाभिश्चोन्मथनंनिमज्जनंकलुषाणा-मम्भसामावर्त्तेषु चक्षुषोश्चापसर्पणमिति दोषनिमित्तानामुन्मादानां पूर्वरूपाणि ॥ ३ ॥

उसके ये पूर्वरूप होतेहैं कि शिरका शून्यभाव नेत्रोंको अस्वस्थता कानोंमें शब्द, ऊर्द्ध्वश्वासकी अधिकता मुखका संस्रवण अन्नकी अनिच्छा अरोचक अविपाक हृदयका ग्रह ध्यान आयास

संमोह उद्वेग ये असमयमें होतेहैं; निरंतर लोमहर्ष वारंवार ज्वर चित्तमें उन्मत्तता उदर्दता अर्दितके समान व्याधिकी आकृतिको करना, और स्वप्नमें वारंवार भ्रांत चलित और अनवस्थित रूपोंका और निंदित रूपोंका दर्शन तिलके पीडक चक्रपर चढना वातकी कुंडलिकाओंसे उन्मथन और मलीन जलोंके आवर्तोंमें डूबना नेत्रोंका अपसर्पण इति ( ये ) दोष निमित्तक उन्मादोंके पूर्व रूप होतेहैं ॥ ३ ॥

ततोऽनन्तरमुन्मादाभिनिर्वृत्तिस्तत्रेदमुन्मादविज्ञानं भवति तद्यथा,- परिसर्पणमक्षिभ्रुवामोष्ठांसहनुहस्तपादविक्षेपणमकस्मात् अनियतानाञ्च सततं गिरामुत्सर्गः फेनागमनमास्यात् स्मितहसितनृत्यगीतवादित्रादिप्रयोगाश्चास्थाने, वीणावंशशङ्खशम्यातालशब्दानुकरणम् असाम्नायानमयानैरलङ्करणमलङ्कारिकैर्द्रव्यैर्लोभोऽभ्यवहार्य्येष्वलब्धेषु लब्धेषुचावमानस्तीव्रं मात्सर्य्यं कार्श्यं पारुष्यमुत्पिण्डतारुणाक्षता वातोपशयविपर्य्यासादनुपशयिता चेति वातोन्मादलिङ्गानि भवन्ति ॥ ४ ॥

उसके अनंतर उन्मादकी उत्पत्ति हो जाती है उसमें उन्मादका विज्ञान जो होताहै वह यह है कि नेत्र भ्रुकुटियोंका परिसर्पण ओष्ठ, अंस, हनु, हस्त, पाद, इनका अकस्मात् अनियमसे फेंकना निरंतर वाणीका बोलना मुखसे झागोंका आना स्मित हँसित नृत्य गीत वादित्र इनको असमयमें करना वीणा वंश शंख शम्याताल इनके शब्दका अशांतिसे अनुकरण यान भिन्नोंसे यान ( गमन ) जिनसे अलंकार न करना हो उनसे अलंकरण विना मिले भोजनके पदार्थोंमें इच्छा और प्राप्तिमें अपमान बड़ा भारी द्रव्योंसे मात्सर्य कृशता परुषता उत्पिडता अरुणाक्षता (रक्तनेत्र) वातको उपशयके विपर्याससे अनुपशयिता ये वातके उन्मादके लिंगहैं ॥ ४ ॥

अमर्षः क्रोधः संरम्भश्चास्थाने शस्त्रलोष्टकाष्ठमुष्टिभिरभिद्रवणं स्वेषां परेषां वा प्रच्छायशीतोदकान्नाभिलापः सन्तापोऽतिवेलः । ताम्रहरितहारिद्रसंरब्धाक्षता पित्तोपशयविपर्य्यासादनुपशयिता चेति पित्तोन्मादलिङ्गानि भवन्ति ॥ ५ ॥

और असमयमें अमर्ष क्रोध संभ्रम इनका होना शस्त्र लोष्ट काष्ठ इनको मुष्टिमें लेकर सन्मुख दौड़ना अपने वा पराये वस्त्र शीतलजल अन्न इनकी अभिलाषा अनेकवार संताप ताम्र हरित

हारिद्र संरब्ध नेत्रोंका होना पित्तके उपशयके विपर्यासरो अनुपशयिता इनका होना ये पित्तके उन्मादके लिंगहैं ॥ ५ ॥

स्थानमेकदेशेतूष्णीम्भावोऽल्पशश्चंक्रमणंलालाशिंघाणकप्रस्रवणमनन्नाभिलाषोरहस्कामतावीभत्सत्वंशौचद्वेषःस्वल्पनिद्रताश्वयथुराननेशुक्लस्तिमितमलोपदिग्धाक्षताश्लेष्मोपशयविपर्य्यासादनुपशयिताचेतिश्लेष्मोन्मादलिङ्गानिभवन्ति ॥ ६ ॥

एकदेशमें बैठारहना तूष्णीं रहना अल्पचंक्रमण लालाशिंघानक (शिनक) इनका संस्रवण अन्नकी अनिच्छा एकांत स्थानकी कामना बीभत्सता, शौचमें द्वेष स्वल्प निद्रा मुखमें श्वयथु, शुक्ल स्तिमित अमलसे उपदिग्ध ऐसे नेत्रोंका होना, कफके उपशयके विपर्याससे अनुपशयिता ये कफके उन्मादके लिंगहैं ६

त्रिदोषलिङ्गसन्निपातेतुसान्निपातिकंविद्यात् । तमसाध्यमित्याचक्षतेकुशलाः ॥ ७ ॥

त्रिदोषके लिंग सन्निपातके उन्मादमें तो सान्निपातिक उन्मादको जाने, उसको कुशल वैद्य असाध्य कहतेहैं ॥ ७ ॥

साध्यानान्तुत्रयाणांसाधनानिभवन्ति । तद्यथा स्नेह-स्वेदवमनविरेचनास्थापनानुवासनोपशमननस्तःकर्मधूपधूमपानाञ्जनावपीडप्रधमनाभ्यङ्गप्रदेहपरिषेकानुलेपनवधबन्धनावरोधन-वित्रासन-विस्मापनविस्मारणापतर्पणशिराव्यधनानि ॥ ८ ॥

तीनों साध्य उन्मादोंके साधन तो ये हैं कि स्नेह स्वेद वमन विरेचन आस्थापन अनुवासन उपशमन नस्तःकर्म, धूप धूमपान अंजन अवपीडन प्रधमन अभ्यंग प्रदेह परिषेक अनुलेपन वध बंधन अवरोधन वित्रासन विस्मापन विस्मारण अपतर्पण शिराव्यधन (फस्त) ये हैं ॥ ८ ॥

भोजनविधानञ्चयथास्वंयुक्त्यायच्चान्यदपिकिञ्चिन्निदानविपरीतमौषधंकार्य्यंतत्स्यादिति॥ ९ ॥

और यथार्थ रीतिसे युक्तिपूर्वक भोजनका विधान और जो अन्यभी निदानके विपरीत औषध हो वहभी करने योग्य है इति ॥ ९ ॥

तत्र श्लोकः ।

उन्मादान्दोषजान्साध्यान्साधयेद्भिषगुत्तमः । अनेनविधियुक्तेनकर्मणायत्प्रकीर्तितमिति १०

उसमें यह श्लोक है कि इस पूर्वोक्त विधिसे युक्त कर्मसे उत्तम भिषक् दोषोंसे उत्पन्न हुए उन्मादोंका साधन करे इति १०

यस्तुदोषनिमित्तेभ्यउन्मादेभ्यः

समुत्थानपूर्वरूपलिङ्गवेदनोपशय विशेषसमन्वितोभवतिउन्मादस्त मागन्तुमाचक्षते ॥ ११ ॥

और जो उन्माद दोष निमित्तक उन्मादोंसे समुत्थान पूर्वरूप लिंग वेदना उपशयकी विशेषतासे युक्त होताहै उसको आगंतु कहतेहैं ॥ ११ ॥

केचित्पुनःपूर्वकृतंकर्माप्रशस्तमि च्छन्ति । तस्यनिमित्तंप्रज्ञापरा धएवेतिभगवान्पुनर्वसुरात्रेयउ वाच ॥ १२ ॥

कोई तो पुनः पूर्व कृत अप्रशस्त कर्मको चाहतेहैं, उनका निमित्त प्रज्ञा-पराधही है यह भगवान् पुनर्वसु आत्रेय कहतेहैं ॥ १२ ॥

प्रज्ञापराधाद्धिअयंदेवर्षिपितृग न्धर्वयक्षराक्षसपिशाचगुरुवृद्धसि द्धाचार्य्यपूज्यानवमत्याअहिता निआचरतिअन्यद्वाकिञ्चित्क र्माप्रशस्तमारभते ॥ १३ ॥

प्रज्ञापराधसेही यह मनुष्य देवता ऋषि पितृ गंधर्व यक्ष राक्षस पिशाच गुरु वृद्ध सिद्ध आचार्य इन पूज्योंका अप-मान करके अहित कर्मोंको करता है वा अन्य कोई अप्रशस्त कर्मका प्रारंभ करता है ॥ १३ ॥

तमात्मनोपहतमुपघ्नन्तोदेवाःकुर्व न्त्युन्मत्तम् । तत्रदेवादिप्रकोप निमित्तेनागन्तुकोन्मादेनपुरस्कृत स्यइमानिपूर्वरूपाणि।तद्यथादेवगो ब्राह्मणतपस्विनांहिंसारुचित्वंको पनत्वंनृशंसाभिप्रायताअरतिरो जोवर्णछायाबलवपुषाञ्चोपतप्तिः। स्वप्नेचदेवादिभिरभिभर्त्सनंप्रवर्त्त नञ्चेतिआगन्तुनिमित्तस्यउन्मा दस्यपूर्वरूपाणिभवन्तिततोऽनन्त रमुन्मादाभिनिर्वृत्तिः ॥ १४ ॥

अपने हतें उसको उपहनन करते हुये देव आदि उन्मत्त कर देते हैं, उनमें देव आदिके प्रकोपसे हुये उन्मादसे युक्त के जो पूर्वरूप होतेहैं वे ये हैं कि देव गौ ब्राह्मण तपस्वी इनकी हिंसामें रुचि, कोपन, नृशंसामें अभिप्राय अजीर्ण ओज वर्ण छाया बल वपु इनका उपताप, स्वप्नमें देव आदिसे भर्त्सन और प्रवर्तन ये आगंतु निमित्तक उन्मादके पूर्वरूप होते हैं फिर उन्माद पैदा हो जाताहै ॥ १४ ॥

तत्रायमुन्मादकराणांभूतानामुन्मा दयिष्यतामारम्भविशेषःतद्यथा । अवलोकयन्तोदेवाजनयन्तिउ न्मादम् । गुरुवृद्धसिद्धर्षयोऽभि शपन्तःपितरोधर्षयन्तः । स्पृश न्तोगन्धर्वाः । समाविशन्तोयक्ष राक्षसास्त्वामगन्धमाघ्रापयन्तः पिशाचाःपुनरधिरुह्यवाहयन्तः १५

उसमें उन्मादके कर्ता उन्मादके अभिलाषी भूतोंका आरंभ विशेष जो हैं वह ऐसे हैं कि देखतेहुये देवता उन्मादको पैदा करते हैं, गुरु वृद्ध सिद्ध ऋषि ये अभिशाप करतेहुये और पितर धर्षण करतेहुये, गंधर्व स्पर्श करतेहुये, यक्ष राक्षस समावेश करते हुये और आमगंधको सुंघातेहुये और पिशाच अधि रोहण करके ( चढकर ) वाहन करतेहुये उन्मादको पैदा करतेहैं १५॥

तस्येमानिरूपाणि । तद्यथा,-अमर्त्यबलवीर्य्यपौरुषपराक्रमग्रहणधारणस्मरणज्ञानवचनविज्ञानानिअनियतश्चोन्मादकालः१६॥

उसके पूर्वरूप जो हैं वे ऐसे हैं बल वीर्य पौरुष पराक्रम ज्ञान वचन विज्ञान ये मनुष्यकी शक्तिसे अधिक हों और उन्मादके समयका नियम न हो ॥ १६॥

उन्मादयिष्यतामपिखलुदेवर्षिपितृगन्धर्वयक्षराक्षसपिशाचानांगुरुवृद्धसिद्धानांवाएपुअन्तरेपुअभिगमनीयाःपुरुषाभवन्ति तद्यथा,-पापस्यकर्मणःसमारम्भेपूर्वकृतस्यवाकर्मणःपरिणामकालेएकस्यवाशून्यगृहवासेचतुष्पथाधिष्ठानेवासन्ध्यावेलायामप्रयतभावेवापर्वसन्धिषुवामिथुनभावेरजस्वलाभिगमनेवाविगुणेवाध्ययनवलिमङ्गलहोमप्रयोगेनियमव्रतब्रह्मचर्य्यभङ्गेवामहाहवेवादेशकुलपुरविनाशेवामहाग्रहोपगमनेवास्त्रियाःप्रजननकालेविविधभूताशुभाशुचिस्पर्शनेवावमनविरेचनरुधिरस्रावेवाशुचेरप्रयतस्यवाचैत्यदेवायतनाभिगमनेवामांसमधुतिलगुडमद्योच्छिष्टेवादिग्वाससिवानिशिनगरनिगमचतुष्पथोपवनश्मशानायतनाभिगमनेवाद्विजगुरुसुरपूज्याभिधर्षणेवाधर्माख्यानव्यतिक्रमेवाअन्यस्यकर्मणोऽप्रशस्तस्यारम्भेवाइत्याघातकालाः ॥ १७ ॥

और उन्मादके अभिलाषीभी देव ऋषि गंधर्व यक्ष राक्षस पिशाच गुरु वृद्ध सिद्ध ये इन आगे वर्णन किये अवसरोंमें पुरुषमें आकर गमन करतेहैं वे अवसर ऐसेहैं कि पाप कर्मके समारंभमें वा पूर्वकृत कर्मके परिणाम कालमें वा एकाकीके शून्यगृहमें वास होनेपर, चतुष्पथमें बैठनेसे, संध्याके समय असावधान रहनेपर, पूर्वके संधियोंमें मैथुन करनेसे रजस्वलाके गमनसे वा निर्गुण अध्ययन बलि मंगल होमके प्रयोगमें नियम व्रत ब्रह्मचर्यके भंगमें वा महासंग्राममें देश कुल पुर इनके विनाशमें,महाग्रहके उपगमनमें वा स्त्रीके

प्रजनन कालमें, अनेक प्रकारके भूत अशुभ अशुचियोंके स्पर्शनमें, वमन विरेचन रुधिरश्रावसे, अशुद्ध अप्रयत ( सावधान ) को चैत्य देवमंदिरमें गमनसे, वा मांस मधुतिल गुड मद्यसे उच्छिष्टमें, वा नग्नमें रात्रिमें नगर के निगमके चतुष्पथमें उपवन श्मशानके संमुख गमनमें वा द्विज गुरु सुर संन्यासी पूज्य इनके उपालंभसे वा धर्म आख्यानके व्यतिक्रमसे वा अन्य अप्रशस्त कर्मके प्रारंभमें प्रवेश करतेहैं, ये आघातके कालहैं ॥ १७ ॥

त्रिविधन्तुखलुउन्मादकराणांभूतानामुन्मादनेप्रयोजनंभवति । तद्यथा,–हिंसारतिरभ्यर्चनञ्चेति। तेषांतत्प्रयोजनमुन्मत्ताचरणविशेषलक्षणैर्विद्यात् । तत्रहिंसार्थमुन्माद्यमानोऽग्निंप्रविशतिअप्सुवा निमज्जतिस्थलात्श्वभ्रेवानिपतति। शस्त्रकशाकाष्ठलोष्टमुष्टिभिर्हन्त्यात्मानमन्यच्चप्राणवधार्थमारभते । हिंसार्थिनमुन्मत्तमसाध्यंविद्यात् । साध्यौपुनर्द्वावितरौ ॥ १८ ॥

और उन्मादकारी भूतोंके उन्माद करनेमें तीन प्रकारका प्रयोजनहै वह ऐसेहै कि हिंसा अरति अभ्यर्चन, उनके उस प्रयोजनको उन्मत्तके आचरण विशेष लक्षणोंसे जानै, उनमें हिंसाके अर्थ उन्माद जिसको किया जाताहै वह अग्निमें प्रविष्ट होताहै, जलोंमें डूबताहै, स्थलसे श्वभ्रमें पड़ताहै शस्त्र कशा काष्ठ लोष्ट मुष्टि इनसे अपने आत्माका हनन करताहै और प्राणवधके लिये अन्य कर्मकाभी प्रारंभ करताहै उसको असाध्य जानै, इतर दोनों साध्य होतेहैं ॥ १८॥

तयोःसाधनानि । मन्त्रौषधिमणिमङ्गलबल्युपहारहोमनियमव्रतप्रायश्चित्तोपवासस्वस्त्ययन-प्रणिपातगमनादीनिइतिएवमेतेपञ्चोन्मादाव्याख्याताभवन्ति ॥ १९ ॥

उनके साधन ये हैं कि मंत्र औषधि मणि मंगल बलि उपहार होम नियम व्रत प्रायश्चित्त उपवास स्वस्त्ययन प्रणति पात गमन आदि, इस प्रकार ये पांच उन्माद होतेहैं ॥ १९. ॥

ते तु खलु निजागन्तुविशेषेण साध्यासाध्यविशेषेण च प्रविभज्यमानाः पञ्च सन्तो द्वौ एव भवतः ॥ २० ॥

वे निश्चयसे निज आगंतुके विशेषसे और साध्य असाध्यके विशेषसे विभाग किये हुये पांच होनेपरभी दो होतेहैं २०

तौ परस्परमनुबध्नीतः । कदाचिद्यथोक्तहेतुसंसर्गाच्च तयोः संसृष्टमेव पूर्वरूपं भवति संसृष्ट मेव

लिङ्गञ्च । तत्र असाध्यसंयोगं साध्यासाध्यसंयोगंवाअसाध्यं विद्यात् । साध्यन्तुसाध्यसंयोगं तस्य साधनं साधनसंयोगमेवविद्यादिति ॥ २१ ॥

वे परस्पर अनुबंधको प्राप्त होतेहैं और कदाचित् यथोक्त हेतुके संसर्गसे उनका मिलाहुआही पूर्वरूप और मिलाहुआ ही लिंग जानना उसमें असाध्यके संयोगको और साध्य असाध्यके संयोगको असाध्य जानै; साध्य तो साध्यका संयोग होताहै उसका साधन साधनका संयोगही जानना इति ॥ २१ ॥

तत्र श्लोकाः ।

नैव देवा न गन्धर्वा न पिशाचा न राक्षसाः । न चान्ये स्वयमक्लिष्टमुपक्लिश्यन्ति मानवम् २२॥

उसमें ये श्लोकहैं कि स्वयं क्लेशरहित मनुष्यको देवता गंधर्व पिशाच राक्षस और अन्य, क्लेश नहीं दे सकतेहैं ॥ २२ ॥

ये त्वेनमनुवर्त्तन्ते क्लिश्यमानं स्वकर्मणा । न तन्निमित्तः क्लेशोऽसौ न ह्यस्तिकृतकृत्यता॥२३॥

और अपने कर्मसे क्लेशको प्राप्त हुये इस मनुष्यका जो अनुवर्तन करतेहैं वह क्लेश उनके निमित्तसे नहीं है क्योंकि कृतकृत्यता नहीं है ॥ २३ ॥

प्रज्ञापराधात् सम्प्राप्ते व्याधौ कर्मजआत्मनः । नाभिशंसेद्बुधोदेवान् न पितॄन् नापि राक्षसान् ॥ २४ ॥

प्रज्ञाके अपराधसे अपने कर्मज व्याधिकी संप्राप्ति होनेपर बुद्धिमान् मनुष्य देवता पितर राक्षस इनकी निंदा न करै ॥ २४ ॥

आत्मानमेव मन्येत कर्त्तारं सुखदुःखयोः । तस्माच्छ्रेयस्करं मार्गं प्रतिपद्येत नोत्रसेत् ॥२५॥

आत्माकोही सुख दुःखका कर्तामानै तिससे कल्याणकारी मार्गमें प्राप्त हो त्रासको न करै ॥ २५ ॥

देवादीनामुपचितिर्हितानामुपसेवनम् । न च तेभ्यो विरोधश्च सर्वमायत्तमात्मनि ॥ २६ ॥

देवता आदिकी यही पूजाहै कि हित पदार्थोंका सेवन करना और उनके संग विरोध न करना क्योंकि सब आत्माके आधीनहै ॥ २६ ॥

संख्यानिमित्तं द्विविधं लक्षणं साध्यता न च । उन्मादानां निदानेऽस्मिन् क्रियासूत्रञ्च भाषितम् ॥ २७ ॥

संख्याका निमित्त, दो प्रकारका लक्षण और साध्य ये सब उन्मादोंके इस निदानमें कहे और क्रिया सूत्रकाभी वर्णन किया, इति ॥ २७ ॥

इति उन्मादनिदानं समाप्तम् ॥ ७ ॥

## अष्टमोऽध्यायः ।

## अपस्मारनिदानम् ।

इति हस्माह भगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर अपस्मार निदानका व्याख्यान करते हैं यह भगवान् आत्रेय कहते हैं कि—

इह खलु चत्वारोऽपस्मारा वात पित्तकफसन्निपातनिमित्ताः॥ १ ॥

यहां निश्चयसे चार अपस्मार होते हैं वात पित्त कफ सन्निपात जिनके निमित्त हैं ॥ १ ॥

ते एवंविधानां प्राणभृतां क्षिप्रम भिनिर्वर्त्तन्ते । तद्यथा । रजस्त मोभ्यामुपहतचेतसामुद्भ्रान्तवि षमबहुदोषाणां समलविकृतोप- हितानि अशुचीनि अभ्यवहार जातानि वैषम्ययुक्तेनउपयोग विधिनोपयुञ्जानानांतन्त्रप्रयोगम पिचविषममाचरतामन्याश्चश रीरचेष्टाविषमाःसमाचरताम त्युपक्षीणदेहानांवादोषाःप्रकुपि तारजस्तमोभ्यामुपहतचेतसाम न्तरात्मनःश्रेष्ठतममायतनंहृदय मुपसंगृह्यपर्य्यवतिष्ठन्तेतथाइन्द्रि यायतनानितत्रचावस्थिताःसन्तो यदाहृदयमिन्द्रियायतनानिचेरि ताःकामक्रोधभयलोभमोहहर्षशो कचिन्तोद्वेगादिभिःभूयःसहसा अभिपूरयन्तितदाजन्तुरपस्म रति ॥ २ ॥

वे इस प्रकारके प्राणियोंको शीघ्र होते हैं वे ऐसे हैं कि रजोगुण तमोगुणसे जिनका चित्त नष्ट है अधिकभ्रांत और विषम बहुदोषी जो हैं और मलीन विकृतिसे युक्त अशुद्ध आहारके समूहों- को विषमतासे युक्त उपयोगकी विधिसे जो भक्षण करते हैं और तंत्र प्रयोगको भी विपमरीतिसे करते हैं और अन्यभी विषम शरीरकी चेष्टाओंको करते हैं वा जिनका देह क्षीण नहो ऐसे मनुष्योंके प्रकुपित हुये दोष, रजोगुण तमोगुणसे नष्टचित्त मनुष्यके अंतरात्माका जो अत्यंत श्रेष्ठ आयतन हृदयहै उसमें संसर्ग करके बैठते हैं तैसेही इंद्रियोंके आयतनोंमें बैठते हैं, और वहां स्थित हुये प्रेरणासे जब हृदय और इंद्रियोंके स्थानोंको काम क्रोध भय लोभ मोह हर्ष शोक चिंता उद्वेग आदिसे सहसा पूर्ण करदेते हैं तब जंतु अपस्मारको प्राप्त हो जाताहै ॥ २ ॥

अपस्मारंपुनःस्मृतिबुद्धिसत्वसंप्लु वाद्बीभत्सचेष्टमावस्थिकंतमःप्रवे शमाचक्षते ॥ ३ ॥

और स्मृति बुद्धि सत्व इनके नष्ट होनेसे भयानक चेष्टासे आवस्थिक ( जन्मभर ) तमःप्रवेशरूपको अपस्मार कहते हैं ॥ ३ ॥

तस्येमानिपूर्वरूपाणिभवन्ति । तद्यथा-भ्रूव्युदासःसततमक्ष्णोर्वैकृतमशब्दश्रवणंलालाशिंघाणकप्रस्रवणमनन्नाभ्यशनमरोचकाविपाकौहृदयग्रहःकुक्षेराटोपोदौर्बल्यमङ्गमर्दोमोहस्तमसोदर्शनंमूर्च्छाभ्रमश्चाभीक्ष्णश्चस्वप्नेमदनर्त्तन-पीडन-वेपनव्यथनपतनादीनि अपस्मारपूर्वरूपाणिभवन्तिततोऽनन्तरमपस्माराभिनिर्वृत्तिः ॥ ४ ॥

उसके जो पूर्वरूपहैं वे ऐसे हैं कि भ्रूकुटियोंका गिरना निरंतर नेत्रोंमें विकार शब्दका अश्रवण, लाला सिंघानकका प्रस्रवण, अन्नका अनभिलाष, अरोचक अविपाक हृदयका ग्रह कुक्षिमें आटोप दुर्बलता अंगमर्द मोह तमका दर्शन मूर्च्छा वारंवार भ्रम स्वप्नमें मद नर्तन पीडन वेपन व्यधन पतन इति-उसके अनंतर अपस्मार उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ४ ॥

तत्रेदमपस्मारविशेषविज्ञानं भवति । तद्यथा । अभीक्ष्णमपस्मरन्तं क्षणे क्षणे संज्ञां प्रतिलभमानमुत्पिण्डिताक्षमसाम्ना वा विलपन्तमुद्वमन्तं फेनमतीवाध्मातग्रीवमाविद्धशिरस्कं विषमविनतांगुलिमनवस्थितसक्थिपाणिपादमरुणपरुषश्यावनखनयनवदनत्वचमनवस्थितचपलपरुषरूक्षरूपदर्शिनंवातलानुपशयं विपरीतोपशयं वातेनापस्मारवन्तंविद्यात् ॥ ५ ॥

उसमें अपस्मारका विशेष ज्ञान जो है वह ऐसे है कि वारंवार अपस्मरण करतेहुयेको क्षण२ में संज्ञाको प्राप्त हुये को, उत्पिंडित अक्षिमान् हो, वाअशांतिसे विलाप फेनका उद्वमन करताहो अत्यंत ग्रीवामें आध्मान हो शिर आसमंतसे बींधाहो और विषमतासे अंगुलियोंका नमन करता हो, सक्थि पाणि पाद ये अवस्थित नहीं, अरुण परुष श्याव, रंगके नख नयन वदन त्वचा हों, और अनवस्थित चपल परुष रूक्ष रूप दीखे, वातल अनुशय हो विपरीत उपशयहो इस प्रकारका होय तो वातसे अपस्मारी जानै ॥ ५ ॥

अभीक्ष्णमपस्मरन्तं क्षणे क्षणे संज्ञां प्रतिलभमानमनुकूजन्तमास्फालयन्तं च भूमिं हरितहारिद्रताम्रनखनयनवदनत्वचं रुधिरोक्षितोग्रभैरवप्रदीप्तरु-

षितरूपदर्शिनं पित्तलानुपशयंविपरीतोपशयं पित्तेनापस्मारितं विद्यात् ॥ ६ ॥

और वारंवार अपस्मरण करताहो क्षण २ में संज्ञाको प्राप्त होताहो अनुकूज ( शब्द ) करताहो भूमिका आस्फालन करताहो, हरित हलदीके समान ताम्रकी तुल्य, नख नयन वदन त्वचा हो रुधिरसे सिंचित उग्र भैरव दीप्त रुषित रूपोंको देखताहो पित्तल अनुशय हो विपरीत उपशय हो इस प्रकारका होय तो पित्तका अपस्मारी जानै ॥ ६॥

चिरादपस्मरन्तंचिराच्चसंज्ञांप्रतिलभमानंपतन्तमनतिविकृतचेष्टंलालामुद्वमन्तंशुक्लनखनयनवदनत्वचंशुक्लगुरुस्निग्धरूपदर्शिनंश्लेष्मलानुपशयंविपरीतोपशयंश्लेष्मणापस्मारितंविद्यात् ॥ ७ ॥

और चिरकालसे अपस्मरण होताहो, चिरकालमेंही संज्ञा होतीहो, पतन करताहो अत्यंत विकारकी चेष्टा न हो लालाका उद्वमन करताहो, नख नयन वदन त्वचा ये शुक्रहों, शुक्ल गुरु स्निग्ध रूपोंको देखताहो कफका अनुशयहो विपरीतका उपशयहो उसको श्लेष्मका अपस्मारी जानै ॥ ७ ॥

समवेतसर्वलिंगमपस्मारंसान्निपातिकंविद्यात् । तमसाध्यमाचक्षते । इतिचत्वारोऽपस्माराः । तेषामागन्तुरनुबन्धोभवत्येव । कदाचित्सउत्तरकालमुपदेक्ष्यते । तस्यविशेषविज्ञानंयथोक्तैर्लिङ्गैर्लिङ्गाधिक्यमदोषलिंगानुरूपंकिञ्चिद्धितंतत्तुअपस्मारिभ्यस्तीक्ष्णानिचैवसंशोधनानिउपशमनानियथास्वंमन्त्रादीनिचागन्तुसंयोगे ॥ ८ ॥

ये तीनों लिंग जिसमें इकट्ठेहों उसको सन्निपातका अपस्मारी जानै उसको असाध्य कहतेहैं ये चार अपस्मार होतेहैं, उनका आगंतु अपस्मार अनुबंधी होताहै उसका उपदेश कदाचित् उत्तर कालमें करेंगे, उसका विशेष विज्ञान यहहै कि पूर्वोक्त लिंगोंसे आधिक लिंगोंका होना, अदोष लिंगके अनुरूप किंचित् हितहो उसमें अन्य अपस्मारियोंसे तीक्ष्ण संशोधन और उपशमन और यथा योग्य मंत्र आदि आगंतुके संयोगमें करै ॥ ८ ॥

तस्मिन्हिदक्षाध्वरोध्वंसेदेहिनांनानादिक्षुविद्रवतामतिसरणप्लवनलङ्घनाद्यैर्देहविक्षोभणैःपुरागुल्मोत्पत्तिरभूद्धविष्प्राशान्मेहकुष्ठानांभयत्रासशोकैरुन्मादानांविविधभूताशुचिसंस्पर्शादपस्माराणाम्९

क्योंकि उसमें दक्षयज्ञके ध्वंसमें दिशाओंमें जो देहधारी भागे उनके अतिसरण

प्लवन लंघन आदि जो देहके विक्षोभणहैं उनसे पहिले गुल्मकी उत्पत्ति हुई; हविके भक्षणसे प्रमेह कुष्ठोंकी और त्रास शोकोंसे उन्मादोंकी और अनेक प्रकारके अशुचियोंके संस्पर्शसे अपस्मारोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ९ ॥

ज्वरस्तुमहेश्वरललाटप्रभवः । तत्सन्तापाद्रक्तपित्तमतिव्यवायात् पुनर्नक्षत्रराजस्यराजयक्ष्मेति १०

और ज्वर तो शिवजीके ललाटसे उत्पन्न हुआ; उसके संतापसे रक्तपित्त और अति व्यवायसे चंद्रमाके राजयक्ष्मा उत्पन्न हुआ इति ॥ १० ॥

तत्रश्लोकाः ।

अपस्मरतिवातेनपित्तेनचकफेनच। चतुर्थःसन्निपातेनप्रत्याख्येयस्तथाविधः ॥ ११ ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि वातसे पित्तसे और कफसे अपस्मरण करताहै चौथा जो सन्निपातसे अपस्मरण करताहै उसको प्रत्याख्येय कहतेहैं ॥ ११ ॥

साध्यांस्तुभिषजःप्राज्ञाःसाधयन्तिसमाहिताः । तीक्ष्णैःसंशोधनैश्चैवयथास्वंशमनैरपि ॥ १२ ॥

बुद्धिमान् भिषज साध्योंका तो सावधान होकर तीक्ष्ण संशोधन और यथा योग्य शमन करनेसे साधन करसकतेहैं १२

यदादोषनिमित्तस्यभवत्यागन्तुरन्वयः । तदासाधारणंकर्मप्रवदन्तिभिषग्वराः ॥ १३ ॥

जब आगंतु दोषके निमित्तका अनुयायी होताहै तब तो वैद्योंमें श्रेष्ठ साधारण कर्म करना कहतेहैं ॥ १३ ॥

सर्वरोगविशेषज्ञःसर्वौषधविशेषवित् । भिषक्सर्वामयान्हन्तिनचमोहंनियच्छति । इत्येतदग्निवेशेनोक्तंनिदानस्थानमुत्तमम् १४ ।

सब रोगोंके विशेषका और सब औषधोंके विशेषका ज्ञाता वैद्य सब रोगोंको दूर करसकताहै और मोहको प्राप्त नहीं होता; यह संपूर्ण रूपसे उत्तम निदान स्थान कहा ॥ १४ ॥

निदानार्थकरोरोगोरोगस्याप्युपलभ्यते । तद्यथाज्वरसन्तापाद्रक्तपित्तमुदीर्य्यते ॥ १५ ॥

रोगके निदानरूप अर्थका कर्ता रोगभी हो जाताहै, वह ऐसेहै कि ज्वरके संतापसे रक्तपित्त होताहै ॥ १५ ॥

रक्तपित्ताज्ज्वरस्ताभ्यांशोषश्चाप्युपजायते । प्लीहाभिवृद्ध्याजठरंजठराच्छोफएवच ॥ १६ ॥

और रक्तपित्तसे ज्वर और उन दोनोंसे शोष होजाताहै, प्लीहाकी वृद्धिसे जठरका रोग और जठरसे शोफ हो जाताहै ॥ १६ ॥

अर्शोभ्योजठरंदुःखंगुल्मश्चाप्युपजायते । प्रतिश्यायादथोकासःकासात्संजायतेक्षयः । क्षयोरोगस्यहेतुत्वेशोपश्चाप्युपजायते १७

अर्शोंसे उदरका दुःख और गुल्म होजाताहै प्रतिश्यायसे कास और काससे क्षय और क्षय शोषका हेतु होजाताहै १७

तेपूर्वंकेवलारोगाःपश्चाद्धेत्वर्थकारिणः । उभयार्थकरादृष्टास्तथैवैकार्थकारिणः ॥ १८ ॥

वे रोग पहिले केवल रहतेहैं और हेतुके अर्थकारी होजातेहैं दो अर्थके कर्ताभी रोग देखेहैं और एक २ अर्थके कारीभी होतेहैं ॥ १८ ॥

कश्चिद्धिरोगोरोगस्यहेतुर्भूत्वाप्रशाम्यति । नप्रशाम्यतिचाप्यन्योहेतुत्वंकुरुतेऽपिच ॥ १९ ॥

कोई रोगतो रोगका हेतु होकर शांत होजाताहै और अन्य शांत नहीं होता और हेतुताको करताहै ॥ १९ ॥

एवंकृच्छ्रतमानृणांदृश्यन्तेव्याधिसङ्कराः । प्रयोगापरिशुद्धत्वात्तथाचान्योन्यसम्भवात् ॥ २० ॥

इसप्रकार मनुष्योंको अत्यंत कष्टके दाता व्याधियोंके संकर (मेल) दीखतेहैं प्रयोगकी विशुद्धिसे और परस्पर रोगोंके होनेसे संकर होताहै ॥ २० ॥

प्रयोगःशमयेद्व्याधिंयोऽन्यमन्यमुदीरयेत् । नासौविशुद्धःशुद्धस्तुशमयेद्योनकोपयेत् ॥ २१ ॥

जो प्रयोग व्याधिको शांत करदे और अन्य २ व्याधियोंको बढादे वह प्रयोग शुद्ध नहीं होता और शुद्ध प्रयोगतो शांत करताहै कोप नहींकरताहै २१

एकोहेतुरनेकस्यतथैकस्यैकएवहि । व्याधेरेकस्यचानेकोबहूनांबहवोऽपिच ॥ २२ ॥

एकरोग अनेकका हेतु होताहै और एकका एकभी हेतु होताहै एक व्याधिके अनेक हेतु होतेहैं बहुत व्याधियोंके बहुतभी हेतु होतेहैं ॥ २२ ॥

ज्वरभ्रमप्रलापाद्यादृश्यन्तेरूक्षहेतुजाः । रूक्षेणैकेनचाप्येकोज्वरएवोपजायते ॥ २३ ॥

क्योंकि ज्वर भ्रम प्रलाप आदि रूक्ष हेतुसे उत्पन्न हुये दीखतेहैं और एक रूक्षसे एक ज्वरभी होताहै ॥ २३ ॥

हेतुभिर्बहुभिश्चैकोज्वरोरूक्षादिभिर्भवेत् । रूक्षादिभिर्ज्वराद्याश्चव्याधयःसम्भवन्तिहि ॥ २४ ॥

और रूक्ष आदि बहुतसे हेतुओंसेभी एक ज्वर होताहै और रूक्ष आदिसे ज्वर आदि व्याधि होती हैं ॥ २४ ॥

लिङ्गञ्चैकमनेकस्यतथैकस्यैक

मुच्यते । बहून्येकस्यचव्याधेर्ब हूनांस्युर्बहूनिच ॥ २५ ॥

और अनेकका एकभी लिंग होताहै और एकका एकभी लिंग कहाहै, एक व्याधिके बहुत लिंग होते हैं और बहुत व्याधियोंके बहुतभी लिंग होतेहैं ॥२५॥

विषमारम्भमूलानांलिङ्गमेकंज्व रोमतः । ज्वरस्यैकस्यचाप्येकः सन्तापोलिङ्गमुच्यते ॥ २६ ॥

विषम आरंभ जिनका मूलहै ऐसे रोगोंका लिंग ज्वरको मानाहै और एक ज्वरका लिंग एक संतापभी कहाहै २६

विषमारम्भमूलैश्चज्वरएकोनिरु च्यते । लिङ्गैरेतैर्ज्वरश्वासहिक्का द्याःसन्तिचामयाः ॥ २७ ॥

विषम आरंभमूलोंसे एक ज्वरभी कहाहै और इन लिंगोंसे ज्वर श्वास हिक्का आदि रोग होतेहैं ॥ २७ ॥

एकाशान्तिरनेकस्यतथैवैकस्य लक्ष्यते । व्याधेरेकस्यचानेकोब हूनांबह्वचएवच ॥ २८ ॥

और अनेक रोगोंकी एक शांति और एक रोगकी एक शांतिभी देखते हैं एक व्याधिकी अनेक शांति और बहुत व्याधि-योंकी बहुत शांतिभी होती हैं ॥ २८ ॥

शान्तिरामाशयोत्थानांव्याधीनां लंघनक्रिया । ज्वरस्यैकस्यचा प्येकाशान्तिर्लंघनमुच्यते २९॥

आमाशयमें उत्पन्न व्याधियोंकी शांति लंघन करनाहै और एक ज्वरकी शांतिभी एक लंघनही कहाहै ॥ २९ ॥

तथालघ्वशनाद्याश्चज्वरस्यैकस्य शान्तयः । एताश्चैवज्वरश्वासहि क्कादीनांप्रशान्तयः ॥ ३० ॥

तिसी प्रकार लघु भोजन आदिभी एक ज्वरकी शांतिहैं और ये ही ज्वर श्वास हिक्का आदिकी शांतिहैं ॥ ३० ॥

सुखसाध्यःसुखोपायःकालेनाल्पे नसाध्यते । साध्यतेकृच्छ्रसाध्य स्तुयत्नेनमहताचिरात् ॥ ३१ ॥

सुखसे साध्य जो सुख उपायहै वह अल्पकालसे सिद्ध हो जाताहै और जो कृच्छ्र साध्यहै वह बडे यत्नसे चिरका-लमें सिद्ध होताहै ॥ ३१ ॥

यातिनाशेषतांव्याधिरसाध्योया प्यसंज्ञितः । परोऽसाध्यःक्रियाः सर्वाःप्रत्याख्येयोऽतिवर्त्तते ॥ ३२

असाध्य जो याप्य नामकी व्याधिहै वह निश्शेष भावको प्राप्त नहीं होती और अपर जो प्रत्याख्येय व्याधिहै वह सब क्रिया ओंका अवलंघन करतीहै ॥ ३२॥

नासाध्यःसाध्यतांयातिसाध्योया तित्वसाध्यताम् । पादावचाराद्दै वाद्वायान्तिभावान्तरंगदाः ३३॥

असाध्य व्याधि साध्य भावको प्राप्त नहीं होतीहै और साध्य व्याधि असाध्य

रूप होजातीहै वैद्य आदि पादके अवचारसे वा दैवसे रोग अन्यभावको प्राप्त हो जातेहैं ॥ ३३ ॥

वृद्धिस्थानक्षयावस्थादोषाणामुपलक्षयेत् । सुसूक्ष्मामपिचप्राज्ञोदेहाग्निबलचेतसाम् ॥ ३४ ॥

दोषोंकी वृद्धि स्थान क्षय अवस्थाको देह अग्नि बल चित्त इनकी अत्यंत सूक्ष्म अवस्थाकोभी बुद्धिमान् वैद्य देखै॥ ३४॥

व्याध्यवस्थाविशेषान्हिज्ञात्वा ज्ञात्वाविचक्षणः । तस्यांतस्यामवस्थायांतत्तच्छ्रेयःप्रपद्यते ३५।

व्याधिकी अवस्थाके विशेषोंको जान २ कर विचक्षण वैद्य तिस २ अवस्थामें अवश्य कल्याणको प्राप्त होताहै ॥ ३५॥

प्रायस्तिर्य्यग्गतादोषाःक्लेशयन्त्यातुरांश्चिरम् । तेपुनत्वरयाकुर्य्याद्देहाग्निबलवित्क्रियाम् ॥ ३६ ॥

प्रायः तिर्यक् भावको प्राप्त एहु दोष रोगियोंको चिरकालतक क्लेश देतेहैं उनके विषय शीघ्रतासे देह अग्निके बलकी क्रियाको नं करै ॥ ३६ ॥

प्रयोगैःक्षपयेद्वातान्सुखंवाकोष्ठमानयेत् । ज्ञात्वाकोष्ठप्रपन्नांस्तान्यथास्वंतंहरेद्बुधः ॥ ३७ ॥

प्रयोगोंसे उनको नष्ट करै वा सुख उपायसे कोष्ठमें प्राप्त करै कोष्ठमें प्राप्त हुए उनको जानकर यथायोग्य उस व्याधिको बुद्धिमान् वैद्य हरै ॥ ३७ ॥

ज्ञानार्थंयानिचोक्तानिव्याधिलिङ्गानिसंग्रहे । व्याधयस्तेतदात्वेतुलिङ्गानीष्टानिनामयाः ॥ ३८ ॥

ज्ञानके लिए जो व्याधियोंके लिंग संग्रहमें कहेहैं उस समय वे व्याधि हैं और वे लिंग इष्टहै आमयनहीं ॥ ३८ ॥

विकाराःप्रकृतिश्चैवद्वयंसर्वंसमासतः । तद्धेतुवशगंहेतोरभावान्नानुवर्त्तते ॥ ३९ ॥

विकार और प्रकृति इन दो प्रकारके सब संक्षेपसे होतेहैं और वह हेतुके वशमें होताहै और हेतुके अभावसे नहीं होताहै इति ॥ ३९ ॥

तत्र श्लोकाः ।

हेतवःपूर्वरूपाणिरूपाण्युपशयस्तथा । संप्राप्तिःपूर्वमुत्पत्तिःसूत्रमात्रंचिकित्सितम् ॥ ४० ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि हेतु पूर्वरूप रूप और उपशय संप्राप्ति पूर्व उत्पत्ति सूत्र मात्र चिकित्सित ॥ ४० ॥

ज्वरादीनांविकाराणामष्टानांसाध्यतानच । पृथगेकैकशश्चोक्ताहेतुलिङ्गोपशान्तयः ॥ ४१ ॥

ज्वर आदि विकारोंकी साध्यता असाध्यता ये पृथक् पृथक् और एक २ कहे हेतु लिंग उपशांति ॥ ४१ ॥

हेतुपर्य्यायनामानिव्याधीनांलक्ष

णान्यच। निदानस्थानमेतावत्सं ग्रहेणोपदिश्यते ॥ ४२ ॥

निदानस्थानं सम्पूर्णम्।

हेतुके पर्याय नाम व्याधि और लक्षण, इतना निदान स्थान संग्रहसे उपदेश किया है इति ॥

इत्यपस्मार निदानम् पं० मिहिरचंद्रकृतभाषाविवृति सहितं निदानस्थानं समाप्तम् ॥

## अथविमानस्थानम्।

## प्रथमोऽध्यायः।

अथातोरसविमानंव्याख्यास्यामः।

इति हस्माह भगवानात्रेयः।

इसके अनंतर रस विमानका व्याख्यान करते हैं कि यह भगवान् आत्रेय वर्णन करते भये ॥

इहखलुव्याधीनांनिमित्तपूर्वरूपरूपोपशयसंख्याप्राधान्यविधिविकल्पबलकालविशेषाननुप्रविश्यानन्तरंरसद्रव्यदोषविकार-भेषज-देशकालबलशरीराहारसारसात्म्यसत्त्वप्रकृतिवयसांमानमवहितमनसायथावज्ज्ञेयंभवतिभिषजारसादिमानज्ञानायत्तत्वात्क्रियायाः। नहिअमानज्ञोरसादीनांभिषक्व्याधिनिग्रहसमर्थोभवति। तस्माद्रसादिमानज्ञानार्थंविमानस्थानमुपदेक्ष्यामोऽग्निवेश। तत्रादौरसद्रव्यदोषविकारप्रभावान् वक्ष्यामः ॥ १ ॥

यहां निश्चयसे व्याधियोंके निमित्त पूर्वरूप रूप उपशय संख्या प्राधान्य विधि विकल्प बल काल इनके विशेषोंको आतुरमें अनुप्रवेश करके दोष भेषज देश काल बल शरीर आहार सार सात्म्य सत्व प्रकृति अवस्था इनके मान सावधानमन होकर यथार्थ रीतिसे वैद्यको जानने योग्य है क्योंकि क्रिया, दोष आदिके मानके ज्ञानाधीन है अनुमानसेही जो दोष आदिका ज्ञाता है वह भिषक् व्याधिके निग्रहमें समर्थ नहीं होताहै, तिससे दोष आदिकोंके मान ज्ञानके अर्थ, हे अग्निवेश! विमानस्थानका उपदेश करते हैं, उसमें प्रथम रस द्रव्य दोष विकार इनके प्रभावोंको कहते हैं ॥ १ ॥

रसास्तावत्षट्मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायास्तेसम्यगुपयुज्यमानाःशरीरंयापयन्ति। मिथ्योपयुज्यमानास्तुखलुदोषप्रकोपनायोपकल्पयन्ति ॥ २ ॥

प्रथम रस मधुर अम्ल लवण कटु तिक्त कषाय ये छः हैं, वे भली प्रकार उपयोगको प्राप्त हुये शरीरका यापन ( चलाना ) करते हैं और मिथ्या उपयोग किये तो दोषोंके प्रकोपको करते हैं ॥ २ ॥

दोषाःपुनस्त्रयोवातपित्तश्लेष्माणः तेप्रकृतिभूताःशरीरोपकारकाभव

न्ति । विकृतिमापन्नाःखलुनाना विधैर्विकारैःशरीरमुपतापयन्ति ३।

और दोष वात पित्त श्लेष्मा तीनेहें वे प्रकृतिभूत हुये शरीरके उपकारक होते हैं, और विकारको प्राप्त हुये तो निश्चयसे नाना प्रकारके विकारोंसे शरीरको दुःखित करते हैं ॥ ३ ॥

तत्रदोषमेकैकंत्रयस्त्रयोरसाजन यन्ति, त्रयस्त्रयश्चोपशमयन्ति ।

तद्यथा,-

कटुतिक्तकषाया वातं जनयन्ति, मधुराम्ललवणास्त्वेनं शमयन्ति । कटुकाम्ललवणाः पित्तं जन यन्ति । मधुरतिक्तकषायाःपुन रेनं शमयन्ति । मधुराम्ललवणाः श्लेष्माणं जनयन्ति, कटुतिक्त कषायास्त्वेनं शमयन्ति ॥ ४ ॥

उसमें एक २ दोषको तीन २ रस पैदा करते हैं और तीन २ उपशमन करतेहैं, वह ऐसे हैं कि कटु तिक्त कषाय वातको पैदा करते हैं मधुर अम्ल लवण तो वातको शमन करते हैं, कटु अम्ल लवण, पित्तको पैदा करते हैं मधुर तिक्त कषाय, पित्तको शांत करते हैं, मधुर अम्ल लवण, श्लेष्माको पैदा करते हैं कटु तिक्त कषाय, श्लेष्माको शांत करतेहैं ॥ ४ ॥

रसदोषसन्निपाते तु ये रसा यैर्दोषैः समानगुणाः समानगुण भूयिष्ठा वा भवन्ति ते तानभिवर्द्ध यन्ति । विपरीतगुणास्तुविपरी तगुणभूयिष्ठा वा शमयन्त्यभ्य स्यमानाः इत्येतद्व्यवस्थाहेतोः षट्त्वमुपदिश्यते रसानां परस्प- रेणासंसृष्टानाम् । त्रित्वञ्च दोषा णाम् । संसर्गविकल्पविस्तारो ह्येषामपरिसंख्येयो भवति, वि कल्पभेदापरिसंख्येयत्वात् ॥ ५ ॥

रस और दोषोंके सन्निपातमें तो जो रस जिन दोषोंके समानगुणके हैं वा समानगुण जिनमें अधिकहों वे उनको बढ़ाते हैं, विपरीत गुणहो वा विपरीत गुण जिनमें अधिकहों वे अभ्यास करनेसे शांत करते हैं इस व्यवस्थाके हेतु छः हेतुओंका उपदेश करतेहैं परस्पर असं- सृष्ट रसोंका और दोषोंका त्रित्व ३- और इनका संसर्गसे विकल्प विस्तारतो विकल्प भेदके अपरिसंख्येय होनेसे अप- रिसंख्येय ( अनगिन ) हैं ॥ ५ ॥

तत्र खलु अनेकरसेषु द्रव्येष्वने कदोषात्मकेषु च विकारेषु रस दोषप्रभावमेकैकत्वेनाभिसमीक्ष्य ततो द्रव्यविकारप्रभावतत्त्वं व्य वस्येत् । नत्वेवं खलु सर्वत्र ।

न हि विकृतिविषमसमवेतानां नानात्मकानां द्रव्याणां परस्परेण चोपहतानामन्यैश्च विकल्पनैर्विकल्पितानामवयवप्रभावानुमानेन समुदायप्रभावतत्त्वमध्यवसितुमशक्यम् ॥ ६ ॥

इसमें निश्चयसे अनेक रसके द्रव्य जो हैं और अनेक दोपरूप जो विकारहैं उसमें एक २ रस दोपके प्रभावको भलीप्रकार देखकर फिर द्रव्य, विकार, प्रभावके, तत्वका निश्चय करै और सर्वत्र इसी प्रकार निर्णय न करै, क्यों कि विकारसे विषम समवेत जो नानात्मक द्रव्य हैं और परस्परसे उपहत हैं और अन्य विकल्पनाओंसे भी उपहतहैं और अन्य विकल्पोंसे विकल्पित हैं उनके अवयव प्रभावके अनुमानसे समुदायका प्रभाव तत्व निश्चय करनेको अशक्य है ॥ ६ ॥

तथायुक्ते हि समुदाये समुदायप्रभावतत्त्वमेवोपलभ्य ततो रसद्रव्यविकारप्रभावतत्त्वं व्यवस्येत् तस्माद्रसप्रभावतश्च द्रव्यप्रभावतश्चदोषप्रभावतश्चविकारप्रभावतश्चतत्त्वमुपदेक्ष्यामः । तत्रैष रसद्रव्यदोषविकारप्रभावउपदिष्टो भवति ॥ ७ ॥

तिस प्रकारसे युक्त समुदायमें समुदायके प्रभावतत्त्वकोही जानकर फिर रस द्रव्य विकार इनके प्रभावतत्वको निश्चय करै, तिससे रसके प्रभावसे द्रव्यके प्रभावसे दोषके प्रभावसे विकारके प्रभावसे तत्वका उपदेश करते हैं उसमेंही रस द्रव्य दोष विकार इनका प्रभाव उपदिष्ट हो जायगा ॥ ७ ॥

द्रव्यप्रभावंपुनरुपदेक्ष्यामः । तैलसर्पिर्मधूनिवातपित्तश्लेष्मप्रशमनानिद्रव्याणिभवन्ति । तत्रतैलंस्नेहौष्ण्याद्गौरवोपपन्नत्वाद्वातंजयतिसततमभ्यस्यमानम् । वातोहि रौक्ष्यशैत्यलाघवोपपन्नोविरुद्धगुणोभवति । विरुद्धगुणसन्निपाते हिभूयसाल्पमवजीयतेतस्मात्तैलं वातंजयतिसततमभ्यस्यमानम् ८

और द्रव्यके प्रभावका उपदेश करते हैं, तैल घी मधु ये द्रव्य, वात पित्त श्लेष्मके प्रशमन होते हैं उनमें तैल स्नेह उष्ण गौरवसे युक्त होनेसे यादि निरंतर अभ्यास कियाजाय तो वातको जीतताहै क्योंकि वात रूक्ष शीतल लघु होनेसे विरुद्ध गुण होती है विरुद्ध गुणके संनिपातमें अधिकसे अल्पका अपचय ( हानि ) होताहै तिससे निरंतर अभ्यास किया तैल वातको जीतताहै ८

सर्पिःखलुएवमेवपित्तंजयतिमाधु

र्य्याच्छैत्यात्मन्दवीर्य्यत्वाच्चपि त्तंह्यमधुरमुष्णंतीक्ष्णम् ॥ ९ ॥

इसी प्रकारही घी मधुर शीतल मंद होनेसे पित्तको जीतता है क्योंकि पित्त अमधुर उष्ण तीक्ष्णहै ॥ ९ ॥

मधु च श्लेष्माणं जयति रौक्ष्यात् कषायत्वाच्च श्लेष्मा हि स्निग्धो मन्दो मधुरश्च ॥ १० ॥

और मधु, रूक्ष तीक्ष्ण कषाय होनेसे कफको जीतताहै, क्योंकि कफ, स्निग्ध मंद मधुर होताहै ॥ १० ॥

यच्चान्यदपि किञ्चिद्द्रव्यमेवंवात पित्तकफेभ्यो गुणतो विपरीतं तच्चैतान् जयति अभ्यस्यमानम्। अथ खलु त्रीणि द्रव्याणि नात्यु पयुञ्जीताधिकमन्येभ्यो द्रव्येभ्यः तद्यथा। पिप्पली क्षारं लवण मिति ॥ ११ ॥

और जो अन्यभी कोई द्रव्य इसी प्रकार वात पित्त कफसे गुणोंमें विपरीत है वहभी अभ्यास करनेसे इनको जीतताहै, और तीन द्रव्योंका अन्य द्रव्योंसे अधिक उपयोग न करै वे ये हैं कि पीपल क्षार लवण ॥ ११ ॥

पिप्पल्यो हि कटुकाः सद्यो मधुरविपाका गुर्व्यो नात्यर्थम्। स्निग्धोष्णाः प्रक्लेदिन्यो भेषजाभिमताश्च। ताः सद्यः शुभाशुभकारिण्यो भवन्त्यापातभद्राः प्रयोगसमसाद्गुण्याद्दोषसञ्चयानुबन्धाः सततमुपयुज्यमानाहि गुरुप्रक्लेदित्वात् श्लेष्माणमुत्क्लेशयन्ति। औष्ण्यात् पित्तम्। न च वातप्रशमनायोपकल्पन्ते अल्पस्नेहोष्णभावात्। योगवाहिन्यस्तु खलु भवन्ति। तस्मात् पिप्पलीर्नात्युपयुञ्जीत ॥ १२॥

क्योंकि पीपल कटु और शीघ्रपाकमें मधुर और अत्यंत अगरिष्ठ होती हैं, और स्निग्धोष्ण प्रक्लेद कारक और भेषजमें अभिमत होती हैं वे शीघ्रही शुभ अशुभ कारिणी होती हैं और पातसे पहिलेही अच्छी होतीहैं प्रयोगके समान साद्गुण्यसे दोषोंके समूहका संबंधी ( कारक ) होती हैं, निरंतर उपयोग कीहुई गुरु प्रक्लेदि होनेसे कफका उत्क्लेश करती हैं, उष्णतासे पित्तको क्लेशित करती हैं और वातकी शांति कारक नहीं होतीहैं क्योंकि अल्प स्नेह और उष्ण होतीहैं, योग वाहिनी तो होतीहैं तिससे पीपलियोंका अत्यंत उपयोग न करै ॥ १२ ॥

क्षारः पुनरौष्ण्यतैक्ष्ण्यलाघवोपपन्नः क्लेदयत्यादौ पश्चात्

विशोधयति । स पचनदहनभेद नार्थमुपयुज्यते । सोऽतिप्रयुज्य मानः केशाक्षिहृदयपुंस्त्वोपघा तकरः सम्पद्यते । ये ह्येनं ग्राम नगरनिगमजनपदाः सततमुपयु ञ्जते तेह्यान्ध्यपाण्ड्याखलित्य पालित्यभाजो हृदयोपकर्तिनश्च भवन्ति तद्यथा, प्राच्याश्चीनाश्च तस्मात् क्षारं नात्युपयुञ्जीत १३

और क्षार, उष्ण तीक्ष्ण लघु होनेसे पहिले छेद करताहै पीछेसे विशोधन करताहै वह पचन दहन भेदनके लिये उपयोगमें आताहै वह अत्यंत प्रयुक्त किया हुआ केश नेत्र हृदय पुंस्त्व इनका नाशक हो जाताहै जो ग्राम नगर निगम जनपदके वासी इसका निरंतर उपयोग करतेहैं वेभी अंध नपुंसक गंजे पलित हो जाते हैं और हृदयके उपकर्तन युक्त होतेहैं, वे ऐसेहैं कि प्राच्य और चीनके वासी, तिससे क्षारका निरंतर उपयोग न करें ॥ १३ ॥

लवणंपुनरौष्ण्यतैक्ष्ण्योपन्नमनति गुरुअनतिस्निग्धमुपक्लेदिविस्रंसन समर्थमन्नद्रव्यरुचिकरमापातभद्र म् । प्रयोगातिरेकाद्दोषसञ्जया नुबन्धम् । तद्रोचनपाचनोपक्ले दनविस्रंसनार्थमुपयुज्यते।तदत्य र्थमुपयुज्यमानंग्लानिशैथिल्यदौ र्बल्याभिनिर्वृत्तिकरंशरीरस्यभव ति । येह्येतद्ग्रामनगरनिगमजन पदाःसततमुपयुञ्जते,तेभूयिष्ठंग्लास्न वःशिथिलमांसशोणिताभवन्तिअ परिक्लेशसहाश्च । तद्यथा,बाह्लीक सौराष्ट्रिकसैन्धवसौवीरकाः।तेहिप यसापिसदालवणमश्नन्ति । ये ऽपीहभूमेरत्यूषरादेशास्तेपुऔष धिवीरुद्वनस्पतिवानस्पत्यानजा यन्ते । अल्पतेजसोवाभवन्तिल वणोपहतत्वात् । तस्माल्लवणंना त्युपयुञ्जीत । ये ह्यतिलवणसा त्म्याःपुरुषास्तेषामपिखालित्येन्द्र लुप्तपालित्यानितथावलयश्चाका लेभवन्ति । तस्मात्तेषांतत्सा त्म्यतःक्रमेणापगमनंश्रेयः॥ १४ ॥

और लवण, उष्ण तीक्ष्ण अत्यंत अगुरु होताहै और अतिं अस्निग्ध उपक्लेदी विस्रंसनमें समर्थ अन्न द्रव्योंका रोचक और आपातभद्र होताहै और प्रयो- गमें समता और सद्गुणतासे दोषोंके समूहका अनुबंधी होताहै वह रोचन पाचन उपक्लेदन विस्रंसनके लिये उप- योगमें आताहै वह अत्यंत उपयोग किया हुआ शरीरकी ग्लानि शिथिलता दुर्बल- ताको करताहै और जो ग्राम नगर

निगम जनपदके वासी इस लवणका निरंतर उपयोग करतेहैं वे अधिक ग्लानिवान् शिथिलहैं मांस शोणित जिनके ऐसे होतेहैं जो क्लेशको नहीं सह सकतेहैं वे ऐसे कि बाल्हीक सौवीरक वसौराष्ट्रिक और सैंधव, वे दूधके संगभी सदैव लवणको खातेहैं और जो भूमिकेभी अत्यंत ऊपर देशहैं उनमें औषधि वीरुध वनस्पति वानस्पत्य नहीं होते वा अल्प तेजके होतेहैं क्योंकि वे लवणसे उपहतहैं तिससे लवणका अत्यंत उपयोग न करै और जिनका अत्यंतलवण सात्म्यहै उनकोभी गंज इंद्रियलोप पलितता होतीहै और अकालमें वलि हो जातीहै, तिससे तिनको लवणके सात्म्य होनेसे क्रमसे अपगमन श्रेष्ठ होताहै ॥ १४ ॥

सात्म्यमपिहिक्रमेणोपानिवर्त्त्यमानमदोषमल्पदोषंवाभवति । सात्म्यंनामतद्यदात्मनिउपशेते । सात्म्यार्थोह्युपशयार्थः । तत्त्रिविधंप्रवरावरमध्यविभागेन, सप्तविधश्चरसैकैकत्वेनसर्वरसोपयोगाच । तत्रसर्वरसंप्रवरमवरमेकरसंमध्यमन्तुप्रवरावरमध्यस्थम् । तत्रावरमध्याभ्यांसात्म्याभ्यांक्रमेणप्रवरमुपपादयेत्सात्म्यम् । सर्वरसमपिचद्रव्यंसात्म्यमुपपन्नंसर्वाणिआहारविधिविशेषायतनानि अभिसमीक्ष्यहितमेवानुरुध्यते १५

क्योंकि सात्म्यभी क्रमसे सिद्ध किया हुआ निर्दोष वा अल्पदोष हो जाताहै और सात्म्य वह है जो आत्मा ( देह ) में उपशयको प्राप्त हो जो सात्म्यके अर्थ होताहै वही उपशयके अर्थ है, वह प्रवर अवर मध्य विभागसे तीन प्रकारकाहै और एक २ रससे और संपूर्ण रसोंके उपयोगसे सात प्रकारकाहै उनमें सर्व रस उत्तम और एक रस अवरहोताहै और मध्य तो प्रवर अवरके मध्यमें स्थित होताहै, उनमें सात्म्य जो अवर मध्यहैं उनसे क्रम पूर्वक प्रवर सात्म्यका उपपादन करै और द्रव्यकी सात्म्यको प्राप्त हुये संपूर्ण रस होतेहैं, संपूर्ण आहार विधि विशेषके आयतनोंको भली प्रकार देखकर अहितकेही अनुरोधी होतेहैं १५

तत्रखल्विमानिअष्टावाहारविधिविशेषायतनानिभवन्ति । तद्यथा प्रकृतिकरणसंयोगराशिदेशकालोपयोगसंस्थोपयोक्त्राष्टमानिभवन्ति ॥ १६ ॥

उनमें निश्चयसे ये आठ आहार विधि विशेषोंके आयतन होतेहैं वे ऐसेहैं कि प्रकृति, कारण, संयोग, राशि, देशकाल, उपयोग, संस्था, उपयोक्ता, ये आठ होतेहैं ॥ १६ ॥

तत्रप्रकृतिरुच्यतेस्वभावोयःसपुनराहारौषधद्रव्याणांस्वाभाविको गुर्वादिगुणयोगः । तद्यथा,-मापमुद्गयोःशूकरैणयोश्च ॥ १७ ॥

उनमें प्रकृतिको कहतेहैं जो स्वभावहै और वह आहार औषध द्रव्य इनका स्वाभाविक गुरु आदि गुण योगहै वह एसेहैं कि माप और मूंग, सूकर औरएण, का जैसा योग ॥ १७ ॥

करणंपुनःस्वाभाविकानांद्रव्याणामभिसंस्कारः । संस्कारोहिगुणान्तराधानमुच्यते । तेगुणाश्चतोयाग्निसन्निकर्पशौचमन्थनदेशकालवशेनभावनादिभिःकालप्रकर्पभाजनादिभिश्चाधीयन्ते ॥ १८॥

और करण तो स्वाभाविक द्रव्योंके अभि संस्कारको कहतेहैं और गुणाधानको संस्कार कहतेहैं और वे गुण जल अग्निका सन्निकर्प शौच मंथन देशकाल वास भवन आदिसे और कालकी उत्तमता और भाजन आदिसे आधान ( पैदा ) किये जातेहैं ॥ १८ ॥

संयोगस्तुद्वयोर्वहूनांवाद्रव्याणां संहतीभावःसविशेषमारभतेयत्रैकशोद्रव्याणिआरभन्ते । यथा मधुसर्पिषोमधुमत्स्यपयसाश्चसंयोगः ॥ १९ ॥

संयोग तो दो वा बहुत द्रव्योंके संहती भाव ( मेल ) को कहते हैं वह विशेषका आरंभ करताहै, जहां एक २ द्रव्य आरंभ करतेहैं जैसे मधु घीका मधु मत्स्य और दूधका संयोग ॥ १९ ॥

राशिस्तुसर्वग्रहपरिग्रहौमात्राऽमात्राफलविनिश्चयार्थःप्रकृतः । तत्रसर्वस्याहारस्यप्रमाणग्रहणमेकपिण्डेनसर्वग्रहः । परिग्रहश्चपुनःप्रमाणग्रहणमेकैकत्वेनाहारद्रव्याणाम् । सर्वस्यहिग्रहःसर्वग्रहःसर्वतश्चग्रहःपरिग्रहःउच्यते ॥ २०॥

राशि तो सर्वग्रह परिग्रहको कहतेहैं वह मात्रा अमात्रा फल इनका निश्चयके लिये प्रकृतहै उसमें संपूर्ण आहारके प्रमाणका एक पिंडसे ग्रहण सर्वग्रह, और आहारके द्रव्योंका एक २ करके प्रमाणसे ग्रहण परिग्रह होताहै सबका ग्रहण सर्वग्रह और सब प्रकारसे ग्रहण परिग्रह कहाताहै ॥ २० ॥

देशःपुनःस्थानंद्रव्याणामुत्पत्तिप्रचारौदेशसात्म्यश्चाचष्टे ॥ २१ ॥

और देश तो स्थानको कहतेहैं द्रव्यों-की उत्पत्तिका प्रचार देशकी समताको कहताहै ॥ २१ ॥

कालोहिनित्यगश्चावस्थिकश्च । तत्रावस्थिकोविकारमपेक्ष्यते । नित्यगस्तुखलुऋतुसात्म्यापेक्षः २२

और काल तो नित्यगहै और आवस्थिकहै, उनमें आवस्थिक ( आयुसे ) जो हो काल विकारकी अपेक्षा करताहै और नित्यग ऋतुओंके सात्म्यकी अपेक्षा करताहै ॥ २२ ॥

उपयोगसंस्थातूपयोगनियमःसजीर्णलक्षणपेक्षः ॥ २३ ॥

और उपयोग संस्था तो उपयोगके नियमको कहतेहैं वह जीर्ण लक्षणकी अपेक्षा करताहै ॥ २३ ॥

उपयोक्तापुनर्यस्तमाहारमुपयुंक्ते। यदायत्तमोकसात्म्यम् ॥ २४ ॥

और उपयोक्ता वह है जो उस आहारका उपयोग करताहै जिसके आधीन एक सात्म्यहै ॥ २४ ॥

इत्यष्टावाहारविधिविशेषायतनानिभवन्ति । एषांविशेषाःशुभाशुभफलप्रदाःपरस्परोपकारकाभवन्ति । तान्बुभुत्सेत । बुद्ध्वाचहितेप्सुरेवस्यान्नचमोहात्प्रमादाद्वाप्रियमहितमसुखोदर्कमुपसेव्यमाहारजातमन्यद्वा ॥ २५ ॥

ये आठ आहारविधिविशेषके आयतनहैं इनके विशेष शुभ अशुभ फलके दाता होतेहैं और परस्पर उपकारक होतेहैं उनको जाननेकी इच्छा करै और जानकर हितकाही अभिलाषी रहै, मोहसे वा प्रमादसे प्रिय अहित सुखोदर्कका सेवन करै वा अन्य आहार जात (समूह) का सेवन न करै ॥ २५ ॥

तत्रेदमाहारविधिविधानमरोगाणामपिचातुराणांहितम् । केषाञ्चित्कालेप्रकृत्यैवहिततमंभुञ्जानानां भवति । उष्णंस्निग्धंमात्रावज्जीर्णेवीर्य्याविरुद्धंइष्टेदेशेइष्टसर्वोपकरणंनातिद्रुतंनातिविलम्बितंनजल्पन्नहसंस्तन्मनाभुञ्जीतआत्मानमभिसमीक्ष्यसम्यक् ॥ २६ ॥

उसमें यह आहार विधि विधान अरोगियोंको और आतुरोंको हितहै और किन्हीं २ समयपर भोजनके कर्ताओंको प्रकृतिसेही अत्यंत हित होताहै, उष्ण, स्निग्ध, मात्रासे युक्त, जीर्ण होनेपर, वीर्यके अविरुद्ध इष्ट देशमें इष्ट सब जिसमें उपकरणहों, न अतिशीघ्र, न अति विलंबसे, न बोलता हुआ, न हँसता हुआ, भोजनमें मनको लगाकर आत्माको भलीप्रकार देखकर भोजन करै ॥ २६ ॥

तस्यसाद्गुण्यमुपदेक्ष्यामः । उष्णमश्नीयादुष्णंहिभुज्यमानंस्वदतेभुक्तश्चाग्निमुदीर्य्यमुदीरयति । क्षिप्रञ्चजरांगच्छति, वातश्चानुलोमयति,श्लेष्माणश्चपरिशोषयति तस्मादुष्णमश्नीयात् ॥ २७ ॥

इस भोजनके छः गुणोंका उपदेश करतेहैं उष्णभोजनको करैं क्योंकि भक्षणके समयमें उष्ण स्वाद देताहै, भोजनके अनंतर अग्नि जो बढाने योग्य है उसको बढाताहै और शीघ्र जीर्ण हो जाताहै वातको अनुलोम करताहै, कफको शोषण करता है तिससे उष्ण भोजनको करै ॥ २७ ॥

स्निग्धमश्नीयात् । स्निग्धंहिभुज्यमानंस्वदते । भुक्तश्चाग्निमुदीरयतिक्षिप्रंजरांगच्छतिवातमनुलोमयतिदृढीकरोति । शरीरोपचयं वलाभिवृद्धिश्चोपजनयति, वर्ण प्रसादमपिचाभिनिर्वर्त्तयति । तस्मात् स्निग्धमश्नीयात् ॥ २८ ॥

और स्निग्धभोजनको करै क्योंकि स्निग्ध भोजनके समय स्वादु लगताहै भोजन कियाहुआ अग्निको बढाताहै, शीघ्र जीर्ण होताहै वातको अनुलोम करताहै शरीरके उपचयको दृढ करताहै वलकी वृद्धिको पैदा करताहै वर्ण और प्रसादकोभी पैदा करताहै तिससे स्निग्ध भोजनको करै ॥ २८ ॥

मात्रावदश्नीयात् । मात्रावद्धि भुक्तं वातपित्तकफानप्रपीडयदायुरेवविवर्द्धयतिकेवलंसुखंसम्यक्पक्वंविड्भूतंगुदमनुपर्य्येतिनचोष्माणमुपहन्तिअव्यथश्चपरिपाकमेति । तस्मात्मात्रावदश्नीयात् ॥ २९ ॥

और मात्रासहित भोजनको करै क्योंकि मात्रासे कियाहुआ भोजन, वात पित्त कफको पीडित न करता हुआ आयुकोहीं केवल बढाताहै और सुखसें पककर मलरूप होकर गुदाका अनुगमन करताहै और उष्माको नष्ट नहीं करता और विना व्यथाके परिपाकको प्राप्त होताहै तिससे मात्रासे युक्त भोजन करै ॥ २९ ॥

जीर्णेऽश्नीयात् । अजीर्णेहिभुञ्जानस्यपूर्वस्याहारस्यरसमपरिणतमुत्तरेणाहाररसेनोपसृजन्सर्वान्दोषान्प्रकोपयत्याशु । जीर्णेतुभुञ्जानस्यस्वस्थानस्थेपुदोषेपु अग्नौचोदीर्णजातायाञ्चबुभुक्षायां विवृतेपुचस्रोतसांमुखेपुचोद्गारे विशुद्धेहृदयेविशुद्धेवातानुलोम्ये विसृष्टेपुचवातमूत्रपुरीषवेगेपुजीर्णमभ्यवहृतमाहारजातंसर्वशरीरधातूनप्रदूषयदायुरेवाभिवर्द्धयति केवलम्।तस्माज्जीर्णेऽश्नीयात् ३०

और प्रथमभोजनके जीर्ण होनेपर भोजन करै क्योंकि अजीर्णमें भोजन करै तो पहिले भोजनका रस जो परिणामको प्राप्त नहीं हुआ है वह पिछले

आहारके रससे मिलता हुआ सब दोषोंको शीघ्रही प्रकुपित करताहै, और जीर्ण होनेपर जो भोजन करताहै उसके अपने २ स्थानोंमें स्थित दोष हो अग्नि प्रज्वालितहो और भोजनकी इच्छा हो और स्रोतोंके मुख खुले हों और उद्गार विशुद्धहो हृदय विशुद्ध हो वात अनुलोमहो और वात मूत्र पुरीष इनके वेगका त्याग हो चुकाहो ऐसे जीर्ण समयमें भोजन किया हुआ आहार जात संपूर्ण शरीरकी धातुओंको अदूषित करता हुआ केवल आयुकोही बढाताहै, तिससे जीर्ण होनेपर भोजन करै ॥ ३० ॥

वीर्य्याविरुद्धमश्नीयात् । अविरुद्धवीर्य्यमश्नन्हिनविरुद्धवीर्य्याहारजैर्विकारैर्विकारैरयमुपसृज्यते तस्माद्वीर्य्याविरुद्धमश्नीयात् ३१

और वीर्यके अविरुद्ध भोजनको करै क्योंकि वीर्यके अविरुद्ध खाता हुआ यह मनुष्य विरुद्ध वीर्य जो आहारसे उत्पन्न विकार हैं उनसे युक्त नहीं होता तिससे वीर्यसे अविरुद्ध भोजनको करै ॥ ३१ ॥

इष्टे देशेऽश्नीयात् । इष्टेहि देशे भुञ्जानोनानिष्टदेशजैर्मनोविघातकरैर्भावैर्मनोविघातंप्राप्नोतितथेष्टैःसर्वोपकरणैस्तस्मादिष्टेदेशेतथेष्टसर्वोपकररणश्चाश्नीयात् ॥ ३२

और इष्ट देशमें भोजनको करै क्योंकि इष्ट देशमें भोजनको जो करता है उसका मन अनिष्ट देशमें उत्पन्न हुए जो मनके नाशक भावहैं उनसे नष्ट नहीं होता और तैसेही इष्ट सब उपकरणोंसे भोजन करै तिससे इष्ट देशमें इष्ट सर्वोपकरणवाले भोजनको करै ॥ ३२ ॥

नातिद्रुतमश्नीयात् । अतिद्रुतं हिभुञ्जानस्यउत्स्नेहनमवसदनंभोजनस्याप्रतिष्ठानम् । भोज्यदोषसाद्गुण्योपलब्धिश्चननियता । तस्मान्नातिद्रुतमश्नीयात् ॥ ३३ ॥

और अत्यंत वेगसे भोजन न करै क्योंकि अतिद्रुत भोजनके कर्ताके उत्स्नेहन अवसदन भोजनकी अस्थिति और भोज्य दोषसे श्रेष्ठ गुणोंकी उपलब्धि नियमसे नहीं होती तिससे अतिद्रुत भोजनको न करै ॥ ३३ ॥

नातिविलम्बितमश्नीयात् । अतिविलम्बितंहिभुञ्जानोनतृप्तिमधिगच्छतिबहुभुंक्तेशीतीभवति चाहारजातंविषमपाकश्चभवति । तस्मान्नातिविलम्बितमश्नीयात् ३४

अत्यंत विलम्बसे भोजनको न करै क्योंकि अति विलम्बित जो खाताहै वह तृप्तिको प्राप्त नहीं होता बहुत खाताहै शीतल भोजन हो जाताहै और पाकमें विषमता होजातीहै तिससे अति विलंबसे भोजनको न करै ॥ ३४ ॥

अजल्पन्नहसन्तन्मनाभुञ्जीत । जल्पतोहसतोऽन्यमनसोवाभुञ्जानस्यतएवहिदोषाभवन्तियएवातिद्रुतमश्नतः । तस्मादजल्पन्नहसंस्तन्मनाभुञ्जीत ॥ ३५ ॥

न बोलता और न हँसता हुआ भोजनमें मन लगाये भोजनको करै बोलता हँसता वा अन्यमें मन रखकर जो भोजन करताहै उसको वेही दोष होतेहैं जो अतिद्रुत भोजनके कर्ता को होतेहैं तिससे न बोलता न हँसता हुआ तिस भोजनमें मन लगाकर भोजनको करै ३५

आत्मानमभिसमीक्ष्यभुञ्जीतसम्यक् । इदंममोपशेतेइदंनोपशेतेइति । विदितंहिअस्यआत्मनआत्मसात्म्यंभवति । तस्मादात्मनात्मानमभिसमीक्ष्यभुञ्जीतसम्यगिति ॥ ३६ ॥

आत्माको भली प्रकार देखकर भोजन करै कि यह मेरेमें उपशय करता है यह नहीं करताहै, क्योंकि इसको आत्मामें आत्माका सात्म्य विदित होताहै, तिससे मनुष्य बुद्धिसे आत्मा ( देह ) को भलीप्रकार देखकर भोजन करै इति ॥ ३६ ॥

तत्र श्लोकाः ।

रसान्द्रव्याणिदोषांश्चविकारांश्चप्रभावतः । वेदयोदेशकालौचशरीरञ्चसनाभिषक् ॥ ३७ ॥

प्रभावसे रस द्रव्य दोष विकारोंको और देश काल शरीर मनको जो मनुष्य जानता है वह वैद्य है ॥ ३७ ॥

विमानार्थोरसद्रव्यदोषरोगाःप्रभावतः । द्रव्याणिनातिसेव्यानित्रिविधंसात्म्यमेवच ॥ ३८ ॥

विमानका अर्थ और प्रभावसे रस द्रव्य दोष रोग और अतिसेवनके अयोग्य द्रव्य और तीन प्रकारका सात्म्य ॥ ३८ ॥

आहारायतनान्यष्टौभोज्यसाद्गुण्यमेवच । विमानेरससंख्याते सर्वमेतत्प्रकाशितम् ॥ ३९ ॥

आठ आहारके योग्यके श्रेष्ठ गुण इन सबका प्रकाश रसनामके विमानमें प्रकाश किया है ॥ ३९ ॥

इति आग्निवेशकृते तंत्रेचरकप्रतिसंस्कृतेविमानस्थानेरसविमानंनामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

## द्वितीयोऽध्यायः ।

## त्रिविधकुक्षीयम् ।

इति हस्माह भगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर त्रिविध कुक्षीय विमानका वर्णन करते हैं यह भगवान् आत्रेय कहते भये कि–

त्रिविधंकुक्षौस्थापयेदवकाशांश

माहारस्याहारमुपयुञ्जानः । तद्य थैकमवकाशांशंमूर्त्तानामाहारवि काराणामेकंद्रवाणामेकंपुनर्वात पित्तश्लेष्मणाम् ॥ १ ॥

कुक्षिमें आहारके अवकाशके लिये तीन भागोंका स्थापन भोजन करता हुआ मनुष्य करै, वे ऐसे हैं कि एक अवकाश भाग तो मूर्त आहारके विकारोंका और एक द्रवोंका और एक वात पित्त श्लेष्मोंका होता है ॥ १ ॥

एतावतींह्याहारमात्रामुपयुञ्जानो नामात्राहारजंकिञ्चिदशुभंप्रामो ति । नचकेवलंमात्रावत्त्वादेवा हारस्यकृत्स्नमाहारफलसौष्ठवम वाप्तुंशक्यम् । प्रकृत्यादीनामष्टा नामाहारविधिविशेषायतनानांप्र विभक्तफलकत्वात् । तत्रतावदा हारराशिमधिकृत्यमात्रामात्राफ लविनिश्चयार्थःप्रकृतः । एतावा नेवह्याहारराशिविधिविकल्पोया वत्मात्रावत्त्वममात्रावत्त्वञ्चतत्र मात्रावत्त्वंपूर्वमुपदिष्टंकुक्ष्यंशवि भागेन । तद्भूयोविस्तरेणानु व्याख्यास्यामः ॥ २ ॥

इतनी आहार मात्राका जो उपयोग करताहै वह अमात्रा आहारसे पैदा हुये किंचित्भी अशुभको प्राप्त नहीं होता और केवल मात्रासे युक्त होनेसेही भोजनका संपूर्ण फल भलीप्रकार प्राप्त होनेको शक्य नहीं है क्योंकि प्रकृति आदि जो आठ आहार विधि विशेषके आयतनहैं उनका भिन्न २ फल हैं उसमें प्रथम आहारकी राशिका अधिकार करके मात्रा अमात्राके फलका विनिश्चयार्थ प्रकृतहै इतनाही आहार राशिकी विधिका-विकल्पहै कि मात्रावान् और अमात्रा वान् हो उनमें मात्रावान् का तो कुक्षिके अंश विभागसे प्रथम उपदेश कर आये उसका फिर विस्तारसे व्याख्यान करते हैं ॥ २ ॥

तद्यथा—कुक्षेरप्रपीडनमाहारेणहृ दयस्यानवरोधःपार्श्वयोरविपाट नमनतिगौरवमुदरस्यप्रीणनमिन्द्रि याणां क्षुत्पिपासोपरमःस्थाना सनशयनगमनप्रश्वासोच्छ्वासहा स्यसंकथासुचसुखानुवृत्तिःसायं प्रातश्चसुखेनपरिणमनम् । बलव र्णोपचयकरत्वञ्चेति मात्रावतो लक्षणमाहारस्यभवति ॥ ३ ॥

वह ऐसेहै कि आहारसे कुक्षिमें पीडाका न होना, हृदयका अवरोध न होना, पार्श्वोंका विपाटन न होना उदरमें अति गौरव न हो इंद्रियोंकी प्रीतिहो क्षुधा पिपासाकी शांतिहो स्थान आसन शयन, गमन, प्रश्वास, उच्छ्वास, हास्य,

वार्तालाप इनको सुखसे करसके और सायंकाल प्रातःकालको सुखसे परिणाम बल वर्णकी वृद्धि होनी ये लक्षण मात्रावान् आहारके होतेहैं ॥ ३ ॥

अमात्रावत्त्वंपुनर्द्विविधमाचक्षते । हीनमधिकञ्च । तत्रहीनमात्राहारराशिंबलवर्णोपचयक्षयकरमतृप्तिकरमुदावर्तकरमवृष्यमनायुष्यमनौजस्यंमनोबुद्धीन्द्रियोपघातकरंसारविधमनमलक्ष्म्यावहमशीतेश्ववातविकाराणामायतनमाचक्षते ॥ ४ ॥

अमात्रावाले आहारको तो दो प्रकारका कहतेहैं, हीन और अधिक उनमें मात्रासे हीन जो आहारकी राशि है वह बलवर्ण उपचय इनके क्षयको करताहै तृप्तिको नहीं करै उदावर्तको करै अवृष्यहै अनायुष्यहै, ओजका दाता नहीं, मन बुद्धि इंद्रिय इनका नाशकहै सारको नष्ट करताहै अलक्ष्मीका दाताहै और अस्सी ८० वात विकारोंका आयतन कहतेहैं ॥ ४ ॥

अतिमात्रंपुनःसर्वदोषप्रकोपनमिच्छन्तिसर्वकुशलाः ॥ ५ ॥

और अतिमात्रको तो सब दोषोंका प्रकोपन संपूर्णोंमें कुशल कहतेहैं ॥५॥

योहिमूर्त्तानामाहारविकाराणांसौहित्यंगत्वापश्चाद्द्रवैस्तृप्तिमापद्यते भूयस्तस्यामाशयगतावातपित्तश्लेष्माणोऽभ्यवहारेणअतिमात्रेणअतिप्रपीड्यमानाःसर्वेयुगपत्प्रकोपमापद्यन्ते ॥ ६ ॥

जो मनुष्य मूर्त्त आहार विकारोंसे सौहित्यको प्राप्त होकर पीछेसे द्रव पदार्थोंसे तृप्तिको प्राप्त होताहै, फिर तिसके आमाशयमें गत वात पित्त श्लेष्मा अतिमात्र भोजनसे पीडित हुये एक वार संपूर्ण कोपको प्राप्त हो जातेहैं ॥ ६ ॥

तेप्रकुपितास्तमेवाहारराशिमपरिणतमाविश्यकुक्ष्येकदेशमाश्रिताविष्टम्भयन्तःसहसावाप्युत्तराधराभ्यांमार्गाभ्यांप्रच्यावयन्तःपृथक्पृथग्विकारानभिनिर्वर्त्तयन्ति अतिमात्रभोक्तुः ॥ ७ ॥

प्रकुपित हुये वे उसी अपरिणत आहारराशिमें प्रविष्ट होकर कुक्षिके एक देशमें अर्द्धाश्रित हुये विष्टंभ करके सहसा ऊपर नीचेके मार्गोंसे क्षरण कराते हुये अत्यंत भोक्ताके पृथक् २ विकारोंको पैदा करदेतेहैं ॥ ७ ॥

तत्रवातःशूलानाहाङ्गमर्दमुखशोषमूर्च्छाभ्रमाग्निवैषम्यशिरासङ्कोचनसंस्तम्भनानिकरोति ॥ ८ ॥

उनमें वात तो शूल आनाह अंगमर्द मुख शोष मूर्च्छा भ्रम अग्निका वैषम्य

शिराओंका संकोच, स्तंभन, इनको करताहै ॥ ८ ॥

पित्तंपुनर्ज्वरमतीसारमन्तर्दाहंतृ
ष्णामदभ्रमप्रलपनानि ॥ ९ ॥

और पित्त, ज्वर, अतीसार, अंतर्दाह, तृष्णा, मद, भ्रम, प्रलाप, इनको करताहै९

श्लेष्मातुछर्घरोचकाविपाकशी
तज्वरालस्यगात्र-गौरवाभिनिवृ
त्तिकरःसम्पद्यते ॥ १० ॥

और श्लेष्मा तो छर्दि अरोचक अविपाक शीतज्वर आलस्य गात्रोंमें गौरव इनको पैदा करताहै ॥ १० ॥

नखलुकेवलमतिमात्रमेवाहाररा
शिमामप्रदोषकारणमिच्छन्ति ।
अपितुखलुगुरुरूक्षशीतशुष्कद्वि
ष्टविष्टम्भिविदाह्यशुचिविरुद्धाना
मकालेअन्नपानानामुपसेवनम् ।
कामक्रोधलोभमोहेर्ष्या-ह्रीशोक-
लोभोद्वेग-भयोपततेनमनसावायद
न्नपानमुपयुज्यतेतदपिआममेवप्र
दूषयति ॥ ११ ॥

और कुछ केवल अतिमात्र आहारकी राशिकोही आम दोष कारक नहीं कहते अपितु गुरु रूक्ष शीतल शुष्क द्विष्ट विष्टंभि विदाही अशुचि विरुद्ध जो अकालमें अन्नपानहैं उनका सेवनभी आम दोष कारक है और काम, क्रोध, लोभ, मोह, ईर्षा, लज्जा, शोक, मनका उद्वेग, भय, इनसे उपतप्त मनसे जिस अन्न पानका उपयोग होताहै वहभी आमकोही दूषित करताहै ॥ ११ ॥

भवति चात्र ।

मात्रयाप्यभ्यवहृतंपथ्यञ्चान्नंन
जीर्य्यति । चिन्ताशोकभयक्रो
धदुःखशय्याप्रजागरैः ॥ १२ ॥

इसमें यह श्लोकहै कि मात्रासे भक्षण किया पथ्यभी अन्न, चिंता, शोक, भय, क्रोध, दुःख, शय्या, प्रजागरण, इनसे जीर्ण नहीं होताहै ॥ १२ ॥

तंद्विविधमामप्रदोषमाचक्षतेभिप
जः । विसूचिकामलसञ्च । तत्र
विसूचिकामूर्द्धञ्चाधश्चप्रवृत्ताम
दोषांयथोक्तरूपांविद्यात् ॥ १३ ॥

उस आमदोषको वैद्यलोग दो प्रकारका कहतेहैं विसूचिका और अलस उनमें विसूचिका जो ऊर्द्ध और अधः प्रवृत्तहैं उसको अदोष यथोक्त रूप जानै ॥ १३ ॥

अलसकमुपदेक्ष्यामः । दुर्बल
स्याल्पाग्नेर्बहुश्लेष्मणोवातमूत्रपु
रीषवेगविधारिणःस्थिरगुरुबहुरू
क्षशीतशुष्कान्नसेविन-स्तदन्नपा
नमनिलप्रपीडितंश्लेष्मणाचविब
द्धमार्गमतिमात्रप्रलीनमलसत्वान्न

बहिर्मुखीभवति । ततश्छर्द्यती सारवर्ज्यानिआमप्रदोषलिङ्गानि अभिदर्शयतिअतिमात्राणि । अतिमात्रप्रदुष्टाश्चदोषाःप्रदुष्टाम बद्धमार्गास्तिर्य्यग्गच्छन्तःकदा चित्केवलमेवास्यशरीरंदण्डवत स्तम्भयन्ति । ततस्तमलसकम साध्यंब्रुवते ॥ १४ ॥

अलसकका उपदेश करतेहैं कि दुर्बल और अल्पाग्नि अधिक श्लेष्मी वात, मूत्र पुरीष इनके वेगका विधारी, स्थिर, गुरु, बहुत रूक्ष, शीतल, शुष्क, अन्नका सेवी जो मनुष्यहै, उसके वह अन्नपान वातसे पीडित कफसे विबद्ध मार्ग अतिमात्र अलीन हुआ अलसक होनेसे बहिर्मुख नहींहोता उससे छर्दी अतीसारको छोडकर अत्यंत आम दोषके लिंगोंको दिखाता है, अतिमात्र प्रदुष्ट हुये दोष, प्रदुष्ट आमसे बद्धमार्ग हुये तिरछे गमन करते हुये, कदाचित् इसके केवल शरीरका दंडके समान स्तंभन करते हैं, तिससे उस अलसकको असाध्य कहते हैं ॥ १४ ॥

विरुद्धाध्यशनाजीर्णाशनशीलि नःपुनरेवदोषमामविषमित्याच क्षतेभिषजोविषसदृशलिङ्गत्वा त्, तत्परमसाध्यमाशुकारित्वा त्, विरुद्धोपक्रमत्वाचेति॥ १५॥

विरुद्ध अध्यशन अजीर्णाशन शील जो मनुष्य है उसके इस दोषको आमविष वैद्य कहते हैं क्योंकि इसमें विषके सदृश लिंग हैं, उसको परम असाध्य, विरुद्ध उपक्रम और आशुकारी होनेसे, कहते हैं ॥ १५ ॥

तत्रसाध्यमामंप्रदुष्टमलसीभूतमु ल्लेखयेदादौपाययित्वालवणमु ष्णञ्चवारि । ततःस्वेदनवर्त्ति प्रणिधानाभ्यामुपाचरेदुपवासये च्चैनम् ॥ १६ ॥

उसमें साध्य जो आमहैं प्रदुष्ट अलसीभूत उसका लवण सहित उष्ण जल पिलाकर उल्लेखन करै फिर स्वेदन वर्त्ति प्रणिधानसे उपचार करै और इसको उपवास करावै ॥ १६ ॥

विषूचिकायान्तुलंघनमेवाग्रेवि रिक्तवचानुपूर्वी ॥ १७॥

विषूचिकामें तो प्रथम लंघन अन्य सब आनुपूर्वी ( क्रम ) विरेचनके समान है ॥ १७ ॥

आमप्रदोषेपुत्वन्नकालेजीर्णाहारं पुनर्दोषावलिप्तामाशयस्तिमित गुरुकोष्ठमनन्नाभिलाषिणमभिस मीक्ष्यपाययेद्दोषशेषपाचनार्थमौ षधमग्निसन्धुक्षणार्थञ्चनत्वजीर्णा शनम् । आमप्रदोषदुर्बलोह्यग्नि

युगपद्दोषमौपधमाहारजातश्चाश कः पक्तुम् ॥ १८ ॥

आम प्रदोषोंमें तो अन्नके समयमें जीर्ण आहार पुनः दोषोंसे अवलिप्त आशयको स्तिमित गुरु कोष्ठ और अन्नका अभिलाषी देखकर दोष शेषके पाचनार्थ और अग्निके संधुक्षणार्थ औषध पान करावे अजीर्णाशन न करावे क्यों कि आमके दोषोंसे दुर्बल अग्नि एकहि वार दोष औषध और आहारकी वस्तुओंके पकानेको समर्थ नहीं होतीहै १८

अपिचामप्रदोषाहारौषधविभ्रमोऽतिबलत्वादुपरतकायाग्निंसहसैवातुरमबलमभिपातयेत् ॥ १९ ॥

और आम, दोष, आहार, औषधि, इनका विभ्रम, अतिबली होनेसे शांतहै कायाग्नि जिसका ऐसे निर्बल आतुरको शीघ्रही मार देताहै ॥ १९ ॥

आमप्रदोषजानांपुनर्विकाराणामपतर्पणेनैवोपरमोभवति । सति त्वनुबन्धेकृतापतर्पणानांव्याधीनांनिग्रहेनिमित्तविपरीतमपास्यौषधमातङ्कविपरीतमेवावचारयेत् । यथास्वंसर्वविकाराणामपि चनिग्रहेहेतुव्याधिविपरीतमौषधमिच्छन्तिकुशलाः ॥ २० ॥

और आम दोषसे उत्पन्न हुए विकारोंका उपरम अपतर्पणसेही होताहै और अनुबंधके होनेपर तो किया है अपतर्पणजिनका ऐसी व्याधियोंके निग्रहमें निमित्तसे विपरीतको छोडकर रोगके विपरीतही औषधको करे, यथायोग्य सब विकारोंके निग्रहमें कुशल वैद्य हेतु व्याधिसे विपरीतही औषधिकी इच्छा करते हैं ॥ २० ॥

तदर्थकारिविपक्वभुक्तामप्रदोषस्य पुनःपरिपक्वदोषस्यदीप्तेचाग्नौअभ्यङ्गास्थापनानुवासनंविधिवत् स्नेहपानञ्चयुक्त्याप्रयोज्यम्, प्रसमीक्ष्यदोषभेषजदेशकालबलशरीराहारसात्म्यसत्त्वप्रकृतिवयसामवस्थान्तराणिविकारांश्चसम्यगिति ॥ २१ ॥

तिसी अर्थ ( रोग )के कारी विपक्व भुक्त ( भोजन )के आम प्रदोषहैं और परिपक्व दोष है और अग्निदीप्त है उसको अभ्यंग स्थापन अनुवासन और विधिसे स्नेहपान युक्तिसे प्रयोज्य ( कर्तव्य ) है, और दोष भेषज देशकाल बल शरीर आहार सात्म्य सत्व प्रकृति वय इनके अवस्थांतरोंको और विकारोंको भली प्रकार देखकर स्नेहपान करावै इति ॥ २१ ॥

भवति चात्र ।

अशितंखादितंपीतंलीढञ्चक्वविपच्यते । एतत्त्वांधीर! पृच्छामस्तन्नआचक्ष्वबुद्धिमन् ॥ २२ ॥

इसमें ये श्लोक हैं कि अशित खादित पीत लीढ यह कहां पकता है हे धीर यह आपको हम पूछते हैं हे बुद्धिमन् वह हमको तुम कहो ॥ २२ ॥

इत्यग्निवेशप्रमुखैःशिष्यैःपृष्टःपुनर्वसुः । आचचक्षेततस्तेभ्योयत्राहारोविपच्यते ॥ २३ ॥

अग्निवेश हैं मुख्यजिनमें ऐसे शिष्योंसे पूछे हुये पुनर्वसु उनके प्रति जहां आहार पकताहै उस स्थानको कहतेभये ॥ २३ ॥

नाभिस्तनान्तरंजन्तोरामाशयइतिस्मृतः । अशितंखादितंपीतंलीढञ्चात्रविपच्यते ॥ २४ ॥

कि नाभि और स्तनका अंतर जो जंतुकाहै वह आमाशय कहा है अशित खादित पीत लीढ इसमेंही पकताहै २४

आमाशयगतःपाकमाहारःप्राप्य केवलम् । पक्वःसर्वाशयःपश्चाद्धमनीभिःप्रपद्यते ॥ २५ ॥

आमाशयमें गयाहुआ आहार केवल पाकको प्राप्त होकर पीछेसें पककर धमनियोंमेंसे सब आशयमें प्राप्त हो जाताहै ॥ २५ ॥

तस्यमात्रावतोलिङ्गंफलञ्चोक्तंयथायथम् । अमात्रस्यतथालिङ्गंफलञ्चोक्तंविभागशः ॥ २६ ॥

मात्रावाले उस आहारका लिंग और फल यथायोग्य कहा और अमात्राके आहारकाभी लिंग और फल विभागसे कहा ॥ २६ ॥

आहारविध्यायतनानिचाष्टौसम्यक्परीक्ष्यात्महितंविदध्यात् । अन्यश्चयःकश्चिदिहास्तिमार्गोहितोपयोगेषुभजेततञ्च ॥ २७ ॥

आठ ८ आहार विधिके आयतनोंको भली प्रकार देखकर अपने हितकोकरै और अन्य जो कोई मार्ग हितके उपयोगोंमें है उसकाभी सेवन करै ॥ २७ ॥

इति अग्निवेशकृतेतंत्रेचरकप्रतिसंस्कृतेविमानस्थाने त्रिविधकुक्षीयं विमानंनामद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

## तृतीयोऽध्यायः ।

## जनपदोध्द्वंसनीयम् ।

इति हस्माह भगवानात्रेयः ।

इसके अनंतर जनपदोध्द्वंसनीय विमानका व्याख्यान करते हैं ॥

यह भगवान् आत्रेय कहते भये।

जनपदमण्डलेपञ्चालक्षेत्रेद्विजातिवराध्युषितायांकाम्पिल्यराजधान्यांभगवान्पुनर्वसुरात्रेयोऽन्तेवासिगणपरिवृतःपश्चिमेघर्म्ममासेगङ्गातीरेवनविचारमनुविचरन्शिष्यमग्निवेशमब्रवीत् ॥ १ ॥

जनपदके मंडलमें पंचालक्षेत्र जो द्विजाति मंडलका वास है उसमें कांपिल्य राजधानीमें भगवान् पुनर्वसु आत्रेय अंतेवासियों ( शिष्यों ) के गणोंसे परिवृत्त ( युक्त ) पिछले घर्ममासमें गंगाके तीर वनके विचारमें विचरते हुये अग्निवेश शिष्यके प्रति बोले ॥ १ ॥

दृश्यन्तेहिखलुसौम्य ! नक्षत्रग्रह चन्द्रसूर्य्यानिलानलानांदिशाञ्च प्रकृतिभूताऋतुवैकारिकाभावा अचिरादितोभूरपिचनयथावद्रस वीर्य्यविपाकप्रभावमोषधीनांप्रति विधास्यति । तद्वियोगाच्चातङ्क प्रायतानियता । तस्मात्प्रागु द्ध्वंसात्प्राक्‌चभूमेर्विरसीभावादु द्धरसौम्य ! भैषज्यानि, यावन्नो पहतरसवीर्य्यविपाकप्रभावाणि। वयंचैषांरसवीर्य्यविपाकप्रभावा नुपयोक्ष्यामहे, येचास्माननुका ङ्क्षन्ति, यांश्चवयमनुकांक्षामः २॥

कि हे सौम्य नक्षत्र ग्रह चंद्र सूर्य पवन अग्नि और ! दिशा इनके प्रकृतिभूत ऋतुओंके विकारक भाव, निश्चयसे दीखते हैं इससे आगे अल्पही कालमें भूमिभी यथार्थ रस वीर्य विपाकका औषधियोंका प्रभाव नहीं करेगी उस प्रभावके वियोगसे प्रायः आतंक ( रोग ) नियतहैं, तिससे उद्धंससे और भूमिके विरसभावसे पहिले हे सौम्य ! औषधियोंको उखाडले जबतक रसवीर्य विपाकका प्रभाव नष्ट नहीं है, हम इनके उन रसवीर्य विपाक प्रभावोंको उपयुक्त करेंगे जो हमारी अनुकांक्षा करते हैं और जिनकी हम अनुकांक्षा करते हैं २॥

नहिसम्यगुधृतेषुभैषज्येषुसम्यग्वि हितेषुसम्यग्विचारचारितेषुजनप दोद्ध्वंसकराणांविकाराणांकिञ्चि त्प्रतीकारगौरवम्भवति ॥ ३ ॥

और औषधियोंका सम्यक् उद्धार किये पर और सम्यक् विधान किये पर सम्यक् विचारसे प्रचार करनेपर जनपदका उद्धंस करनेहारे जो विकारहैं उनके प्रतीकारमें किंचित्‌भी गौरव नहीं होता ॥ ३ ॥

एवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच । उद्धृतानिखलुभगवन् ! भैषज्यानिसम्यग्विहितानिसम्य ग्विचारचारितानि । अपितु खलुजनपदोद्ध्वंसनमेकेनव्याधिना युगपदसमानप्रकृत्याहारदेहबल सात्म्यासत्त्ववयसांमनुष्याणांक स्माद्भवतीति ॥ ४ ॥

इस प्रकार कहतेहुये भगवान् आत्रेयको अग्निवेश बोले कि हे भगवन् भैषज्योंका तो उद्धार कर लिया और

सम्यक् विधान और विचारभी करलिया परंतु एक व्याधिसे जनपदका उद्धंसन कैसे होता है क्योंकि सब मनुष्योंकी प्रकृति आहार देह बल सात्म्य अवस्था सत्व ये सब भिन्न २ होते हैं ॥ ४ ॥

तमुवाच भगवानात्रेयः । एवमसामान्यानामभिरपिअग्निवेश ! प्रकृत्यादिभिर्भावैर्मनुष्याणांयेऽन्ये भावाःसामान्यस्तद्वैगुण्यात्समानकालाःसमानलिंगाश्चव्याधयोभिनिवर्त्तमानाजनपदमुद्धंसयन्ति। तेतुखल्विमेभावाःसामान्याजनपदेषुभवन्ति । तद्यथा,—वायुरुदकंदेशःकालइति ॥ ५ ॥

उस अग्निवेशके प्रति भगवान् आत्रेय बोले कि हे अग्निवेश इस प्रकार असामान्यभी मनुष्योंको इन प्रकृति आदि भावोंसे जो अन्यभाव सामान्य हैं उनकी विगुणतासे होती हुई समान लिंग समान काल व्याधि जनपदका उद्धंस कर देती है और निश्चयसे वे ये भाव जनपदोंमें सामान्य होते हैं वे ऐसे हैं कि वायु जल देशकाल इति ॥ ५ ॥

तत्रवातमेवंविधमनारोग्यकरंविद्यात् । तद्यथा,-ऋतुविषममतिस्तिमितमतिचलमतिपरुषमतिशीतमत्युष्णमतिरूक्षमत्यभिष्यन्दिनमतिभैरवारावमतिप्रतिहतपरस्परगतिमतिकुण्डलिनमसात्म्यगन्धवाष्पसिकतापांशुधूमोपहतमिति ॥ ६ ॥

उनमें इस प्रकारके वातको अनारोग्य ( रोग ) कारी जाने कि वह ऐसे है कि ऋतुसे विषम स्तिमित अतिचल अतिपरुष अतिशीतल, अतिउष्ण अतिरूक्ष अतिअभिष्यंदी, अतिभैरव आराव अतिप्रतिहत परस्परगति अति कुंडलि और असात्म्यगंध वाष्प सिकता पांशु धूम इनसे उपहत इति ॥ ६ ॥

उदकन्तुखलुअत्यर्थविकृतगन्धवर्णरसस्पर्शवत्क्लेदबहुलमपक्रान्तजलचरविहङ्गमुपक्षीणजलाशयमप्रीतिकरमपगतगुणंविद्यात् ॥ ७

और जलको तो उसे अपगत गुण जाने जो अत्यंत विकृत गंधवर्ण रस स्पर्शवान् हो क्लेद अधिक जिसमें हो जिसमें जलचर विहंग न हों जलाशय उपक्षीण हो और जो अप्रीति कारक हो ॥ ७ ॥

देशंपुनःविकृतप्रकृतिवर्णगन्धरससंस्पर्शंक्लेदबहुलमुपसृष्टंसरीसृपव्यालमशकशलभमक्षिकामूषकोलूकश्माशानिकशकुनिजम्बुकादिभिस्तृणोलूपोपवनवन्तंप्रतानादिबहुलमपूर्ववदवपतितंशुष्कनष्टशस्यंधूम्रपवनंप्रध्मातपतत्रिगण

मुत्क्रुष्टश्वगणमुद्भ्रान्तव्यथितविविधमृगपक्षिसंघमुत्सृष्टनष्टधर्म्मसत्यलज्जाचारगुणजनपदंशश्वत्क्षुभितोदीर्णसलिलाशयंप्रततोल्कापातनिर्घातभूमिकम्पमतिभयारावरूपंरूक्षताम्रारुणसिताभ्रजालसंवृतार्कचन्द्रतारकमभीक्ष्णंसम्भ्रमोद्वेगमिवसत्रासरुदितमिवसतमस्कमिवगुह्यकाचरितमिवाक्रन्दितशब्दबहुलञ्चाहितंविद्यात् ८

और देशको तो उसको अहित जानै जिसमें प्रकृतिसे विकारी वर्ण गंध रस स्पर्श हों क्लेद अधिक हो और सर्प व्याल मशक शलभ मक्षिका मूषक उलूक श्मशानके शकुनि जंबूक आदिसे युक्त हो, तृण उलूप उपवन जिसमें हों प्रतान आदि जिसमें अधिक हों अपूर्वके समान अवपतित हो, शुष्क, नष्टशस्य हो, धूम्रपवन हो प्रध्मात पक्षियोंके गण जिसमें हों जिसमें श्वागण बोलते हों उद्भ्रांत व्यथित जिसमें अनेक प्रकारके मृग पक्षियोंके संघ हों, जिसमें धर्म सत्य लज्जा आचार गुण ये उत्सृष्ट और नष्ट हों ऐसा जनपद, निरंतर क्षुभित और उष्ण जिसमें जलाशय हों और निरंतर उल्कापात निर्घात भूकंप हों अतिभयानक आरावरूप हो, रूक्ष ताम्र अरुण सित जो मेघोंका जाल उससे आच्छादित सूर्य चंद्र तारागण जिसमें हों, अभीक्ष्ण संभ्रम उद्वेगके समान जो हो, त्रास सहित रुदितके समान हो अंधकार सहितके तुल्य हो, गुह्यकोंके विचरणेके समान आक्रंद (रोदन) के शब्द जिसमें बहुत हों ऐसे देशको अहित जानना ॥ ८ ॥

कालन्तुखलुयथर्त्तुलिङ्गाद्विपरीतलिङ्गमतिलिङ्गंहीनलिङ्गञ्चाहितंव्यवस्येत् ॥ ९ ॥

कालको तो उसको अहित निश्चय करै जो यथार्थ ऋतुओंके लिंगसे विपरीत लिंग हो अति लिंग हो वा हीनलिंग हो ९

इमानेवंदोषयुक्तांश्चतुरोभावान् जनपदोद्ध्वंसकरान्वदन्तिकुशलाः । अतोऽन्यथाभूतांस्तुहितानाचक्षते ॥ १० ॥

इस प्रकारके गुणोंसे युक्त इन चारों भावोंको कुशल मनुष्य जनपदके उद्ध्वंसकारी कहतेहैं इनसे अन्यथा भूतोंको तो हित कहतेहैं ॥ १० ॥

विगुणेष्वपितुखलुएतेषुजनपदोद्ध्वंसनकरेषुभावेषुभेषजेनोपपाद्यमानानांनभयंभवतिरोगेभ्यइति ११

और विगुणभी जनपदके उद्ध्वंसकर्ता भावोंमें औषधसे उपपाद्यमान (चिकित्सित) मनुष्योंको रोगोंसे सर्व भय होताहै इति ॥ ११ ॥

भवन्तिचात्र । वैगुण्यमुपपन्नानां देशकालानिलाम्भसाम् । गरी

यस्त्वंविशेषेणहेतुमतसंप्रवक्ष्यते ॥ १२ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि विगुणताको प्राप्त हुए देशकाल अग्नि जल इनको विशेषकर रोगोंके गरीयस्त्व ( श्रेष्ठता ) हेतु रूपसे कहतेहैं ॥ १२ ॥

वाताज्जलंजलाद्देशंदेशात्कालंस्वभावतः । विद्याद्दुष्परिहार्य्यत्वाद्गरीयस्तरमर्थवित् ॥ १३ ॥

कि वातसे जल, जलसे देश, देशसे काल,कालको स्वभावसे,अर्थका ज्ञाता वैद्य परिहारके अयोग्य अत्यंत गुरु जानै १३

वाय्वादिपुयथोक्तानांदोषाणान्तुविशेषवित् । प्रतीकारस्यसौकर्य्येविद्याल्लाघवलक्षणम् ॥ १४ ॥

और विशेषका ज्ञाता वायु आदिमें यथोक्त दोषोंका जो प्रतीकार उसके सौकर्य्यमें लाघवके लक्षणको जानै १४

चतुर्ष्वपितुदुष्टेषुकालान्तेषुयदानराः । भेषजेनोपपाद्यन्तेनभवन्त्यातुरास्तदा ॥ १५ ॥

काल आदि चारोंके दुष्ट होनेपर जब मनुष्य भेषजसे उपपादन कियेजाते हैं तब मनुष्य आतुर नहीं होतेहैं ॥१५॥

येषांनमृत्युसामान्यंसामान्यंनचकर्मणाम् । कर्मपञ्चविधंतेषांभेषजंपरमुच्यते ॥ १६ ॥

जिनका सामान्य मृत्यु नहीं है और न कर्म सामान्यहैं उनको पांच प्रकारका भेषज कर्म श्रेष्ठ कहाहै ॥ १६ ॥

रसायनानांविधिवच्चोपयोगःप्रशस्यते । शस्यतेदेहवृत्तिश्चभेषजैःपूर्वमुद्धृतैः ॥ १७ ॥

और रसायनोंका विधिसे उपयोग श्रेष्ठहै और पूर्व उद्धृत किये औषधोंसे देहकीवृत्ति श्रेष्ठहै ॥ १७ ॥

सत्यंभूतेदयादानंबलयोदेवतार्चनम् । सद्वृत्तस्यानुवृत्तिश्चप्रशमोगुप्तिरात्मनः ॥ १८ ॥

सत्य भूतोंपर दया दान बलि देवताओंका पूजन सदाचारका अनुवर्त्तन शांति आत्माकी रक्षा ॥ १८ ॥

हितंजनपदानाञ्चशिवानामुपसेवनम् । सेवनंब्रह्मचर्यस्यतथैवब्रह्मचारिणाम् ॥ १९ ॥

जनपदोंका हित,मंगलोंका,व ब्रह्मचर्य और तैसेही ब्रह्मचारियोंका उपसेवन १९

सङ्कथाधर्मशास्त्राणांमहर्षीणांजितात्मनाम् । धार्मिकैःसात्त्विकैर्नित्यंसहास्यावृद्धसम्मतैः ॥ २० ॥

धर्म शास्त्रोंकी और महर्षियोंकी जितात्माओंकी सम्यक् कथा और धार्मिक और सत्व गुणियोंके संग और वृद्धोंके संमतोंके संग नित्य बैठना २० ॥

इत्येतद्भेपजंप्रोक्तमायुपःपरिपालनम् । येषांननियतोमृत्युस्तस्मिन्कालेसुदारुणे ॥ २१ ॥

यह भेपज आयुका परिपालन उनके लिये कहाहै जिनकी उस सुदारुण कालमें मृत्यु नियत नहींहै ॥ २१ ॥

इतिश्रुत्वाजनपदोद्धंसनेकारणानिआत्रेयस्यभगवतःपुनरपिभगवन्तमात्रेयमग्निवेशउवाच । अथ खलुभगवन् ! कुतोमूलमेपांवायादीनांवैगुण्यमुत्पद्यतेयेनोपपन्नाजनपदमुद्धंसयन्तीति ॥ २२॥

आत्रेय भगवान्‌के कहेहुये जनपदोद्धंसनमें इन कारणोंकी सुनकर फिरभी अग्निवेश भगवान् आत्रेयके प्रति बोले, कि हेभगवन्! इन वायु आदिकोंका वैगुण्य किस मूलसे उत्पन्न होताहै जिससे युक्त ये जन पदका उद्धंसन करतेहैं ॥२२ ॥

तमुवाचभगवानात्रेयः । सर्वेषाम् अग्निवेश ! वाय्वादीनांयद्वैगुण्यमुत्पद्यतेतस्यमूलमधर्मःतन्मूलश्चासत्कर्मपूर्वकृतम् । तयोर्योनिः प्रज्ञापराध एव ॥ २३ ॥

उसके प्रति भगवान् आत्रेय बोले कि हे अग्निवेश ! संपूर्ण वायु आदिकोंका जो वैगुण्य उत्पन्न होताहै उसका मूल अधर्म है और अधर्मका मूल पूर्व किया हुआ असत् कर्म है उन दोनोंकी योनि ( कारण ) प्रज्ञापराधहीहै ॥ २३ ॥

तद्यथा,—यदादेशनगरनिगमजनपदप्रधानाधर्ममुत्क्रम्यअधर्मेण प्रजांप्रवर्त्तयन्तितदाश्रितोपाश्रिताः पौरजनपदाव्यवहारोपजीविनश्च तमधर्ममभिवर्द्धयन्ति ॥ २४ ॥

वह ऐसेहै कि जब देश नगर निगम जनपद इनमें प्रधान पुरुप धर्मको लंघकर अधर्मका वर्ताव प्रजामें करतेहैं तब उनके आश्रित और उपाश्रित, पुरवासी जनपद और व्यवहारी ये सब उस अधर्मको चारोंतरफसे बढातेहैं ॥२४॥

ततःसोऽधर्मःप्रसभंधर्ममन्तर्धत्ते । ततस्तेऽन्तर्हितधर्माणोदेवताभिरपित्यज्यन्ते । तेषां तथान्तर्हितधर्माणामधर्मप्रधानानामपक्रान्तदेवतानामृतवोव्यापद्यन्ते । तेन नापोयथाकालंदेवोवर्पति । विकृतंवावर्षतिवातानसम्यगभिवान्ति क्षितिर्व्यापद्यतेसलिलानिउपशुष्यन्ति । ओपधयःस्वभावंपरिहायापद्यन्तेविकृतिम् । ततउद्धंसन्तेजनपदाःस्पर्शाभ्यवहार्य्यदोपात् ॥ २५ ॥

फिर वह अधर्म बलात्कारसे धर्मका अन्तर्धान कर देताहै, फिर अंतर्हित ( नष्ट ) है धर्मजिनका ऐसे उनको

देवताभी त्याग देतेहैं और अंतर्हित धर्म अधर्म प्रधान देवताओंसे अपक्रांत उनके ऋतुओंमें व्यापत्ति ( नष्टता ) हो जाती है तिससे यथाकाल देव वर्षे वा नवर्षे वा विकारकारी वर्षे वातभी सम्यक् नहीं चलती भूमिमें आपत्ति होतीहै जल शुष्क हो जातेहैं औषधि अपने स्वभावको छोडकर विकारको प्राप्त होजाती हैं फिर जनपद स्पर्श और अभ्यवहारके दोषसे नष्ट हो जातेहैं ॥ २५ ॥

तथाशस्त्रप्रभवस्यअपिजनपदोद्ध्वंसस्यअधर्मएवहेतुर्भवति । येऽतिप्रवृद्धलोभक्रोधरोषमानाःतेदुर्बलानवमत्यआत्मस्वजनपरोपघातायशस्त्रेणपरस्परमभिक्रामन्तिपरान्वाभिक्रामन्तिपरैर्वाभिक्राम्यन्तेरक्षोगणादिभिर्वाविविधैर्भूतसङ्घैस्तमधर्ममन्यद्वाप्यपचारान्तरमुपलभ्याभिहन्यन्ते । तथाभिशापस्याप्यधर्मएवहेतुर्भवति ॥ २६ ॥

तिसीप्रकार शस्त्रके प्रभावसे हुये जनपदोद्ध्वंसकाभी अधर्मही हेतु होतेभये अत्यंत वृद्धहै लोभ,रोष,मा[illegible] वे दुर्बलोंका अपमान [illegible] और परके मार[illegible] संमुख जाते[illegible] रक्षोगण आदि भूतोंके संघ उस अधर्मको वा अन्य अपचारको देखकर नष्ट किये जातेहैं तिसी प्रकार अभिशापकाभी हेतु अधर्महीं होताहै ॥ २६ ॥

येलुप्तधर्माणोधर्मादपेताःतेगुरुवृद्धसिद्धर्षिपूज्यानवमत्यअहितानिआचरन्ति ॥ २७ ॥

कि जो मनुष्य नष्ट धर्म धर्मसे पातित गुरु वृद्ध सिद्ध ऋषि जो पूज्यहैं उनका अपमान करके अहितोंका आचरण करतेहैं ॥ २७ ॥

ततस्ताःप्रजागुर्वादिभिरभिशप्ताभस्मतामुपयान्ति । प्रागप्यभूदनेकपुरुषकुलविनाशायनियतप्रत्ययोपलम्भान्नियताश्चापरे । अनियतप्रत्ययोपलम्भादनियताश्चापरे ॥ २८ ॥

तिसके अनंतर गुरु आदिके अभिशापसे वे प्रजा नाशको प्राप्त होतीहैं, पहिलेभी अनेक पुरुष कुल विनाशके अर्थ, नियत प्रत्ययके उपलंभसे कोई तो नियत और अनियत प्रत्ययके उप-

[illegible]आयुके ह्रासको [illegible] ३३ ॥ भवति चात्र ।

( चढाई [illegible] अ[illegible] युगेधर्म्मपादःक्रमेणानेनहीय

भूतानामायुर्युक्तिमपेक्षते ॥ इ[illegible]

इस प्रकार कहतेहुये भगवान्को आत्रेय बोले कि हे भगवन्! क्यों आयुके प्रमाणका सब काल नियतहै वा नहीं भगवान् बोले कि हे अग्निवेश । यहां भूतोंकी आयु युक्तिकी अपेक्षा करतीहै ३७

स्थिरशरीराःप्रसन्नवर्णेन्द्रियाःपव नसमबलजवपराक्रमाश्चारुफि चोऽभिरूपप्रमाणाकृतिप्रसादोप चयवन्तःसत्यार्जवानृशंस्यदान दमनियमतपउपवासब्रह्मचर्य्यव्र तपराव्यपगतभयरागद्वेषमोहलो भक्रोधशोकमानरोगनिद्रातन्द्रा श्रमक्लमालस्यपरिग्रहाश्चपुरुषाव भूवुरमितायुषः ॥ २९ ॥

और पहिलेभी अधर्मके विना अशुभकी उत्पत्ति अन्यसे नहीं हुई है आदिकालमेंभी अदितिके पुत्रोंके समान बलवान् अत्यंत विमल विपुल स्वभाव प्रत्यक्षहै देव देवर्षि धर्म यज्ञ विधि विधान जिनका, पर्वतेंद्रके सारके समान संहत और स्थिरहै शरीर जिनका, प्रसन्नहै वर्ण इंद्रिय जिनकी, पवनके समानहै बल वेग और पराक्रम जिनका, चारुहै फिच जिनकी अभिरूपके प्रमाण आकृति प्रसाद उपचयवाले, सत्य आर्जव आनृशंस्य दान दम नियम तप उपवास ब्रह्मचर्य [illegible]

सत्कर्मपूर्वकृतम् । तयोर्योनिः प्रज्ञापराध एव ॥ २३ ॥

उसके प्रति भगवान् आत्रेय बोले कि हे अग्निवेश ! संपूर्ण वायु आदिकोंका जो वैगुण्य उत्पन्न होताहै उसका मूल अधर्म है और अधर्मका मूल पूर्व किया

गुणसमुदितानिप्रादुर्बभूवुःशस्या निसर्वगुणसमुदितत्वात्पृथिव्या दीनांकृतयुगस्यादौ । भ्रश्यतितु कृतयुगेकेषाश्चिदत्यादानात्सा म्पन्निकानांशरीरगौरवमासीत् । सत्वानांगौरवाच्छ्रमःश्रमादालस्य मालस्यात्सञ्चयःसञ्चयात्परि ग्रहःपरिग्रहाल्लोभःप्रादुर्भूतः ३० ॥

उनके उदार सत्व गुण कर्म अचिंत्य हैं, रस वीर्य विपाक गुणोंसे समुदित ( युक्त ) शस्य होते भये क्योंकि पृथिवी आदि, कृतयुगकी आदिमें सब गुणोंसे समुदित रहे, कृत युगका भ्रंश होनेपर किन्ही २ के अत्यादानसे संपन्न हुयोंके शरीरमें गौरव होताभया, सत्वोंके गौरवसे श्रम श्रमसे आलस्य आलस्यसे संचय संचयसे परिग्रह परिग्रहसे लोभ, प्रकट भया ॥ ३० ॥

ततःकृतयुगेगतेत्रेतायांलोभादभि द्रोहः । अभिद्रोहादनृतवचनम नृतवचनात्कामक्रोधमानद्वेषपा रुष्याभिघात-भयतापशोकचित्तो यापद्य[illegible]प्रवृत्ताः ॥ ३१ ॥

[illegible]तेजनपदाःस्प[illegible] जानेपर त्रेतायुगमें षात् ॥ २५ ॥ [illegible]हसे अनृतवचन,

फिर वह अधर्म बलात्कारसे[illegible] मान द्वेष अन्तर्धान कर देताहै, फिर [illegible] चिन्ता ( नष्ट ) है धर्मजिनका ऐसे उन

ततस्त्रेतायांधर्म्मपादोऽन्तर्द्धानमगमत् । तस्यान्तर्द्धानात्पृथिव्यादीनांगुणपादप्रणाशोऽभूत् । तत्प्रणाशकृतश्चशस्यानांस्नेहवैमल्यरसवीर्य्यविपाकप्रभावगुणपादभ्रंशः ॥ ३२ ॥

तिसके अनंतर त्रेतामें धर्मपाद अंतर्धान होगया उसके अंतर्द्धानसे पृथ्वी आदिकोंके गुणका पाद प्रनष्ट होगया उसके प्रणाशसेही शस्योंके स्नेह वैमल्य रस वीर्य विपाक प्रभाव गुण इनके पादका नाश हुआ ॥ ३२ ॥

ततस्तानिप्रजाशरीराणिहीनगुणपादैर्हीयमानगुणैश्चाहारविहारैरयथापूर्वमुपष्टभ्यमानानिअग्निमारुतपरीतानिप्राग्व्याधिभिर्ज्वरादिभिराक्रान्तानिअतःप्राणिनोह्रासमवापुरायुपःक्रमश इति ॥ ३३ ॥

तिससे वे प्रजाके शरीर हीन गुण पादोंसे और हीन गुण आहार विहारोंसे यथापूर्व उपष्टंभको प्राप्त हुये अग्नि मारुतसे युक्त हुये व्याधियोंसे पहिले ज्वर आदिसे आक्रांत होतेभये इससे प्राणी क्रमसे आयुके ह्रासको प्राप्त हुये–इति ॥ ३३ ॥

भवति चात्र ।

युगेयुगेधर्म्मपादःक्रमेणानेनहीयते । गुणपादश्चभूतानामेवंलोकः प्रलीयते ॥ ३४ ॥

इसमें ये श्लोक हैं; कि युग २ में धर्मका पाद इसी क्रमसे हीन होता है और भूतोंके गुणका पाद हीन होताहै इस प्रकार लोक नष्ट होता है ॥ ३४ ॥

संवत्सरशतेपूर्णेयातिसंवत्सरःक्षयम् । देहिनामायुपःकालेयत्रयन्मानमिष्यते ॥ ३५ ॥

सौ संवत्सरोंके पूर्ण होनेपर संवत्सर क्षयको प्राप्त हो जाताहै, देहधारियोंकी आयुके कालके जिसमें जो प्रमाण इष्टहै वह नष्ट हो जाताहै ॥ ३५ ॥

इतिविकाराणांप्रागुत्पत्तिहेतुरुक्तो भवति ॥ ३६ ॥

यह विकारोंके पूर्व उत्पत्तिका हेतु उक्तहै ॥ ३६ ॥

एवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवेशउवाच । किन्नुखलुभगवन् ! कालप्रमाणमायुःसर्वंनवेति नियतं । भगवानुवाच । इहअग्निवेश ! भूतानामायुर्युक्तिमपेक्षते ॥ ३७ ॥

इस प्रकार कहतेहुये भगवानको आत्रेय बोले कि हे भगवन्! क्यों आयुके प्रमाणका सब काल नियतहै वा नहीं भगवान् बोले कि हे अग्निवेश । यहां भूतोंकी आयु युक्तिकी अपेक्षा करतीहै ३७

दैवेपुरुषकारेचस्थितंह्यस्यबला बलम् । दैवमात्मकृतंविद्यात्कर्म यत्पूर्वदैहिकम् ॥३८॥

दैव और पुरुषार्थमें इसका बल और अबल स्थितहै जो अपना किया कर्म पूर्व देहका है उसको दैव जानै ३८

स्मृतःपुरुषकारस्तुक्रियतेयदिहा परम् । बलाबलविशेषोऽस्तित योरपिचकर्म्मणोः ॥ ३९ ॥

और जो इस जन्ममें अन्य कर्म किया जाताहै वह पुरुषकारहै और उन दोनों कर्मोंकाभी बल अबलका विशेषहै ॥ ३९

दृष्टंहित्रिविधंकर्म्महीनंमध्यममुत्त मम् । तयोरुदारयोर्युक्तिर्दीर्घस्य स्वसुखस्यच ॥ ४० ॥

क्योंकि तीन प्रकारका कर्म देखाहै कि हीन, मध्यम, उत्तम, उन दोनों उदार कर्मोंकी और दीर्घ अपने सुखकी और नियत आयुकी युक्ति हेतुहै ॥ ४० ॥

नियतस्यायुषोहेतुर्विपरीतस्यचे तरा । मध्यमामध्यमस्येष्टाकार णंशृणुचापरम् ॥ ४१ ॥

और विपरीतका हेतु अयुक्तिहै और मध्यम युक्ति मध्यम कर्मका हेतुहै अब अपर कारणको तू सुन ॥ ४१ ॥

दैवंपुरुषकारेणदुर्बलंह्युपहन्यते । दैवेनचेतरत्कर्म्मविशिष्टेनोपहन्य ते ॥ ४२ ॥

पुरुषार्थ दुर्बल दैवको नष्ट करदेता है और विशिष्टदैव पुरुषार्थ को नष्ट कर-देता है ॥ ४२ ॥

दृष्ट्वायदेकेमन्यन्तेनियतंमानमायु षः । कर्मकिञ्चित्क्वचित्कालेवि पाकेनियतंमहत्।किञ्चित्त्वकाल नियतंप्रत्ययैःप्रतिबोध्यते इति४३

इस प्रकार देखकरभी जो कोई आयुके मानको नियत मानते हैं, किसी कालमें किंचित् कर्म विपाकके समय महान् नियतहै और कोई कर्मकाल नियत प्रतीतियोंसे नहीं जानाजाता है इति ॥ ४३ ॥

तस्मादुभयदृष्टत्वादेकान्तग्रहण मसाधुनिदर्शनमपिचात्रउदाहरि ष्यामः । यदिहिनियतकालप्र माणमायुःसर्वस्यात्तदायुष्का माणांनमन्त्रौषधिमणिमङ्गलबल्यु पहारहोमनियमप्रायश्चित्तोपवास स्वस्त्ययनप्रणिपातगमनाद्याः क्रियाइष्टयश्चप्रयुज्येरन् ॥ ४४ ॥

तिससे दोनोंके देखनेसे एकांत ( एकका ) ग्रहण असाधु है और इसमें दृष्टांतकाभी उदाहरण देंगे कि यादि आयुके प्रमाणका सब काल नियत है, तो अवस्थाके अभिलाषियोंको मंत्र औषधि मणि मंगल बलि उपहार होम नियम प्रायश्चित्त उपवास स्वस्त्ययन

प्रणिपात गमन आदि क्रिया और यज्ञ इनका प्रयोग करना न होता ॥ ४४ ॥

नउद्भ्रान्तचण्डचपलगोगजोष्ट्रख रतुरगमहिषादयःपवनादयश्चदुष्टाः परिहार्य्याःस्युःनप्रपातगिरिविषम दुर्गाम्बुवेगाः।तथानप्रमत्तोन्मत्तो द्भ्रान्त-चण्ड चपलमोहलोभाकु लमतयोनारयोनप्रवृद्धोऽग्निर्नच विविधविषाश्रयाःसरीसृपोरगाद यः । नसाहसंनदेशकालचर्य्यान नरेन्द्रप्रकोपइत्येवमादयोभावाना भावकराःस्युःआयुषःसर्वस्यनि यतकालप्रमाणत्वात् ॥ ४५ ॥

और भ्रांत चंड चपल जो गौ गज ऊंट खर तुरग महिष आदिका और पवन आदि दुष्टजीवोंका कोईभी परि-हार न करता और प्रपात गिरि विषम दुर्ग जलके वेग तैसेही प्रमत्त उन्मत्त भ्रांत चंड चपल मोह लोभमें आकुल बुद्धि निवारण न कियेजाते और शत्रु और वढीहुई अग्नि और अनेक प्रकारके विषवाले सर्प और उरग आदि और साहस देशकालका आचरण और राजा-का कोप ये सब निवारण न किये जाते इत्यादि भावोंका अभाव न करना चाहियेथा क्योंकि सबकी अवस्थाका प्रमाण नियत कालपर है ॥ ४५ ॥

नचानभ्यस्ताकालमरणभयनिवा रकाणामकालमरणभयमागच्छेत् प्राणिनाम् । व्यर्थाश्चारम्भकथा प्रयोगबुद्धयःस्युर्महर्षीणांरसाय नाधिकारी ॥ ४६ ॥

और अनभ्यस्त अकाल मरणभयके निवारण कर्ता प्राणियोंको अकाल मरण भयभी न होना चाहिये और आरंभ कथा प्रयोगकी वे बुद्धिभी वृथा होजाती जो महर्षियोंने रसायन अधिकारमें कींहैं ४६

नापीन्द्रोनियतायुषंशत्रुंवज्रेणा भिहन्यात् । नाश्विनावार्त्तंभेषजे नोपपादयेताम् । नर्षयोयथेष्टम् आयुस्तपसाप्राप्नुयुर्नचविदितवेदि तव्यामहर्षयःससुरेशाःसम्यक्प श्येयुरुपदिशेयुराचरेयुर्वा ॥ ४७॥

और नियत आयुके शत्रुको इंद्रभी वज्रसे न मारता और व अश्विनीकुमार आर्तको भेषजसे उपपादन करते और न ऋषि तपसे यथेष्ट आयुको प्राप्त होते और जानाहै जानने योग्य जिन्होंने ऐसे महर्षि और सुरेश न भलीप्रकार आयुको देखते न उपदेश करते न आचरण करते॥४७॥

अपिचसर्वचक्षुषामेतत्परंयदैन्द्रं चक्षुरिदञ्चास्माकंतेनप्रत्यक्षंयथा पुरुषसहस्राणामुत्थायोत्थायाहवं कुर्वतामकुर्वताञ्चातुल्यायुष्ट्वं तथाजातमात्राणामप्रतीकारा

त्प्रतीकाराच्चअविषाविषप्राशिनांचापिअतुल्यायुष्ट्वंनचतुल्योयोगक्षेमउदपानघटानांचित्रघटानाश्चोत्सीदताम् ॥ ४८ ॥

और सर्व चक्षुओंके यह परम है जो इंद्रिय रूप चक्षुहै और यह हमारा जो गोलक रूप चक्षु है उससे प्रत्यक्ष है कि जैसे सहस्रों पुरुष उठ २ कर संग्रामको करते और न करते हुयोंकी तुल्य आयु नहीं है तैसे जातमात्रोंके अप्रतिकारसे और जो विष अविषके भक्षकेहैं उनकीभी तुल्य आयु नहींहै, और न तुल्य योग क्षेम जल पानके घटोंका और चित्र घटोंका नष्ट होनेके समयमें है ॥ ४८ ॥

तस्माद्धितोपचारमूलंजीवितमतोविपर्य्ययात्मृत्युः ॥ अपिचदेशकालात्मगुणविपरीतानांकर्मणामाहारविकाराणाञ्चाक्रियोपयोगः ४९

तिससे जीवितका मूल हितोपचारहै इसके विपर्ययसे मृत्यु होतीहै और देश काल आत्माके गुणोंसे विपरीत जो कर्म है और आहार विहारहैं उनका क्रिया योग मूल है ॥ ४९ ॥

सम्यक्सर्वातियोगसन्धारणमसन्धारणमुदीर्णानाञ्चगतिमतांसहसानाञ्चवर्जनमारोग्यानुवृत्तौउपलभामहेहेतुमुपदिशामःसम्यक्पश्यामश्चेति ॥ ५० ॥

भलीप्रकार सबका अतियोग संधारण असंधारणभी मूल है उदीर्ण (अत्यंत) गतिमानोंका और साहसोंका वर्जन मूल है ये आरोग्यके अनुवृत्तिमें हेतु हमें मिलते हैं और उपदेश करतेहैं और भलीप्रकार देखतेहैं ॥ ५० ॥

अतःपरमग्निवेशउवाच । एवंसतिअनियतकालप्रमाणायुषांभगवन् ! कथंकालमृत्युरकालमृत्युर्भवतीति ॥ ५१ ॥

इससे परे अग्निवेश बोले कि, हे भगवन् ! इस प्रकार होनेपर जिनकी आयुका प्रमाण अनियत कालसेहै उनकी काल मृत्यु वा अकाल मृत्यु कैसे होतीहै ॥ ५१ ॥

तमुवाचभगवानात्रेयः । श्रूयतामग्निवेश ! यथायानसमायुक्तोऽक्षःप्रकृत्यैवाक्षगुणैरुपेतः स्यात् । सचसर्वगुणोपपन्नोवाह्यमानोयथाकालंस्वप्रमाणक्षयादेवावसानंगच्छेत्तथायुःशरीरोपगतंबलवतःप्रकृत्यायथावदुपचर्य्यमाणंस्वप्रमाणक्षयादेवअवसानंगच्छति ॥ ५२ ॥

उसके प्रति भगवान् आत्रेय बोले कि हे अग्निवेश सुनो, जैसे यानमें समायुक्त अक्ष प्रकृतिसे अक्षके गुणोंसे युक्त सब गुणोंसे उपपन्न जो है वह वाहन

किया हुआ यथा काल अपने प्रमाणके क्षयसेही अंतको प्राप्त होताहै तैसेही शरीरमें प्राप्त हुआ आयु बलवान्की प्रकृतिसे यथा योग्य उपचार किया हुआ अपने प्रमाणके क्षयसेही अवसान (अंत)को प्राप्त होताहै ॥ ५२ ॥

समृत्युःकालेयथाचसएवाक्षोऽतिभाराधिष्ठितत्वाद्विपमपथादपथादक्षचक्रभङ्गाद्वाह्यवाहकदोपादनिर्मोक्षात्पर्य्यसनादनुपाङ्गाच्चान्तराव्यसनमापद्यते ॥ ५३ ॥

वह मृत्यु तो कालमें होतीहै और जैसे वही अक्ष अत्यंत भारसे युक्त होनेसे विषम मार्गसे कुमार्गसे अक्षचक्रके भंगसे वाह्य और वाहकके दोषसे अनिर्मोक्षसे पर्यवसानसे अनुपांगसे मध्यमेंभी व्यसन ( दुःख ) को प्राप्त होताहै ॥ ५३ ॥

तथायुरप्य-यथावलमारम्भादयथाग्न्यभ्यवहरणाद्विपमाभ्यवहरणाद्विषमशरीरन्यासादतिमैथुनादसत्संश्रयादुदीर्णवेगविनिग्रहात्। विधार्य्यवेगाविधारणाद्भूत-विपवाय्वग्न्युपतापादभिघातादाहारप्रतीकार-विवर्जनाच्चान्तराव्यसनमापद्यते । समृत्युरकाले ॥ ५४ ॥

तिसी प्रकार आयुभी अयथाबलके आरंभसे अयथा अग्निके आहारसे विषम भोजनसे विषम शरीरके न्याससे अत्यंत मैथुनसे असत्के संश्रयसे उठे हुये वेगके विनिग्रहसे, धारने योग्य वेगके अविधारणसे भूत विष वायु अग्निके उपतापसे अभिघातसे आहारके प्रतीकार और त्यागसे अन्तरमेंभी व्यसनको प्राप्त होजाताहै वह मृत्यु अकालमें होताहै ५४

तथाज्वरादीनप्यातङ्कान्मिथ्योपचरितानकालमृत्यून्पश्याम इति ॥ ५५ ॥

तिसी प्रकार मिथ्या उपचार किये ज्वर आदि रोगोंकोभी अकाल मृत्यु देखतेहैं ॥ ५५ ॥

अथाग्निवेशःपप्रच्छकिन्नुखलुभगवन् ! ज्वरितेभ्यःपानीयमुष्णंभूयिष्ठंप्रयच्छन्तिभिषजोनतथाशीतम् । अस्तिचशीतसाध्योधातुर्ज्वरकरइति ॥ ५६ ॥

इसके अनंतर अग्निवेशने पूछा कि हे भगवन् निश्चयसे ज्वरवानोंको क्यों अधिकतर उष्णजल, वैद्य देतेहैं तैसे शीत जलको नहीं देतेहैं और शीतसे साध्य, ज्वरकारक, धातु होतीहै इति५६

तमुवाचभगवानात्रेयोज्वरितस्यकायसमुत्थानदेशकालानभिसमीक्ष्यपाचनार्थंपानीयमुष्णंप्रयच्छन्तिभिषजः। ज्वरोह्यामाशयसमुत्थः, प्रायोभेपजानिचामा

शयसमुत्थानांविकाराणांपाचनव मनापतर्पणानिशमनानिभवन्ति। पाचनार्थञ्चपानीयमुष्णंतस्मादे तज्ज्वरितेभ्यःप्रयच्छन्तिभिष जोभूयिष्ठम् ॥ ५७ ॥

उसके प्रति भगवान् आत्रेय बोले वैद्य ज्वरितकी कायामें समुत्थान ( ज्वरहोना ) देश काल इनको देखकर पचानेके लिये उष्णजल देतेहैं ज्वर आमाशयमें होता है औरप्रायः औषध आमाशयमें उठे विकारोंके पाचन, वमन, अपतर्पण, करनेमें समर्थ होतेहैं और उष्णजल, पाचनके लियेहैं तिससे वैद्यलोग ज्वरितोंको उष्णजल, बहुधा देतेहैं ॥ ५७ ॥

तद्धयेषांपीतंवातमनुलोमयतिअ ग्निमुदर्य्यमुदीरयति । क्षिप्रंजरां गच्छतिश्लेष्माणञ्चपरिशोषयति स्वल्पमपिचपीतंतृष्णाप्रशमना योपपद्यतेतथायुक्तमपिचैतन्नात्य र्थोत्सन्नपित्तेज्वरेसदाहभ्रमप्रला पातिसारेवाप्रदेयमुष्णेनहिदाहभ्र मप्रलापातिसाराभूयोऽभिवर्द्धन्ते शीतेनोपशाम्यन्तीति ॥ ५८ ॥

वह पियाहुआ उष्णजल उनके वातको अनुलोम करताहै उदरकी अग्निको बढाताहै शीघ्र जीर्ण होजाताहै श्लेष्मांको शुष्क करताहै और स्वल्पभी पियाहुआ तृषाको शांत करताहै तिसीप्रकार युक्तभी यह उष्णजल अत्यंत वढे हुए पित्तके ज्वरमें दाहसहित भ्रम, प्रलाप अतीसारमें नहीं देना क्योंकि उष्णजलसे दाह, भ्रम, प्रलाप, अतीसार, ये अधिक वढतेहैं और शीत जलसे शांत होतेहैं इति ॥ ५८ ॥

भवतिचात्र ।

शीतेनोष्णकृतान्रोगान्शमयन्ति भिषग्विदःयेतुशीतकृतारोगास्ते पाञ्चोष्णंभिषग्जितम् ॥ ५९ ॥

इसमें यह श्लोकहै कि वैद्यकके ज्ञाता शीतसे उष्णके किये रोगोंको शांत करतेहैं और जो रोग शीतसे उत्पन्नहैं उनकी औषध उष्णजलहै ॥ ५९ ॥

एवमितरेषामपिव्याधीनांनिदान विपरीतमौषधंकार्य्यम् ॥ ६० ॥

इसी प्रकार इतर व्याधियोंकेभी निदानसे विपरीत औषध करने योग्यहै॥ ६०॥

तथातर्पणनिमित्तानामपिव्याधी नांनान्तरेणपूरणमस्तिशान्ति स्तथापूरणनिमित्तानांनान्तरे णापतर्पणम् ॥ ६१ ॥

तिसी प्रकारका अपतर्पण जिनका निमित्तहै उन व्याधियोंकाभी निदानसे विपरीत औषध करना तैसेही अपतर्पण निमित्तक व्याधियोंकी शांति पूरणके विना नहीं होती तिसीप्रकार पूरण निमित्तक

व्याधियोंकी शांति अपतर्पणके विना नहीं होती ॥ ६१ ॥

अपतर्पणमपिचत्रिविधंलंघनंलंघनपाचनंदोषावसेचनंश्चेति । तत्र लंघनमल्पदोषाणाम् । लंघनेन ह्यग्निमारुतवृद्ध्यावातातपपरीतमिवाल्पमुदकमल्पदोषःप्रशोषमापद्यते ॥ ६२ ॥

और अपतर्पण तीन प्रकारका होताहै कि लंघन पाचन और दोषावसेचन उनमें अल्प दोषोंको लंघन है क्योंकि लंघनसे अग्नि मारुतकी वृद्धि होनेसे वात आतपसे युक्त अल्पजलके समान अल्पदोष रोग शोषणको प्राप्त होता है ॥ ६२ ॥

लंघनपाचनाभ्यांमध्यबलःसूर्य्यसन्तापमारुताभ्यांपांशुभस्मावकिरणैरिवचानतिबहूदकंमध्यदोषःप्रशोषमापद्यते ॥ ६३ ॥

लंघन और पाचनसे मध्य दोषका रोग इस प्रकार शोषको प्राप्त होताहै जैसे मध्य बलवान् सूर्यके संताप और पवनसे वा धूलि और भस्मके अवकिरण ( डालना ) से वह स्थल सूख जाताहै जिसमें अत्यंत जल न हो ६३॥

बहुदोषाणांपुनर्दोषावसेचनमेवकार्य्यम् । नह्यभिन्नेकेदारसेतौपल्वलप्रसेकोऽस्ति । तद्वद्दोषावसेचनम् । दोषावसेचनन्तुखलुअन्यद्भैषजंप्राप्तकालमप्यातुरस्यनैवंविधस्यकुर्य्यात् ॥ ६४ ॥

और जो बहु दोष रोग हैं उनके तो दोषोंका अवसेच नहीं करना क्योंकि केदारकी सेतु ( डोल ) के भेदन किये विना पल्वलका सीचना नहीं होताहै तैसेही दोषावसेचन करे और दोषोंका अवसेचन वा अन्य औषध समयपरभी इस प्रकारके आतुरकी न करे ॥ ६४ ॥

अनपवादप्रतीकारस्याधनस्यापरिचारकस्यवैद्यमानिनश्चण्डस्यासूयकस्यतीव्राधर्म्मरुचेरतिक्षीणवलमांसशोणितस्यअसाध्यरोगोपहतस्यमुमूर्षुलिंगान्वितस्यचेति । एवंविधंह्यातुरमुपचरन्भिषक्पापीयसाअयशसायोगंगच्छतीति ॥ ६५ ॥

जो निंदाका प्रतीकार न कर सके और जो निर्धन हो जिसके परिचारक न हो, वैद्यका अभिमानी हो चंडहो निंदक हो महान् अधर्ममें रुचि हो अत्यंत क्षीण जिसके मांस बल शोणित हों असाध्य रोगमें नष्ट हो मुमूर्षुके लिंगोंसे युक्त हो इस प्रकारके आतुरका उपचार करता हुआ वैद्य अत्यंत पापी ( बुरे ) अपयशको प्राप्त होताहै इति ॥ ६५ ॥

तत्र श्लोकाः ।

अल्पोदकद्रुमोयस्तुप्रवातःप्रचुरा

तपः। ज्ञेयःसजाङ्गलोदेशःस्वल्परोगतमोऽपिच ॥ ६६ ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि जिसमें जल और वृक्ष अल्प हो अधिक प्रवात हो आतप अधिकहो जिसमें अत्यंत रोग न हो वह जांगल देश जानना ॥ ६६ ॥

प्रचुरोदकवृक्षोयोनिवातोदुर्लभातपः । अरूपोऽबहुदोषश्चसमःसाधारणोमतः ॥ ६७ ॥

जिसमें वृक्ष और जल अधिक हों वात न हो आतप जिसमें दुर्लभ हो रूपहीन और बहु दोष हो सम हो वह देश साधारण मानाहै ॥ ६७ ॥

तदात्वेचानुबन्धोवायस्यस्यादशुभंफलम् । कर्म्मणस्तन्नकर्त्तव्यमेतद्बुद्धिमतांमतम् ॥ ६८ ॥

तत्कालमें वा किसी अनुबंधमें ( प्रसंग वश ) जिस कर्मका फल अशुभ हो वह न करना चाहिये यह बुद्धिमानोंका मतहै ॥ ६८ ॥

पूर्वरूपाणिसामान्याहेतवस्वस्वलक्षणाः । देशोद्ध्वंसस्यभैषज्यंहेतूनांमूलमेवच ॥ ६९ ॥

पूर्वरूप और सामान्य अपने२ लक्षणके हेतु देशके उद्ध्वंसका भैषज्य हेतुओंका मूल ॥ ६९ ॥

प्राग्विकारसमुत्पत्तिरायुषश्चक्षयक्रमः। मरणंप्रतिभूतानांकालाकालविनिश्चयः ॥ ७० ॥

पूर्वविकारकी समुत्पत्ति अवस्थाको नाशका क्रम प्रत्येक भूतोंका मरण काल अकालका निश्चय ॥ ७० ॥

यथाचाकालमरणंयथायुक्तञ्चभेषजम् । सिद्धियात्यौषधंयेषांनकुर्य्याद्येनहेतुना ॥ ७१ ॥

और जैसे अकाल मरण होताहै और जैसे युक्त भेषजहैं, जिनको औषध सिद्ध ( सफल ) होतीहैं और जिस हेतुसे औषधको न करै ॥ ७१ ॥

तदग्निवेशायात्रेयोनिखिलंसर्वमुक्तवान् । देशोद्ध्वंसनिमित्तीयेविमानेमुनिसत्तमः ॥७२॥

इन संपूर्णोंका अग्नि वेशके प्रति आत्रेय मुनियोंमें सत्तम देशोद्ध्वंसनिमित्तीय विमानमें वर्णन करते भये ॥७२॥

इतिजनपदोद्ध्वंसनीयं विमानं समाप्तम्॥ ३ ॥

## चतुर्थोऽध्यायः ।

### त्रिविधरोगविशेषविज्ञानीयः ।

इसके अनंतर त्रिविध रोग विशेष विज्ञानीय अध्यायका व्याख्यान करते हैं कि–

त्रिविधंखलुरोगविशेषज्ञानंभवति। तद्यथा;—आप्तोपदेशः,प्रत्यक्षमनुमानञ्चेति ॥ १ ॥

तीन प्रकारका निश्चयसे रोग विशेषका विज्ञान होताहै वह ऐसे है कि आप्तका उपदेश प्रत्यक्ष और अनुमान १

तत्राप्तोपदेशोनामआप्तवचनम् । आप्ताह्यवितर्कस्मृतिविभागविदो निष्प्रीत्युपतापदर्शिनश्च । तेपामेवंगुणयोगाद्यद्वचनंतत्प्रमाणम् । अप्रमाणंपुनर्मत्तोन्मत्तमूर्खरक्तदुष्टान्तः-करणवचनमिति ॥ २॥

उनमें आप्तके वचनको आप्त उपदेश कहते हैं आप्त वे हैं जो तर्कके विना स्मृतियोंके विभागके ज्ञाता हों और निरंतर प्रीतिसे उपताप ( रोग ) के द्रष्टाहों, उनका इस प्रकारके गुणोंके योगसे जो वचनहै वह प्रमाण है और मत्त उन्मत्त मूर्ख वक्ताका जो दुष्ट अदुष्ट वचनहै वह प्रमाण है और मत्त उन्मत्त मूर्ख वक्ताका जो दुष्ट अदुष्ट वचनहै वह अप्रमाणहै ॥ २ ॥

प्रत्यक्षन्तुखलुत्तयतत्स्वयमिन्द्रियैर्मनसाचोपलभ्यते । अनुमानं खलुतर्कोयुक्त्यपेक्षः ॥ ३ ॥

प्रत्यक्ष तो निश्चयसे वहहै कि जो इंद्रिय और मनसे स्वयं उपलब्ध हो और अनुमान तो निश्चित वहहै कि युक्तिकी अपेक्षावान् तर्क ॥ ३ ॥

त्रिविधेनखल्वनेनज्ञानसमुदयेन पूर्वंपरीक्ष्यरोगंसर्वथासर्वमेवोत्तरकालमध्यवसानमदोषंभवति४॥

तीन प्रकारके इस निश्चित ज्ञानके समुदायसे पहिले रोगकी परीक्षा करके सब प्रकारसे संपूर्ण चिकित्साका उत्तर काल अध्यवसान ( अंत ) तक निर्दोष होताहै ॥ ४ ॥

नहिज्ञानावयवेनकृत्स्नेज्ञेयेज्ञानमुत्पद्यते । त्रिविधेत्वस्मिञ्ज्ञानसमुदायेपूर्वमाप्तोपदेशाज्ज्ञानंततःप्रत्यक्षानुमानाभ्यांपरीक्षोपपद्यते।किंह्यनुपदिष्टपूर्वंप्रत्यक्षानुमानाभ्यांपरीक्ष्यमाणोविद्यात्।तस्माद्द्विविधापरीक्षाज्ञानवतांप्रत्यक्षमनुमानञ्चेति।त्रिविधावासहोपदेशेन।तत्रेदमुपदिशन्तिबुद्धिमन्तोरोगमेकैकमेवंप्रकोपमेवंयोनिमेवात्मानमेवमधिष्ठानमेवंवेदनमेवंसंस्थानंएवंशब्दस्पर्शरूपरसगन्धमेवमुपद्रवमेवंवृद्धिस्थानक्षयसमन्वितमेवमुदर्कमेवंनामानमेवंयोगविद्यात् ।तस्मिन्नियंप्रतीकाराप्रवृत्तिरथवानिवृत्तिरित्युपदेशाज्ज्ञायते ॥ ५ ॥

क्योंकि ज्ञानके किसी एक अवयवसे संपूर्ण ज्ञेयका ज्ञान पैदा नहीं होताहै और तीन प्रकारके इस ज्ञानके समुदायमें पहिले आप्तके उपदेशका ज्ञानहै उसके अनंतर प्रत्यक्ष और अनुमानसे परीक्षा होतीहै किसका पहिले उपदेश

नहीं किया फिर प्रत्यक्ष अनुमानोंसे परीक्षाका कर्ता रोगको जाने तिससे ज्ञान वानोंकी प्रत्यक्ष और अनुमानरूप दो प्रकारकी परीक्षाहै वा उपदेशसे युक्त तीन प्रकारकी परीक्षाहै उसमें बुद्धिमान् यह उपदेश करतेहैं, की एक एक रोगको इस प्रकारसे जाने कि ऐसा कोपहै ऐसी योनिहै ऐसा आत्माहै ऐसा अधिष्ठानहै ऐसी वेदनाहै ऐसा संस्थानहै ऐसे शब्द स्पर्श रूप रस गंधहैं ऐसा उपद्रवहै ऐसे वृद्धि स्थान क्षयसे युक्तहै ऐसा अधिकहै यह नामहै, ऐसा योग है उस रोगमें यह प्रतीकारकी प्रवृत्ति अथवा निवृत्ति उपदेश जानी जातीहै ॥ ५ ॥

प्रत्यक्षतस्तुखलुरोगतत्त्वंबुभुत्सुः सर्वैरिन्द्रियैःसर्वानिन्द्रियार्थानातुरशरीरगतान्परीक्षेतान्यत्ररसज्ञानात् । तद्यथा,अन्त्रकूजनंसन्धिस्फोटनमंगुलीपर्वणांचस्वरविशेषांश्चयेचान्येऽपिकेचिच्छरीरोपगताःशब्दाःस्युस्तान्श्रोत्रेणपरीक्षेत । वर्णसंस्थानप्रमाणच्छायाशरीरप्रकृतिविकारौचक्षुर्वैषयिकाणिचान्यानिकानिचतानिचक्षुषा परीक्षेत ॥ ६ ॥

और निश्चयसे रोगके तत्वको प्रत्यक्ष जाननेका अभिलाषी, संपूर्ण इंद्रियोंसे आतुरके शरीरमें विद्यमान संपूर्ण इंद्रियोंके विषयोंकी परीक्षा रसके ज्ञानको छोडकर करे, वह ऐसे है कि अंत्रोंका कूजन संधियोंका स्फोटन अंगुलियोंके पर्वोंका स्फोटन और स्वर विशेष और जो अन्यभी शरीरमें वर्तमान शब्द हैं उनकी परीक्षा श्रोत्रसे करे, और वर्ण संस्थान प्रमाण छाया शरीरकी प्रकृति विकार और जो अन्य कोई नेत्रके विषय हैं उनकी परीक्षा चक्षुसे करे ६॥

रसन्तुखलुआतुरशरीरगतमिन्द्रियवैषयिकमप्यनुमानादवगच्छेत् । नह्यस्यप्रत्यक्षेणग्रहणमुपपद्यते । तस्मादातुरपरिप्रश्नेनैवातुरमुखरसंविद्यात् । यूकापसर्पणेन त्वस्यशरीरवैरस्यंमक्षिकोपदर्शनेनशरीरमाधुर्य्यम् । लोहितपित्तसन्देहेतुकिन्धारिलोहितलोहितपित्तंवेतिश्वकाकभक्षणाद्धारिलोहितमभक्षणाल्लोहितमित्यनुमातव्यम्एवमन्यानप्यातुरशरीरगतान्रसाननुमिमीत । गन्धांस्तुखलुसर्वशरीरगतानातुरस्यप्रकृतिवैकारिकान्घ्राणेनपरीक्षेतस्पर्शञ्चपाणिनाप्रकृतिविकृतियुक्तमितिप्रत्यक्षतोऽनुमानैकदेशतश्चपरीक्षणमुक्तम् ॥ ७ ॥

और आतुरके शरीरमें वर्त्तमान रसको तो निश्चयसे इंद्रियका विषय होने-

परभी अनुमानसेंही जानै, क्योंकि इसका ज्ञान प्रत्यक्षसे नहीं हो सकता तिससे आतुरसे पूछकरही आतुरके मुखरसको जानै, यूकाके अपसर्पणसे तो इसके मुख वैरस्यको मक्षिकाओंके समीप आनेसे शरीरकी मधुरताको लोहित पित्तके संदेहमें तो क्या धारिं-लोहित है वा लोहित पित्त है श्वा और काकके भक्षण करनेसे धारि लोहित का और न खानेसे लोहितका अनुमान करै, इसीप्रकार अन्यभी आतुरके शरी-रमें विद्यमान रसोंका अनुमान करै, गंधोंको तो निश्चयसे जो आतुरके शरी-रमें वर्तमान हैं उनकी घ्राणसे परीक्षा करै, और स्पर्शकी परीक्षा हाथसे करै कि प्रकृतिसे युक्तहै वा विकारीहै यह प्रत्यक्षसे और अनुमानके एक देशसे परीक्षा कही ॥ ७ ॥

इमेतुखलुअन्येप्येवमेवभूयोऽनुमानज्ञेयाभवन्तिभावाः । तद्यथा, अग्निंजरणशक्त्या,बलंव्यायामशक्त्या, श्रोत्रादीन्शब्दादिग्रहणेन, मनोऽर्थाव्यभिचारेण, विज्ञानं व्यवसायेन,रजःसङ्गेन, मोहमविज्ञानेन, क्रोधमभिद्रोहेण,शोकं दैन्येन, हर्षमामोदेन, प्रीतिं तोषेण भयंविषादेन धैर्य्यमविषादेन;वीर्य्यमुत्साहेन, स्थानमविभ्रमेण, श्रद्धामभिप्रायेण, मेधां ग्रहणेन, सञ्ज्ञांनामग्रहणेन,स्मृतिं स्मरणेन,ह्रियमपत्रपेण,शीलमनुशीलनेन,द्वेषं प्रतिषेधेनउपाधिमनुबन्धेनधृतिमलौल्येन,वश्यतांविधेयतया, वयोभक्तिसात्म्यव्याधिसमुत्थानानि कालदेशोपशयवेदनाविशेषेण गूढलिङ्गंव्याधिमुपशयानुपशयाभ्यांदोषप्रमाणविशेषमपचारविशेषेणआयुषःक्षयमरिष्टैरुपस्थित श्रेयस्त्वंकल्याणाभिनिवेशेनअमलंसत्त्वमविकारेणेति । ग्रहण्यास्तुमृदुदारुणत्वंदुःस्वमदर्शनमभिप्रायंद्विष्टेष्टसुखदुःखानिचातुरपरिप्रश्नेनैवविद्यादिति ॥ ८ ॥

और ये अन्यभी भाव निश्चयसे अनुमानसे जानने योग्य होतेहैं वे ऐसे हैं कि, जरणशक्तिसे अग्नि, व्यायाम शक्तिसे बल, शब्द आदिके ग्रहणसे श्रोत्र आदि अर्थके अव्यभिचारसे मन व्यवसायसे विज्ञान, संगसे रजोगुण अज्ञानसे मोह, अभिद्रोहसे क्रोध, दीनतासे शोक, आनंदसे हर्ष, तोषसे प्रीति विषादसे भय अविषादसे धैर्य, उत्साहसे वीर्य, अविभ्रमसे अवस्थान अभिप्रायसे श्रद्धा, ग्रहणसे मेधा, नामके ग्रहणसे संज्ञा, स्मरणसे स्मृति, अपत्रपसे लज्जा,

अनुशीलनसे शील, निषेधसे द्वेष, अनुबंधसे उपाधि अचंचलतासे धृति, विधेयतासे वश्यता जानने योग्य है अवस्था भक्ति सात्म्य समुत्थान इनको काल देश उपशय वेदनाके विशेषसे गूढ लिंग व्याधिको उपशय अनुपशयोंसे, दोषके प्रमाण विशेषको अपचारके विशेषसे, अवस्थाके क्षयको अरिष्टोंसे प्राप्त हुए कल्याणको कल्याणमें मनके अभिनिवेष ( आग्रह ) से अमल सत्वको अविकारसे जानै ग्रहणीके मृदु दारुणभावको दुःख प्रदर्शनको अभिप्रायको द्विष्टोंमें सुख-दुःखोंको आतुरको पूछकरही जानै॥८॥

भवन्तिचात्र ।

आप्ततश्चोपदेशेनप्रत्यक्षकरणेन च।अनुमानेनचव्याधीन्सम्यग्विद्याद्विचक्षणः ॥ ९ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि आप्तके उपदेशसे प्रत्यक्ष करनेसे अनुमानसे बुद्धिमान्मनुष्य व्याधियोंको भली प्रकार जानै९

सर्वथासर्वमालोच्ययथासम्भवमर्थवित् । अथाध्यवस्येत्तत्त्वेच कार्य्येचतदनन्तरम् ॥ १० ॥

अर्थका ज्ञाता वैद्य यथा संभव सबको सर्वथा देखकर जो ज्ञान बुद्धिके प्रदीपसे प्रविष्ट न होयतो उसके अनंतर तत्वके विषय कार्यसे निश्चय करै ॥ १० ॥

कार्य्यतत्त्वविशेषज्ञःप्रतिपत्तौन मुह्यति । अमूढःफलमाप्नोतियद मोहनिमित्तजम् ॥ ११ ॥

क्योंकि कार्य तत्वमें जो विशेषका ज्ञाताहै वह ज्ञानमें मोहको प्राप्त नहीं होता अमोहके निमित्तसे जो होताहै उस फलको अमूढ प्राप्त होताहै ॥११॥

ज्ञानबुद्धिप्रदीपेनयोनाविशतितत्त्ववित् । आतुरस्यान्तरात्मानं नसरोगांश्चिकित्सति ॥ १२ ॥

ज्ञान, बुद्धि, रूप, दीपकसे जो तत्त्व का ज्ञाता आतुरके अंतरात्मामें प्रविष्ट नहीं होता है वह वैद्य रोगोंकी चिकित्सा नहीं कर सकता ॥ १२ ॥

सर्वरोगविशेषाणांत्रिविधंज्ञानसंग्रहम् । यथाचोपदिशन्त्याप्ताः प्रत्यक्षंगृह्यतेयथा ॥ १३ ॥

संपूर्ण रोगोंके विशेषोंका तीन प्रकार का ज्ञान संग्रह है जैसे आप्त उपदेश करतेहैं और जैसे प्रत्यक्ष ग्रहण किया जाताहै ॥ १३ ॥

येयथाचानुमानेनज्ञेयास्तांश्चात्युदारधीः । भावांस्त्रिरोगविज्ञाने विमानेमुनिरुक्तवान् ॥ १४ ॥

त्रिविधरोगविशेषविज्ञानीयं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

और जो जैसे अनुमानसे जानने योग्यहै उन सब भावोंको उदार बुद्धि मुनिने त्रिरोग विज्ञान विमानमें वर्णन किया ॥ १४ ॥

इति त्रिविधरोगविशेषविज्ञानीयंविमानंसमाप्तम् ॥ ४ ॥

औषधपरिज्ञानहेतोस्तुकल्पेषुभू मिपरीक्षावक्ष्यते ॥ १०५ ॥

औषध परिज्ञानके हेतुसे कल्पोंमें भूमिकी परीक्षाको कहेंगे ॥ १०५ ॥

आतुरस्तुखलुकार्य्यदेशस्तस्यपरी क्षाआयुषःप्रमाणज्ञानहेतोर्वास्या द्बलदोष प्रमाण ज्ञानहेतोर्वा १०६

आतुर तो निश्चयसे कार्य देश है उसकी परीक्षा आयुके प्रमाणके हेतु होती है वा बल दोष प्रमाणके ज्ञानके हेतु होती है ॥ ॥ १०६ ॥

तत्रतावदियंबलदोषविशेषप्र माणापेक्षासहसाहिअतिबलमौष धमपरीक्षकप्रयुक्तमल्पबलमातु रमभिघातयेत्, नहिअतिबला न्याग्नेयसौम्यवायवीयान्यौषधा न्यग्निक्षारशस्त्रकर्माणि वा शक्य- न्तेऽल्पबलैःसोढुमविषह्यातिती क्ष्णवेगत्वाद्धिसद्यः-प्राणहराणि स्युः ॥ १०७ ॥

उनमें यह बल दोष विशेषके प्रमाणकी अपेक्षासे है कि सहसा अति बलवान् औषध अपरीक्षककी दीहुई, अल्प बल औषध आतुरको नष्ट कर देती है क्योंकि अत्यंत बलवान् जो अग्निय सौम्य वायवीय औषध हैं वा अग्निक्षार शस्त्र कर्ममें अल्प बल मनुष्योंको सहनेको शक्य नहीं हैं अर्थात् वे उनको नहीं सह सकते और न सहनेसे आति तीक्ष्ण वेगवान् होनेसे वे शीघ्र प्राणोंको हरनेहारी हो जाती हैं ॥ १०७ ॥

एतच्चैवकारणमवेक्ष्यमाणाहीनब लमातुरमविपादकरैर्मृदु-सुकुमार प्रायैरुत्तरोत्तर-गुरुभिरविभ्रमैर नात्ययिकैश्चोपचरन्त्यौपधैःविशे षतश्चनारीःताह्यनवस्थितमृदुवि क्लतविक्लवहृदयाःप्रायःसुकुमारा नार्य्योऽबलाःपरमसंस्तभ्याश्च १०८

इसी कारणको देखते हुये वैद्य हीन बल आतुरका, विषादको न करने वाले मृदु सुकुमार जो प्रायः हैं और क्रमरसे जो गुरुहैं जो भ्रम कारक नहीं हैं उन औषधोंसे उपचार करतेहैं और विशेषकर नारियोंकीभी इसी प्रकार चिकित्सा करतेहैं, क्योंकि वे नारी अनवस्थित ( चंचल ) मृदु विशव्द विक्लव हृदयवती होतीहैं और प्रायः सुकुमार निर्बल और परिस्तंभ न करने योग्य स्त्री होतीहैं ॥ १०८ ॥

तथाबलवतिबलवद्व्याधिपरि गतेस्वल्पबलमौषधमपरीक्षकप्र- युक्तमसाधकं भवतितस्मादातुरं परीक्षेतप्रकृतितश्चविकृतितश्चसार तश्चसंहननतश्चप्रमाणतश्चसात्म्य

तश्चसत्त्वतश्चाहारशक्तितश्चव्या यामशक्तितश्चवयस्तश्चेति १०९

तिसी प्रकार बलवान्को वा बलवान् व्याधिसे युक्तको अल्पबल औषध और अपरीक्षककी दी हुई असाधक होतीहै तिससे आतुरकी परीक्षा प्रकृतिसे और विकृतिसे सारसे संहननसे प्रमाणसे और सात्म्यसे और सत्वसे आहारकी शक्तिसे व्यायामकी शक्तिसे और अवस्थासे करै इति ॥ १०९ ॥

बलप्रमाणविशेषग्रहणहेतोःतत्रा मीप्रकृत्यादयोभावाः । तद्यथा-शुक्रशोणितप्रकृतिंकालगर्भाशय प्रकृतिमातुराहारविहार-प्रकृतिं महा-भूतविकार-प्रकृतिश्चगर्भश रीरमपेक्षते । एताहियेनयेनदोषे णाधिकतमेनैकेनानेकतमेनवास मनुबध्यन्ते तेन तेन दोषेणगर्भो ऽनुबध्यते । ततःसासादोषप्रकृति रुच्यतेमनुष्याणांगर्भादिप्रवृत्ता । तस्माद्वातलाःप्रकृत्याकेचित्पि त्तलाःकेचिच्छ्लेष्मलाःकेचित्सं सृष्टाः समधातवःप्रकृत्याकेचि द्भवन्ति । तेषांहिलक्षणानिव्या ख्यास्यामः ॥ ११० ॥

बल प्रमाण ग्रहण विशेषके हेतु उसमें ये प्रकृति आदिभावहैं वे ऐसेहैं शुक्र शोणितकी प्रकृति कालगर्भाशयकी प्रकृति आतुरके आहार विहारकी प्रकृति महाभूत विकारोंकी प्रकृतिकी गर्भ शरीर अपेक्षा कर्ताहै और ये जिस२अत्यंत अधिक एक वा अनेक दोषसे संबंधको प्राप्त होतीहैं उसी २ दोषसे गर्भ युक्त हो जाताहै तिसके अनंतर मनुष्योंकी वही२ दोष प्रकृति गर्भ आदिमें हुई कही जातीहै तिससे कोई तो प्रकृतिसे वातलहैं कोई पित्तलहैं कोई श्लेष्मलहैं कोई संसृष्टहैं कोई प्रकृतिसे समधातु होतेहैं उनके लक्षणोंका व्याख्यान करतेहैं ॥ ११० ॥

श्लेष्माहि स्निग्धश्लक्ष्णमृदुमधुर सारसान्द्रमन्दस्तिमितगुरुशीत विज्जलाच्छः । अस्यस्नेहाच्छ्लेष्म लाःस्निग्धाङ्गाः, श्लक्ष्णत्वाच्छ्ल क्ष्णाङ्गाः, मृदुत्वाद्दृष्टिसुखसुकु मारावदातशरीराः,माधुर्य्यात्प्रभू तशुक्रव्यवायापत्याः, सारत्वात् सारसंहतस्थिरशरीराः, सान्द्रत्वा दुपचितपरिपूर्णसर्वगात्राः,मन्दत्वा न्मन्दचेष्टाहारविहाराः,स्तैमित्या दशीघ्रारम्भक्षोभविकाराः, गुरु त्वात्साराधिष्ठितगतयःशैत्यादल्प-क्षुत्तृष्णा-सन्ताप-स्वेद दोषाः, विज्जलत्वात्सुश्लिष्टसारबन्धस न्धानाः तथाच्छत्वात्प्रसन्नदर्श

नाननाःप्रसन्नस्निग्धवर्णस्वराश्च भवन्ति । तएवंगुणयोगाच्छ्ले ष्मलाबलवन्तोवसुमन्तोविद्याव न्तओजस्विनःशान्ताआयुष्मन्त श्चभवन्ति ॥ १११ ॥

कि जो श्लेष्मा है वह स्निग्ध श्लक्ष्ण मृदु मधुर सार सांद्र मंद स्तिमित गुरु शीत विज्जल अच्छ होताहै उसके स्नेहसे श्लेष्मल मनुष्य स्निग्ध अंगवान् होते हैं श्लक्ष्ण होनेसे श्लक्ष्ण मृदु होनेसे दृष्टि सुख सुकुमार गौरशरीर और माधुर्यसे अधिक शुक्र व्यवाय संतानवान् और सारसे सार संहत स्थिर शरीरवान् होते हैं और सांद्रसे उपचित और परिपूर्ण सब गात्रवाले होते हैं मंद होनेसे मंद है चेष्टा आहार व्याहार जिनका ऐसे होते हैं, स्तैमित्यसे अशीघ्र आरंभ क्षोभ विकारवान् होते हैं, गुरु होनेसे सारसे युक्त गतिवान् होते हैं शैत्यसे अल्प क्षुधा तृष्णा संताप स्वेद दोषवान् होते हैं विज्जल होनेसे भली प्रकार मिलेहैं सार बंध संधान जिनके ऐसे और तिसीप्रकार अच्छ होनेसे प्रसन्न दर्शन और मुखवान् होते हैं और प्रसन्न स्निग्ध वर्ण स्वरवान् होते हैं वे इस प्रकार गुणोंके योगसे श्लेष्मल बलवान् धनवान् विद्यावान् ओजवान् आयुष्मान् होते हैं ॥ १११ ॥

पित्तमुष्णंतीक्ष्णंद्रवंविस्रमम्लंकटु कञ्च । तस्यौष्ण्यात्पित्तलाभव न्तिउष्णासहाःशुष्कसुकुमाराव दातगात्राः प्रभूतपिप्लुव्यङ्गतिल कपिडकाःक्षुत्पिपासावन्तःक्षिप्र वलीपलितखालित्यदोषाः । प्रायोमृद्वल्पकपिलश्मश्रुलोमके शाःतैक्ष्ण्यात्तीक्ष्णपराक्रमाः तीक्ष्णाग्नयःप्रभूताशनपानाःक्लेश सहिष्णवोदन्दशूकाःद्रवत्वाच्छि थिलमृदुसन्धिबन्धमांसाःप्रभूत सृष्टस्वेदमूत्रपुरीषाश्चविस्रत्वात् । प्रभूतपूतिवक्षःकक्षस्कन्धास्यशि रःशरीरगन्धाःकट्वम्लत्वादल्पशु क्रव्यवायापत्याः । तएवंगुणयो गात्पित्तलामध्यबलामध्यायुषो मध्यज्ञानविज्ञानवित्तोपकरणव न्तश्चभवन्ति ॥ ११२ ॥

और पित्त, उष्ण तीक्ष्ण द्रव विस्र अम्ल कटु होताहै उसकी उष्णतासे पित्तल मनुष्य उष्णको न सहनेवाले और शुष्क सुकुमार गौर गात्र वाले और अधिक पिप्लु व्यंग तिलक पिडका वाले, क्षुधा पिपासावान् होतेहैं वलीपलित खालित्य ये दोष शीघ्र उनके होतेहैं और प्रायः मृदु अल्प कपिल उनके श्मश्रु लोम केश होतेहैं, तीक्ष्णतासे तीक्ष्णपराक्रमी तीक्ष्णअग्नि अधिक पान भोजी और क्लेशके असहन शील

और सर्पके समान होतेहैं; द्रव होनेसे शिथिल और मृदु, संधि मांस वाले होतेहैं और अधिक स्वेद मूत्र पुरीष आतेहैं विस्र होनेसे वक्षस्थल कक्ष मुख शिर शरीर इनमें अधिक दुर्गंधि होतीहै कटु अम्ल होनेसे शुक्र व्यवाय संतान, अल्प होतेहैं वे इस प्रकार गुणोंके योगसे पित्तल मनुष्य मध्यमबली मध्यम अवस्था और मध्यमही ज्ञान विज्ञान धन उपकरण वाले होतेहैं ॥ ११२ ॥

वातस्तुरूक्षलघुचलबहुशीघ्रशीतपरुषविशदस्तस्यरौक्ष्याद्वातला रूक्षापचिताल्पशरीराःप्रततरूक्षक्षामभिन्नसक्तजर्जरस्वराजागरूकाश्चभवन्तिलघुत्वाचलघुचपलगतिचेष्टाहारविहाराःचलत्वादनवस्थितसन्ध्यक्षिभ्रूहन्वोष्ठजिह्वाशिरःस्कन्धपाणिपादाःबहुत्वाद्बहुप्रलापकण्डराशिराप्रतानाःशीघ्रत्वाच्छीघ्रसमारम्भक्षोभविकाराःशीघ्रोत्रासरागविरागाःश्रुतग्राहिणःअल्पस्मृतयश्चशैत्याच्छीतासहिष्णवःप्रततशीतकोद्वेपकस्तम्भाःपारुष्यात्परुषकेशश्मश्रुरोमनखदशनवदनपाणिपादाङ्गावैशद्यात्स्फुटिताङ्गावयवाःसततसन्धिशब्दगामिनश्चभवन्ति । तएवंगुणयोगाद्वातलाःप्रायेणाल्पबलाश्चाल्पायुषश्चाल्पापत्याश्चाल्पसाधनाश्चाधन्याश्च ॥ ११३ ॥

वात तो रूक्ष लघु चल बहु शीघ्र शीत परुष और विषदहै उसकी रूक्षतासे वातल मनुष्य रूक्ष और अपचित अल्प शरीर होतेहैं और निरंतर रूक्ष क्षाम ( कृश ) भिन्नसक्त जर्जर स्वर होतेहैं और जागरूक होतेहैं; लघु होनेसे गमन चेष्टा आहार व्याहार ये लघु और चंचल होतेहैं; चल होनेसे संधि अस्थि भ्रू हनु ओष्ठ जिह्वा शिर स्कंध पाणिपाद ये चंचल होते हैं, बहुत होनेसे प्रलाप कंडरा शिराओंका प्रतान ये बहुत होतेहैं और शीघ्र होनेसे आरंभ क्षोभ विकार ये शीघ्र और भीम होतेहैं और उत्रास राग विराग ये शीघ्र होतेहैं और श्रुतके ग्राही अल्प स्मृतिमान् होतेहैं शीतलतासे शीतके असहन शील और अधिक शीत उद्वेप स्तंभवान् होतेहैं परुषतासे केश स्मश्रु, नख, दंत, मुख, पाणि, पाद अंग ये परुष होतेहैं वैषद्यसे अंगके अवयव स्फुटित होतेहैं और गमनके समय संधियोंमें निरंतर शब्द होजाताहै वे इसप्रकार गुणोंके योगसे वातल मनुष्य प्रायसे अल्पवल अल्पायुः अल्पसाधन और अधन्य होतेहैं ॥ ११३ ॥

संसर्गात्संसृष्टलक्षणाःसर्वगुणसमुदितास्तुसमधातवःइत्येवंप्रकृतितःपरीक्षेत ॥ ११४ ॥

संसर्गसे संसृष्ट लक्षण होतेहैं संपूर्ण गुणोंसे युक्त तो समधातुवाले होतेहैं इसप्रकार प्रकृतिसे और विकारोंसे परीक्षाकरै ॥ ११४ ॥

विकृतितश्चेति । विकृतिरुच्यते विकारः । तत्रविकारहेतुदोषदूष्यप्रकृतिदेशकालबलविशेषैर्लिङ्गतश्चपरीक्षेत । नह्यन्तरेणहेत्वादीनांबलविशेषंव्याधिबलविशेषोपलब्धिः । यस्यहिव्याधेर्दूष्यदोषप्रकृतिदेशकालसाम्यंभवतिमहच्चहेतुलिङ्गबलंसव्याधिर्बलवान्तद्विपर्य्ययाचाल्पबलः । मध्यबलस्तुदूष्यादीनामन्यतमसामान्याद्धेतुलिङ्गमध्यबलत्वाच्चउपलभ्यते ॥ ११५ ॥

विकृति विकारको कहतेहैं उसमें विकारकी परीक्षा इनसे करै कि हेतु, दूष्य, दोष प्रकृति देशकाल बल इनके विशेषोंसे और लिंगसे करै क्योंकि हेतु आदिके व्याधिका बल विशेष विना बलविशेषके प्रतीत नहीं होताहै क्योंकि जिस व्याधिके दूष्य दोष प्रकृति देशकाल इनका साम्य हो और महान् हेतु बल लिंग हो वह व्याधि बलवान् होती है उसके विपर्ययसे अल्पबल होतीहै, मध्य बलतो दूष्य आदिकोंमें कोईके सामान्यसे और हेतु लिंग इनके मध्य बलसे प्रतीत होती है ॥ ११५ ॥

सारतश्चेतिसाराणिअष्टौपुरुषाणां बलमानविशेषज्ञानार्थमुपदिश्यन्ते । तद्यथा,—त्वग्रक्तमांसमेदोऽस्थिमज्जाशुक्रसत्त्वानि । तत्र स्निग्धश्लक्ष्णमृदुप्रसन्नसूक्ष्माल्पगम्भीरसुकुमारलोमासप्रभाचत्वक्साराणाम् । सासारतासुखसौभाग्यैश्वर्य्योपभोगबुद्धिविद्यारोग्यप्रहर्षणानिआयुष्यत्वञ्चाचष्टे ॥ ११६ ॥

और सारसे तो, पुरुषोंके आठ सारोंका उपदेश करते हैं वे ऐसें हैं, कि त्वचा रक्त मांस मेदा अस्थि मज्जा शुक्र सत्व ये आठ सारहैं उनमें जो त्वचा स्निग्ध श्लक्ष्ण मृदु प्रसन्न सूक्ष्म अल्प गंभीर सुकुमार लोम हो और कांतिसे युक्तके समान हो वह त्वचा सारोंकी सारतासे युक्त हैं, सुख सौभाग्य ऐश्वर्य उपभोग बुद्धि विद्या आरोग्य प्रहर्ष ये जो आयुके दाता हैं इनको तत्काल वह त्वचा कहती है ॥ ११६ ॥

कर्णाक्षि-मुख-जिह्वानासौष्ठपाणिपादतल-नख-ललाटमेहनानिस्निग्धरक्तानिश्रीमन्तिभ्राजिष्णूनि रक्तसाराणाम् । सासारतासुख

मुदग्रतांमेधांमनस्वित्वंसौकुमा र्य्यमनतिवलमक्लेशसहिष्णुत्वञ्चा चष्टे ॥११७॥

कर्ण नेत्र मुख जिह्वा नासिका ओष्ठ पाणि पाद; तल नख ललाट मैथुन ये सब रक्तसार मनुष्योंके स्निग्धरक्त श्रीमान् और प्रकाशमान् होते हैं रक्तके सारोंकी सारता सुखकी उत्तमता मेधा उदारमन सुकुमारता अति वलका अभाव अक्लेश सहनशीलताको कह-ती है ॥ ११७ ॥

शंख-ललाट-कृकाटिकाक्षिगण्ड हनुग्रीवास्कन्धोरःकक्षवक्षः-पा णिपादसन्धयःस्थिरगुरुशुभमां सोपचितामांससाराणाम् । सा सारताक्षमांधृतिमलौल्यंवित्तंवि द्यांसुखमार्जवमारोग्यंबलमायुश्च दीर्घमाचष्टे ॥ ११८ ॥

शंख ललाट कृकाटिका नेत्रगंड हनु, ग्रीवा, स्कंध, उरः,कक्ष, वक्षः पाणि पाद संधि ये सब स्थिर,गुरु,शुभ,मांससे उपचित ( वढेहुए ) होतेहैं मांससारोंके मांसकेसारोंकी वह सारता, क्षमा, धृति; अचंचलता, धन, विद्या, सुख, कोमलता,आरोग्य, वल, आयुष्य, इनकी दीर्घताको कहतीहै ॥ ११८ ॥

वर्णस्वरनेत्रकेशलोमनखदन्तौष्ठ मूत्रपुरीषेषुविशेषतःस्नेहोमेदःसा राणाम् । सासारतावित्तैश्वर्य्यं सुखोपभोगप्रदानान्यार्जवंसुकुमा रोपचारतामाचष्टे ॥ ११९ ॥

वर्ण, स्वर, नेत्र, केश, लोम, नख, दंत, ओष्ठ, मूत्र, पुरीष इनमें मेदा सार-वानोंके विशेषकर स्नेह होताहै मेदाके सारोंकी वह सारता, धन, ऐश्वर्य, सुख, उपभोग दान आर्जवको और सुकुमार, उपचारको कहतीहै ॥ ११९ ॥

पार्ष्णिगुल्फजान्वरत्निजत्रुचिवु कशिरःपर्वस्थूलाःस्थूलास्थिनख दन्ताश्चास्थिसारास्तेमहोत्साहाः क्रियावन्तश्चक्लेशसहाःसारस्थिरश रीराभवन्तिआयुष्मन्तश्च १२०॥

पार्ष्णि, गुल्म, जानु, अरत्नि, जत्रु, चिवुक, शिर इनके पर्व स्थूल और स्थूलही अस्थि, नख, दंत, अस्थिसार, होतेहैं वे मंदोत्साही क्रियावान् क्लेशके सहनशील सार और स्थिर शरीर आयु-ष्मान् होतेहैं ॥ १२० ॥

तन्वङ्गाबलवन्तःस्निग्धवर्णस्वराः स्थूलदीर्घवृत्तसन्धयश्चमज्जासारा स्तेदीर्घायुषोबलवन्तः ॥१२१॥

तनु अंगवान् वलवान् वर्ण स्वरमें स्निग्ध, स्थूल, दीर्घ, वृत्त, संधिवान्, मज्जासार होतेहैं वे दीर्घ आयु, वलवान् होतेहैं ॥ १२१ ॥

श्रुतविज्ञानवित्तापत्यसम्मानभाजश्चसौम्याःसौम्यप्रेक्षिणश्चक्षीरपूर्णलोचनाइवप्रहर्षबहुलाःस्निग्धवृत्तसारसमसंहतशिखरिदशनाःप्रसन्नस्निग्धवर्णस्वराभ्राजिष्णवोमहास्फिजश्चशुक्रसाराःतेस्त्रीप्रियाः प्रियोपभोगावलवन्तः ॥१२२॥

श्रुत, विज्ञान, धन, संतान, सन्मानके भागी और सौम्यस्वभाव, सौम्य देखना क्षीरसे पूर्ण लोचनके समान अधिक आनंदी और स्निग्ध, वृत्त, सारस, असंहत (छीदे) शिखर दंत जिनके प्रसन्न और स्निग्धहैं वर्ण स्वर जिनके प्रकाशमान्हैं वही स्फिज जिनकी ऐसे शुक्रसार होतेहैं वे स्त्रियोंको प्रिय और स्त्री उनको प्रिय स्त्रियोंका प्रिय है उपभोग जिनको ऐसे और बलवान् होतेहैं ॥ १२२ ॥

सुखैश्वर्य्यारोग्यवित्तसम्मानापत्यभाजःस्मृतिमन्तोभक्तिमन्तः कृतज्ञाप्राज्ञाःशुचयोमहोत्साहा दक्षाधीराःसमरविक्रान्तयोधिनः त्यक्तविषादाःसुव्यवस्थितागम्भीरबुद्धिचेतसःकल्याणाभिनिवेशिनश्चसत्वसाराः ॥ १२३ ॥

सुख ऐश्वर्य आरोग्य धन सन्मान संतान इनके भोगी और स्मृतिमान् भक्तिमान् कृतज्ञ प्राज्ञ शुद्ध महोत्साही चतुर धीर संग्राममें विक्रांतयोधा विषादसे हीन अवस्थित गंभीर बुद्धि और चित्तवान्, कल्याणके आग्रही सत्वसार होते हैं ॥ १२३ ॥

तेषांस्वलक्षणैरेवगुणाव्याख्याताः ॥१२४॥

उनका व्याख्यान इन स्वलक्षण गुणोंसेही है ॥ १२४ ॥

तत्रसर्वैःसारैरुपेताःपुरुषाभवन्त्यतिवलाःपरंगौरवयुक्ताःक्लेशसहाः सर्वारंभेष्वात्मनिजातप्रत्ययाःकल्याणाभिनिवेशिनःस्थिरसमाहितशरीराःसुसमाहितगतयःसानुनादस्निग्धगम्भीरमहास्वराःसुखैश्वर्य्यवित्तोपभोगसम्मानभाजोमन्दजरसोमन्दविकाराःप्रायस्तुल्यगुणविस्तीर्णापत्याःचिरजीविनश्च ॥ १२५ ॥

उनमें जो संपूर्ण सारोंसे युक्त हैं वे पुरुष अति बलवान् परम गौरवसे युक्त क्लेशसहनशील संपूर्ण आरंभोंमें श्रेष्ठ अपनीही आत्मामें आशायुक्त कल्याणके आग्रही, स्थिर और सावधान शरीरवान् और भली प्रकार सावधान गति और शब्दसहित स्निग्ध गंभीर महान् जिनका स्वर है सुख ऐश्वर्य वित्त उपभोग सन्मान इनके भागी, मंद वृद्ध अवस्था मंदविकार होते हैं प्रायः तुल्य गुण

विस्तारवाले अपत्यवान् होते हैं; चिरजीवी होते हैं ॥ १२५ ॥

अतोविपरीतास्त्वसाराः॥ १२६ ।

इनसे जो विपरीतहैं वे असार होते हैं ॥ १२६ ॥

मध्यानांमध्यैःसारविशेषैर्गुणविशेषाव्याख्याताः । इतिसाराण्यष्टौपुरुषाणांवलप्रमाणविशेषज्ञानार्थानि ॥ १२७ ॥

मध्योंके मध्यमसार विशेषोंसे गुण विशेष व्याख्यात होतेहैं, ये आठ सार पुरुषोंके बल मान विशेषके ज्ञानके अर्थ हैं ॥ १२७ ॥

कथंनुशरीरमात्रदर्शनादेवभिषक् मुह्येदयमुपचितत्वाद्बलवानयम् अल्पवलःकृशत्वात्महाबलवानयंमहाशरीरत्वादयमल्पशरीरत्वादल्पबलइति । दृश्यन्तेह्यल्पशरीराःकृशाश्चैकेबलवन्तःतत्रपिपीलिकाभारहरणवत्सिद्धिः । अतश्चसारतःपरीक्षेतइत्युक्तम् १२८

कैसे वैद्य शरीर मात्रके दर्शनसेही मोहको प्राप्त न हो कि, यह उपचित होनेसे बलवान् है, यह कृश होनेसे अल्पबलहै यह महाशरीरी होनेसे महाबलीहै यह अल्प शरीरी होनेसे अल्पबलहै इति । क्योंकि अल्प शरीर और कृशभी बलवान् कोई २ दीखते हैं उनमें पिपीलिकाके भार ले जानेके समान सिद्धिमें रत वैद्य सारसे परीक्षा करके चिकित्सा करें ॥ १२८ ॥

संहननतश्चेतिसंहननंसंघातःसंयोजनमित्येकोऽर्थः ॥ १२९ ॥

और संहननसे परीक्षा करें यहभी कहाहै, संहनन नाम संघातकाहै और संयोजन यह एकही अर्थ है ॥ १२९ ॥

तत्रसमसुविभक्तास्थिसुबद्धसन्धिसुनिविष्टमांसशोणितंसुसंहतं शरीरमित्युच्यते । तत्रसुसंहतशरीराःपुरुषाबलवन्तोविपर्य्ययेणअल्पबलाःप्रवरावरमध्यत्वात् संहननस्यमध्यबलाभवन्ति १३०

उसमें सम और सुविभक्त अस्थि सुबद्ध संधियोंमें निविष्ट मांस शोणित जिसमें हों उस शरीरको सुसंहत कहतेहैं उनमें जो पुरुष सुसंहत शरीरहैं वे बलवान् और विपर्ययसे अल्पबल और संहननके प्रवर अवर मध्यम होनेसे मध्यबल होतेहैं ॥ १३० ॥

प्रमाणतश्चेतिशरीरप्रमाणंपुनर्यथास्वेनांगुलिप्रमाणेनोपदेक्ष्यते । उत्सेधविस्तारायामैर्यथाक्रमम् १३१

प्रमाणसे जो कहाहै वह शरीरका प्रमाण पुनः ऐसा है, जिसका अपनी अंगुलिके प्रमाणसे उंचाई विस्तार दीर्घसे यथाक्रम उपदेश करतेहैं ॥ १३१ ॥

तत्रपादौचत्वारिषट्चतुर्दशचाङ्गुलानि, जंघेत्वष्टादशांगुलेषोडशांगुलिपरिक्षेपे, जानुनीचतुरंगुलेषोडशांगुलिपरिक्षेपे, त्रिंशदंगुलपरिक्षेपावष्टादशांगुलावूरू, वृषणौषडंगुलदीर्घौअष्टांगुलपरिणाहौ, शेफःषडंगुलदीर्घंपञ्चांगुलपरिणाहं; द्वादशांगुलपरिणाहोभगः,षोडशांगुलविस्ताराकटी,दशांगुलंबस्तिशिरः,दशांगुलविस्तारंद्वादशांगुलमुदरं,दशांगुलविस्तीर्णेद्वादशांगुलायामेपार्श्वे द्वादशांगुलविस्तारंस्तनान्तरंद्वयंगुलंस्तनपर्य्यन्तं,चतुर्विंशत्यंगुलविशालंद्वादशांगुलोत्सेधमुरःद्वयंगुलं हृदयम्, अष्टांगुलौस्कन्धौ, षडंगुलावंशौ,षोडशांगुलौबाहू,पञ्चदशांगुलौपाणी,हस्तौद्वादशांगुलौ, कक्षौअष्टांगुलौ, त्रिकंद्वादशांगुलोत्सेधम्,अष्टादशांगुलोत्सेधंपृष्ठं,चतुरंगुलोत्सेधाद्वाविंशत्यंगुलपरिणाहाशिरोधरा, द्वादशांगुलोत्सेधं चतुर्विंशत्यंगुलपरिणाहमाननं, पञ्चांगुलमास्यं,चिबुकौष्ठकर्णाक्षिमध्यनासिकाललाटानि, चतुरंगुलानि,षोडशांगुलोत्सेधंद्वात्रिंशदंगुलपरिणाहंशिरइतिपृथक्त्वेनाङ्गावयवानांमानमुक्तंकेवलंपुनःशरीरमंगुलिपर्वाणि चतुरशीतिस्तदायामविस्तारसमं समुच्यते ॥ १३२ ॥

उसमें पाद, चार, छः चौदह अंगुलके होतेहैं, जंघा तो अठारह अंगुल लंवी और सोलह अंगुल परिक्षेप ( मोटाई ) की होतीहै और जानु चार अंगुल और सोलह अंगुल परिक्षेपके ( फेर ) होतेहैं तीस अंगुल परिक्षेपमें और अठारह अंगुलके ऊरू होतेहैं, छः अंगुल दीर्घ वृषण होते हैं और उनका आठ अंगुलका परिणाह होताहै, छः अंगुल दीर्घ शेफ ( लिंग ) और पांच अंगुल परिणाहमें होताहै, सोलह अंगुलके विस्तारकी कटि होती है, दश अंगुल बस्ति होती है बारह अंगुलके शिर और उदर होते हैं, दश अंगुल विस्तारमें बारह अंगुल दीर्घ पार्श्व होते हैं, बारह अंगुलका स्तनोंका अंतर होताहै, दो अंगुल स्तनोंका पर्यंत भाग होताहै, चौबीस अंगुलका विशाल बारह अंगुल ऊंचा उर ( छाती ) होताहै, दो अंगुलका हृदय होताहै आठ अंगुल स्कंध होते हैं छः अंगुल अंश होते हैं सोलह अंगुलकी बाहू और पंद्रह अंगुलके पाणि,दश अंगुल हस्त,कक्ष आठ अंगुल,

त्रिक बारह अंगुल ऊँचा, आठ अंगुल ऊँचा पृष्ठ चार अंगुल ऊँची बाईस अंगुल परिणाहकी शिरोधरा (ग्रीवा) होती है; बारह अंगुल ऊँचा चौबीस अंगुल परिणाहका आनन होता है; पांच अंगुलका आस्य होताहै. चिबुक आठ अंगुल, कर्ण अक्षिका मध्य नासिका ललाट ये चार२ अंगुल होते हैं. सोलह अंगुल ऊँचा बत्तीस अंगुल परिणाहका शिर होताहै यह पृथक् २ करके अंगके अवयवोंका मान कहाहै और पुनः केवल शरीर तो चौरासी अंगुलियोंके पर्वभर आयाम और विस्तारमें समान कहाहै ॥ १३२ ॥

तत्रायुर्बलमोजःसुखमैश्वर्य्यंवित्त मिष्टाश्चापरेभावाभवन्त्यायत्ताः प्रमाणवतिशरीरेविपर्य्ययस्तुहीने ऽधिकेवा ॥ १३३ ॥

उस शरीरसे आयुः, बल,ओज, सुख ऐश्वर्य, धन और इष्ट जो अन्यभावहैं वे आयत्त ( आधीन ) प्रमाणवाले शरीरमें होतेहैं और विपर्यय तो हीन वा अधिक जो है उसमें होताहै ॥ १३३ ॥

सात्म्यतश्चेति । सात्म्यंनामतय त्सातत्येनोपयुज्यमानमुपशेतेत त्रयेघृतक्षीरतैलमांसरससात्म्याः सर्वरससात्म्याश्चतेबलवन्तःक्लेश सहाश्चिरजीविनश्चभवन्ति । रूक्षनित्याःपुनरेकरससात्म्याश्चयेते प्रायेणाल्पबलाश्चाक्लेशसहाअल्पा युषोऽल्पसाधनाश्चभवन्ति १३४ ॥

सात्म्यसे परीक्षा करे, सात्म्य नाम वह है जो निरंतर सेवन कीजानेसे अनुकूल रहे उसमें जो घृत दूध तेल मांस रस सात्म्य और सब रसोंके सात्म्य मनुष्यहैं वे बलवान् क्लेशके सहन शील चिरजीवी होतेहैं और जो नित्य रूक्ष भोजी हैं और एक रस सात्म्यहैं वे प्रायः अल्प बली क्लेशके असहनशील अल्पायुःअल्पसाधन होतेहैं ॥ १३४ ॥

व्यामिश्रसात्म्यास्तुयेतेमध्यबलाः सात्म्यनिमित्ततः ॥ १३५॥

और जो व्यामिश्र सात्म्यहैं वे मध्य बल सात्म्यके निमित्तसे होतेहैं १३५

सत्त्वतश्चेति । सत्त्वमुच्यतेम नस्तच्छरीरस्यतन्त्रकमात्मयो गात्तत्त्रिविधंबलभेदेनप्रवरंमध्य मवरमिति । अतश्चप्रवरमध्या वरसत्त्वाश्चपुरुषाभवन्ति । तत्र प्रवरसत्त्वाःसत्त्वसाराःसारेषुउप दिष्टाःस्वल्पशरीराह्यपि ते निजा गन्तुनिमित्तासुमहतीष्वपि पीडा स्वव्यथाहश्यन्तेसत्वगुणवैशे ष्यात् ॥ १३६ ॥

और सत्वसे परीक्षा करे, सत्व मनको कहतेहैं वह शरीरका तंत्रक आत्माके संयोग निमित्तसेहै और वह तीन प्रका-

रका, बलके भेदसे प्रवर, मध्यम, अवरहे इसीसे प्रवर अवर मध्यम सत्व वाले पुरुष होतेहैं, उनमें प्रवर सत्व जो हैं वे सत्वसारहैं उनका सारोंमें उपदेशकर आये स्वल्प शरीरभी वे निज और आगंतु निमित्तसे हुई बडी २ भी पीडाओंमें दुःखसे रहित दासत्व गुणकी विशेषतासे दीखतेहैं ॥ १३६ ॥

मध्यसत्त्वास्तुपरानात्मनिउपनिधायसंस्तम्भयन्तिआत्मनाआत्मानं परैःवापिसंस्तभ्यन्तेहीनसत्त्वास्तु नात्मनानचपरैःसत्त्वबलंशक्यन्ते उपस्तम्भयितुंमहाशरीराह्यपिते स्वल्पानामपिवेदनानामसहादृश्यन्ते । सन्निहितभयशोकलोभमोहमाना रौद्रभैरवद्विष्टबीभत्सविकृतसङ्कथासुअपिचपशुपुरुषमांसशोणितानिचावेक्ष्यविषादवैवर्ण्यमूर्च्छोन्मादभ्रमप्रपतनानामन्यतममाप्नुवन्त्यथवामरणमिति १३७

मध्यसत्वतो अपरोंकोभी अपने ऊपर रखकर संस्तंभन करते हैं आत्मासे आत्माका और अन्योंसे अपने संस्तंभनको कराते हैं,हीन सत्व तो न आत्मासे न अन्योंसे सत्व बलके प्रति संस्तंभन करनेको समर्थ नहीं होते, महा शरीरभी वे स्वल्पभी वेदनाओंके असहनशील दीखते हैं और निकट हैं भय शोक लोभ मोह मान जिनके और रौद्र भैरव शत्रु वीभत्स ( भयानक ) विकृत संकथाओंमें और पशु पुरुष इनके मांस रुधिरोंको देखकर, विषाद वैवर्ण्य मूर्च्छा उन्माद भ्रम प्रपतन इनमेंसे कोईसेको वा मरणको प्राप्त होतेहैं १३७

आहारशक्तितश्चेति । आहारशक्तिरभ्यवहरणशक्त्याजरणशक्त्याचपरीक्ष्यबलायुषीह्याहारायत्ते ॥ १३८ ॥

आहार शक्तिसे परीक्षा करै, आहारकी शक्ति भोजन शक्तिसे वा जरणं शक्तिसे परीक्षा करने योग्यहै क्योंकि बल और आयु आहारके आधीन हैं॥१३८॥

व्यायामशक्तितश्चेति । व्यायामशक्तिमपिकर्मशक्त्यापरीक्ष्या कर्मशक्त्याह्यनुमीयतेबलं त्रिविधम् ॥ १३९ ॥

व्यायाम शक्तिसे परीक्षा करै, व्यायाम शक्तिभी कर्मकी शक्तिसे परीक्षाकि योग्य है और कर्म शक्तिसे तीन प्रकारका बल अनुमान किया जाता है ॥ १३९ ॥

वयस्तश्चेति । कालप्रमाणविशेषापेक्षिणीहिशरीरावस्थावयोऽभिधीयते । तद्वयोयथावस्थानभेदेनत्रिविधंबालंमध्यंजीर्णमिति

अवस्थासे परीक्षाकरै कालविशेषकी अपेक्षा जिसे हो ऐसी शरीरकी

अवस्थाको वय कहतेहैं वह वय यथा अवस्थानके भेदसे तीन प्रकारका है वाल, मध्य जीर्ण इति ॥ १४० ॥

तत्रबालमपरिपक्वधातुगुणमजातव्यञ्जनंसुकुमारमक्लेशसहमसम्पूर्णबलं श्लेष्मधातुप्रायमापोडशवर्षम् । विवर्द्धमानधातुगुणंपुनःप्रायेणानवस्थितसत्त्वमात्रिंशद्वर्षमुपदिष्टम् । मध्यंपुनःसमर्थागतबलवीर्य्यपौरुषपराक्रमग्रहणधारणस्मरणवचनविज्ञानसर्वधातुगुणं बलस्थितमवस्थितसत्त्वमविशीर्य्यमाणधातुगुणं पित्तधातुप्रायमापष्टिवर्षमुद्दिष्टम् । अतः परं परिहीयमाणधात्विन्द्रियबलपौरुषपराक्रमग्रहणधारणस्मरणवचनविज्ञानंभ्रश्यमानधातुगुणंवातधातुप्रायंक्रमेणप्रजीर्णमुच्यते आवर्षशतम् ॥ १४१ ॥

इन तीनोंमें जिसके धातुगुण परिपक्व न हों जात व्यंजन नहो अर्थात् पुंस्त्व प्रकट नहो सुकुमारहो क्लेशको न सह सके संपूर्ण बल नहो प्रायः कफ धातु ही ऐसा जो सोलह वर्ष पर्यंत हो फिर जिसकी धातुओंके गुण विशेषकर वर्द्धमान हो और प्रायः सत्वकी अवस्थिति नहो यह दशा जिसकी तीस वर्ष पर्यंत हो वह बालक कहाहै और जिसके सामर्थ्यसे बल, वीर्य, पौरुष, पराक्रम, ग्रहण, धारण, स्मरण, वचन, विज्ञान, सब धातुओंके गुणहों बलसे स्थितहो, अवस्थित सत्वहो, धातुओंकी गुणोंके हानि नहो प्रायः पित्त धातुहो वह साठ वर्षतक मध्य कहाहै इससे परे जिसके धातु इंद्रिय, बल, पौरुष, पराक्रम, ग्रहण, धारण, स्मरण, वचन, विज्ञान, ये परिहीयमान ( कम ) हों धातुओंके गुण भ्रश्यमान ( नष्ट ) हों प्रायः वात धातु हो वह क्रमसे सौवर्ष पर्यंत प्रजीर्ण कहाताहै ॥ १४१ ॥

वर्षशतंखलुआयुपःप्रमाणमस्मिन्काले । सन्तिपुनरधिकोनवर्षशतजीविनोमनुष्याः । तेषांविकृतिवर्ज्यैःप्रकृत्यादिबलविशेषैरायुषोलक्षणतश्चप्रमाणमुपलभ्य वयसस्त्रित्वंविभजेत । एवंप्रकृत्यादीनांविकृतिवर्ज्यानांभावानां प्रवरमध्यावरविभागेनबलविशेषं विभजेत् । विकृतिबलत्रैविध्येन तु दोषबलंत्रिविधमनुमीयते । ततोभैपज्यस्यतीक्ष्णमृदुमध्यविभागेनात्रित्वंविभज्ययथादोषंभैषज्यमवचारयेदिति ॥ १४२ ॥

इसकालमें आयुका प्रमाण निश्चयसे सौ वर्षकाहै और सौ से अधिक और

तत्रखलुतावत्षोढाप्रविभज्यका र्य्यमुपदेक्ष्यते । हेमन्तोग्रीष्मोव र्षाश्चेतिशीतोष्णवर्षलक्षणास्त्रयः ऋतवोभवन्ति । तेषामन्तरेष्वि तरेसाधारणलक्षणास्त्रयःऋतवः प्रावृट्शरद्वसन्ताइति । प्रावृट् इतिप्रथमःप्रवृष्टेःकालस्तस्यअनु बन्धोवर्षाएवमेतेसंशोधनमधि कृत्यषड्विभज्यन्तेऋतवः १४५

और उसका निश्चयसे प्रथम छः प्रकारसे विभाग करके कार्यका उपदेश करतेहैं, हेमंत ग्रीष्म और वर्षा ये शीत उष्ण वर्षा लक्षणकी तीन ऋतु होतीहैं और उनके मध्यमें इतर साधारण लक्षणकी तीन ऋतु, प्रावृट् शरद् वसंत नामकी होतीहैं, प्रावृट् यह प्रवृष्टिका प्रथम कालहै उसका अनुबंध वर्षा है इस प्रकार ये छःऋतु संशोधनके अधिकारसे विभाग कियेजातेहैं ॥ १४५ ॥

तत्रसाधारणलक्षणेष्वृतुषुवमना दीनांप्रवृत्तिर्विधीयतेनिवृत्तिरित रेषु । साधारणलक्षणाहिमन्दशी तोष्णवर्षत्वात्सुखतमाश्चभवन्ति अविकल्पकाश्चशरीरौषधानामि तरेपुनरत्यर्थशीतोष्णवर्षत्वाद्दुः खतमाश्चभवंतिविकल्पाश्चशरीरौ षधानाम् ॥ १४६ ॥

न्यून वर्षतक जीनेवालेभी मनुष्यहैं उनके विकृतिसे भिन्न प्रकृति आदिके बल विशेषोंसे और लक्षणोंसे आयुके प्रमाणको जानकर अवस्थाके तीन भाग करें तीन विकारसे भिन्न प्रकृति आदि भावोंके प्रवर मध्य अवर विभागसे बल विशेषका विभाग करे तीन प्रकारके विकार बलसे तीन प्रकारके दोष, बलका अनुमान करे फिर भैषज्यके तीक्ष्ण मृदु, मध्य, विभागसे तीन प्रकार विभाग करके यथायोग औषधका प्रचार करै इति ॥ १४२ ॥

आयुषःप्रमाणज्ञानहेतोःपुनरिन्द्रि येषुजातिसूत्रीयेचलक्षणान्युपदे क्ष्यन्ते ॥ १४३ ॥

और आयुके प्रमाण ज्ञानके हेतु इंद्रियोंमें और जातिसूत्रीयमें लक्षणोंका उपदेश करेंगे ॥ १४३ ॥

कालःपुनःसंवत्सरश्चातुरावस्था च । तत्रसंवत्सरोद्विधात्रिधाषो ढाद्वादशधाभूयश्चातःप्रविभज्यते तत्तत्कार्य्यमभिसमीक्ष्य ॥ १४४ ॥

काल संवत्सरहै और आतुरकी अवस्थाहै उनमें संवत्सर दो प्रकारकाहै और तीन प्रकारका छःप्रकारका बारह प्रकारकाहै और फिर इनमेंसेभी तिस २ कार्यको देखकर वर्षका विभाग किया जाता है ॥ १४४ ॥

उनमें साधारण लक्षणकी ऋतुओंमें वमन आदिकी प्रवृत्ति कहीहै और इतरोंमें निवृत्ति युक्त है क्योंकि साधारण लक्षणकी ऋतु शीत उष्ण वर्षा इनकी मंदतासे अति सुखकी दाता और शरीरकी औषधोंके विकल्पसे रहित होतीहैं और इतर ऋतु शीत उष्ण वर्षाके अत्यंत होनेसे अतीव दुःखदायी होतेहैं और शरीर औषधोंमें विकल्पवान् होतेहैं ॥ १४६ ॥

तत्रहेमन्तेह्यतिमात्रशीतोपहतत्वाच्छरीरमसुखोपपन्नंभवति । अतिशीतवाताध्मातमतिदारुणीभूतमवनद्धदोषम् । भेषजंपुनः संशोधनार्थमुष्णस्वभावमन्तेशीतोपहतत्वान्मन्दवीर्य्यत्वमापद्यते । तस्मात्तयोःसंयोगेसंशोधनमयोगायोपपद्यतेशरीरस्यवातोपद्रवाय ॥ १४७ ॥

उनमें हेमंतमें अत्यंत शीतसे उपहत होनेसे असुखसे युक्त शरीर होताहै और शीतल वातसे धमाया अति दारुण, दोषोंसे अवबद्ध होताहै और भेषजभी संशोधनके लिये उष्ण स्वभावभी अन्तमें शीतसे उपहत होनेसे मंदवीर्य हो जातीहै तिससे उन दोनोंके संयोगसे संशोधन अयुक्त होताहै और शरीरमें वातका उपद्रव होताहै ॥ १४७ ॥

ग्रीष्मेपुनर्भृशोष्णोपहतत्वाच्छरीरमसुखोपपन्नंभवति । उष्णवाताताधमातमतिशिथिलमत्यन्तप्रविलीनदोषंभेषजंपुनःसंशोधनार्थ-मुष्णस्वभावमेवात्युष्णानुगमनात्तीक्ष्णतरत्वमापद्यते । तस्मात्तयोःसंयोगेसंशोधनमतियोगायोपपद्यतेशरीरमपिपिपासोपद्रवाय ॥ १४८ ॥

और ग्रीष्ममें अत्यंत उष्णसे उपहत होनेसे शरीर असुखसे युक्त होताहै उष्णसे उष्ण वातसे धमाया अति शिथिल अत्यंत प्रविलीन दोष होताहै, भेषजभी संशोधनके लिये उष्ण स्वभावभी उष्णके अनुगमनसे तीक्ष्ण तरताको प्राप्त हो जातीहै तिससे तिनके संयोगमें संशोधन अति योगको प्राप्त होताहै अर्थात् अति योगसे श्रेष्ठ नहीं शरीरमेंभी पिपासाका उपद्रव होताहै ॥ १४८ ॥

वर्षासुतुमेघजालावततेगूढार्कचन्द्रतारेधाराकुलेवियतिभूमौपङ्कजलपटलसंवृतायामत्यर्थोपक्लिन्नशरीरेषुभूतेषुविहतस्वभावेषुचकेवलेषुऔषधग्रामेषुतोयदानुगतमारुतसंसर्गोपहतेषुगुरुप्रवृत्तीनिवमनादीनिभवन्ति । गुरुसमुत्थानानिशरीराणि । तस्माद्वमनादीनां निवृत्तिर्विधीयतेवर्षान्तेषुऋतुषुनचेदात्ययिकेकर्म ॥ १४९ ॥

वर्षाओंमें तो मेघ जालके विस्तारसे छिपे हुये चंद्र सूर्य तारागण होतेहैं आकाश धारासे व्याकुल और भूमि पंकजलके समूहसे ढकी हुई रहतीहै भूतोंके शरीर अत्यंत उपक्लिन्न होतेहैं और औषधियोंके समूहोंके स्वभाव केवल नष्ट हो जातेहैं जलदके अनुगामी पवनके संसर्गसे गुरुतासे प्रवृत्त वमन आदि होतेहैं और गौरवसे शरीर उठतेहैं तिससे वर्षामें वर्षांत ऋतुओंमें वमन आदिकी निवृत्ति करनी आवश्यक कर्म न होयतो अर्थात् वमन आदि न करावै ॥१४९॥

आत्ययिकेपुनःकर्म्मणिकाममृतुं विकल्प्यकृत्रिमगुणोपधानेनय थर्त्तुगुणविपरीतेनभैषज्यंसंयोग संस्कारप्रमाणविकल्पेनउपपाद्य प्रमाणवीर्य्यसमंकृत्वाततःप्रयोज येदुत्तमेनयत्नेनअवहितः १५०॥

और आवश्यक कर्ममें तो यथेच्छ ऋतुके विकल्पसे कृत्रिम गुणके उपधानसे जैसे ऋतुके गुणसे विपरीत हो तैसे संयोग संस्कार प्रमाणके विकल्पसे भैषज्यको करके प्रमाण वीर्यके सम करके फिर उत्तम यत्नसे सावधान होकर औषधको प्रयुक्तकरै ( देवै ) ॥१५०॥

आतुरावस्थास्वपितुकार्य्याका र्य्यंप्रतिकालाकालसंज्ञातद्यथा अस्यामवस्थायामस्यभेषजस्य कालोऽकालःपुनरस्येति ॥१५१

रोगकी अवस्थाओंमेंभी कार्य अकार्यके प्रतिकाल कालकी संज्ञाहै वह ऐसेहै कि इस अवस्थामें इस भेषजका कालहै और इसका अकालहै ॥ १५१ ॥

एतदपिभवतिअवस्थाविशेषेणत स्मादातुरावस्थास्वपिहिकाला कालसंज्ञा । तस्यपरीक्षामुहुर्मुहु रातुरस्यसर्वावस्थाविशेषावेक्षणं यथावत्भेपजप्रयोगार्थम् । नह्य । तिपतितकालमप्राप्तकालंवाभेष जमुपयुज्यमानंयौगिकंभवति । कालोहिभैपज्यप्रयोगपर्य्याप्तिम भिनिर्वर्त्तयति ॥ १५२ ॥

यहभी अवस्थाके विशेषसे होताहै तिससे आतुरकी अवस्थाओंमेंभी काल अकालकी संज्ञाहै उसकी परीक्षा वारंवार आतुरकी संपूर्ण अवस्थाओंके विशेषोंको यथार्थभेषज प्रयोगार्थ देखना क्योंकि अत्यंत पतित ( गये ) कालमें वा अप्राप्त कालमें प्रयुज्यमान भेषज योगसे युक्त नहीं होती क्योंकि काल भेषज्यके योगकी पूर्णताको करताहै ॥ १५२ ॥

प्रवृत्तिस्तुप्रतिकर्म्मसमारंभः । तस्यलक्षणंभिषगातुरौषधपरिचा रकाणांक्रियासमायोगः १५३॥

प्रवृत्ति तो कर्म २ के प्रति समारंभहै उसका लक्षण भिषक् रोगी औषध सेवक इनकी क्रियाका भली प्रकार योगहै १५३

उपायःपुनर्भिषगादीनांसौष्ठवमभि सन्धानञ्चसम्यक् । तस्यलक्षणं भिषगादीनांयथोक्तगुणसंपद्देश कालप्रमाणसात्म्यक्रियादिभिश्च सिद्धिकारणैःसम्यगुपपादितस्यौ षधस्यावचारणमिति । एवमेतेद शपरीक्ष्यविशेषाः पृथक्पृथक्प रीक्षितव्याभवन्ति।परीक्षायास्तु खलुप्रयोजनंप्रतिपत्तिज्ञानम् १५४

और उपाय तो भिषक् आदिकोंकी उत्तमता और सम्यक् अभिसंधानहै उसका लक्षण यहहै कि भिषक् आदिके यथोक्त गुणोंकी संपदा देश काल प्रमाण सात्म्य क्रिया आदि जो सिद्धिके कारण हैं उनसे उपपादित ( सिद्ध )की हुई औषधका अवचारण ( देना ) है, इस प्रकार ये दश परीक्षा योग्योंके विशेष पृथक २ परीक्षा करने योग्य हैं और परीक्षाका प्रयोजन तो निश्चयसे प्रति पत्ति ( सिद्धि ) का ज्ञानहै ॥ १५४ ॥

प्रतिपत्तिर्नामसयस्तुविकारःयथा प्रतिपत्तव्यतस्यतथानुष्ठानज्ञानम्।

प्रतिपत्ति तो यहहै जो विकार जैसे जानने योग्यहै उसका वैसाही अनुष्ठान करना ॥ १५५ ॥

यत्रतुखलुवमनादीनांप्रवृत्तिर्यत्रच निवृत्तिस्तद्व्यासतःसिद्धिषूत्तरका लमुपदेक्ष्यते । प्रवृत्तिनिवृत्तिलक्षण संयोगेतुखलुगुरुलाघवंसंप्रधार्य्य सम्यगध्यवस्येदन्यतरनिष्ठायाम् । सन्तिहिव्याधयःशास्त्रेषुउत्सर्गा पवादैरुपक्रमंप्रतिनिर्दिष्टाः।तस्मा द्गुरुलाघवंसम्प्रधार्य्यसम्यगध्य वस्येदित्युक्तम् ॥ १५६ ॥

और जहां वमन आदिकी प्रवृत्ति है और जिनमें निवृत्ति है उसका विस्तारसे सिद्धियोंमें आगे उपदेश करेंगे और प्रवृत्ति और निवृत्तिके लक्षणोंके संयोगमें तो गुरु लाघवका निश्चय करके और भली प्रकार जांचकर एककी सिद्धिमें निश्चय करै, क्योंकि शास्त्रमें उत्सर्ग अपवाद रूपसे व्याधि उपक्रम २ के प्रति दिखाई हैं तिससे गुरु लाघवको जाच करके भली प्रकार निश्चय करै यह कहाहै ॥ १५६ ॥

यानितुखलुवमनादिषुभेषजद्रव्या ण्युपयोगंगच्छन्तितान्यनुव्य ख्यास्यन्ते । तद्यथा–फलजीमू तकेक्ष्वाकुधामार्गवकुटजकाण्डि काकृतवेधनफलानि । जीमूतके क्ष्वाकुकुटजकृतवेधनपत्रपुष्पा णि । आरग्वधवृक्षकमदनस्वादु कण्टकपाठापाटलाशार्ङ्गष्टामूर्वा सप्तपर्णनक्तमाल-पिचुमर्दपटोल सुषवी-गुडूचीसोमवल्कचित्रक

द्वीपिशिग्रुमूलकषायैश्च । मधुमधूककोविदारकर्बुदारनीपनिचुलबिम्बीशणपुष्पीसदापुष्पीप्रत्यक्पुष्पीकषायैश्चएलाहरेणुप्रियङ्गु-पृथ्वीका-कुस्तुम्बुरुतगरनलदह्रीवेरतालीशोशीरकषायैश्च । इक्षुकाण्डेक्षिवक्षुवालिकादर्भपोटगलकालङ्कृतकषायैश्च।सुमनाःसौमनसायिनीहरिद्रादारुहरिद्रावृश्चीरपुनर्नवामहासहाक्षुद्रसहाकषायैश्चशाल्मलिशाल्मकभद्रपर्ण्येलापर्ण्युपोदिकोद्दालकधन्वनराज्यादनोपचित्रागोपीशृङ्गाटिकाकपिकच्छुकषायैश्च । पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेरसर्षपफाणितक्षीरक्षारलवणोदकैश्चयथोपलाभंयथेष्टंवाप्युपसंस्कृत्यवर्तिक्रियाचूर्णावलेहस्नेहकषायमांसरसयवागूयूषकाम्बलिकक्षीरोपधेयान्मोदकानन्यांश्चयोगान्विविधाननुविधाययथार्हंवमनार्हाय दद्याद्विधिवद्वमनमितिकल्पसंग्रहोवमनद्रव्याणांकल्पस्त्वेषांविस्तरेणोत्तरकालमुपदेक्ष्यते१५७।

और जो भेषज द्रव्य वमन आदिमें उपयोगको प्राप्त होते हैं उनका अवव्याख्यान करते हैं वे ऐसे हैं कि फल जीमूतक इक्ष्वाकु धामार्गव कुटज कांडिका कृतवेधन इनके फल और जीमूतक इक्ष्वाकु कुटज कृतवेधन इनके पत्र और पुष्प और अमलतास वृक्षक मैनफल स्वादुकंटक पाठा पाटला शाङ्गेष्टा मुरहर सप्तपर्ण नक्तमाल पिचुमर्द (निंव) पटोल सुषवी गिलोह सोमवल्क चीता द्वीप, शिग्रु ( सैंहिंजना ) इनके मूल, इनके काथोंसे मधु मधुक कोविदार कचूर नीप निचुल विम्बी शणपुष्पी सदापुष्पी प्रत्यक्पुष्पी इनके कषायोंसे, इक्षु कांडेक्षु इक्षुवालिका दर्भ पोटगल कालकतक इनके कषायोंसे, सुमना सौमन सायिनी हरिद्रा दारुहलदी वृश्चीर पुनर्नवा ( सांठी ) महा सहा क्षुद्रसहा इनके कषायोंसे, शाल्मलि शाल्मलक भद्रपर्णी एलापर्णी उपोदका ( पोई ) उद्दालक धवांसा राजादन उपचित्रा गोपी शृंगाटिका कपिकच्छु इनके कषायोंसे पीपल पीपलामूल चव्य चित्रक शृंगवेर ( अदरख ) सरसों फाणित क्षीर क्षार लवणोदक इनसे, यथा लाभ वा यथेष्ट उपसंस्कार (इकट्ठे) करके वर्त्ति क्रिया चूर्ण आसव अवलेह स्नेह कषाय मांस रस यवागू यूष कांबलिक क्षीरके उपधेयोंके मोदकोंको और अन्य अनेक प्रकारके योगोंको करके वमन कराने योग्यको यथायोग्य दे तो विधिसे वमन होनेका यह कल्प संग्रह है, इन वमनके द्रव्योंका कल्प

तो विस्तारसे उत्तरकालमें उपदेश करेंगे ॥ १५७ ॥

विरेचनद्रव्याणितुश्यामात्रिवृच्चतुरंगुलतिल्वकमहावृक्षसप्तलाशंखिनीदन्तीद्रवन्तीनांक्षीरमूलत्वक्पत्रपुष्पफलानियथायोगमेतैश्चैवक्षीरमूलत्वक्पत्रफलपुष्पफलैर्विक्लिप्ताविक्लिप्तैःअजगन्धाश्वगन्धाजशृङ्गीक्षीरिणीनीलिनीक्लीतककषायैश्चप्रकीर्य्योदकीर्य्यामसूरविदलाकम्पिल्लकविडङ्गगवाक्षीकषायैश्चपीलूप्रियालमृद्वीकाकाश्मर्य्यपरूषक-वदरदाडिमामलक-हरीतकीबिभीतकवृश्चीरपुनर्नवाविदारिगन्धादिकषायैश्चशीधुसुरासौवीरकतुषोदकमैरेयमेदक-मदिरामधुमधूलकधान्याम्लकुवलबदर-खर्जूरककर्कन्धुभिश्चदधिदधिमण्डोदश्विद्भिश्चगोमहिष्यजावीनाञ्चक्षीरमूत्रैर्यथोपलाभंयथेष्टंवाप्युपसंस्कृत्यवर्त्तिक्रियाचूर्णावलेहस्नेहकषायमांसरसयूषकाम्बलिकयवागूक्षीरोपधेयान्मोदकानन्यांश्चभक्ष्यविकारान्विविधांश्चयोगानभिविधाययथार्हंविरेचनार्हायदद्याद्विरेचनमितिकल्पसंग्रहोविरेचनद्रव्याणाम् कल्पस्त्वेषांविस्तरेणोपदेक्ष्यतेउत्तरकालम् । ॥ १५८ ॥

विरेचनके द्रव्य तो श्यामा ( हरड़े ) निशोथ चतुरंगुल तिल्वक महावृक्ष सप्तला शंखिनी दंती द्रवंती इनके क्षीर मूल त्वचा पत्र पुष्प फल यथायोग ले, और इन्ही क्षीर मूल त्वचा पत्र पुष्प फलोंसे विक्लिप्त अविक्लिप्त ( मिले अमिले ) जो अजगंधा असगंध अजशृंगी क्षीरिणी नीलिनी क्लीतक इनके कषायोंसे प्रकीर्या उदकीर्या मसूर विदला कंपिल्यक वायविडंग गवाक्षी इनके कषायोंसे, पीलु पियालु मुनक्का काश्मर्य परुषक ( फालसे ) वेर दाडिम आंवले हरड़े वहेड़ा वृश्चीर पुनर्नवा विदारगंधा आदिके कषायोंसे, शीधु सुरा सौवीरक तुषोदक मैरेय मेदक मदिरा मधु धान्य अम्ल कुवल वदर खजूर कर्कंधू इनसे दधि दधिमंड तक्र इनसे गौ भेड अजा आदिके क्षीर मूत्रोंसे यथालाभ यथेष्ट उपसंस्कार करके वर्त्तिक्रिया चूर्ण आसव अवलेह स्नेह कषाय मांस रस यूषकाम्बलिक यवागू दूध आदि उपधेयके मोदकोंको और अन्य भक्ष्यके विकारोंको और अनेक प्रकारके योगोंको करके यथायोग्य विरेचन योग्यकों विरेचन दे यह विरेचनके द्रव्योंका कल्प संग्रह है इनका कल्प तो विस्तारसे आगे उपदेश करेंगे ॥ १५८ ॥

आस्थापनेषुतुभूयिष्ठकल्पानिस्यु
र्द्रव्याणिनामतोविस्तरेणोपदिश्य
मानानिअपरिसंख्येयानिस्युरति
बहुत्वात् । इष्टश्चानतिसंक्षेपवि
स्तरोपदेशस्तन्त्रेइष्टश्चकेवलंज्ञानं
तस्माद्रसतएवतान्यनुव्याख्या
स्यन्ते ॥ १५९ ॥

आस्थापनोंमें तो प्रायः बहुतसे द्रव्य नामसे विस्तारसे उपदेश किये हुये अति अधिक होनेसे अपरिसंख्येय हैं और अल्पता और विस्तारसे रहित जो उपदेश वही इष्ट है और केवल ज्ञान इष्ट है तिससे रससेही उन द्रव्योंका व्याख्यान करते हैं ॥ १५९ ॥

रससंसर्गविकल्पविस्तारोह्येषाम
परिसंख्येयःसमवेतानांरसानामं
शांशबलविकल्पातिबहुत्वात्तस्मा
द्द्रव्याणाञ्चैकदेशमुदाहरणार्थंरसे
ष्वनुविभज्यरसैकैकदेशेनचनाम
लक्षणार्थञ्चषडास्थापनस्कन्धार
सतोऽनुविभज्यव्याख्यास्यन्ते ।
यत्तुषड्विधमास्थापनमाचक्षतेभि
षजस्तद्दुर्लभतरंसंसृष्टरसभूयिष्ठ
त्वाद्द्रव्याणाम् । तस्मान्मधुराणि
मधुरप्रायाणिमधुरप्रभावाणिमधु
रप्रभावप्रायाण्यपिचमधुरस्कन्धे
मधुराण्येवकृत्वोपदेक्ष्यन्ते । तथा
इतराणिद्रव्याण्यपितद्यथा,-जीव
कर्षभकौजीवन्तीवीरातामलकी
काकोलीक्षीरकाकोलीमुद्गपर्णी
माषपर्णीशालपर्णीपृश्निपर्ण्यसनप
र्णी-मेदामहामेदाकर्कटशृङ्गीशृ
ङ्गाटिकाछिन्नरुहाच्छत्रातिच्छ
त्राश्रावणीमहाश्रावणीअलम्बुषा
सहदेवाविश्वदेवाशुक्लाक्षीरशुक्लाब
लातिबलाविदारी, क्षीरविदारी,
क्षुद्रसहामहासहा-ऋष्यगन्धाश्व
गन्धा-पयस्यावृश्चीर-पुनर्नवाबृह
ती-कण्टकारिकैरण्डमोरटश्वदंष्ट्रा
संहर्षाशतावरीशतपुष्पामधूकपु
ष्पीयष्टिमधुमधूलिकामृद्वीकाख
र्जूर-परूपकात्मगुप्तापुष्करबीज-
कशेरुकाराजकशेरुकाकालङ्क
तककाश्मर्य्यशीतपाक्योदनपाकी
तालखर्जूरमस्तकेक्षिवक्षुवालिका
दर्भकुशकाशशालिगुन्द्रेत्कटकश
रमूलराजक्षवकर्ष्यप्रोक्ता-द्वारदा
भारद्वाजीवनत्रपुष्यभीरुपत्रीहंस
पदीकाकनासाकुलिंगाक्षीक्षीर
वल्लीकपोतवल्लीगोपवल्लीमधुव
ल्लीसोमवल्लीति । एषामेवं

विधानामन्येषाञ्चमधुरवर्गपरिसं ख्यातानामौषधद्रव्याणांछेद्यानि खण्डशश्छेदयित्वाभेद्यानिचाणु शोभेदयित्वाप्रक्षाल्यपानीयेनसु प्रक्षालितायांस्थाल्यांसमवाप्यप यसाअर्द्धोदकेनाभ्यासिच्यसाधये द्दर्व्यासततमुपघट्टयन्तदुपयुक्तंभू यिष्ठेऽम्भासिगतरसेष्वौषधेपुपयसि चानुपदग्धेस्थालीमुपहृत्यपरिस्रुतं पूतंपयःसुखोष्णंघृततैलवसामज्जा लवणफाणितोपहितंवस्तिंवातवि कारिणेविधिज्ञोविधिवद्दद्यात् । शीतन्तुमधुसर्पिर्भ्यामुपसंसृज्यापि त्तविकारिणेदद्यादितिमधुरस्कन्धः

रसोंके संसर्गके विकल्पका विस्तारभी इनका अपरि संख्येय है, इकट्ठे हुये रसोंके अंश अंशवल विकल्प ये अत्यंत अधिक हैं तिससे उदाहरणके लिये द्रव्योंका एकदेश रसोंके विषे विभाग करके और रसके एक एक देशसे नाम लक्षणके लिये छः आस्थापन स्कंधोंका रसोंमें विभाग करके व्याख्यान करते हैं जिससे वैद्य छः प्रकारका आस्थापन कहते हैं वह द्रव्योंको संसृष्ट रसोंके अधिक होनेसे अति दुर्लभ है तिससे मधुर, मधुरप्राय, मधुरप्रभाव, मधुर प्रभावप्रायभी द्रव्य इस मधुर स्कंधमें मधुर कहकेही उपदेश करेंगे तिसी प्रकारसे इतरोंका उपदेश करेंगे, वह ऐसे है कि जीवक ऋषभक जीवंती वीरात आमलकी काकोली क्षीरकाकोली मुद्गपर्णी मापपर्णी सालपर्णी पृश्निपर्णी सनपर्णी मेदा महामेदा काकडासींगी सिंवाडा छिन्नरुहा छत्रा अतिछत्रा श्रावणी महा-श्रावणी अलंबुषा सहदेवा विश्वदेवा शुक्ला क्षीरशुक्ला वला अतिवला विदारी क्षीरवि-दारी क्षुद्रसहा महासहा ऋष्यगंधा अश्वगंधा पयस्या वृश्चीर पुनर्नवा वृहती-कंटकारिका अरंड मोरट श्वदंष्ट्रा संहर्षा शतावरी सौंफ मधूकपुष्पी मुलहठी मधू-लिका मुनक्का खजूर परूषक ( फालसे ) आत्मगुप्ता पुष्करबीज कसेरु राजकसेरु कालंकतक काश्मर्य शीतपाकी ओदन-पाकी तालखजूर मस्तकेक्षु इक्षुवालिका दर्भ कुशकाश शालिगुंद्र उत्कटक शर-मूल, राजक्षवक, ऋष्यप्रोक्ता द्वारदा भारद्वाजीवन त्रपुष्य भीरपत्री हंसपदीकाक नाशा कुलिंगा, क्षीरवल्ली, कपोतवल्ली गोपवल्ली, मधुवल्ली, सोमवल्ली, इति इस प्रकारके, ये जो मधुर वर्गमें, संख्यात औषध द्रव्यहें उनके टुकडोंके खंड २ छेदन करके और भेदनके योग्योंका सूक्ष्म २ भेदन करके पानीसे धोकर भली प्रकार प्रक्षालनकी हुई स्थालीमें डालकर दूध वा जलसे सींचकर कलछीसे निरंतर घोटता हुआ वहुतसे जलमें पकावै जब औषधी गतरस होजाय और जल दग्ध होजाय स्थालीको उतार कर परिपूतजो श्रुत पय ( जल ) है

सुखोष्ण उसको घी, तेल, वसा, मज्जा, लवण, फाणित, इनसे बस्तिको ढककर वातविकार वालेको विधिका ज्ञाता वैद्य विधिसे दे शीतलतो मधु घी मिलाकर पित्तके विकारीको दे इति मधुरस्कंधः १६०

आम्राम्रातकलकुचकरमर्दवृक्षाम्लाम्लवेतसकुवलबदरदाडिममातुलुङ्गकण्डीरामलकनन्दीतकलालतिकाशीतदन्तशठैरावतककोषाम्रधन्वनानां फलानि पत्राणि च अश्मन्तकचाङ्गेरीणां चतुर्विधानांचाम्लिकानांद्वयोःकोलयोर्द्वयोश्चआमशुष्कयोःद्वयोश्चशुष्काम्लिकयोर्ग्राम्यारण्ययोश्चासवद्रव्याणिचसुरासौवीरतुषोदकमैरेयमेदकमदिरामधुशीधुशुक्तिदधि-दधिमण्डोदश्विद्धान्याम्लादीनिएषामेवंविधानाञ्चान्येषाञ्चाम्लवर्ग-परिसंख्यातानामौषधद्रव्याणांछेद्यानिखण्डशः छेदयित्वाभेद्यानिचाणुशोभेदयित्वाद्रवैःस्थितानिअवसिच्यसाधयित्वोपसंस्कृत्यययथावत्तैलवसामधुमज्जालवणफाणितोपहितंसुखोष्णंवस्तिंवातविकारिणेविधिवद्द्यादितिअम्लस्कंधः ॥ १६१ ॥

आम्र आम्रातक लकुच करमर्द वृक्षाम्ल,अम्लवेत, कुवलय,वदर,दाडिम, मातुलुंग, कंडीर, आमलक, नंदीतक, लालतिकासीत,दंतशठ,ऐरावतक कोशाम्र धवासा इनके फल और पत्ते आम्रातक अश्मांतक चांगेरी इनके और चार प्रकारके आम्लिकोंका और दोनों कोलका और दो आम शुष्कोंका और दो शुष्क अम्लिकोंका ग्राम्य और वनकोंका जो सब प्रकारके आसव द्रव्यहैं उसको सुरा सौवीर तुषोदक मैरेय मेदक मादिरा मधु, शीधु, शुक्ति, दधि, दधिमंड तक्र इनके और अन्नके अम्ल,आदि इनके इस प्रकारके अन्य, अम्ल, वर्गमें परिसंख्यात औषध, द्रव्योंके छेद्योंको खंड २ कर छेदन करके और भेद्योंका सूक्ष्म २ भेदन करके द्रवोंसे स्थिरोंको सींचकर साधनसे संस्कार करके यथार्थ रीतिसे तैल, वसा, मज्जा, लवण, फाणित इनसे उपहित ( ढकी ) सुखोष्ण वस्तिको वात विकारवान्को विधिका ज्ञाता वैद्य विधिसे दे इति अम्लस्कंधः ॥ १६१ ॥

सैन्धवसौवर्चलकालविडपाक्यानूपकूप्यबालकैलमूलकसामुद्ररोमकौद्भिदौषरपाटेयकपांशुजानीतिएवंप्रकाराणिचान्यानिलवणवर्गपरिसंख्यातानिएतानिअम्लोपहितानिउष्णोदकोपहितानिवास्नेहवन्तिसुखोष्णंवस्तिंवातवि

कारिणेविधिज्ञोविधिवद्दद्यादिति लवणस्कन्धः ॥ १६२ ॥

सैंधव, सौवर्चल ( कालानोंन ) काल विड पाकी अनूपकूप्य वालक एला मूलक सामुद्र रोमक उद्भिद उषर पाटेयक पांसुज ये और इसप्रकारके जो अन्य लवण वर्गमें परिसंख्यातहैं अम्लसे उप हित इनको वा जलसे उपहितोंको स्नेह मिलाकर सुखोष्ण वास्तिको वात विकार वान्को विधिसे विधिका ज्ञाता वैद्य दे इति लवण स्कंधः ॥ १६२ ॥

पिप्पलीपिप्पलीमूलहस्तिपिप्पलीचव्यचित्रकशृङ्गवेरमरिचाजमोदार्द्रकविडङ्गकुस्तुम्बुरुपीलुतेजोवत्येलाकुष्ठभल्लातकास्थिहिंगुकिलिममूलकसर्षप-लशुन-करञ्जशिग्रुकमधुरा-शिग्रुकखरपुष्पाभूस्तृणसुमुखसुरस-कुठेरक-काण्डीरकालमालकपर्णासक्षवकफणिज्जकक्षारमूत्रपित्तानामेषामेवंविधानाञ्चअन्येषांकटुकवर्गपरिसंख्यातानामौषधद्रव्याणांछेद्यानिखण्डशःछेदयित्वाभेद्यानिचाणुशोभेदयित्वागोमूत्रेणसहसाधयित्वोपसंस्कृत्ययथावन्मधुतैललवणोपहितंसुखोष्णंबस्तिंश्लेष्मविकारिणेविधिज्ञोविधिवद्दद्यात् इतिकटुकस्कन्धः ॥ १६३ ॥

पीपल पीपलामूल हस्ति ( वडी ) पीपल, चव्य, चीता, शृंगवेर, मिरच, अजमोद, अदरख, वायविडंग, तुंबुरु, पीलु, तेजोवती, एला, कूट, भिलावेंकी, गुठली, हींग, किलिम, मूलक, सरसों, लसुन, करंज वा, शिग्रुक,मधुर, शिग्रुक, खरपुष्पा, भूस्तृण ( मोथा ) सुमुख, सुरस, कुठेरक, कांडीर, कालमालक, पर्णास क्षवक, फणिज्जक, क्षार,मूत्र, पित्त, इनके और इसप्रकारके अन्य कटुक, वर्गमें परिसंख्यात औषध द्रव्योंके छेद्योंको खंड २ करके छेदनकरके और भेद्योंको सूक्ष्म २ भेदन करके गोमूत्र मिलाकर संस्कार करके यथायोग्य मधु, तैल, लवणसे युक्त सुखोष्ण वस्तिको श्लेष्म, विकारवान्को विधिका ज्ञाता वैद्य विधिसे दे इति कटुकस्कंधः ॥ १६३ ॥

चन्दननलदकृतमालनक्तमालनिम्बतुम्बुरुकुटजहरिद्रादारुहरिद्रामुस्तमूर्वाकिराततिक्तककटुरोहिणीत्रायमाणाकरवीरकेबुककटिल्लकवृषमण्डूकपर्णीकर्कोटकवार्त्ताकुकर्कशकाकमाचीकारवेल्लकाकोदुम्बरिकासुषव्यातिविषापटोलकुणकपाठागुडूचीवेत्राग्रवेतसविकङ्कतवकुलसोमवल्कसप्तपर्णसुमनोऽर्कावल्गुजवचातगरागुरुवालकोशीराणा

म् ॥ एषामेवंविधानाञ्चान्येषां तिक्तवर्गपरिसंख्यातानामौषधद्रव्याणांछेद्यानिखण्डशःछेदयित्वाभेद्यानिचाणुशोभेदयित्वाप्रक्षाल्यपानीयेनाभ्यासिच्यसाधयित्वोपसंस्कृत्ययथावन्मधुतैललवणोपहितंसुखोष्णंवस्तिंश्लेष्मविकारिणेविधिज्ञोविधिवद्दद्यात् । शीतन्तुमधुसर्पिर्भ्यामुपसंस्कृत्य पित्तविकारिणेदद्यादितितिक्त-स्कन्धः ॥ १६४ ॥

चंदन, नलद, कृतमाल, नक्तमाल, निंब, तुंबी, कूट, हलदी, दारुहलदी, मोथा, मूर्वा, चिरायता, तिक्तक, कटु, रोहिणी, त्रायमाणा, करीर, केबुक, कटिल्लक, वृष, मंडूकपर्णी, कर्कोटक, वार्ताकु कर्कश, काकमाची, करेला, काकोदुंबरिका, सुखवी, अतीस, पटोल, कुणक, पाठा, गिलोह, बेंत, अग्रबेंत, विकंकत, वकुल, सोमवल्क, सप्तपर्ण, सुमनोक, वलाज,वच, तगर, अगर, वालक, उशीर, इनके और इसप्रकारके अन्य, तिक्त वर्गमें परिसंख्यात औषधद्रव्योंके छेद्योंको खंड २ से छेदन करके और भेद्योंको सूक्ष्म २ भेदन करके जलसे सींचकर साधनसे संस्कार करके यथा योग्य तैल, लवणसे उपहित सुखोष्ण बस्तिको श्लेष्मविकारवान्को विधिका ज्ञाता वैद्य विधिसे दे और शीतल तो शहत घी मिलाकर पित्तविकारीको दे इति तिक्तस्कंधः ॥ १६४ ॥

प्रियङ्ग्वनन्ताम्रास्थिअम्बष्ठकीकट्वङ्गलोध्रमोचरससमङ्गाधातकीपुष्पपद्मापद्मकेशरजम्ब्वाम्रप्लक्षवटकपीतनोदुम्बराश्वत्थभल्लातकाश्मन्तकाशिरीषशिंशपासोमवल्कतिन्दुकपियालबदरखदिरसप्तपर्णाश्वकर्णस्यन्दनार्जुनासनारिमेदैलवालुक-परिपेलवकदम्बशल्लकीजिङ्गिनीकाशकशेरुकाराजकशेरुकाकट्फलवंशपद्मकाशोकशालधवसर्जभूर्जशणपुष्पीशमीमाचीकवरकतुङ्गाजकर्णाश्वकर्णस्फूर्जकाविभीतककुम्भीकपुष्करबीजविसमृणाल—त।लखर्जूरतरुणीनामेषामेवंविधानाञ्चान्येषांकषायवर्गपरिसंख्यातानामौषधद्रव्याणांछेद्यानिखण्डशःछेदयित्वाभेद्यानिचाणुशोभेदयित्वाप्रक्षाल्यपानीयेनसहसाधयित्वोपसंस्कृत्ययथावन्मधुतैललवणोपहितंसुखोष्णंबस्तिंश्लेष्मविकारिणेदद्यादिति। शीतन्तुम

धुसर्पिर्भ्यामुपसंस्कृत्यपित्तविका रिणेदद्यादितिकषायस्कन्धः १६५

प्रियंगु अनंता आमकीगुठली अंवष्टकी, कट्वंग लोध्र, मोचरस समंगा, धायकेफूल, पद्माख, पद्मकेशर, जामुन, आम, पिलखन, वड़, कपीतन, गूलर, पीपल, भिलावा, अश्मंतक, शिरस, सीसम, सोमवल्क तेंदु पियाल वदर खदिर सप्तपर्ण अश्वकर्ण स्यंदन अर्जुन, असन अरिमेद एला वालुक परिपेलव कदंव सल्लकी जिंगिणी कासकेसरु राजकसेरू कायफल वंश पद्माख अशोक शाल धवासा भोजपत्र शणपुष्पी, शमी माचीक, वरक, तुंगा अजकर्ण अश्वकर्ण स्फूर्जक वहेडा, कुंभील पोहकरवीज, विसमृणाल तालखजूर तरुण इति इनको और इस प्रकारके अन्य जो कषाय वर्गमें परिसंख्यात औषध द्रव्य हैं उनके छेद्योंको खंड २ छेदन करके और भेद्योंको भेदनसे सूक्ष्म चूर्ण करके पानीके संग मिलाकर संस्कार करके यथायोग्य मधुतेल लवणसे युक्त सुखोष्ण वस्तिको श्लेष्म विकारवान्को दे और शीतल तो मधु घी सहित संस्कार करके पित्तके विकारीको दे- इति कषायस्कंधः इति ॥ १६५ ॥

तत्र श्लोकाः ।

षड्वर्गाःपरिसंख्यातायएतेरस भेदतः ।आस्थापनमभिप्रेत्यतान् वियात्सार्वयौगिकान् ॥ १६६ ॥

उसमें ये श्लोकहैं कि ये जो रसोंके भेदसे छः वर्ग कहे हैं उनको आस्थापनके अभिप्रायसे सार्वयौगिक अर्थात् सब योगोंके साधक जाने ॥ १६६ ॥

सर्वतोहिप्रणिहिताःसर्वरोगेपुजानता । सर्वान्रोगान्नियच्छन्तियेभ्यआस्थापनंहितम् ॥ १६७ ॥

सब रोगोंके विषे जानते हुये वैद्यने सर्वत्र दी हुई ये भेषज उन सब रोगोंको दूर करतीहैं जिनके लिये आस्थापन हितहै ॥ १६७ ॥

येषांयेषांप्रशान्त्यर्थंयेयेनपरिकीर्तिताः । द्रव्यवर्गाविकाराणांतेपांतेपरिकोपकाः ॥ १६८ ॥

और तिन २ की शांतिके लिये जो २ नहीं कहेहैं वे द्रव्योंके वर्ग उन विकारोंके कोपन होतेहैं ॥ १६८ ॥

इत्येतेषडास्थापनस्कन्धारसतोऽनुविभज्यव्याख्याताः । तेभ्यो भिषग्बुद्धिमान्परिसंख्यातमपि यद्द्रव्यमयौगिकंमन्येततदपकर्षयेत् । यद्यचानुक्तमपियौगिकं वामन्येततत्तद्दद्यात् । वर्गमपिवर्गेणउपसंसृजेदेकमेकेनअनेकेनवा युक्तिंप्रमाणीकृत्य । प्रचरणमिवभिक्षुकस्यबीजमिवकर्षकस्यसू

त्रंबुद्धिमतामल्पमपिअनल्पज्ञाना यभवति ॥ १६९ ॥

ये छः आस्थापन स्कंध रसोंके विभागसे कहे उनमेंसे बुद्धिमान् भिषक् परिसंख्यातभी जो द्रव्यहै उसको आयोगिकमानै तो उसको स्थापन न करैं (नडारैं) जो २ अनुक्तभी योगिक समझै उस२को देदे वर्गकोभी वर्गके संग संसृष्ट कर दे युक्तिको प्रमाण करके एकको एकके संग वा अनेकके संग मिलावे जैसे भिक्षुकका विचरना और जैसे किसानका बीज है बुद्धिमानोंको तिसी प्रकार अल्पभी सूत्र अधिक ज्ञानके लिये होता है ॥१६९॥

तस्माद्बुद्धिमतामूहापोहवितर्का मन्दबुद्धेस्तुयथोक्तानुगमनमेवश्रेयः ॥ १७० ॥

तिससे बुद्धिमानोंका ऊहापोह ( मेलत्याग ) की रचना हैं मंदबुद्धिको तो यथोक्तका अनुगमनहीं श्रेष्ठ है ॥ १७० ॥

यथोक्तंहिमार्गमनुगच्छन्भिपक्संसाधयतिवाकार्य्यमनतिमहत्त्वादनतिह्रस्वत्वादुदाहरणस्येति १७१

क्योंकि यथोक्त मार्गका अनुगमन करता हुआ भिषक् कार्यका संसाधन करताहै क्योंकि उदाहरण अत्यंत वडाहै न अत्यंत न्हस्व है ॥ १७१ ॥

अतःपरमनुवासनद्रव्याणिअनुव्याख्यास्यन्ते । अनुवासनन्तु स्नेहएव । स्नेहस्तुद्विविधः । स्थावरोजङ्गमात्मकश्चतत्रस्थावरात्मकःस्नेहःतैलमतैलञ्च । तत्रतैलमेवकृत्वोपदिश्यतेसर्वतस्तैलप्राधान्यात् । जङ्गमात्मकस्तुवसामज्जासर्पिरिति ॥ १७२ ॥

इससे आगे आनुवासनके द्रव्योंका व्याख्यान करते हैं अनुवासन तो स्नेहही है, स्नेह तो दो प्रकारका है स्थावर और जंगमरूप उनमें स्थावररूप स्नेह तेल और अतेल करके उपदेश किया जाताहै क्योंकि सबसे प्रधानता तेलकीहैं जंगमरूप तो वसा मज्जा घृतहै १७२॥

तेषांतैलवसामज्जासर्पिषांतुयथापूर्वंश्रेष्ठम् । वातश्लेष्मविकारेषु अनुवासनीयेषुयथोत्तरंपित्तविकारेषुसर्वएववासर्वेषुयोगमायान्तिसंस्कारविधिविशेषादिति॥ १७३॥

तेल वसा मज्जा घी इनमें पूर्व २ क्रमसे श्रेष्ठ अनुवासनके योग्य जो वात श्लेष्म विकारहैं उनमें क्रमसे होतेहैं, और पित्तके विकारोंमें उत्तरोत्तर श्रेष्ठ होतेहैं वा संपूर्णही सब विकारोंमें संस्कार विधिके विशेषसे योगको प्राप्त होतेहैं, इति ॥ १७३ ॥

शिरोविरेचनद्रव्याणिपुनःअपामार्गपिप्पलीमरिचविडङ्गशिग्रुशिरी

प-कुस्तुम्बुरु-बिल्वाजाज्याजमोदावार्ताकीपृथ्वीकैलाहरेणुफलानिच । सुमुखसुरसकुठेरकगण्डीरककालमालकपर्णासक्षवकफणिज्झकहरिद्राशृङ्गवेरमूलकलशुनतर्कारीसर्षपपत्राणिच।अर्कालर्ककुष्ठनागदन्तीवचाभार्गीश्वेताज्योतिष्मतीगवाक्षीगण्डीरावाक्पुष्पीवृश्चिकालीवयस्थातिविषामूलानिच । हरिद्राशृङ्गवेरमूलकलशुनकन्दाश्चलोध्रमदनसप्तपर्णनिम्बार्कपुष्पाणिच । देवदार्वगुरुसरलशल्लकीजिङ्गिन्यसनहिंगुनिर्य्यासाश्चतेजोवराङ्गेंगुदीशोभाञ्जनबृहतीकण्टकारिकात्वगिति । शिरोविरेचनंसप्तविधंफलपत्रमूलकन्दपुष्पनिर्य्यासत्वगाश्रयभेदात् ॥ १७४ ॥

शिरके विरेचन द्रव्य तो पुनः ये हैं अपामार्ग पीपल मिरच वायविडंग शिग्रु सिरस तुंबुरु बिल्व अजाजी अजमोद वार्ताक पृथ्वीका एला हरेणुका और फल, सुमुख सुरस कुठेरक कंडीर काल मालक पर्णास क्षवक फणिज्झक हलदी शृंगवेर मूलक लशुन तर्कारी सरसों इनके पत्ते अर्क अलर्क कूट नागदंती वचा भार्गी श्वेता ज्योतिष्मती गवाक्षी कंडीर अवाक्पुष्पी वृश्चिकाली वयस्था अतिविषा ( अतीस ) इनके मूल, हलदी शृंगवेर मूलक लशुन ये कंद, लोध मौलसरी सप्तपर्ण निंब आक इनके पुष्प, देवदारु अगरु सरल सल्लकी जिंगिणी आसन हिंगुक गोंद, तेजोवती वरांगा इंगुदी सैंहिंजना बृहती कंटकारिका ये त्वचा यह शिरका विरेचन फल पत्र मूल कंद पुष्प निर्यास त्वचा इन आश्रयोंके भेदसे सात प्रकारकाहै १७४

लवणकटुतिक्तकषायाणिचइन्द्रियोपशयानितथापराण्यनुक्तान्यपिद्रव्याणियथायोगविहितानिशिरोविरेचनार्थमुपदिश्यन्तेइति १७५

और लवण कटु तिक्त कषाय इंद्रियोंके उपशय हैं तिसी प्रकार अन्यभी अनुक्त द्रव्य यथा योगसे कहे हुये शिरके विरेचनके लिये उपदेश किये जातेहैं इति ॥ १७५ ॥

तत्र श्लोकाः ।

लक्षणाचार्य्यशिष्याणांपरीक्षाकारणञ्चयत् । अध्येयाध्यापनविधिःसम्भाषाविधिरेवच १७६

उसमें ये श्लोकहैं कि लक्षण और आचार्य और शिष्योंकी परीक्षा और कारण अध्ययन और अध्यापनकी विधि और संभाषाकी विधि ॥ १७६ ॥

षड्भिर्न्यूनानिपञ्चाशद्वादशार्थ

पदानिच । पदानिदशचान्यानि
कारणादीनितत्त्वतः ॥ १७७ ॥

और छःसे न्यून पंचाशत् और द्वादश अर्थपद और दश अन्यपद और तत्वसे कारण आदि ॥ १७७ ॥

सम्प्रश्नश्चपरीक्षादेर्नवकोवमनादि
षु । भिषग्जितीयेरोगाणांविमा
नेसम्प्रदर्शितः ॥ १७८ ॥

संप्रश्न परीक्षा आदि नौ वमन आदिकोंमें इन सबका भलीप्रकार प्रकाश भिषग्जितीय नामके रोगोंके विमानमें कियाहै ॥ १७८ ॥

बहुविधमिदमुक्तमर्थजातंबहुवि
धवाक्यविचित्रमर्थजातम्।बहु
विधशुभशब्दसन्धियुक्तंबहुविध
वादनिसूदनंपरेषाम् ॥ १७९ ॥

अनेक प्रकारका यह अर्थोंका समूह अनेक प्रकारके वाक्योंसे विचित्र और अर्थसे सुंदर, वहुत प्रकारके शुभ शब्दोंकी संधिसे युक्त और परोंके बहुत प्रकारके वादका नाशक, यह कहा है ॥ १७९ ॥

इमांमतिंबहुविधहेतुसंश्रयांविज
ज्ञिवान्परमतवादसूदनीम् । नि
लीयतेपरवचनावमर्दनेनशक्यते
परवचनैश्चमर्दितुम् ॥ १८० ॥

अनेक प्रकारके हेतुओंसे युक्त और परके वादकी नाशक इस मतिको जो जानताहै वह पराये वचनोंके मर्दनोंसे लीन नहीं होता है और पराये वचन उसका भेदनभी नहीं कर सकते १८० ॥

दोषादीनांतुभावानांसर्वेषामेवहे
तुना । मानात्समस्तमानानिनिरु
क्तानिविभागशः ॥ १८१ ॥

विमानस्थानं समाप्तम् ।

---

दोष आदि संपूर्ण भावोंका हेतुसे और मानसे सब प्रकारके मान विभागसे इस मानस्थानमें कहे हैं ॥ १८१ ॥

इति विमानस्थानंपंडितमिहिरचन्द्रकृतभाषा
विवृत्तिसहितंसमाप्तिमगात् ॥

---

# शारीरस्थानम् ।

## प्रथमोऽध्यायः ।

## कतिधापुरुषीयम् ।

इतिहस्माहभगवानात्रेयः ।
अग्निवेश उवाच ।

इसके अनंतर कतिधापुरुषीय शारीरका व्याख्यान करते हैं

यह भगवान् आत्रेय कहते हैं—
अग्नि वेश बोले कि—

कतिधापुरुषोधीमन् ! धातुभेदेन
भिद्यते । पुरुषःकारणंकस्मात्प्रभ
वःपुरुषस्यकः ॥ १ ॥

हे धीमन् पुरुष कितने प्रकारका जानना जो धातुओंके भेदसे भेदको प्राप्त होताहै किससे पुरुष कारण है पुरुषका प्रभाव कौन है ॥ १ ॥

किमज्ञोऽज्ञःसनित्यःकिंकिमनि
त्योनिदर्शितः । प्रकृतिःकाविका
राःकेकिंलिङ्गंपुरुषस्यच ॥ २ ॥

क्या वह अज्ञ है वाज्ञ है क्या वह नित्य दिखाया है वा अनित्य-प्रकृति कौन है विकार कौन हैं पुरुषका कौन लिंग है ॥ २ ॥

निष्क्रियश्चस्वतन्त्रश्चवशिनंसर्व
गंविभुम् । वदन्त्यात्मानमात्म
ज्ञाःक्षेत्रज्ञंसाक्षिणंतथा ॥ ३ ॥

और क्रियासे रहित-स्वतंत्र वशी सर्वगामी और विभु आत्माको आत्माके ज्ञाता कहते हैं और तैसेही क्षेत्रज्ञ और साक्षी कहते हैं ॥ ३ ॥

निष्क्रियस्यक्रियातस्यभगवन् !
विद्यतेकथम् । स्वतन्त्रश्चेदनिष्टा
सुकथंयोनिषुजायते ॥ ४ ॥

ये सब हे भगवन् क्रिया रहित को क्रियाके अर्थ कैसे युक्त हैं-और स्वतंत्र है तो अनिष्ट योनियोंमें क्यों पैदा होता है ॥ ४ ॥

वशीयद्यसुखैःकस्माद्भावैराक्रम्य
तेबलात् । सर्वाःसर्वगतत्वाच्चवे
दनाःकिंनवेत्तिसः ॥ ५ ॥

वशी है तो असुख भावोंसे बलसे कैसे आक्रमण किया जाता है अर्थात् दुःखी क्यों किया जाता है-सर्व और सर्वगत होनेसे वह दुःखोंको क्यों नहीं जानता ॥ ५ ॥

नपश्यतिविभुःकस्माच्छैलकुड्य
तिरस्कृतम् । क्षेत्रज्ञःक्षेत्रमथवा
किंपूर्वमितिसंशयः ॥ ६ ॥

और विभु ( व्यापक ) है तो पर्वत भीत आदिसे छिपे हुयेको क्यों नहीं देखता-क्षेत्रज्ञ ( क्षेत्रका ज्ञाता ) है तो पहिले क्षेत्र क्षेत्रज्ञमें कौनहै यह संशयहै ६

ज्ञेयंक्षेत्रंविनापूर्वंक्षेत्रज्ञोहिनयुज्य
ते । क्षेत्रश्चयदिपूर्वंस्यात्क्षेत्रज्ञः
स्यादशाश्वतः ॥ ७ ॥

पहिले ज्ञेय क्षेत्रके विना क्षेत्रज्ञ युक्त नहीं है और यदि क्षेत्र पहिले हैं तो क्षेत्रज्ञ अशाश्वत ( अनित्य ) हो जायगा ॥ ७ ॥

साक्षिभूतश्चकस्यायंकर्त्ताह्यन्यो
नविद्यते । स्यात्कथञ्चाविकार
स्यविशेषोवेदनाकृतः ॥ ८ ॥

और यह साक्षी और कर्त्ता किसका है अन्य तो कोई है ही नहीं-और निर्विकारको वेदना का किया विकार विशेष कैसे होता है ॥ ८ ॥

अथचार्त्तस्यभगवंस्तिसृणांकां
चिकित्सति । अतीतांवेदनांवै
योवर्त्तमानांभविष्यतीम् ॥ ९ ॥

और हे भगवन् आर्त्तकी तीनों वेदनाओंमें कौनसी की चिकित्साको किया

चाहता है-वैद्य अतीत वर्त्तमान भविष्यत वेदनाओंमें कौनसी की चिकित्साको करेगा ॥ ९ ॥

भविष्यन्त्याअसंप्राप्तिरतीताया अनागमः । साम्प्रतिक्याअपि स्थानंनास्त्यर्तेःसंशयोह्यतः १०

होनेवालीको तो प्राप्ति नहीं अतीत का आगम नहीं वर्तमान का स्थान नहीं इससे इसके आर्त होनेमें संशय है१०॥

कारणंवेदनानांकिंकिमधिष्ठान मुच्यते । क्वचैतावेदनाःसर्वानि वृत्तियान्त्यशेषतः ॥ ११ ॥

वेदनाओंके कारण कौनहैं अधिष्ठान कौन कहाहै और ये सब वेदना किसमें संपूर्ण रूपसे निवृत्तिको प्राप्त होती हैं ११

सर्ववित्सर्वसन्न्यासीसर्वसंयोग निःसृतः । एकःप्रशान्तोभूतात्मा कैर्लिङ्गैरुपलभ्यते ॥ १२ ॥

सबका ज्ञाता सबका त्यागी सबके संयोगसे रहित एक प्रशांत भूतोंकी आत्मा परमेश्वर किन लिंगोंसे जाना जाताहै ॥ १२ ॥

वचइत्यग्निवेशस्यश्रुत्वामतिमतां वरः । सर्वंयथावत्प्रोवाचप्रशा न्तात्मापुनर्वसुः ॥ १३ ॥

ये अग्निवेशके वचन सुनकर, बुद्धिमानोंमें श्रेष्ठ प्रशांतात्मा पुनर्वसु सबको यथार्थ रीतिसे कहते भये ॥ १३ ॥

खादयश्चेतनाषष्ठाधातवःपुरुषः स्मृतः । चेतनाधातुरप्येकःस्मृतः पुरुषसंज्ञकः ॥ १४ ॥

आकाश आदि छः प्रकारकी चेतन रूप जो धातु हैं वह पुरुष कहा है और चेतन रूप एक धातुभी पुरुष संज्ञक कहाहै ॥ १४ ॥

पुनश्चधातुभेदेनचतुर्विंशतिकःस्मृ तः । मनोदशेन्द्रियाण्यर्थाःप्रकृ तिश्चाष्टधातुकी ॥ १५ ॥

और फिर धातुओंके भेदसे चौवीस प्रकारका कहाहै, मन और दश इंद्रिय और पांच विषय और आठ धातुरूप प्रकृति ॥ १५ ॥

लक्षणंमनसोज्ञानस्याभावोभाव एववा । सतिह्यात्मेन्द्रियार्थानां सन्निकर्षेणवर्त्तते ॥ १६ ॥

मनका लक्षण यह है कि ज्ञानका अभाव और वा भावहो, और आत्मा इंद्रिय विषय इनके सन्निकर्ष ( संबंध ) से मन वर्त्तताहै ॥ १६ ॥

वैधृत्यान्मनसोज्ञानंसान्निध्यात्तच्च वर्त्तते । अणुत्वमथचैकत्वंद्वौगु णौमनसःस्मृतौ ॥ १७ ॥

मनके वैधृत्यसे ( धारणा ) से ज्ञान और संनिधि होनेसे वह मन वर्त्तताहै और अणु और एक ये दो गुण मनके कहे हैं ॥ १७ ॥

चिन्त्यविचार्य्यमूह्यञ्चध्येयंसङ्क ल्प्यमेवच । यत्किञ्चिन्मनसो ज्ञेयंतत्सर्वंह्यर्थसंज्ञकम् ॥ १८ ॥

और चिंताके योग्य विचार योग्य ऊहाके योग्य ध्यानके योग्य संकल्पके योग्य जो कुछ मनका ज्ञेय है वह सब अर्थ संज्ञक है ॥ १८ ॥

इन्द्रियाभिग्रहःकर्म्मगनसस्त्वस्य निग्रहः । ऊहोविचारश्चततःपरं बुद्धिःप्रवर्त्तते ॥ १९ ॥

इंद्रियोंका अभिग्रह मनका कर्म और अपना निग्रह ऊह और विचार है और तिससे पीछे बुद्धि प्रवृत्त होतीहै१९.

इन्द्रियेणेन्द्रियार्थोहिसमनस्केन गृह्यते । कल्प्यतेमनसाप्यूर्द्धंगुण तोदोषतोयथा ॥ २० ॥

और इंद्रियसे इंद्रियका अर्थ मनके योगसेही ग्रहण किया जाताहै और पीछे-संभी गुण दोष रूपसे मनहीं कल्पना करता है ॥ २० ॥

जायतेविषयेतत्रयाबुद्धिर्निश्चया त्मिका । व्यवस्यतेतयावक्तुंकर्त्तुं वाबुद्धिपूर्वकम् ॥ २१ ॥

और उस विषयमें जो निश्चयात्मक बुद्धि होती है तिससे कहने का निश्चय वा बुद्धि पूर्वक करनेका निश्चय करता है ॥ २१ ॥

एकैकाधिकयुक्तानिखादीनामि न्द्रियाणितु । पञ्चकर्म्मानुमेया नियेभ्योबुद्धिःप्रवर्त्तते ॥ २२ ॥

एक २ से अधिक से युक्त आकाश आदिकी इंद्रिय पांच कर्मोंसे अनुमान करने योग्य हैं जिनसे बुद्धि प्रवृत्त होती है ॥ २२ ॥

हस्तपादंगुदोपस्थंजिह्वेंद्रियमथा पिवा । कर्मेन्द्रियाणिपञ्चैवपा दौगमनकर्मणि ॥ २३ ॥

हस्त पाद गुदा उपस्थ और जिह्वा इंद्रिय ये पांच कर्मेंद्रिय हैं-पाद गमन कर्ममें ॥ २३ ॥

पायूपस्थौविसर्गार्थेहस्तौग्रहण धारणे । जिह्वावागिन्द्रियंवाक् चसत्याज्योतिस्तमोऽनृता २४

गुदा और उपस्थ, त्याग कर्ममें हाथ, ग्रहण और धारण कर्ममें जिह्वा और वाक् इंद्रिय ये बोलनेमें वर्त्तती हैं वह सत्य ज्योति तमसे आवृत है ॥ २४ ॥

महाभूतानिखंवायुरग्निरापःक्षिति स्तथा । शब्दःस्पर्शश्चरूपञ्चरसो गन्धाश्चतद्गुणाः ॥ २५ ॥

और आकाश वायु अग्नि जल पृथिवी ये पांच महाभूत हैं और शब्द स्पर्श रूप रस गंध ये क्रमसे उनके गुणहैं २५

तेषामेकोगुणःपूर्वोगुणवृद्धिःपरे परे । पूर्वःपूर्वोगुणश्चैवक्रमशोगु णिषुस्मृतः ॥ २६ ॥

तिनमें पहिलेमें एक गुण है और पर २ में गुणकी वृद्धि है और पहिला २ गुण क्रमसे गुणवानोंमें कहा है ॥२६

खरद्रवचलोष्णत्वंभूजलानिलते जसाम् । आकाशस्याप्रतीघातो दृष्टंलिङ्गंयथाक्रमम् ॥ २७ ॥

खर द्रव चल उष्ण ये क्रमसे लिंग भूमि जल पवन तेजके और आकाशका लिंग प्रतिघात ये क्रमसे लिंग देखे हैं२७

लक्षणंसर्वमेवैतत्स्पर्शनेन्द्रियगो चरः । स्पर्शनेन्द्रियविज्ञेयःस्प र्शोहिसविपर्य्ययः ॥ २८ ॥

और यही संपूर्ण लक्षण हैं स्पर्शन इंद्रिय का विषय और स्पर्शन इंद्रियसे जानने योग्य स्पर्श तिससे विपरीत ( अस्पर्श ) गुण है ॥ २८ ॥

गुणाःशरीरेगुणिनांनिर्दिष्टाश्चिह्नमे वच । अर्थाशब्दादयोज्ञेयागोच राविषयागुणाः ॥ २९ ॥

गुणवानोंके शरीरमें गुण और चिह्न कहे हैं-शब्द आदि अर्थ ज्ञेय गोचर विषय गुण जानना ॥ २९ ॥

यायदिन्द्रियमाश्रित्यजन्तोर्बुद्धिः प्रवर्त्तते । यातिसातेननिर्देशंमन साचमनोभवा ॥ ३० ॥

जिस इंद्रियके आश्रयसे जंतुकी जो बुद्धि प्रवृत्त होतीहै वह उससेही निर्देशको प्राप्त होती है, और मनसे उत्पन्न मनके निर्देशको प्राप्त होती है ॥ ३० ॥

भेदात्कार्य्येन्द्रियार्थानांबह्वयोवै बुद्धयःस्मृताः । आत्मेन्द्रियम नोऽर्थानामेकैकासन्निकर्षजा ३१

कार्य इंद्रिय अर्थ इनकी बुद्धि बहुतसी कही हैं आत्मा इंद्रिय मन अर्थ इनके संन्निकर्पसे उत्पन्न एक २ बुद्धि कही है ॥ ३१ ॥

अंगुल्यंगुष्ठतलजस्तन्त्रीवीणान खोद्भवः । दृष्टःशब्दोयथाबुद्धिर्दृ ष्टासंयोगजातथा ॥ ३२ ॥

अंगुली अंगूठा तल इनसे पैदा हुआ तंत्री और वीणासे उत्पन्न शब्द जैसे देखाहै तैसेही संयोगसे पैदा हुई बुद्धि होती है ॥ ३२ ॥

बुद्धीन्द्रियमनोऽर्थानांविद्यायोग धरंपरम् ।चतुर्विंशकइत्येषराशिः पुरुषसंज्ञकः ॥ ३३ ॥

बुद्धि इंद्रिय अर्थ मन इनके परस्पर योगको जानै यह चौवीस प्रकारकी राशि पुरुष संज्ञक है ॥ ३३ ॥

रजस्तमोभ्यांयुक्तस्यसंयोगोऽयम नन्तवान् । ताभ्यांनिराकृताभ्या न्तुसत्त्वबुद्ध्यानिवर्त्तते ॥ ३४ ॥

रजोगुण तमोगुणसे युक्त आत्माका यह संयोग अनंत है उन दोनों गुणोंका सत्व बुद्धिसे निराकरण करने पर निवृत्त हो जाताहै ॥ ३४ ॥

अत्रकर्म्मफलञ्चात्रज्ञानञ्चात्रप्रतिष्ठितम् । अत्रमोहःसुखंदुःखंजीवितंमरणंस्वतः ॥ ३५ ॥

इसीमें कर्मका फल और इसीमें ज्ञान प्रतिष्ठितहै इसीमें मोह सुख दुःख जीवित और स्वतःही मरण प्रतिष्ठित है ॥ ३५ ॥

एवंयोवेदतत्त्वेनसवेदप्रलयोदयौ ३६

इस प्रकार जो तत्वसे जानता है वह प्रलय और उदयको जानता है ३६

पारम्पर्य्यंचिकित्सांचज्ञातव्यंयच्च किञ्चन ॥ ३७ ॥

परंपरा चिकित्सा और अन्य किंचित जो जानने योग्य है ॥ ३७ ॥

भास्तमःसत्यमनृतंवेदःकर्म्मशुभाशुभम् । नस्यात्कर्त्तावेदिताचपुरुषोनभवेद्यदि ॥ ३८ ॥

प्रकाशतम सत्य अनृत वेद शुभ अशुभकर्म कर्ता और ज्ञाता ये सब न होते यदि पुरुष न होता ॥ ३८ ॥

नाश्रयोनसुखंनार्त्तिर्नगतिर्नागतिर्नवाक् । नविज्ञानंनशास्त्राणिनजन्ममरणंनच ॥ ३९ ॥

न आश्रय न असुख न आर्ति न गति न अगति न वाणी न विज्ञान न शास्त्र न जन्म न मरण ॥ ३९ ॥

नबन्धोनचमोक्षःस्यात्पुरुषोनभवेद्यदि । कारणंपुरुषस्तस्मात्कारणज्ञैरुदाहृतः ॥ ४० ॥

न बंध न मोक्ष ये भी न होते यदि पुरुष न होता, तिससे कारणके ज्ञाताओंने पुरुष कारण कहाहै ॥ ४० ॥

नचकारणमात्मास्यात्खादयःस्युरहेतुकाः। नचैषुसम्भवेद्ज्ञानंनच तैःस्यात्प्रयोजनम् ॥ ४१ ॥

यदि आत्मा कारण न होता तो आकाश आदि विनाकारणके ही जायंगे, और न इनमें ज्ञान होगा और न इनका कुछ प्रयोजन होगा ॥ ४१ ॥

मृद्दण्डचक्रैश्चकृतंकुम्भकारादृतेघटम् ।कृतंमृत्तृणकाष्ठैश्चगृहकाराद्विनागृहम् ॥ ४२ ॥

मिट्टी, दंड, चक्र, इनके प्रकृत, होनेपर, कुंभकारके विना घट, मिट्टी, तृण, काष्ठ, इनका किया, गृह, घरके कर्ताके विना ॥ ४२ ॥

योवदेत्सवदेद्देहंसम्भूयकरणैःकृतम् । विनाकर्त्तारमज्ञानाद्युक्त्यागमबहिष्कृतः ॥ ४३ ॥

जो कहे, युक्ति और शास्त्रसे बाह्य वह करणोंके समूहसे किये हुए देहकोभी कारण रूप कर्ताके विना अज्ञानसे कहे हैं ॥ ४३ ॥

कारणंपुरुषःसर्वैःप्रमाणैरुपलभ्यते। येभ्यःप्रमेयंसर्वेभ्यआगमेभ्यः प्रतीयते ॥ ४४ ॥

संपूर्ण प्रमाणोंसे पुरुषही कारण उपलब्ध होता है, जिन संपूर्ण आगमोंसे प्रमेयका प्रमाण किया जाता है ॥४४॥

नतेतत्सदृशास्त्वन्येपारम्पर्य्यसमुत्थिताः । सारूप्याद्येतएवेतिनिर्दिश्यन्तेनराज्नराः ॥ ४५ ॥

वे उनके सदृश नहीं परम्परासे उत्पन्न हुए अन्यही हैं और समानरूपसे ये नरसेनर रूप भाव दिखाये जातेहैं ॥४५

भावास्त्वेषांसमुदयोनिरीशःसत्त्वसंज्ञकः । कर्त्ताभोक्तानसपुमानितिकेचिद्व्यवस्थिताः ॥ ४६ ॥

तिन भावोंका समुदय, ( उत्पत्ति ) ईशरहित सत्वसंज्ञक है और कोई इस व्यवस्थामें स्थित हैं, कि वह पुमान् कर्त्ता, भोक्ता नहीं है ॥ ४६ ॥

तेषामन्यैःकृतस्यान्येभावाभावैर्नराःफलम् । भुञ्जतेसदृशाःप्राप्तैरात्मानोपदिश्यते ॥ ४७ ॥

तिनके मतमें अन्य भावोंसे किये हुए कर्मके फलको अन्य सदृश नररूप भाव भोगते हैं जो आत्माका उपदेश नहीं करते ॥ ४७ ॥

कारणान्यन्यतादृष्टाकर्तुःकर्त्तासएवतु । कर्त्ताहिकरणैर्युक्तःकारणंसर्वकर्मणाम् ॥ ४८ ॥

कारणोंका भेद होता है कर्त्ता वही होताहै, करणोंसे युक्त कर्त्ता, सब कर्मोंका कारण होताहै ॥ ४८ ॥

निमेषकालाद्भावानांकालःशीघ्रतरोऽत्यये । भग्नानांचपुनर्भावःकृतंनान्यमुपैतिच ॥ ४९ ॥

भावोंके निमेष कालसे अत्यय(नाश) में काल शीघ्र नर है और भग्नोंका पुनः भाव है किये हुए अन्यको नहीं प्राप्त होते हैं ॥ ४९ ॥

मतंतत्त्वविदामेतद्यस्मात्कर्त्तासकारणम् । क्रियोपभोगेभूतानांनित्यःपुरुषसंज्ञकः ॥ ५० ॥

तत्वके ज्ञाताओंका जिससे यह मतहै तिससे वह कारण भूतोंकी क्रिया उपभोग-में पुरुष संज्ञक है ॥ ५० ॥

अहङ्कारःफलंकर्मदेहान्तरगतिःस्मृतिः । विद्यतेसतिभूतानांकारणेदेहमन्तरा ॥ ५१ ॥

अहंकार-फल-कर्म-अन्य देहमें गमन स्मृति-ये सब-देहके विनाभी कारण के विद्यमान रहते भूतोंको होते हैं ५१ ॥

प्रभवोनह्यनादित्वाद्विद्यतेपरमात्मनः । पुरुषोराशिसंज्ञस्तुमोहेच्छाद्वेषकर्मजः ॥ ५२ ॥

और परमात्माके अनादि होनेसे प्रभव ( उत्पत्ति ) नहीं होता है-और राशि संज्ञक जो पुरुष है-वह मोह-इच्छा द्वेष-कर्म-इनसे उत्पन्न है ॥ ५२ ॥

आत्मज्ञःकरणैर्योगाज्ज्ञानंतस्य

प्रवर्त्तते । करणानामवैमल्याद योगाद्वानवर्त्तते ॥ ५३ ॥

और आत्माका ज्ञाता है इंद्रियोंके योगसे इसको ज्ञानकी प्रवृत्ति होती है और करणोंकी मलिनतासे वा अयोग्यतासे ज्ञानकी प्रवृत्ति नहीं होती ॥ ५३ ॥

पश्यतोऽपियथादर्शसंक्लिष्टेनास्ति दर्शनम् । तद्वज्जलेवाकलुषेचेत स्युपहतेतथा ॥ ५४ ॥

जैसे-देखते हुएभी मनुष्यको मलीन दर्पणमें दर्शन नहीं होता–और जैसे मलिनजलमें तत्व नहीं दीखता–वैसेही चित्तके नष्ट होनेपर-ज्ञान नहीं होता॥५४

करणानिमनोबुद्धिर्बुद्धिकर्मेन्द्रियाणिच । कर्त्तुःसंयोगजंकर्मवेदनाबुद्धिरेवच ॥ ५५ ॥

करण, मन, बुद्धि, ज्ञान और कर्मेन्द्रिय, कर्त्ताके संयोगसे उत्पन्न कर्म वेदना, बुद्धि ॥ ५५ ॥

नैकःप्रवर्त्ततेकर्त्तुंभूतात्मानाश्नुते फलम् । संयोगाद्वर्त्ततेसर्वंतमृते नास्तिकिंचन ॥ ५६ ॥

इनमेंसे एकभी करनेको प्रवृत्त नहीं होता और भूतात्मा फलका भागी नहीं होता, संयोगसे, सब होता है और उसके विना कुछभी नहीं है ॥ ५६ ॥

नह्येकोवर्त्ततेभावोवर्त्ततेनाप्यहेतुकः । शीघ्रगत्वात्स्वभावात्त्वभावोनव्यतिवर्त्तते ॥ ५७ ॥

एक भाव नहीं है और न विना हेतु कोई भाव है शीघ्रगामी होनेसे अपने स्वभावका अवलंघन कोई भाव नहीं करता ॥ ५७ ॥

अनादिःपुरुषोनित्योविपरीतस्तु हेतुजः । सदाकारणवन्नित्यंदृष्टं हेतुमदन्यथा ॥ ५८ ॥

पुरुष, अनादि, नित्य, है और उससे विपरीत पदार्थ कारणसे उत्पन्न हैं, नित्य सत् और कारणरहित है और अनित्य कारणसे उत्पन्न होता है ॥ ५८ ॥

तदेवभावादग्राह्यंनित्यत्वान्नकुतश्चन । भावाद्ज्ञेयंतदव्यक्तमचिन्त्यंव्यक्तमन्यथा ॥ ५९ ॥

और वही किसी भावसे नित्य होनेसे ग्रहणके अयोग्य है और किसी भावसे ज्ञानके लिये अयोग्य है और अव्यक्त, अचिंत्य है और व्यक्त चिंत्य है ॥५९॥

अव्यक्तमात्माक्षेत्रज्ञःशाश्वतोविभुरव्ययः । तस्माद्यदन्यत्तद्व्यक्तं वक्ष्यतेचापरंद्वयम् ॥ ६० ॥

आत्मा क्षेत्रज्ञ, सनातन, विभु, अविनाशी, अव्यक्त है, उससे जो अन्य है, वह व्यक्त है और अन्यभी,दो प्रकार के व्यक्त अव्यक्तको कहते हैं कि ॥६०

व्यक्तश्चेन्द्रियकश्चैवगृह्यतेतद्यदि न्द्रियैः । अतोऽन्यत्पुनरव्यक्तं लिङ्गग्राह्यमतीन्द्रियम् ॥ ६१ ॥

जो ऐन्द्रियक है, अर्थात् इंद्रियोंसे जो ग्रहण किया जाता है, वह व्यक्त है, उससे जो अन्यहै, वह अव्यक्त है लिंगसे जो ग्रहण करने योग्य वह अतीन्द्रिय है ॥ ६१ ॥

खादीनिबुद्धिरव्यक्तमहङ्कारस्तथाष्टमः । भूतप्रकृतिरुद्दिष्टाविकाराश्चैवषोडश ॥ ६२ ॥

आकाश आदि ५ और बुद्धि अव्यक्त और आठवां, अहंकार, ये भूतोंकी प्रकृति कही हैं और १६ सोलह विकार कहे हैं ॥ ६२ ॥

बुद्धीन्द्रियाणिपञ्चैवपञ्चकर्मेन्द्रियाणिच । समनस्काश्चपञ्चार्था विकाराइतिसंज्ञिताः ॥ ६३ ॥

कि पांच ज्ञानेंद्रिय, पांच कर्मेन्द्रिय, मन, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध ये सोलह विकार होते हैं ॥ ६३ ॥

इतिक्षेत्रंसमुद्दिष्टंसर्वमव्यक्तवर्जितम् । अव्यक्तमस्यक्षेत्रस्यक्षेत्रज्ञमृषयोविदुः ॥ ६४ ॥

अव्यक्तसे भिन्न, ये संपूर्ण क्षेत्र कहा है और इस क्षेत्रका क्षेत्रज्ञ ( ज्ञाता ) ऋषियोंनें, अव्यक्त कहाहै ॥ ६४ ॥

जायतेबुद्धिरव्यक्ताद्बुध्याहमिति मन्यते । परंखादीन्यहङ्कारउपादत्तेयथाक्रमम् ॥ ६५ ॥

बुद्धि, अव्यक्तसे होती है बुद्धिसे अहंकारको मानता है और अहंकार, आकाश आदिका क्रमसे स्वीकार करताहै ॥ ६५ ॥

ततःसम्पूर्णसर्वाङ्गोजातोऽभ्युदितउच्यते । पुरुषःप्रलयेचेष्टैःपुनर्भावैर्वियुज्यते ॥ ६६ ॥

फिर, संपूर्ण, सर्वांग हुआ, पुरुष उत्पन्न कहाताहै और प्रलयमें फिरभी इष्ट भावोंसे, वियुक्त हो जाताहै ॥६६॥

अव्यक्ताद्व्यक्ततांयातिव्यक्तादव्यक्तांपुनः । रजस्तमोभ्यामाविष्टश्चक्रवत्परिवर्त्तते ॥ ६७ ॥

और पुनः अव्यक्तसे व्यक्त रूपको और व्यक्तसे अव्यक्त रूपको, रजोगुण तमोगुणसे युक्त होकर, प्राप्त होता है. और चक्रके समान, परिवर्त्तन ( फेर ) को प्राप्त होता है ॥ ६७ ॥

येषांद्वन्द्वेपरासक्तिरहङ्कारपराश्चये । उदयप्रलयौतेषांनतेषांयेत्वतोऽन्यथा ॥ ६८ ॥

जिनके द्वन्द्व सुख दुःख आदि में परम आसक्ति है, और जो अहंकारमें तत्पर है, उनके, उदय और प्रलय होते हैं और इनसे जो विपरीत हैं, उनके उदय और प्रलय नहीं होते ॥ ६८ ॥

प्राणापानौनिमेषाद्याजीवनंमनसो गतिः । इन्द्रियान्तरसञ्चारःप्रेर णंधारणञ्चयत् ॥ ६९ ॥

प्राण, अपान, निमेष, आदि, जीवन मनकी गति इंद्रियान्तरोंमें संचार प्रेरण और जो धारण है ॥ ६९ ॥

देशान्तरगतिःस्वप्नेपञ्चत्वग्रहणं तथा । दृष्टस्यदक्षिणेनाक्ष्णास व्येनापगमस्तथा ॥ ७० ॥

स्वप्नमें देशान्तरमें गमन, पंचत्व का ग्रहण ( ज्ञान ) और तिसी प्रकार दक्षिण नेत्रसे दृष्ट पदार्थका वाम नेत्रसे अपगम ॥ ७० ॥

इच्छाद्वेषःसुखंदुःखंप्रयत्नश्चेतना धृतिः । बुद्धिःस्मृतिरहङ्कारोलि ङ्गानिपरमात्मनः ॥ ७१ ॥

इच्छा, द्वेष, दुःख, प्रयत्न, सुख, चेतना, धृति, बुद्धि, स्मृति, अहंकार ये परमात्माके लिंग हैं ॥ ७१ ॥

यस्मात्समुपलभ्यन्तेलिङ्गान्येता निजीवतः । नमृतस्यात्मलिङ्गा नितस्मादाहुर्महर्षयः ॥ ७२ ॥

जिससे ये लिंग, जीवते पुरुषमें उपलब्ध होते हैं, और मृतशरीरमें ये आत्माके लिंग महर्षियोंने नहीं कहेहैं ७२

शरीरंहिगतेतस्मिञ्छून्यागारमचे तनम् । पञ्चभूतावशेषत्वात्पञ्च त्वंगतमुच्यते ॥ ७३ ॥

उसका शरीरसे गमन होनेपर शून्यागार, अचेतन पंचभूतोंका अवशेष रहनेसे पंचत्वको प्राप्त शरीर कहाता है ॥ ७३ ॥

अचेतनंक्रियावच्चमनश्चेतयिताप रः । युक्तस्यमनसातस्यनिर्दिश्यं तेविभोःक्रियाः ॥ ७४ ॥

और अचेतन,क्रियावान्, मन, चेतन करनेहारा, सर्वोत्तम है और मनसे युक्त उस विभुकी क्रिया दिखाई है ७४॥

चेतनावान्यतश्चात्माततःकर्त्तानि रुच्यते । अचेतनत्वाच्चमनःक्रि यावदपिनोच्यते ॥ ७५ ॥

जिससे आत्मा चेतनावान् है तिससे कर्त्ता कहाता है और अचेतन होनेसे मनको क्रियावान् कहतेहैं ॥ ७५ ॥

यथास्वेनात्मनःसर्वमनःसर्वासुयो निषु । प्राणैस्तन्त्र्यतेप्राणीनह्य न्योऽन्यस्यतन्त्रकः ॥ ७६ ॥

जैसे मन, संपूर्ण योनियोंमें आत्माके सब कार्योंको अपने रूपसे प्राणोंसे, तंत्रित ( बद्ध ) करताहै, तिससे इसको प्राणी कहते हैं, क्योंकि उससे भिन्न अन्यका कोई तंत्रक नहीं है ॥ ७६ ॥

वशीतत्कुरुतेकर्मयत्कृत्वाफलम श्नुते । वशीचेतःसमाधत्तेवशीस र्वंनिरस्यति ॥ ७७ ॥

और मनके वशमें होकर वह कर्म करता है, जिसको करके फलको भोगताहै और वशमें होकर चित्तका स्वीकार और त्याग करता है ॥ ७७ ॥

देहीसर्वगतोह्यात्मास्वेस्वेसंस्पर्शनेन्द्रिये । सर्वाःसर्वाश्रयस्थास्तु नात्मातोवेत्तिवेदनाः ॥ ७८ ॥

और देही सर्वगत आत्मा अपने २ संस्पर्शन इंद्रियमें, संपूर्ण, आश्रयोंमें स्थित वेदनाओंको आत्मा मनके विना नहीं जानसक्ता ॥ ७८ ॥

विभुत्वमतएवास्ययस्मात्सर्वगतो महान् । मनसश्चसमाधानात्पश्यत्यात्मातिरस्कृतम् ॥ ७९ ॥

इसीसे इस मनको विभु कहते हैं, जिससे सर्वगत और महान् आत्मा मनके समाधानसे तिरस्कृत ( जगत् ) को देखता है ॥ ७९ ॥

नित्यानुबन्धंमनसादेहकर्मानुपातिना । सर्वयोनिगतंविद्यादेकयोनावपिस्थितम् ॥ ८० ॥

देह और कर्मके अनुगामी, मनके संग नित्य सम्बन्ध सब योनियोंमें प्राप्त एक योनिमें स्थितकाभी जानना ॥ ८० ॥

आदिर्नास्त्यात्मनःक्षेत्रपारम्पर्य्यमनादिकम् । अतस्तयोरनादित्वात्किंपूर्वमितिनोच्यते ॥ ८१ ॥

आत्माकी आदि नहीं और क्षेत्रभी परम्परासे अनादि है, इससे इन दोनोंको अनादि होनेसे कौन पूर्व है यह नहीं कह सक्ते ॥ ८१ ॥

ज्ञःसाक्षीत्युच्यतेनाज्ञःसाक्षीह्यात्माह्यतःस्मृतः । सर्वभावाहिसर्वेषांभूतानामात्मसाक्षिकाः ॥ ८२ ॥

और ज्ञ, को साक्षी कहते हैं अज्ञको नहीं इससे आत्मा साक्षी कहाहै. संपूर्ण भूतोंके संपूर्ण भाव,आत्मसाक्षिकहै ॥ ८२ ॥

नैकःकदाचिद्भूतात्मालक्षणैरुपलभ्यते । विशेषोऽनुपलभ्यस्यतस्य नैकस्यविद्यते ॥ ८३ ॥

और एक भूतात्मा कदाचित् लक्षणोंसे उपलब्ध ( ज्ञात ) नहीं होता, और अनुपलब्ध हुए उसका कोई विशेष नहीं है ॥ ८३ ॥

संयोगःपुरुषस्येष्टोविशेषोवेदनाकृतः । वेदनायत्रनियताविशेषस्तत्रतत्कृतः ॥ ८४ ॥

और वेदनाका किया जो संयोग है वही विशेष पुरुषको इष्ट है. और जहां वेदना नियत है, वहांही उनका किया विशेष है ॥ ८४ ॥

चिकित्सतिभिषक्सर्वास्त्रिकालावेदनाइति । ययायुक्त्यावदन्त्येकेसायुक्तिरुपधार्य्यताम् ॥ ८५ ॥

और भिषक् त्रिकालकी संपूर्ण वेदनाओंकी चिकित्सा करता है यह कोई आचार्य्य जिस युक्तिसे वर्णन करते हैं, उस युक्तिको सुनो कि ॥ ८५ ॥

पुनस्तच्छिरसःशूलंज्वरःसपुनरागतः । पुनःसकालोबलवांश्छर्दिःसापुनरागता ॥ ८६ ॥

पुनः वह शिरका शूलवा पुनः वह ज्वर आया, फिर वो बलवान्, कास हुआ और पुनः वह छर्दि आई ॥८६॥

एभिःप्रसन्नैर्वचनैरतीतागमनंमतम् । कालश्चायमतीतानामार्त्तीनांपुनरागतः ॥ ८७ ॥

इन प्रसन्न वचनोंसे अतीतका आगमन माना है और यह काल अतीत पीडाओंका फिर आया ॥ ८७ ॥

तमर्त्तिकालमुद्दिश्यभेषजंयत्प्रयुज्यते । अतीतानांप्रशमनंवेदनानांतदुच्यते ॥ ८८ ॥

उस आर्तिकालके, उद्देशसे जो भेपज का प्रयोग किया जाता है, वह भेपज अतीत वेदनाओंका शमन कर्ता कहा है ॥ ८८ ॥

आपस्ताःपुनरागुर्याभिःशस्यंपुराहतम् । तथाप्रक्रियतेसेतुःप्रतिकर्मतथाश्रयेत् ॥ ८९ ॥

जिह्नोंने पहिले सस्यको नष्ट किया था । वे जल फिर आये उन जलोंके आनेपर जैसे सेतु किया जाता है, इसी प्रकार प्रतिकर्म ( चिकित्सा ) का आश्रय ले ॥ ८९ ॥

पूर्वरूपंविकाराणांदृष्ट्वाप्रादुर्भविष्यताम् । याक्रियाक्रियतेसाचवेदनांहन्त्यनागताम् ॥ ९० ॥

प्रकट होनेवाले विकारोंके पूर्वरूपको देखकर जो क्रिया कीजाती है, वह अनागत वेदनाको नष्ट कर देती है९०॥

पारम्पर्य्यानुबन्धस्तुदुःखानांविनिवर्त्तते । सुखहेतूपचारेणसुखश्चापिप्रवर्त्तते ॥ ९१ ॥

और दुःखोंका जो परम्परा सम्बन्ध है वहभी निवृत्त होजाता है और सुखके हेतुओंके उपचारसे सुखकीभी प्रवृत्ति होती है ॥ ९१ ॥

नसमायान्तिवैषम्यंविषमाःसमतांनच । हेतुभिःसदृशानित्यंजायन्तेदेहधातवः ॥ ९२ ॥

और देहकी धातु जो समहैं, वे विपम नहीं होतीं और जो विपम हैं वे सम नहीं होतीं किन्तु अपने हेतुओंके तुल्य नित्य रहती हैं ॥ ९२ ॥

युक्तिमेतांपुरस्कृत्यत्रिकालांवेदनांभिषक् । हन्तीत्युक्ताचिकित्सासानैष्ठिकीयाविनोपधा ॥ ९३ ॥

इस युक्तिको, मानकर, वैद्य, त्रिकालकी वेदनाको नष्ट करता है, इससे

उपधाके बिना जो चिकित्साहै; वह नैष्ठिकी ( उत्तम ) कहीहै ॥ ९३ ॥

उपधाहिपरोहेतुर्दुःखदुःखाश्रयप्रदः । त्यागःसर्वोपधानाञ्चसर्वदुःखव्यपोहकः ॥ ९४ ॥

दुःख दुःखाश्रयका दाता परम हेतु उपधा है और संपूर्ण उपधाओंका त्याग सब दुःखोंका नाशक है ॥ ९४ ॥

कोषकारोयथाह्यंशूनुपादत्तेवधप्रदान् । उपादत्तेतथार्थेभ्यस्तृष्णामज्ञःसदातुरः ॥ ९५ ॥

जैसे कोषकार ( मकडी ) मरणके दाता अंशुओंको स्वीकार करता है इसी प्रकार मूर्ख आतुर, विषयोंकी तृष्णाको ग्रहण करताहै ॥ ९५ ॥

यस्त्वग्निकल्पानर्थान्ज्ञोज्ञात्वा तेभ्योनिवर्त्तते । अनारम्भादसंयोगात्तंदुःखंनोपतिष्ठते ॥ ९६ ॥

जो ज्ञानी, विषयोंको अग्निके समान जानकर उनसे निवृत्त होता है, वह अनारंभ और असंयोगसे, उस दुःखके योगको प्राप्त नहीं होता ॥ ९६ ॥

धीधृतिस्मृतिविभ्रंशःसम्प्राप्तिःकालकर्मणाम् । असात्म्यार्थागमश्चेतिज्ञातव्यादुःखहेतवः ।९७॥

धी, धृति, स्मृति, इनका नाश, काल और कर्मकीप्राप्ति और असात्म्य विषयका आगमन, ये दुःखके हेतु जानना॥९७॥

विषमाभिनिवेशोयोनित्यानित्येहिताहिते । ज्ञेयःसबुद्धिविभ्रंशःसमंबुद्धिर्हिपश्यति ॥ ९८ ॥

नित्य अनित्य और हित अहितमें जो विषम अभिनिवेश है, वह बुद्धिका विभ्रंश जानना, क्योंकि, बुद्धि, समको देखती है, विषमको नहीं ॥ ९८ ॥

विषयप्रवणंचित्तंधृतिभ्रंशान्नशक्यते । नियन्तुमहितादर्थाद्धृतिर्हिनियमात्मिका ॥ ९९ ॥

विषयोंमें प्रवण ( जाता हुआ ) सत्व ( चित्त ) धृतिके भ्रंशसे अहित अर्थसे रोकनेको शक्य नहीं होता, क्योंकि धृति नियमरूप होती है ॥ ९९ ॥

तत्त्वज्ञानेस्मृतिर्यस्यरजोमोहावृतात्मनः । भ्रश्यतेसस्मृतिभ्रंशःस्मर्त्तव्यंहिस्मृतौस्थितम् १००

रजोगुण और मोहसे जिसका आत्मा आवृत ( ढका ) है उसको तत्व ज्ञान का स्मरण नहीं होता, वह ही स्मृतिका भ्रंश जानना, क्योंकि स्मृतिमें ही, स्मर्तव्य, स्थित रहता है ॥ १०० ॥

धीधृतिस्मृतिविभ्रष्टःकर्मयत्कुरुतेशुभम् । प्रज्ञापराधंतंविद्यात्सर्वदोषप्रकोपणम् ॥ १०१ ॥

बुद्धि, धृति, स्मृति, इनसे भ्रष्ट मनुष्य, जिस अशुभ कर्म को करता है,

लय दोषोंके प्रकोपन; उसको प्रज्ञापराध जानै ॥ १०१ ॥

उदीरणंगतिमतामुदीर्णानाञ्चनि ग्रहः । सेवनंसाहसानाञ्चनारी णाञ्चातिसेवनम् ॥ १०२ ॥

जो गतिमान् हैं उनका उदीरण और जो उदीर्ण हैं उनका निग्रह ( रोकना ) साहसोंका सेवन और नारियोंका अत्यंत सेवन ॥ १०२ ॥

कर्मकालातिपातश्चमिथ्यारम्भश्च कर्मणाम् । विनयाचारलोपश्चपू ज्यानाञ्चाभिधर्षणम् ॥ १०३ ॥

और कर्मके कालका अतिपात ( लंघन ) कर्मोंका मिथ्यारंभ, विनय और आचारका लोप और पूज्योंका अभिधर्षण ( तिरस्कार ) ॥ १०३ ॥

ज्ञातानांस्वयमर्थानामहितानांनि षेवणम् । परमौन्मादिकानाञ्चप्रत्य यानांनिषेवणम् ॥ १०४ ॥

और स्वयं जाने हुये अहित अर्थोंका सेवन, पांच प्रकारके मोद आदि प्रत्ययोंका सेवन ॥ १०४ ॥

अकालदेशसञ्चारौमैत्रीसंक्लिष्टक र्मभिः । इन्द्रियोपक्रमोक्तस्यस द्वृत्तस्यचवर्जनम् ॥ १०५ ॥

अकालमें देश संचार निंदितकर्मियोंके संग मित्रता, इंद्रियोंके प्रकरणमें कहेहुये सदाचरणका त्याग ॥ १०५ ॥

ईर्ष्यामानमदक्रोधलोभमोहमदभ्र माः । तज्जंवाकर्मयत्क्लिष्टंक्लिष्टंय द्देहकर्मच ॥ १०६ ॥

ईर्ष्या मान मद क्रोध लोभ मोह मदसे भ्रम और इनसे उत्पन्न क्लिष्ट कर्म वा उनसे युक्त देहका कर्म ॥ १०६ ॥

यच्चान्यदीदृशंकर्मरजोमोहसमु त्थितम् । प्रज्ञापराधंतंशिष्टाब्रुव तेव्याधिकारणम् ॥ १०७ ॥

और जो अन्यभी इस प्रकारका कर्म रज और मोहसे उत्पन्नहै व्याधिके कारकोंमें उसको शिष्ट प्रज्ञापराध कहतेहैं १०७

बुद्ध्याविषमविज्ञानंविषमञ्चप्रव र्तनम् । प्रज्ञापराधंजानीयान्म नसोगोचरंहितत् ॥ १०८ ॥

बुद्धिसे विषम विज्ञान और विषम प्रवृत्ति जो मनके विषयहै उसको प्रज्ञापराध जानै ॥ १०८ ॥

निर्दिष्टाकालसम्प्राप्तिर्व्याधीनांहे तुसंग्रहे । चयप्रकोपप्रशमाःपि त्तादीनांयथापुरा ॥ १०९ ॥

व्याधिके संग्रहमें व्याधियोंकी कालसंप्राप्ति कहीहै और जैसे पहिले पित्त आदिकोंके चय कोप प्रशमन दिखायेहैं ॥ १०९ ॥

मिथ्यातिहीनलिंङ्गाश्चवर्षान्ता रोगहेतवः । जीर्णभुक्तप्रजीर्णान्न कालाकालस्थितिश्चया ॥ ११० ॥

और मिथ्या अतिहीनके लिंग और वर्षा पर्यंत रोगके हेतु और जीर्ण भुक्त अजीर्ण अन्न और उसमें जो काल अकालकी स्थितिहै ॥ ११० ॥

पूर्वमध्यापराह्णाश्चरात्र्यायामाश्च यश्चये । येषुकालेषुनियतायेरोगास्ते च कालजाः ॥ १११ ॥

पूर्व मध्य और अपराह्ण और तीन जो रात्रिके प्रहरहैं इनकालोंमें जो रोग नियतहैं वे कालज हैं ॥ १११ ॥

अन्येद्युष्कोद्व्यहग्राहीतृतीयकचतुर्थकौ । स्वेस्वेकालेप्रवर्त्तन्ते काले ह्येषांबलागमः ॥ ११२ ॥

अन्यदिनमें जो हो वह अन्यद्युष्कै और द्व्यहग्राही तृतीयक और चतुर्थक ये सब अपने २ कालमें प्रवृत्त होतेहैं और समयपरही इनके बलका आगमन होताहै ॥ ११२ ॥

एतेचान्येचयेकेचित्कालजाविविधागदाः । अनागते चिकित्स्यास्तेबलकालौविजानता ११३

ये और अन्य जो कोई कालसे उत्पन्न विविध रोगहैं वे बलकालके आनेसे पहिलेही ज्ञाता वैद्यको चिकित्सा करनेके योग्यहैं ॥ ११३ ॥

कालस्यपरिणामेनजरामृत्युनिमित्तजाः । रोगाःस्वाभाविकादृष्टाःस्वभावोनिष्प्रतिक्रियः ११४

कालके परिणामसे जरा मृत्युके निमित्तसे उत्पन्न जो रोगहैं वे स्वाभाविक देखेहैं और स्वभावकी कोई प्रतिक्रिया नहीं होती है ॥ ११४ ॥

निर्दिष्टंदैवशब्देनकर्मयत्पौर्वदैहिकम् । हेतुस्तदपिकालेनरोगाणामुपलभ्यते ॥ ११५ ॥

और दैव शब्दसे जो पूर्व देहका कर्म दिखायाहै वहभी समयपर रोगोंका हेतु प्रतीत होताहै ॥ ११५ ॥

नहिकर्ममहत्किञ्चित्फलंयस्य नभुज्यते । क्रियाघ्नाःकर्मजारोगाःप्रशमंयान्तितत्क्षयात् ११६

ऐसा कोई महान् कर्म नहीं है जिसका फल न भोगाजाय, क्रियाके नाशक जो कर्मज रोगहैं वे तिसी क्षणमें शांत हो जातेहैं ॥ ११६ ॥

अत्युग्रशब्दश्रवणाच्छ्रवणात्सर्वशोनच । शब्दानाञ्चातिहीनानां भवन्तिश्रवणाज्जडाः॥ ११७॥

अति उग्रशब्दके सुननेसे और संपूर्ण शब्दोंके न सुननेसेहीनशब्दोंके सुननेसे मनुष्य जड हो जातेहैं ॥ ११७ ॥

परुषोद्भीषणाशस्ताप्रियव्यसनसूचकैः । शब्दैःश्रवणसंयोगोमिथ्यायोगःसउच्यते ॥ ११८ ॥

परुष भीषण अशस्त प्रिय व्यसन इनके सूचक शब्दोंसे युक्त जो होतेहैं

वह श्रवणसंयोग मिथ्यासंयोग कहाताहै ॥ ११८ ॥

असंस्पर्शोऽतिसंस्पर्शोहीनसंस्पर्शएवच । स्पृश्यानांसंग्रहेणोक्तः स्पर्शनेन्द्रियबाधकः ॥ ११९ ॥

और असंस्पर्श और अतिसंस्पर्श और हीन संस्पर्श स्पर्शके योग्योंका स्पर्श जो स्पर्शन इंद्रियका बाधकहै वह संग्रहसे कहा ॥ ११९ ॥

योभूतविषवातानामकालेनागतश्चयः । स्नेहशीतोष्णसंस्पर्शोमिथ्यायोगःसउच्यते ॥ १२० ॥

और जो भूत विष वात इनका अकालमें और अनागत स्नेह शीत उष्ण संस्पर्शहै उसको मिथ्या योग कहतेहैं १२०

रूपाणांभास्वतांदृष्टिर्विनश्यतिच दर्शनात् ॥ १२१ ॥

और प्रकाशमान रूपोंके दर्शनसे दृष्टि नष्ट हो जातीहै ॥ १२१ ॥

दर्शनाच्चातिसूक्ष्माणांसर्वशश्चाप्यदर्शनात् ॥ द्विष्टभैरवबीभत्सदूरातिक्लिष्टदर्शनात् ॥ १२२ ॥

और अति सूक्ष्मोंके दर्शनसे और सबके अदर्शनसे और द्वेषयुक्त भैरव बीभत्स दूर अतिक्लिष्ट ( क्लेश ) इनके दर्शनसे ॥ १२२ ॥

तामसानाञ्चरूपाणांमिथ्यासंयोग उच्यते । अत्यादानमनादानमोकसात्म्यादिभिश्चयत् ॥ १२३ ॥

और तामसरूपोंके दर्शनसे जो योग वह मिथ्या संयोग कहाताहै, अत्यंत आदान ( ग्रहण ) और अनादान और एकसात्म्य आदिकोंको जो ॥ १२३ ॥

रसानांविषमादानमल्पादानञ्चदूषणम् । अतिमृद्वतितीक्ष्णानांगन्धानामुपसेवनम् ॥ १२४ ॥

रसोंका विषम आदान और अल्प आदानहै वह दूषणहै, अतिमृदु और अतितीक्ष्ण गंधोंका उपसेवन ॥ १२४ ॥

असेवनंसर्वशश्चघ्राणेन्द्रियविनाशनम् । पूतिभूतविषद्विष्टागन्धाये चाप्यनार्त्तवाः ॥ १२५ ॥

और सब गंधोंका असेवन घ्राण इंद्रियका विनाशन है और पूतिभूत ( दुर्गंध ) और विषसे द्विष्ट और विना ऋतुके जो गंधहै ॥ १२५ ॥

तैर्गन्धैर्घ्राणसंयोगोमिथ्यायोगःस उच्यते । इत्यसात्म्यार्थसंयोगस्त्रिविधोदोषकोपनः ॥ १२६ ॥

उन गंधोंके संग जो घ्राणका संयोग वह मिथ्यायोग कहाताहै, यह तीन प्रकारका जो सात्म्य अर्थका संयोगहै वह दोषोंका कंपनहै ॥ १२६ ॥

असात्म्यमितितद्विद्याद्यन्नयाति सहात्मताम् ॥ १२७ ॥

और जो अपनी सहात्मताको प्राप्त न हो अर्थात् प्रकृतिके अनुकूल न हो उसको असात्म्य जानै ॥ १२७ ॥

मिथ्यातिहीनयोगेभ्योयोव्याधि रुपजायते । शब्दादीनांसविज्ञे योव्याधिरैन्द्रियकोबुधैः १२८

मिथ्या अभियोग हीन इनसे जो व्याधि होतीहै वह शब्द आदिकोंकी व्याधि विद्वानोंको ऐंद्रियक जाननी १२८

वेदनानामशातानामित्येतेहेतवः स्मृताः । सुखहेतुर्मतस्त्वेकःसम योगःसुदुर्लभः ॥ १२९ ॥

असात्म्य वेदनाओंके ये हेतु कहेहैं, सुखका हेतु तो एक सम योगही मानाहै वह परम दुर्लभहै ॥ १२९ ॥

नेन्द्रियाणिनचैवार्थाःसुखदुःख स्यहेतवः । हेतुस्तुसुखदुःखस्य योगोदृष्टश्चतुर्विधः ॥ १३० ॥

सुख दुःखके हेतु न इंद्रियहैं और न अर्थ हैं सुख दुःखका हेतु तो चार प्रकारका योग देखाहै ॥ १३० ॥

सन्तीन्द्रियाणिसन्त्यर्थायोगोन चनचास्तिरुक् । नसुखंकारणं तस्मायोगएवचतुर्विधः॥ १३१ ॥

इंद्रियभी हों और अर्थ भी हो योग न होय तो रोग भी नहीं होताहै न सुखहै तिससे चार प्रकारका योगही कारणहै ॥ १३१ ॥

नात्मेन्द्रियंमनोबुद्धिगोचरंकर्म वाविना । सुखंदुःखंयथायच्चबो द्धव्यंतत्तथोच्यते ॥ १३२ ॥

आत्मा इंद्रिय और मन बुद्धिके विषय कर्म इनके विना सुख दुःख नहींहैं जैसे जो सुख दुःख जानने योग्यहै वह तिस प्रकारसे कहतेहैं ॥ १३२ ॥

स्पर्शनेन्द्रियसंस्पर्शःस्पर्शोमानस एवच । द्विविधःसुखदुःखानांवेद नानांप्रवर्त्तकः ॥ १३३ ॥

स्पर्शमें संस्पर्शन इंद्रियका स्पर्श और मनके स्पर्शका योग यह दो प्रकारका सुख दुःखोंकी वेदनाओंका प्रवर्तकहै ॥ १३३ ॥

इच्छाद्वेषात्मिकातृष्णासुखदुः खात्प्रवर्त्तते । तृष्णाचसुखदुः खानांकारणंपुनरुच्यते ॥ १३४ ॥

और इच्छा द्वेषरूप तृष्णाभी सुख दुःखसे प्रवृत्त होतीहै और सुख दुःखोंकी तृष्णाभी कारण कहीहै ॥ १३४ ॥

उपादत्तेहिसांभावान्वेदनाश्रयसं ज्ञकान् । स्पृश्यतेनानुपादानोना स्पृष्टोवेत्तिवेदनाः ॥ १३५ ॥

वह तृष्णा वेदनाके आश्रय नामके भावोंको स्वीकार करतीहै और उपादानके विना स्पर्शमें नहीं आता है और न स्पर्श किया हुआ वेदनाओंको जान सकता है ॥ १३५ ॥

वेदनानामधिष्ठानंमनोदेहश्चसेन्द्रियः । केशलोमनखाग्रान्नमलद्रवगुणैर्विना ॥ १३६ ॥

वेदनाओंका अधिष्ठान मन और इंद्रियों सहित देह है, केश लोम नखोंका अग्र अन्न मल द्रव गुण इनके विना ॥ १३६ ॥

योगेमोक्षेचसर्वासांवेदनानामवर्त्तनम् । मोक्षोनिवृत्तिर्निःशेषायोगोमोक्षप्रवर्त्तकः ॥ १३७ ॥

योग मोक्ष ( त्याग ) में संपूर्ण वेदनाओंकी अप्रवृत्ति है, मोक्षमें निःशेष निवृत्ति होती है और योग मोक्षका प्रवर्त्तक है ॥ १३७ ॥

आत्मेन्द्रियमनोऽर्थानांसन्निकर्षात्प्रवर्त्तते । सुखंदुःखमनारम्भादात्मस्थेमनसिस्थिते ॥ १३८ ॥

आत्मा इंद्रिय मन अर्थ इनके संयोगसे सुख दुःख प्रवृत्त होताहै जव अनारंभसे मन आत्मामें स्थित होता है ॥ १३८ ॥

निवर्त्ततेतदुभयंवशित्वञ्चोपजायते । सशरीरस्ययोगज्ञास्तंयोगमृषयोविदुः ॥ १३९ ॥

तव वे दोनों निवृत्त हो जाते हैं और मन वशमें हो जाता है, योगके ज्ञाता ऋषि शरीर सहित मनके उस योगको जानते हैं ॥ १३९ ॥

आवेशश्चेतसोज्ञानमर्थानांछन्दतःक्रिया । दृष्टिःश्रोत्रंस्मृतिःकान्तिरिष्टतश्चाप्यदर्शनम् ॥ १४० ॥

चित्तका आवेश अर्थोंका ज्ञान कर्मोंकी क्रिया दृष्टि श्रोत्र स्मृति कांति और इष्ट वस्तुकाभी अदर्शन ॥ १४० ॥

इत्यष्टविधमाख्यातंयोगिनांवलमैश्वरम् । शुद्धसत्त्वसमाधानात्तत्सर्वमुपजायते ॥ १४१ ॥

यह आठ प्रकारका योगियोंको ईश्वर संबंधि वल कहाहै, शुद्ध सत्व गुणमें समाधानसे वह संपूर्ण बल होताहै, १४१

मोक्षोरजस्तमोऽभावाद्बलवत्कर्मसंक्षयात् । वियोगःकर्मसंयोगैरपुनर्भावउच्यते ॥ १४२ ॥

रजोगुण तमोगुणके अभावसे और बलवान् कर्मके संक्षयसे मोक्ष होताहै, कर्मके संयोगोंका जो वियोग उसको अपुनर्भाव ( मोक्ष ) कहते हैं॥ १४२॥

सतामुपासनंसम्यगसतांपरिवर्जनम् । व्रतचर्य्योपवासश्चनियमाश्चपृथग्विधाः ॥ १४३ ॥

सत्पुरुषोंकी भलीप्रकार उपासना और असतोंका परिवर्जन, व्रतकी चर्या उपवास और पृथक्२ प्रकारके नियम १४३

धारणंधर्मशास्त्राणांविज्ञानंविजनेरतिः । विषयेश्वरतिर्मोक्षेव्यवसायःपराधृतिः ॥ १४४ ॥

धर्मशास्त्रोंका धारण विज्ञान विजनदेशमें रमण विषयोंमें अरति, मोक्षमें व्यवसाय परमधैर्य ॥ १४४ ॥

कर्मणामसमारंभः कृतानाञ्चपरिक्षयः । नैष्कर्म्यमनहङ्कारःसंयोगेभयदर्शनम् ॥ १४५ ॥

कर्मोंके अनारंभ और किये हुये कर्मोंका परिक्षय कर्मका त्याग अनहंकार संयोगमें भयका दर्शन ॥ १४५ ॥

मनोबुद्धिसमाधानमर्थतत्त्वपरीक्षणम् । तत्त्वंस्मृतेरुपस्थानात्सर्वमेतत्प्रवर्त्तते ॥ १४६ ॥

मन बुद्धिका समाधान अर्थके तत्वकी परीक्षा इन सबकी प्रवृत्ति तत्व स्मृतिके होनेसे होती है ॥ १४६ ॥

स्मृतिःसत्सेवनाद्यैश्चधृत्यन्तैरुपलभ्यते । स्मृत्यास्वभावंभावानांस्मरन्दुःखात्प्रमुच्यते ॥ १४७ ॥

सत्पुरुषों की सेवासे लेकर धृति पर्यंतोंसे स्मृतिकी उपलब्धि होती है और स्मृतिसे भावोंका स्वभाव प्रतीत होता है, स्मरणसे दुःखसे मुक्त होता है ॥ १४७ ॥

वक्ष्यन्तेकारणान्यष्टौस्मृतिर्यैरुपजायते।निमित्तरूपग्रहणात्सादृस्यात्सविपर्ययात् ॥ १४८ ॥

जिनसे स्मृति होती है उन आठ कारणों को कहते हैं कि निमित्त रूपके ग्रहणसे, सादृश्यसे विपर्ययसे ॥ १४८ ॥

सत्त्वानुबन्धादभ्यासाज्ज्ञानयोगात्पुनःश्रुतात् । दृष्टश्रुतानुभूतानांस्मरणात्स्मृतिरुच्यते ॥ १४९ ॥

सत्वके अनुबंधसे अभ्याससे ज्ञानके रूपसे पुनः श्रुतसे और दृष्टश्रुत अनुभूत इनके स्मरणसे स्मृति होतीहै १४९ ।

एतत्तदेकमयनंमुक्तैर्मोक्षस्यदर्शितम् । तत्त्वस्मृतिबलंयेनगतानपुनरागताः ॥ १५० ॥

यह मुक्तोंने मोक्षका एक अयन दिखाया है तत्वकी स्मृतिके बलको जिससे गत हुये पुनः आगत नहीं हुये है ॥ १५० ॥

अयनंपुनराख्यातमेतद्योगस्ययोगिभिः । संख्यातधर्मैःसांख्यैश्चमुक्तैर्मोक्षस्यचायनम् ॥ १५१ ॥

और योगियोंने यह योगका अयन ( घर ) कहा है और संख्यात धर्मवाले सांख्योंने और मुक्तोंनें मोक्षका अयन कहा है ॥ १५१ ॥

सर्वंकारणवद्दुःखमस्वञ्चानित्यमेवच । नचात्माकृतकंतद्धितत्रचोत्पद्यतेस्वतः ॥ १५२ ॥

संपूर्ण दुःख कारणोंसे होता है और अस्व ( जो अपना न हो ) है और अनित्य है और वह आत्मा का किया नहीं होता है स्वतः ( अपने आप ) पैदा हो जाता है ॥ १५२ ॥

यावन्नोत्पद्यतेसत्याबुद्धिर्नैतदहंय
या । नैतन्ममचविज्ञायज्ञःसर्वम
तिवर्त्तते ॥ १५३ ॥

इतने यह सत्यबुद्धि उत्पन्न नहीं हो तो जिससे यह मैं नहीं और यह मेरा नहीं इसको जानकर ज्ञानी सबका अति वर्त्तन करता है ॥ १५३ ॥

तस्मिंश्चरमसन्यासेसमूलाःसर्ववे
दनाः । समज्ञाज्ञानविज्ञानान्निवृ
त्तियान्त्यशेषतः ॥ १५४ ॥

उस अंतके संन्यासमें मूल सहित सबवेदना समज्ञा ज्ञान विज्ञान से संपूर्ण रूपसे निवृत्त हो जाती हैं॥ १५४॥

अतःपरंब्रह्मभूतोभूतात्मानोपल
भ्यते । निःसृतःसर्वभावेभ्यश्चि
ह्नंयस्यनविद्यते ॥ १५५ ॥

इससे परे ब्रह्मरूप हुआ भूतात्मा उपलब्ध नहीं होता, संपूर्ण भावोंसे निकस जाता है उसका चिह्नभी प्रतीत नहीं होता ॥ १५५ ॥

गतिर्ब्रह्मविदांब्रह्मतच्चाक्षरमलक्ष
णम् । ज्ञानंब्रह्मविदाञ्चात्रनाज्ञ
स्तज्ज्ञातुमर्हति ॥ १५६ ॥

ब्रह्मके वेत्ताओंकी गति ब्रह्म है यह ब्रह्म अक्षर और अलक्षणहै और इसमें ब्रह्मवेत्ताओंको ज्ञान होताहै मूर्ख उसके जाननेको योग्य नहीं है इति ॥ १५६ ॥

प्रश्नाःपुरुषमाश्रित्यत्रयोविंशति
रुत्तमाः । कतिधापुरुषीयेऽस्मि
न्निर्णीतास्तत्त्वदर्शिना ॥ १५७ ॥

उसमें यह श्लोकहै कि पुरुषके आश्रयसे तेईस उत्तम प्रश्न इस केतिधा पुरुषीयमें तत्वके दर्शिने निर्णीत किये हैं ॥ १५७ ॥

इति कतिधापुरुषीयंशारीरंसमाप्तम् ॥ १ ॥

---

## द्वितीयोऽध्यायः ।

### अतुल्यगोत्रीयम् ।

इसके अनंतर अतुल्य गोत्रीय शारीरका व्याख्यान करते हैं ॥

अतुल्यगोत्रस्यरजःक्षयान्तेरहो
विसृष्टंमिथुनीकृतस्य । किंस्या
चतुष्पात्प्रभवञ्चषड्भ्योयत्स्त्रीषु
गर्भत्वमुपैतिपुंसः ॥ १ ॥

अतुल्य गोत्रके रजोधर्मके वंशके अंतमें मैथुन करनेपर एकांतमें त्यागा हुआ रजवीर्य कौनरूप होता है चार पाद क्या हैं और छः धातुसे प्रभवक्या होता है जो पुरुषके द्वारा स्त्रियोंमें गर्भ रूप को प्राप्त होता है ॥ १ ॥

शुक्रंतदस्यप्रवदन्तिधीरायद्धीयते
गर्भसमुद्भवायवायूग्निभूम्यब्गुणपा
दवत्तंषड्भ्योरसेभ्यःप्रभवश्चतस्य २

भो धीरो वह इसका शुक्र होता है जो गर्भकी उत्पत्ति के लिये त्यागाजाता है वह वायु अग्नि भूमि जल इनके गुणों के पाद सहित है और छः रसोंसे उसकी उत्पत्ति होती है ॥ २ ॥

सम्पूर्णदेहःसमयेसुखञ्चगर्भःकथं केनचजायतेस्त्री । गर्भंचिराद्वि न्दतिसप्रजापिभूत्वाथवानश्यति केनगर्भः ॥ ३ ॥

समयपर संपूर्ण देह और सुख और गर्भ और स्त्री किस प्रकार और किससे होते हैं और प्रजा सहितभी स्त्री चिर-कालसे गर्भको प्राप्त होतीहै और होकर गर्भ किससे नष्ट हो जाता है ॥ ३ ॥

शुक्रासृगात्माशयकालसम्पद्य स्योपचाराश्चहितैस्तथार्थैः । ग र्भश्चकालेचसुखीसुखञ्चसञ्जायते सम्परिपूर्णदेहः ॥ ४ ॥

शुक्र रुधिर आत्मा आशय काल इनकी संपदा और तिसी प्रकार हित-कारी अर्थोंसे उपचारसे समयपर गर्भ सुखसे होता है और सुखसे भली प्रकार परिपूर्ण देह होता है ॥ ४ ॥

योनिप्रदोषान्मनसोऽभितापाच्छु क्रासृगाहारविहारदोषात् । अ कालयोगाद्बलसंक्षयाच्चगर्भंचिरा द्विन्दतिसप्रजापि ॥ ५ ॥

योनिके दोषसे मनके अभितापसे और शुक्र रुधिर आहार विहार इनके दोषसे अकालके योगसे बलके क्षयसे प्रजासहितभी स्त्री चिर समयमें गर्भको धरती है ॥ ५ ॥

असृङ्निरुद्धंपवनेननार्य्यागर्भंव्य वस्यन्त्यबुधाःकदाचित् । गर्भस्य रूपंहिकरोतितस्यास्तदासृगस्रावि विवर्द्धमानम् ॥ ६ ॥

पवनसे रुका हुआ नारीका रुधिर जो है उसको भी मूर्ख मनुष्य कदाचित् गर्भका निश्चय करते हैं और नहीं निक सता हुआ बढनेसे वह उस स्त्रीके गर्भ-वतीके रूपको करता है ॥ ६ ॥

तदग्निसूर्य्यश्रमशोकरोगैरुष्णान्न पानैरथवाप्रवृत्तम् । दृष्ट्वासृगेकेन चगर्भसंज्ञाःकेचिन्नराभूतहृतंव दन्ति ॥ ७ ॥

और अग्नि सूर्य श्रम शोक रोगोंसे और उष्ण अन्नपानोंसे प्रवृत्त हुआ उसको देखकर कोई गर्भकी संज्ञाको नहीं कहते और कोई भूतोंसे नष्ट हुआ कहतेहैं॥७॥

ओजोऽशनानांरजनीचराणामाहा रहेतोर्नशरीरमिष्टम् । गर्भंहरेयु र्यदितेनमातुर्लब्धावकाशंनहरेयु रोजः ॥ ८ ॥

ओजके भक्षक जो रजनी चरहैं उनके आहारके हेतु शरीर इष्ट नहीं होता और यदि गर्भको वे हरतेहैं तो अवकाश पाकर माताके ओजको भी हरतेहैं॥८॥

कन्यांसुतंवासहितौपृथग्वासुतौ सुतेवातनयान्बहून्वा । कस्मा

त्प्रसूतेसुचिरेणगर्भमेकोऽभिवृद्धि श्चयमेऽभ्युपैति ॥ ९ ॥

कन्याको वा सुतको दोनोंको वा पृथक्२ को दो पुत्रोंको वा दो कन्याओंको वा बहुत पुत्रोंको किससे पैदा करती है और चिरकालसे गर्भको पैदा किससे करतीहै और दो बालकोंमें एक वृद्धिको क्यों प्राप्त होताहै ॥ ९ ॥

रक्तेनकन्यामधिकेनपुत्रंशुक्रेणतेनद्विविधीकृतेन । बीजेनकन्याश्चसुतश्चसूतेयथास्वबीजान्यतराधिकेन ॥ १० ॥

अधिक रक्तसे कन्याको और अधिक शुक्रसे पुत्रको और दो प्रकारसे गये हुये बीजसे कन्या और पुत्र दोनोंको पैदा करती है यदि यथायोग्य दोनोंमेंसे एक बीज अधिक हो ॥ १० ॥

शुक्राधिकंद्वैधमुपैतिबीजंयस्यासुतौसासहितौप्रसूते । रक्ताधिकंवायदिभेदमेतिद्विधासुतेसासहितेप्रसूते ॥ ११ ॥

जिसका बीज शुक्राधिक होकर दो प्रकारको प्राप्त होता है वह स्त्री एक संग दो पुत्रोंको पैदा करती है और यदिरक्त अधिक होकर भेदको प्राप्त होय तो वह एक संग दो कन्याओंको पैदा करती है ॥ ११ ॥

भिनत्तियावद्बहुधाप्रपन्नःशुक्रार्त्तवंवायुरतिप्रवृद्धः । तावन्त्यपत्यानियथाविभागंकर्मात्मकान्यस्ववशात्प्रसूते ॥ १२ ॥

बहुत प्रकारको प्राप्त हुआ अत्यंत प्रवृद्ध वायु जितने प्रकारसे शुक्रार्तवका भेद करता है उतनेहीं यथाविभागसे अपत्योंको कर्म रूपसे परवश होकर पैदा करता है ॥ १२ ॥

आहारमाप्नोतियदानगर्भःशोषंसमाप्नोतिपरिस्रुतिंवा । तंस्त्रीप्रसूतेसुचिरेणगर्भंपुष्टोयदावर्षगणैरपिस्यात् ॥ १३ ॥

जब गर्भ आहार ( पुष्टि ) को प्राप्त नहीं होता तब शोषको वा परिस्रुतिको प्राप्त होताहै उस गर्भको स्त्री सुचिरकालमें पैदा करती है और जब गर्भ पुष्ट होताहै तब वर्षके गणोंमेंभी होताहै १३॥

कर्मात्मकत्वाद्विषमांशभेदाच्छुक्रासृजंवृद्धिमुपैतिकुक्षौ । एकोधिकोन्यूनतरोद्वितीयएवंयमेऽप्यभ्यधिकोविशेषः ॥ १४ ॥

कर्मरूप होनेसे और विषम अंशके भेदसे शुक्र और रुधिर कुक्षिमें वृद्धिको प्राप्त होते हैं जिनमें एक अधिक और दूसरा अतिन्यून बढ़ताहै ऐसेही यम ( दो ) में अधिक विशेष होताहै ॥१४॥

कस्माद्द्विरेताःपवनेन्द्रियोवासंस्कारवाहीनरनारिषण्डः । वक्रीतथे

र्ष्याभिरतिःकथंवासञ्जायतेवाति कपण्डकोवा ॥ १५ ॥

द्विरेताः वा पवनेंद्रिय वा संस्कार वाही नरनारी पंड वक्र और तैसेही ईर्ष्या भिरति किससे होते हैं और वातिक पंडक कैसे होते है ॥ १५ ॥

बीजात्समांशादुपतप्तबीजात्स्त्रीपुंसलिङ्गीभवतिद्विरेताः । शुक्राशयंगर्भगतस्यहत्वाकरोतिवायुः पवनेन्द्रियत्वम् ॥ १६ ॥

सम अंशके बीजसे उपतप्त बीजसे स्त्री और पुरुषके लिंगवान् द्विरेता होता है और वायु गर्भमें गतके शुक्राशयको हतकर पवनेंद्रियको करती है ॥ १६ ॥

शुक्राशयद्वारविघट्टनेनसंस्कार वाहंहिकरोतिवायुः । मन्दाल्प बीजावबलावहर्षौक्लीबौचहेतुर्विकृतिद्वयस्य ॥ १७ ॥

और शुक्राशयके द्वारके विघट्टनसे वायु संस्कार वाहीको करतीहै और मंद अल्पबीज निर्बल अहर्ष और क्लीब ( नपुंसक ) माता पिता विकृतिद्वय ( नरनारीषंड ) के हेतु होतेहैं ॥१७॥

मातुर्व्यवायप्रतिघेनवक्रीस्याद्बीजदौर्बल्यतयापितुश्च । ईर्ष्याभिभूतावपिमन्दहर्षावीर्ष्यारतेरेववदन्तिहेतुम् ॥ १८ ॥

माताके व्यवायके प्रतिघ ( रगड ) से और पिताके वीर्यकी दुर्बलतासे वक्री होताहै ईर्ष्यासे अभिभूत और मंद हर्ष माता पिताको ईर्ष्या रतिका हेतु कहतेहैं ॥ १८ ॥

वाय्वग्निदोषाद्वृषणौतुयस्यनाशं गतौवातिकपण्डकःसः । इत्येवमष्टाविकृतिप्रकाराःकर्मात्मकानामुपलक्षणीयाः ॥ १९ ॥

वायु और अग्निके दोषसे जिसके वृषण नाशको प्राप्त होगये हों वह वातिक पंडक कहाताहै, इस प्रकार ये आठ विकृतियोंके प्रकार कर्मात्मकोंके देखने योग्यहैं ॥ १९ ॥

गर्भस्यसद्योऽनुगतस्यकुक्षौस्त्रीपुंनपुंसामुदरस्थितानाम् । किंलक्षणं कारणमिष्यतेकिंसरूपतांयेनचयात्यपत्यम् ॥ २० ॥

कुक्षिमें सद्य प्राप्त हुये गर्भका और उदरमें स्थित स्त्री पुरुष, नपुंसकोंका क्या लक्षणहै और क्या कारण इष्ट है जिससे अपत्य सरूपताको प्राप्त होताहै२०

निष्ठीविकागौरवमङ्गसादस्तन्द्राप्रहर्षौहृदयव्यथाच । तृप्तिश्चबीजग्रहणञ्चयोन्यागर्भस्यसद्योऽनुगतस्यलिंगम् ॥ २१ ॥

निरंतर ष्ठीवन गौरव अंगसाद तंद्रा प्रहर्ष हृदयमें व्यथा तृप्ति और योनिमें

बीजका ग्रहण ये सद्यः अनुगत गर्भके लिंग होतेहें ॥ २१ ॥

सव्यांगचेष्टापुरुपार्थिनीस्त्रीस्त्रीस्व मपानाशनशीलचेष्टा । सव्यांग गर्भानचवृत्तगर्भासव्यप्रदुग्धास्त्रि यमेवसूते ॥ २२ ॥

वाम अंगमें चेष्टा और स्त्रीको पुरुपकी अभिलाषा स्त्रीका स्वप्न पान अशन शील चेष्टा होनी सव्य अंगमें गर्भ हो और गोल गर्भ न हो और सव्यस्तनमें दुग्धका होना ये लक्षण होंय तो स्त्रीकोही पैदा करतीहै ॥ २२ ॥

पुत्रन्त्वतोलिङ्गविपर्ययेणव्यामि श्रलिङ्गाप्रकृतिंतृतीयाम् । गर्भो पपत्तौतुमनःस्त्रियायंजन्तुंव्रजे त्तत्सदृशंप्रसूते ॥ २३ ॥

इससे विपरीत लिंगसे पुत्रको पैदा करती है और मिले हुये लिंग होंय तो तीसरी प्रकृति ( नपुंसक ) होती है गर्भ होनेके समयमें स्त्रीका मन जिस जंतुमें जाय उसके समान संतानको पैदा करती है ॥ २३ ॥

गर्भस्यचत्वारिचतुर्विधानिभूतानि मातापितृसम्भवानि । आहार जन्यात्मकृतानिचैवसर्वस्यसर्वा णिभवन्तिदेहे ॥ २४ ॥

गर्भके चार प्रकारके जो चारों भूतहैं वे माता पितासे उत्पन्नहैं आहारसे जो उत्पन्नहें वे सब सबके देहमें आत्मकृत होतेहें ॥ २४ ॥

तेषांविशेषाद्बलवन्तियानिभवन्ति मातापितृकर्मजानि । तानिव्यव स्येत्सदृशत्वलिङ्गसत्त्वंयथानूक मपिव्यवस्येत् ॥ २५ ॥

उनके मध्यमें जो विशेषकर बलवान् होतेहैं उनको माता पिताके कर्मसे उत्पन्नका निश्चय करे और तुल्यताकाहै लिंग जिसमें ऐसे सत्व ( मन ) कोभी निश्चय माता पिताके समानही करे २५

कस्मात्प्रजांस्त्रीविकृतांप्रसूतेहीना धिकाङ्गींविकलेन्द्रियाञ्च । देहा त्कथंदेहमुपैतिचान्यमात्मासदा कैरनुबध्यतेच ॥ २६ ॥

स्त्री किससे विकृत अंगकी वा हीन अधिक अंगकी और विकल ( नष्ट ) इंद्रियकी प्रजाको किस हेतुसे पैदा करतीहै और एक देहसे अन्य देहको यह आत्मा कैसे प्राप्त होताहै और किन सुख दुःखोंसे संबंधको प्राप्त होताहै २६

बीजात्मकर्म्माशयकालदोषैर्मातु स्तदाहारविहारदोषैः । कुर्वन्तिदो षाविविधानिदुष्टाःसंस्थानवर्णेन्द्रि यवैकृतानि ॥ २७ ॥

बीज आत्मा कर्म आशय काल इनके दोषोंसे और माताके आहार विहाररूप दोषोंसे दूषित हुये विविध

दोष संस्थान वर्ण इंद्रिय इनको विकृत-कर देतेहैं ॥ २७ ॥

वर्षासुकाष्ठाश्मघनाम्बुवेगास्तरोः सरित्स्रोतसिसंस्थितस्य । यथैवकुर्य्युर्विकृतिंतथैवगर्भस्यकुक्षौनियतस्यदोषाः ॥ २८ ॥

जैसे वर्षाके समयमें काष्ठ अश्म धन जल इनके वेग स्रोतमें स्थित वृक्षकी विकृतिको करतेहैं तैसेही गर्भ जो कुक्षिमें नियतहै उसके विकारको दोष करतेहैं ॥ २८ ॥

भूतैश्चतुर्भिःसहितःसुसूक्ष्मैर्मनोजवोदेहमुपैतिदेहात् । कर्म्मात्मकत्वान्नतुतस्यदृश्यंदिव्यंविनादर्शनमस्तिरूपम् ॥ २९ ॥

सूक्ष्म चार भूतोंसे सहित आत्मा मनके समान वेगसे एक देहसे अन्य देहको प्राप्त होताहै; कर्मात्मक होनेसे उसका दिव्यके दर्शन विना दृश्यरूप नहीं है ॥ २९ ॥

ससर्वगःसर्वशरीरभृच्चसविश्वकर्म्मासचविश्वरूपः । सचेतनाधातुरतीन्द्रियश्चसनित्ययुक्सानुशयः सएव ॥ ३० ॥

वह सर्वगामी सर्व शरीर भर्ताहै वही विश्वकर्मा और विश्वरूपहै वह चेतन अधातु अतींद्रिय है और वह नित्य है और सानुशय ( स्मरणयुक्त ) है ॥ ३० ॥

रसात्ममातापितृसम्भवानिभूतानिविद्याद्दशषट्चदेहे । चत्वारितत्रात्मनिसंश्रितानिस्थितस्तथात्माचचतुर्षुतेषु ॥ ३१ ॥

देहमें दश और छः भूत १६ रस आत्मा माता पिता इनसे उत्पन्न होते हैं उनमें चार आत्मामें स्थितहैं और तिसी प्रकार आत्मा उन चारोंमें स्थित है ३१॥

भूतानिमातापितृसम्भवानिरजश्चशुक्रञ्चवदन्तिगर्भे । आप्याय्यतेशुक्रमसृक्चभूतैर्यैस्तानिभूतानिरसोद्भवानि ॥ ३२ ॥

और गर्भमें माता पिताके उत्पन्न भूत रज और शुक्र कहे हैं शुक्र और रुधिर जिन भूतोंसे पुष्टिको प्राप्त होताहै वे भूत रससे उत्पन्न हैं ॥ ३२ ॥

भूतानिचत्वारितुकर्मजानियानात्मलीनानिविशन्तिगर्भम् । सबीजधर्माह्यपरापराणिदेहान्तराण्यात्मनियानियाति ॥ ३३ ॥

वे चारों भूत कर्मज हैं जो आत्मामें लीन होकर गर्भमें प्रविष्ट होते हैं; वह बीज धर्मी जिन २ अपर अपर देहांतरोंको आत्मामें पैदा करते हैं ॥ ३३ ॥

रूपाद्धिरूपप्रभवःप्रसिद्धःकर्म्मात्मकानांमनसोमनस्तः । भवन्तियेत्वाकृतिबुद्धिभेदारजस्तमस्तत्रच कर्म्महेतुः ॥ ३४ ॥

उनमें रूपसे विरूपका प्रभव; कर्मात्मकोंका मनसे मनका प्रभव प्रसिद्ध है और जो आकृति बुद्धिके भेद होते हैं उसमें हेतु रजोगुण तमोगुण और कर्म हैं ॥ ३४ ॥

अतीन्द्रियैस्तैरतिसूक्ष्मरूपैरात्मा कदाचिन्नवियुक्तरूपः । नकर्म्मणानैवमनोमतिभ्यांनचाप्यहङ्कारविकारदोषैः ॥ ३५ ॥

और अतींद्रिय जो अति सूक्ष्म रूप हैं उनसे वियुक्त रूप आत्मा कदाचित् नहीं होता न कर्मसे न मन और मतिसे और न अहंकार विकारके दोषोंसे वियुक्त होताहै ॥ ३५ ॥

रजस्तमोभ्यान्तुमनोऽनुबद्धंज्ञानं विनातत्रहिसर्वदोषाः । गतिप्रवृत्योस्तुनिमित्तमुक्तंमनःसदोषंबलवच्चकर्म्म ॥ ३६ ॥

रजोगुण तमोगुणसे मन अनुबद्ध (बँधा) होताहै ज्ञानके विना उसमें सब दोष होते हैं गति और प्रवृत्तिमें सदोषमन और बलवान् कर्म निमित्त कहाहै ॥ ३६ ॥

रोगाःकुतःसंशमनंकिमेषांहर्षस्य शोकस्यचकिंनिमित्तम् । शरीरसत्वप्रभवाविकाराःकथंनशान्ताः पुनरापतेयुः ॥ ३७ ॥

रोग क्यों होते हैं और उनका संशमन क्याहै हर्ष और शोकका क्या निमित्तहै शरीर सत्वसे पैदा हुये विकार शांत हुये फिर क्यों नहीं होते हैं॥ ३७॥

प्रज्ञापराधोविषमास्तदर्थाहेतुस्तृतीयःपरिणामकालः । सर्वामयानांत्रिविधाचशान्तिर्ज्ञानार्थकालाःसमयोगयुक्ताः ॥ ३८ ॥

प्रज्ञापराध और तैसेही विषम अर्थ और तीसरा परिणाम काल उसमें हेतु है सर्व आमयोंकी शांति तीन प्रकारकी है; समयोगसे युक्त ज्ञान अर्थकाल ३८॥

धर्म्याःक्रियाहर्षनिमित्तमुक्तास्ततोऽन्यथाशोकदशंनयन्ति । शरीरसत्वप्रभवास्तुदोषास्तयोरवृत्यानभवन्तिभूयः ॥ ३९ ॥

धर्मकी क्रिया जो हर्षके निमित्तसे युक्त हो उससे अन्यथा शोकके वशको प्राप्त करते हैं शरीर सत्वसे उत्पन्न जो दोष हैं वे उनकी अप्रवृत्तिसे फिर नहीं होते हैं ॥ ३९ ॥

रूपस्यसत्वस्यचसन्ततिर्यानोक्तस्तदादिर्नहिसोऽस्तिकश्चित् । तयोरवृत्तिःक्रियतेपराभ्यांधृतिस्मृतिभ्यांपरयाधियाच ॥ ४० ॥

रूप और सत्वकी जो संतति है उसकी आदि नहीं कही और न वह आदि रूप कोई है उनकी अप्रवृत्ति परम

जो धृति और स्मृति हैं उनसे और परम बुद्धिसे की जाती है ॥ ४० ॥

सत्याश्रयेवाद्विविधेयथोक्तेपूर्वंग देभ्यःप्रतिकर्म्म नित्यम् । जिते न्द्रियंनानुपतन्तिरोगास्तत्कालयु क्तंयदिनास्तिदैवम् ॥ ४१ ॥

और यथोक्त दो प्रकारके सत्याश्रयमें रोगोंसे पहिले प्रतिकर्म नित्य है यदि तिस कालका योगी दैव न होय तो जितेंद्रियको रोग नष्ट नहीं कर सकते ॥ ४१ ॥

दैवंपुरायत्कृतमुच्यतेतुतत्पौरुषंय त्त्विहकर्म्मदृष्टम् । प्रवृत्तिहेतुर्वि षमःसदृष्टोनिवृत्तिहेतुस्तुसमःस एव ॥ ४२ ॥

जो पहिला किया कर्म है वह दैव और जो यहां देखा हुआ है वह मानुष ( पौरुष ) कर्म कहाता है, वही विषम प्रवृत्तिका और वही सम, निवृत्तिका हेतु देखा है ॥ ४२ ॥

हैमन्तिकंदोषचयंवसन्तेप्रवाहय न्ग्रैष्मिकमभ्रकाले । घनात्ययेवा र्षिकमाशुसम्यक्प्राप्नोतिरोगानृ तुजान्नजातु ॥ ४३ ॥

हेमंत ऋतुका जो दोषोंका संचय है वह वसंतमें और ग्रीष्म ऋतुका मेघ कालमें, वर्षाऋतुका घनोंके नाश होनेपर प्रवाह ( नाश ) को प्राप्त करता हुआ मनुष्य ऋतुके रोगोंको कदाचित् भी प्राप्त नहीं होता ॥ ४३ ॥

नरोहिताहारविहारसेवीसमीक्ष्य कारीविषयेष्वसक्तः । दातासमः सत्यपरःक्षमावानाप्तोपसेवीचभव त्यरोगः ॥ ४४ ॥

जो मनुष्य हितकारी आहार विहारका सेवीहै देखकर कर्मका कर्ता और विषयोंमें असक्त है, दाता सम सत्यमें तत्पर क्षमावान् आप्तोंका सेवक है वह नर रोगरहित होताहै ॥ ४४ ॥

मतिर्वचःकर्म्मसुखानुबन्धिसत्त्वं विधेयंविशदाचबुद्धिः । ज्ञानंत पस्तत्परताचयोगेयस्यास्तितंनानु पतन्तिरोगाः ॥ ४५ ॥

मति वचन कर्म सुखसंबंधि सत्व और निर्मल बुद्धि ज्ञान तप और तपमें तत्परता और योग जिसके हैं उसको रोग प्राप्त नहीं होते ये सदैव करने योग्यहैं इति ॥ ४५ ॥

तत्र श्लोकः ।

इहाग्निवेशस्यमहार्थयुक्तंषड्विंश कंप्रश्नगणंमहर्षिः । अतुल्यहोत्रे भगवान्यथावन्निर्णीतवाञ्ज्ञानवि वर्द्धनार्थम् ॥ ४६ ॥

उसमें यह श्लोक है, इसमें अग्निवेशके जो महान् अर्थसे युक्त छव्वीस

प्रश्नोंका गणहै उसका अतुल्य गोत्रमें भगवान् महर्षिने ज्ञानकी वृद्धिके लिये यथार्थ निर्णय किया है ॥ ४६ ॥

इति अतुल्यगोत्रीयंशारीरं समाप्तम् २

## तृतीयोऽध्यायः।

### खुड्डीका गर्भावक्रान्तिः।

पुरुषस्यानुपहतरेतसःस्त्रियाश्चाप्र दुष्टयोनिशोणितगर्भाशयायायदा भवतिसंसर्गःऋतुकाले। यदाचा नयोस्तथैवयुक्तयोःसंसर्गेतुशुक्र शोणितसंसर्गमन्तर्गर्भाशयगतंजी वोऽवक्रामतिसत्वसम्प्रयोगात्तदा गर्भोऽभिनिर्वर्त्तते ॥ १ ॥

इसके अनंतर खुड्डीका गर्भावक्रांति शारीरका व्याख्यान करते हैं, जिसका रेत नष्ट न हो उस पुरुषके और योनि शोणित गर्भाशय ये जिसके दूषित न हों उस स्त्रीका ऋतुकालमें जब संसर्ग होताहै इन दोनोंके तथा युक्त संसर्गके समय जब अंतःगर्भाशयमें गत जीव, शुक्र शोणितके संसर्ग और सत्वके संप्र-योगसे अवक्रमण ( स्थिति ) करता है उस समय गर्भ उत्पन्न होताहै ॥ १ ॥

ससात्म्यरसोपयोगादरोगोऽभिसं वर्द्धतेसम्यगुपचारैश्चोपचर्य्यमा णः। ततःप्राप्तकालःसर्वेन्द्रियो पपन्नःपरिपूर्णसर्वशरीरोबलवर्ण सत्वसंहननसम्पदुपेतःसुखेनजाय तेसमुदायादेषांभावानाम् ॥ २ ॥

और सात्म्य रसोंके उपयोगसे भली प्रकार उपचारोंसे उपचार किया अरोग बढता है फिर प्राप्त कालमें सब इंद्रि-योंसे उपपन्न, परपूर्ण सर्वशरीर और इन पूर्वोक्त भावोंके समुदायसे बल वर्ण सत्व संहनन इनकी संपदासे युक्त सुखसे उत्पन्न होताहै ॥ २ ॥

मातृजश्चायंगर्भःपितृजश्चात्मज श्चसात्म्यजश्चरसजश्चास्तिचसत्व संज्ञमौपपादिकमितिहोवाचभग वानात्रेयः ॥ ३ ॥

यह गर्भ मातासे उत्पन्न है और पिता आत्मा सात्म्य रस इनसेभी उत्पन्न है और सत्वभी गर्भका उत्पादक है यह भगवान् आत्रेय कहते हैं ॥ ३ ॥

नेतिभरद्वाजः। किंकारणंहिनमा तानपितानात्मानंसात्म्यंनपानाश नभक्ष्यलेह्योपयोगागर्भंजनयन्ति नचपरलोकादेत्यगर्भंसत्वसंज्ञक मवक्रामति। यदिहिमातापितरौ गर्भंजनयेतांभूयस्यश्चस्त्रियःपुमां सश्चभूयांसःपुत्रकामाः, तेसर्वे पुत्रजन्माभिसन्धायमैथुनधर्ममा पद्यमानाःपुत्रानेवजनयेयुर्दुहितॄ र्वादुहितृकामाः। नचकाश्चित्

स्त्रियःकेचिद्वापुरुषानिरपत्याः स्युःअपत्यकामाश्चपरिदेवेरन् । नचात्मात्मानंजनयति । यदि ह्यात्मात्मानंजनयेज्जातोवाजनयेदात्मानमजातोवाजनयति । तच्च उभयथाप्ययुक्तम् । नहिजातो जनयतिसत्त्वान्नचैवचाजातो जनयेत्सत्वात्तस्मादुभयथा प्यनुपपत्तिस्तिष्ठतु । अथतावदेतद्यदिअयमात्मानंशक्तोजनयितुं स्यान्नतुएनमिष्टास्वेवकथंयोनिषुजनयेद्वशिनमप्रतिहतगतिकाम रूपिणंतेजोबलजववर्णसत्त्वसंहननसमुदितमजरमरुजममरमेवं विधंहिआत्मात्मानमिच्छन्नित्य तोवाभूयः ॥ ४ ॥

नहीं है यह भरद्वाज कहते हैं, क्या कारण है कि न माता न पिता न आत्मा न सात्म्य न पान अशन भक्ष्य लेह्यके उपयोग गर्भको पैदा करते हैं और न परलोकसे आनकर सत्त्व गर्भमें आवेश करता है, क्योंकि जो माता पिताही गर्भको पैदा करते तो बहुतसी स्त्री और बहुतसे पुरुष जो पुत्र काम हैं वे सब पुत्रके जन्मका अनुसंधान करके मैथुन धर्मको प्राप्त हुये पुनःपुत्रियोंको न पैदा करते और पुत्रियोंकी कामनावाली कोई स्त्री पुत्रोंको पैदा न करती और अपत्यका भी कोई पुरुष निरपत्यताका शोक न करते, और आत्मा आत्माको पैदा नहीं करता, यदि आत्मा आत्माको पैदा करे तो उत्पन्न होकर आत्माको पैदा करे वा अनुत्पन्न होकर करे दोनों प्रकारसेभी अयुक्त है सत्वरूप होनेसे जात पैदा नहीं कर सकता और सत्वरूप होनेसे अजात भी पैदा नहीं कर सकता तिससे दोनों प्रकारसे अनुपपत्ति है, प्रथम यह बात है कियदि यह आत्मा आत्माके पैदा करनेकी शक्त होय तो इष्टही योनियोंमें पैदा क्यों न करेगा, और वशी अप्रतिगति कामरूपी तेज बल जव वर्ण सत्व संहनन इनसे युक्तको अजर अरोगी अमर इस प्रकारकेही आत्माके पैदा करनेकी इच्छा करेगा वा इनसे भी अधिक गुणवान् के पैदा करनेकी इच्छा करेगा॥४॥

असात्म्यजश्चायंगर्भोयदिहिसात्म्यजःस्यात्तर्हिसात्म्यसेविनामेवैकान्तेनव्यक्तंप्रजास्यात् । असात्म्यसेविनश्चानिखिलेनअनपत्याः स्युस्तच्चोभयमुभयत्रैवदृश्यते ५॥

यह सात्म्यज भी गर्भ नहीं है यदि सात्म्यसे उत्पन्न होता तो सात्म्यकेसेवकोंके ही निश्चय करके प्रकट प्रजा होती और जो असात्म्य सेवकहैं वे सब अपत्य रहित हो जायगे, और वे दोनों दोनोंमें दीखतेहैं ॥ ५ ॥

अरसजश्चायंगर्भोयदिहिरसजः स्यान्नकेचित्स्त्रीपुरुषेषुअनपत्याः स्युर्नहिकश्चिदस्त्येषांयोरसान्नोप युङ्क्ते । श्रेष्ठरसोपयोगिनांचेद्ग र्भाजायन्तेइत्यतोऽभिप्रेतमित्येवं सति । आजोरभ्रमार्गमायूरगोक्षी र-दधि-घृत-मधु-तैल-सैन्धवेक्षुरस मुद्गशालिभृतानामेवएकान्तेनप्र जास्यात् । श्यामाकवरकोद्दाल ककोरदूपककन्दमूलभक्ष्याश्चनि खिलेनानपत्याःस्युःतच्चोभयमुभ यत्रैवदृश्यते ॥ ६ ॥

और यह गर्भ अरसजहै क्योंकि यदि रससे उत्पन्न होता तो कोईभी स्त्री और पुरुषोंमें निरपत्य न होते, इनमें कोई ऐसा नहीं है जो रसोंका उपयोग न करताहो, यदि श्रेष्ठ रसके उपयोगियोंकेही गर्भ होतेहैं तो यह मानना होगा कि ऐसे होनेसे अजा उरभ्र मृग मोर गौको दुग्ध घृत मधु तैल सैंधव इक्षुरस मूंग शालि इनसे जो पुष्टहैं उनकेही निश्चयसे प्रजा होती और श्यामाक वरक उद्दालक कोरदूषक कंदमूलके जो भक्षक हैं वे सब अनपत्य हो जांयगे वे दोनों दोनोंमें दीखते हैं ॥ ६ ॥

नखलुअपिपरलोकादेत्यसत्त्वंग र्भमवक्रामति । यदित्येनमवक्रा मेन्नास्यकिञ्चिदेवपौर्वदेहिकंस्या दविदितमश्रुतमदृष्टंवा । सचकि ञ्चिदपिनस्मरतितस्मादेतद्ब्रूमहे अमातृजश्चायंगर्भःपितृजश्चाना त्मजश्चासात्म्यजश्चारसजश्चवचा स्तिसत्त्वमौपपादिकमितिहोवाच भरद्वाजः ॥ ७ ॥

और परलोकसे आकरभी सत्व गर्भमें नहीं आता क्योंकि यदि यह इस गर्भमें आता तो इसका किंचित्भी पूर्वदेहका वा अविदित अश्रुत और अदृष्ट कर्म न होयगा और वह किंचित्भी स्मरण नहीं करता तिससे हम यह कहतेहैं कि मातासे उत्पन्नभी यह गर्भ नहींहै और पितृज आत्मज सात्म्यज रसजभी नहीं है इससे सत्व उत्पादक नहीं यह भारद्वाज कहतेहैं ॥ ७ ॥

नेतिभगवानात्रेयः । सर्वेभ्यएभ्यो भावेभ्यःसमुदितेभ्योगर्भोऽभिनि र्वर्त्तते । मातृजश्चायंगर्भोनहि मातुर्विनागर्भोपपत्तिःस्यान्नचज न्मजरायुजानाम् । यानिखलुअ स्यगर्भस्यमातृजानियानिचास्य मातृतःसम्भवतःसम्भवन्तितानि अनुव्याख्यास्यामः । तद्यथा,— त्वक्चलोहितञ्चमांसञ्चमेदश्चना भिश्चहृदयञ्चक्लोमचयकृच्चप्लीहा चवृक्कौचवस्तिश्चपुरीषाधानञ्चा

माशयश्चपक्वाशयश्चोत्तरगुदश्चा धरगुदश्चक्षुद्रान्त्रश्चस्थूलान्त्रश्च वपाचवपावहनश्चेतिमातृजानि८।

यह नहीं है यह भगवान् आत्रेय कहतेहैं, संपूर्णहीं इन समुदित भावोंसे गर्भ होताहै और यह गर्भ मातृजहै क्योंकि माताके विना गर्भकी उपपत्ति नहीं हो सकती और जरायुजोंका जन्म होता इस गर्भके जो अंग मातृजहैं और मातासे उत्पन्न हुये जो इसमें होतेहैं उनका व्याख्यान करतेहैं वे ऐसेहैं कि त्वचा, लोहित, मांस, मेदा, नाभि, हृदय, क्लोम, यकृत, प्लीहा, वृक्क, वस्ति, पुरीषाधान, आमाशय, पक्वाशय, उत्तर गुद और अधर, गुद, क्षुद्रअन्त्र और स्थूलअंत्र, वपा और वपाका वहन, ये सब मातृजहैं ॥ ८ ॥

पितृजश्चायंगर्भोनहिपितुर्ऋतेग र्भोत्पत्तिःस्यान्नचजन्मजरायुजा नाम् । यानिखलुअस्यगर्भस्यपि तृजानियानिचास्यपितृतःसम्भ वतःसम्भवन्तितानिअनुव्याख्या स्यामः।तद्यथा,-केशश्मश्रुनखलो मदन्तास्थिशिरास्नायुधमन्यः शुक्रमितिपितृजानि ॥ ९ ॥

और यह गर्भ पितृजहै क्योंकि पिताके विना गर्भकी उत्पत्ति, और जरायुजोंका जन्म, न होता और इस गर्भके जो पितृज धर्म्महैं और जो पितासे उत्पन्न हुये इसमें होतेहैं उनका अब व्याख्यान करते हैं वे ऐसे हैं कि केशश्मश्रु नख लोमदंत अस्थि सिरा स्नायु धमनी शुक्र ये पितृज हैं ॥ ९ ॥

आत्मजश्चायंगर्भोगर्भात्माह्यन्त रात्मायस्तमेनंजीवइत्याचक्षते शाश्वतमरुजमजरममरमक्षयमभे द्यमच्छेद्यमलेह्यंविश्वरूपंविश्वक र्माणमव्यक्तमनादिमनिधनमक्षर मपि । सगर्भाशयमनुप्रविश्यशुक्र शोणिताभ्यांसंयोगमेत्यगर्भत्वेनज नयत्यात्मनात्मानमात्मसंज्ञाहिगर्भे तस्यपुनरात्मनोजन्मादिसत्त्वान् नोपपद्यतेतस्मादजातएवायंजातं गर्भंजनयतिजातोऽप्यजातश्चगर्भं जनयति । सचैवगर्भःकालान्तरे णबालयुवस्थविरभावानवाप्नोति

और आत्मज भी यह गर्भहै क्योंकि गर्भात्मा जो है वह अंतरात्मा है उसको ही जीव कहतेहैं वह शाश्वत अरुज अजर अमर अक्षय अभेद्य अच्छेद्य अलेह्य विश्वरूप विश्वकर्मा अव्यक्त अनादि अनिधन अक्षर रूपभी गर्भाशयमें प्रविष्ट होकर शुक्र शोणितके संयोगको प्राप्त होकर गर्भत्वरूपसे आत्मासे आत्माको जन्माताहै और गर्भमें उसकी आत्मसंज्ञा फिर उस आत्माके जन्म आदि होनेपर

नहीं होसकती तिससे अजातहीं जात गर्भको जन्माताहै जातही यह अजात गर्भको जन्माताहे और वही गर्भ कालां तरसे वाल युवा स्थविरताको प्राप्त होताहे ॥ १० ॥

सयस्यां यस्यामवस्थायां वर्त्तते तस्यांतस्यांजातोभवतियात्वस्य पुरस्कृतातस्यांजनिष्यमाणश्चत स्मात्सएवजातश्चाजातश्चयुगप द्भवतितस्मिंश्चैतदुभयंसम्भवति जातत्वञ्चैवजनिष्यमाणत्वञ्च । सजातोजन्यतेसचैवानागतेष्वव स्थान्तेरपुअजातोजनयत्यात्म नात्मानम् । सतोह्यवस्थानुगम नमात्रामेवहिजन्मचोच्यतेतत्रतत्र वयसितस्यांतस्यामवस्थायाम् । यथासतामेवशुक्रशोणितजीवा नांप्राक्संयोगाद्गर्भत्वंनभवतितच्च संयोगाद्भवति । यथासतस्तस्यै वपुरुषस्यप्रागपत्यात्पितृत्वंनभव तितच्चापत्याद्भवति । तथासतस्त स्यैवगर्भस्यतस्यांतस्यामवस्था यांजातत्वमजातत्वञ्चोच्यते११

वह जिस २ अवस्थामें वर्त्तताहै तिस २ अवस्थामें जात होताहै और जो इसकी अवस्था पुरस्कृत ( भाविनी ) है उसमें जनिष्यमाण ( पैदा होनेवाला ) है, तिससे वही जात और अजात युगपत् ( एकवार ) होताहै और जिसमें जातत्व और जनिष्यमाणत्व ये दोनों होतेहैं वही उत्पन्न हुआहे और उत्पन्न होगा, और वही अनागत अवस्थांतरोंमें अजात हुआ आत्मासे आत्माको जन्माताहै विद्यमान काही जो अवस्थाओंमें गमनमात्र वही तिस २ आयुमें तिस २ अवस्थामें जन्म कहाता है, जैसे विद्यमानहीं शुक्र शोणित जीवोंके संयोगसे प्राक् गर्भत्व नहीं होता और उनके संयोगसे होताहै, विद्यमानही पुरुषको अपत्यसे पहिले पितृत्व नहीं होता और अपत्यके होनेसे होता है तिसी प्रकार विद्यमानही गर्भका तिस २ अवस्थामें जातत्व अजातत्व कहा है ११

नतुखलुगर्भस्यमातुर्नपितुर्नात्मनः सर्वभावेपुयथेष्टकारित्वमस्ति । तेकिञ्चित्स्ववशात्कुर्वन्तिकिञ्चि त्कर्मवशात्कचिच्चैपांकरणशक्ते र्भवतिकचिन्नभवति । यत्रस त्वादिकरणसम्पत्तत्रयथावलमेव यथेष्टकारित्वमतोऽन्यथाविपर्य्य यः । नचकरणदोषादकारणमा त्मागर्भजननेसम्भवति ॥ १२ ॥

और निश्चयसे गर्भके यथेष्ट कर्त्ता सब भावोंमें माता पिता आत्मा नहींहैं, वे किंचित् को अपने वशसे करतेहैं और किंचित् कर्मके वशसे करतेहैं कहीं इनकी

करण शक्तिसे होता है कहीं नहीं होताहै तिससे जहां सत्व आदि करणोंकी संपदा है वही यथेष्ट कर्ता अपने २ वलक अनुसार हैं इससे अन्यथा माननेमें विपर्य यहै और करणके दोषसे आत्मा गर्भके जननमें अकारण नहीं होता ॥ १२ ॥

दृष्टश्चचेष्टायोनिरैश्वर्य्यंमोक्षश्चात्मविद्भिरात्मायत्तम् । नह्यन्यः सुखदुःखयोःकर्त्तानचान्यतोगर्भोजायतेजायमानोनचअंकुरोत्पत्तिरवीजात् ॥ १३ ॥

और आत्मज्ञानियोंनें चेष्टा योनि ऐश्वर्य और मोक्ष ये आत्माके अधीन देखेहैं क्योंकि अन्य सुख दुःखका कर्त्ता नहीं और न अन्यसे गर्भ पैदा होताहै न जायमानहै क्योंकि विना वीज अंकुरकी उत्पत्ति नहीं होती ॥ १३ ॥

यानितुखलुअस्यगर्भस्यात्मजानि यानिचअस्यात्मतःसम्भवतःसम्भवन्तितानिअनुव्याख्यास्यामः । तद्यथा,-तासुतासुयोनिषुउत्पत्तिरायुरात्मज्ञानंमनइन्द्रियाणिप्राणापानौप्रेरणंधारणमाकृतिस्वरवर्णविशेषाःसुखदुःखेइच्छाद्वेषौ चेतनाधृतिबुद्धिस्मृतिरहंकारःप्रयत्नश्चेत्यात्मजानि ॥ १४ ॥

और जो इस गर्भके आत्मज लिंगहैं और आत्मासे उत्पन्न होते हुये जो होतेहैं उनका अत्र व्याख्यान करतेहैं, वे ऐसेहैं कि तिन २ योनियोंमें उत्पत्ति आयु आत्मज्ञान मन इंद्रिय प्राण अपान प्रेरण धारण आकृति स्वर वर्ण इनके विशेष और सुख दुःख इच्छा द्वेष चेतना धृति बुद्धि स्मृति अहंकार प्रयत्न येसव आत्मज हैं ॥ १४ ॥

सात्म्यजश्चायंगर्भःनहिअसात्म्यसेवित्वमन्तरेणस्त्रीपुरुपयोर्वन्ध्यत्वमस्तिगर्भेपुवाअनिष्टोभावः । यावत्खलुअसात्म्यसेविनांस्त्रीपुरुपाणांत्रयोदोपाःप्रकुपिताःशरीरमुपसर्पन्तोनशुक्रशोणितगर्भाशयोपघातायोपपद्यन्तेतावत्समर्थागर्भजननायभवन्ति । सात्म्यसेविनांपुनःस्त्रीपुरुपाणामनुपहतशुक्रशोणितगर्भाशयानामृतुकालेसन्निपातितानांजीवस्यानवक्रमणाद्गर्भानप्रादुर्भवन्ति । नहिकेवलंसात्म्यजएवायंगर्भःसमुदायोऽत्रकारणमुच्यते ॥ १५ ॥

और यह गर्भ सात्म्यजभी है क्योंकि असात्म्य सेवनके विना स्त्री और पुरुष वंध्य नहीं हो सकते और गर्भोंमें अनिष्ट भावभी नहीं हो सकता और जितने असात्म्यसेवी स्त्री पुरुषोंको दोष-कुपित होकर शरीरमें फैलते हुये शुक्र

शोणित गर्भाशयके उपघात ( नाश ) के लिये नहीं होतेहैं तितनेही गर्भजन-नमें समर्थ होतेहैं और सात्म्यसेवी जो स्त्री पुरुषहैं अनष्ट शुक्र शोणित गर्भाशय उनके ऋतुकालमें संयोगसे जीवका गमन न होय तो गर्भ प्रकट नहीं होते क्योंकि केवल सात्म्यजही यह गर्भ नहीं है इसमें समुदाय कारण कहाहै१५

यानितुखल्वस्यगर्भस्यसात्म्यजानियानिचअस्यसात्म्यतःसम्भवतःसम्भवन्तितानिअनुव्याख्यास्यामः । तद्यथा—आरोग्यमनालस्यमलोलुपत्वमिन्द्रियप्रसादःस्वरवर्णबीजसम्पत्प्रहर्षभूयस्त्वञ्चेतिसात्म्यजानि ॥ १६ ॥

और जो इस गर्भके सात्म्यजहैं जो इसमें सात्म्यसे होतेहैं उनका अव व्याख्यान करतेहैं वे ऐसेहैं आरोग्य अनालस्य अलोलुपता इंद्रियोंकी प्रसन्नता स्वर वर्ण बीज इनकी संपदा प्रहर्षकी अधिकता ये सात्म्यजहैं ॥ १६ ॥

रसजश्चायंगर्भोनहिरसादृतेमातुःप्राणयात्रापिस्यात्किंपुनर्गर्भजन्मनचैवास्यसम्यगुपयुज्यमानारसागर्भमभिनिर्वर्त्तयन्ति । नचकेवलंसम्यगुपयोगादेवरसानांगर्भाभिनिर्वृत्तिर्भवतिसमुदायोऽप्यत्रकारणमुच्यते ॥ १७ ॥

और रसजभी यह गर्भ है क्योंकि रसके विना प्राणयात्राभी नहीं होती गर्भका जन्म तो पुनः कहांसे हो और इसके भली प्रकारसे उपयोग किये रस गर्भको पैदा नहीं करते और रसोंके सम्यक् उपयोगसेही गर्भकी उत्पत्ति नहीं होती इसमेंभी समुदायही कारण कहाहै ॥ १७ ॥

यानितुखल्वस्यगर्भस्यरसजानियानिचास्यरसतःसम्भवतःसम्भवन्तितान्यनुव्याख्यास्यामः । तद्यथा;—शरीरस्याभिनिर्वृत्तिरभिवृद्धिःप्राणानुबन्धस्तृप्तिःपुष्टिरुत्साहश्चेतिरसजानि ॥ १८ ॥

और जो इस गर्भके रसजलिंग हैं और जो रससे संभव हुये इसमें होते हैं उनका व्याख्यान करते हैं वे ऐसे हैं कि शरीरकी अभिनिवृद्धि प्राणोंका संबंध तृप्ति पुष्टि उत्साह ये रससे उत्पन्नहैं ॥ १८ ॥

अस्तिखल्वपिसत्वमौपपादिकंयज्जीवस्पृक्शरीरेणाभिसम्बध्नाति । यस्मिन्नपगमनपुरस्कृतेशीलमस्यव्यावर्त्ततेभक्तिर्विपर्य्यस्यतेसर्वेन्द्रियाण्युपतप्यन्तेबलंहीयतेव्याधयआप्यायन्ते । यस्माद्धीनःप्राणाञ्जहातियदिन्द्रियाणा

मभिग्राहकश्चमनइत्यभिधीयतेत त्रिविधमाख्यायतेशुद्धंराजसंताम सश्चइति ॥ १९ ॥

और इस गर्भका सत्वभी उत्पादक है जो सत्व जीवका स्पर्श करके शरीरके संबंधको प्राप्त होताहै जिसके अपगमन होनेपर इसका शील नष्ट हो जाता है भक्ति ( भोजन ) विपर्यय होता है सब इंद्रिय तपायमान होती हैं बलहीन होता है व्याधि पुष्ट होती है जिस सत्वसे हीन यह प्राणोंको त्यागताहै और जो वह सत्व इंद्रियोंका अभिग्राहक है जिसको मन कहते हैं और जिसको शुद्ध (सत्व) राजस तामस भेदसे तीन प्रकारका बुद्धिमानोंने कहाहै ॥ १९ ॥

येनास्यखलुप्रयतोभूयिष्ठंतेनद्विती यायामाजातौसम्प्रयोगोभवति । यदातुतेनैवशुद्धेनसंयुज्यतेतदाजा तेरतिक्रान्तायाश्चस्मरति । स्मा र्त्तंहिज्ञानमात्मनस्तस्यैवमनसोऽनु बन्धदनुवर्त्तदेयस्यानुवृत्तिपुरस्कृ त्यपुरुषोजातिइत्युच्यतेइतिसत्व मुक्तम् ॥ २० ॥

जिससे भूयिष्ठ ( अति ) प्रयत्न करते हुये इस आत्माको तिस सत्वसेही दूसरे जन्मका योग निश्चयसे होता है और जब तिसी शुद्ध मनसे संयुक्त होताहै तब अतिक्रांत ( बीते ) जन्मकाभी स्मरण करता है, स्मार्त्त ज्ञानको कहते हैं वह आत्माको तिसी मनके संबंधसे होताहै जिसकी अनुवृत्तिके पुरस्कारसे पुरुषको जाति स्मर कहते हैं यह सत्व कहा २०

यानिखल्वस्यगर्भस्यसत्त्वजानि यानिचअस्यसत्त्वतःसम्भवतःस म्भवन्तितानिअनुव्याख्यास्या मः । तद्यथा–भक्तिःशीलंशौचं द्वेषःस्मृतिर्मोहस्त्यागोमात्सर्य्यंशौ र्य्यंभयंक्रोधस्तन्द्राउत्साहस्तैक्ष्ण्य मार्दवंगाम्भीर्य्यमनवस्थितत्वमि त्येवमादयश्चान्येतेसत्त्वजाविका रायानुत्तरकालंसत्त्वभेदमधिकृ त्यउपदेक्ष्यामइतिसत्त्वजानि । नानाविधानितुखलुसत्त्वानितानि सर्वाणिएकपुरुषेभवन्तिनचभव न्तिएककालम्, एकन्तुप्रायोऽनु वृत्याह । एवमयंनानाविधानामे षांगर्भकराणांभावानांसमुदाया दभिनिर्वर्त्ततेगर्भः ॥ २१ ॥

और जो इस गर्भके सत्वज धर्म हैं और सत्वसे संभव होते हुये इसमें सत्वसे जो होते हैं उनका अव व्याख्यान करतेहै, ऐसेहैं कि भक्ति शील शौच स्मृति मोह त्याग मात्सर्य शूरता भय क्रोध तंद्रा उत्साह तीक्ष्णता मृदुता गांभीर्य अनवस्थितता इत्यादि

और इसी प्रकारके अन्यभी जो सत्वज विकारहैं जिनका आगे उपदेश सत्व भेदके अधिकारमें करेंगे, ये सत्वजहैं और नाना प्रकारके सत्वज हैं वे संपूर्ण एक पुरुषमें होतेहैं और एक कालमें नहीं होते और एककी अनुवृत्ति करके प्रायः कहतेहैं, इस प्रकार यह गर्भ नाना प्रकारके इन गर्भकारक भावोंके समुदायसे उत्पन्न होताहै ॥ २१ ॥

यथाकूटागारंनानाद्रव्यसमुदया यथावारथोनानारथाङ्गसमुदाया त्तस्मादेतदवोचाममातृजश्चायंगर्भःपितृजश्चात्मजश्चसात्म्यजश्च रसजश्च । अस्तिसत्वमौपपादिकमितिहोवाचभगवानात्रेयः २२

जैसे नाना द्रव्योंके समुदयसे कूटागार नाना अंगोंके समुदयसे रथ होताहै तिससे हम यह कहतेहैं कि यह गर्भ मातृजहै पितृजहै आत्मजहै सात्म्यजहै और रसजहै, सत्वभी उत्पादकहै यह भगवान् आत्रेय कहतेहैं ॥ २२ ॥

भरद्वाजउवाच । यद्ययमेषांनाना विधानांगर्भकराणांभावानांसमुदायादभिनिर्वर्त्ततेगर्भःकथमयंसन्धीयते । यदिचापिसन्धीयतेकस्मात्समुदायप्रभवःसन् गर्भोमनुष्यविग्रहेणजायतेमनुष्यश्चमनुष्यप्रभव उच्यते । तत्रचेदिष्टमेतद्यस्मान्मनुष्योमनुष्यप्रभवस्तस्मान्मनुष्यविग्रहेणजायते । यथागौर्गोप्रभवःयथाचाश्वोऽश्वप्रभवइत्येवंयदुक्तमग्रेसमुदायात्मकइतितदयुक्तंयदिचमनुष्योमनुष्यप्रभवःकस्माज्जडान्धकुब्जमूकवामनमिन्मिनव्यङ्गोन्मत्तकुष्ठकिलासिभ्योजाताःपितृसदृशरूपान भवन्ति । अथात्रापिबुद्धिरेवं स्यात्स्वैनैवायमात्माचक्षुषारूपाणिवेत्तिश्रोत्रेणशब्दान्घ्राणेनगन्धान्रसनेनरसान्स्पर्शनेनस्पर्शान् बुद्ध्यावोद्धव्यमित्येनेनहेतुनाजडादिभ्योजाताःपितृसदृशाभवन्ति। अत्रापिप्रतिज्ञाहानिदोषःस्यादेवमुक्तेह्यात्मासत्स्विन्द्रियेषुज्ञः स्यादसत्स्वज्ञोयत्रचैतदुभयंसम्भवतिज्ञत्वमज्ञत्वञ्चसविकारप्रकृतिकश्चात्मानिर्विकारोज्ञश्च । यदिचदर्शनादिभिरात्माविषयान्वेत्तिनिरिन्द्रियोदर्शनादिविरहादज्ञःस्यादज्ञत्वाचकारणमकारणत्वाच्चानात्मेतिवाग्वस्तुमात्रमेतद्वचनमनर्थकंस्यादितिहोवाचभरद्वाजः ॥ २३ ॥

भरद्वाज बोले कि यदि यह गर्भ इन नाना प्रकारके गर्भ कारक भावोंके समुदयसे होताहै तो यह कैसे संधानको प्राप्त होताहै और संधानको प्राप्त होता भीहै तो किससे समुदायका प्रभव होताहै वह गर्भ मनुष्य विग्रहसे होताहै और मनुष्य मनुष्यसे प्रभव कहाताहै, उसमें यदि यह इष्टहै जिससे मनुष्य मनुष्य प्रभवहै तिससे मनुष्यके विग्रह (शरीर) से होताहै जैसे गौ गौसे प्रभवहै जैसे अश्व अश्वसे प्रभवहै इस प्रकार होनेसे जो पहिले कहाहै कि समुदायरूपहै इति, वह अयुक्त हैं और यदि मनुष्य मनुष्य प्रभवहै तो जड अंध कुब्ज मूक वामन मिन्मिण व्यंग उन्मत्त कुष्ठ किलासी इनसे पैदा हुये पिताओंकी सदृश क्यों नहीं होते और इसमेंभी ऐसी बुद्धि हो कि यह आत्मा अपनेहीं चक्षुसेरूपोंको जानताहै श्रोत्रसे शब्दोंको घ्राणसे गधोंको रसनासे रसोंको स्पर्शनसे स्पर्शोंको बुद्धिसे बोद्धव्यको जानताहै इस हेतुसे जड आदिकोंसे उत्पन्न पिताकी सदृश होतेहैं इसमेंभी प्रतिज्ञा हानि दोष हो जायगा, इस प्रकार कहनेमें आत्मा इंद्रियोंके विद्यमान होनेपर ज्ञ हो जायगा और इंद्रियोंके अविद्यमान होनेपर अज्ञ हो जायगा और जिसमें ज्ञत्व और अज्ञत्व ये दोनों होते हैं वह विकारहै और आत्मा प्रकृतिसे निर्विकारहै और ज्ञ है और यदि आत्मा दर्शन आदिसे विषयोंको जानताहै तो निरिंद्रिय, दर्शन आदिके विरहसे अज्ञ हो जायगा और अज्ञ होनेसे अकारण होगा अकारण होनेसे अनात्मा होगा इति यह वाग्वस्तु मात्र वचन अनर्थक हो जायगा यह भरद्वाजने कहाहै ॥ २३ ॥

आत्रेयउवाच । पुरस्तादेतत्प्रतिज्ञातंसत्वंजीवस्पृक्शरीरेणाभिसम्बध्नातीति। यस्मात्तुसमुदायप्रभवःसन्गर्भोमनुष्यविग्रहेणजायतेमनुष्यश्चमनुष्यप्रभवइत्युच्यतेतदवक्ष्यामः ॥ २४ ॥

आत्रेय बोले पहिलेहीं यह प्रतिज्ञाकीहै कि सत्व जीवका स्पर्श करके शरीरके संग संबंधको प्राप्त होताहै और जिससे गर्भ समुदायसे प्रभव होकर मनुष्य विग्रहसे होताहै और मनुष्य मनुष्य प्रभव कहाहै तिससे हम कहते हैं॥ २४॥

भूतानांचतुर्विधायोनिर्भवतिजराप्यण्डस्वेदोद्भिदः । तासांखलुचतसृणामपियोनीनामेकैकायोनिरपरिसंख्येयभेदाभवतिभूतानामाकृतिविशेषापरिसंख्येयत्वात् । तत्रजरायुजानामण्डजानांप्राणिनामेतेगर्भकराभावायांयांयोनिमापद्यन्तेतस्यांतस्यांयोनौ

तथातथारूपाभवन्ति । तद्यथा कनकरजतताम्रत्रपुसीसाआसिच्यमानास्तेपुतेपुमधूच्छिष्टविम्बेपुतेयदामनुष्यविम्बमापद्यन्तेतदा मनुष्यविग्रहेणजायन्ते । तस्मात्समुदायात्मकःसन्गर्भोमनुष्यविग्रहेण जायतेमनुष्योमनुष्यप्रभवइत्युच्यतेतद्योनित्वात् ॥ २५ ॥

कि भूतोंकी योनि जरायुज अंडज स्वेदज उद्भिज्ज भेदसे चार प्रकारकी है उन चारोंभी योनियोंमें एक २ योनिके अपरि संख्येय भेद होते हैं क्योंकि भूतोंकी आकृतिके भेद अपरि संख्येय हैं उनमें जरायुज अंडज प्राणियोंमें ये गर्भ कारक भाव जिस २ योनिको प्राप्त होते हैं तिस२योनिमें तथा २ रूपवान् होते हैं जैसे कनक रजत ताम्र त्रपु सीसा ये सेचन किये हुये तिन २ मधूच्छिष्ट विम्बोंमें होते हैं वे जब मनुष्य विंबको प्राप्त होते हैं तब मनुष्य विग्रह होते हैं तिससे समुदायात्मक हुआ गर्भ मनुष्य विग्रहसे होताहै और मनुष्यकीही योनि होनेसे मनुष्य मनुष्यप्रभव कहाहै ॥ २५ ॥

यच्चोक्तंयदिचमनुष्योमनुष्यप्रभवःकस्मान्नजडादिभ्योजाताःपितृसदृशरूपाभवन्तीतितत्रउच्यते यस्ययस्यहिअङ्गावयवस्यबीजेबीजभावउपतप्तोभवतितस्यतस्याङ्गावयवस्यविकृतिरुपजायतेनउपजायतेचअनुतापात्तस्मादुभयोपपत्तिरपिअत्रसर्वस्यचात्मजानिइन्द्रियाणितेषांभावाभावहेतुर्दैवंतस्मान्नैकान्ततोजडादिभ्योजाताःपितृसदृशरूपाभवन्ति ॥ २६ ॥

और जो यह कहाहै कि,यदि मनुष्य मनुष्यप्रभव है तो जड आदि पिताओंसे उत्पन्न हुये पिताके सदृश क्यों नहीं होते इससे कहते हैं कि जिस २ अंगके अवयवका बीजभाव बीजमें उपतप्त होता है तिस २ अंगके अवयवकी विकृति हो जाती है और अनुतापसे नहींभी होती है तिससे दोनों प्रकारकी उपपत्तिहै, यहां सबकी आत्मज इंद्रिय हैं तिनका भाव अभावमें हेतु दैव हैं तिससे एकांत रूपसे जड आदिसे उत्पन्न पिताके सदृश नहीं होते ॥२६॥

नचात्मासत्स्विन्द्रियेषुअज्ञोऽसत्सुवाभवत्यज्ञोनह्यसत्वःकदाचिदात्मासत्वविशेषाच्चउपलभ्यतेज्ञानविशेषइति ॥ २७ ॥

और आत्मा इंद्रियोंके सत् असत् होनेपर अज्ञ नहीं होता क्योंकि आत्मा कदाचित् असत्व नहीं है और सत्वके विशेषसे ज्ञानका विशेष उपलब्ध होता है इति ॥ २७ ॥

भवंतिचात्र ।

नकर्त्तुरिन्द्रियाभावात्कार्य्यज्ञानं प्रवर्त्तते । यैः क्रियावर्त्ततेयातुसा विनातैर्नवर्त्तते ॥ २८ ॥

इसमें ये श्लोकहैं कि कर्त्ताको इंद्रियोंके अभावसे कार्यज्ञानकी प्रवृत्ति नहीं होती जिनसे क्रिया वर्त्तती है वह क्रिया उनके विना नहीं होती है ॥ २८ ॥

जानन्नपिमृदोभावात्कुम्भकृन्नप्रवर्त्तते । श्रूयताञ्चेदमध्यात्ममात्मज्ञानबलंमहत् ॥ २९ ॥

जानता हुआभी कुंभकार मृदके अभावसे प्रवृत्त नहीं होता और यह अध्यात्म आत्मज्ञानका महान् वल सुनो ॥ २९ ॥

देहेन्द्रियाणिसंक्षिप्यमनःसंगृह्य चञ्चलम् । प्रविश्याध्यात्ममात्मज्ञःस्वेज्ञानेपर्य्यवस्थितः॥ ३०॥

देह इंद्रियोंका संक्षेप करके चंचल मनका संग्रह करके अध्यात्ममें प्रविष्ट होकर आत्मज्ञानी अपने ज्ञानमें पर्यवस्थित है ॥ ३० ॥

सर्वत्र विहितज्ञानःसर्वभावान्परीक्षते । गृह्णीष्ववेदमपरंभरद्वाज विनिर्णयम् ॥ ३१ ॥

और सर्वत्र अहत ( विहित ) ज्ञान हुआ सब भावोंकी परीक्षा करता है और इस अपरभी भरद्वाजके विनिर्णय को ग्रहण करो ॥ ३१ ॥

निवृत्तेन्द्रियवाक्चेष्टःसुप्तःस्वप्नगतोयदा । विषयान्सुखदुःखेचवेत्तिनाज्ञोऽप्यतःस्मृतः ॥ ३२ ॥

जब सुप्त स्वप्नमें गत इंद्रिय वाणीकी चेष्टासे निवृत्त होताहै तब विषय और सुखदुःखोंको नहीं जानता इससे अज्ञ कहाता है ॥ ३२ ॥

नात्मज्ञानादृतेचैकंज्ञानंकिञ्चित्प्रवर्त्तते । नह्येकोवर्त्ततेभावोवर्त्ततेनाप्यहेतुकः ॥ ३३ ॥

आत्मज्ञानके विना किंचित् ज्ञानभी प्रवृत्त नहीं होता और एकभी भाव नहीं है न अहेतुक कोई भाव वर्त्तताहै ॥ ३३ ॥

तस्माद्ज्ञःप्रकृतिश्चात्माद्रष्टाकारणमेवच । सर्वमेतद्भरद्वाज ! निर्णीतंजहिसंशयमिति ॥ ३४ ॥

तिससे ज्ञाता प्रकृति द्रष्टा कारण आत्मा है हे भरद्वाज ! यह संपूर्ण ऐसे निर्णीत है, तुम संदेहको त्याग दो॥ ३४॥

तत्र श्लोकौ ।

हेतुगर्भस्यनिर्वृत्तौवृद्धौजन्मनिचैव यः । पुनर्वसुमतिर्याचभरद्वाजमतिश्चया ॥ ३५ ॥

उसमें ये दो श्लोक हैं गर्भकी सिद्धिमें जो हेतु है और वृद्धि और जन्ममें जो हेतु है और पुनर्वसुकी जो मति है और भरद्वाजकी जो मति है ॥ ३५ ॥

प्रतिज्ञाप्रतिषेधश्चविशदश्चात्मनि र्णयः । गर्भावक्रान्तिमुद्दिश्यखु ड्डीकंसम्प्रकाशितम् ॥ ३६ ॥

प्रतिज्ञा और प्रतिषेध और विशद आत्माका विनिर्णय और गर्भकी अवक्रांतिके उद्देशको करके खुड्डीकका प्रकाश भली प्रकार किया ॥ ३६ ॥

इति खुड्डीका गर्भावक्रांतिःशारीरःसमाप्तः॥ ३॥

---

## चतुर्थोऽध्यायः ।

## महती गर्भावक्रान्तिः ।

इसके अनंतर महती गर्भावक्रांति शारीरका व्याख्यान करते हैं कि–

यतश्चगर्भःसम्भवतियस्मिंश्चगर्भ संज्ञायद्विकारश्चगर्भोयथाचानु पूर्व्याभिनिर्वर्त्ततेकुक्षौयश्चास्यवृ द्धिहेतुर्यतश्चास्यावृद्धिर्भवतियत श्चजायमानःकुक्षौविनाशंप्राप्नोति यतश्चकात्स्न्र्येनाविनश्यन्विकृति मापद्यतेतदनुव्याख्यास्यामः १॥

जिससे गर्भ होता है और जिसमें गर्भ संज्ञाहै और गर्भ जिसका विकार है और जैसे आनुपूर्वीसे कुक्षिमें होताहै और जो इसकी वृद्धिका हेतु है और जिससे इसकी अवृद्धि होती है और जायमान जिससे कुक्षिमें विनाशको प्राप्त होताहै और जिससे संपूर्ण रूपसे अविनाशको प्राप्त हुआ विकृतिको प्राप्त होताहै इन सबका व्याख्यान करते हैं १

मातृतःपितृतआत्मतःसात्म्यतो रसतःसत्वतइत्येतेभ्योभावेभ्यः समुदितेभ्योगर्भःसम्भवति । तस्य येयेऽवयवायतोयतःसम्भवतःस म्भवन्तितान्विभज्यमातृजादी नवयवान्पृथक्पृथगुक्तमग्रे । शु क्रशोणितजीवसंयोगेतुखलुकुक्षि गतेगर्भसंज्ञाभवति ॥ २ ॥

कि मातासे पितासे आत्मासे सात्म्यसे रससे सत्वसे इन समुदित भावोंसे गर्भ होताहै जिसके जो२ अवयव जिस२ के संभवसे होते हैं उन मातृज आदि अवयवोंका विभाग करके पृथक्२पहिले कह आए और शुक्र शोणित जीव इनके संयोगके निश्चयसे कुक्षिगत होनेपर गर्भ संज्ञा होती है ॥ २ ॥

गर्भस्तुखलुअन्तरीक्षवाय्वग्नि तोयभूमिविकारश्चेतनाधिष्ठानभू तएवमनयैवयुक्त्यापञ्चमहाभूत विकारसमुदायात्मकोगर्भश्चेतना धात्वधिष्ठानभूतःसह्यस्यषष्ठोधा तुरुक्तः ॥ ३ ॥

और गर्भ तो निश्चयसे अंतरिक्ष वायु अग्नि जल भूमि इनका विकार चेतनका अधिष्ठानभूत है इस प्रकार इसी युक्ति-

से पांच महाभूत विकारोंका समुदाय रूप गर्भ चेतनका अधिष्ठान भूत है क्योंकि वह चेतन इसकी छठी धातु कहाहै ॥ ३ ॥

यथात्वानुपूर्व्याभिनिर्वर्त्ततेकुक्षौ तदनुव्याख्यास्यामः । गतेपुराणेरजसिनवेचअवस्थितेपुनःशुद्धस्नातांस्त्रियमव्यापन्नयोनिशोणितगर्भाशयामृतुमतीमाचक्ष्महे तयासहतथाभूतयायदापुमानव्यापन्नबीजोमिश्रीभावंगच्छतितस्य हर्षोदीरितःपरःशरीरधात्वात्माशुक्रभूतोऽङ्गादङ्गात्सम्भवति ।स तथाहर्षभूतेनात्मनोदीरितश्चअधिष्ठितबीजधातुःपुरुषशरीरादभिनिष्पद्योदितेनाहितेनपथागर्भाशयमनुप्रविश्यार्त्तवेनाभिसंसर्गमेति। तत्रपूर्वंचेतनाधातुःसत्त्वकरणोगुणग्रहणायपुनःप्रवर्त्तते। सहिहेतुःकारणंनिमित्तमक्षरंकर्त्तामन्तावेदिताबोद्धाद्रष्टाधाताब्रह्माविश्वकर्माविश्वरूपःपुरुषःप्रभवोऽव्ययो नित्यःगुणीग्रहणंप्राधान्यमव्यक्तं जीवोज्ञःप्रकुलश्चेतनावान्विभुर्भूतात्माचेन्द्रियात्माचान्तरात्मा चेति ॥ ४ ॥

और कुक्षिमें जैसे आनुपूर्वी ( क्रम ) से होता है उसका व्याख्यान करते हैं कि पुराने रजके नष्ट होनेपर नवीन रजकी स्थितिके समय शुद्धस्नान और नीरोग हैं योनि और शोणित गर्भाशय जिसके ऐसी स्त्रीको हम ऋतुमती कहते हैं, तिस प्रकारकी तिसके संग अनष्टबीज पुरुष जब संयोगको प्राप्त होताहै उसका हर्षसे प्रेरित परमशरीर धातुरूप जो शुक्रभूत है वह अंग २ से पैदा होता है तिस प्रकार प्रसन्न हुये आत्माका प्रेरा हुआ वह बीजधातु पुरुषके शरीर-मेंसे पड़कर तिस मार्गसे गर्भाशयमें प्रविष्ट होकर ऋतुके रजके संग संसर्गको प्राप्त होताहै उसमें पहिले चेतनारूप धातु जो सत्वकरण है वह गुणग्रहणके लिये प्रवृत्त होता है और वह हेतु कारण निमित्त अक्षर कर्त्ता मंता वेदिता बोद्धा द्रष्टा धाता ब्रह्मा विश्वकर्मा विश्वरूप पुरुष प्रभव अव्यय नित्य गुणी ग्रहण प्राधान्य अव्यक्त जीव अज्ञ प्रकुल चेतनावान् विभु भूतात्मा इंद्रियात्मा, अंतरात्मा, रूप है ॥ ४ ॥

सगुणोपादानकालेऽन्तरिक्षंपूर्वतरमन्येभ्योगुणेभ्यउपादत्तेयथाप्रलयात्ययेसिसृक्षुर्भूतान्यक्षरभूतःसत्त्वोपादानंपूर्वतरमाकाशंसृजति। ततःक्रमेणव्यक्ततरगुणान्धातून् वाय्वादींश्चतुरः । तथादेहग्रहणेऽपिप्रवर्त्तमानःपूर्वतरमाकाशमे

वोपादत्तेततःक्रमेणव्यक्ततरगुणान्धातून्वाय्वादींश्चतुरः । सर्वमपितुखल्वेतद्गुणोपादानमणुनाकालेनभवति ॥ ५ ॥

वह गुणोंके उपादानके सयय अन्य गुणोंसे पूर्व अंतरिक्षको ग्रहण करता है जैसे प्रलयके नाश होनेपर भूतोंकी सृष्टिका अभिलाषी अक्षर भूत सत्वोपादान ब्रह्मा सबसे पहिले आकाशको रचता है फिर क्रमसे अत्यंत प्रगट हैं गुण जिनके उन वायु आदि चार धातुओंकी रचना करता है, तैसेही देहके ग्रहण समयमेंभी प्रवृत्त हुआ सबसे पहिले आकाशको ग्रहण करताहै फिर क्रमसे अत्यंत प्रकटहैं गुण जिनके ऐसे वायु आदि चार धातुओंको क्रमसे ग्रहण करताहै ॥ ५ ॥

ससर्गगुणवान्गर्भत्वमापन्नःप्रथमेमासिसंमूर्च्छितःसर्वधातुकलुषीकृतःखेटभूतोभवतिअव्यक्तविग्रहःसचसदसद्भूताङ्गावयवः ॥ ६ ॥

और संपूर्णभी इन गुणोंका उपादान अल्पही कालसे होताहै, सर्व गुणवान् वह गर्भत्वको प्राप्त हुआ पहिले मासमें संमूर्च्छित मलीन सब धातुओंका कर्त्ता होनेसे खेटभूत ( पक्षी ) होताहै और शरीरसे अव्यक्त रहताहै और हुयेहैं अंगावयव जिसके ऐसा वह होताहै ॥ ६ ॥

द्वितीयेमासिघनःसम्पद्यतेपिण्डःपेश्यर्बुदंवातत्रघनःपुरुषःस्त्रीपेशीअर्बुदंनपुंसकम् ॥ ७ ॥

दूसरे मासमें घन होजाताहै पिंड वा पेशी वा अर्बुद होताहै उनमें घन होयतो पुरुष--पेशीस्त्री अर्बुद न पुंसक होताहै ७

तृतीयेमासिसर्वेन्द्रियाणिसर्वाङ्गावयवाश्चयौगपद्येनअभिनिर्वर्त्तन्ते ८

तीसरे मासमें सब इंद्रिय और संपूर्ण अंगके अवयव एकबारही हो जातेहैं ८॥

तत्रास्यकेचिदङ्गावयवामातृजादीनवयवान्विभज्यपूर्वमुक्तायथावन्महाभूतविकारप्रविभागेनतुइंदानीमस्यतांश्चैवअङ्गावयवान्कांश्चित्पर्य्यायान्तरेणपरांश्चअनुव्याख्यास्यामः ॥ ९ ॥

उसमें इसके केचित् अवयव मातृज आदि अवयवोंके विभाग करके पहिले कहेहैं—और यथार्थ रीतिसे महाभूतोंके विकार विभागसे तो अब इसके उन्ही अंगावयवोंको और किन्हीं अन्य नामोंसे अन्यभी अंगके अवयवोंका व्याख्यान करतेहैं ॥ ९ ॥

मातृजादयोऽप्यस्यमहाभूतविकाराएवतत्रास्याकाशात्मकंशब्दःश्रोत्रंलाघवंसौक्ष्म्यंविवेकश्च १०

कि मातृज आदिभी इसके अंग महाभूतोंकेही विकारहैं उनमेंभी इसके आका

शात्मक-शब्द श्रोत्र लाघव सूक्ष्मता विवेकहैं ॥ १० ॥

वाय्वात्मकंस्पर्शःस्पर्शनञ्चरौक्ष्यं प्रेरणंधातुव्यूहनंचेष्टाश्चशारीर्य्यः॥

और वाय्वात्मक स्पर्श स्पर्शन रूक्षता प्रेरण धातुओंका व्यूहन और शरीरकी चेष्टाहैं ॥ ११ ॥

अग्न्यात्मकंरूपंदर्शनंप्रकाशःप क्तिरौष्ण्यञ्च ॥ १२ ॥

और अग्न्यात्मक-रूप दर्शन प्रकाश पचन उष्णता हैं ॥ १२ ॥

अबात्मकंरसोरसनंशैत्यंमार्दवः स्नेहःक्लेदश्च ॥ १३ ॥

और जलात्मक-रस रसना शीतता मृदुता स्नेह क्लेदहैं ॥ १३ ॥

पृथिव्यात्मकोगन्धःघ्राणंगौरवं स्थैर्य्यंमूर्त्तिश्च ॥ १४ ॥

और पृथिव्यात्मक गंध घ्राण गौरव स्थिरता मूर्ति हैं १४ ॥

एवमयंलोकसम्मतःपुरुषः । याव न्तोहिलोकेभावविशेषाःतावन्तः पुरुषेयावन्तःपुरुषेतावन्तोलोके इतिबुधास्त्वेवंद्रष्टुमिच्छंति १५॥

इस प्रकार यह पुरुष लोक संमित ( तुल्य ) है क्योंकि जितने भाव विशेष लोकमें हैं उतनेहीं पुरुषमें हैं और जितने पुरुषमें हैं उतनेहीं लोकमें हैं बुद्धिमान् तो इस प्रकार देखना चाहतेहैं ॥ १५॥

एवमस्येन्द्रियाणिअङ्गावयवाश्च यौगपद्येनाभिनिर्वर्त्तन्तेअन्यत्रते भ्योभावेभ्योयेऽस्यजातस्योत्तर कालंजायन्तेतद्यथा,दन्ताव्यञ्ज नानिव्यक्तीभावःतथायुक्तानिचा पराणिएषाप्रकृतिविकृतिःपुनरतो ऽन्यथा । सन्तिखलुअस्मिन्गर्भे नित्याभावाःसन्तिचानित्याःत स्ययएवाङ्गावयवाःसन्तिष्ठन्तेत एवस्त्रीलिङ्गंपुरुषलिङ्गंनपुंसकलि ङ्गंवाविभ्रति ॥ १६ ॥

इसी प्रकार इसकी इंद्रिय और अंगके अवयव एक वार उत्पन्न हो जाते हैं उन भावोंको छोड़कर जो इसके उत्पत्तिसे उत्तर कालमें होतेहैं वे ऐसे हैं कि दंतोंकी अप्रकटता और प्रकटता और तिसी प्रकारके युक्त अन्य अवयव यह प्रकृतिहै और विकृति तो इससे अन्यथा-है और इस गर्भमें नित्यभी भावहैं और अनित्यभी हैं, तिस गर्भके जो अंगके अवयव स्थितिको प्राप्त होतेहैं वेही स्त्रीके लिंगको पुरुष लिंगको नपुंसक लिंगको धारण करतेहैं ॥ १६ ॥

ततःस्त्रीपुरुषयोर्येवैशेषिकाभावाः प्रधानसंश्रयागुणसंश्रयाश्चतेषांय तोभूयस्त्वंततोऽन्यतरभावः । त द्यथाक्लैव्यंभीरुत्वमवैशारद्यंमोहो

ऽवस्थानमधोगुरुत्वमसंहननंशैथि
ल्यंमार्दवंगर्भाशयबीजभागस्तथा
युक्तानिचापराणिस्त्रीकराणि ।
अतोविपरीतानिपुरुषकराणिउभ
यभागभावानिनपुंसककराणि ।
यस्ययत्कालमेवइन्द्रियाणिसन्ति
ष्ठन्तेतत्कालमेवास्यचेतसिवेदना
निबन्धंप्राप्नोति । तस्मात्तदाप्रभृ
तिगर्भःस्पन्दतेप्रार्थयतेचजन्मान्त
रानुभूतमिहयत्किञ्चित्तद्द्वैहृदय्य
माचक्षतेवृद्धाः । मातृजश्चास्य
हृदयंमातृहृदयाभिसम्बद्धंरसवा
हिनीभिःसंवाहिनीभिस्तस्मात्त
योस्ताभिर्भक्तिःसम्पद्यते । त
च्चैवकारणमवेक्षमाणानद्वैहृदय्यं
विमानितंगर्भमिच्छन्तिकर्तुंविमा
नेह्यस्यदृश्यतेविनाशोविकृतिर्वा १७

तिससे स्त्री पुरुषके जो भेदक भावहैं और प्रधान संश्रयहैं उनकी जिससे अधिकता हो उनमेंसे कोई एक भाव होताहै वह ऐसे है कि क्लीवता भीरुता अविशारदता मोह अवस्थान नीचे गुरुता असंहनन शिथिलता मृदुता गर्भाशय, बीजका भाग और तिसी प्रकार युक्त अपर भाव ये स्त्रीकारक होतेहैं इनसे विपरीत पुरुष कारक होतेहैं, दोनों भागोंके जो भावहैं वे नपुंसक कारी होतेहैं, जिसके जितने काल पर्यंत इंद्रिय स्थिर होती हैं तिसी कालमें चित्तमें वेदनाके निबंधको प्राप्त होताहै तिससे उससे लेकर गर्भ स्यंदनको प्राप्त होताहै और किंचित् जन्मांतरके अनुभूतकी प्रार्थनाभी करताहै उसको वृद्ध द्वै हृदय्य ( दो हृदय्य सहित )कहतेहैं—और इसका हृदय मातृज है माताके हृदयमें रस वाहिनी संवाहिनी ( नाडी ) योंसे सम्बद्धहै तिससे उन दोनों हृदयोंकी भक्ति ( विभाग) को और तिसीसे भलीप्रकार स्यंदन ( चलन ) को प्राप्त होताहै और उसकोभी कारणकी अपेक्षा करते हुये कोई दोहृदयवाले गर्भकी संग विमान न करनेको नहीं चाहते क्योंकि विमाननमें इसका विनाश वा विकृति देखी जातीहै ॥ १७ ॥

समानयोगक्षेमाहिमातातदागर्भेण
केषुचिदर्थेषुतस्मात्प्रियहिताभ्यांग
र्भिणींविशेषेणोपचरन्तिकुशलाः

क्योंकि समान हैं योग क्षेम जिसके ऐसी माता तब गर्भके संग किन्ही २ अर्थोंमें होतीहै तिससे कुशलमनुष्य प्रिय और हित वस्तुसे गर्भिणीका विशेष कर उपचार करतेहैं ॥ १८ ॥

तस्याद्वैहृदय्यस्यचविज्ञानार्थंलि
ङ्गानिसमासेनउपदेक्ष्यामः १९ ॥

उस स्त्रीको गर्भकी प्राप्ति और द्वैहृदय्यके विज्ञानके लिये संक्षेपसे लिंगोंका उपदेश करतेहैं ॥ १९ ॥

उपचारसंबोधनंह्यस्याज्ञानेदोषज्ञानश्चलिङ्गतस्तस्मादिष्टोलिङ्गोपदेशस्तद्यथाआर्त्तवादर्शनमास्यसंस्रवणमनन्नाभिलाषश्छर्दिररोचकोऽम्लकामताचविशेषेण । श्रद्धाप्रणयनश्चोचावचेषुभावेषुगुरुगात्रत्वंचक्षुषोग्लानिःस्तनयोःस्तन्यमोष्ठयोःस्तनमण्डलयोश्चकार्ष्ण्यमत्यर्थंश्वयथुःपादयोरीषल्लोमराज्युद्गमोयोन्याश्चाटालत्वमितिगर्भेपर्य्यागतेरूपाणिभवंति २०

क्योंकि उपचारोंका संबोधन(जताना) इसके ज्ञान होनेपरहै और वही अज्ञानमें दोषहै और ज्ञान लिंगसे होताहै तिससे लिंगोंका उपदेश इष्टहै वह ऐसेहै कि आर्त्तव (रज) का अदर्शन आस्यका संस्रव ( थूक आना ) अन्नकी अनिच्छा छर्दि अरोचक अम्लकी इच्छा विशेष होनी और ऊंचे नीचे भावोंमें श्रद्धाका होना गात्रोंमें गौरव नेत्रोंमें ग्लानि स्तनोंमें दूध ओष्ठ और स्तन मंडलोंमें कृष्णता अत्यंत श्वयथु ( सूजन ) पादोंमें होना और लोमराजीका उठना और योनिमें किंचित् जाल ये रूप गर्भके होनेपर होतेहैं २० ॥

सा यद्यदिच्छेत्तत्तदस्यैदद्यादन्यत्र गर्भोपघातकरेभ्यो भावेभ्यः । गर्भोपघातकरास्त्विमे भावाः तद्यथासर्वमतिगुरूष्णतीक्ष्णदारुणाश्चचेष्टाइमांश्चान्यान्पदिशन्तिवृद्धाः । देवतारक्षोऽनुचरपरिरक्षणार्थंनरक्तानिवासांसिबिभृयान्नमदकराणिचाद्यान्नाभ्यवहरेन्नयानमधिरोहेन्नमांसमश्नीयात्सर्वेन्द्रियप्रतिकूलांश्चभावान्दूरतःपरिवर्जयेत् ॥ २१ ॥

वह स्त्री जो २ इच्छा करै वही २ गर्भके नाश कारक भावोंको छोड़कर उस स्त्रीको दे, और गर्भके नाशक भाव जो हैं वे ऐसेहैं कि, सब प्रकार के अत्यंत गुरु उष्ण तीक्ष्ण पदार्थ और दारुण चेष्टा और इन अन्योंकाभी उपदेश वृद्ध करतेहैं कि देवता राक्षसोंके अनुचरोंसे रक्षाके लिये रक्त वस्त्रोंको धारण न करै और न मद कारक जो भक्ष्यहैं उनका भक्षण भोजन करै यानपर न चढै मांस भक्षण न करै और संपूर्ण इंद्रियोंके प्रतिकूल भावोंको दूरसे वर्जदे ॥ २१ ॥

यच्चान्यदपिकिञ्चित्स्त्रियोविदुस्तीव्रायान्तुखलुप्रार्थनायांकाममहितमप्यस्यैहितेनोपसंहितंदद्यात्प्रार्थनाविलयनार्थम्।प्रार्थनासन्धारणाद्धिवायुःकुपितोऽन्तःशरीरमनुचरन्गर्भस्यापद्यमानस्यविनाशंवैरूप्यंवाकुर्य्यात् ॥ २२ ॥

और जो अन्यभी किंचित् स्त्री अहित जानें वह न दे और बडी भारी प्रार्थनामें तो अहित पदार्थकोभी इस स्त्रीको हितको मिलाकर प्रार्थनाके विनयके लिये दे क्योंकि प्रार्थनाके संधारणसे कुपित वायु अंतः शरीरमें विचरता हुआ प्राप्त हुये गर्भका विनाश वा विरूपताको करताहै ॥ २२ ॥

चतुर्थेमासिस्थिरत्वमापद्यतेगर्भस्तस्मात्तदागर्भिणीगुरुगात्रत्वमधिकमापद्यतेविशेषेण ॥ २३ ॥

चौथे मासमें स्थिर हो जाताहै तिससे तब गर्भिणी विशेपकर गुरु गात्रताको प्राप्त हो जातीहै ॥ २३ ॥

पञ्चमेमासिगर्भस्यमांसशोणितोपचयोभवतिअधिकमन्येभ्योमासेभ्यस्तस्मात्तदागर्भिणीकार्श्यमापद्यतेविशेषेण ॥ २४ ॥

पांचमें मासमें गर्भके मांस शोणितकी वृद्धि अन्यमासोंसे अधिक होती है तिससे तब गर्भिणी विशेषकर कृश हो जातीहै ॥ २४ ॥

षष्ठेमासिगर्भस्यबलवर्णोपचयोभवतिअधिकमन्येभ्योमासेभ्यस्तस्मात्तदागर्भिणीबलवर्णहानिमापद्यतेविशेषेण ॥ २५ ॥

छठे मासमें गर्भमें बलवर्णकी वृद्धि अन्य मासोंसे अधिक होती है तिससे तब गर्भिणी विशेपकर बलवर्णकी हानिको प्राप्त होतीहै ॥ २५ ॥

सप्तमेमासिगर्भःसर्वभावैराप्यायतेऽस्याः । तस्मात्तदागर्भिणीसर्वाकारैःक्लान्ततमाभवति ॥ २६ ॥

सातवें मासमें गर्भ सहसा सब भावोंसे पुष्ट होताहै तिससे गर्भिणी सब भावोंसे अत्यंत क्लांत हो जातीहै ॥ २६ ॥

अष्टमेमासिगर्भश्चमातृतोगर्भतश्च मातारसवाहिनीभिःसंवाहिनीभिर्मुहुर्मुहुरोजःपरस्परतआददातिगर्भस्यसम्पूर्णत्वात्तस्मात्तदागर्भिणीमुहुर्मुहुःमुदायुक्ताभवतिमुहुर्मुहुश्चग्लानातस्मात्तदागर्भस्यजन्मव्यापत्तिमद्भवत्योजसोऽनवस्थितत्वात्तश्चैवमभिसमीक्ष्याष्टमंमासमगर्भण्यमित्याचक्षतेकुशलाः २७

आठवें मासमें गर्भ मातासे और माता गर्भसे रस वाहिनी संवाहिनीयोंसे वारंवार परस्पर ओजका आदान करतेहैं क्योंकि गर्भ संपूर्ण हो जाताहै तिससे गर्भिणी तब वारंवार आनंदसे युक्त और वारंवार ग्लानिसे युक्त होती है तिससे तब ओजके अनवस्थित होनेसे गर्भको जन्मकी व्यापत्ति होती है तिसको इस प्रकारसे देखकर अष्टम मासको अगर्भण्य ( गर्भवतीको अहित ) कुशल कहतेहैं २७

तस्मिन्नेकदिवसातिक्रान्तेऽपिन वमंमासमुपादायप्रसवकालमित्याहुरादशमान्मासादेतावान्कालो वैकारिकम् ॥ २८ ॥

उसके एक दिन बीतने परभी नवम मासको लेकर दशम मासपर्यंत प्रसवकाल कहतेहैं इतना काल वैकारिक मानाहै ॥ २८ ॥

अतःपरंकुक्षौस्थानंगर्भस्य । एवमनयानुपूर्व्याभिनिर्वर्ततेकुक्षौ२९

इससे परे कुक्षिमें गर्भका स्थानहै इस प्रकार यह गर्भ इस आनुपूर्वीसे कुक्षिमें निष्पन्न होताहै ॥ २९ ॥

मात्रादीनान्तुखलुगर्भकराणांभावानांसम्पदस्तथातिवृत्तस्यसौष्ठवान्मातृतश्चैवोपस्नेहोपस्वेदाभ्यां कालपरिणामात्स्वभावसंसिद्धेश्चकुक्षौवृद्धिंप्राप्नोति । मात्रादीनान्तुखलुगर्भकराणांभावानांव्यापत्तिनिमित्तमस्याजन्मभवति३०

माता आदिके जो गर्भकारक भावहैं उनकी संपदासेही उत्पन्नकी श्रेष्ठतासे और माताके उपस्नेह उपस्वेदोंसे कालके परिणामसे स्वभावकी संसिद्धिसे कुक्षिमें वृद्धिको प्राप्त होताहै- माता आदिके जो गर्भकारक भाव हैं उनकी व्यापत्तिका निमित्ततो इस गर्भको जन्मसे लेकर होताहै ॥ ३० ॥

येत्वस्यकुक्षौवृद्धिहेतुसमाख्याताभावास्तेषांविपर्य्ययादुदरेविनाशमापद्यतेऽथवाप्यचिरजातः स्यात् ॥ ३१ ॥

जो भाव इसकी कुक्षिमें वृद्धिके हेतु कहेहैं तिनके विपर्ययसे उदरमें विनाशको प्राप्त होजाताहै अथवा अचिर जात होताहै ॥ ३१ ॥

यतस्तुकार्त्स्न्येनाविश्यन्विकृतिमापद्यतेतदनुव्याख्यास्यामः३२

और जिससे संपूर्ण रूपसे अविनाशको प्राप्त हुआ विकृतिको प्राप्त होताहै उसका अब व्याख्यान करतेहैं ॥ ३२ ॥

यदास्त्रियादोषप्रकोपनोक्तान्यासेवमानायादोषाःप्रकुपिताःशरीरमुपसर्पन्तःशोणितगर्भाशयौदूषयन्तितदायंगर्भंलभतेस्त्रीतदागर्भस्यमातृजानामवयवानामन्यतमोऽवयवोविकृतिमापद्यतेएकोऽथवानेकः ॥ ३३ ॥

जब दोषोंके प्रकोपसे उक्तसे अन्यका सेवन करती हुईके प्रकुपित दोष शरीरमें फैलतेहुये शोणित गर्भाशयको दूषित करतेहैं तब स्त्री जिस गर्भको प्राप्त होतीहै तब उस गर्भके जो मातृज अवयवोंका अवयवहै वह एक अथवा अनेक विकृतिको प्राप्त होताहै ॥ ३३ ॥

यस्ययस्यह्यवयवस्यबीजेबीजभागेवादोषाःप्रकोपमापद्यन्तेतंतमवयवंविकृतिराविशति ॥ ३४ ॥

इसके जिस २ अवयवके बीजमें वा बीजभागमें दोष प्रकोपको प्राप्त होतेहैं उस २ अवयवमें विकारका प्रवेश होजाताहै ॥ ३४ ॥

यदाह्यस्याःशोणितगर्भाशयबीजभागःप्रदोषमापद्यतेतदावन्ध्यांजनयति । यदापुनरस्याःशोणितेगर्भाशयबीजभागावयवःप्रदोषमापद्यतेतदापूतिप्रजांजनयति ३५ ॥

जब इस स्त्रीका शोणितमें गर्भाशयका बीज भाग विकृतिको प्राप्त होताहै तब वंध्याको पैदा करतीहै और जब इसके शोणितमें गर्भाशयके बीजभागका अवयव प्रदोषको प्राप्त होताहै तब पूतिप्रजाको पैदा करतीहै ॥ ३५ ॥

यदात्वस्याःशोणितगर्भाशयबीजभागावयवःस्त्रीकराणाञ्चशरीरबीजभागानामेकदेशःप्रदोषमापद्यतेतदास्त्र्याकृतिभूयिष्ठामस्त्रियंवार्त्तांनामजनयतितांस्त्रीव्यापदमाचक्षते ॥ ३६ ॥

और जब इसके शोणितगर्भाशयके भागका अवयव और स्त्रीकारक शरीरके बीजभागोंका एक देश प्रकोपको प्राप्त होता है तब स्त्रीको आकारकी बहुधा अस्त्री वार्त्ता नामकी पैदा करती है उसको स्त्री व्यापद कहते हैं ॥ ३६ ॥

एवमेवपुरुषस्यबीजदोषेपितृजावयवविकृतिंविद्याद्यदापुनरस्यबीजेबीजभागावयवःप्रदोषमापद्यतेतदापूतिप्रजांजनयति ॥ ३७ ॥

इसी प्रकार पुरुषके बीजदोषमें पितृजही अवयवोंके विकारों को जानै जब इस पुरुषके बीजमें बीजका भाग प्रदोषको प्राप्त होता है तब वंध्या को जनता है और जब इसके बीजमें बीजभागका अवयव दोषको प्राप्त होता है तब पूति प्रजाको पैदा करता है॥ ३७॥

यदात्वस्यबीजेबीजभागावयवःपुरुषकराणाञ्चशरीरबीजभागानामेकदेशःप्रदोषमापद्यतेतदापुरुषाकृतिभूयिष्ठमपुरुषंतृणपूलिकंनामजनयतितांपुरुषव्यापदमाचक्षते ॥ ३८ ॥

और जब इसके बीजमें बीजभागका अवयव और पुरुषकारक शरीरके बीजभागोंका एक देश प्रदोष को प्राप्त होता है तब पुरुषकी अधिक आकृतिके अपुरुष तृणपूलिक नामको पैदा करैहै उसको पुरुषव्यापद कहते हैं ॥ ३८ ॥

एतेनमातृजानांपितृजानाञ्चावयवानांविकृतिव्याख्यानेनसात्म्य

जानांरसजानांसत्त्वजानाञ्चावय वानांविकृतिर्व्याख्याता ॥ ३९ ॥

इस मातृज और पितृज अवयवोंकी विकृति के व्याख्यानसे सात्म्यज और रसज और सत्वज अवयवों की विकृति कही है ॥ ३९ ॥

निर्विकारःपरस्त्वात्मासर्वभूतानां निर्विशेषःसत्वशरीरयोस्तुविशेषा द्विशेषोपलब्धिः ॥ ४० ॥

निर्विकार जो परमात्मा है वह सब भूतोंको समान है और सत्व और शरीरके विशेषसे विशेषकी उपलब्धि होती है ॥ ४० ॥

तत्रत्रयस्तुशारीरदोषावातपित्त श्लेष्माणस्तेशरीरंदूषयन्ति ४१ ॥

उस में वात, पित्त, श्लेष्मा,ये जो शरीरके दोषहैं वे शरीरको दूषित करतेहैं ४१

द्वौपुनःसत्वदोषौरजस्तमश्च । तौ सत्वंदूषयतस्ताभ्याञ्चसत्वशरी राभ्यांदुष्टाभ्यांविकृतिरुपजायते नोपजायतेचाप्रदुष्टाभ्याम् ४२ ॥

और दो रज और तम सत्वके दोष हैं वे सत्वको दूषित करते हैं उन दुष्ट हुये सत्व शरीरोंसे विकृति हो जाती है और अप्रदुष्टोंसे नहीं होती है॥ ४२ ॥

तत्रशरीरंयोनिविशेषाच्चतुर्विधमु क्तमग्रेत्रिविधंखलुसत्वंशुद्धंराज संतामसमिति । तत्रशुद्धमदोषमा ख्यातंकल्याणांशत्वात् । राज संसदोषमाख्यातंरोषांशत्वात् । तथातामसमपिसदोषमाख्यातंमो हांशत्वात् ॥ ४३ ॥

उसमें शरीर, योनिविशेषसे चार प्रकारका पहिले कहा है और तीन प्रकारका सत्व है, शुद्ध राजस तामस उनमें शुद्ध, निर्दोष, कल्याणका अंश होनेसे कहा है और रोषका अंश होनेसे राजस दूषित कहा है तामसभी मोहका अंश होनेसे सदोष कहा है ॥ ४३ ॥

तेषान्तुत्रयाणामपिसत्वानामे कैकस्यभेदाग्रमपरिसंख्येयंतरत मयोगाच्छरीरयोनिविशेषेभ्यश्चा न्योन्यानुविधानत्वाच्च । शरी रमपिसत्वमनुविधीयतेसत्वञ्चश रीरंतस्मात्कतिचिच्चसत्वभेदान नूकसादृश्याभिनिर्देशेननिदर्शना र्थमनुव्याख्यास्यामः ॥ ४४ ॥

उन तीनों प्रकारके भी सत्वोंमें एक २ का भेदाग्र अपरिसंख्येय है तारतम्यके योगसे शरीरकी योनिके विशेषोंसे अन्योन्य अनुविधानसे, शरीरभी सत्वके अनुसार होताहै और सत्व शरीरहै तिससे कितनेक सत्व भेदोंको अनूक ( अनुकारी ) सादृश्यके अभि-

निर्देशसे दृष्टांतके लिये अव व्याख्यान करते हैं ॥ ४४ ॥

तद्यथाशुचिंसत्याभिसन्धंजितात्मानंसंविभागिनंज्ञानविज्ञानवचनप्रतिवचनशक्तिसम्पन्नंस्मृतिमन्तंकामक्रोधलोभमानमोहेर्ष्याहर्षापेतंसमंसर्वभूतेषुब्राह्म्यंविद्यात् ॥ ४५ ॥

वे ऐसे हैं कि: शुचि सत्वका अभिसंधि जितात्मा संविभागी, ज्ञान, विज्ञान, वचन, प्रतिवचन इनकी शक्तिसे संपन्न, स्मृतिमान्, काम, क्रोध, लोभ, मान, मोह, ईर्ष्या, हर्ष इनसे रहित संपूर्ण भूतोंमें सम ऐसेको ब्राह्म्य जानै ॥ ४५ ॥

इज्याध्ययनव्रतहोमब्रह्मचर्य्यमतिथिव्रतमुपशान्तमदमानरागद्वेषमोहलोभरोषंप्रतिभावचनविज्ञानोपधारणशक्तिसम्पन्नमार्षं विद्यात् ॥ ४६ ॥

इज्या, अध्ययन, व्रत, होम, ब्रह्मचर्य, अतिथिव्रत हो उपशांतहैं. मद, मान, राग, द्वेष, मोह, लोभ रोष जिसके और प्रतिभा वचन विज्ञान उपधारणकी शक्ति-संपन्न को आर्ष जानै ॥ ४६ ॥

ऐश्वर्य्यवन्तमादेयवाक्यंयज्वानंशूरमोजस्विनंतेजसोपेतमक्लिष्टकर्माणंदीर्घदर्शिनंधर्मार्थकामाभिरतमैन्द्रंविद्यात् ॥ ४७ ॥

ऐश्वर्यवान् हो वाक्य जिसका ग्राह्य हो यज्वा हो शूर ओजस्वी हो तेजसे युक्त अक्लिष्टकर्मा दीर्घदर्शी धर्म, अर्थ, काममें अभिरतको ऐंद्र जानै ॥ ४७ ॥

लेखास्थवृत्तंप्राप्तकारिणमसंहार्य्यमुत्थानवन्तंस्मृतिमन्तमैश्वर्य्यालम्बिनंव्यपगतरागद्वेषमोहंयाम्यं विद्यात् ॥ ४८ ॥

लेखमें स्थित वृत्त प्राप्तकारी असंहारी ( मारने अयोग्य ) उत्थानवान् हो स्मृतिमान् ऐश्वर्यका अवलंवी राग, द्वेष, मोह इनसे रहितको याम्य जानै॥४८॥

शूरंधीरंशुचिमशुचिद्वेषिणंयज्वानमम्भोविहाररतिमक्लिष्टकर्माणंस्थानकोपप्रसादंवारुणंविद्यात् ॥ ४९

शूर, धीर, शुचि अशुचिका द्वेषी यज्ञ, यज्ञकर्ता, जलका विहारी, अक्लिष्ट कर्मा, समयपर क्रुद्ध और प्रसन्नको वारुण जानै ॥ ४९ ॥

स्थानमानोपभोगंपरिवारसम्पन्नंसुखविहारंधर्मार्थकामनित्यंशुचिंव्यक्तकोपप्रसादंकौबेरंविद्यात् ५०

स्थान, मान, उपभोग, परिवार इनसे युक्त धर्म, अर्थ, काममें नित्य तत्पर शुचि, सुखविकार, कोप, प्रसादकी प्रगटतावाला उसको कौबेर जानै॥५०॥

प्रियनृत्यगीतवादित्रोल्लापकंश्लोकाख्यायिकेतिहासपुराणेषुकुशलं

गन्धमाल्यानुलेपनवसनस्त्रीविहार कामनित्यमनसूयकंगान्धर्वंविद्यात् ॥ ५१ ॥

जिसको नृत्य, गीत, वादित्र, उल्लाप ये प्रिय हों और श्लोक, आख्यायिका, इतिहास पुराण इनमें कुशल हो और गन्ध, माल्य,अपनयन,वस्त्र, स्त्रीविहार ये जिसे नित्य हों असूयारहित हों उसको गांधर्व जानै ॥ ५१ ॥

इत्येवंशुद्धस्यसत्वस्यसप्तविधंभेदांशंविद्यात्कल्याणांशत्वात्तत्संयोगात्तुब्राह्ममत्यन्तशुद्धंव्यवस्येत् ॥ ५२ ॥

इस प्रकार शुद्धके सात प्रकारके भेदांश जानै क्योंकि वह कल्याणका अंशहै और उनके संयोगसे तो ब्राह्मको अत्यंत शुद्ध निश्चय करै ॥ ५२ ॥

शूरंचण्डमसूयकमैश्वर्य्यवन्तमौदरिकंरौद्रमननुक्रोशकमात्मपूजकमासुरंविद्यात् ॥ ५३ ॥

और शूर, चंड, असूयक,ऐश्वर्यवान्, औदारिक, रौद्र, अनुक्रोशरहित आत्म, पूजक उसको आसुर जानै ॥ ५३ ॥

अमर्षिणमनुबन्धकोपच्छिद्रप्रहारिणंक्रूरमाहारातिमात्ररुचिमामिषप्रियतमंस्वप्नायासबहुलमीर्षुंराक्षसंविद्यात् ॥ ५४ ॥

अमर्षण अनुबंधसे कोप और छिद्रसे प्रहारी, क्रूर, भोजनमें अतिमात्र रुचि, अत्यंत मांसप्रिय, स्वप्नमें बहुधा आयासी, अत्यंत ईर्षु जो है उसको राक्षस जानै ॥ ५४ ॥

महालसंस्त्रैणंस्त्रीरहस्काममशुचिंशुचिद्वेषिणंभीरुभीषयितारंविकृतिविहारहारशीलंपैशाचंविद्यात् ॥ ५५ ॥

महा आलसी, स्त्रीलंपट, स्त्रीका एकांतमें कामी, अशुचि, शुद्धद्वेषी भीरु-भीषणकारी, विकृतविहार आहारमें रत उसको पैशाच जानै ॥ ५५ ॥

क्रुद्धंशूरंअक्रुद्धभीरुंतीक्ष्णमायासबहुलंमन्त्रमुगोचरमाहारविहारपरंसार्पंविद्यात् ॥ ५६ ॥

क्रुद्ध, शूर, प्रकृष्ट, भीरु, तीक्ष्ण,बहुल आयासी मंत्रसुगोचर ( संमति दाता ) आहारविहारमें तत्पर उसको सार्प जानै ॥ ५६ ॥

आहारकाममतिदुःखशीलाचारोपचारमसूयकमसंविभागिनमतिलोलुपमकर्मशीलंप्रैतंविद्यात् ५७

आहारकामी अति दुःखदायी जो शील आचार उपचार उनसे युक्त असूयक संविभागरहित, अति लोलुप अकर्मशील उसको प्रैत जानै ॥ ५७ ॥

अनुषक्तकाममजस्रमाहारंविहार

परमनवस्थितममर्षिणमसञ्चयं शाकुनंविद्यात् ॥ ५८ ॥

अनुसक्तका कामी, निरंतर आहारमें तत्पर, अनवस्थित, अमर्षण, असंचय उसको शाकुन जानै ॥ ५८ ॥

इत्येवंखलुराजसस्यसत्वस्यषड्विधंभेदांशंविद्याद्रोषांशत्वात् ५९

इस प्रकार राजस सत्वके छः प्रकारके भेदांश जानै, क्योंकि वह रोषांशहै ॥ ५९ ॥

निराकरिष्णुमधमवेषमजुगुप्सितारम् । आहारविहारमैथुनपरं स्वप्नशीलंपाशवंविद्यात् ॥ ६० ॥

और निराकरणशील, अधमवेष, जुगुप्सारहित, आहार विहार मैथुनमें तत्पर, स्वप्नशील उसको पाशव जानै ६०

भीरुमबुधमाहारलुब्धमनवस्थित मनुषक्तकामक्रोधंसरणशीलंतोय कामंमात्स्यंविद्यात् ॥ ६१ ॥

भीरु अबुध आहारमें लुब्ध अनवस्थित अनुषंग है काम क्रोधमें जिसे सरण शील, जलकाम उसको मात्स्य जानै ॥ ६१ ॥

अलसंकेवलमभिनिविष्टमाहारे सर्वबुद्ध्यङ्गहीनंवानस्पत्यंविद्यात् ॥ ६२ ॥

अलस, केवल आहारमें अभिनिविष्ट, सब बुद्धियोंके अंगोंसे हीन उसको वानस्पत्य जानै ॥ ६२ ॥

इत्येवंखलुतामसस्यसत्वस्यत्रिविधंभेदांशंविद्यान्मोहांशत्वात् ६३

इस प्रकार तामस सत्वके तीन प्रकारके भेदांशको जानै क्योंकि वह मोहका अंशहै ॥ ६३ ॥

इत्यपरिसंख्येयभेदानांखलुत्रयाणामपिसत्वानांभेदैकदेशोव्याख्यातः ॥ ६४ ॥

इस प्रकार अपरिसंख्येयहैं भेद जिनके ऐसे तीनोंभी सत्वोंके भेदोंका एक देश व्याख्यात किया ॥ ६४ ॥

शुद्धस्यसत्वस्यसप्तविधोब्रह्मर्षिशक्रवरुणयमकुबेरगन्धर्वसत्वानुकारेण । राजसस्यषड्विधोदैत्यराक्षसपिशाचसर्पप्रेतशकुनिसत्वानुकारेण । तामसस्यत्रिविधःपशुमत्स्यवनस्पतिसत्वानुकारेण । कथञ्चयथ्यासत्वमुपचारःस्यादिति । केवलश्चायंमुद्देशःयथोद्देशमभिनिर्दिष्टोभवति । गर्भावक्रान्तिसंप्रयुक्तस्यार्थस्यविज्ञानेसामर्थ्यंगर्भकराणाञ्चभावानामनुसमाधिर्विघातश्चविघातकराणांभावानामिति ॥ ६५ ॥

शुद्ध सत्वका ब्रह्मऋषि,शक्र, वरुण, यम, कुबेर,गंधर्व सत्वके अनुकारसे सात प्रकारका–और राजसका दैत्य, राक्षस, पैशाच, सर्प,प्रेत, शकुनि सत्वके अनुकारसे छः प्रकारका और तामसका–पशु, मत्स्य वनस्पति सत्वके अनुकारसे तीन प्रकारका, है तो किस प्रकारसे यथासत्व उपचार हो इति । और केवल यह उद्देश उद्देशके अनुसार दिखायाहै गर्भकी अव क्रांतिसे संप्रयुक्त जो अर्थ है उसके विज्ञानमें सामर्थ्य और गर्भकारक जो भावहैं उनकी अनुसमाधि और विघातकारकोंकाविघात जानना इति ॥ ६५ ॥

तत्रश्लोकाः ।

निमित्तमात्माप्रकृतिर्वृद्धिःकुक्षौ क्रमेणच । वृद्धिहेतुश्चगर्भस्यप ञ्चार्थाःशुभसंज्ञिताः ॥ ६६ ॥

उसमें ये श्लोकहैं, कि,निमित्त,आत्मा, प्रकृति कुक्षिमें क्रमसे वृद्धि और गर्भकी वृद्धिका हेतु ये पांच अर्थ शुभ संज्ञकहैं ६६

यज्जन्मनिचयोहेतुर्विनाशेविकृ तावपि । इमांस्त्रीनशुभान्भावा नाहुर्गर्भविघातकान् ॥ ६७ ॥

और जन्ममें जो हेतु है विनाश और विकृतिमें जो हेतु है इन तीनं अशुभ भावोंको गर्भ विघातक कहते हैं ॥ ६७ ॥

शुभाशुभसमाख्यातानष्टौभावा निमान्भिषक् । सर्वथावेदयःस र्वान्सराज्ञःकर्त्तुमर्हति ॥ ६८ ॥

शुभ अशुभ कहेहुये इन सब आठ भावोंको सर्वथा जानता हुआ भिषक् जो है वह राजाकी चिकित्सा करने योग्य है ॥ ६८ ॥

अवाप्त्युपायान्गर्भस्यसएवंज्ञातु मर्हति । । येचगर्भविघातोक्ता भावास्तांश्चाप्युदारधीः ॥ ६९ ॥

और वह गर्भकी प्राप्तिके जो उपाय हैं और जो गर्भके विघातक भाव कहे हैं उनकोभी उदार बुद्धि होनेसे जानने योग्य हैं ॥ ६९ ॥

इति महती गर्भावक्रांतिशारीरंसमाप्तम् ॥ ४ ॥

---

## पञ्चमोऽध्यायः ।

## पुरुषविचयः ।

इसके अनंतर पुरुष विचयशारीरका व्याख्यान करते हैं कि–

पुरुषोऽयंलोकसम्मितइत्युवाच भगवान्पुनर्वसुरात्रेयः । यावन्तो हिमूर्त्तिमन्तोलोकेभावविशेषा स्तावन्तःपुरुषे,यावन्तःपुरुषे,ताव न्तोलोके ॥ १ ॥

यह पुरुष लोकसंमित है यह भगवान् पुनर्वसु आत्रेयने कहा है जितने लोकमें मूर्तिमान् भाव विशेष हैं उतने पुरुषमें जितने पुरुषमें हैं उतने लोकमें हैं ॥ १ ॥

इत्येवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवेशउवाच।नैतावतावाक्येनोक्तंवाक्यार्थमवगाहामहे। भगवतानुद्ध्याभूयस्तरमतोऽनुव्याख्यायमानंशुश्रूषामहे ॥ २ ॥

इस प्रकार कहते हुये भगवान् आत्रेयको अग्निवेश बोले–कि, इतने वाक्यसे उक्त वाक्यार्थका हम अवगाहन (समझ) नहीं कर सकते भगवान् ( आप ) की बुद्धिसे अत्यंत अधिक व्याख्यान किये को सुना चाहते हैं इति ॥ २ ॥

इतितमुवाचभगवानात्रेयः। अपरिसंख्येयालोकावयवविशेषाः पुरुषावयवविशेषाअप्यपरिसंख्येयाः।यथा।यथाप्रधानश्चतेषांयथास्थूलंभावान्सामान्यमभिप्रेत्योदाहरिष्यामः। तानेकमनानिबोधसम्यगुपवर्ण्यमानानग्निवेश! षड्धातवःसमुदितालोकइतिशब्दंलभन्ते। तद्यथाः–पृथिव्यापस्तेजोवायुराकाशंब्रह्मचाव्यक्तमित्येतएवचषड्धातवःसमुदिताःपुरुषइतिशब्दंलभन्ते। तस्यपुरुषस्य पृथिवीमूर्त्तिरापःक्लेदस्तेजोऽभिसन्तापोवायुःप्राणोवियच्छिद्राणि ब्रह्मान्तरात्मा ॥ ३ ॥

उसके प्रति भगवान् आत्रेय बोले-कि, लोकके अवयवोंके विशेष अपरिसंख्येयहैं और पुरुषके अवयवविशेषभी अपरिसंख्येयहैं–जैसे२प्रधानहैं उनस्थूल भावोंके सामान्यके अभिप्रायसे उदाहरण दिखातेहैं कि, उनको सावधान मनसे भली प्रकारसे वर्णन कियेहुयोंको हे अग्निवेश! तू सुन–छः धातु समुदित होकर लोक इस शब्दको प्राप्त होतीहैं–वह ऐसेहैं कि, पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश और अव्यक्त ब्रह्म येही छः धातु समुदित हुई पुरुष इस शब्दको प्राप्त होती हैं उस पुरुषकी पृथिवी मूर्ति, जल, क्लेद, तेज, अभिसंताप, वायु, प्राण, आकाश, छिद्र और ब्रह्म अंतरात्माहै ॥ ३ ॥

यथाखलुब्राह्मीविभूतिर्लोकेतथापुरुषेऽप्यान्तरात्मिकीविभूतिर्ब्रह्मणोविभूतिर्लोकेप्रजापतिरन्तरात्मनोविभूतिःपुरुषेसत्त्वम्। यस्त्विन्द्रोलोकेसपुरुषेऽहङ्कारः आदित्यास्तुआदानंरुद्रोरोषःसोमःप्रसादोवसवःसुखमश्विनौकान्तिर्मरुदुत्साहोविश्वेदेवाःसर्वेन्द्रियाणिसर्वेन्द्रियार्थाश्चतमोमोहोज्योतिर्ज्ञानम्।यथालोकस्यसर्गादिस्तथापुरुषस्यगर्भाधानंयथाकृतयुगमेवंबाल्यम्। यथात्रेतातथायौवनंयथाद्वापरस्तथास्थाविर्य्ययथाक

लिरेवमातुर्य्यंयथायुगान्तस्तथाम रणमित्येवमनुमानेनानुक्तानामपि लोकपुरुषयोरवयवविशेषाणाम ग्निवेश! सामान्यंविद्यात्॥ ४ ॥

और जैसे निश्चयसे लोकमें ब्रह्मकी विभूतिहैं तैसे पुरुषमें भी अंतरात्माकी विभूतिहै-लोकमें ब्रह्मकी विभूति है प्रजापतिहै और पुरुषमें अंतरात्माकी विभूतिसत्वहै और जो लोकमें इंद्र है वह पुरुषमें अहंकार है-आदित्य आदान है-रुद्र दोषहै-सोम प्रसादहै-वसु सुख है-अश्विनीकुमार कांतिहै-मरुत् उत्साहहै-विश्वेदेवा संपूर्ण इंद्रियहैं- और सब इंद्रियोंके विषयहैं-तम मोह है-ज्योति ज्ञानहै-जैसे लोकका सर्ग आदिहैं-ऐसा पुरुषका गर्भका आधानहै-जैसा कृतयुगहै-तैसा बाल्यहै जैसा त्रेतायुग तैसा यौवन, जैसा द्वापर तैसी स्थविरता, जैसा कलियुग तैसी आतुरता और जैसा युगांत तैसा मरण है इसी प्रकार अनुमानसे अनुक्तभी लोक और पुरुषके अवयव विशेषोंकी समानताको हे अग्निवेश ! जानै ॥ ४ ॥

इत्येवंवादिनंभगवन्तमात्रेयमग्निवेशउवाच।एवमेतत्सर्वमनपवादंय थोक्तंभगवतालोकपुरुषयोःसामा न्यंकिन्तुअस्यसामान्योपदेशस्य प्रयोजनमिति ॥ ५ ॥

इस प्रकार कहते हुये भगवान् आत्रेयको अग्निवेश बोले-कि, जैसे भगवान्ने यह लोक पुरुषकी समानता कही है यह सब इसी प्रकार अनपवादहै; परंतु इस सामान्य उपदेशका प्रयोजन क्याहै इति ॥ ५ ॥

भगवानुवाच।कथमग्निवेश! सर्वं लोकमात्मन्यात्मानञ्चसर्वलोके समनुपश्यतस्तस्यात्मबुद्धिरुत्पद्य तेइति । सर्वलोकंहिआत्मनिप श्यतोभवतिआत्मैवसुखदुःखयोः कर्त्तानान्यइतिकर्मात्मकत्वाच्च । हेत्वादिभिरयुक्तसर्वलोकोऽहमि तिविदित्वाज्ञानंपूर्वमुत्थाप्यतेऽप वर्गायेति ॥ ६ ॥

भगवान् बोले-कि, हे अग्निवेश! सब लोकको आत्मामें और आत्माको सब लोकमें सम्यक् देखते हुये उसकी कैसे आत्मबुद्धि उत्पन्न न होगी क्योंकि सर्व लोकको आत्मामें देखते हुयेको आत्माही सुख दुःखका कर्ता है अन्य नहीं यह बुद्धि होगी और कर्मात्मक होनेसे अयुक्त वह सर्व लोक मैंहूं यह जानकर ज्ञानपूर्वक उत्थान अपवर्गके लिये करेगा ॥ ६ ॥

तत्रसंयोगापेक्षीलोकशब्दःषड्धा तुसमुदायोहिसामान्यतःसर्वलोकः तस्यहेतुरुत्पत्तिर्वृद्धिरुपप्लवोवियो गश्च । तत्रहेतुरुत्पत्तिकारणमुत्प त्तिर्जन्मवृद्धिराप्यायनमुपप्लवोदुः

खागमःषड्धातुविभागोवियोगः। सजीवापगमःसप्राणनिरोधःसभ ङ्गःसलोकस्वभावः ॥ ७ ॥

उसमें संयोगापेक्षी लोक शब्दहै, सामान्यसे छः धातुओंका समुदाय सर्व लोकहै उसका हेतु उत्पत्ति,वृद्धि, उपप्लव, वियोगहै, उसमें हेतु उत्पत्तिका कारण होताहै, उत्पत्तिको जन्म वृद्धिको आप्यायन, उपप्लवको दुःखका आगमन छः धातुओंके विभागको वियोग कहतेहैं वही जीवका अपगम, वही प्राणविरोध, वही भंग, वही लोकका स्वभावहै ॥७॥

तस्यमूलंसर्वोपप्लवानाञ्चप्रवृत्तिर्निवृत्तिरुपरमश्चप्रवृत्तिर्दुःखंनिवृत्तिःसुख मितियज्ज्ञानमुत्पद्यतेतत्सत्यम्। तस्यहेतुःसर्वलोकसामान्यज्ञानमे तत्प्रयोजनंसामान्योपदेशस्येति॥

उसका मूल सब उपप्लवोंकी प्रवृत्ति, निवृत्ति और उपरमहै, प्रवृत्ति, दुःख और निवृत्ति सुखहै, यह जो ज्ञान उत्पन्न होताहै वह सत्य है तिसका हेतु सर्व लोक सामान्यज्ञानहै यह प्रयोजन सामान्योपदेशकाहै ॥ ८ ॥

अथाग्निवेशउवाच। किंमूलाभ गवन्! प्रवृत्तिर्निवृत्तौवाउपाय इति ॥ ९ ॥

इसके अनन्तर अग्निवेश बोले–कि, हे भगवन्! प्रवृत्तिका क्या मूल है और निवृत्ति का कौन उपाय है ॥ ९ ॥

भगवानुवाच। मोहेच्छाद्वेषकर्म मूलाप्रवृत्तिस्तज्जाह्यहङ्कारसङ्गस न्देहाभिसंप्लवाभ्यवपातविप्रत्यया विशेषानुपायाः। तरुणमिवद्रुम मतिविपुलशाखास्तरवोऽभिभूयः पुरुषमवतत्योत्तिष्ठन्तेयैरभिभूतो नसत्तामतिवर्त्तते ॥ १० ॥

भगवान् बोले–कि,मोह, इच्छा, द्वेष, कर्म ये प्रवृत्ति के मूल हैं और उस प्रवृत्तिसे उत्पन्न अहंकार संग, संदेह, अभिसंप्लव, अभ्यवपात, विप्रत्यय, अविशेष, अनुपाय जो हैं वे तरुण द्रुमका अति विपुल शाखावाले वृक्ष जैसे अभिभव करते हैं तैसेही पुरुषको आच्छादन करके अहंकार आदि उठते हैं, जिन करके अभिभूत यह सत्ताका अवलंघन नहीं करता है ॥ १० ॥

तत्रैवंजातिरूपवित्तबुद्धिशीलविद्याभिजनवयोवीर्य्यप्रभावसम्पन्नोऽहमित्यहङ्कारः ॥ ११ ॥

उसमें इस प्रकार जाति, रूप, वित्त, ( धन ) बुद्धि, शील, विद्या, अभिजन, अवस्था, वीर्य, प्रभाव इनसे संपन्न मैं हूं यह अहंकार है ॥ ११ ॥

यन्मनोवाक्कायकर्मनापवर्गायस सङ्गः ॥ १२ ॥

जो जो मन, वाक्,काया, कर्म, अपवर्ग के लिये न हो वह संग है ॥ १२ ॥

कर्मफलमोक्षपुरुषप्रेत्यभावादयः सन्तिवानेतिसंशयः ॥ १३ ॥

कर्म, फल, मोक्ष, पुरुष, प्रेत्यभाव आदि हैं वा नहीं यह संशय है॥ १३ ॥

सर्वास्ववस्थास्वनन्योऽहमहंस्रष्टास्वभावसंसिद्धोऽहमहंशरीरेन्द्रियबुद्धिस्मृतिविशेषराशिरितिग्रहणमभिसंप्लवः ॥ १४ ॥

सबमें अवस्थित मैं अनन्य हूं, मैं स्रष्टा हूं, स्वभावसंसिद्ध हूं, मैं शरीर, इंद्रिय, बुद्धि, स्मृतिविशेषकी राशि हूं, यह ग्रहण ( ज्ञान ) को अभिसंप्लवहै१४

ममपातृपितृभ्रातृदारापत्यबन्धुमित्रभृत्यगणोगणस्यचाहमित्यभ्यवपातः ॥ १५ ॥

मेरे माता, पिता, भ्राता, दारा, अपत्य, बंधु, मित्र, भृत्यगण हैं और गणका मैं हूं यह अभ्यवपात है ॥ १५ ॥

कार्य्याकार्य्यहिताहितेशुभाशुभेषुविपरीताभिनिवेशोविप्रत्ययः१६

कार्य, अकार्य, हित, अहित, शुभ, अशुभ में जो विपरीत अभिनिवेश ( आग्रह ) उसको विप्रत्यय कहते हैं ॥ १६ ॥

ज्ञाज्ञयोःप्रकृतिविकारयोःप्रवृत्तिनिवृत्त्योश्चासामान्यदर्शनंविशेषः ॥ १७ ॥

ज्ञानी अज्ञानी, प्रकृति, विकार, प्रवृत्ति, निवृत्ति इनको सामान्य देखना अविशेषहै ॥ १७ ॥

प्रोक्षणानशनाग्निहोत्रत्रिषवणाभ्युक्षणवाहनयजनयाजनयाचनसलिलहुताशनप्रवेशनादयःसमारम्भाःप्रोच्यन्तेह्यनुपायाः॥ १८॥

प्रोक्षण, अनशन, अग्निहोत्र त्रिकाल स्नान, अभ्युक्षण, आवाहन, यजन, याजन, याचन, सलिल, हुताशन प्रवेशन आदि समारंभ अनुपाय कहातेहैं ॥ १८ ॥

एवमयमधीधृतिस्मृतिरहङ्कराभिनिविष्टःसंसक्तःससंशयोऽभिसंप्लुतबुद्धिरभ्यवपतितोऽन्यथादृष्टिर्विशेषग्राहीविमार्गगतिर्निवासवृक्षःसत्वशरीरदोषमूलानांमूलं सर्वदुःखानांभवति ॥ १९ ॥

इस प्रकार यह अबुद्धि, अस्मृति, अहंकारमें अभिनिविष्ट, सक्त और संशयसहित अभिसंप्लुतबुद्धि अभ्यवपतितहै अन्यथा दृष्टि विशेषका ग्राही विमार्गगामी निवास वृक्ष सत्व शरीर दोषोंके मूल, सब दुःखोंका मूल, आश्रय होताहै ॥ १९ ॥

इत्येवमहंकारादिभिर्दोषैर्भ्राम्यमाणोनातिवर्त्ततेप्रवृत्तिःसामूलमघस्य ॥ २० ॥

इस प्रकार अहंकार आदि दोषोंसे भ्राम्यमाण हुआ प्रवृत्तिका अवलंघन नहीं करताहै यह प्रवृत्ति पापका मूलहै ॥ २० ॥

निवृत्तिरपवर्गस्तत्परंप्रशान्तंतदक्षरंतद्ब्रह्मसमोक्षः । तत्रमुमुक्षूणामुदयनानिव्याख्यास्यामः । तत्र लोकदोषदर्शिनोमुमुक्षोरादितएवाचार्य्याभिगमनंतस्योपदेशानुष्ठानम् ॥ २१ ॥

निवृत्ति अपवर्ग है, उससे परे प्रशांत वह है, जो अक्षरब्रह्महै, वह मोक्षहै, उसमें मुमुक्षुताके उदयनोंका व्याख्यान करते हैं, उसमें लोकके दोषदर्शक मुमुक्षुका प्रथमही आचार्यके समीप गमनहै, उसके उपदेशका अनुष्ठानहै २१

अग्नेरेवोपचर्य्याधर्मशास्त्रानुगमनंतदर्थावबोधस्तेनावष्टम्भःतत्रयथोक्ताःक्रियाःसतामुपासनमसतांपरिवर्जनंनसङ्गतिर्दुर्जनेनसत्यंसर्वभूतहितमपरुषमनतिकालेपरीक्ष्यवचनंसर्वप्राणिषुआत्मनीवावेक्षासर्वासामस्मरणमसंकल्पनमप्रार्थनाअनभिभाषणञ्चस्त्रीणांसर्वपरिग्रहत्यागःकौपीनंप्रच्छादनार्थंधातुरागनिवसनंकन्थासीवनहेतोःसूचीपिप्पलकंशौचाधानहेतोःजलकुण्डिकादण्डधारणंभक्ष्यचर्य्यार्थंपात्रंप्राणधारणार्थमेककालमग्राम्योयथोपपन्नएवाव्यवहारः । श्रमापनयनार्थंशीर्णशुष्कपर्णतृणास्तरणोपधानंध्यानहेतोःकायनिबन्धनंवनेषु अनिकेतवासस्तन्द्रानिद्रालस्यादिकर्मवर्जनमिन्द्रियार्थेषुअनुरागोपतापनिग्रहःसुप्तस्थितगतप्रेक्षिताहारविहारप्रत्यङ्गचेष्टादिकेषुआरम्भेषुस्मृतिपूर्विकाप्रवृत्तिःसत्कारस्तुतिगर्हावमानक्षमत्वंक्षुत्पिपासायासश्रमशीतोष्णवातवर्षासुखदुःखसंस्पर्शसहत्वंशोकदैन्यद्वेषमदमानलोभरागेर्ष्याभयक्रोधादिभिरसञ्चलनमहङ्कारादिषूपसर्गसंज्ञालोकपुरुषयोःसर्गादिसामान्यावेक्षणंकार्य्यकालात्ययभयंयोगारम्भेसततमनिर्वेदःसत्वोत्साहापवर्गायधीधृतिस्मृतिबलाधानंनियमनमिन्द्रियाणांचेतसिचेतसआत्मन्यात्मनश्चधातुभेदेनशरीरावयवसंख्यानामभीक्ष्णंसर्वंकारणवद्दुःखमस्वमनित्यमित्यभ्युपगमः । सर्वप्रवृत्तिषुदुःखसंज्ञासर्वसंन्यासेसुखमित्यभिनिवेशएषमार्गोऽपवर्गा

यअतोऽन्यथाबध्यतेइत्युदयना
निव्याख्यातानि ॥ २२ ॥

अग्निके समान सेवन, धर्मशास्त्रके अनुगमन,उसके अर्थका बोध,उसके संग अवष्टंभ उसमें यथोक्त क्रिया, सत्पुरुषोंकी उपासना, दुर्जनका असंग, सत्य, सब भूतोंका हित और समयपर परीक्षा करके अकठोरवचन, सब प्राणियोंमें आत्माके समान देखना, संपूर्ण स्त्रियोंका अस्मरण, असंकल्प, अप्रार्थन, असंभाषण और संपूर्ण परिग्रहोंका त्याग, कोपीन और प्रच्छादन के लिये धातुसे रँगावस्त्र कंथा सीनेके लिये सूची और पिप्पलक ( सूत ) शौच आदानके लिये जलकुंडिका, दंडधारण, भैक्ष्यचर्याके लिये पात्र, प्राणधारणके लिये एक काल ग्रामभिन्नमें यथायोग्य व्यवहार, श्रम अपनयनके लिये गिरे जो शुष्कपर्ण तृण इनका आस्तरण उपधान, ध्यान के हेतु कायाका निबंधन, वनोंमें स्थानके विना वास, तंद्रा, निद्रा, आलस्य, आदि कर्मका वर्जन, इंद्रियोंके विषयोंमें अनुराग और उपतापका निग्रह, सुप्त, स्थित, गत, दर्शन,आहार, विहार,प्रत्यंग, चेष्टा आदि आरंभोंमें स्मरणपूर्वक प्रवृत्ति, सत्कार, स्तुति, निंदा, अवमान इनको सहना, क्षुधा, पिपासा,आयास,श्रम,शीत, उष्ण, वात, वर्षा,सुख, दुःख संस्पर्श इन को सहना, शोक, दीनता,द्वेष,मद,मान, लोभ,राग,भय,ईर्षा, क्रोध आदिसे असंचलन, अहंकार आदिमें उपसर्गसंज्ञा लोक पुरुषमें सर्ग आदि सामान्यका देखना, कार्यकालके वीतनेमें भय, योगारंभमें निरंतर अनिर्वेद, ( असंतोष ) सत्व, उत्साह, अपवर्गके लिये बुद्धि, धृति, स्मृति इनके बलका आधान,इंद्रियोंका नियमन-चित्तमें चित्तका आत्मामें आत्माका नियम धातुओंके भेदसे शरीरके अवयवोंका संख्यान, निरंतर संपूर्ण कारणवान् है, अपना नहीं है अनित्यहै यह जानना; सब प्रवृत्तियोंमें अघ ( पाप ) संज्ञा, सबके संन्यासमें सुख है यह आग्रह, यह मार्ग अपवर्गके लिये है, इससे अन्यथा बंधनको प्राप्त होताहै ये सब उदयनके लक्षण कहेहैं२२

भवन्तिचात्र ।

एतैरविमलंसत्त्वंशुद्धयुपायैर्विशु
ध्यति । मृज्यमानइवादर्शस्तैल
चेलकचादिभिः ॥ २३ ॥

इसमें ये श्लोक हैं-कि, इन शुद्धिके उपायोंसे अविमल सत्व इस प्रकार शुद्ध होताहै जैसे तैल, वस्त्र, केश आदिसे माँजा हुआ आदर्श ॥ २३ ॥

ग्रहाम्बुदरजोधूमनीहारैरसमावृत
म् । यथार्कमण्डलंभातिभातिस
त्त्वंतथामलम् ॥ २४ ॥

ग्रह, मेघ, रज, धूम, नीहार इनसे अनाच्छादित सूर्यमंडल जैसे भासता है तैसे निर्मल सत्व भासताहै ॥ २४ ॥

ज्वलत्यात्मनिसंरुद्धंतत्सत्वंसंवृ
तायने । शुद्धःस्थिरःप्रसन्नार्चिर्दी
पोदीपाशयेयथा ॥ २५ ॥

संवृत अयनरूप आत्मामें भली प्रकार रुका हुआ वह सत्व ऐसे प्रकाशित होता है शुद्धार्चि दीपक जैसे स्थिर प्रसन्न दीपाशयमें प्रकाशित होताहै २५

**शुद्धसत्त्वस्ययाशुद्धासत्यावुद्धिः प्रवर्त्तते । ययाभिनत्यतिबलंमहा मोहमयंतमः ॥ २६ ॥**

शुद्ध सत्व मनुष्यकी वह सत्वबुद्धि प्रवृत होती है जिससे महामोहरूप अति बलवान् तमको भेदन करताहै २६

**सर्वभावस्वभावज्ञोययाभवतिनि स्पृहः । योगंययासाधयतेसांख्यः सम्पद्यतेयया ॥ २७ ॥**

सब भावोंके स्वभावोंका ज्ञाता जिससे निस्पृह होता है और जिससे योगको साधताहै जिससे सांख्य होताहै ॥ २७ ॥

**ययानोपैत्यहङ्कारंनोपास्तेकारणं यया । ययानालम्बतेकिञ्चि त्सर्वंसंन्यस्यतेयया ॥ २८ ॥**

जिससे अहंकारको प्राप्त नहीं होता, जिससे कारणकी उपासना नहीं करता, जिससे किंचित् आलंबको प्राप्त नहीं होता, जिससे सबका संन्यास करताहै ॥

**यातिब्रह्माययानित्यमजरःशान्त मक्षरम् । विद्यासिद्धिर्मतिर्मेधा प्रज्ञाज्ञानञ्चसामता ॥ २९ ॥**

जिससे नित्य अजर, शांत, अव्यय ब्रह्मको प्राप्त होता है और वही विद्या- सिद्धि, मति, मेधा, प्रज्ञा और ज्ञान मानींहै ॥ २९ ॥

**लोकेविततमात्मानंलोकञ्चात्मनि पश्यतः । परावरदृशःशान्तिर्ज्ञा नमूलाननश्यति ॥ ३० ॥**

लोकमें विदित आत्माको आत्मामें लोकको देखते और पर अवरके द्रष्टाकी ज्ञानका मूल शांति नष्ट नहीं होती ३० ॥

**पश्यतःसर्वभूतानिसर्वावस्थासुस र्वदा । ब्रह्मभूतस्यसंयोगोनशुद्ध स्योपपद्यते ॥ ३१ ॥**

संपूर्ण अवस्थाओंमें सब भूतोंको सर्वदा देखते हुये और ब्रह्मभूत शुद्धका संयोग नही होता ॥ ३१ ॥

**नात्मनःकारणाभावाल्लिङ्गमप्यु पलभ्यते । ससर्वकारणत्यागान्मु क्तइत्यभिधीयते ॥ ३२ ॥**

और आत्माका लिंगभी कारणके अभावसे उपलब्ध नहीं होता—वह संपूर्ण कारणोंके त्यागसे मुक्त कहाताहै ३२

**विपापंविरजःशान्तंपरमक्षरमव्य यम् । अमृतंब्रह्मनिर्वाणंपर्य्यायैः शान्तिरुच्यते ॥ ३३ ॥**

विपाप, विरज, शांत, पर, अक्षर, अव्यय, अमृत, ब्रह्म, निर्वाण इन पर्यायोंसे शांति कहीहै ॥ ३३ ॥

**एतत्तत्सौम्यविज्ञानंयज्ज्ञात्वामु**

क्तसंशयाः । मुनयःप्रशमंजग्मु र्वीतमोहरजःस्पृहाः ॥ ३४ ॥

हे सौम्य! यह वह विज्ञानहै जिसको जानकर मुक्तसंशय और मोह, रज, स्पृहासे रहित मुनि प्रशांतिको प्राप्त हुये इति ॥ ३४ ॥

तत्रश्लोकौ ।

सप्रयोजनमुद्दिष्टंलोकस्यपुरुषस्य च । सामान्यंमूलमुत्पत्तौनिवृत्तौ मार्गएवच ॥ ३५ ॥

उसमें ये दो श्लोकहैं–कि, लोक और पुरुषका प्रयोजन सहित उत्पत्तिका मूल सामान्य और निवृत्तिका मार्ग कहा ३५,

शुद्धसत्त्वसमाधानंसत्याबुद्धिश्चनै ष्ठिकी॥विचयेपुरुषस्योक्तानिष्ठाच परमर्षिणा ॥ ३६ ॥

और शुद्धसत्वका समाधान और नैष्ठिकी सत्यबुद्धि और विचयमें पुरुषकी निष्ठा परमर्षिने कहीहै ॥ ३६ ॥

इति पुरुषविचयं शारीरं समाप्तम् ॥ ५ ॥

## षष्ठोऽध्यायः ।

### शरीरविचयः ।

इसके अनंतर शरीरविचय शारीरका व्याख्यान करते हैं कि–

शरीरविचयःशरीरोपकारार्थमि ष्यतेभिषग्विद्यायाम् । ज्ञात्वाहि शरीरतत्त्वंशरीरोपकारकरेषुभावे षुज्ञानमुत्पद्यतेतस्माच्छरीरविच यंप्रशंसन्तिकुशलाः ॥ १ ॥

शरीरका विचय शरीरके उपकारार्थ इष्ट है क्योंकि शरीरके तत्वको जानकर शरीरके उपकारक भावोंमें ज्ञान पैदा होताहै तिससे कुशल मनुष्य शरीरके विचयकी प्रशंसा करते हैं ॥ १ ॥

तत्रशरीरंनामचेतनाधिष्ठानभूतंप ञ्चमहाभूतविकारसमुदायात्मकम् २॥

उसमें शरीर नाम चेतनका अधिष्ठान-भूत पंचभूतोंके विकारोंका समुदाय-रूप है ॥ २ ॥

समयोगवाहिनोयदाह्यस्मिञ्छरी रेधातवोवैषम्यमापद्यन्तेतदायं क्लेशंविनाशंवाप्राप्नोतिवैषम्यगम नंवापुनर्धातूनांवृद्धिह्रासगमनम कार्त्स्न्येन ॥ ३ ॥

क्योंकि जब इस शरीरमें समयोग वाहिनी धातु विषम हो जातीहैं तब यह पुरुष क्लेश वा विनाशको वा धातुओंके वैषम्य गमनको प्राप्त होता है फिर धातुओंकी वृद्धि और न्यूनता असंपूर्ण रूपसे होते हैं ॥ ३ ॥

प्रकृत्याचयौगपद्येनतुविरोधिनां धातूनांवृद्धिह्रासौभवतः ॥ ४ ॥

और प्रकृतिसे युगपत् ( एकवार ) भी विरोधि धातुओंके वृद्धि न्हास होते हैं ॥ ४ ॥

यद्धियस्यधातोर्वृद्धिकरंतत्ततोवि परीतगुणस्यधातोःप्रत्यवायकर न्तुसम्पद्यते । तदेवतस्माद्भेषजं सम्यगवधार्य्यमाणंयुगपन्न्यूनाति रिक्तानांधातूनांसाम्यकरंभवति अधिकमपकर्षतिन्यूनमाप्याय यति । एतावदेवहिभैषज्यप्रयो गेफलमिष्टंस्वस्थवृत्तानुष्ठानञ्चया वद्धातूनांसाम्यंस्यात् ॥ ५ ॥

जो पदार्थ जिस धातुकी वृद्धिका कर्त्ता है वह उससे विपरीत गुणवान् धातुका नाशकारक हो जाता है और वही तिससे भली प्रकार निश्चय किया भेषज एकवार ऊन अतिरिक्त धातुओंकी समताकारक होता हैं अधिककी न्यूनताको और न्यूनकी पुष्टिको करताहै इतनाहीं भेषज्यप्रयोगमें फल इष्ट कहाहै और स्वस्थ वृत्तका अनुष्ठान तवतक करै जवतक धातुओंका साम्य हो ॥ ५ ॥

स्वस्थस्यापिसमधातूनांसाम्यानु ग्रहार्थमेवकुशलारसगुणानाहार विकारांश्चपर्य्यायेणेच्छन्तिउप योक्तुम् । सात्म्यसमाख्यातानेक प्रकारभूयिष्ठांश्चोपयुञ्जानास्तद्वि परीतकरणलक्षणसमाख्यातचेष्ट यासममिच्छन्तिकर्त्तुम् ॥ ६ ॥

क्योंकि कुशल मनुष्य स्वस्थकाभी सम धातुओंके साम्यके अनुग्रहके अर्थ रससे गुणकारी आहारविकारोंके पर्यायसे उपयोग करनेकी इच्छा करते हैं सात्म्य समाख्यात ( नामके ) अनेक प्रकारोंका अधिक उपयोग करते हुये जो हैं उससे विपरीतकारी समाख्यात चेष्टासे सम करनेकी इच्छा करतेहैं ॥ ६ ॥

देशकालात्मगुणविपरीतानांहिक र्मणामाहारविकाराणाञ्चक्रमेणो पयोगःसम्यक् । सर्वाभियोगो नुदीर्णानांसन्धारणमसन्धारणमु दीर्णानाञ्चगतिमतांसाहसानाञ्च वर्जनम् । स्वस्थवृत्तमेतावद्धातू नांसाम्यानुग्रहार्थमुपदिश्यते ॥ ७ ॥

देश, काल, आत्माके गुणसे विपरीत कर्मोंका और आहारविकारोंका जो क्रमसे सम्यक् उपयोगहै और जो उदीर्णनहींहैं उनका सर्वाभियोग और उदीर्णोंका संधारण असंधारण और गतिमानोंका और साहसोंका वर्जन इतनाहीं स्वस्थ वृत्त धातुओंकी समताके अनुग्रहके अर्थ कहाहै ॥ ७ ॥

धातवःपुनःशारीराःसमानगुणैःस मानगुणभूयिष्ठैर्वापिआहारविहा रैरभ्यस्यमानैर्वृद्धिंप्राप्नुवन्ति । ह्रासन्तुविपरीतगुणैर्विपरीतगुणभू यिष्ठैर्वाप्याहारैरभ्यस्यमानैः ॥ ८ ॥

और शरीरकी धातु, समान गुणवान् और अधिक समान गुणवान् जो आहार विहारहैं उन आहारोंके अभ्याससे वृद्धिको प्राप्त होतेहैं और जो विपरीत गुण हैं वा जिनमें विपरीत गुण अधिकहैं उनके अभ्याससे न्हासको प्राप्त होतेहैं ॥ ८ ॥

तत्रेमेशरीरधातुगुणाःसंख्यासामर्थ्यरूपकरास्तद्यथागुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षमन्दतीक्ष्णस्थिरसरमृदुकठिनविशदपिच्छिलश्लक्ष्णखरसूक्ष्मस्थूलसान्द्रद्रवाः ९

उसमें ये शरीरकी धातुओंके गुण संख्याके सामर्थ्य कारकहैं वे ऐसेहैं कि,गुरु लघु शीत उष्ण स्निग्ध रूक्ष मंद तीक्ष्ण स्थिर सर मृदु कठिन विषद पिच्छिल श्लक्ष्ण खर सूक्ष्म स्थूल सांद्र द्रव ये गुणहैं ॥ ९ ॥

तेषुयेगुरवोधातवोगुरुभिराहारविकारगुणैरभ्यस्यमानैराप्याय्यन्ते लघवश्चह्रसन्ति। लघवस्तुलघुभिरेवाप्याय्यन्तेगुरवश्चह्रसन्त्येवमेवसर्वधातुगुणानांसामान्ययोगाद्वृद्धिविपर्य्ययाद्ध्रासः ॥ १० ॥

उनमें जो धातु गुरुहैं वे गुरु आहारके गुणोंके अभ्याससे पुष्ट होती हैं और लघु न्हासको प्राप्त होती हैं और लघुधातु लघुद्रव्योंसे पुष्ट होतीहैं गुरु धातु न्हासको प्राप्त होतीहैं इसी प्रकार संपूर्णधातुओंके गुणोंका सामान्य योगसे वृद्धि और विपर्ययसे न्हास होताहै ॥ १० ॥

तस्मान्मांसमाप्याय्यतेमांसेनभूयोन्येभ्यःशरीरधातुभ्यः। तथा लोहितंलोहितेनमेदोमेदसावसावसयाअस्थितरुणास्थ्नामज्जामज्जयाशुक्रंशुक्रेणगर्भस्त्वामगर्भेण ११

तिससे मांस मांसकी अन्य शरीरकी धातुओंसे अधिक पुष्टि करताहै जैसे रुधिर रुधिरसे मेद मेदासे वसा वसासे अस्थि तरुणअस्थिसे मज्जा मज्जासे शुक्र शुक्रसे और गर्भ आमगर्भसे पुष्टिको प्राप्त होता है ॥ ११ ॥

यत्रतुएवंलक्षणेनसामान्येनसामान्यवतामाहारविकाराणामसान्निध्यं स्यात् । सन्निहितानांवापिअयुक्तत्वान्नोपयोगोघृणित्वादन्यस्माद्वाकारणात्सचधातुरभिवर्द्धयितव्यःस्यात् । तस्ययेसमानगुणाःस्युःआहारविकारा असेव्याश्चतत्रसमानगुणभूयिष्ठानामन्यप्रकृतीनामपिआहारविकाराणामुपयोगःस्यात् ॥ १२ ॥

और जहां सामान्यलक्षणसे सामान्यवाले आहारविकारों का असा-

निध्य ( अलाभ ) हो जाय और सन्निहितोंकोभी अयुक्त होनेसे उपयोग न हो घृणावान् होनेसे वा अन्य कारणसे उपयोग नहो उस धातुकी अभिवृद्धि करनी चाहिये उसके जो समान गुणके आहारविकार हों और सेवनके अयोग्य हों उनमें समान गुण जिनमें अधिक हों उनका और अन्य प्रकृतिकेभी आहारविकारों का उपयोग होना चाहिये ॥ १२ ॥

तद्यथा--शुक्रक्षयेक्षीरसर्पिषोरुपयोगोमधुरस्निग्धसमाख्यातानाञ्चापरेषामेवद्रव्याणाम् । मूत्रक्षयेषु नरिक्षुरसवारुणीमण्डद्रवमधुराम्ललवणोपक्लेदिनाम् ।पुरीषक्षयेकुल्माषमाषकुष्कुण्डाजमध्ययवशाकधान्याम्लानाम् । वातक्षयेकटुतिक्तकषायरूक्षलघुशीतानाञ्च । पित्तक्षयेम्ललवणकटुकक्षारोष्णतीक्ष्णानाम् । श्लेष्मक्षयेस्निग्धगुरुमधुरसान्द्रपिच्छिलानांद्रव्याणांकर्मापिचयद्यद्यस्यधातोर्वृद्धिकरंतत्तदनुसेव्यम् ॥ १३ ॥

वह ऐसे हैं कि, शुक्रके क्षयमें दूध घी का और मधुर स्निग्ध नाम के अन्यहीं द्रव्योंका उपयोग मूत्रके क्षयमें इक्षुका रस वारुणी मंडद्रव मधुर अम्ल लवण उपक्लेदी इनका उपयोग पुरीषके क्षयमें कुल्माष उडद कुष्कुंडाज मध्ययव शाक धान्य अम्ल इनका उपयोग, वातके क्षयमें कटुक तिक्त कषाय रूक्ष लघु शीत इनका उपयोग, पित्तके क्षयमें अम्ल लवण कटुक क्षार उष्ण तीक्ष्णोंका उपयोग, श्लेष्मके क्षयमें स्निग्ध गुरु मधुर सांद्र पिच्छिल द्रव्योंका उपयोग हितहै और कर्मभी जो जिस धातुका वृद्धिकारी हो वह उस समय सेवनके योग्यहै ॥१३॥

एवमन्येषामपिशरीरधातूनांसामान्यविपर्य्ययाभ्यांवृद्धिह्रासोयथाकालंकार्य्याविति । सर्वधातूनामेकैकशोऽतिदेशतश्चवृद्धिह्रासकराणिव्याख्यातानिभवन्ति ॥ १४ ॥

इसी प्रकार अन्यभी धातुओंके सामान्य विपर्ययोंसे वृद्धि और ह्रास यथा काल में करने इति संपूर्ण धातुओंके और एक२ के अतिदेशसे वृद्धि और ह्रासके कारकोंका यह व्याख्यान किया ॥ १४ ॥

कृत्स्नशरीरपुष्टिकरास्त्विमेभावाः कालयोगःस्वभावसिद्धिराहारसौष्टवमविघातश्चेतिबलवृद्धिकरास्त्विमेभावाभवन्ति । तद्यथा--बलवत्पुरुषेदेशेजन्मबलवत्पुरुषेच काले । सुखश्चकालयोगोबीजक्षेत्रगुणसम्पच्चाहारसम्पच्चशरीरसम्पच्चसात्म्यसम्पच्चसत्त्वसम्पच्चस्व

भावसंसिद्धिश्चयौवनञ्चकर्मचसं
हर्षश्चेति ॥ १५ ॥

संपूर्ण शरीरकी पुष्टिके कारक तो ये भावहैं कि, काल योग, स्वभाव सिद्धि, उत्तम आहार और अविघात और वलकी वृद्धि करनेवाले, तो ये भाव होतेहैं, वे ऐसेहैं कि, वलवान् पुरुषवाले देशमें जन्म और वलवान् पुरुषवाले समयमें जन्म, सुखके समयका योग वीज क्षेत्र गुणकी संपदा और आहारकी संपदा शरीर, सात्म्य सत्व इनकी संपदा, स्वभावकी संसिद्धि यौवन और कर्म- हर्ष ये सव शरीरके पोषकहैं ॥ १५ ॥

आहारपरिणामकरास्तुइमेभावा
भवन्ति । तद्यथाउष्मा,वायुः,
क्लेदः,स्नेहः,कालः,संयोगश्चेति १६

आहारके परिणामकारी तो ये भावहैं वे ऐसेहैं कि, ऊष्मा वायु क्लेद स्नेह काल और समयोग इति ॥ १६ ॥

तत्रतुखल्वेषामुष्मादीनामाहा
रपरिणामकराणांभावानामिमेक
र्मविशेषाःभवन्तितद्यथा । उष्मा
पचतिवायुरपकर्षतिक्लेदःशैथिल्य
मापादयतिस्नेहोमार्दवंजनयति
कालःपर्य्याप्तिमभिनिर्वर्त्तयतिसं
योगस्तुएषांपरिणामधातुसाम्यक
रःसम्पद्यते ॥ १७ ॥

और उसमें निश्चयसे इन आहारके परिणामकारी ऊष्मा आदि भावोंको ये कर्म विशेषहैं वे ऐसेहैं कि, ऊष्मा पचाताहै वायु अपकर्ष करताहै, क्लेद शिथिलताको करताहै, स्नेह मृदुताको जन्माताहै काल पूर्णताको करताहै समयोग तो इनकी परिणाम धातुओंका साम्य कर्त्ता होताहै ॥ १७ ॥

परिणामतस्त्वाहारस्यगुणाःशरी
रगुणभावमापद्यन्तेयथास्वमवि
रुद्धाविरुद्धाश्चविहन्युर्विहताश्च
विरोधिभिःशरीरम् ॥ १८ ॥

परिणामसे तो आहारके वे गुण शरीरके गुण भावको प्राप्त होतेहैं जो यथार्थ अविरुद्ध हों और विरुद्ध तो और विरोधियोंके हते हुये शरीरको नष्ट कर देते हैं ॥ १८ ॥

शरीरधातवस्त्वेवंद्विविधाःसंग्रहे
णमलभूताःप्रसादभूताश्च । तत्र
मलभूतास्तेशरीरस्ययेबाधकराः
स्युस्तद्यथाशरीरच्छिद्रेषुउपदेहाः
पृथग्जन्मानोबाहिर्मुखाःपरिपक्वा
श्चधातवः । प्रकुपिताश्चवात
पित्तश्लेष्माणोयेचान्येऽपिकेचि
च्छरीरेतिष्ठन्तिभावाःशरीरस्यो
पघातायोपपद्यन्तेसर्वांस्तान्मला
न्संप्रचक्ष्महे । इतरांस्तुप्रसादेगुर्वा

दींश्चद्रव्यान्तान्गुणभेदेनरसादींश्च शुक्रान्तान्द्रव्यभेदेन ॥ १९ ॥

शरीरकी धातु तो इस प्रकार संग्रहसे द्विविधहैं मलभूत और प्रसादभूत, उनमें मलभृत वे हैं जो शरीरके बंधकारकहें, वे ऐसे हैं कि शरीरके छिद्रोंमें उपदेह पृथक् २ जन्म वाले हैं और वहिर्मुख और परिपक्व धातु हैं. और प्रकुपित हुये वात पित्त श्लेष्मा और जो कोई अन्यभी शरीरमें टिकते हुये भाव हैं जो शरीरके उपघातक होते हैं उन सबको हम मल कहते हैं इतरोंको तो प्रसादमें कहते हैं कि गुरुसे आदि लेकर द्रव्यपर्यंत और गुणके भेदसे रस आदिसे शुक्रपर्यंत द्रव्यके भेदसे ॥१९ ॥

तेषांसर्वेषामेववातपित्तश्लेष्माणो दुष्टादूषयितारोभवन्तिदोषत्वा द्वातादीनांपुनर्धात्वन्तरेकालान्त रेप्रदुष्टानांविविधाशितपीतियेऽ ध्यायेविज्ञानान्युक्तानिएतावत्स्ये वदुष्टदोषगतिर्यावत्संस्पर्शनाच्छ रीरधातूनाम् । प्रकृतिभूतानान्तु खलुवातादीनांफलमारोग्यंतस्मा देषांप्रकृतिभावेप्रयतितव्यंबुद्धि मद्भिः ॥ २० ॥

तिन संपूर्णोंकेभी दुष्ट हुये वात पित्त श्लेष्मा, दूषणकारी होते हैं और दोष होनेसे अन्य में धातु और कालांतरमें प्रदुष्ट जो वात आदि हैं उनके विज्ञान विविधाशित पीतीय अध्यायमें कहे हैं इतनीहीं दुष्ट दोषोंकी गति प्रमाणसे है जो शरीरकी धातुओंके संस्पर्शसे होती है और प्रकृति भूत तो वात आदिकों का फल आरोग्य है तिससे बुद्धिमानों को इनके प्रकृति भावमें यत्न करना चाहिये इति ॥ २० ॥

तत्रश्लोकः ।

सर्वदासर्वथासर्वंशरीरंवेदयोभिष क् । आयुर्वेदंसकात्स्न्र्येनवेदलो कसुखप्रदम् ॥ २१ ॥

उसमें यह श्लोक है सब कालमें सर्वथा सब शरीरको जो भिषक् जानता है वह संपूर्ण सुखदायी आयुर्वेदको जानता है इति ॥ २१ ॥

तमेवमुक्तवन्तंभगवन्तमात्रेयम ग्निवेशउवाच । श्रुतमेतद्यदुक्तं भगवताशरीराधिकारेवचः । किं नुखलुगर्भस्याङ्गंपूर्वमभिनिर्वर्त्त तेकुक्षौकुतोमुखंकथंवाचान्तर्गत स्तिष्ठति । किमाहारश्चवर्त्तयति कथंभूतश्चनिष्क्रामतिकेश्चायमा हारोपचारैर्जातस्त्वव्याधिरभिव र्द्धतेसद्योहन्यतेकैःकथंश्चास्यदेवा दिप्रकोपनिमित्ताविकाराउपलभ्य न्तेआहोस्विन्नकिंश्चास्यकाला

कालमृत्योर्भावाभावयोर्भगवान ध्यवस्यति । किञ्चास्यपरमायुः कानिचास्यपरमायुषोनिमित्ता नीति ॥ २२ ॥

तिससे इस प्रकार कहते हुये भगवान् आत्रेयको अग्निवेश बोले कि जो भगवान् ने यह वचन शरीरके अधिकारमें कहा वह सुना गर्भका अंग निश्चयसे कुक्षिमें पहिले क्यों होता है कैसे मुख होता है और अंतर्गत कैसे टिकता है क्या आहार है कैसे वर्त्तता है कैसा हुआ निकसता है और किन आहार विहारों से जात हुआ यह शीघ्र किनसे नष्ट होजाता है व्याधि रहित बढता है और देव आदिके प्रकोप निमित्त विकार इसको कैसे होते हैं वा नहीं होते हैं और इसके काल अकाल मृत्युओंके भाव अभावमें आपने क्या निश्चय कियाहै और इसकी परम आयु क्या है इसकी परम आयुके कौन निमित्तहैं २२

तमेवमुक्तवन्तमग्निवेशंभगवान् पुनर्वसुरात्रेयउवाच । पूर्वमुक्तमेतद्गर्भावक्रान्तौयथायमभिनिर्वर्त्ततेकुक्षौयच्चास्ययदासन्तिष्ठतेऽङ्गजातम् । विप्रतिपत्तिवादास्त्वत्र बहुविधाःसूत्रकारिणामृषीणांसन्तिसर्वेषांतानपिनिबोधउच्यमानान् । शिरःपूर्वमभिनिर्वर्त्ततेकुक्षावितिकुमारशिराभरद्वाजःपश्यतिसर्वेन्द्रियाणांतदधिष्ठानमितिहृदयमितिकाङ्कायनोवाह्लीकभिषक्चेतनाधिष्ठानत्वात् । नाभिरितिभद्रकाप्यआहारागमइतिकृत्वापक्वगुदमितिभद्रशौनकोमारुताधिष्ठानत्वात् । हस्तपादमितिवडिशस्तत्करणत्वात्पुरुषस्यइन्द्रियाणीतिजनकोवैदेहस्तान्यस्यबुद्ध्यधिष्ठानानीतिकृत्वा । बुद्धिपरोक्षत्वादचिन्त्यमितिमारीचिःकश्यपःसर्वाङ्गनिर्वृत्तियुगपदितिधन्वन्तरिः । तदुपपन्नंसर्वाङ्गानांतुल्यकालाभिनिर्वृत्तत्वाद्धृदयप्रभृतीनाम् । सर्वाङ्गानांह्यस्यहृदयंमूलमधिष्ठानञ्चकेषाञ्चिद्भावानांनचतस्मात्पूर्वाभिनिर्वृत्तिरेषान्तस्माद्धृदयपूर्वाणांसर्वाङ्गानांतुल्यकालाभिनिर्वृत्तिःसर्वभावाह्यन्योन्यप्रतिबद्धास्तस्माद्यथाभूतंदर्शनम् २३

तिससे इस प्रकार कहते हुये अग्निवेशको भगवान् पुनर्वसु आत्रेय बोले, कि यह पहिले गर्भावक्रांतिमें कह आये जैसे यह कुक्षिमें उत्पन्न होताहै जो इसका अंगजात जब भली प्रकार

टिकताहै और विप्रति पत्ति ( विवाद )के वाद तो इसमें बहुत प्रकारके सूत्रकारक संपूर्ण ऋषियोंके हैं, उनकोभी मेरे कहे हुयोंको तू जान कि पहिले कुक्षिमें शिर पैदा होताहै यह कुमारशिराभरद्वाज देखताहै क्योंकि वह संपूर्ण इंद्रियोंका अधिष्ठानहै हृदय होताहै यह कांकायन वाल्हीक भिषक् कहते हैं क्योंकि वह चेतनका अधिष्ठानहै, नाभि होतीहै यह भद्रकाप्य, क्योंकि आहारका आगम उससे है पक्क गुद होताहै यह भद्रशौनिक क्योंकि वह मारुतका अधिष्ठान है हस्त पाद होतेहैं यह बडिश, तिनको कारण होनेसे, पुरुषकी इंद्रिय होती हैं यह जनक वैदेह क्योंकि वे इसकी बुद्धिका अधिष्ठानहैं, बुद्धिका परोक्ष होनेसे अचिंत्यहै यह मारीचिकश्यप, सब अंगकी निर्वृत्ति एकवार होती है यह धन्वंतरि कहतेहैं तिससे उपपन्नहै कि सब अंगोंको तुल्य कालमें अभि निर्वृत्त होनेसे हृदय आदि सब अंगोंका इसका हृदय मूल और अधिष्ठानहै, किन्हींभी इन भावोंकी तिससे पूर्व अभिनिर्वृत्ति नहीं है तिससे हृदय पूर्वक सब अंगोंकी एक कालमें अभिनिर्वृत्ति होती है क्योंकि सब भाव अन्योन्य प्रतिबद्ध होते हैं तिससे दर्शन ( शास्त्र ) यथार्थ है ॥ २३ ॥

गर्भस्तुखलुमातुःपृष्ठाभिमुखऊर्द्ध्वशिराःसंकुच्याङ्गान्यास्तेजरायुवृतःकुक्षौ । व्यपगतपिपासाबुभुक्षस्तुखलुगर्भःपरतन्त्रवृत्तिमतिरमाश्रित्यवर्त्तयतिउपस्नेहोपस्वेदाभ्याम् । गर्भस्तुसदसद्भूताङ्गावयवस्तदन्तरंह्यस्यलोमकूपायनैरुपस्नेहःकश्चिन्नाभिनाड्ययनैःनाभ्यांह्यस्यनाडीप्रसक्तासानाभ्याश्चामरामराचास्यमातुःप्रसक्ताहृदयेमातृहृदयंह्यस्यताममरामभिसंप्लवतेशिराभिःस्यन्दमानाभिः २४

और गर्भ तो निश्चयसे माताके पृष्ठके अभिमुख ऊर्द्ध्वशिर हुआ अंगोंके संकोचसे कुक्षिके मध्यमें टिके हैं और पिपासा क्षुधा रहित गर्भ अन्यके आधीन हुआ माताके आश्रयसे उपस्नेह स्वेदको प्राप्त हुआ वर्त्तताहै और सत् असत् भूत है अंगके अवयव जिसके ऐसा गर्भ होताहै उसके अनंतर इसका लोमकूपोंके अयनोंसे उपस्नेह होता है और कोई उपस्नेह नाभिकी नाडीके अयनोंसे होता है क्योंकि नाभिमें इसकी नाडी प्रसक्त है और उस नाडीमें छोटी २ इसकी माताकी नाडी प्रसक्त हैं इसके हृदयमें माताका हृदय प्रसक्त है उस अवर नाडीके सन्मुख भली प्रकार स्यंदमान शिराओंसे संप्लव ( चेष्टा ) करता है ॥ २४ ॥

सतस्यरसोसर्वबलवर्णकरःसम्पद्य तेच । सचसर्वरसवानाहारःस्त्रिया ह्यापन्नगर्भायाःस्त्रिधारसःप्रतिपद्यते स्वशरीरपुष्टयेस्तन्यायगर्भवृद्ध येचसतेनाहारेणोपस्तब्धोवर्त्तय तिअन्तर्गतः ॥ २५ ॥

वह रस उसके संपूर्ण बल वर्ण कारक आहार है क्योंकि प्राप्त गर्भ स्त्रीको तीन प्रकारसे रस प्राप्त होते हैं कि अपने शरीरकी पुष्टि और दूध और गर्भकी वृद्धिके लिये, वह गर्भ उस आहारसे उपयुक्त हुआ अंतर्गत होकर वर्त्तता है ॥ २५ ॥

सचोपस्थितकालेजन्मनिप्रसूति मारुतयोगात्परिवृत्त्याऽवाक्शिरा निष्क्रामत्यपत्यपथेन । एषाप्रकृ तिर्विकृतिरतोऽन्यथापरन्त्वतएव स्वतन्त्रवृत्तिर्भवति ॥ २६ ॥

और वह उपस्थित कालमें जन्मके समय प्रसूति मारुतके योगसे उलटा होकर नीचे शिर किये अपत्यके मार्गसे निकसताहै यह तो प्रकृतिहै और विकृति इससे अन्यथा है, परंतु इससेही स्वतंत्र वृत्ति होता है ॥ २६ ॥

तस्याहारोपचारौजातिसूत्रीयोप दिष्टौअविकारकरौचाभिवृद्धिक रौभवतः । ताभ्यामेवचसेविता भ्यांविषमाभ्यांजातंसद्यअपहन्यते तरुरिवाचिरव्यपरोपितोवातात पाभ्यामप्रतिष्ठितमूलः ॥ २७ ॥

उसके आहार उपचार जो जातसूत्रीयमें कहेहुये अविकारकारी और अभिवृद्धिकारी होते हैं और उनकेही विषम सेवनसे जात समयमेंही इस प्रकार शीघ्र नष्ट होजाताहै जैसे प्रथमहीं व्यथाके विना लगाया वृक्ष वात आतपसे अप्रतिष्ठित मूल होकर नष्ट होताहै ॥ २७ ॥

आप्तोपदेशादद्भुतरूपदर्शनात्स मुत्थानलिङ्गचिकित्सितविशेषा च्चदोषप्रकोपानुरूपाश्चदेवादिप्रको पनिमित्ताश्चविकाराःसमुपलभ्य न्ते ॥ २८ ॥

आप्तके उपदेशसे अद्भुत रूपके दर्शनसे समुत्थान लिंग चिकित्साके विशेष और दोषोंके प्रकोपके अनुरूप देव आदिके प्रकोप निमित्तके विकारभी उपलब्ध होतेहैं ॥ २८ ॥

कालाकालमृत्योस्तुखलुभावा भावयोरिदमध्यवसितंनः । यःक श्चिन्म्रियतेसर्वःकालएवसम्रिय तेनहिकालच्छिद्रमस्तीत्येकेभा षन्ते । तच्चासम्यक्नह्यच्छिद्रता

सच्छिद्रतावाकालस्योपपद्यते कालस्वलक्षणभावात् ॥ २९ ॥

और काल अकाल मृत्युके होने न होनेमें तो हमने यह निश्चय कियाहै-कि, जो कोई सत्व मरताहै वह कालसे मरताहै क्योंकि कालमें छिद्र नहीं हैं यह कोई कहतेहैं सो ठीक नहींहै क्योंकि कालकी अच्छिद्रता सच्छिद्रता हो नहीं सकती क्योंकि कालका स्वलक्षण स्वभाव यहीहै ॥ २९ ॥

तथाहुरपरेयोयदाम्रियतेसतस्य नियतोमृत्युकालःससर्वभूतानां सत्यःसमक्रियत्वादिति । तदपि चान्यथार्थग्रहणंनहिकश्चिन्नम्रियतइतिसमक्रियःकालःपुनरायुषः प्रमाणमधिकृत्योच्यते ॥ ३० ॥

तैसेही अपर कहतेहैं—कि, जो जिस कालमें मरताहै वहउसका नियत मृत्यु-कालहै वह समक्रिय होनेसे सब भूतोंमें सत्य है और वहभी अन्यथा अर्थका ग्रहण है कि, कोई नहीं मरताहै और काल समक्रियहै यह आयुको प्रमाणके अधिकारकरके कहाहै ॥ ३० ॥

यस्यचेष्टंयोयदाम्रियतेतस्यसनियतमृत्युकालइतितस्यसर्वेभावायथास्वंनियतकालाभविष्यन्ति । तच्चनोपपद्यतेप्रत्यक्षंह्यकालाहारवचनकर्मणांफलमनिष्टविपर्य्यये चेष्टम् । प्रत्यक्षतश्चोपलभ्यतेखलुतालाकालयुक्तिस्तासुतासुअवस्थासुतंतमर्थमभिसमीक्ष्य । तद्यथाकालोऽयमस्यतुव्याधिराहारस्यौषधस्यप्रतिकर्मणोविसर्गस्य चाकालोवेतिलोकेऽप्येतद्भवति। कालेदेवोवर्षत्यकालेदेवोवर्षति कालेशीतमकालेशीतंकालेतपत्यकालेतपतिकालेपुष्पफलमकालेपुष्पफलमिति।तस्मादुभयमस्ति कालेमृत्युरकालेचनैकान्तिकमत्र । यदिह्यकालेमृत्युर्नस्यान्नियतकालप्रमाणमायुःसर्वस्यात् ३१

और जिसको यह इष्टहै कि, जो जब मरताहै वह उसका नियत मृत्युकाल है उसके संपूर्ण भाव यथायोग्य नियत काल होतेहैं वहभी नहीं होसकता क्यों कि, अकालके आहार वचन कर्मका फल अनिष्ट प्रत्यक्षहै और विपर्य्ययमें इष्ट प्रत्यक्षसे उपलब्ध होताहै—काल अकालकी प्रकटता तिन२अवस्थाओंमें तिस२ अर्थको देखकर होती है वह ऐसेहैं कि, इस व्याधिका आहारका औषधका प्रतिकर्म वा विसर्गका यह अकाल है वा अकालहै लोकमेंभी यह होताहै कि, कालमें देव वर्षताहै कालमें वर्षताहै, कालमें शीत अकालमें शीत कालमें तपताहै अकालमें तपता है कालमें पुष्पफल

अकालमें पुष्पफल होते हैं इति तिससे कालमें मृत्यु अकालमें मृत्यु ये दोनों हैं इसमें एकांतिक ( एक बात ) नहीं है क्योंकि यदि अकालमें मृत्यु न होय तो सबकी आयुके प्रमाणका काल नियत होता ॥ ३१ ॥

एवंगतेहिताहितज्ञानमकारणंस्यात्प्रत्यक्षानुमानोपदेशाश्चाप्रमाणी स्युःयेप्रमाणभूताःसर्वतन्त्रेषुयैरायुष्याण्यनायुष्याणिचोपलभ्यन्ते वाग्वस्तुमेतद्वादमृषयोमन्यन्तेनाकालमृत्युरस्तीति ॥ ३२ ॥

ऐसा होनेपर हित अहितका ज्ञान निकारण होता और प्रत्यक्ष अनुमान उपदेश ये प्रमाण न होंगे, जो सब शास्त्रोंमें प्रमाणभूत हैं जिनसे आयुष्य और अनायुष्योंकी उपलब्धि होती है इसको वाक् वस्तुमात्र वाद ऋषि मानते हैं जो यह कहते हों कि, अकाल मृत्यु नहीं है ॥ ३२ ॥

वर्षशतंखलुआयुपःप्रमाणमस्मिन्कालेतस्यनिमित्तंप्रकृतिगुणात्मसम्पत्सात्म्योपसेवनञ्चेति ॥ ३३ ॥

क्योंकि इस कालमें शतवर्ष आयुका प्रमाण है उसका निमित्त प्रकृति और गुणोंकी संपदा और सात्म्य पदार्थोंका उपसेवन है इति ॥ ३३ ॥

तत्र श्लोकाः ।

शरीरंयद्युथातच्चवर्त्ततेक्लिष्टमामयैः । यथाक्लेशंविनाशश्चयाति येचास्यधातवः ॥ ३४ ॥

उसमें ये श्लोक हैं कि, जो शरीर जैसा है वह रोगोंसे क्लेशित वर्त्तता है और क्लेशके अनुसारही विनाशको प्राप्त हो जाता है ॥ ३४ ॥

वृद्धिह्रासौतथाचैषांक्षीणानामौषधञ्चयत् । देहवृद्धिकराभावाव लवृद्धिकराश्चये ॥ ३५ ॥

और जो इसकी धातु हैं और इनके वृद्धि ह्रास जैसे होते हैं और क्षीणोंकी जो औषध है और देहके वर्द्धक और बलके वर्द्धक जो भाव हैं ॥ ३५ ॥

परिणामकराभावायाचतेषांपृथक्क्रिया । मलाख्याःसम्प्रसादाख्या धातवःप्रश्नएवच ॥ ३६ ॥

परिणामकारी जो भाव हैं उनकी जो पृथक् २ क्रिया हैं, मलकी आख्य ( नाम ) और संप्रसादाख्य (प्रसन्नता) धातु और प्रश्न ॥ ३६ ॥

नवकोनिर्णयश्चास्यविधिवत्सम्प्रकाशितः । तथाशरीरविचये शारीरेपरमर्षिणा ॥ ३७ ॥

इन नौका निर्णय इस अध्यायमें विधिसे प्रकाश सत्यरूपसे शरीर विचय शारीरमें परमर्षिने किया ॥ ३७ ॥

इति शरीर विचयःशारीरःसमाप्तः ॥ ६ ॥

## सप्तमोऽध्यायः ।

### शरीरसंख्या ।

इसके अनंतर शरीरसंख्या नामके शारीरका व्याख्यान करतेहैं; कि–

शरीरसंख्यामवयवशःकृत्स्नंशरीरंप्रविभज्यसर्वशरीरसंख्यानप्रमाणज्ञानहेतोर्भगवन्तमात्रेयमग्निवेशःप्रपच्छ ॥ १ ॥

शरीरकी संख्या अवयव और शरीरके विभागसे सब शरीरका संख्यान प्रमाण ज्ञानके हेतु भगवान् आत्रियको अग्निवेशने पूछा ॥ १ ॥

तमुवाचभगवानात्रेयः । श्रृणुमत्तोऽग्निवेश ! सर्वशरीरमभिचक्षाणायथाप्रश्नमेकमनाः ॥ २ ॥

उसको भगवान् आत्रेय बोले, कि–हे अग्निवेश ! मेरेसे एक मन होकर यथार्थ श्रवणकरो संपूर्ण शरीरको कहते हुये आपके जैसे प्रश्नहैं ॥ २ ॥

यथावच्छरीरेषट्त्वचस्तद्यथा-उदकधरात्वग्वाह्याद्वितीयात्वगसृग्धरातृतीयासिध्मकिलाससम्भवाधिष्ठानाचतुर्थीकुष्ठसम्भवाधिष्ठानापञ्चमीअलजीविद्रधीसम्भवाधिष्ठानाषष्ठीतुयस्यांछिन्नायांताम्यत्यन्धइवचतमःप्रविशतियांचाप्यधिष्ठायारूंषिजायन्तेपर्वसन्धिषुकृष्णरक्तानिस्थूलमूलानिदुश्चिकित्स्यतमानीतिषट्त्वचएताःषडङ्गंशरीरमवतत्यतिष्ठन्ति ।

शरीरमें छः त्वचाहैं वे ऐसेहैं–उदकधरा त्वचा वाह्यहै–दूसरी तो असृक्धराहै तीसरी सिध्म किलासके संभवका अधिष्ठानहै–चौथी दद्रुकुष्ठके संभवका अधिष्ठानहै–पांचवी अलजी विद्रधिके संभवका अधिष्ठानहै और छठीं तो वह है जिसके छिन्न होनेपर अंधके समान ग्लानिको प्राप्त होताहै तममें प्रविष्ट होताहै और जिसमें इसके ऐसे अरुपी पर्वोंमें होतेहैं जो कृष्ण रक्त मूलमें स्थूल दुःखसे चिकित्सायोग्य होतेहैं ए छःत्वचा छः अंगवाले शरीरको ढककर टिकती हैं ॥ ३ ॥

तत्रायंशरीरस्याङ्गविभागःतद्यथा–द्वौवाहूद्वेसक्थिनीशिरोग्रीवमन्तराधिरितिषडङ्गमङ्गम् ॥ ४ ॥

उसमें यह शरीरके अंगका विभाग है, वह ऐसे है कि दो भुजा दो सक्थि शिरकी ग्रीवा अंतराधि इन छः अंगवान् अंग होता है ॥ ४ ॥

त्रीणिषष्ट्यधिकानिशतान्यस्थ्नांसहदन्तोलूखलनखैस्तद्यथा–द्वात्रिंशद्दन्तोलूखलानिद्वात्रिंशद्दन्ताविंशतिर्नखाविंशतिः पाणि

पादशलाकाश्चत्वार्य्यधिष्ठानान्यासांचत्वारिपाणिपादपृष्ठानिषष्टिरंगुल्यस्थीनिद्वेपार्ष्ण्योर्द्वेकूर्चाधश्चत्वारःपाण्योर्मणिकाश्चत्वारःपादयोर्गुल्फाःचत्वार्य्यरत्न्योरस्थीनिचत्वारिजंघयोर्द्वेजानुनोर्द्वेकूर्परयोर्द्वेऊर्वोर्द्वेबाह्वोःसांसयोःद्वावक्षकौद्वेतालूनिद्वेश्रोणिफलकेएकंभगास्थिपुंसांमेढास्थिएकंत्रिकसंश्रितमेकंगुदास्थिपृष्ठगतानिपञ्चत्रिंशत्पञ्चदशास्थीनिग्रीवायांद्वेजत्रुण्येकंहन्वस्थिद्वेहनुमूलबन्धनेद्वेललाटेद्वेअक्ष्णोर्द्वेगण्डयोर्नासिकायांत्रीणिघोणाख्यानिद्वयोःपार्श्वयोश्चतुर्विंशतिश्चतुर्विंशतिःपञ्जरास्थीनिचपार्श्वकानि । तावन्तिचैषांस्थालिकान्यर्बुदाकाराणितानिद्विसप्ततिर्द्वौशंखकौचत्वारिशिरःकपालानिवक्षसिसप्तदशेतित्रीणिषष्ट्यधिकानिशतान्यस्थ्नामिति ॥ ५ ॥

तीनसौ साठ ३६० अस्थि दंत उलूखल नख इन सहित होते हैं वे ऐसे हैं कि, बत्तीस दांतोंके उलूखल बत्तीस दांत वीस नख वीस पाणि पादकी शलाका और इनके चार अधिष्ठान चार पाणि पादके पृष्ठ साठ अंगुलियोंके अस्थि दो पार्ष्णियोंके दो कूर्चके नीचे चार पाणियोंके मणिक, पादोंके गुल्फ चार अरत्नियोंके अस्थि चार, चार जंघाओंके दो जानुओंके दो कूर्परोंके दो ऊरुओंके दो बाहुओंके और अंसोंके दो अक्षक दो तालुमें दो श्रोणिफलकमें एक भगका अस्थि, पुरुषोंके लिंगास्थि एक त्रिकमें आश्रित एक गुदाका अस्थि पैंतीस पृष्ठके अस्थि पंद्रह अस्थि ग्रीवामें दो जत्रुमें एक हनुका अस्थि दो हनुमूलके बंधन दो ललाटमें दो नेत्रोंमें दो गंडोंमें तीन नासिकामें घोणा नाम के दोनों पार्श्वोंमें चौवीस चौवीस पंजरके अस्थि पार्श्वक नामके उतनेहीं इनके अर्बुद आकारके स्थालिक होते हैं वे बहत्तर ७२ हुये दो शंखक चार शिरके कपाल सत्रह वक्षस्थलमें हैं, ये तीनसौ साठ अस्थि हैं ॥ ५ ॥

पञ्चेन्द्रियाधिष्ठानानितद्यथा—त्वग्जिह्वानासिकाक्षिणीकर्णौच ६

पांच इंद्रियोंके अधिष्ठान हैं वे ऐसे हैं त्वचा जिह्वा नासिका अक्षि कर्ण॥ ६॥

पञ्चबुद्धीन्द्रियाणितद्यथा—स्पर्शनंरसनंघ्राणंदर्शनंश्रोत्रमिति ७

पांच ज्ञानेंद्रिय हैं वे ऐसे हैं स्पर्शन रसन घ्राण दर्शन श्रोत्र ॥ ७ ॥

पञ्चकर्मेन्द्रियाणितद्यथाहस्तौपादौपायुरुपस्थोजिह्वाचेति॥ ८॥

पांच कर्मेन्द्रिय हैं वे ऐसे हैं हस्तपाद पायु उपस्थ जिह्वा ॥ ८ ॥

हृदयंचेतनाधिष्ठानमेकम् ॥९॥

चेतन का अधिष्ठान हृदय एकहै९॥

दशप्राणायतनानितद्यथामूर्द्धा कण्ठोहृदयंनाभिर्गुदवस्तिरोजः शुक्रंशोणितंमांसमिति । तेषुष ट्पूर्वाणिमर्मसंख्यातानि ॥ १० ॥

दश प्राणोंके आयतन हैं वे ऐसे हैं मूर्द्धा कंठ हृदय नाभि गुदा वस्ति ओज शुक्र शोणित मांस, इन दशोंमें छः पहिले मर्म नामसे संख्यातहैं ॥ १० ॥

पञ्चदशकोष्ठाङ्गानितद्यथानाभि श्चहृदयञ्चक्लोमचयकृच्चप्लीहाचवृ क्कौचबस्तिश्चपुरीषाधारश्चामाश यश्चेतिपक्वाशयश्चोत्तरगुदश्चाधर गुदश्चक्षुद्रान्त्रञ्चस्थूलान्त्रञ्चवपा वहनञ्चेति ॥ ११ ॥

पंद्रह कोष्ठके अंगहैं वे ऐसेहैं नाभि हृदय क्लोम यकृत् प्लीहा वृक्क २ दो, वस्ति पुरीषका आधार आमाशय, इति और पकाशय और उत्तरगुद क्षुद्रअंत्र और स्थूलअंत्र और वपाका अवहन ( बंधन ) ॥ ११ ॥

षट्पञ्चाशत्प्रत्यङ्गानिषट्सुअङ्गे षुउपनिबद्धानियान्यपरिसंख्या तानिपूर्वमङ्गेषुपरिसंख्यायमानेषु तान्यन्यैःपर्य्यायैरिहप्रकाश्यन्त्या ख्यातानिभवन्ति । तद्यथा—द्वे जंघापिण्डिकेद्वेऊरुपिण्डिकेद्वौ स्फिचौद्वौवृषणौएकंशेफःद्वेउखे द्वौवंक्षणौद्वौकुकुन्दरौएकंवस्ति शीर्षमेकमुदरंद्वौस्तनौद्वौभुजौ द्वेबाहुपिण्डिकेचिबुकमेकंद्वावो ष्ठौद्वेसृक्कण्यौद्वौदन्तवेष्टकौएकंता लुएकागलशुण्डिकाद्वेउपजिह्विके एकागोजिह्विकाद्वौगण्डौद्वेकर्णश ष्कुलिकेद्वौकर्णपुत्रकौद्वेअक्षिकूटे चत्वारिअक्षिवर्त्मानिद्वेअक्षिकनी निकेद्वेभ्रुवौएकमवटुचत्वारिपाणि पादहृदयानिनवमहान्तिछिद्राणि सप्तशिरसिद्वेचाधः ॥ १२ ॥

ये छप्पन प्रत्यंगहैं छओं अंगोंमें उपनिबद्ध जो अपरिसंख्यातहैं पहिले अंगोंके परिसंख्या न करनेमें वे अन्य-पर्यायोंसे यहां प्रकाशित किये जाते हैं वे ऐसेहैं कि दो जंघाओंकी पिंडिका, दो ऊरुओंकी पिंडिका दो स्फिज दो वृषण, एक लिंग दो उखा दो वंक्षण दो कुकुं-दर एक बस्ति शीर्ष एक उदर दो स्तन दो भुजा दो भुजाओंकी पिंडिका एक चिबुक दो ओष्ठ दो सृक्किणी दो दंत वेष्टक एक तालु, एक गलशुंडिका, दो उपजिह्वा एक गोजिह्विका दो गंड दो

कर्णशष्कुलि दो कर्णपुत्रक दो अक्षिकूट चार अक्षियोंके वर्त्म दो अक्षियोंकी कनीनिका दो भ्रू एक अवटु चार पाणि पाद हृदय नौ बडे छिद्र सात शिरमें और दो नीचे ॥ १२ ॥

एतावद्दृश्यंशक्यमपिनिर्देष्टुमनिर्देश्यमतःपरंतर्क्यमेवतद्यथानवस्नायुशतानिसप्तशिराशतानिद्वेधमनीशतेपञ्चपेशीशतानिसप्तोत्तरंमर्मशतंद्वेपुनःसन्धिशते ॥ १३ ॥

इतना तो दृश्य निर्देश करनेको शक्यहै इससे परे अनिर्देश्य तर्कनाके योग्यही है वह ऐसे है कि नौसौ स्नायु सातसौ शिरा, दोसौ धमनी चारसौ पेशी, एकसौसातमर्म और दोसौ संधि ॥ १३ ॥

त्रिंशच्छतसहस्राणिनवचशतानिषट्पञ्चाशत्सहस्राणिशिराधमनीनामणुशःप्रविभज्यमानानांमुखाग्रपरिमाणम् । तावन्तिचैवकेशश्मश्रुलोमानीत्येतद्यथावद्यत्संख्यातंत्वक्प्रभृतिदृश्यमतःपरंतर्क्यम् ॥

तीससौ सहस्र और नौसौ,छप्पन,सहस्र अणुरूपसे ३०५६०९विभागकी शिरा धमनियोंका मुखाग्र परिमाण है उतनेही केश श्मश्रुलोम हैं यह यथावत्परिसंख्यात किया त्वचा आदि दृश्य है इससे परतर्क्य है ॥ १४ ॥

एकेतदुभयमपिनविकल्पयन्तेप्रकृतिभावाच्छरीरस्ययत्त्वञ्जलिसंख्येयंतदुपदेक्ष्यामःतत्परंप्रमाणमभिज्ञेयंतच्चवृद्धिह्रासयोगितर्क्यमेवतद्यथादशोदकस्याञ्जलयःशरीरेस्वेनाञ्जलिप्रमाणेयत्तुप्रच्यवमानंपुरीषमनुबध्नातिअतियोगेन । तथामूत्रंरुधिरमन्यांश्चशरीरधातून् यत्तुसर्वशरीरचरंबाह्यत्वग्बिभर्त्तियत्तुत्वगन्तरेव्रणगतंलसीकाशब्दंलभतेयच्चोष्मणानुबद्धंलोमकूपेभ्योनिष्पतत्स्वेदशब्दमवाप्नोतितदुदकंदशाञ्जलिप्रमाणम् ॥ १५ ॥

कोई यह कहते हैं वे दोनों भी शरीरके प्रकृतिभावसे विकल्पको प्राप्त नहीं होते हैं, जो यह अंजलिकी संख्या है उस का उपदेश करते हैं, उससे परे प्रमाण जानने योग्य हैं और वह वृद्धि ह्रासका योगी तर्कनाके योग्यही है वह ऐसे है दशजलकी अंजलि शरीरमें अपनी अंजलिके प्रमाणसे होती हैं जो प्रच्यवमान हुआ पुरीषको अति योगसे बांधता है तैसेही मूत्र रुधिर और अन्य शरीरकी धातुओंको बांधताहै और जो सर्व शरीर चर है वह बाह्य त्वचाको धारण करता है और जो त्वचाके अन्तर व्रणगत है

वह लसीका कहाता है और जो ऊष्मासे अनुबद्ध हुआ लोमकूपोंसे गिरता हुआ स्वेद शब्दको प्राप्त होता है, वह जल दश अंजलि प्रमाण है ॥ १५ ॥

नवाञ्जलयःपूर्वस्याहारपरिणामधातोर्यद्रसमित्याचक्षते । अष्टौ शोणितस्यसप्तपुरीषस्यषट्श्लेष्मणःपञ्चपित्तस्यचत्वारोमूत्रस्यत्रयोवसायाद्वौमेदसःएकोमज्ज्ञः । मस्तिष्कस्यअर्द्धाञ्जलिःशुक्रस्य तावदेवप्रमाणंतावदेवश्लेष्मणश्चोजसइत्येतच्छरीरतत्त्वमुक्तम् १६

आहार परिणाम धातुमें जो पूर्व जल है उसकी नौ अंजलि जिसको रस कहते हैं आठ अञ्जलि शोणितकी सात पुरीषकी छः श्लेष्माकी पांच पित्तकी चार मूत्रकी तीन वसाकी दो मेदा की एक मज्जाकी मस्तिष्ककी अर्धांजलि, शुक्रका भी इतनाहीं प्रमाण है, उतनाहीं श्लेष्मका ओजका प्रमाणहै यह शरीरका तत्त्व कहा ॥ १६ ॥

तत्रयद्विशेषतःस्थूलंस्थिरंमूर्त्तिमद्गुरुखरकठिनमङ्गंनखास्थि-दन्तमांसचर्मवर्चःकेशश्मश्रुनखलोमकण्डरादितत्पार्थिवंगन्धोघ्राणश्च

उसमें जो विशेषकर स्थूलहै स्थिर मूर्त्तिमान् गुरु खर कठिन अंगहै नखोंके अस्थि दंत मांस चर्म वर्च केश श्मश्रु नख लोम कंडरा आदिहैं और गंध घ्राण वह सब पार्थिवहै ॥ १७ ॥

यद्द्रवसरमन्दस्निग्धमृदुपिच्छिलरसरुधिरवसाकफपित्तमूत्रस्वेदादितदाप्यंरसोरसनञ्च ॥ १८ ॥

और जो द्रव सर मंद स्निग्ध मृदु पिच्छिल रस रुधिर वसा कफ पित्त मूत्र स्वेद आदि हैं और रस और रसन वह आप्य ( जलीय ) है ॥ १८ ॥

यत्पित्तमुष्माचयोयाचभाःशरीरेतत्सर्वमाग्नेयंरूपंदर्शनञ्च ॥ १९ ॥

और जो पित्त और जो ऊष्मा और जो भा ( प्रकाश ) शरीरमें है और रूप और दर्शन वह सब आग्नेयहै १९

यदुच्छ्वासप्रश्वासोन्मेषनिमेषाकुञ्चनप्रसारणगमनप्रेरणधारणादितद्वायवीयंस्पर्शःस्पर्शनञ्च ॥ २० ॥

और जो उच्छ्वास प्रश्वास उन्मेष निमेष आकुंचन प्रसारण गमन प्रेरण धारण आदि और स्पर्श और स्पर्शन वह वायवीयहै ॥ २० ॥

यद्विविक्तमुच्यतेमहान्तिचाणूनिचस्रोतांसितदान्तरिक्षंशब्दःश्रोत्रञ्च ॥ २१ ॥

और जो विविक्त रूपसे कहा जाताहै बडे और अणु स्रोत और शब्द और श्रोत्र वह सब आंतरिक्षहै ॥ २१ ॥

यत्प्रयोक्तृतत्तत्प्रधानंबुद्धिर्मनश्चे तिशरीरावयवसंख्यायथास्थूलभे देनावयवानांनिर्दिष्टा ॥ २२ ॥

जो प्रयोक्ताहै और बुद्धि और मन वह प्रधानहै ये शरीरके अवयवोंकी संख्या अवयवोंका यथा स्थूल भेदसे दिखायी ॥ २२ ॥

शरीरावयवास्तुपरमाणुभेदेनापरि संख्येयाभवन्त्यतिवहुत्वादतिसौ क्ष्म्यादतीन्द्रियत्वाच्च । तेषांसंयो गविभागेवायुःपरमाणूनांकारणंक र्मस्वभावश्चतदेतच्छरीरसंख्यातम नेकावयवंदृष्टमेकत्वेनसङ्गःसंख्या तम् । पृथक्त्वेनापवर्गःतत्रप्रधा नमशक्तंसर्वसत्त्वातिवृत्तौनिवर्त्त ते इति ॥ २३ ॥

शरीरके अवयव तो परमाणुके भेदसे अपरि संख्येय होतेहैं क्योंकि वे अति वहुतहैं अति सूक्ष्महैं अतींद्रियहैं, उन परमाणुओंके संयोग विभागमें वायु कारणहै और कर्म और स्वभावहैं तिससे यह पूरी संख्यात अनेकावयव देखाहै एकत्वसे संगको संख्यात कहतेहैं और पृथक्से अपवर्ग उसमें प्रधान असक्तहै संपूर्ण तत्वोंकी अतिवृत्तिमें निवृत्त होताहै इति ॥ २३ ॥

तत्रश्लोकौ ।

शरीरसंख्यांयोवेदसर्वावयवशो भिषक् । तदज्ञाननिमित्तेनसमो हेननयुज्यते ॥ २४ ॥

उसमें ये दो श्लोकहैं कि संपूर्ण अवयवोंसे जो वैद्य शरीरकी संख्याको जानताहै तिसके अज्ञान निमित्त मोहसे वह युक्त नहीं होताहै ॥ २४ ॥

अमूढोमोहमूलैश्चनदोषैरभिभूयते निर्दोषोनिःस्पृहःशान्तःप्रशाम्य त्यपुनर्भवः ॥ २५ ॥

और अमूढ वह मोहके मूल दोषांसे तिरस्कृत नहीं होता और निर्दोष निस्पृह शांत अपुनर्भव वह शांतिको प्राप्त होताहै ॥ २५ ॥

इति शारीरसंख्यःशारीरःसमाप्तः ॥ ७ ॥

## अष्टमोऽध्यायः ।

## जातिसूत्रीयम् ।

इसके अनंतर जातिसूत्रीय शारीरका व्याख्यानकरतेहैं कि

स्त्रीपुरुषयोरव्यापन्नशुक्रशोणित योनिगर्भाशययोःश्रेयसींप्रजामि च्छतोस्तन्निर्वृत्तिकरंकर्मोपदेक्ष्या मः ॥ १ ॥

नहीं व्यापन्न ( नष्ट ) है शुक्र शोणित योनिगर्भाशय जिनके श्रेष्ठ प्रजाके अभिलाषी उन स्त्री पुरुषोंके उस अर्थ की सिद्धिके कर्त्ता कर्मका उपदेश करतेहैं ॥ १ ॥

अथाप्येतौस्त्रीपुरुषौश्लेहस्वेदाभ्या मुपपाद्यवमनविरेचनाभ्यांसंशो ध्यक्रमात्प्रकृतिमापादयेत्संशुद्धौ चास्थापनानुवासनाभ्यामुपाचरे दुपाचरेच्चमधुरौषधसंस्कृताभ्यां घृतक्षीराभ्यांपुरुषंस्त्रियन्तुतैलमां साभ्याम् ॥ २ ॥

अथ इन दोनों स्त्री पुरुषोंको स्नेह और स्वेदकराकर वमन और विरेचनसे संशोधन करके क्रमसे प्रकृतिसे युक्त करै और सम्यक् शुद्धोंका स्थापन अनुवासनसे उपचार करै और मधुर औषधियोंसे संस्कृत घृत और क्षीरसे पुरुषका उपचारकरै और स्त्रीका तो तैल और मांससे करै ॥ २ ॥

ततःपुष्पात्प्रभृतित्रिरात्रमासी ब्रह्मचारिण्यधःशायिनीपाणिभ्या मन्नमजर्जरपात्रेभुञ्जानानचका श्चिदेवमृजामापद्येत ॥ ३ ॥

तिसके अनंतर पुष्पसे लेकर त्रिरात्र बैठी रहै ब्रह्मचारिणी अधःशायिनी हाथोंसे अजीर्ण पात्रमें अन्न खाती हुई कोईभी शुद्धिको न करै ॥ ३ ॥

ततश्चतुर्थेऽहन्येनामुत्साद्यसशिर स्कंस्नापयित्वाशुक्लानिवासांस्या च्छादयेत्पुरुषश्च ॥ ४ ॥

फिर चौथे दिन उस अशुद्धिको दूर करके शिर सहित स्नान कराकर शुक्ल वस्त्रोंका आच्छादन करावै और पुरुषकोभी शुक्ल वस्त्र धारण करावै ॥ ४ ॥

ततःशुक्लवाससौस्रग्विणौसुमन सावन्योन्यमभिकामौसंवसेतामि तिब्रूयात् ॥ ५ ॥

फिर दोनों शुक्ल वस्त्र धारण किये माला धारे सुमन हुये अन्योन्यकामना करते हुये संवास करो ( अर्थात सोओ ) यह कहै ॥ ५ ॥

स्नानात्प्रभृतियुग्मेष्वहःसुसंवसे तांपुत्रकामौतौचायुग्मेषुदुहितृ कामौ ॥ ६ ॥

स्नानसे लेकर युग्मदिनोंमें शयनको पुत्रके अभिलाषी करै और कन्याके अभिलाषी अयुग्म दिनोंमें शयन करै ॥ ६ ॥

नचन्युब्जांपार्श्वगतांवासंसेवेत । न्युब्जायावातोवलवान्सयोनिं पीडयति । पार्श्वगतायादक्षिणे पार्श्वेश्लेष्मासंच्युतोऽपिदधाति गर्भाशयम् । वामेपार्श्वेपित्तंतद स्यांपीडितंविदहतिरक्तशुक्रंतस्मा दुत्तानासतीबीजंगृह्णीयात् । त स्याहियथास्थानमवतिष्ठन्तेदोषाः पर्य्याप्तिचैनांशीतोदकेनपरिषि ञ्चेत् ॥ ७ ॥

और न्युब्ज ( औंधी ) वा पार्श्वमें गत स्त्रीका संग न करै क्योंकि न्युब्जकी योनिको बलवान् वात, पीडित करताहै, पार्श्वगताके दक्षिण पार्श्वमें गिरता हुआ श्लेष्मा गर्भाशयको ढक लेताहै वाम उस के पार्श्वमें पीडित हुआ पित्त रक्त शुक्रका विदाह करताहै तिससे उत्तान ( सीधी ) हुई बीजको ग्रहण करै क्योंकि तिसके दोष यथास्थान टिकते हैं और तृप्ति होने पर इसका शीतल जलसे परिषेचन करै ७

तत्रात्यशिताक्षुधितापिपासिता भीताविमनाःशोकार्त्ताक्रुद्धाचा न्यश्चपुमांसमिच्छन्तीमैथुनेचा तिकामावानारीगर्भंनधत्तेविगुणां वाप्रजांजनयति ॥ ८ ॥

उस समय अत्यंत तृप्त भूखी प्यासी भीत उदासीन शोकसे आर्त क्रुद्ध और अन्यपुरुषको चाहती और अतिमैथुन-की इच्छावती नारी गर्भको धारण नहीं करती वा निर्गुण प्रजाको जनतीहै॥८॥

अतिबालामतिवृद्धांदीर्घरोगिणी मन्येनवाविकारेणोपसृष्टांवर्ज येत् ॥ ९ ॥

अत्यंत बाल अति वृद्ध दीर्घ रोगिणी और अन्य विकारसे संयुक्त जो हो उनको वर्जदे ॥ ९ ॥

पुरुषेऽप्येतएवदोषाः । अतःसर्व दोषवर्जितौस्त्रीपुरुषौसंसृज्येया ताम् ॥ १० ॥

पुरुषमेंभी ये ही दोषहैं इससे सब दोषोंसे वर्जित स्त्री पुरुष संसर्गको प्राप्त हों ॥ १० ॥

सञ्जातहर्षौमैथुनेचानुकूलाविष्ट गन्धंसास्तीर्णंसुखंशयनमुपकल्प्य मनोज्ञंहितमशनमशित्वादक्षिण पादेनपुमान्वामपादेनस्त्रीचारोहे त्तत्रमंत्रंप्रयुञ्जीत । अहिरसिआ युरसिसर्वतःप्रतिष्ठासिधातात्वा दधातुविधातात्वादधातुब्रह्मवर्च्च साभवेदिति ॥ ११ ॥

आनंदसे युक्त मैथुनमें अनुकूल हुये और इष्टगंध सुंदरआस्तरण सुख शयन बनाकर मनोज्ञ हित भोजनको खाकर ( अत्यंत भोजनके त्यागी दोनो) दक्षिण पादसे पुरुष और वाम पादसे स्त्री शय्या पर आरोहण करैं—उससमय यह मंत्र पढै कि अहि रसि विहरासि आयुरसि सर्वतः प्रतिष्ठासि धातात्वाद धातु विधाता त्वादधातु ब्रह्मवर्चसाभव इति अर्थ मंत्रका यह है कि तू आहार विहारकरतीहै आयुरूपहै सर्वत्रास्थितहै धाता और विधाता तेरेमें आधान करो तू ब्रह्मतेज वालीहो ॥ ११ ॥

ब्रह्माबृहस्पतिर्विष्णुःसोमःसूर्य्य स्तथाश्विनौ । भगोऽथमित्रावरु णौपुत्रंवीरंदधातुमे ॥ १२ ॥

और ब्रह्मा बृहस्पति विष्णु सोम सूर्य

और अश्विनी कुमार भग और मित्रा वरुण मुझे वीर पुत्रको दो ॥ १२ ॥

इत्युक्त्वासंवसेताम् ॥ १३ ॥

यह कहकर दोनों शयन करें॥१३॥

साचेदेवमासीतबृहन्तमवदातंह र्य्यक्षमोजस्विनंशुचिंसत्वसम्पन्नं पुत्रमिच्छेयमिति । शुद्धस्नानात् प्रभृत्यस्यैमन्थमवदातंयवानांमधुस र्पिर्भ्यांसंसृज्यश्वेतायागोःसरूप वत्सायाःपयसालोड्यराजतेकां स्येवापात्रेकालेकालेसप्ताहंसततंप्रय च्छेत्पानायप्रातश्चशालियवान्न विकारान्दधिमधुसर्पिर्भिःपयोभि र्वासंसृज्यभुञ्जीत ॥ १४ ॥

यदि वह स्त्री ऐसी आशाकरै कि वडा,शुद्ध, हर्यक्ष, ओजस्वी, शुचि,सत्वसे संपन्न पुत्रको में चाहतीहूं तो शुद्ध स्नानसे लेकर उस स्त्रीको शुद्ध जौका मंथ मधु घी मिलाकर और समान रूपहै वत्स जिसका ऐसी श्वेत गौके दूधके संग मिलाकर चांदी वा कांसके पात्रमें समय २ पर सात दिनतक निरंतर पीनेके लिये दे और प्रातः-काल शालि जो अन्नके जो विकार हैं उनमें दधि मधु घी वा दूधका संसर्ग करके भोजन करै ॥ १४ ॥

तथासायमवदातशरणशयनासन यानवसनभूषणवेषाचस्यात् १५

तिसी प्रकार सायंकालको शुद्ध, घर शय्या आसन यान वसन भूषण वेषवाली रहै ॥ १५ ॥

सायंप्रातश्चशश्वत्श्वेतंमहान्तम् ऋषभमाजानेयंहरिचन्दनाङ्कि तंपश्येत् । सौम्याभिश्चैनांकथा भिर्मनोऽनुकूलाभिरुपासीत ।सौ म्याकृतिवचनोपचारचेष्टांश्चस्त्री पुरुषानितरानपिचेन्द्रियार्थानवदा तान्पश्येत् । सहचर्य्यश्चैनांप्रिय हिताभ्यांसततमुपचरेयुःतथाभर्त्ता नचमिश्रीभावमापद्येयाताम्१६

और सायंकाल और प्रातःकाल निरंतर श्वेत महान् वैल और अजा-पुत्रोंको उनको यह देखै जो हरिचंदनसे अंकितहों और सौम्य कथा जो मनके अनुकूल है वे इस स्त्रीको सुनावै और सौम्य आकारके वचन उपचार चेष्टावाले जो स्त्री पुरुष हैं और इतरभी जो शुद्ध इंद्रियोंके विषय हैं उनको देखै और इस स्त्रीकी जो सहचरी हैं वे भी इसको प्रिय और हितसे निरंतर उपचार करैं तिसी प्रकार भर्त्ताभी करै और मिश्री-भाव ( मेल ) को प्राप्त नहो ॥ १६ ॥

इत्यनेनविधिनासप्तरात्रंस्थित्वाष्ट मेऽहन्याप्लुत्याद्भिःसशिरस्कंसह भर्त्राचाहतानिवस्त्राणिआच्छाद

येदवदातानिअवदाताश्चस्रजोभू षणानिबिभृयात् ॥ १७ ॥

इस विधिसे सात राततक टि- ककर आठवें दिन शिर सहित स्नान करके भर्त्ता सहित उन नवीन वस्त्रोंको धारण करै जो निर्मल हों और निर्मलही माला और भूषणोंका धारण करैं॥ १७॥

ततऋत्विक्प्रागुत्तरस्यांदिशिआ गारस्यप्राक्प्रवणमुदक्प्रवणंवाप्र देशमभिसमीक्ष्यगोमयोदकाभ्यां स्थण्डिलमुपसंलिप्यप्रोक्ष्यचोद केनवेदिमस्मिन्स्थापयेत् । तां पश्चिमेनानाहतवस्त्रसञ्चयेश्वेतार्ष भेवाप्यजिनउपविशेद्ब्राह्मणप्रयु क्तोराजन्यप्रयुक्तस्तुवैयाघ्रेचर्म ण्यानुडूहेवावैश्यप्रयुक्तस्तुरौरवे बास्तेवा । तत्रोपविष्टःपालाशी भिरैंगुदीभिरौदुम्बरीभिर्माधूकी भिर्वासमिद्भिरग्निमुपसमाधायकु शैःपरिस्तीर्य्यपरिधिभिश्चपरिधा यलाजैःशुक्लाभिश्चगन्धवतीभिः सुमनोभिरुपकिरेत् । तत्रप्रणी योदपात्रंपवित्रंपूतमुपसंस्कृत्यस र्पिराज्यार्थंयथोक्तवर्णानाजाने यादीन्समन्ततःस्थापयेत्॥ १८॥

फिर ऋत्विज् घरकी पूर्व उत्तरकी दिशामें पूर्वको नीचा वा उत्तरको नीचा देश देखकर गोमय उदकसे स्थंडिलको लीपकर जलसे प्रोक्षण करके इसमें वे- दीका स्थापन करैं उस वेदीके पश्चिममें उसको नवीन वस्त्रोंके संचय पर वा श्वेत बैलके अजिनपर बैठावै यदि ब्राह्मण प्रयुक्त हो क्षत्रियका प्रयुक्तहो व्याघ्रके चर्मपर वा बैलके पर और वैश्य प्रयु- क्तहो रुरु मृगके वा भेडके चर्मपर बैठावै–उन पर बैठा हुआ वह पलाशकी इंगुदीकी गूलरकी महुवेकी समिधोंसे अग्निका उप समाधान करके कुशाओंका परिस्तरण परिधियोंका परिधान करके सपेद गंधवती मनोहर लाजोंसे और पुष्पोंसे उपाकिरण करै ( बखेरै ). वहां उद पात्रका प्रणयन करके और पवि- त्रीसे पूत उसका संस्कार करके सर्पि आज्यके लिये यथोक्त वर्णकी अजाअवि आदिको समंततः स्थापन करै ॥ १८॥

ततःपुत्रकामापश्चिमतोऽग्निंदक्षि णतोब्राह्मणमुपवेश्यअन्वालभेत सहभर्त्रायथेष्टंपुत्रमाशासाना । ततःतस्याआशासानायाऋत्विक् प्रजापतिमभिनिर्दिश्ययोनौतस्याः कामपरिपूरणार्थंकाम्यामिष्टिंनि र्वपेद्विष्णुर्योनिंकल्पयत्वित्यन्वया चौततश्चैवाज्येनस्थालीपाकमभि

संसार्य्यत्रिर्जुहुयात् । यथाम्नाय श्चोपमन्त्रितमुदकपात्रंतस्यैदद्यात् सर्वोदकार्थान्कुरुष्वेति ॥ १९ ॥

फिर पुत्र कामा स्त्री अग्निसे पश्चिम और दक्षिणमें ब्राह्मण से बैठकर यथेष्ट पुत्रकी आशा करती हुई । भर्त्ताके संग अन्वालंभ ( स्पर्श ) करै फिर आशा करती हुई उसके होतसंते ऋत्विज् प्रजापतिके नामसे उसकी योनिमें कामदेवके परिपूर्णके लिये काम्य इष्टिका निर्वाप करै विष्णु योनिको समर्थ करो यह कहकर अन्वयर्चको करै फिर आज्यसे स्थालीपाकको सींचकर तीन आहुति दे और आम्नाय ( कुलरीति ) से उपमंत्रित किये उदपात्रको उस स्त्रीको दे संपूर्ण जलसे कार्योंको कर यह मंत्र पढै ॥ १९ ॥

ततःसमाप्तेकर्मणिपूर्वंदक्षिणपादमभिहरन्तीप्रदक्षिणमग्निमनुपरिक्रामेत्ततोब्राह्मणान्स्वस्तिवाचयित्वासहभर्त्राआज्यशेषंप्राश्नीयात् । पूर्वंपुमान्पश्चात्स्त्रीनचउच्छिष्टमवशेषयेत्ततस्तौसहसंवसेतामष्टरात्रंतथाविधपरिच्छदावेवचस्यातांतथेष्टपुत्रंजनयेताम् २०

फिर कर्मके समाप्त होनेपर पहिले दक्षिण पादको रखती हुई अग्निकी प्रदक्षिणा करै फिर प्रदक्षिणा करके ब्राह्मणोंसे स्वस्तिवाचन कराकर भर्त्ताके संग आज्यके शेषका प्राशन करै पहिले पुरुप पीछे स्त्री भोजन करै और उच्छिष्ट न छोडे फिर वे दोनों आठ रात्रतक संवास वैसेही वस्त्र आदि सहित करैं अर्थात् भोगकी शय्यापर शयन करैं तैसे करनेसे इष्ट पुत्रको जनते हैं॥२०॥

यातुस्त्रीश्यामंलोहिताक्षंव्यूढोरस्कंमहाबाहुंपुत्रमाशासीत । यावाकृष्णंकृष्णमृदुदीर्घकेशंशुक्लाक्षंशुक्लदन्तंतेजस्विनमात्मवन्तम् एपएवानयोरपिहोमविधिःकिन्तु परिवर्हवर्णवर्ज्यंस्यात्पुत्रवर्णानुरूपस्तुयथाशीरेवतयोःपारिवर्होऽन्यःकार्य्यःस्यात् ॥ २१ ॥

और जो स्त्री श्याम लोहित नेत्र विपुल वक्षस्थल महाबाहु पुत्रकी आशा करै और जो कृष्ण और कृष्ण मृदु दीर्घ जिसके केश हों शुक्ल नेत्र शुक्ल दंत तेजस्वी आत्मज्ञानी पुत्रको चाहै, इन दोनोंकेभी होमकी विधि यही है परंतु परिवर्ह वर्णसे वर्जित होतीहै पुत्रके वर्णानुरूप तो यथा आशीः ( आशीके अनुसार ) परिवर्ह है वह अन्यही करना ॥ २१ ॥

द्विजेभ्यःशूद्रातुनमस्कारमेवकुर्य्याद्देवगुरुतपस्विसिद्धेभ्यश्च २२

और देव गुरु तपस्वी सिद्धोंको शूद्रा तो ब्राह्मणोंको नमस्कारही करै॥२२॥

यायाचयथाविधंपुत्रमाशासीत तस्यास्तस्यास्तांतांपुत्राशिषमनुनि

शम्यतांस्तान्जनपदानांमनुष्या णामनुरूपंपुत्रमाशासीतसासातेषां तेषांजनपदानामाहारविहारोपचार परिच्छदाननुविधीयस्वेतिवाच्या स्यात् । इत्येतत्सर्वंपुत्राशिषांस मृद्धिकरंकर्मव्याख्यातंभवति २३

और जो २ जिस प्रकारके पुत्रकी आशा करैं तिस २ की उसी २ पुत्रकी आशाको समझकर तिन २ जनपदोंके मनुष्योंके अनुरूप पुत्रकी आशा करे वह २ उन २ जनपदोंके आहार विहार उपचारोंकी तू कर यह कहने योग्य होती है, यह संपूर्ण पुत्रकीआशिषोंकी समृद्धिका कर्त्ता कर्म व्याख्यात हुआ॥२३॥

नतुखलुकेवलमेतदेवकर्मवर्णानां वैशेष्यकरमपितुतेजोधातुरप्युद कान्तरीक्षधातुप्रायोऽवदातवर्णक रोभवति । पृथिवीवायुधातुप्रायः कृष्णवर्णकरःसमसर्वधातुप्रायः श्यामवर्णकरः ॥ २४ ॥

और केवल यही कर्म वर्ण विशेषता कारक ही नहीं है; किंतु तेज धातु और प्रायः उदकांतरिक्ष धातु श्वेत वर्णकारक भी है. और पृथिवी वायु धातु प्रायः श्याम वर्णकारक है सम सर्व धातु प्रायःश्यामवर्ण कारक होती है ॥ २४॥

सत्ववैशेष्यकराणिपुनस्तेषांतेषां प्राणिनांमातापितृसत्त्वान्यन्तर्व त्न्याःश्रुतयश्चाभीक्ष्णंस्वोचितश्च कर्मसत्त्वविशेषाभ्यासश्चेति ॥ २५

और प्राणियोंके तिन २ सत्वकी विशेषताके कारक माता पिताके सत्व है और गर्भवतीको वारंवार उत्तम कथाकी श्रुति है और अपना उचित कर्म हैं और सत्व विशेषका अभ्यासहै॥२५॥

यथोक्तेनविधिनोपसंस्कृतशरीर योःस्त्रीपुरुषयोस्तुमिश्रीभावमाप न्नयोःशुक्रंशोणितेनसहसंयोगंसमे त्याव्यापन्नमव्यापन्नेनयोनावनुप हतायामप्रदुष्टेगर्भाशयेगर्भमभिनि र्वर्त्तयतिएकान्तेन।यथानिर्मलेवास सिसुपरिकल्पतेरञ्जनंसमुदितगुणमु पनिपातादेवरागमभिनिर्वर्त्तयति तद्वत् । यथावाक्षीरंदध्नाभियुत मभिषवणाद्विहायस्वभावमापद्य तेदधिभावंशुक्रंतद्वत् ॥ २६ ॥

इस प्रकार यथोक्त प्रकारसे संस्कृत शरीरवाले स्त्री पुरुष का रोगहीन शुक्र रोगहीन शोणित के संग मिलकर अनुपहत शुद्ध योनिमें अप्रदुष्ट गर्भाशयमें गर्भको निश्चयसे उत्पन्न करता है भलीप्रकार सिद्ध किये निर्मल वस्त्रमें जैसे रंग पडनेके समयमें ही उत्तम गुणके रंगको सिद्ध करता है तिसीप्रकार निर्मल गर्भाशयमें गर्भ रहता है और जैसे दूध दधिसे युक्त

हुआ संसर्गसे अपने प्रवभावको छोडकर दधिरूप हो जाता है तिसी प्रकार शुक्र गर्भ होता है ॥ २६ ॥

एवमभिनिर्वर्त्तमानस्यगर्भस्यतुस्त्री पुरुषत्वेहेतुःपूर्वमुक्तः ॥ २७ ॥

और इस प्रकार उत्पन्न हुये गर्भके स्त्री पुरुष होनेमें पहिले हेतुको कह आयेहैं २७

यथाहिबीजमनुपतप्तमुप्तंस्वांस्वां प्रकृतिमनुविधीयतेव्रीहिर्वाव्रीहि त्वंयवोवायवत्वंतथास्त्रीपुरुषाव पियथोक्तंहेतुविभागमनुविधीय ते ॥ २८ ॥

क्योंकि जैसे नहीं तपाया और वोया हुआ बीज अपनी २ प्रकृतिके अनुसार होताहै व्रीहि व्रीहिको, जौ जौको, पैदा करै है तैसेही स्त्री-पुरुषभी यथोक्त विभागके अनुसार होतेहैं ॥ २८ ॥

तयोःकर्मणावेदोक्तेनविवर्त्तनमु पदिश्यतेप्राग्व्यक्तीभावात् ॥ २९

उन दोनोंका वेदोक्त कर्मसे विशेषकर वर्तना गर्भकी प्रकटतासे पहिले शास्त्र कारोंनें कहाहै ॥ २९ ॥

प्रयुक्तेनसम्यक्कर्मणांहिदेशकाल सम्पदुपेतानांनियतमिष्टफलत्वं तथेतरेषामितरत्वम् । तस्मादाप न्नगर्भांस्त्रियमभिसमीक्ष्यप्राग्व्य क्तीभावाद्गर्भस्यपुंसवनमस्यैदद्या त् ॥ ३० ॥

क्योंकि कर्मोंके भली प्रकार प्रयोगसे देशकालकी संपदासे युक्तोंको नियमसे इष्ट फल होताहै और तैसेही इतरोंको अनिष्ट फल होताहै; तिससे प्राप्त गर्भा स्त्रीको देखकर गर्भके प्रकट होनेसे पहिले इस स्त्रीको पुंसवन दे ॥ ३० ॥

गोष्ठेजातस्यन्यग्रोधस्यप्रागुत्तरा भ्यांशाखाभ्यांशुङ्गेऽनुपहतेआदा य द्वाभ्यांधान्यमाषाभ्यांसम्पदुपे ताभ्यांगौरसर्षपाभ्यांवासहदध्नि प्रक्षिप्यपुष्येऋक्षेपिबेत् ॥ ३१ ॥

गोष्ठमें पैदा हुये वडके पूर्व उत्तरकी शाखाओंके दो अनष्ट शुंगे लेकर संपदा सहित ( नये ) दो माष धान्य वा गौर सर्षपोंके संग मिलाकर पुष्य नक्षत्रमें पीवै ॥ ३१ ॥

तथैवअपरान्जीवकर्षभकापामा र्गसहचरकल्कांश्चयुगपदेकैकशो यथेष्टंवाप्युपसंस्कृत्यपयसा ३२

तैसेही जौको जीवक ऋषभक अपामार्ग और सहचर इनके कल्क ( खल ) मिलाकर सबको वा एक २ को यथार्थ संस्कार (शुद्धि) करके. दूधके संग दे ३२

कुड्यकीटकंमत्स्यकञ्चोदकाञ्ज लौप्रक्षिप्यपुष्येणपिबेत् ॥ ३३ ॥

कुडचका कीट और मत्स्य कीट जलकी अंजलीमें डालकर पुष्य नक्षत्रमें सबको पीवै ॥ ३३ ॥

तथाकनकमयान्राजतानायसांश्च पुरुषकानग्निवर्णाननुप्रमाणान्दध्नि पयसिउदकाञ्जलौवाप्रक्षिप्यपिबे दनवशेषतःपुष्येण ॥ ३४ ॥

तैसे सुवर्णके चांदीके लोहेके पुरुष जोअग्नि वर्णके और सूक्ष्म प्रमाणके हैं उनको दधि दूध वा उदकांजलिमें डालकर पुष्य नक्षत्रमें निःशेषको पीवै ३४

पुष्येणैवचपिष्टस्यपच्यमानस्योष्मा णमुपघ्रायतस्यैवचपिष्टस्योदकसं सृष्टस्यरसंदेहलीमुपनिधायदक्षिणे नासापुटेस्वयमासिञ्चेत्पिचुना ३५

और पुष्यनक्षत्रमें संगही पीसेहुये अन्न आदिकी पाकके समयकी ऊष्माको सूंघकर और उसी पिसेहुये और जल मिलेके रसको देहली पर रखकर दक्षिण-नासा पुटमें पिचुसे स्वयं सींचे ॥ ३५॥

इतिपुंसवनानियच्चान्यदपिब्राह्म णाब्रूयुराप्तावापुंसवनमिष्टंतच्चानु ष्ठेयम् ॥ ३६ ॥

ये पुंसवनहै और अन्यभी ब्राह्मण वा आप्तकहैं वहभी पुंसवन इष्ट है वह भी करना योग्यहै ॥ ३६ ॥

अतऊर्द्ध्वंगर्भस्थापनानिव्याख्या स्यामः ॥ ३७ ॥

इसके अनंतर गर्भके आस्थापनोंका व्याख्यानकरतेहैं कि ॥ ३७॥

ऐन्द्रीब्राह्मीशतवीर्य्यासहस्रवीर्य्या अमोघाअव्यथाशिवाबलाअरिष्टा वाट्यपुष्पीविश्वक्सेनकान्ताचआ सामोषधीनांशिरसादक्षिणेनपाणि नाधारणमेताभिश्चैवसिद्धस्यपयसः सर्पिषोवापानमेताभिश्चैवपुष्येपुष्ये स्नानंसदाचैताभिःसमालभेत ३८॥

ऐंद्री, ब्राह्मी, शतवीर्या सहस्रवीर्या अमोघा अव्यथा शिवा बला अरिष्टा वाट्यपुष्पी विष्वक्सेनकान्ता इनको और अन्य औषधियोंको दक्षिण हाथसे शिरपर धारण करै और इनसेही सिद्ध किये दूध वा घीका पान और इनसेही पुष्य २ नक्षत्रमें स्नान और सदैव इनका स्पर्श करै। ३८॥

तथासर्वासांजीवनीयोक्तानामोष धीनांसदोपयोगस्तैस्तैरुपयोगवि धिभिरितिगर्भास्थापनानिव्याख्या तानिभवन्ति ॥ ३९ ॥

और तैसेही संपूर्ण जीवनीय गणमें उक्त औषधियोंका सदा उपयोग तिन २ उपयोग विधियोंसे करना ये गर्भके आस्थापन कहेहैं ॥ ३९ ॥

गर्भोपघातकरास्त्विमेभावाभव न्तितद्यथाउत्कटुकविषमस्थान कठिनासनसेविन्यावातमूत्रपुरी षवेगानुपरुन्धत्यादारुणानुचि तव्यायामसेविन्यास्तीक्ष्णोष्णा

तिमात्रसेविन्याप्रमिताशनसेविन्यागर्भोम्रियतेऽन्तःकुक्षेरकाले वास्रंसतेशोषीवाभवति॥ ४० ॥

गर्भके उपघात कारक तो ये भावहैं वे ऐसे हैं कि उत्कटुक विषमस्थान कठिन आसनोंका सेवन और वात मूत्र पुरीष इनके वेगोंका अवरोध और दारुण अनुचित व्यायामका सेवन और अति तीक्ष्ण पदार्थोंका सेवन और प्रमित भोजनका सेवन इनको करतीहुई स्त्रीका गर्भ कुक्षिके अंतरमें मरजाताहै वा अकालमें पतित होताहै वा शुष्क होताहै ॥ ४० ॥

तथाभिघातप्रपीडनैःश्वभ्रकूपप्रपातदेशावलोकनैर्वाभीक्ष्णंमातुःप्रपतत्यकाले।तथातिमात्रसंक्षोभिभिर्यानैरप्रियातिमात्रश्रवणैर्वा । प्रततोत्तानशायिन्याःपुनर्गर्भस्यनाभ्याश्रयानाडीकण्ठमनुवेष्टयति॥ ४१ ॥

तैसेही अभिघात प्रपीडनसे और श्वभ्र कूप प्रपात और ऊँचा देश इनके वारंवार माताके देखनेसे गर्भ अकालमें गिरताहै तिसी प्रकार अतिमात्र संक्षोभके यानसे गमन अप्रियोंका अतिमात्र श्रवण इनसे भी गिरताहै और उत्तान सोती हुईके गर्भकी जो नाभिमें वर्तमान नाडीहै वह कंठको वेष्टन करतीहै॥ ४१॥

विवृतशायिनीनक्तञ्चारिणीचोन्मत्तंजनयत्यपस्मारिणंपुनःकलिकलहाचारशीला । व्यवायशीलादुर्वपुषमहीकंस्त्रैणंवाशोकनित्याभीतमपचितमल्पायुषंवा।अभिध्यात्रीपरोपतापिनमीर्ष्युंस्त्रैणंवा। तेनात्यायासबहुलमतिद्रोहिणमकर्मशीलंवा । अमर्षिणीचण्डमौपाधिकमसूयकंवा । स्वप्ननित्यातन्द्रालुमबुधमल्पाग्निंवा । मद्यनित्यापिपासालुमनवस्थितचित्तंवा । गोधामांसप्रियाशर्करिणमश्मरिणंशनैर्मेहिनंवा। वराहमांसप्रियारक्ताक्षंक्रथनमनतिपरुषरोमाणंवा । मत्स्यमांसनित्याचिरनिमिषं स्तब्धाक्षंवा । मधुरनित्याप्रमेहिणंमूकमतिस्थूलंवा। अम्लनित्यारक्तपित्तिनंत्वगक्षिरोगिणंवा। लवणनित्याशीघ्रवलीपलितखालित्यरोगिणंवा कटुकनित्यादुर्बलमल्पशुक्रमनपत्यंवा।तिक्तनित्याशोषिणमवलमपचितंवा कषायनित्याश्यावमानाहिनमुदावर्तिनंवा ॥ ४२ ॥

और नग्न सोती हुई और रात्रिमें विचरती हुई उन्मत्तको और कलि कलहमें आचार शील, अपस्मारीको, और

मैथुनशील दुष्पुरुष अहीकको वा स्त्री-लंपटको और नित्य शोकवती भीत अपचित ( दुर्बल ) को वा अल्पायुषको और अभिध्यानशील परोपतापी ईर्ष्यु को वा स्त्रैणको वा चौर अति आयास जिसमें अत्यंत हो अतिद्रोही वा अकर्मशीलको, और अमर्षणा ( क्रोधिन ) चंड औपाधिक असूयकको सदा स्वप्नवाली, तंद्रालु अबुध अल्पाग्निको, नित्य मद्यशील प्यासेको वा अनवस्थितको गोधाकामांस जिसका प्रायः भक्षण हो वह शार्करी अश्मरीको वा शनैर्मेहीको, वराहका मांस जो प्रायः भक्षण करै वह रक्ताक्ष हिंसक अनति कठोर ( मृदु ) रोमवान्को नित्य मद्य मांस भक्षक चिर निमिषको वा स्तब्धाक्षको नित्य मधुरभक्षक प्रमेहीको मूक वा अतिस्थूलको नित्य अम्लभक्षक रक्तपित्ती वा त्वचा नेत्रके रोगीको, नित्य लवणभक्षक शीघ्र वलीपलितको वा खालित्य रोगीको, नित्य कटुभक्षक दुर्बल अल्पशुक्रको वा अनपत्यको, नित्य तिक्तभक्षक शोषी अबल वा अपचितको नित्य कषाय भक्षक श्याव अनाहितको वा उदावर्तीको पैदा करती है ॥ ४२ ॥

यद्यच्चयस्ययस्यव्याधेर्निदानमुक्तं तत्तदासेवमानान्तर्वत्नीतद्विकारबहुलमपत्यंजनयति ॥ ४३ ॥

और जो २ जिस २ व्याधिका निदान कहाहै उसका उस समय सेवन करती हुई गर्भवती उसी अधिक विकारवान् अपत्यको पैदा करतीहैं ॥ ४३ ॥

पितृजास्तुशुक्रदोषामातृजैरपचारैर्व्याख्याताइतिगर्भोपघातकराभावाव्याख्याताः ॥ ४४ ॥

पितृज जो शुक्रके दोष हैं वे मातृज अपचारोंसे व्याख्यात हैं ये गर्भोपघात कारक भाव व्याख्यात किये ॥ ४४ ॥

तस्मादहितानाहारविहारान्प्रजासम्पदमिच्छन्तीस्त्रीविशेषेणवर्जयेत्साध्याचाराचात्मानमुपचरेद्धिताभ्यामाहारविहाराभ्याम् ॥ ४५ ॥

तिससे प्रजा संपदको चाहती हुई स्त्री विशेषकर अहित आहार विहारोंको वर्ज दे और साधु आचरण करती हुई हितकारी आहार विहारोंसे उपचार करै ॥ ४५ ॥

व्याधींश्चास्यामृदुमधुरशिशिरसुखसुकुमारप्रायैरौषधाहारोपचारैरुपचरेत् । नचास्यावमनविरेचनशिरोविरेचनानिप्रयोजयेन्नरक्तमवसेचयेत् । सर्वकालञ्चनास्थापनमनुवासनंवाकुर्य्यादन्यत्रात्ययिकाद्व्याधेः । अष्टमंमासमुपादायवमनादिसाध्येषुपुनर्विकारेष्वात्ययिकेषुमृदुभिर्वमनादिभिर्वोपचारःस्यात् ४६ ॥

और इसकी व्याधियोंका उपचारभी मृदु मधुर शीतल सुखद सुकुमार जो प्रायः औषध आहार उपचार हैं उनसे करै और इसको वमन विरेचन शिरोविरेचनसे विरेचन न करावै और न रक्तका अवसेचन करै और सब कालमें आस्थापन अनुवासनको न करै और अष्टम मास आदिको छोडकर वमन आदिसे साध्य आवश्यक विकारोंमें मृदु वमन आदिसे वा मृदुवमन आदिके फल कारकोंसे उपचार होताहै ॥ ४६ ॥

पूर्णमिवतैलपात्रमसंक्षोभ्याऽन्तर्वर्तनमिवत्युपचर्य्या ॥ ४७ ॥

जैसे पूर्ण तैलके पात्रका संक्षोभ न हो इस प्रकार गर्भवती उपचार करने योग्यहै ॥ ४७ ॥

साचेदपचाराद्वयोस्त्रिपुमासेपुपुष्पंपश्येन्नास्यागर्भःस्थास्यतीतिविद्यात् । अजातसाराहितस्मिन्कालेभवन्तिगर्भाः ॥ ४८ ॥

यदि वह उपचारसे दो तीन मासोंमें पुष्पको देखै तो इसका गर्भ स्थित न रहैगा यह जानले, क्योंकि उस कालके गर्भ सारहीन होते हैं ॥ ४८ ॥

साचेच्चतुष्प्रभृतिपुमासेपुक्रोधशोकासूयेर्ष्याभयत्रासव्यवायव्यायामसंक्षोभसन्धारणविषमाशनशयनस्थानक्षुत्पिपासायतियोगात्कदाहाराद्वापुष्पंपश्येत्तस्यागर्भस्थापनविधिमुपदेक्ष्यामः ॥ ४९ ॥

यदि वह स्त्री चार आदि मासोंमें क्रोध शोक, ईर्षा, भय, त्रास, व्यवाय, व्यायाम, संक्षोभ, संधारण विषम, आसन, शयन, स्थान, क्षुधा, पिपासा, इनके अतियोगसे या कुत्सित आहारसे पुष्पको देख ले तो उसके गर्भ स्थापन विधिका उपदेश करते हैं ॥ ४९ ॥

पुष्पदर्शनादेवैनांब्रूयाच्छयनंतावन्मृदुसुखशिशिरास्तरणसंस्तीर्णमीपदवनतशिरस्कंप्रतिपद्यस्वेति । ततोयष्टिमधुकसर्पिर्भ्यांपरमशिशिरवारिणिसंस्थिताभ्यांपिचुमाप्लाव्योपस्थसमीपेस्थापयेत् । तस्याः तथाशतधौतसहस्रधौताभ्यांसर्पिर्भ्यामधोनाभेःसर्वतःप्रदिह्यात् । गव्येनचैनांपयसासुशीतेनमधुकाम्बुनावान्यग्रोधादिकषायेणवापरिषेचयेदधोनाभेः । उदकंवासुशीतमवगाहयेत्क्षीरिणांकषायद्रुमाणाञ्चस्वरसपरिपीतानिचेलानिग्राहयेत् । न्यग्रोधादिसिद्धयोर्वाक्षीरसर्पिषोःपिचुंग्राहयेदतश्चैवाक्षमात्रंप्राशयेत्प्राशयेद्वाकेवलञ्चक्षीरसर्पिः ॥ ५० ॥

पुष्पके दीखतेही इस स्त्रीको कहे कितु अब, मृदु, सुखदायी शीतल आस्तरण बिछे हुए, शिरकी तरफ किंचित् ऊंचे शयनको स्वीकार कर और मुलहटी, महुआ घी, जो परम शीतल जलमें स्थित हों उनकी पिचोंको, जलसे भिगोयकर योनिके समीप स्थापन करै और शतवार वा सहस्रवार, बहुत: धुले घीसे उसकी नाभिके अधो भागको सर्वत: सींचै अथवा शीतल गौके दूधसे, वा मीठे जलसे वा वट आदिके कषायसे नाभिको नीचे सींचन करै वा आति शीतल जलसे स्नान करावै, दग्धवाले, कसैले जो द्रव वृक्षहें उनके शुंगो ( पत्तेकी डोडी ) के स्वरसमें भिगोये वस्त्रोंको ग्रहण करावै, वा वटके शुंग आदिमें सिद्ध, घीके पिचुको ग्रहण करावै और अक्षमात्रको पान करावै और केवल दूध घीकोही खिलावै ॥ ५० ॥

पद्मोत्पलकुमुदकिञ्जल्कांश्चास्यै समधुशर्करांल्लेहार्थंदद्यात् । शृ ङ्गाटकपुष्करबीजकशेरुकान्भ क्षणार्थम् । गन्धप्रियंगुसितोत्पल शालुकोदुम्बरशलाटुन्यग्रोधशु ङ्गानिवापाययेदेनामाजेनपयसा५१

और पद्म, उत्पल, कुमुद, इनके किंजल्कभी, सहत और शक्कर, मिलाकर, चाटनेके लिये दे और सिंघाडे, पुष्कर बीज, इनको भक्षणके लिये और गंध, प्रियंगु, सितउत्पल, शालूक, गूलर, सलाटू, वड, इनके शुंगोंको बकरीके दूधके संग इसको पिलावै ॥ ५१ ॥

पयसाचैनांबलातिबलाशालिय ष्टिकेक्षुमूलकाकोलीशृतेनसमधु शर्कंररक्तशालीनामोदनम्मृदुसु रभिशीतंभोजयेत् । लावकपि ञ्जलकुरङ्गशम्बरशशहरिणैण कालपुच्छकरसेनवाघृतसलिल सिद्धेनसुखशिशिरोपवातदेशस्थां भोजयेत् ॥ ५२ ॥

बला, अतिबला, शाली, सांठी, इक्षु, मूलिका, काकोली इनमें पकाये हुए दूधके संग रक्तशालीके ओदनको शहत और खांड मिलाकर मृदु सुगंधित शीतल भोजन करावै, और लाव, कपिंजल, कुरंग, शांवर, शश, हरिण, एण, कालपुच्छ, इनके रसको, घी जलमें पकाकर सुखदायी, शीतल पवन देशमें बैठीहुई को, भोजन करावै ॥ ५२ ॥

तथाक्रोधशोकायासव्यवायव्या यामतश्चाभिरक्षेत्सौम्याभिश्चैनां कथाभिर्मनोऽनुकूलाभिरुपासी त्तथास्यागर्भस्तिष्ठति ॥ ५३ ॥

और क्रोध, शोक, आयास, व्यवाय व्यायाम, इनसे रक्षा करावै और सौम्य और मनके अनुकूल जो कथा हैं वे इसको सुनावै, तिस प्रकार करनेसे इसका गर्भस्थित रहताहै ॥ ५३ ॥

यस्याःपुनरामान्वयात्पुष्पदर्शनं स्यात्प्रायस्तस्यास्तद्गर्भबाधकंभव तिविरुद्धोपक्रमत्वात्तयोः॥ ५४ ॥

और जिसको आम गर्भके सम्बन्धमें पुरुषका दर्शन होताहै, प्रायःवह उसको विरुद्ध उपक्रमसे गर्भका बाधक होताहै५४

यस्याःपुनरुष्णतीक्ष्णोपयोगाद्ग र्भिण्यामहतिसंजातसारेगर्भेपुष्पद र्शनंस्यादन्योवायोनिप्रस्रावः । तस्यागर्भोवृद्धिंनप्राप्नोतिनिःस्रुत त्वात्सकालान्तरमवतिष्ठतेऽति मात्रंतमुपविष्टकमित्याचक्षतेके चित् ॥ ५५ ॥

और जिस गर्भिणीको उष्ण, तीक्ष्ण, वस्तुओंके उपयोगसे जातसार, ( पूर्ण ) महान्गर्भमें पुष्प दर्शनहो, वा अन्ययोनि आदिहो उसका गर्भ निरन्तर स्रुत होनेसे वृद्धिको प्राप्त नहीं होता वह बहुत काल तक अतिमात्र टिकताहै, उसको कोई आचार्य,उपविष्टक कहते हैं ॥५५॥

उपवासव्रतकर्मपरायाःपुनःकदा हारायाःस्नेहद्वेषिण्यावातप्रकोप नोक्तान्यासेवमानायागर्भोनवृद्धिं प्राप्नोतिपरिशुष्कत्वात् । सचा पिकालान्तरमवतिष्ठतेऽतिमात्रं स्पन्दनश्चभवति । तन्तुनागोदर मित्याचक्षते ॥ ५६ ॥

और जो उपवास व्रत करनेमें तत्पर है, वा निंदित आहार, स्नेहमें द्वेष और वातके प्रकोपसे शास्त्रोक्तसे अन्यका सेवन इनको करतीहै, उसका गर्भ, चारों तरफसे शुष्क होनेसे वृद्धिको प्राप्त नहीं होता, वह भी अतिमात्र कालतक टिकताहै और अतिमात्र प्रस्नुत होताहै उसको नागोदर कहतेहैं ॥ ५६ ॥

नार्य्योस्तयोरुभयोरपिचिकित्सि तविशेषमुपदेक्ष्यामः ॥ ५७ ॥

इन दोनों नारियोंकी चिकित्साके विशेषका उपदेश करतेहैं ॥ ५७ ॥

भौतिकजीवनीयबृंहणीयमधुरवा तहरसिद्धानांसर्पिषामुपयोगः । नागोदरेतुयोनिव्यापन्निर्दिष्टंपय सामामगर्भाणाञ्चगर्भवृद्धिकराणा ञ्चसम्भोजनमेतैरेवसिद्धैश्चघृतादि भिःसुबुभुक्षायामभीक्ष्णंयानवा हनापमार्जनावजृम्भणैरुपपादन मिति ॥ ५८ ॥

भौतिक (भूमिके) जो जीवनीय, और बृंहणीय, मधुर, वातहर, पदार्थ हैं, उनमें सिद्धघीका उपयोग है, नागोदरमें तो योनिकी व्यापत्तिमें कहे दूधका उपयोग है आमगर्भाओंको गर्भकी वृद्धि कारकोंका उपयोग है और अति क्षुधा होनेपर इनसेही सिद्ध घृत आदिसे संभोजन है और वारंवार यान वाहन अपमार्जन अवजृंभण इनका करनाहै५८॥

इदश्चाप्यतिदेशार्थंलक्षणंगन्धसं श्रयम् । वक्ष्यामोयदभिज्ञायभि षङ्मरणमादिशेत् ॥ १३ ॥

और अति देशके लिये यह भी गंधका लक्षण कहतेहैं जिसको जानकर भिषक् मरणको कहदे ॥ १३ ॥

वियोनिर्विंदुरोयस्यगन्धोगात्रेषु दृश्यते । इष्टोवायदिवानिष्टोनस जीवतितांसमाम् ॥ १४ ॥

जिसके गात्रोंमें वियोनि ( अहेतु ) वेगसे गंध दीखे इष्ट हो वा अनिष्ट हो वह उस वर्षमें न जीवेगा ॥ १४ ॥

एतावद्गन्धविज्ञानंरसज्ञानमतःप रम् । आतुराणांशरीरेषुवक्ष्यामो विधिपूर्वकम् ॥ १५ ॥

इतना तो गंधका विज्ञानहै इससे रस विज्ञान आतुरोंके शरीरमें विधिपूर्वक कहतेहैं ॥ १५ ॥

योरसःप्रकृतिस्थानांनराणांदेहस म्भवः । सएपांचरमेकालेविका रान्भजतेद्वयम् ॥ १६ ॥

जो रस प्रकृतिस्थ मनुष्योंके देहमें उत्पन्न है वह इनके अंत समयमें दो विकारोंको करता है ॥ १६ ॥

कश्चिदेवास्यवैरस्यमत्यर्थमुपपद्य ते । स्वादुत्वमपरश्चापिविपुलंभ जतेरसः ॥ १७ ॥

कोई तो मुखको अत्यंत विरस कर देता है और दूसरा अत्यंत स्वादु लगने लगता है ॥ १७ ॥

तमनेनानुमानेनविद्याद्विकृतिमांग तम् । मनुष्योमनुष्यस्यकथं रसमवाप्नुयात् ॥ १८ ॥

तिस मनुष्यकी इस अनुमानसे विकार को प्राप्त हुआ जाने, मनुष्य मनुष्यके रसको कैसे प्राप्त होसकता है ॥ १८ ॥

मक्षिकाश्चैवयूकाश्चदंशाश्चमशकैः सह । विरसादपसर्पन्तिजन्तोः कायान्मुमूर्षतः ॥ १९ ॥

मक्षिका जुवाँ दंश और मशक ये सब मुमूर्षु जंतुकी कायासे दूर भागते हैं ॥ १९ ॥

अत्यर्थरसिकंकायंकालपक्वस्य मक्षिकाः । अपिस्नातानुलिप्तस्य भृशमायान्तिसर्वशः ॥ २० ॥

और अत्यंत रसिक उस कायापर जो कालसे पक्व है चाहै वह स्नात और अनुलिप्त हो मक्षिका चारों तरफसे अत्यंत आती हैं इति ॥ २० ॥

तत्र श्लोकः ।

यान्येतानिमयोक्तानिलिङ्गानि रसगन्धयोः । पुष्पितस्यनरस्य तैःफलंमरणमादिशेत् ॥ २१ ॥

उसमें यह श्लोक है कि, जो मैं ये रस और गंधके लिंग पुष्पित मनुष्यके कहे हैं इनसे वैद्य मरण को कहै ॥ २१ ॥

इति पुष्पितकमिंद्रियंसमाप्तम् ॥ २ ॥

## तृतीयोऽध्यायः ।

### परिमर्षणीयम् ।

वर्णेस्वरेचगन्धेचरसेचोक्तंपृथक् पृथक् । लिङ्गंमुमूर्षतांसम्यक्स्पर्शेष्वपिनिबोधत ॥ १ ॥

इसके अनंतर परिमर्शनीय इंद्रियका व्याख्यान करते हैं कि, वर्ण स्वर गंध और रसमें पृथक् २ मुमूर्षुओंके लिंग कहे अब स्पर्शोंमें भी आप श्रवण करो ॥१॥

स्पर्शप्राधान्येनआतुरस्यायुषःप्रमाणविशेषंजिज्ञासुःप्रकृतिस्थेनपाणिनाकेवलमस्यशरीरंस्पृशेत् । परिमर्षयेद्वान्येन ॥ २ ॥

स्पर्श की प्रधानतासे आतुरकी अवस्थाके प्रमाण विशेषका जिज्ञासु वैद्य प्रकृतिमें स्थित अपने हाथसे केवल इसके शरीरको स्पर्श करे वा किसी अन्यसे परिमर्षण करावे ॥ २ ॥

परिमृषतातुखलुआतुरशरीरमिमे भावास्तत्रतत्रावबोद्धव्याः । तद्यथा-सततंस्पन्दनानांशरीरोद्देशानांस्तम्भः । नित्योष्मणांशीतीभावः । मृदूनांदारुणत्वम् । श्लक्ष्णानांखरत्वम् । सतामसद्भावः सन्धीनांस्रंसभ्रंशच्यवनानि । मांसशोणितयोर्वीतिभावः । दारुणत्वम्स्वेदानुबन्धःस्तम्भोवायच्चान्यदपिकिञ्चिद्भृशविकृतमनिमित्तंस्यादितिलक्षणंस्पृश्यानांभावानाम् ॥ ३ ॥

परिमर्षण ( मलना ) कराते हुयेको आतुरके ये भाव तहां २ जानने योग्य अवश्य हैं, ये ऐसे हैं निरंतर शरीरके देशोंके जो स्पंदन हैं उनकी स्तंभ नित्य ऊष्मोंकी शीतलता मृदुओंकी कठिनता चिकनोंकी खरता, विद्यमानोंका असंभव संधियोंका स्रंशन भ्रंसन च्यवन, मांस शोणित का नाश वा दारुणता वा स्वेद का अनुबंध ( होना ) और जो अन्य भी अत्यंत विकृत विना निमित्तके हों वह हैं ये लक्षण स्पर्शयोग्य भावोंके हैं ॥ ३॥

तद्व्यासतोऽनुव्याख्यास्यामः । तस्यचेत्परिदृश्यमानंपृथक्त्वेनपादजङ्घोरुस्फिगुदरपार्श्वपृष्ठेषिकापाणिग्रीवाताल्वोष्ठललाटंखिन्नंशीतंप्रस्तब्धंदारुणंवीतमांसशोणितं वास्यात्परासुरयंपुरुषोनचिरात् कालंकरिष्यतीतिविद्यात् ॥ ४ ॥

उसका विस्तारसे व्याख्यान करते हैं उसके यदि परिदृश्यमान पृथक् २ पाद जंघा ऊरु स्फिक् उदर पार्श्व पृष्ठ इषीका पाणि ग्रीवा तालु ओष्ठ ललाट ये स्वेदायुक्त शीतल अतिदारुण वा मांस शोणित हीन हों वह गतप्राण मनुष्य चिरकाल न करेगा यह जानले ॥ ४ ॥

तस्यचेत्परिमृश्यमानानिपृथक्त्वेन गुल्फजानुवंक्षणगुदवृषणमेढ्रना भ्यंसस्तनमणिकहनुस्पर्शुकानासि काकर्णाक्षिभ्रूशंखादीनिस्रस्तानि व्यस्तानिच्युतानिस्थानेभ्यःस्युःप रासुरयंपुरुषोनचिरात्कालंकरि ष्यतीतिविद्यात् ॥ ५ ॥

और यदि उसके परिमृश्यमान पृथक् गुल्फ जानु वंक्षण गुद वृषण लिंग नाभि स्कंध स्तन मणिक हनु नासिका कर्ण अक्षि भ्रू शंख आदि, स्रस्त हों विरुद्ध स्थित हो वा स्थान अस्थानसे पतित हों गतप्राण वह मनुष्य चिरकाल न करेगा यह जानले ॥ ५ ॥

तथास्योच्छ्वासमन्यादन्तपक्ष्म चक्षुःकेशलोमोदरनखांगुलीराल क्षयेत्। तस्यचेदुच्छ्वासेऽतिदी र्घअतिह्रस्वोवास्यात्परासुरिति विद्यात्। तस्यचेन्मन्येपरिदृश्य मानेनस्पन्देयातांपरासुरितिवि द्यात्। तस्यचेद्दन्ताःप्रतिकीर्णा श्वेतजातशर्कराःस्युःपरासुरितिवि द्यात्। तस्यचेत्पक्ष्माणिजटाब द्धानिस्युःपरासुरितिविद्यात्। तस्यचेच्चक्षुषीप्रकृतिहीनेविकृ तियुक्तेअत्युत्पिण्डितेअतिप्रवि ष्टेअतिजिह्मेअतिविषमेअति प्रस्नुतेअतिविमुक्तबन्धनेसतता न्मेषितेसततनिमेषितेनिमेषोन्मे षातिप्रवृत्तविभ्रान्तदृष्टिकेविपरी तदृष्टिकेहीनदृष्टिकेव्यस्तदृष्टिकेन कुलान्धेकपोतान्धेअलातवर्णेकृ ष्णनीलपीतश्यावताम्रहरितहारि द्रशुक्लवैकारिकाणांवर्णानामन्यत मेनाभिसंप्लुतेवास्यातांपरासुरिति विद्यात्॥ ६ ॥

तिसी प्रकार मुखमें उच्छ्वास मन्या दंत पक्ष्म चक्षु केश लोम उदर नख अंगुली इनकोभी देखै यदि उसका उच्छ्वास दीर्घ हो वा अतिह्रस्व होय तो गतप्राण जानै यदि, तिसकी; दीखती हुई मन्या, चलायमान, न हो, तो उसकोभी परासु जानै, तथा यदि उसके दांतोंसे सफेद, शर्करा ( चूर्ण ) झरने लगै तो उसकोभी परासु समझै उसके पक्ष्म जटिल बंधन युक्त हों तो परासु ( मृत ) जानै, यदि उसके नेत्र प्रकृतिसे हीन विकारसे युक्त अति उत्पिंडित अति प्रविष्ट अति कुटिल अति विषम अति प्रस्नुत अति विमुक्तबंधन निरंतर उन्मिषित निरंतर निमेषयुक्त निमेष उन्मेषमें अतिप्रवृत्त विभ्रांत दृष्टि हीनदृष्टि व्यस्तदृष्टि नकुलांध पीतांध अलातवर्ण हों और कृष्ण नील पीत श्याव ताम्र हरित हारिद्र शुक्ल इन

वैकारिक वर्णोंमेंसे किसीसे अभिसंप्लुत (युक्त) हों उसको परासु जानै ॥ ६ ॥

अथास्यकेशलोमान्यायच्छेत् । तस्यचेत्केशलोमान्यायम्यमाना निश्लुच्येरन्नचेद्वेदयेत्परासुरिति विद्यात् ॥ ७ ॥

फिर इसके केश लोमोंका स्पर्श करे वा देखे, यदि उसके केश लोम वढते हुये लुंचनको प्राप्त हो जांय और जान न पड़ें तो उसको परासु जानै ॥ ७ ॥

तस्यचेदुदरेशिराःप्रदृश्येरन्।श्यावताम्रनीलहारिद्रशुक्लावास्युःपरासुरितिविद्यात् ॥ ८ ॥

यदि उसके उदरमें शिरा दीखने लगैं वा श्याव ताम्र नील हारिद्र शुक्ल हो जाँय उसको परासु जानै ॥ ८ ॥

तस्यचेन्नखावीतमांसशोणिताःपक्वजाम्बववर्णाःस्युःपरासुरितिविद्यात् ॥ ९ ॥

यदि उसके नख मांस शोणितरहित और पकीजामुनके वर्णके हों उसको परासु जानै ॥ ९ ॥

अथास्यांगुलीरायच्छेत्तस्यचेदंगुलयआयम्यमानानचेत्स्फुटेयुःपरासुरितिविद्यात् ॥ १० ॥

फिर इसकी अंगुली देखै यदि उसकी अंगुली खीचनेसे स्फोट ( शब्द ) न करैं तो परासु उसको जान ले ॥ १० ॥

भवतिचात्र ।

एतान्स्पृश्यान्बहून्भावान्यःस्पृशन्नावबुध्यते।आतुरेनससम्मोहमायुर्ज्ञानस्यगच्छति ॥ ११ ॥

इसमें यह श्लोकहै—इन स्पर्शके योग्य बहुतसे भावोंको स्पर्श करताहुआ तो जानता है वह आतुरके आयुर्ज्ञानके संमोहको प्राप्त नहीं होता इति ॥ ११ ॥

इति परिमर्शनीयमिंद्रियं समाप्तम् ॥ ३ ॥

---

## चतुर्थोऽध्यायः ।

### इन्द्रियानीकम् ।

इसके अनंतर इंद्रियानीक इंद्रियका व्याख्यान करते हैं कि—

इन्द्रियाणियथाजन्तोःपरीक्षेत विशेषवित् । ज्ञातुमिच्छन्भिषङ्मानमायुषस्तन्निबोधमे ॥ १ ॥

विशेषका ज्ञाता और आयुः प्रमाणके ज्ञानका अभिलाषी वैद्य जैसे इंद्रियोंकी परीक्षा करै उसको तुम सुनो ॥ १ ॥

अनुमानात्परीक्षेतदर्शनादीनितत्त्वतः । अद्धाहिविदितंज्ञानमिन्द्रियाणामतीन्द्रियम् ॥ २ ॥

अनुमानसे यथार्थ दर्शन आदिकी परीक्षा करै क्योंकि इंद्रियोंका जो ज्ञानहै वह साक्षात् अतींद्रिय कहाहै ॥ २ ॥

स्वस्थेभ्योविकृतंयस्यज्ञानमिन्द्रियसम्भवम् । आलक्ष्येतानिमि

तेनलक्षणंमरणस्यतत् ॥ ३॥

जिसकी इंद्रियोंका ज्ञान स्वस्थ अवस्थाकी अपेक्षा विकृत विनानिमित्त दीखै वह मरणका लक्षणहै ॥ ३ ॥

इत्युक्तंलक्षणंसर्वमिन्द्रियेष्वशुभोदयम् । तदेवतुपुनर्भूयोविस्तरेणनिबोधत ॥ ४ ॥

यह इंद्रियोंमें अशुभकारी लक्षण भली प्रकार कहा उसकोही पुनः तुम विस्तारसे श्रवण करो ॥ ४ ॥

घनीभूतमिवाकाशमाकाशमिव मेदिनीम् । विगीतंह्युभयंह्येतत्पश्यन्मरणमृच्छति ॥ ५ ॥

आकाशको घनीभूतके समान और भूमिको आकाशके समान इन दोनोंको विगीत ( विपरीत ) देखताहुआ मरणको प्राप्त होताहै ॥ ५॥

यस्यदर्शनमायातिमारुतोऽम्बरगोचरः । अग्निर्नायातिवादीप्तस्तस्यायुःक्षयमादिशेत् ॥ ६ ॥

आकाशमें चलताहुआ पवन जिसकी दीखजाय और दीपती हुई अग्नि न दीखै उसकी आयुके क्षयको कहै ॥ ६ ॥

जलेसुविमलेजालमजालावततेतथा । स्थितेगच्छतिवादृष्ट्वाजीवितात्परिमुच्यते ॥ ७ ॥

भली प्रकार विमल उस जलमें जो जालसे ढका न हो और स्थिर हो वा चलता हुआ हो· जाल पड़ा हुआ जो देखै वह जीनेसे मुक्त होताहै अर्थात् मरताहै ॥ ७ ॥

जाग्रन्पश्यतियःप्रेतान्रक्षांसिविविधानिच । अन्यद्वाप्यद्भुतंकिंचिन्नसजीवितुमर्हति ॥ ८ ॥

जो मनुष्य जागताहुआ प्रेतोंको वा अनेक प्रकारके राक्षसोंको वा अन्य किसी अद्भुतको देखता है वह जीवने योग्य नहीं है ॥ ८ ॥

योऽग्निंप्रकृतिवर्णस्थंनीलंपश्यतिनिष्प्रभम् । कृष्णंवायदिवाशुक्लंनिशांवसतिसप्तमीम् ॥ ९ ॥

जो स्वभाविक वर्णमें स्थित अग्निको नील प्रकाशहीन कृष्ण वा शुक्ल देखता है वह सातवीं रात्रिको अग्निमें वास करता है ॥ ९ ॥

मरीचीनसतोमेघान्मेघान्वाप्यसतोऽम्बरे । विद्युतोवाविनामेघैःपश्यन्मरणमृच्छति ॥ १० ॥

जो किरणोंको मिथ्या मेघरूप और आकाशमें विना हुये मेघोंको और मेघोंके विना विजलियोंको देखता है वह मरणको प्राप्त होताहै ॥ १० ॥

मृण्मयीमिवयःपात्रींकृष्णाम्बरसमावृताम् । आदित्यमीक्षतेशुद्धंचन्द्रंवानसजीवति ॥ ११ ॥

जो धातुकी स्थाली आदि पात्रीको मिट्टीसे बनीके समान वा कृष्णवस्त्रसे

ढकी हुई देखै और सूर्य वा चंद्रमाको शुद्ध देखे वह न जीवेगा ॥ ११ ॥

अपर्वणियदापश्येत्सूर्य्याचन्द्रमसोर्ग्रहम् । अव्याधितोव्याधितोवातदन्तंतस्यजीवनम् ॥ १२ ॥

जब विना पर्वके सूर्य और चंद्रमाके ग्रहणको व्याधिके समयमें देखै तो तब-तकही उसका जीवन है ॥ १२ ॥

नक्तंसूर्य्यमहश्चन्द्रमनग्नौधूममुत्थितम् । अग्निंवानिष्प्रभंरात्रौदृष्ट्वा मरणमृच्छति ॥ १३ ॥

जो रात्रिमें सूर्यको और दिनमें चंद्रमाको और विना अग्नि उठे हुये धूमको वा रात्रिमें प्रकाशहीन अग्निको देखता है वह मरणको प्राप्त होताहै ॥ १३ ॥

प्रभावतःप्रभाहीनान्निष्प्रभावान्प्रभावतः ।नराविलिङ्गान्पश्यन्ति भावान्प्राणाञ्जिहासवः ॥ १४ ॥

प्रभावानोंको प्रभाहीन और प्रभा-हीनोंको प्रभावान् मनुष्योंको और भा-वोंको विलिंग वेहीं देखते हैं जो प्राणोंके जिघांसु हैं अर्थात् मरणहार हैं ॥ १४ ॥

व्याकृतानिविवर्णानिविसंख्योपगतानिच । विनिमित्तानिपश्यन्तिरूपाण्यायुःक्षयेनराः ॥ १५ ॥

आयुके क्षयमें मनुष्य रूपोंको विका-रसे युक्त वर्णसे हीन; विसंख्या ( कम अधिक ) को प्राप्त हुये और विना निमित्तसे उत्पन्न देखतेहैं ॥ १५ ॥

यश्चपश्यत्यदृश्यान्वैदृश्यान्यश्च नपश्यति । तावुभौपश्यतःक्षिप्रं यमक्षयमसंशयम् ॥ १६ ॥

जो मनुष्य देखनेके अयोग्योंको देखै और जो देखने योग्योंको न देखै वे दोनों शीघ्रही यमके मंदिरको निःसंदेह देखतेहैं ॥ १६ ॥

अशब्दस्यचयःश्रोताशब्दान्यश्च नबुध्यते । द्वावप्येतौयथाप्रेतौ तथाज्ञेयौविजानता ॥ १७ ॥

और जो अशब्दको सुनै और शब्दोंको न सुनै इन दोनोंकोभी ज्ञाता मनुष्य ऐसे जानै जैसे प्रेत ॥ १७ ॥

संवृत्याङ्गुलिभिःकर्णौज्वालाशब्दंयआतुरः । नशृणोतिगतासुं तंबुद्धिमान्परिवर्जयेत् ॥ १८ ॥

अपनी अंगुलियोंसे कर्णोंको ढककर जो रोगी ज्वालाशब्दको न सुनै उस गतप्राणको बुद्धिमान् वैद्य वर्ज दे १८

विपर्य्ययेणयोविद्याद्गन्धानांसाध्वसाधुताम् । नवातान्सर्वशोवियात्तंविद्याद्विगतायुषम् ॥ १९ ॥

जो मनुष्य गंधोंकी साधुता और असाधुताको विपरीतरूपसे देखै वा उन सब गंधोंको न जानै उसकोभी गतायु जानना ॥ १९ ॥

योरसान्नविजानातिनवाजानाति

तत्त्वतः । मुखपाकाद्दतेपक्कंतमाहुःकुशलानरम् ॥ २० ॥

जो मनुष्य मुखपकनेके विना रसोंको न जानै वा यथार्थरूपसे न जानै उस मनुष्यको कुशलजन पका हुआ ( मृत ) कहतेहैं ॥ २० ॥

उष्णाञ्छीतान्खराञ्छ्लक्ष्णान्मृदूनपिचदारुणान् । स्पर्शान्स्पृष्ट्वातोऽन्यत्वंमुमूर्षुस्तेपुमन्यते २१ ॥

उष्णोंको शीतल और खरोंको चिकने और कोमलोंको दारुण स्पर्शके योग्यों-को स्पर्शमें देखैहै ऐसे उनसे अन्यको जो उनमें मानताहै वह मुमुर्षु है॥२१॥

अन्तरेणतपस्तीव्रंयोगंवाविधिपूर्वकम् । इन्द्रियैरधिकंपश्यन्पञ्चत्वमधिगच्छति ॥ २२ ॥

तीव्रतपके विना वा विधि पूर्वक यो-गके विना इंद्रियोंसे जो अधिक देखता है वह मरणको प्राप्त होताहै ॥ २२ ॥

इन्द्रियाणामृतेदृष्टेरिन्द्रियार्थान्नपश्यति।विपर्य्ययेणयोविद्यात्तंविद्याद्विगतायुषम् ॥ २३ ॥

इंद्रियोंके विना दृष्टिसे इंद्रियोंके विषयोंको कोई नहीं देखता है और जो विपर्ययसे देखताहै उसको विगतायु जानै अर्थात् वह न जीवेगा ॥ २३ ॥

स्वस्थाःप्रज्ञाविपर्य्यासैरिन्द्रियार्थेषुवैकृतम् । पश्यन्तियेसबहुशःतेषांमरणमादिशेत् ॥ २४ ॥

बुद्धिके विपर्याससे जो बहुतसे स्वस्थ मनुष्य इंद्रियोंके अर्थोंमें विकारको देखते हैं उनके मरणको कहै ॥ २४ ॥

तत्रश्लोकः ।

एतदिन्द्रियविज्ञानंयःपश्यतियथातथा । मरणंजीवितंचैतत्सभिषक्ज्ञातुमर्हति ॥ २५ ॥

उसमें यह श्लोक है-इस इंद्रिय विज्ञानको जो जिस तिस प्रकारसे जानता है वह वैद्य मरण और जिवितके जानने योग्य है ॥ २५ ॥

इति इंद्रियानीकमिंद्रियं समाप्तम् ॥ ४ ॥

---

## पञ्चमोऽध्यायः ।

### पूर्वरूपीयम् ।

इसके अनंतर पूर्वरूपीय इंद्रियका व्याख्यान करते हैं कि-

पूर्वरूपाण्यसाध्यानांविकाराणांपृथक्पृथक् । भिन्नाभिन्नानिवक्ष्यामोभिषजांज्ञानवृद्धये ॥ १ ॥

असाध्योंके जो विकार उनके पृथक् २ और भिन्न और अभिन्न पूर्वरूपोंको वैद्योंके ज्ञानकी वृद्धिके लिये हम कह-ते हैं ॥ १ ॥

पूर्वरूपाणिसर्वाणिज्वरोक्तान्यतिमात्रया । यंविशन्तिविशत्येनंमृत्युर्ज्वरपुरःसरः ॥ २ ॥

ज्वरमें कहे संपूर्ण पूर्वरूपमात्रासे अधिक, जिस मनुष्यमें प्रविष्ट होते हैं उसमें ज्वरको आगे करके मृत्यु प्रविष्ट होती है ॥ २ ॥

अन्यस्यापिचरोगस्यपूर्वरूपाणि यं नरम् । विशन्त्ये तेनकल्पेनत स्यापिमरणंध्रुवम् ॥ ३ ॥

अन्यभी रोगके पूर्वरूप जिस नरमें प्रविष्ट होते हैं उसकाभी इसी प्रकार मरना निश्चित है ॥ ३ ॥

पूर्वरूपैकदेशांस्तुवक्ष्यामोऽन्यान् सुदारुणान् । येरोगाननुबध्नन्ति मृत्युर्यैरनुबध्यते ॥ ४ ॥

उन अन्य दारुण पूर्वरूपोंके एक देशोंको कहते हैं जो रोगोंके अनुबंधी हैं और जिनकी मृत्यु अनुबंधी है ॥ ४ ॥

बलञ्चहीयतेयस्यप्रतिश्यायश्चव र्द्धते । तस्यनारीप्रसक्तस्यशोषो न्तायोपजायते ॥ ५ ॥

जिस मनुष्यके बलकी हानि हो और प्रतिश्यायकी वृद्धि हो नारीमें प्रसक्त उस मनुष्यको मरणके लिये शोष हो जाताहै ॥ ५ ॥

श्वभिरुष्ट्रैःखरैर्वापियातियोदक्षि णांदिशम् । स्वप्नेयक्ष्माणमासा द्यजीवितंसविमुञ्चति ॥ ६ ॥

जो मनुष्य स्वप्नमें श्वान खर ऊंठ इनपर चढ़कर दक्षिण दिशाको जाय उसमें राजयक्ष्मा प्रविष्ट होकर जीवता हुआ नहीं छोड़ता ॥ ६ ॥

प्रेतैःसहपिबेन्मद्यंस्वप्नेयःकृष्यते शुना । सघोरंज्वरमासाद्यनजीवे न्नचसृज्यते ॥ ७ ॥

जो स्वप्नमें प्रेतोंके संग मदिरा पीवे वा जिसको कुत्ते स्वप्नमें खींचे वह मनुष्य घोर ज्वरको प्राप्त होकर न जीवेगा न रचा जायगा ॥ ७ ॥

लाक्षारक्ताम्बराभं यःपश्यत्यम्बर मन्तिकात् । सरक्तपित्तमासाद्य तेनैवान्तायनीयते ॥ ८ ॥

जो आकाशको समीपसे लाखके रंगके समान देखै वह रक्तपित्तको प्राप्त होकर उससेही अंतको प्राप्त होताहै ॥ ८ ॥

रक्तस्रग्रक्तसर्वांगोरक्तवासामुहुर्ह सन् । यःस्वप्नेह्रियतेनार्य्यासर क्तंप्राप्यसीदति ॥ ९ ॥

जिस रक्तमाला धारण किये और रक्त संपूर्ण अंग और रक्त वस्त्र, वारंवार हंसते हुयेको स्वप्नमें नारी ले जाय वह रक्तरोगको प्राप्त होकर दुःखी होताहै ९

शूलाटोपान्त्रकूजाश्चदौर्बल्यंचा तिमात्रया । नखादिषुचवैवर्ण्यं गुल्मेनान्तकरोग्रहः ॥ १० ॥

जिसनरके शूल आटोप अंत्रकूट और दुर्बलता ये अत्यंत होतेहैं और

नग्न आदिमें विवर्णता होती है उस मनुष्यका गुल्म अंत कर देताहै ॥ १० ॥

लताकण्टकिनीयस्यदारुणाहृदि जायते। स्वप्नेगुल्मस्तमन्तायक्रू रोविशतिमानवम् ॥ ११ ॥

जिस नरके स्वप्नमें हृदयमें कंटकवती लता दारुण हो जाती है उस मानवमें अंतके लिये क्रूर गुल्म प्रवेश करताहै ॥ ११ ॥

कायेऽल्पमपिसंस्पृष्टंसुभृशंयस्य दीर्य्यते। क्षतानिचनरोहन्तिकु ष्ठैर्मृत्यूर्हिनस्तितम् ॥ १२ ॥

जिसकी कायामें अल्पभी प्रवेश किया छुरी आदि अत्यंत विदीर्णता ( घाव ) को करै और क्षतोंका जो नर हनन करै उस मनुष्यको मृत्यु कुष्ठोंसे मारती है ॥ १२ ॥

नग्नस्याज्यावसिक्तस्यजुह्वतोऽग्नि मनर्चिषम्। पद्मान्युरसिजायन्ते स्वप्नेकुष्ठैर्मरिष्यतः ॥ १३ ॥

जो मनुष्य कुष्ठोंसे मरणहारहैं स्वप्नमें घीसे सिक्त और विना ज्वालाकी अग्निमें होम करते हुये उसकी छातीमें पद्म हो जाते हैं ॥ १३ ॥

स्नातानुलिप्तगात्रेऽपियस्मिन्गृध्न न्तिमक्षिकाः। सप्रमेहेणसंस्पर्शं प्राप्यतेनैवहन्यते ॥ १४ ॥

जिसके स्नात और अनुलिप्त गात्रमें भी मक्षिका बैठा चाहें वह मनुष्य प्रमेह के संस्पर्शको प्राप्त होकर उससेही मारा जाता है ॥ १४ ॥

स्नेहंबहुविधंस्वप्नेचण्डालैःसहयः पिबेत्। बुध्यतेसप्रमेहेणस्पृश्य तेऽन्तायमानवः ॥ १५ ॥

जो मनुष्य स्वप्नमें चांडालोंके संग अनेक प्रकारके स्नेहको पीताहै जगताहै वह मानव अंतके लिये प्रमेहसे स्पर्श किया जाताहै ॥ १५ ॥

ध्यानायासौतथोद्वेगोमोहश्चास्था नसम्भवः। अरतिर्बलहानिश्चमृ त्युरुन्मादपूर्वकः ॥ १६ ॥

जिसको ध्यान आयास तथा उद्वेग और विना समयके मोह अरति और बलकी हानि होते हों उसकी मृत्यु उन्माद रोग होकर होतीहै ॥ १६ ॥

आहारद्वेपिणंपश्यन्लुप्तचित्तमुद र्दितम्। विद्याद्धीरोमुमूर्षुंतमुन्मा देनातिपातिना ॥ १७ ॥

आहारके द्वेषी लुप्तचित्त उदावर्ती जिसको देखै उसको अत्यंत भावी उन्मादसे मुमूर्षु जानै ॥ १७ ॥

क्रोधनंत्रासबहुलंसकृत्प्रहसिताननम्। मूर्च्छापिपासाबहुलंहन्त्यु न्मादःशरीरिणम् ॥ १८ ॥

क्रोधी अधिकत्रासी, एकवारही प्रहसितमुख, अधिक मूर्छा पिपासासे युक्त, शरीरधारियोंको उन्माद नष्ट करदेताहै ॥ १८ ॥

नृत्यन्रक्षोगणैःसार्द्धंयःस्वप्नेऽम्भसिसीदति । सप्राप्यभृशमुन्मादं यातिलोकमतःपरम् ॥ १९ ॥

जो मनुष्य राक्षसगणोंके संग नृत्य करता हुआ स्वप्नमें जलमें डूब जाय वह अत्यंत उन्मादको प्राप्त होकर परलोकमें जाता है ॥ १९ ॥

असत्तमःपश्यतियःशृणोत्यप्यसतःस्वरान् । बहून्बहुविधाञ्जाग्रत्सोऽपस्मारेणबध्यते ॥ २० ॥

जो मनुष्य जाग्रत् अवस्थामें असत् स्वरके अनेक प्रकारके बहुत शब्दोंको सुनै और असत् ही अंधकारको देखै वह अपस्मारसे माराजाता है ॥ २० ॥

मत्तंनृत्यन्तमाविध्यप्रेतोहरतियंनरम् । स्वप्नेहरतितंमृत्युरपस्मारपुरःसरः ॥ २१ ॥

जिस मत्त और नाचते हुये नरको बांधकर स्वप्नमें प्रेत ले जांय उस मनुष्यको अपस्मारके द्वारा मृत्यु हरतीहै २१

स्तुभ्येतेप्रतिबुद्धस्यहनुमन्येतथाक्षिणी । यस्यतंबहिरायामोगृहीत्वाहन्त्यसंशयम् ॥ २२ ॥

जिस प्रतिबुद्ध ( जगे हुये ) मनुष्यके हनु मन्या और नृत्यस्तंभको प्राप्त हो जांय उसको बहिः आयाम ग्रहण करके निःसंदेह मारता है ॥ २२ ॥

शष्कुलीरप्यपूपान्वैस्वप्नेखादतियोनरः । सचेत्तादृक्छर्दयतिप्रतिबुद्धोनजीवति ॥ २३ ॥

जो मनुष्य स्वप्नमें शष्कुली ( पूरी ) वा अपूपोंको खाता है और प्रतिबुद्ध हुआ वैसेही छर्द करता है वह नहीं जीवता है ॥ २३ ॥

एतानिपूर्वरूपाणियःसम्यगवबुद्ध्यते । सएषामनुबन्धञ्चफलञ्चज्ञातुमर्हति ॥ २४ ॥

इन पूर्वरूपोंको जो भली प्रकार जानता है वह इनके फल और अनुबंधोंको जानने योग्य है ॥ २४ ॥

यइमांश्चापरान्स्वप्नान्दारुणानुपलक्षयेत् । व्याधितानांविनाशायक्लेशायमहतेऽपिवा ॥ २५ ॥

और जो इन अपर दारुण स्वप्नोंको व्याधियोंके विनाशके और महान् क्लेशके लिये देखताहै वह भी ज्ञाता है ॥२५॥

यस्योत्तमाङ्गेजायन्तेवंशगुल्मलतादयः । वयांसिचविलीयन्तेस्वप्नेमौढ्यमियाञ्चयः ॥ २६ ॥

जिसके उत्तम अंगमें वंश गुल्म लता आदि होतेहैं और पक्षी स्वप्नमें बैठतेहैं वह मूढ़ताको प्राप्त होताहै ॥ २६ ॥

गृध्रोलूकश्वकाकाद्यैःस्वप्नेयःपरि वार्य्यते । रक्षःप्रेतपिशाचस्त्रीच ण्डालद्रवितान्धकैः ॥ २७ ॥

गीध उल्लू श्वान काक आदि स्वप्नमें जिसकी चारों तरफ हो जांय और राक्षस प्रेत पिशाच स्त्री चंडाल द्रवित अंधक इनसे ॥ २७ ॥

वंशवेत्रलतापाशतृणकण्टकसङ्कटे । प्रमुह्यतिहियःस्वप्नेलगति प्रपतत्यपि ॥ २८ ॥

वंश वेंत लता पाश तृण कंटक इनके संकटमें मोहको स्वप्नमें प्राप्त हो लगें वा पतनको प्राप्त हो ॥ २८ ॥

भूमौपांशूपधानायांवल्मीकेवाथ भस्मनि । श्मशानायतनेश्वभ्रेस्व प्नेयःप्रपतत्यपि ॥ २९ ॥

पांसु है उपधान जिसमें ऐसी भूमिमें वल्मीकमें वा भस्ममें श्मशानस्थानके कुंडमें जो स्वप्नमें गिरै ॥ २९ ॥

कलुषेऽम्भसिपङ्केचकूपेवातमसा वृते । स्वप्नेमज्जतिशीघ्रेणस्रोतसा न्हियतेचयः ॥ ३० ॥

मलीन जलमें पंकमें वा अंधकारसे ढके हुये कूपमें जो स्वप्नमें डूबताहै और शीघ्र स्रोतसे जो वहाया जाताहै ॥ ३० ॥

स्नेहपानंतथाभ्यङ्गःस्वप्नेबन्धपरा जयौ । हिरण्यलाभःकलहःप्रच्छ र्दनविरेचने ॥ ३१ ॥

और स्नेहका पान और अभ्यंग छर्दि और विरेचन सुवर्णका लाभ कलह और स्वप्नमें वंधन और पराजय ॥ ३१ ॥

उपानद्युगनाशश्चप्रपातःपांशुचर्म णोः । हर्षःस्वप्नेप्रकुपितैःपितृभि श्चापिभर्त्सनम् ॥ ३२ ॥

दोनों उपानहोंका नाश, पांशु और चर्मपर गिरना स्वप्नमें हर्ष प्रकुपित पितरोंसे भर्त्सन ॥ ३२ ॥

दन्तचन्द्रार्कनक्षत्रदेवतादीपच क्षुषाम् । पतनंवाविनाशोवास्वप्ने भेदोनगस्यवा ॥ ३३ ॥

दंत चंद्र सूर्य नक्षत्र देवता दीपक चक्षु इनका स्वप्नमें पतन वा विनाश और पर्वतका भेदन ॥ ३३ ॥

रक्तपुष्पंवनंभूमिंपापकर्मालयंचि ताम् । गुहान्धकारसम्बाधंस्व प्नेयःप्रविशत्यपि ॥ ३४ ॥

रक्तपुष्पोंका वन और पापकर्म स्थान युक्त भूमि इनमें और गुहांधकार संबाधमें जो स्वप्नमें प्रवेश करै ॥ ३४ ॥

रक्तमालीहसन्नुच्चैर्दिग्वासादक्षि णांदिशम् । दारुणामटवींस्वप्ने कपियुक्तःप्रयातिवा ॥ ३५ ॥

अथवा रक्तमाला धारे ऊँचे स्वरसे हंसता नग्न हुआ दक्षिणदिशामें दारुण वनमें वानरसे युक्त यानमें जो स्वप्नमें जाता है ॥ ३५ ॥

कषायिणामसौम्यानांनग्नानांद ण्डधारिणाम् । कृष्णानांरक्तने त्राणांस्वप्नेनेच्छन्तिदर्शनम् ३६ ॥

काषाय वस्त्रोंके धारक असौम्य नग्न दंडधारी कृष्ण और रक्तनेत्रवान् इनके दर्शनको स्वप्नमें इष्ट नहीं मानतेहैं ॥ ३६॥

कृष्णापापानिराचारादीर्घकेशन खस्तनी । विरागमाल्यवसनास्व प्नेकालनिशामता ॥ ३७ ॥

कृष्ण पापिन आचारहीन दीर्घ जिसके केश नख स्तन हों और राग-हीन जिसके माल्य वस्त्र हों ऐसी स्त्री स्वप्नमें कालरात्रि मानीहै ॥ ३७ ॥

इत्यन्येदारुणाःस्वप्नारोगीयैर्या तिपञ्चताम् । अरोगःसंशयंगत्वा कश्चिदेवविमुच्यते ॥ ३८ ॥

ये दारुणस्वप्न हैं जिनसे रोगी मरण को प्राप्त होताहै और नीरोग भी संशय में पड़कर कोई ही मरणसे विमुक्त होताहै ॥ ३८ ॥

मनोवहानांपूर्णत्वाद्दोषैरतिबलैस्त्रि भिः । स्रोतसांदारुणान्स्वप्नान्का लेपश्यतिदारुणे ॥ ३९ ॥

अति बलवान् तीनों दोषोंसे मनो-वाही स्रोतोंके पूर्ण होनेसे समयपर अदारुण और दारुण स्वप्नोंको मनुष्य देखता है ॥ ३९ ॥

नातिप्रसुप्तःपुरुषःसफलानफलान पि । इन्द्रियेशेनमनसास्वप्नान्पश्य त्यनेकधा ॥ ४० ॥

नहीं अत्यंत सोता हुआ पुरुष फल युक्तोंको और निष्फलोंभी स्वप्नोंको इंद्रि-योंके स्वामी मनसे अनेक प्रकारसे पुरुष देखता है ॥ ४० ॥

दृष्टंश्रुतानुभूतञ्चप्रार्थितंकल्पितं तथा । भाविकंदोषजञ्चैवस्वप्नंस प्तविधंविदुः ॥ ४१ ॥

दृष्ट श्रुत अनुभूत प्रार्थित कल्पित भावी और दोषज, यह सात प्रकारका स्वप्न बुद्धिमान् जानते हैं ॥ ४१ ॥

तत्रपञ्चविधंपूर्वमफलंभिषगादिशे त् । दिवास्वप्नमतिह्रस्वमतिदीर्घं ञ्चबुद्धिमान् ॥ ४२ ॥

उनमें पहिले पांच प्रकारोंको बुद्धि-मान् दिनके अतिह्रस्व अति दीर्घ स्व-प्नोंको वैद्य निष्फल कहै ॥ ४२ ॥

दृष्टःप्रथमरात्रेयःस्वप्नःसोऽल्पफ लोभवेत् । नस्वपेद्यःपुनर्दृष्ट्वास सद्यःस्यान्महाफलः ॥ ४३ ॥

जो स्वप्न प्रथम रात्रमें देखा हो वह भी अल्प फल होताहै और जो पहिले जिस स्वप्नको देखकर पुनः शयन करै वह स्वप्न सद्यः ही महाफलका दाता होताहै ॥ ४३ ॥

अकल्याणमपिस्वप्नंदृष्ट्वातत्रैवयः पुनः । पश्येत्सौम्यंशुभाकारंतस्य विद्याच्छुभंफलम् ॥ ४४ ॥

और अकल्याण भी स्वप्नको देखकर तत्कालमें ही जो पुनः सौम्य शुभाकार स्वप्नको देखताहै उसका भी शुभ फल जानना ॥ ४४ ॥

तत्रश्लोकः ।

पूर्वरूपाण्यथस्वप्नान्यइमान्वेत्ति दारुणान् । नसमोहादसाध्येषुकर्माण्यारभतेभिषक् ॥ ४५ ॥

उसमें यह श्लोक है–पूर्व रूपोंको और इन दारुण स्वप्नोंको जो जानताहै वह वैद्य मोहसे असाध्योंमें कर्मोंका प्रारंभ नहीं करताहै ॥ ४५ ॥

इति पूर्वरूपीयंइंद्रियं समाप्तम् ५

## षष्ठोऽध्यायः ।

### कतमानिशरीरीयम् ।

इसके अनंतर कतमानि शरीरीय इंद्रियका व्याख्यान करतेहैं कि–

कतमानिशरीराणिव्याधिमन्ति महामुने । यानिवैद्यःपरिहरेयेषु कर्मनसिध्यति ॥ १ ॥

हे महामुने! कितने शरीर व्याधिमान् हैं जिनका वैद्य परित्याग करै और जिनमें कर्म सिद्ध नहीं होता ॥ १ ॥

इत्यात्रेयोऽग्निवेशेनप्रश्नंपृष्टःसुदुर्वचम् । आचचक्षेयथातस्मै भगवंस्तन्निबोधमे ॥ २ ॥

यह दुःखसे कहने योग्य प्रश्न अग्निवेशने आत्रेयको पूछा जैसे उसके प्रति भगवान्ने कहा उसको तुम सुनो ॥ २ ॥

यस्यवैभाषमाणस्यरुजत्यूर्ध्वमुरो भृशम् । अन्नञ्चच्यवतेभुक्तंस्थितञ्चापिनजीर्य्यति ॥ ३ ॥

जिस भाषण करते हुये मनुष्यकी छाती अत्यंत ऊपरको भग्न होती हो और भुक्त अन्न गिरता हो और स्थित जो है वह पचता न हो ॥ ३ ॥

बलञ्चहीयतेयस्यतृष्णाचाभिप्रवर्द्धते । जायतेहृदिशूलञ्चतंभिषक्परिवर्जयेत् ॥ ४ ॥

और जिसका बल हीन होता हो और तृष्णा बढ़ती हो, हृदयमें शूल होता हो उस रोगीको वैद्य वर्जे दे ॥ ४ ॥

हिक्कागम्भीरजायस्यशोणितञ्चातिसार्य्यते । नतस्मैभेषजंदद्यात् स्मरन्नात्रेयशासनम् ॥ ५ ॥

जिसके गंभीर उत्पन्न हुई हिक्का रुधिर अतिसारको करै आत्रेयकी शिक्षाका स्मरण करता हुआ वैद्य उसको औषध न दे ॥ ५ ॥

आनाहश्चातिसारश्चयमेतौदुर्बलंन

रम् । व्याधितंविशतोरोगौदुर्लभं तस्यजीवितम् ॥ ३ ॥

जिस व्याधिवाले दुर्वल नरको आनाह ( अफरा ) और अतीसार ये दोनों रोग प्रविष्ट होजाँय उसका जीवित दुर्लभ है ॥ ६ ॥

आनाहश्चैवतृष्णाचयमेतौदुर्वलं नरम् । विशतोविजहत्येनंप्राणा नतिचिरान्नरम् ॥ ७ ॥

और जिस दुर्वल मनुष्यके अनाह और तृष्णा ये दोनों प्रविष्ट हो जाँय इसको प्राण अल्प कालमेंही त्याग देते हैं ॥ ७ ॥

ज्वरःपौर्वाह्णिकोयस्यशुष्कःकास श्चदारुणः । ज्वरोयस्यापराह्णेतु श्लेष्मकासश्चदारुणः । वलमांस विहीनस्ययथाप्रेतस्तथैवसः॥ ८ ॥

जिस वल मांस विहीन मनुष्यके पूर्वाह्णमें ज्वर और दारुण शुष्क कास हो और अपराह्णमें ज्वर और दारुण श्लेष्म कास हो जैसा प्रेत वैसाही वह है ॥८॥

यस्यमूत्रंपुरीषञ्चग्रथितंसम्प्रवर्त्त ते । निरुष्मिणोजठरिणःश्वसनो नसजीवति ॥ ९ ॥

जिसके मूत्र और पुरीष ग्रंथिसहित आवें और ऊष्मासे रहित हो और उदर रोगी हो और श्वास हो वह न जीवैगा॥९॥

श्वयथुर्यस्यकुक्षिस्थोहस्तपादंवि सर्पति । ज्ञातिसंघंससंक्लिश्यतेन रोगेणहन्यते ॥ १० ॥

जिसकी कुक्षिमें स्थित शोथ हस्त पादपर फैलजाय वह मनुष्य जाति संगको क्लेश देकर उस रोगसे मारा जाता है ॥ १० ॥

श्वयथुर्यस्यपादस्थस्तथास्रस्तेच पिण्डिके । सीदतश्चाप्युभेजंघेतं भिषक्परिवर्जयेत् ॥ ११ ॥

जिसके पादोंमें सूजन हो और पिंडी स्रस्तहों और अशुभ दोनों शंख दुःखित हों उसकोभी वैद्य वर्ज दे ॥ ११ ॥

शूनहस्तंशूनपादंशूनगुह्योदरंनर म् । हीनवर्णवलाहारमौषधैर्नो पपादयेत् ॥ १२ ॥

जिस मनुष्यके हस्त पाद गुह्य(लिंग) उदर इनमें शूनता ( सूजन ) हो वल वर्ण आहार ये हीन हों उस मनुष्यको औषध न दे ॥ १२ ॥

उरोयुक्तोवहुश्लेष्मानीलःपीतः सलोहितः । सततंच्यवतेयस्यदू रात्तंपरिवर्जयेत् ॥ १३ ॥

छातीसे मुक्त होकर जिसके अधिक श्लेष्मा नीला पीत लोहित सहित निरंतर गिरताहो उसको दूरसेही त्यागदे ॥ १३॥

हृष्टरोमासान्द्रमूत्रःशूनःकासज्व रार्दितः । क्षीणमांसोनरोदूरादव ज्योवैद्येनजानता ॥ १४ ॥

रोमोंमें हर्ष मूत्रमें आर्द्रता शोथ कास ज्वरसे पीडित क्षीणमांस जो नर है वह ज्ञाता वैद्यको दूरसे त्यागने योग्य है ॥ १४ ॥

त्रयःप्रकुपितायस्यदोषाःकोष्ठेऽभिलक्षिताः। कृशस्यवलहीनस्य नास्तितस्यचिकित्सितम् ॥ १५॥

जिस मनुष्यके तीनों दोष कोष्ठमें दीखते हुये अत्यंत कुपित जान पडें, कृश और वलहीन उसकी चिकित्सा नहीं है॥ १५॥

ज्वरातिसारौशोफान्तेश्वयथुर्वा तयोःक्षये। दुर्वलस्यविशेषेणन रस्यान्तायजायते ॥ १६ ॥

शोफके अंतमें ज्वर अतिसार हों वा उन दोनोंके नाश होनेपर शोथ हो वह उस विशेष दुर्वल नरके अंत कारक होताहै ॥ १६ ॥

पाण्डूदरःकृशोऽत्यर्थंतृष्णयाभिपरिप्लुतः। डम्वरीकुपितोच्छ्वासः प्रत्याख्येयोविजानता ॥ १७ ॥

जो पांडु उदर हो अत्यंत कृश और तृष्णासे युक्त डंवरी और कुपित उर्द्ध्वश्वास हो वह ज्ञाता वैद्यके त्यागने योग्यहै ॥ १७ ॥

हनुमन्याग्रहस्तृष्णावलह्रासोऽतिमात्रया। प्राणश्चोरसिवर्त्तन्ते यस्यतंपरिवर्जयेत् ॥ १८ ॥

हनु और मन्याका ग्रह तृष्णा अत्यंत वलकी हानि और जिसके प्राण छातीमें वर्तते हों उसको त्याग दे ॥ १८ ॥

ताम्यत्यायच्छतेशर्मनकिञ्चिदपि विन्दति। क्षीणमांसवलाहारो मुमूर्षुरचिरान्नरः ॥ १९ ॥

जो ग्लानिको आयामको प्राप्त हो और किंचित् भी सुखको प्राप्त न हो और क्षीण हैं वल मांस आहार जिसके ऐसा नर अचिर कालमेंही मुमूर्षु है १९

विरुद्धयोनयोयस्यविरुद्धोपक्रमा भृशम्। वर्द्धन्तेदारुणारोगाःशीघ्रंशीघ्रंसहन्यते ॥ २० ॥

जिसके विरुद्ध हेतुओंसे और विरुद्ध उपक्रम किये अत्यंत दारुण रोग शीघ्र वढ़ते हों वह शीघ्र मारा जाताहै ॥ २० ॥

वलंविज्ञानमारोग्यंग्रहणीमांसशोणितम्। एतानियस्यक्षीयन्तोक्षिप्रंक्षिप्रंसहन्यते ॥ २१ ॥

वल विज्ञान आरोग्य ग्रहणी मांस रुधिर ये जिसके शीघ्र क्षीण होते हों वह शीघ्र मारा जाता है ॥ २१ ॥

विकारायस्यवर्द्धन्तेप्रकृतिःपरिहीयते। सहसासहसातस्यमृत्युर्हरतिजीवितम् ॥ २२ ॥

जिसके विकार वढ़ते हों और प्रकृति क्षीण सहसा होती हो उसके जीवितको मृत्यु सहसा हरती है ॥ २२ ॥

तत्रश्लोकः ।

इत्येतानिशरीराणिव्याधिमन्ति विवर्जयेत् । नह्येषुधीराःपश्यन्ति सिद्धिंकाञ्चिदुपक्रमात् ॥ २३॥

उसमें यह श्लोक है–कि, इन व्याधिमान शरीरोंको विशेषकर वर्जदे क्योंकि धीर मनुष्य इनमें उपक्रमसे किसीभी सिद्धिको नहीं देखते हैं इति ॥ २३ ॥

इति कतमानिशरीरीयम् इंद्रियं समाप्तम्॥६॥

## सप्तमोऽध्यायः ।

### पन्नरूपीयम् ।

इसके अनंतर पन्नरूपीय इंद्रियका व्याख्यान करते हैं कि–

दृष्टयांयस्यविजानीयात्पन्नरूपां कुमारिकाम् । प्रतिच्छायामयीमक्ष्णोर्नैनमिच्छेच्चिकित्सितुम् ।१।

जिसकी दृष्टिमें पन्नरूपवती प्रतिच्छायामें कुमारिकाको नेत्रोंसे देखै उसकी चिकित्सा करनेकी इच्छा न करे ॥१॥

ज्योत्स्नायामातपेदीपेसलिलादर्शयोरपि । अङ्गेषुविकृतायस्य छायाप्रेतस्तथैवसः ।। २ ।।

प्रकाश आतप दीपक जल आदर्श इनमें जिसकी छायामें अंगविकार दीखै वह नर प्रेतके समान है ॥ २ ॥

छिन्नाभिन्नाकुलाछायाहीनावाप्यधिकापिवा । नष्टातन्वीद्विधा छायाविशिराविस्तृताचया॥ ३।।

छिन्न भिन्न आकुल हीन वा अधिक नष्टतन्वी दो प्रकारसे छिन्न शिर हीने और विस्तारवती जो छाया हैं ॥ ३ ॥

एताश्चान्याश्चयाःकाश्चित्प्रतिच्छायाविगर्हिताः । सर्वामुमूर्षतांज्ञेयानचेल्लक्ष्यनिमित्तजाः॥ ४॥

ये और अन्य जो कोई निंदित छाया हैं वे सब जो देखनेके योग्य निमित्तसे न होंय तो सब मुमूर्षुओंकी जाननी ॥ ४ ॥

संस्थानेनप्रमाणेनवर्णेनप्रभयातथा । छायाविवर्त्ततेयस्यस्वप्नेऽपि प्रेतएवसः ॥ ५ ॥

संस्थानसे प्रमाणसे वर्णसे और प्रभासे विपरीत जिसकी छाया स्वप्नमेंभी हो वह प्रेतही है ॥ ५ ॥

संस्थानमाकृतिर्ज्ञेयासुपमाविषमाचया । मध्यमल्पंमहच्चोक्तंप्रमाणं त्रिविधंनृणाम् ॥ ६ ॥

संस्थान आकृति जाननी जो सम और विषमरूप होती है और मनुष्योंका प्रमाण मध्य अल्प महान् भेदोंसे तीन प्रकारका होताहै ॥ ६ ॥

प्रतिप्रमाणसंस्थानाजलादर्शातपादिषु । छायायासाप्रतिच्छाया याचवर्णप्रभाश्रया ॥ ७ ॥

जल आदर्श आतप आदिकोंमें जो छाया प्रति प्रमाणके आकारकी हो वह

वह छायाके वर्ण और प्रभाकी आश्रय प्रतिच्छाया होती है ॥ ७ ॥

खादीनांपञ्चपञ्चानांछायाविविध लक्षणाः । नाभसीनिर्मलानीला सस्नेहासप्रभेवच ॥ ८ ॥

पांच आकाश आदिकी पांच छाया विविध लक्षणकी होती है आकाशकी छाया निर्मल नीली स्नेहसाहित प्रभायुक्तके समान होती है ॥ ८ ॥

रूक्षाश्यावारुणायातुवायवीसाहृतप्रभा । विशुद्धरक्तात्वाग्नेयीदीप्ताभादर्शनप्रिया ॥ ९ ॥

और जो रूक्ष श्याव अरुण होतीहै वह नष्ट प्रभावाली वायुकी होती है और विशुद्ध रक्त दीप्त कांति दर्शन प्रिय छाया अग्निकी होती है ॥ ९ ॥

शुद्धवैदूर्य्यविमलासुस्निग्धाचाम्भसीमता । स्थिरास्निग्धाघनाश्लक्ष्णाश्यामाश्वेताचपार्थिवी १०॥

शुद्ध वैदूर्यमणिके समान विमल भली प्रकार स्निग्ध जलकी कही है, स्थिर स्निग्ध घन श्लक्ष्ण श्याम और श्वेत पृथिवीकी होती है ॥ १० ॥

वायवीगर्हितात्वासांचतस्रःस्युः शुभोदयाः । वायवीतुविनाशाय क्लेशायमहतेऽपिवा ॥ ११ ॥

इनमें वायु संबंधी छाया निंदित है और चारों सुखदायिनी होती हैं, वायुकी तो विनाशके और महान् क्लेशके लिये होती है ॥ ११ ॥

स्यात्तैजसीप्रभासर्वासातुसप्तविधा स्मृता । रक्तापीतासिताश्यावा हरितापाण्डुराऽसिता ॥ १२॥

तेजकी सब छाया प्रभावाली होती है वह सात प्रकारकी कही है, कि रक्त पीत सित श्याव हरित पांडुर असित १२

तासांयाःस्युर्विकासिन्यःस्निग्धाश्चविपुलाश्चयाः । ताःशुभारूक्षमलिनाःसंक्षिप्ताश्चाशुभोदयाः १३

इनमें जो प्रकाशवती हैं और जो स्निग्ध और विपुल हैं वे शुभ हैं और रूक्ष मलीन संक्षिप्त जो हैं वे अशुभ को देती हैं ॥ १३ ॥

वर्णमाक्रामतिच्छायाभास्तुवर्णप्रकाशिनी।आसन्नालक्ष्यतेछायाभाःप्रकृष्टाप्रकाशते ॥ १४ ॥

छाया वर्णका आक्रमण करती है और भा ( कांति ) वर्णका प्रकाश करती है, छाया समीपमें दीखती है और भा दूरपर प्रकाश करती है ॥ १४ ॥

नाच्छायोनाप्रभःकश्चिद्विशेषाचिह्नयन्तितु । नृणांशुभाशुभोत्पत्तिकालेछायाःप्रभाश्रिताः १५

न छाया हीन और प्रभाहीन कोई विशेषसे चिह्न नहीं करते हैं, मनुष्योंके शुभ अशुभ की उत्पत्ति समय पर छाया प्रभाके आश्रित है ॥ १५ ॥

कामलाक्षणोर्मुखंपूर्णंगण्डयोर्युक्त समांसता।सन्त्रासश्चोष्णगात्रञ्च यस्यतंपरिवर्जयेत् ॥ १६ ॥

नेत्रोंमें कामला वायुसे मुख पूर्ण गंड स्थलोंमें युक्त मांस संत्रास और उष्ण गात्र जिसका हो ऐसे मनुष्यको वर्ज दे १६

उत्थाप्यमानःशयनात्प्रमोहंयाति योनरः । मुहुर्मुहुर्नसप्ताहंसजीव तिविकत्थनः ॥ १७ ॥

शय्यासे उठानेसे जो मनुष्य वारंवार मोहको प्राप्त हो वह श्लाघाहीन सात दिन न जीवैगा ॥ १७ ॥

संसृष्टाव्याधयोयस्यप्रतिलोमानु लोमगाः । व्यापन्नाग्रहणीप्रायः सोऽर्द्धमासंनजीवति ॥ १८ ॥

जिसकी प्रतिलोमसे होनेवाली व्याधि संसृष्ट ( मिली ) हों और ग्रहणीभी प्रायः नष्ट हो वह अर्द्धमास न जीवैगा ॥ १८ ॥

उपद्रुतस्यरोगेणकर्पितस्याल्पमश्न तः । बहुमूत्रपुरीषंस्याद्यस्यतंप रिवर्जयेत् ॥ १९ ॥

रोगसे उपरुद्ध कृश अल्प भोजी जिस मनुष्यके मूत्र पुरीष वहुत आवै उसको वर्ज दे ॥ १९ ॥

दुर्बलोबहुभुङ्क्तेयःप्राग्भुक्तादन्न मातुरः । अल्पमूत्रपुरीषश्चयथाप्रे तस्तथैवसः ॥ २० ॥

जो दुर्वल मनुष्य वहु भोजी पहिले भोजनकी अपेक्षासे हो और मूत्र पुरीष अल्प आते हों वह प्रेतके समानहै २०॥

वर्द्धिष्णुगुणसम्पन्नमन्नमश्नातियो नरः।शश्वच्चबलवर्णाभ्यांहीयतेन सजीवति ॥ २१ ॥

जो मनुष्य बढे हुए, गुणोंसे युक्त अन्नको निरंतर खाता हुआ वल वर्णसे हीन होता हो वह न जीवैगा ॥ २१ ॥

प्रकूजतिप्रश्वसितिशिथिलश्चाति सार्य्यते । बलहीनःपिपासार्त्तःशु ष्कास्योनसजीवति ॥ २२ ॥

आंतोंमें शब्द हो श्वास हो शिथिलतासे अतिसार हो वलहीन पिपाससे आर्त और शुष्क मुख वह न जीवैगा ॥ २२॥

ह्रस्वञ्चयःप्रश्वसितिव्याविद्धंस्प न्दतेचयः । मृतमेवतमात्रेयोव्या चचक्षेपुनर्वसुः ॥ २३ ॥

जिसका श्वास ह्रस्व हो और विशेपकर आविद्ध ( रुका ) जिसका स्पंदन हो आत्रेय पुनर्वसुने उसको मृतही कहाहै ॥ २३ ॥

ऊर्द्ध्वश्चयः प्रश्वसितिश्लेष्मणाचा विभूयते । हीनवर्णबलाहारोयो नरोनसजीवति ॥ २४ ॥

जिसका श्वास ऊर्द्ध्व हो कफने दवा रक्खा हो वल वर्ण आहार ये हीन हों वह नर न जीवैगा ॥ २४ ॥

ऊर्द्ध्वाग्रेनयनेयस्यमन्येचानतकम्पने । बलहीनःपिपासार्त्तःशुष्कास्योनसजीवति ॥ २५ ॥

नेत्रोंका अग्रभाग ऊर्द्ध हो और दोनों मन्या आनत और कंपित हों, बलसेहीन और पिपासासे आर्त हो मुख शुष्क हो वह न जीवेगा ॥ २५ ॥

यस्यगण्डावुपचितौज्वरकासौचदारुणौ । शूलीप्रद्वेष्टिचाप्यन्नंतस्मिन्कर्मनसिद्ध्यति ॥ २६ ॥

जिसके गंडस्थल वढेहुये हों और ज्वर कास दारुण हो शूल हो अन्नका द्वेपी हो ऐसे मनुष्यमें चिकित्साकी सिद्धि नहीं होती है ॥ २६ ॥

व्यावृत्तमूर्द्धजिह्वाक्षौभ्रुवौयस्यचविच्युते । कण्टकैश्चाचिताजिह्वायथाप्रेतस्तथैवसः ॥ २७ ॥

जिसके मूर्द्धा जिह्वा नेत्र खुले हुये हों और भ्रुकुटी गिरीजाती हों और जिह्वा कंटकोंसे व्याप्त हो वह नर प्रेतके समानहै ॥ २७ ॥

शेफश्चात्यर्थमुत्सिक्तंनिसृतौवृषणौभृशम् । अतश्चैवविपर्यासोविकृत्याप्रेतलक्षणम् ॥ २८ ॥

जिसका लिंग उत्सिक ( गिरासा ) और वृषण अत्यंत निकसे हुये हों वा इससे विपरीत हों यह प्रकृतिसे प्रेत ( मृत ) का लक्षण है ॥ २८ ॥

निचितंयस्यमांसंस्यात्त्वगस्थिचैवदृश्यते । क्षीणस्यानश्नतस्तस्य मासमायुःपरंभवेत् ॥ २९ ॥

जिसका मांस इकट्ठाहो और त्वचा अस्थियोंमें ही दीखे क्षीण और भोजनका त्यागी उसकी आयु अधिकसे अधिक मासभरकी होगी ॥ २९ ॥

तत्र श्लोकः ।

इदंलिङ्गमरिष्टाख्यमनेकमभिजज्ञिवान् । आयुर्वेदविदित्याख्यां लभतेकुशलोनरः ॥ ३० ॥

उसमें यह श्लोक है कि इस अरिष्ट नामके लिंगको जो जानता है, वह कुशलनर आयुर्वेदवित् इस नाम को प्राप्त होता है ॥ ३० ॥

इति पूर्वरूपीयं इंद्रियं समाप्तम् ॥

## अष्टमोऽध्यायः ।

### अवाक्शिरसीयम् ।

इसके अनंतर अवाक् शिरसीय इंद्रियका व्याख्यान करते हैं कि—

अवाक्शिरावाजिह्मावायस्यवाविशिराभवेत् । जन्तोरूपप्रतिच्छायानैनमिच्छेचिकित्सितुम् ॥ १ ॥

जिस जंतुकी रूपके छाया नीचे शिरकी कुटिल और शीतल हो उसकी चिकित्सा करनेकी इच्छा न करै ॥ १ ॥

जटीभूतानिपक्ष्माणिदृष्टिश्चापि निगृह्यते । यस्यजन्तोर्नतंधीरो भेषजेनोपपादयेत् ॥ २॥

जिस जंतुके पक्ष्म जटित हों और दृष्टि का भी निग्रह ( रुकावट ) हो धीर वैद्य उसकी भेषज न करै ॥ २ ॥

यस्यशूनानिवर्त्मानिनसमायान्ति शुष्यतः । चक्षुषीचोपदह्येतेयथा प्रेतस्तथैवसः ॥ ३ ॥

जिसके शून हुये वर्त्म ( मार्ग ) न आवै और शुष्क हुये के नेत्रोंमें उपदेह ( उद्धत पन ) हो वह नर प्रेतके समान है ॥ ३ ॥

भ्रुवोर्वायदिवामूर्ध्निसीमन्तावर्त्म कान्बहून् । अपूर्वानकृतान्व्य क्तान्दृष्ट्वामरणमादिशेत् ॥ ४ ॥

भ्रुकुटियोंमें वा मूर्द्धामें, अधिक अपूर्व विना किये प्रकट सीमंतके वहुतसे आवर्त्तों को देखकर मरणको कहै ॥ ४ ॥

त्र्यहमेतेनजीवन्तिलक्षणेनातुरा नराः । अरोगाणांपुनस्त्वेतत्पड्रा त्रंपरमुच्यते ॥ ५ ॥

इस लक्षणसे मनुष्य तीन दिन जीवते हैं और जो अरोगी हैं उनका जीवन इनसे छः रात्र परम कहाहै ॥ ५ ॥

आयम्योत्पाटितान्केशान्योनरो नावबुध्यते । अनातुरोवारोगीवा षड्रात्रंनातिवर्त्तते ॥ ६ ॥

जो मनुष्य खींचकर उत्पाटित केशोंको नहीं जान सकता रोगी वा अरोगी वह छः रात्रका अवलंघन नहीं करताहै॥ ६॥

यस्यकेशानिरभ्यङ्गादृश्यन्तेऽभ्य क्तसन्निभाः । उपरुद्धायुपंज्ञात्वा तंधीरःपरिवर्जयेत् ॥ ७ ॥

जिसके अभ्यंग रहित केश अभ्यंग कियेके समान दीखें उसकी आयुके उपरोध ( रोक )की देखकर धीर मनुष्य उसको वर्ज दे ॥ ७ ॥

ग्लायतोनासिकावंशःपृथुत्वंय स्यगच्छति । अशूनःशूनसङ्का शःप्रत्याख्येयःसजानता ॥ ८ ॥

ग्लानिको प्राप्त हुये जिसकी नासिकाका वंश मोटा हो जाय, शूनके समान अशून उसका जानता हुआ वैद्य परित्याग कर दे ॥ ८ ॥

अत्यर्थविवृतायस्ययस्यचात्यर्थ संवृता । जिह्मावापरिशुष्कावा नासिकानसजीवति ॥ ९ ॥

जिसकी नासिका टेढी अत्यंत विवृत ( खुली ) वा संवृत हो वा शुष्क हो वह न जीवैगा ॥ ९ ॥

मुखंशब्दस्रवावोष्ठौशुक्लश्यावाति लोहितौ । विकृतौयस्यवानीलौ नसरोगाद्विमुच्यते ॥ १० ॥

जिसके ओष्ठ मुखके शब्दसे ढीले हों शुक्ल श्याव अतिलोहित हों वा विका-

रसे नील- हों वह रोगसे मुक्त नहीं होता ॥ १० ॥

अस्थिश्वेताद्विजायस्यपुष्पिताःप ङ्कसंवृताः । विकल्यानसरोगंतंवि हायारोग्यमश्नुते ॥ ११ ॥

जिसके दांत अस्थिके समान श्वेत पुष्पित पंकसे आच्छादित विकारसे हों वह नर उस रोगको त्यागकर आरोग्य नहीं भोगताहै ॥ ११ ॥

स्तब्धानिश्चेतनागुर्वीकण्टकोपचि ताभृशम् । श्यावाशुष्काथवाशू नाप्रेतजिह्वाविसर्पिणी ॥ १२ ॥

जिस मनुष्यकी जिह्वा स्तब्ध, निश्चेतन, गुर्वी, अत्यंत कंटकोंसे युक्त श्याव शुष्क अथवा शून ( सूजी ) और विसर्पिणी ( फैली ) हो वह प्रेतजिह्वा है अर्थात् वह मरेगा ॥ १२ ॥

दीर्घमुच्छ्वस्ययोह्रस्वंनरोनिश्वस्य ताम्यति । उपरुद्धायुषंज्ञात्वातं धीरःपरिवर्जयेत् ॥ १३ ॥

जो मनुष्य दीर्घ ऊर्द्धश्वास लेकर और ह्रस्व श्वासको लेकर ग्लानिको प्राप्त हो जाय उसकी आयुके उपरोधको जानकर धीर मनुष्य वर्जे दे ॥ १३ ॥

हस्तौपादौचमन्येचतालुचैवाति शीतलम् । भवत्यायुःक्षयेक्रूरम थवापिभवेन्मृदु ॥ १४ ॥

जिसके हस्त पाद मन्या तालु ये अति शीतल होते हैं वा आयुके क्षयमें क्रूर वा मृदु होते हैं ॥ १४ ॥

घट्टयन्जानुनाजानुपादावुद्स्य पातयन् । योऽप्यास्यतिमुहुर्वक्त्र मातुरोनसजीवति ॥ १५ ॥

जो मनुष्य जानुसे जानुको रगडता है और पादों को ऊपर उठा कर पटकता है और वारंवार मुखको खोलता है वह आतुर न जीवैगा ॥ १५ ॥

दन्तैश्छिन्दन्नखाग्राणिनखैश्छि न्दन्शिरोरुहान् । काष्ठेनभूमिं विलिखन्नरोगात्परिमुच्यते १६ ॥

दांतोंसे नखोंके अग्रोंको छेदन करता और नखोंसे केशोंको छेदन करता हुवा और काष्टसे भूमि पर लिखता हुआ मनुष्य रोगसे मुक्त नहीं होता है ॥ १६ ॥

दन्तान्खादतियोजाग्रदसाम्नाविरु दन्हसन् । विजानातिनचेदुःखं नसरोगाद्विमुच्यते ॥ १७ ॥

जो दांतोंको खाता है और जागता हुआ अशांतिसे रोता और हँसता है और दुःखको नहीं जानता है वह मनुष्य रोगसे मुक्त नहीं होता है ॥ १७ ॥

मुहुर्हसन्मुहुःक्ष्वेडन्शय्यांपादेन हन्तियः । उच्चैश्छिद्राणिविमृश न्नातुरोनसजीवति ॥ १८ ॥

जो वारंवार हँसता है वारंवार विलास करता हुवा पादसे शय्याको हतता है ऊंचेके छिद्रोंको स्पर्श करता हुआ वह आतुर न जीवेगा ॥ १८ ॥

यैर्विन्दतिपुराभावैःसमेतैःपरमांरतिम् । तैरेवारममाणस्यग्लास्नोर्मरणमादिशेत् ॥ १९ ॥

पहिले जिन समेत भावोंसे परम आनंदको प्राप्त होता था उनसे रमण न करते हुये ग्लानिसे युक्त मनुष्यके मरणको कहे ॥ १९ ॥

नबिभर्तिशिरोग्रीवांनपृष्ठंभारमात्मनः । नहनूपिण्डमास्यस्थमातुरस्यमुमूर्षतः ॥ २० ॥

मुमूर्षु रोगीकी ग्रीवा शिरको और पृष्ठ देहके भारको और हनू आस्यके पिण्डको धारण नहीं करती है ॥२० ॥

सहसाज्वरसन्तापस्तृष्णामूर्च्छाबलक्षयः । विश्लेषणश्चसन्धीनांमुमूर्षोरुपजायते ॥ २१ ॥

शीघ्रही ज्वरका संताप तृष्णा मूर्च्छा बलका क्षय संधियोंका विभाग ये सब मुमूर्षु रोगीके होते हैं ॥ २१ ॥

गोसर्गेवदनाधस्यस्वेदःप्रच्यवतेभृशम् । लेपज्वरोपतप्तस्यदुर्लभंतस्यजीवितम् ॥ २२ ॥

जिह्वाके लगनेसे जिसके मुखमेंसे अत्यंत स्वेद गिरै लेप और ज्वरसे उप तप्त उस मनुष्यका जीवित दुर्लभ है ॥२२॥

नोपैतिकण्ठमाहारोजिह्वाकण्ठमुपैति च । आयुष्यन्तंगतेजन्तोर्बलञ्चपरिहीयते ॥ २३ ॥

जिसके कंठमें आहार न जाय और जिह्वा कंठमें जाय और बलकी हानि हो उसकी आयु अंतको प्राप्त है ॥२३॥

शिरोविक्षिपतेकृच्छ्रान्मुञ्चयित्वाप्रपाणिकौ । ललाटप्रस्रुतस्वेदोमुमूर्षुःश्लथबन्धनः ॥ २४ ॥

शिराके विक्षेपको हाथोंके तलको न लगाकर जो कष्टसे करै मस्तकसे स्वेद गिरै वह श्लथ ( ढीले ) बंधन मनुष्य मुमूर्षु है, इति ॥ २४ ॥

अत्रश्लोकः ।

इमानिलिङ्गानि नरेषुबुद्धिमान्विभावयेतावहितो मुहुर्मुहुः । क्षणेनभूत्वाह्युपयान्तिकानिचिन्नचाफलंलिङ्गमिहास्तिकिञ्चन ॥ २५ ॥

उसमें यह श्लोक है कि-

बुद्धिमान् मनुष्य सावधान होकर मुमूर्षु मनुष्योंमें इन लिंगोंको वारंवार देखै कोई तो क्षणमें होकर नष्ट हो जाते हैं और इनमें कोईभी लिंग निष्फल नहीं है इति ॥ २५ ॥

इति अवाक्शिरसीयमिंद्रियंसमाप्तम् ८

## नवमोऽध्यायः ।

### यस्यश्यावनिमित्तीयम् ।

इसके अनंतर यस्य श्याव निमित्तीय इंद्रियका व्याख्यान करते हैं कि-

यस्यश्यावेपरिध्वस्तेहरितेचापि दर्शने । आपन्नोव्याधिरन्तायज्ञे यस्तस्यविजानता ॥ १ ॥

जिसके श्याव परिध्वस्त और हरित नेत्र हों उसकी प्राप्त हुई व्याधि ज्ञाता वैद्यको अंतके लिये जाननी ॥ १ ॥

निःसंज्ञःपरिशुष्कास्यःसंविद्धो व्याधिभिश्चयः । उपरुद्धायुषंज्ञा त्वातंधीरःपरिवर्जयेत् ॥ २ ॥

संज्ञासे रहित परिशुष्क मुख और व्याधियोंसे जो संविद्ध हो उसकी आयुके उपरोधको जानकर धीर वैद्य उसको वर्ज दे ॥ २ ॥

हरिताश्चशिरायस्यलोमकूपाश्च संवृताः । सोऽम्लाभिलापीपुरुषः पित्तान्मरणमश्नुते ॥ ३ ॥

जिसकी शिरा हरित हो लोम कूप संवृत हों अम्लका अभिलाषी वह पुरुष पित्तसे मरणको प्राप्त होता है ॥ ३ ॥

शरीरान्ताश्चशोभन्तेशरीरञ्चोप शुष्यति । बलञ्चहीयतेयस्यराज यक्ष्माहिनस्तितम् ॥ ४ ॥

शरीरकी आंत तो शोभित हों और शरीर शुष्क हो और बल जिसका हीन हो उसको राजयक्ष्मा हिंसितकर ( मार ) देताहै ॥ ४ ॥

अंसाभितापोहिक्काचछर्दनंशोणि तस्यच । आनाहःपार्श्वशूलञ्चभ वत्यन्तायशोषिणः ॥ ५ ॥

अंसोंमें अभिताप ( दर्द ) हिक्का रुधिरका छर्दन आनाह पार्श्वमें शूल ये सब शुष्क मनुष्यके अंतके लिये होते हैं ॥ ५ ॥

वातव्याधिरपस्मारीकुष्ठीशोफी तथोदरी । गुल्मीचमधुमेहीचरा जयक्ष्मीचयोनरः ॥ ६ ॥

वातकी व्याधिमान् अपस्मारी कुष्ठी शोफी ( शूनी ). उदर रोगी गुल्मी मधुमेही और राजयक्ष्मी जो नर हैं॥६॥

अचिकित्स्याभवन्त्येतेबलमांस क्षयेसति । अन्येष्वपिविकारेषु तान्भिषक्परिवर्जयेत् ॥ ७ ॥

ये सब बल मांसके नष्ट होनेपर चिकित्साके अयोग्य होते हैं अन्य विकारोंमेंभी उनको वैद्य वर्ज दे ॥ ७ ॥

विरेचनहृतानाहोयस्तृष्णानुगतो नरः विरक्तःपुनराध्मातियथाप्रेत स्तथैवसः ॥ ८ ॥

विरेचनसे आनाहके दूर होनेपर जो नर तृष्णाका अभिलाषी हो और विरे-

चन करनेपरभी पुनः आध्मान करै वह नर प्रेतके समान है ॥ ८ ॥

पेयंपातुंनशक्नोतिकण्ठस्यचमुखस्यच । उरसश्चविबद्धत्वाद्योनरोनसजीवति ॥ ९ ॥

कंठ मुख और छाती इनके विबद्ध होनेसे जो पीने योग्य वस्तुको न पी सकै वह नर न जीवैगा ॥ ९ ॥

स्वरस्यदुर्बलीभावंहानिश्चबलवर्णयोः । रोगवृद्धिमयुक्त्याचदृष्ट्वामरणमादिशेत् ॥ १० ॥

स्वरकी दुर्बलता और बल वर्णकी हानि और आयुक्तिसे रोगकी वृद्धि इनको देखकर मरणको कहै ॥ १० ॥

ऊर्द्ध्वश्वासंगतोष्माणंशूलोपहतवंक्षणम् । शर्मचानधिगच्छन्तंबुद्धिमान्परिवर्जयेत् ॥ ११ ॥

जिसका ऊर्द्ध्वश्वास हो ऊष्माका नाश हो शूलसे वंक्षणका नाश हो और सुख किंसीकालमें न हो उसको बुद्धिमान् मनुष्य वर्ज दे ॥ ११ ॥

अपस्वरंभाषमाणंप्राप्तंमरणमात्मनः । श्रोतारश्चाप्यशब्दस्यदूरतःपरिवर्जयेत् ॥ १२ ॥

अपस्वर (बुरे) से भाषमाण हो अपने शब्दका श्रोताहै मरणको प्राप्त हुये उस मनुष्यको दूरसे वर्ज दे ॥ १२ ॥

यंनरंसहसारोगोदुर्बलंपरिमुञ्चति । संशयप्राप्तमात्रेयोजीवितंतस्यमन्यते ॥ १३ ॥

जिस दुर्बल नरको सहसा रोग होकर छोडदे उस नरके जीवितको आत्रेयमुनि संशयको प्राप्त मानित हैं ॥ १३ ॥

अथचेज्ज्ञातयस्तस्ययाचेरन्प्रणिपाततः । रसेनाद्यादितिब्रूयान्नास्मैदद्याद्विशोधनम् ॥ १४ ॥

इसके अनंतरभी यादि उसकी ज्ञातिके मनुष्य प्रणिपात ( प्रमणा ) से याचना करैं तो उसको यह कहै किरसोंसे युक्त भोजन करै इसके विशोधनको न करै ॥ १४ ॥

मासेनचेन्नदृश्येतविशेषस्तस्यशोभनः । रसैश्चान्यैर्बहुविधैर्दुर्लभंतस्यजीवितम् ॥ १५ ॥

एक माससे यदि उसको शोभन न दीखै तो अन्य बहुत प्रकारके रसोंसे उसका जीवित दुर्लभ है ॥ १५ ॥

निष्ठ्यूतश्चपुरीषश्चरेतश्चाम्भसिमज्जति । यस्यतस्यायुषःप्राप्तमन्तमाहुर्मनीषिणः ॥ १६ ॥

जिसका निष्ठ्यूत ( थूक ) पुरीष और वीर्य ये जलमें डूब जाँय बुद्धिमान् मनुष्योंने उसकी आयुका अंत आया हुआ कहा है ॥ १६ ॥

निष्ठ्यूतेयस्यदृश्यन्तेवर्णाबहुवि

धाःपृथक् । तच्चसीदत्यपःप्राप्य नसजीवितुमर्हति ॥ १७ ॥

जिसके निष्ठ्यूतमें पृथक् २ वहुत रंग दीखें और जलमें डूब जाय वह मनुष्य जीवनके योग्य नहीं है ॥ १७ ॥

पित्तमुष्मानुगंयस्यशंखौप्राप्यवि मूर्च्छति । सरोगःशंखकोनाम्ना त्रिरात्राद्धन्तिजीवितम् ॥१८॥

जिसका ऊष्माका अनुयायी पित्त शंखोंको प्राप्त होकर मूर्च्छित हो जाय वह शंखक नामका रोग त्रिरात्रसे जीवितको नष्ट करता है ॥ १८ ॥

सफेनंरुधिरंयस्यमुहुरास्यात्प्रमु च्यते । शूलैश्चतुद्यतेकुक्षिःप्रत्या ख्येयःसतादृशः ॥ १९ ॥

जिसके मुखसे वारंवार फेन सहित रुधिर गिरै और कुक्षिमें शूलकी पीडा हो उस प्रकारका वह रोगी प्रत्याख्यान करने योग्य है ॥ १९ ॥

वलमांसक्षयस्तीव्रोरोगवृद्धिररो चकः । यस्यातुरस्यलक्ष्यन्तेत्री न्हांनसजीवति ॥ २० ॥

वडा भारी वल मांसका क्षय और रोगकी वृद्धि अरुचि ये जिस रोगीमें दीखें वह तीनदिन नहीं जीता है ॥२०॥

तत्र श्लोकौ ।

विज्ञानानिमनुष्याणांमरणेप्रत्युप स्थिते । भवन्त्येतानिसम्पश्येद न्यानेवंविधानिच ॥ २१ ॥

उसमें ये दो श्लोक हैं; मरणकी उपस्थिति होनेपर मनुष्योंके ये विज्ञान होते हैं इनको और इस प्रकारके अन्यभी विज्ञानोंको देखै ॥ २१ ॥

तानिसर्वाणिलक्ष्यन्तेनतुसर्वाणि मानवम् । विशन्तिविनिशिष्य न्तंतस्माद्बोध्यानिसर्वशः ॥२२॥

वे सब दीखते हैं परंतु विनाश होनेवाले मानवमें सब प्रविष्ट नहीं होते तिससे संपूर्ण जानने योग्य हैं इति ॥ २२ ॥

इति यस्यश्यावनिमित्तीयमिंद्रियं समाप्तम् ॥९॥

## दशमोऽध्यायः ।

### सद्योमरणीयम् ।

इसके अनंतर सद्योमरणीय इंद्रियका व्याख्यान करते हैं कि–

सद्यस्तितिक्षतःप्राणान्लक्षणानिपृ थक्पृथक् । अग्निवेश ! प्रवक्ष्या मिसंस्पृष्टोयैर्नजीवति ॥ १ ॥

सद्यः प्राणोंको जो त्यागा चाहता है हे अग्निवेश उसके उन लक्षणोंको पृथक् २ कहता हूं जिनको प्राप्त होकर नहीं जीता है ॥ १ ॥

वाताष्ठीलाः सुसंवृत्तास्तिष्ठन्तिदा रुणाहृदि । तृष्णयाभिपरीतस्य सद्योमुष्णातिजीवितम् ॥ २ ॥

जिसके हृदयमें गोल और दारुण वातकी ष्ठीला टिकती है वह तृष्णासे

युक्त उसके जीवितको शीघ्रही नष्ट करती है ॥ २ ॥

पिण्डिकेशिथिलीकृत्यजिह्मीकृत्यचनासिकाम् । वायुःशरीरेविचरन्सद्योमुष्णातिजीवितम् ३॥

पिंडिकाओंको शिथिल और नासिकाको जिह्म ( टेढी ) करके शरीरमें विचरता हुआ वायु शीघ्र जीवितको नष्ट करता हैं ॥ ३ ॥

भ्रुवौयस्यच्युतेस्थानादन्तर्दाहश्च दारुणः । तस्यहिक्काकरोरोगःसद्योमुष्णातिजीवितम् ॥ ४ ॥

जिसकी भ्रुकुटि स्थानसे गिरजाय और दारुण अंतर्दाहहो उसके हिक्का कारक रोग शीघ्र जीवितको नष्ट करताहै ॥ ४ ॥

क्षीणशोणितमांसस्यवायुरूर्द्धगतिश्चरन् । उभेमन्येसमेयस्यसद्योमुष्णातिजीवितम् ॥ ५ ॥

जिसके मांस शोणित क्षीण हों वायु ऊर्द्धगतिसे विचरता हो दोनों मन्या समहों ये उसके जीवितको शीघ्र नष्ट करते हैं ॥ ५ ॥

अन्तरेणगुदंगच्छन्नाभिञ्चसहसानिलः । कृशस्यवंक्षणौगृह्णन्सद्योमुष्णातिजीवितम् ॥ ६ ॥

पवन गुदाके मार्गको छोडकर नाभिमें जाता हो और जिस कृशके वंक्षणोंका ग्रहण करता होय तो सद्यः जीवितको नष्ट करता है ॥ ६ ॥

वितत्यपर्शुकाग्राणिगृहीत्वोरश्च मारुतः । स्तिमितस्यायताक्षस्य सद्योमुष्णाति जीवितम् ॥७॥

पर्शुके अग्रके समान तीक्ष्ण बढा हुआ मारुत, स्तिमित और आयत ( लंबे ) अक्ष मनुष्यके जीवितको शीघ्र चुराता है ॥ ७ ॥

हृदयञ्चगुदञ्चोभेगृहीत्वामारुतो बली । दुर्बलस्यविशेषेणसद्योमुष्णातिजीवितम् ॥ ८ ॥

जिस विशेष दुर्बल मनुष्यके हृदय और गुदा दोनोंको ग्रहण करता हुआ बलवान् मारुत हो वह उसके जीवितको सद्यः नष्ट करता है ॥ ८ ॥

वंक्षणौचगुदञ्चोभेगृहीत्वामारुतो बली । श्वासंसञ्जनयञ्जन्तोः सद्योमुष्णातिजीवितम् ॥ ९ ॥

वंक्षण और गुदा दोनोंको ग्रहण करके बलवान् मारुत श्वासको पैदा करके जंतुके जीवितको शीघ्र नष्ट करताहै

नाभिंबस्तिंशिरोमूत्रं पुरीषञ्चापि मारुतः । विबध्यजनयञ्छूलं सद्योमुष्णातिजीवितम् ॥१०॥

नाभि बस्ति शिर मूत्र और पुरीष इनको बांधकर शूलको पैदा करता हुआ वायु सद्यः जीवितको नष्ट करताहै १०॥

भिद्येतवंक्षणौयस्यवातशूलैःसमन्ततः । भिन्नंपुरीषंतृष्णाचसद्यःप्राणाञ्जहातिसः ॥ ११ ॥

जिसके वंक्षणोंका भेद चारोंतरफके वात शूलसे हो और पुरीषका भेद हो और तृष्णा हो वह सद्यः प्राणोंको त्यागता है ॥ ११ ॥

आध्मातंमारुतेनेहशरीरंयस्यकेवलम् । भिन्नंपुरीषंतृष्णाचसद्योजह्यात्सजीवितम् ॥ १२ ॥

जिसके शरीरमें केवल मारुत भरा हुआ हो और पुरीषका भेद और तृष्णा हो वह सद्यः जीवितको त्यागताहै॥ १२॥

शरीरंशोफितंयस्यवातशोफेनदेहिनः । भिन्नंपुरीषंतृष्णाचसद्योजह्यात्सजीवितम् ॥ १३ ॥

जिसके शरीरमें वातके शोफसे सूजन हो और पुरीषका भेद और तृष्णा हो वह सद्यः जीवितको त्यागताहै॥ १३॥

आमाशयसमुत्थानायस्यस्यात्परिकर्तिका । तृष्णागुदग्रहश्चोग्रःसद्योजह्यात्सजीवितम् ॥ १४ ॥

जिसके आमाशयमें पैदा हुई परिकर्तिका हो जाय और तृष्णा और अति गुद ग्रह हो वह सद्यः जीवितको त्यागताहै ॥ १४ ॥

पक्वाशयमधिष्ठायहत्वासंज्ञाञ्चमारुतः । कण्ठेघुर्घुरकंकृत्वासद्योहरतिजीवितम् ॥ १५ ॥

पक्वाशयमें टिककर और संज्ञाको नष्ट करके और कंठमें घुर्घुर शब्द करके पवन सद्यः जीवितको हरता है ॥१५ ॥

दन्ताःकर्दमचूर्णाभामुखंचूर्णकसन्निभम् । शिम्रायन्तेचगात्राणिलिङ्गंसद्योमरिष्यतः ॥ १६ ॥

दंत कर्दमके चूर्ण समान और मुख चूर्णके समान सपेद हों और गात्रोंमें सिग्रा हों ये चिह्न सद्यः मरणहारकेहैं॥ १६॥

तृष्णाश्वासशिरोरोगमोहदौर्बल्यकूजनैः । स्पृष्टःप्राणान्जहात्याशुशकृद्भेदेनचातुरः ॥ १७ ॥

तृष्णा श्वास शिररोग मोह दुर्बलता कूजन इन रोगोंसे युक्त मनुष्य और मलभेदी मनुष्य शीघ्र प्राणोंको त्यागताहै इति ॥ १७ ॥

तत्रश्लोकाः ।

एतानिखलुलिङ्गानियःसम्यगवबुध्यते । सजीवितञ्चमर्त्यानांमरणञ्चावबुध्यते ॥ १८ ॥

उसमें यह श्लोकहै कि इन लिंगोंको जो वैद्य भली प्रकार निश्चयसे जानताहै वह मनुष्योंके जीवित और मरणको जान लेताहै ॥ १८ ॥

इति सद्योमरणीयमिंद्रियं समाप्तम् ॥ १० ॥

# एकादशोऽध्यायः ।

## अणुज्योतीयम् ।

इसके अनंतर अणुज्योतीय इंद्रियका व्याख्यान करते हैं कि ॥

अणुज्योतिरनेकाग्रोदुश्छायोदुर्मनाः सदा । रतिंनलभतेयातिपरलोकं समान्तरे ॥ १ ॥

अणुज्योति जिसकी हो अनेक अग्रकी ऊर्द्ध छाया हो सदा दुर्मन हो और रतिको प्राप्त न हो वह वर्षके भीतर परलोकमें जाता है ॥ १ ॥

बलिंबलिभुजोयस्यप्रणीतंनोपभुञ्जते । लोकान्तरगतःपिंण्डंभुङ्क्तेसंवत्सरेणसः ॥ २ ॥

जिसकी दी हुई बलिको बलिभृत ( काक आदि ) न खांय वह मनुष्य लोकांतरमें जाकर वर्षदिनके भीतर पिंडोंको खाता है ॥ २ ॥

सप्तर्षीणांसमीपस्थांयोनपश्यत्यरुन्धतीम् । संवत्सरान्तेजन्तुःस सम्पश्यतिमहत्तमः ॥ ३ ॥

जो मनुष्य सप्तऋषियोंके समीपमें स्थित अरुंधती को नहीं देखसकता है वह मनुष्य संवत्सरके अन्तमें महान् तम ( नरक ) में प्रविष्ट होता है॥ ३ ॥

विकृत्याविनिमित्तंयःशोभामुपचयं धनम् । प्राप्नोत्यतोवाविभ्रंशंसमान्तंनसजीवति ॥ ४ ॥

विकारसे वा विना निमित्तके जो मनुष्य शोभा उपचय धन इनको वा इनके नाशको प्राप्त होता है वह वर्षके अंतमें न जीवैगा ॥ ४ ॥

भक्तिः शीलंस्मृतिस्त्यागोबुद्धिर्बलमहेतुकम् । षडेतानिनिवर्त्तन्ते षड्भिर्मासैर्मरिष्यतः ॥ ५ ॥

भक्ति शील स्मृति त्याग बुद्धि और अहेतुक बल ये छः उस मनुष्यके निवृत्त हो जाते हैं जो छः मासमें मरणहार है ॥ ५ ॥

धमनीनामपूर्वाणांजालमत्यर्थशोभनम् । ललाटेदृश्यतेयस्यषण्मासान्नसजीवति ॥ ६ ॥

जिसके ललाटमें अपूर्व धमनीयोंका अत्यंत शोभन जल दीखै वह छः मास न जीवैगा ॥ ६ ॥

लेखाभिश्चन्द्रवक्राभिर्ललाटमुपचीयते । यस्यतस्यायुषःषड्भिर्मासैरन्तंसमादिशेत् ॥ ७ ॥

जिसका ललाट चंद्रमाके समान तिरछी लेखाओंसे पूर्ण हो उसकी आयु का अन्त छः मासोंतक कहै ॥ ७ ॥

शरीरकम्पःसंमोहोगतिर्वचनमेव च । मत्तस्येवोपलक्ष्यन्तेयस्य मासंनजीवति ॥ ८ ॥

शरीरमें कंप संमोह हों और गमन और वचन उन्मत्तके समान जिसके प्रतीत हों वह एक मास न जीवेगा॥८॥

रेतोमूत्रपुरीषाणियस्यमज्जन्ति चाम्भसि । समासात्स्वजनद्वेष्टा मृत्युवारिणिमज्जति ॥ ९ ॥

जिससे वीर्य मूत्र पुरीष ये सब जलमें डूब जाँय अपने जनोंका द्वेष्टा वह एक मासमें मृत्यु रूप जलमें डूबता है ॥ ९ ॥

हस्तपादंमुखञ्चोभौविशेषाद्यस्य शुष्यतः । शूयेतेवाविनादेहात्स चमासंनजीवति ॥ १० ॥

जिसके हस्त पाद ये दोनों विशेष कर शुष्क हो जांय वा जो देहके विना वढ जाय वह एक मास न जीवेगा१० ।

ललाटेमूर्ध्निवस्तौवानीलायस्यप्र काशते । राजीबालेन्दुकुटिलान सजीवितुमर्हति ॥ ११ ॥

जिसके ललाट वा मूर्द्धापर वाल चंद्रके समान टेढ़ी नीली राजी ( रेखा ) प्रकट दीखै वह न जीवेगा ॥ ११ ॥

प्रवालगुटिकाभासायस्यगात्रेमसू रिकाः । उत्पाद्याशुविनश्यन्ति नचिरात्सविनश्यति ॥ १२ ॥

मूंगेकी गोलीके समान मसूरिका जिसके गात्रोंमें पैदा होकर शीघ्र नष्ट हो जाती हैं वह अल्पकालमेंहीं नष्ट होताहै॥ १२॥

ग्रीवावमर्दोबलवाञ्जिह्वाश्वय थुरेवच । ब्रध्नास्यगलपाकश्चय स्यपक्वंतमादिशेत् ॥ १३ ॥

जिसकी ग्रीवामें अवमर्दन हो और वलवान् सूजन जिह्वामें हो ब्रध्न आस्य कंठ ये पकजांय उसे पक्व कहै॥ १३ ॥

संभ्रमोऽतिप्रलापोऽतिभेदोऽस्थ्ना मतिदारुणः । कालपाशपरीत स्यत्रयमेतत्प्रवर्त्तते ॥ १४ ॥

कालपाशसे जो युक्त हो उसके ये तीन होतेहैं कि संभ्रम अतिप्रलाप और अस्थियोंमें दारुण भेदन ॥ १४ ॥

प्रमुह्यलुञ्चयेत्केशान्परान्गृह्णा त्यतीवच । नरःस्वस्थवदाहारव चनःकालचोदितः ॥ १५ ॥

प्रकृष्टमोहित होकर केशोंको जो उखाडै और अन्योंको ग्रहण जो करताहै और निर्बलभी स्वस्थके समान भोजन करताहै वह कालका प्रेरितहै ॥ १५ ॥

समीपेचक्षुषोःकृत्वामृगयेतांगुली यकम् । स्मयतेऽपिचकालान्ध ऊर्द्ध्वाक्षोऽनिमिषेक्षणः ॥ १६ ॥

नेत्रोंके समीपमें करके अंगूठीको ढूंढे, और ऊपरको है अग्र जिनका और अनिमिष जिसके नेत्र हों ऐसा विस्मयको प्राप्त जो हो वह कालसे अंधाहै१६

शयनाद्वसनादङ्गात्काष्ठात्कुड्या दथापिवा । असन्मृगयतेकिञ्चि त्ससुह्यन्कालचोदितः ॥ १७ ॥

शयनमें वसन अंग काष्ठ कुड्य इनमेंसे असत् किंचित् वस्तुको जो ढूंढे वह मोहित कालका प्रेरा हुआ है ॥ १७ ॥

अहास्यहसनोमुह्यन्प्रलेढिदशन च्छदौ । शीतपादकरोच्छ्वासोयो नरोनसजीवति ॥ १८ ॥

जो विना हास्यके हंसे और मोहसे ओष्ठ चाटे जिसके पाद, कर, शीतल हों ऊर्द्ध श्वास हो ऐसा जो नर वंह न जीवेगा ॥ १८ ॥

आह्वयन्तंसमीपस्थंस्वजनंजनमेव वा । महामोहावृतमनाःपश्यन्न पिनपश्यति ॥ १९ ॥

महामोहसे जिसका मन आवृतहै वह समीपमें स्थित बुलाते हुये स्वजन और अन्य जनको देखता हुआ भी नहीं देखताहै अर्थात् पहिचानता नहीं ॥ १९ ॥

अयोगमतियोगंवाशरीरेमतिमा न्भिषक् । खादीनांयुगपद्दृष्ट्वाभे षजंनावचारयेत् ॥ २० ॥

बुद्धिमान् वैद्य शरीरमें आकाश आदिके अयोगको वा अतियोगको एक समयमें देखकर भेषज न करै ॥ २० ॥

अतिप्रवृद्ध्यारोगाणांमनसश्चबल क्षयात् । वासमुत्सृजतिक्षिप्रंश रीरादेहसंज्ञकम् ॥ २१ ॥

रोगोंकी अत्यंत प्रवृत्तिसे और मनके बल नाशसे जीव शरीरनामके वास को शीघ्र त्यागता है ॥ २१ ॥

वर्णस्वरावग्निबलंवागिन्द्रियमनो बलम् । हीयतेऽसुक्षयेनिद्रानि त्याभवतिवानवा ॥ २२ ॥

वर्ण और स्वर अग्निका बल वाक् इंद्रिय मन इनके बल प्राणोंके क्षयमें नष्ट होते हैं और निद्रा नित्यकी होती है वा नहीं होती है ॥ २२ ॥

भिषग्भेषजपानान्नगुरुमित्रद्विष श्चये । वशगाःसर्वएवैतेबोद्धव्याः समवर्त्तिनः ॥ २३ ॥

भिषक् औषध अन्न पान गुरु मित्र इनके जो द्वेषी हैं ये सब वशमें आये समवर्त्ती जानने ॥ २३ ॥

एतेषुरोगःक्रमतेभेषजंप्रतिहन्य ते । नैषामन्नानिभुञ्जीतनचोदक मपिस्पृशेत् ॥ २४ ॥

इनमें रोग बढता है और औषध नहीं लगती है, इनके अन्नोंको न खाय और जलका भी स्पर्श न करै ॥ २४ ॥

पादाःसमेताश्चत्वारःसम्पन्नाःसा धकैर्गुणैः । व्यर्थागतायुषोद्रव्या द्विनानास्तिगुणोदयः ॥ २५ ॥

इकट्ठे हुये चारों जो चिकित्साके पाद हैं वे साधक और गुणोंसे युक्तभी हों वे सब गतआयु मनुष्यके व्यर्थ हैं द्रव्यके विना गुणोंका उदय नहीं होता इति २५ ॥

परीक्ष्यमायुर्भिषजानीरुजस्यातु रस्यच । आयुर्वेदफलंकृत्स्नमा युर्ज्ञेह्यनुवर्त्तते ॥ २६ ॥

